अस्तर पर मूर्तिकला के प्रतिरूप में राजा शुद्धोदन के दरबार का वह दृश्य, जिनमें तीन भविष्यवक्ता भगवान बुद्ध की माँ – रानी माया के स्वप्न की व्याख्या कर रहे हैं, जिसे नीचे बैठा लिपिक लिपिबद्ध कर रहा है। भारत में लेखन-कला का सम्भवतः सबसे प्राचीन और चित्रलिखित अभिलेख।

नागार्जुनकोण्डा, दूसरी सदी ईसवी
सौजन्य : राष्ट्रीय संग्रहालय, नयी दिल्ली

# प्रेमचन्द
## रचना-संचयन

सम्पादन
निर्मल वर्मा
कमल किशोर गोयनका







साहित्य अकादेमी

**Premchand Rachana Sanchayan** : Selection from the writings of Premchand, edited by Nirmal Verma and Kamal Kishore Goenka, Sahitya Akademi, New Delhi



प्रथम संस्करण : 1964

साहित्य अकादेमी

*मुख्य कार्यालय*

रवीन्द्र भवन, 35 फीरोज़शाह मार्ग, नई दिल्ली 110 001

विक्रय विभाग : 'स्वाति' मंदिर मार्ग, नई दिल्ली 110 001

*क्षेत्रीय कार्यालय*

जीवन तारा बिल्डिंग, चौथी मंज़िल, 23ए/44एक्स, डायमंड हार्बर मार्ग, कोलकाता 700 053

172, मुंबई मराठी ग्रंथ संग्रहालय मार्ग, दादर, मुंबई 400 014

सेंट्रल कॉलेज परिसर, डॉ. आंबेडकर वीथी, बंगलौर 560 001

*चेन्नई कार्यालय*

मेन बिल्डिंग, गुना बिल्डिंग्स (द्वितीय तल), 443 (304), अन्ना सालइ, तेनामपेट, चेन्नई 600 018

ISBN 81-260-0663-8

मूल्य : तीन सौ रुपये

मुद्रक : वेलविश प्रिंटर्स, दिल्ली-110088

# विषय-सूची

## उपन्यास



## निबन्ध

**पुस्तक-परिचय**



**पुस्तक भूमिका**



**लेख एवं सम्पादकीय**



**पत्र**



**साक्षात्कार**



**भाषण**



**यात्रा**

# निवेदन

**प्रेमचन्द** आधुनिक भारत के शीर्षस्थ एवं कालजयी साहित्यकारों में एक हैं। भारतीय ही नहीं सम्पूर्ण विश्व साहित्य में उनका नाम बड़े आदर और सम्मान के साथ लिया जाता है। उनका जन्म 31 जुलाई, 1880 को वाराणसी के लमही गाँव में हुआ था। यह देश के इतिहास का वह काल-खण्ड था, जब देश अंग्रेज़ों के दमन, शोषण एवं ईसाई धर्म-संस्कृति के प्रचार के विरुद्ध पुनर्जागरण की देशव्यापी लहर से आन्दोलित हो रहा था। राजा राममोहन राय के उपरान्त स्वामी दयानन्द, रामकृष्ण परमहंस, विवेकानन्द, अरविन्द. बंकिमचन्द्र, दादा भाई नौरोजी, गोखले आदि ने अपने विचारो एवं कार्यों से ऐसी जाग्रति उत्पन्न की कि देश के अतीत, वर्तमान एवं भविष्य के प्रति भारतीय दृष्टि से विचार-मंथन आरम्भ हुआ और स्वदेशी, स्वराज्य तथा स्वाधीनता की धारणा लोकमानस को उद्वेलित करने लगी। भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस की स्थापना, लार्ड कर्जन द्वारा बंग-विभाजन और गाँधी के राजनीतिक रंगमंच पर प्रादुर्भाव ने इस स्वदेशी चिन्तन-धारा को भारत के स्वाधीनता संग्राम में पिरवर्तित कर दिया। राष्ट्र के ऐसे उद्वेलिन, मंथन तथा आत्म-चिन्तन के बीच हिन्दी-उर्दू के प्रख्यात साहित्यकार प्रेमचन्द का जन्म, पालन-पोषण, शिक्षण, जीविका एवं लेखन का क्रम आरम्भ हुआ। वास्तव में, देश के अस्तित्व एवं अस्मिता की रक्षा का यह ऐसा संवर्ष-काल था, जब प्रेमचन्द, महात्मा गाँधी, नेहरू, तिलक, भगतसिंह, चन्द्रशेखर आज़ाद, राजगोपालाचार्य, राजेन्द्र प्रसाद, सुभाषचन्द्र बोस, मैथिलीशरण गुप्त, जयशंकर प्रसाद आदि जैसे तेजस्वी देशभक्त तथा जनसेवकों को जन्म लेना ही था।

प्रेमचन्द का जीवन उनके साहित्य के समान ही रोचक, प्रेरणादायक एवं घटनापूर्ण होने के कारण अध्येता को परिस्थितियों से संघर्ष करते हुए एक श्रेष्ठ मनुष्य बनने की आधारभूत सामग्री प्रदान करता है। उनका जन्म तीन बहनों के बाद हुआ था, इस कारण सभी के लाड़ले थे। पिता ने पुत्र का नाम रखा 'धनपतराय' और ताऊ ने 'नवाबराय', लेकिन वे आगे चलकर 'प्रेमचन्द' के नाम से प्रसिद्ध लेखक बने। वे बचपन में नटखट और खिलाड़ी थे, किन्तु माता-पिता के शीघ्र देहान्त ने उन्हें जीवन की कठोर परिस्थितियां का सामना करने के लिए विवश कर दिया।

पिता के दूसरे विवाह तथा अपने पहले बेमेल विवाह ने उन्हें अनेक कटु अनुभव दिये, जिनका उन्होंने बाद में अपनी रचनाओं में उपयोग किया। बीस वर्ष की उम्र तक उन्होंने उर्दू-अंग्रेज़ी में लिखा विपुल साहित्य पढ़ लिया था और 13-14 वर्ष की उम्र में उन्होंने अपने मामा के एक प्रेम-प्रसंग पर एक नाटक लिखा था। वे 2 जुलाई, 1900 ई० को बीस रुपये मासिक पर सरकारी मास्टर बने और 1 मई, 1903 को उनकी पहली रचना 'ओलिवर क्रमवेल' उर्दू साप्ताहिक पत्र 'आवाज़-ए-ख़ल्क़' में धारावाहिक रूप में प्रकाशित हुई। इसके कुछ समय उपरान्त मार्च, 1906 में उन्होंने एक बाल विधवा शिवरानी देवी से विवाह करके एक बड़ी सामाजिक क्रान्ति की। स्वामी दयानन्द के आर्य समाज तथा विवेकानन्द के विचारों का उन पर गहरा प्रभाव पड़ा, जिसके कारण उनके जीवन एवं साहित्य दोनों में समाज-सुधार, देश-प्रेम तथा जन-जागरण प्रमुख प्रेरणा-स्रोत के रूप में विद्यमान रहे। उनका प्रथम उर्दू कहानी संग्रेह 'सोज़ेवतन' जुलाई, 1908 में कानपुर से प्रकाशित हुआ, जिसकी कहानियाँ देश-प्रेम से परिपूर्ण थीं। अंग्रेज़ कलक्टर ने इन कहानियों को राजद्रोहात्मक माना और उन्हें बुलाकर फटकारते हुए कहा कि यदि मुग़ल सल्तनत में होते तो हाथ काट दिये जाते। कलक्टर ने सात सौ बची प्रतियों को आग में जलवा दिया और भविष्य में सभी रचनाओं को प्रकाशन से पूर्व दिखाने की आज्ञा दी। इस पर उन्होंने अपने मित्र मुंशी दयानारायण निगम के सुझाव पर अपना छद्म नाम 'प्रेमचन्द' रखा और इस नाम से उनकी पहली कहानी 'बड़े घर की बेटी' उर्दू मासिक पत्रिका 'ज़माना' के दिसम्बर, 1910 के अंक में प्रकाशित हुई।

इस घटना के कुछ वर्षों के उपरान्त उन्होंने उर्दू के साथ हिन्दी में भी लिखने का फ़ैसला किया। उन्होंने 1 सितम्बर, 1915 को अपने मित्र मुंशी दयानारायण निगम को पत्र में लिखा, "अब हिन्दी लिखने की मश्क़ भी कर रहा हूँ। उर्दू में अब गुज़र नहीं। यह मालूम होता है कि बालमुकुन्द गुप्त मरहूम की तरह मैं भी हिन्दी लिखने में ज़िन्दगी सर्फ़ कर दूँगा। उर्दू नवीसी में किस हिन्दू को फ़ैल हुआ, जो मुझे हो जायेगा।" उन्होंने अपने इस प्रयास को जारी रखा और उनकी पहली हिन्दी कहानी 'सौत' हिन्दी की प्रसिद्ध पत्रिका 'सरस्वती' के दिसम्बर, 1915 के अंक में तथा प्रथम हिन्दी कहानी-संग्रह 'सप्त-सरोज' जून, 1917 में प्रकाशित हुआ। इस पुस्तक की भूमिका में पं. मन्नन द्विवेदी ने उनका मातृ-भाषा में लिखने पर स्वागत करते हुए उन्हें रवीन्द्रनाथ ठाकुर के समकक्ष रखकर देखा। इसी बीच उन्होंने सन् 1916 में इन्टरमीडिएट परीक्षा तथा 1919 में बी. ए. परीक्षा द्वितीय श्रेणी में उत्तीर्ण की, क्योंकि वे साहित्यिक जीवन में सफलता एवं वृद्धावस्था में निश्चिंतता के लिए बी. ए. करना आवश्यक समझने लगे थे, किन्तु वे महात्मा गाँधी के असहयोग आन्दोलन से इतने प्रभावित हुए कि 8 फ़रवरी, 1921 को गोरखपुर में उनके भाषण को सुनकर उन्होंने 16 फ़रवरी, 1921 को बीस वर्ष पुरानी सरकारी नौकरी से इस्तीफ़ा दे दिया। इस सम्बन्ध में उन्होंने अपने आत्मकथात्मक लेख 'जीवन-सार' में लिखा, "ऐसा

समारोह मैंने अपने जीवन में कभी न देखा था। महात्मा जी के दर्शनों का यह प्रताप था कि मुझ जैसा मरा हुआ आदमी भी चेत उठा। उसके दो-ही-चार दिन बाद मैंने बीस साल की नौकरी से इस्तीफ़ा दे दिया।"

महात्मा गाँधी के प्रति उनका यह दृष्टिकोण जीवन-पर्यन्त बना रहा। वे उनके निष्ठावान भक्त एवं अनुयायी बने रहे। उन्होंने इस्तीफ़े के लगभग पाँच महीने उपरान्त छपे अपने लेख 'स्वराज्य के फ़ायदे' में लिखा कि महात्मा गाँधी देशभक्त हैं और उन्होंने देश के लिए सर्वस्व त्याग दिया है। ऐसे महापुरुष संसार में विरले ही पैदा होते हैं। परमात्मा ने ही उन्हें भारत का उद्धार करने के लिए ही अवतरित किया है और यदि हमने उनकी आज्ञा न मानी तो यह हमारा परम दुर्भाग्य होगा। इसके बाद उन्होंने 'हंस' के मई, 1930 के अंक मे लिखा, "महात्मा गाँधी भारतीय आत्मा की स्वाधीनता, प्रेम और उसकी विकल आकृति के जीते-जागते अवतार हैं। वह भारत के सत्य, धर्म, नीति और जीवन के सर्वोपरि आदर्श हैं।" एक बार उन्होंने स्वयं को महात्मा गाँधी का 'चेला' बतलाते हुए अपनी पत्नी शिवरानी देवी से कहा था, "मैं महात्मा गाँधी को सबसे बड़ा मानता हूँ। उनका भी उद्देश्य यही है कि मज़दूर और काश्तकार सुखी हों और मैं भी लिखकर उनको उत्साह दे रहा हूँ। वे हिन्दू-मुसलमान एकता चाहते हैं, तो मैं हिन्दी और उर्दू को मिलाकर हिन्दुस्तानी बनाना चाहता हूँ।"

सरकारी नौकरी से इस्तीफ़े के उपरान्त प्रेमचन्द ने महावीर प्रसाद पेद्दार की मदद से चरखे एवं खद्दर बनाने का काम आरम्भ किया, किन्तु एक महीने के बाद ही उसे बन्द करके लमही गाँव चले गये। अब उन्होंने 'स्वदेश' में लिखना शुरू किया, कानपुर के मारवाड़ी स्कूल में हेड मास्टरी की, 'मर्यादा' के स्थानापन्न सम्पादक बने तथा 125 रुपये मासिक पर काशी विद्यापीठ के हेड मास्टर के रूप में भी कार्य किया। इसी बीच उन्होंने आजीविका के लिए एक निश्चित एवं नियमित आय के लिए 'सरस्वती प्रेस' नाम से प्रेस खोला, किन्तु व्यापार उनकी प्रकृति में न था। प्रेस से उन्हें बराबर हानि उठानी पड़ी और मानसिक यातना भी, क्योंकि आगे चलकर यह प्रेस उनके जी का जंजाल बन गया। इस प्रेस के लगने के लगभग एक वर्ष बाद उन्होंने लखनऊ के दुलारेलाल भार्गव की प्रकाशन संस्था 'गंगा पुस्तक-माला कार्यालय' में साहित्यिक सलाहकार का पद स्वीकार कर लिया तथा बाद में वे नवलकिशोर प्रेस के मालिक मुंशी विष्णुनारायण भार्गव के निमन्त्रण पर 'माधुरी' के सम्पादक बने। उनके सम्पादकत्व-काल में 'माधुरी' के जनवरी, 1928 के अंक में उनकी कहानी 'मोटेराम जी शास्त्री' छपी तो लखनऊ के प्रसिद्ध वैद्य पं. शालिग्राम शास्त्री ने उन पर मान-हानि का दावा दायर कर दिया, पर उनके स्पष्टीकरण के बाद, अदालत ने यह दावा खारिज़ कर दिया। वास्तव में, मोटेराम शास्त्री नाम पात्र की सृष्टि उन्होंने हास-परिहास के लिए 'वरदान' (सन् 1912) में ही कर दी थी, जो बाद में भी उनकी कई कहानियों में आकर पाठकों का मनोरंजन करता रहा।

यह वह समय था, जब प्रेमचन्द की हिन्दी में उनके पाठक निरन्तर बढ़ रहे

थे। और उनकी रचनाएँ, 'प्रभा', 'स्वदेश', 'आज', 'श्री शारदा', 'चाँद', 'सरस्वती', 'माधुरी' आदि पत्र-पत्रिकाओं में नियमित प्रकाशित हो रही थीं। उन्होंने 17 फ़रवरी, 1924 को अपने अभिन्न मित्र मुंशी दयानारायण निगम को पत्र में लिखा "हिन्दी रसाइल इस कदर दिक करते हैं कि कुछ किये नहीं बन पड़ता। अब मैं कहानियाँ उर्दू में नहीं, हिन्दी में ही लिखकर भेज दिया करता हूँ।" उनकी यह लोकप्रियता एवं प्रसिद्धि अन्य भारतीय भाषाओं तथा विदेशी भाषाओं तक पहुँचने लगी और जनवरी, 1928 में मराठी लेखक आनन्दराव जोशी ने मराठी में अनुवाद के लिए उनसे अपनी सर्वश्रेष्ठ कहानियों की सूची माँगी। बाँदा के जगमोहन हरीलाल पारिख ने भी 'निर्मला' के गुजराती अनुवाद की अनुमति माँगी तथा जापान में रहनेवाले भारतीय केशोराम सब्बरवाल ने उनकी कहानी 'मुक्ति-मार्ग' का जापानी में अनुवाद 'सेईडो नो मीची' नाम से करके वहाँ की प्रसिद्ध पत्रिका 'केजक्रो' के जून, 1928 के अंक में प्रकाशित कराया। स्वयं पं. बनारसीदास चतुर्वेदी एवं सी. एफ. एन्ड्रयूज़ द्वारा अनूदित तथा संशोधित उनकी कहानी 'ऐक्ट्रेस' अंग्रेज़ी मासिक 'मॉर्डन रिव्यू' के जून, 1928 के अंक में प्रकाशित हुई। इसी वर्ष जर्मनी के बर्लिन विश्वविद्यालय के हिन्दी प्रोफ़ेसर ताराचन्द राय ने भी उनकी कहानियों-उपन्यासों का जर्मन में अनुवाद करने के लिए सम्पर्क किया।

वास्तव में, इस समय तक हिन्दी के प्रतिष्ठित विद्वान यह मानने लगे थे कि प्रेमचन्द की रचनाओं का विदेशी भाषाओं में अनुवाद करके हिन्दी का मस्तक और भी ऊँचा किया जा सकता है। पं. बनारसीदास चतुर्वेदी ने 28 मई, 1928 के पत्र में यही कामना करते हुए प्रेमचन्द को लिखा, "मैं उस दिन का स्वप्न देख रहा हूँ, जबकि किसी हिन्दी गल्प-लेखक की कहानियों का अनुवाद रूसी, जर्मन, फ्रेंच इत्यादि भाषाओं में होगा। यदि आप ही को यह गौरव प्राप्त हो तब तो बात ही क्या है? मेरे हृदय में आपके प्रति श्रद्धा इसलिए है कि आप दूसरी भाषाओं को कुछ देकर हिन्दी का मस्तक ऊँचा कर सकते हैं। बंगला इत्यादि से दान लेते-लेते हमारा गौरव वह नहीं रहा।"

प्रेमचन्द अब कई स्तरों पर कार्य में संलग्न हो गये। लखनऊ में रहते हुए वे 'माधुरी' का सम्पादन कर रहे थे। और बनारस (अब वाराणसी) में उनका 'सरस्वती प्रेस' भी चल रहा था, लेकिन उन्हें इससे सन्तोष न था। उनका मन अंग्रेज़ों की पराधीनता से पीड़ित था और वे महात्मा गाँधी के शान्तिमय स्वाधीनता संग्राम में अपना लघु योगदान करना चाहते थे। इसी समय उन्होंने हिन्दी में एक मासिक पत्रिका निकालने का निर्णय किया तथा जयशंकर प्रसाद के सुझाव पर उसका नाम रखा 'हंस'। इसका पहला अंक 10 मार्च,1930 को प्रकाशित हुआ। अपने पहले सम्पादकीय में उन्होंने लिखा, "जब श्री रामचन्द्र जी समुद्र पर पुल बाँध रहे थे, उस वक़्त छोटे-छोटे पशु-पक्षियों ने मिट्टी ला-लाकर समुद्र के पाटने में मदद की थी। इस समय देश में उससे कहीं विकट संग्राम छिड़ हुआ है। भारत ने शान्तिमय समर की भेरी बजा दी है। 'हंस' भी मानसरोवर की शान्ति छोड़कर अपनी नन्हीं-सी चोंच

में चुटकी-भर मिट्टी लिए हुए समुद्र पाटने, आज़ादी की जंग में योग देने चला है। समुद्र का विस्तार देखकर उसकी हिम्मत छूट रही है, लेकिन संघ-शक्ति ने उसका दिल मज़बूत कर दिया है।" इधर प्रेमचन्द की पत्नी शिवरानी देवी भी स्वाधीनता आन्दोलन में सक्रिय रूप से भाग लेने लगीं तथा वे पति के साथ ही कांग्रेस की सदस्या बनीं। उन्होंने 10 नवम्बर, 1930 को लखनऊ में विदेशी वस्त्रों के बहिष्कार आन्दोलन के अन्तर्गत दुकानों की पिकेटिंग की और गिरफ़्तार हुईं तथा उन्हें डेढ़ महीने की सज़ा हुई। प्रमचन्द की दृष्टि में अब उनकी पत्नी हज़ार गुना ऊपर उठ गयी थीं और वे स्वयं अपनी ही नज़र में छोटे हो गये थे। वे स्वयं जेल जाना चाहते थे, पर पत्नी के इस कदम ने उनका रास्ता रोक दिया।

प्रेमचन्द निरन्तर आर्थिक हानि के बावजूद 'हंस' से सन्तुष्ट न थे। वे एक साप्ताहिक पत्र भी निकालना चाहते थे। अवसर मिलते ही उन्होंने विनोदशंकर व्यास से 'जागरण' ले लिया और 22 अगस्त, 1932 को उनके सम्पादकत्व में इसका पहला अंक निकला, किन्तु आर्थिक हानि के कारण उन्हें इसका अन्तिम अंक 21 मई, 1934 को निकाल कर इसे बन्द करना पड़ा। 'हंस' अब भी चल रहा था, पर वे विकल्प की तलाश में थे इस बीच महात्मा गाँधी की प्रेरणा तथा गुजराती लेखक कन्हैयालाल माणिकलाल मुंशी के सक्रिय प्रयास से 'भारतीय साहित्य परिषद्' की स्थापना हुई तथा प्रेमचन्द ने मुंशी के प्रस्ताव पर, 'हंस' को परिषद् का मुख-पत्र बनाना स्वीकार कर लिया। अब वे मुंशी के साथ 'हंस' के अवैतनिक सम्पादक बने तथा इसका पहला अंक अक्टूबर, 1933 को प्रकाशित हुआ। इस स्थिति में इसके दस अंक निकले तथा अन्य भारतीय भाषाओं की श्रेष्ठ रचनाओं के हिन्दी अनुवाद इसमें प्रकाशित होते रहे, पर जब जुलाई, 1936 के अंक में सेठ गोविन्द दास का नाटक 'विचार स्वातन्त्र्य' प्रकाशित हुआ तो अंग्रेज़ी सरकार ने एक हज़ार रुपये की ज़मानत माँग ली। महात्मा गाँधी जमानत देकर 'हंस' निकालने को तैयार न हुए और परिषद् के मुख-पत्र के रूप में इसका प्रकाशन बन्द हो गया। इस समय प्रेमचन्द अस्वस्थ थे, किन्तु उन्होंने जमानत देकर 'हंस' को पुनर्जीवित किया और उनके स्वतन्त्र सम्पादन में इसका सितम्बर, 1936 का अंक प्रकाशित हुआ। इसी अंक में उनका धन पर आधारित सामाजिक व्यवस्था एवं पूँजीवाद का विरोध करते हुए रूस में उदित होनेवाली समाजवादी सम्पदा का स्वागत किया।

प्रेमचन्द आर्थिक निश्चिंतता का जीवन जीते हुए साहित्य-साधना करना चाहते थे, जो शायद उन्हें कभी नहीं मिला। उन्होंने इसके लिए खूब अनुवाद कार्य किया—हिन्दी से उर्दू में तथा अंग्रेज़ी से हिन्दी-उर्दू दोनों भाषाओं में और जिन प्रमुख लेखकों की रचनाएँ अनूदित की वे हैं—बर्नार्ड शॉ, मेटरलिंक तथा पं. जवाहरलाल नेहरू आदि। उन्होंने आर्थिक तनावों को कम करने के लिए फ़िल्मों में लेखन कार्य भी स्वीकार किया और वे अजन्ता सिनेटोन लि., बम्बई के डायरेक्टर एम. भवनानी के आमन्त्रण पर आठ हज़ार रुपये वार्षिक पर काम करने के लिए बम्बई गये। उनकी पहली कहानी 'मिल का मज़दूर' पर फ़िल्म बनी जो नवम्बर,

1934 में लाहौर में प्रदर्शित हुई। बम्बई में प्रदर्शित करने की अनुमति सेंसर ने नहीं दी। यह कम्पनी जब घाटे के कारण बन्द हो गयी तो प्रेमचन्द 3 अप्रैल, 1935 को बम्बई छोड़कर बनारस लौट आये। अपने फ़िल्मी जीवन की अनुभवों के आधार पर उन्होंने फ़िल्म-निर्माताओं की फ़िल्म-निर्माण को 'इंडस्ट्री' समझने, पवित्र भावनाओं को 'एक्सप्लॉइट' करने तथा अश्लीलता को मनोरंजन मानने की कटु आलोचना की। उनका निष्कर्ष था–स्वतन्त्र लेखन-कार्य में चाहे धन न हो, मगर सन्तोष अवश्य है। लेकिन बम्बई में रहते समय प्रेस की हालत ख़राब होती गयी। प्रवासीलाल वर्मा प्रेस के व्यवस्थापक थे। उनके दुर्व्यवहार तथा महीने का वेतन न मिलने पर कर्मचारियों ने हड़ताल कर दी। यद्यपि तेरह दिन के बाद कर्मचारियों से समझौता हो गया, किन्तु प्रेमचन्द 'भारत' में मज़दूरों की विजय के समाचार छपने से आहत हुए और उन्होंने इसके सम्पादक को पत्र लिखकर प्रेस की घाटे की स्थिति से परिचित कराते हुए लिखा कि मैंने कर्मचारियों को बेकार हो जाने के डर से प्रेस बन्द नहीं किया। मैंने कभी कर्मचारियों को एक्प्लॉइट नहीं किया, बल्कि उनके द्वारा एक्सप्लॉइट किया जा रहा हूँ। मैंने इस प्रेस से एक पैसा भी नहीं कमाया, फिर भी उन्हें साहित्य और समाज की सेवा तथा मज़दूरों की वकालत करनेवाले प्रेस से हमदर्दी नहीं हुई। मैं खुद मज़दूर हूँ और मज़दूरों का दोस्त हूँ और उनसे पूरी सहानुभूति है।

प्रेमचन्द अब थक चुके थे। उन्होंने अनेक अप्रिय स्थितियों में अपने जीवन को आगे बढ़ाया और विचलित नहीं हुए, किन्तु उनका शरीर रोगों से क्षीण होने लगा। उन्हें 6 जून, 1936 को लमही गाँव लौटने पर खून की पहली उल्टी हुई और एक महीने के बाद पुनः खून की उल्टी हुई। इस अवस्था में उन्होंने 'महाजनी सभ्यता' लेख तथा 'मंगलसूत्र' अधूरे उपन्यास के पृष्ठ लिखे और 'हंस' को पुनर्जीवित किया। वे इलाज के लिए लखनऊ भी गये, पर उनकी जीवन-शक्ति क्षीण होती गयी और 8 अक्टूबर, 1936 को प्रातः 10 बजे उनका निधन हो गया।

प्रेमचन्द एक सच्चे भारतीय थे, जिन्हें जीवनयापन के लिए बहुत कम वस्तुओं की आवश्यकता थी। एक सामान्य भारतीय के समान उनकी इच्छाएँ एवं आवश्यकताएँ सीमित थीं। वे एक सामान्य देहाती के समान कपड़े पहनते थे। धोती-कुर्ता उनकी सबसे प्रिय पोशाक़ थीं। उस समय गाँधी टोपी, कुर्ता, धोती, साफ़ा, शेरवानी, पाजामा आदि राष्ट्रीय वेशभूषा थी और उन्होंने इन्हें आत्मिक रूप से अपनाया हुआ था। उन्होंने कोट-पैंट पहना अवश्य, किन्तु विदेशी वेशभूषा उन्हें पसन्द न थी और उसमें उन्हें अंग्रेज़ियत की बू आती थी। अमृतराय ने अपने पिता की वेशभूषा का बयान करते हुए लिखा है, "क्या तो उनका हुलिया था, घुटनों से ज़रा ही नीचे तक पहुँचनेवाली मिल की धोती, उसके ऊपर गाढ़े का कुर्ता और पैर में बन्ददार जूता। यानी कुल मिलाकर आप उसे दहक़ान ही कहते, गँवइया भुच्च जो अभी गाँव से चला आ रहा है, जिसे कपड़े पहनने की भी तमीज़ नहीं, आप शायद उन्हें प्रेमचन्द कहकर पहचानने से भी इन्कार कर दें, लेकिन तब भी वहीं प्रेमचन्द

था, क्योंकि वही हिन्दुस्तान है।"

प्रेमचन्द की अन्य आवश्यकताएँ भी सीमित थीं। हाँ, गाय उनके पास सदैव रही। वे प्रायः फ़र्श पर बैठकर डेस्क पर लिखते। वे मेज़-कुर्सी तो बहुत बाद में पत्नी के कहने से लाये। इस प्रकार उनकी दुनिया क़लम, दावात, काग़ज़, घर, पत्नी और बच्चों तक सीमित थी, लेकिन इस दुनिया में देश की चिन्ता सर्वोपरि थी। उन्होंने 3 जून, 1930 को पं. बनारसीदास चतुर्वेदी को अपने पत्र में लिखा था, "मेरी आकांक्षाएँ कुछ नहीं हैं। इस समय जो सबसे बड़ी आकांक्षा यही है कि हम स्वराज्य संग्राम में विजयी हों। धन या यश की लालसा मुझे नहीं रही। खाने भर को मिल ही जाता है। मोटर और बँगले की मुझे हविश नहीं। हाँ, यह ज़रूर चाहता हूँ कि दो-चार कोटि की पुस्तकें लिखूँ, पर उनका उद्देश्य भी स्वराज्य-विजय ही हो।"

इसी दृष्टिकोण से प्रेमचन्द का सम्पूर्ण साहित्य-चिन्तन तथा सृजन संचालित होता है। देश की परिस्थितियों के कारण वे साहित्य को उपदेश, सुधार, जन-जाग्रति तथा उपयोगिता की तुला पर देखना अनिवार्य मानते हैं। 'प्रगतिशील लेखक संघ' के पहले अधिवेशन में सभापति के पद से दिये अपने भाषण में उन्होंने कहा कि साहित्यकार का लक्ष्य केवल महफ़िल सजाना और मनोरंजन का सामान जुटाना नहीं है—उसका दरजा इतना न गिराइये। वह देशभक्ति और राजनीति के पीछे चलनेवाली सचाई भी नहीं, बल्कि उसके आगे मशाल दिखाती हुई चलनेवाली सचाई है। उन्होंने युग के अनुरूप साहित्य के स्वरूप तय करते हुए इसी भाषण में कहा कि जिस साहित्य से हमारी सुरुचि न जागे, आध्यात्मिक और मानसिक तृप्ति न मिले, इसमें शक्ति और गति न पैदा हो, हमारा सौन्दर्य प्रेम न जाग्रत हो—जो हममें सच्चा संकल्प और कठिनाइयों पर विजय पाने की सच्ची दृढ़ता न उत्पन्न करे, वह आज हमारे लिए बेकार है वह साहित्य कहाने का अधिकारी नहीं। अतः उन्होंने साहित्य की कसौटी निश्चित करते हुए अपने भाषण के अन्त में कहा, "हमारी कसौटी पर वही साहित्य खरा उतरेगा जिसमें उच्च चिन्तन हो, स्वाधीनता का भाव हो, सौन्दर्य का सार हो, सृजन की आत्मा हो, जीवन की सचाइयों का प्रकाश हो—जो हममें गति, संघर्ष और बेचैनी पैदा करे, सुलाये नहीं क्योंकि अब और सोना मृत्यु का लक्षण है।"

प्रेमचन्द की यही रचना-दृष्टि, विभिन्न रूपों में, अनेक साहित्य में अभिव्यक्त हुई। वह बहुमुखी प्रतिभा सम्पन्न साहित्यकार थे और उन्होंने उपन्यास, कहानी, नाटक, समीक्षा, लेख, सम्पादकीय, संस्मरण आदि अनेक विधाओं में साहित्य की सृष्टि की है, परन्तु वे प्रमुख रूप से कथाकार हैं। उन्हें अपने जीवन-काल में ही 'उपन्यास-सम्राट' की पदवी मिल गयी थी और कहानीकार के रूप में रवीन्द्रनाथ ठाकुर से उनकी तुलना की जाती थी। उन्होंने कुल 15 उपन्यास, 300 से कुछ अधिक कहानियाँ, 3 नाटक, 10 अनुवाद, 7 बाल-पुस्तकें तथा हज़ारों पृष्ठों के लेख, सम्पादकीय, भाषण, भूमिका, पत्र आदि की रचना की लेकिन जो यश और प्रतिष्ठा उन्हें उपन्यास एवं कहानियों से प्राप्त हुई, वह अन्य विधाओं से प्राप्त न हो सकी। यह स्थिति हिन्दी एवं उर्दू भाषा दोनों में ही समान रूप से दिखायी देती है। उन्होंने

'रंगभूमि' तक के सभी उपन्यास पहले उर्दू भाषा में लिखे थे और 'कायाकल्प' से लेकर अपूर्ण उपन्यास 'मंगलसूत्र' तक सभी उपन्यास हिन्दी में रचे गये और बाद में इन्हें उर्दू में अनूदित या रूपान्तरित किया गया। कहानी में स्थिति इससे कुछ भिन्न है। प्रेमचन्द की पहली हिन्दी कहानी सन् 1915 में छपी थी, किन्तु वे जीवन-पर्यन्त उर्दू में भी कभी-कभी कहानियाँ लिखते रहे। यहाँ तक कि उनकी विश्वप्रसिद्ध कहानी 'कफ़न' पहले उर्दू में प्रकाशित हुई जो उर्दू मासिक पत्रिका 'जामिया' के दिसम्बर, 1935 के अंक में छपी, लेकिन हिन्दी में इसका प्रकाशन हुआ 'चाँद' के अप्रैल, 1936 के अंक मे ; परन्तु जहाँ तक लोकप्रियता, प्रतिष्ठा और सम्मान का प्रश्न है, हिन्दी और उर्दू दोनों भाषाओं के कथा-साहित्य में उन्हें लगभग एक जैसा ही स्थान प्राप्त है।

उनके कथा-साहित्य में उनके उपन्यासकार का आरम्भ पहले होता है। उनका पहला उर्दू उपन्यास (अपूर्ण) 'असरारे मआबिद उर्फ देवस्थान रहस्य' उर्दू साप्ताहिक 'आवाज़-ए-खल्क़' मे 8 अक्टूबर, 1903 से 1 फरवरी, 1905 तक धारावाहिक रूप में प्रकाशित हुआ, जबकि उनकी पहली उर्दू कहानी सन् 1908 में छपी। उनके कुल 15 उपन्यास हैं, जिनमें 2 अपूर्ण तथा 13 पूर्ण उपन्यास हैं। उनका पहला और अन्तिम उपन्यास अपूर्ण ही रहा। आशा है, साहित्य अकादेमी द्वारा प्रकाशित प्रेमचन्द की रचनाओं का समुच्चय प्रेमचन्द रचना संचयन देश-विदेश में फैले उनके असंख्य पाठकों की अपेक्षा पर खरा उतरेगा। सामग्री के चयन एवं संयोजन में यथासंभव सावधानी बरती गई है ताकि यह पूर्णता के अधिक-से-अधिक निकट हो तथा जिसमे ज्ञात-अज्ञात दोनों पक्षों की रचनाओं का उचित प्रतिनिधित्व हो। इन पंक्तियों के लेखक की पुस्तक 'प्रेमचन्द का अप्राप्य साहित्य' (दो खंड) छप चुकी है। उससे भी प्रेमचन्द की कुछ अज्ञात एवं अनुपलब्ध रचनाओं को इस संकलन में दिया गया है। प्रेमचन्द की यह मूर्ति उनके स्वदेश-प्रेम तथा राष्ट्र-प्रहरी रूप के साथ ग्रामीण जीवन एव संस्कृति के आख्याता, शोषित एवं दमित के प्रवक्ता, सामाजिक जागरण के चितेरे, साम्प्रदायिक एकता के पक्षधर, समन्वयकारी सांस्कृतिक चेतना तथा मानवतावादी जीवन-दृष्टि से निर्मित होती है। वे हिन्दी के पहले साहित्यकार थे जिन्होंने पश्चिमी पूँजीवादी एवं औद्योगिक सभ्यता के संकट को पहचाना और देश की मूल कृषि संस्कृति तथा भारतीय जीवन-दृष्टि की रक्षा की और देशवासियों का ध्यान आकर्षित किया। सुमित्रानन्दन पन्त के शब्दों में 'प्रेमचन्द ने नवीन भारतीयता का, नवीन राष्ट्रीयता का समुज्ज्वल आदर्श' प्रस्तुत कर गाँधी के समान ही देश का पथ-प्रदर्शन किया। हमें विश्वास है कि 'प्रेमचन्द रचना संचयन' में संकलित रचनाएँ उनकी इस मूर्ति को न केवल साकार करेंगी, बल्कि पाठकों को उनकी सर्जनात्मकता के वास्तविक रूप की झाँकी भी मिल सकेगी।

**—कमल किशोर गोयनका**

**दिल्ली**

**प्रेमचन्द**

# आत्मकथ्य

मेरा जीवन सपाट, समतल मैदान है, जिसमें कहीं-कहीं गढ़े तो हैं, पर टीलों, पर्वतों, घने जंगलों, गहरी घाटियों और खँड़हरों का स्थान नहीं है। जो सज्जन पहाड़ों की सैर के शौक़ीन हैं उन्हें तो यहाँ निराशा ही होगी। मेरा जन्म संवत् १९६७ में हुआ। पिता डाकखाने में क्लर्क थे, माता मरीज़। एक बड़ी बहन भी थीं। उस समय पिताजी शायद बीस रुपये पाते थे। चालीस रुपये तक पहुँचते-पहुँचते उनकी मृत्यु हो गयी। यों वह बड़े विचारशील, जीवन-पथ पर आँखें खोलकर चलनेवाले आदमी थे; लेकिन आख़िरी दिनों में एक ठोकर खा ही गये और खुद तो गिरे ही थे, उसी धक्के में मुझे भी गिरा दिया। पन्द्रह साल की अवस्था में उन्होंने मेरा विवाह कर दिया और विवाह करने के साल ही भर बाद परलोक सिधारे। उस समय मैं नवें दरजे में पढ़ता था। घर में मेरी स्त्री थी, विमाता थी, उनके दो बालक थे, और आमदनी एक पैसे की नहीं। घर में जो कुछ लेई-पूँजी थी, वह पिताजी की छः महीने की बीमारी और क्रिया-कर्म में ख़र्च हो चुकी थी। और मुझे अरमान था, वकील बनने का और एम. ए. पास करने का। नौकरी उस ज़माने में भी इतनी ही दुष्प्राप्य थी, जितनी अब है। दौड़-धूप करके शायद दस-बारह की कोई जगह पा जाता; पर यहाँ तो आगे पढ़ने की धुन थी– पाँव में लोहे की नहीं, अष्टधातु की बेड़ियाँ थीं और मैं चढ़ना चाहता था पहाड़ पर !

पाँव में जूते न थे। देह पर साबित कपड़े न थे। महँगी अलग–दस सेर के जौ थे। स्कूल से साढ़े तीन बजे छुट्टी मिलती थी। काशी के क्वींस कालेज में पढ़ता था। हेटमास्टर ने फ़ीस माफ़ कर दी थी। इम्तहान सिर पर था। और मैं बाँस के फाटक एक लड़के को पढ़ाने जाता था। जाड़ों के दिन थे। चार बजे पहुँचता था। पढ़ाकर छः बजे छुट्टी पाता। वहाँ से मेरा घर देहात में पाँच मील पर था। तेज़ चलने पर भी आठ बजे से पहले घर न पहुँच सकता। और प्रातःकाल आठ ही बजे फिर घर से चलना पड़ता था, नहीं वक़्त पर स्कूल न पहुँचता। रात को भोजन करके कुप्पी के सामने पढ़ने बैठता और न जाने कब सो जाता। फिर भी हिम्मत बाँधे हुए था।

मैट्रिक्युलेशन तो किसी तरह पास हो गया, पर आया सेकेंड डिवीजन जिससे क्वींस कालेज में भरती होने की आशा न रही। फ़ीस केवल अव्वल दरज़ेवाले की

ही मुआफ़ हो सकती थी। संयोग से उसी साल हिन्दू कालेज खुल गया। मैंने इस नये कालेज में पढ़ने का निश्चय किया। प्रिंसिपल थे मि. रिचर्डसन। उनके मकान पर गया। वह पूरे हिन्दुस्तानी वेश में थे। कुरता और धोती पहने फ़र्श पर बैठे कुछ लिख रहे थे। मगर मिज़ाज को तबदील करना इतना आसान न था। मेरी प्रार्थना सुनकर–आधी ही कहने पाया था–बोले कि घर में कालेज की बातचीत नहीं करता, कालेज में आओ। ख़ैर, कालेज में गया। मुलाकात तो हुई; पर निराशाजनक। फ़ीस मुआफ़ न हो सकती थी। अब क्या करूँ ? अगर प्रतिष्ठित सिफ़ारिशें ला सकता, तो शायद मेरी प्रार्थना पर कुछ विचार होता; लेकिन देहाती युवक को शहर में जानता ही कौन था ?

रोज़ घर से चलता कि कहीं से सिफ़ारिश लाऊँ, पर बारह मील की मंज़िल मारकर शाम को घर लौट आता। किससे कहूँ ? कोई अपना पुछत्तर न था।

कई दिनों के बाद एक सिफ़ारिश मिली। एक ठाकुर इन्द्रनारायण सिंह हिन्दू कालेज की प्रबन्ध-कारिणी सभा में थे। उनसे जाकर रोया। उन्हें मुझ पर दया आ गयी। सिफ़ारिशी चिट्ठी दे दी। उस समय मेरे आनन्द की सीमा न रही। खुश होता हुआ घर आया। दूसरे दिन प्रिंसिपल से मिलने का इरादा था; लेकिन घर पहुँचते ही मुझे ज्वर आ गया। और दो सप्ताह से पहले न हिला। नीम का काढ़ा पीते-पीते नाक में दम आ गया। एक दिन द्वार पर बैठा था कि मेरे पुरोहितजी आ गये। मेरी दशा देखकर समाचार पूछा और तुरन्त खेतों में जाकर एक जड़ खोद लाये और उसे धोकर सात दाने काली मिर्च के साथ पिसवाकर मुझे पिला दिया। उसने जादू का असर किया। ज्वर चढ़ने में घण्टे ही भर की देर थी। इस औषध ने, मानो जाकर उसका गला ही दबा दिया। मैंने पण्डितजी से बार-बार उस जड़ी का नाम पूछा ; पर उन्होंने न बताया। कहा–नाम बता देने से उसका असर जाता रहेगा।

एक महीने बाद मैं फिर मि. रिचर्डसन से मिला और सिफ़ारिशी चिट्ठी दिखायी। प्रिंसिपल ने मेरी तरफ़ तीव्र नेत्रों से देखकर पूछा–इतने दिनों कहाँ थे ?

'बीमार हो गया था।'

'क्या बीमारी थी ?'

मैं इस प्रश्न के लिए तैयार न था। अगर ज्वर बताता हूँ तो शायद साहब मुझे झूठा समझें। ज्वर मेरी समझ में हलकी-सी चीज़ थी, जिसके लिए इतनी लम्बी ग़ैरहाज़िरी अनावश्यक थी। कोई ऐसी बीमारी बतानी चाहिए, जो अपनी कष्टसाध्यता के कारण दया को भी उभारे। उस वक़्त मुझे और किसी बीमारी का नाम याद न आया। ठाकुर इन्द्रनारायण सिंह से जब मैं सिफ़ारिश के लिए मिला था, तो उन्होंने अपने दिल की धड़कन की बीमारी की चर्चा की थी। वह शब्द मुझे याद आ गया।

मैंने कहा–पैलपिटेशन आफ़ हार्ट सर !

साहब ने विस्मित होकर मेरी ओर देखा और कहा–अब तुम बिलकुल

अच्छे हो ?

'जी हाँ।'

'अच्छा, प्रवेश-पत्र भरकर लाओ।'

मैंने समझा, बेड़ा पार हुआ। फ़ार्म लिया, खानापूरी की और पेश कर दिया। साहब उस समय कोई क्लास ले रहे थे। तीन बजे मुझे फार्म वापस मिला। उस पर लिखा था--इसकी योग्यता की जाँच की जाय।

यह नयी समस्या उपस्थित हुई। मेरा दिल बैठ गया। अंग्रेज़ी के सिवा और किसी विषय में पास होने की मुझ आशा न थी और बीजगणित तथा रेखागणित से तो रूह काँपती थी। जो कुछ याद था, वह भी भूल-भाल गया था; लेकिन दूसरा उपाय ही क्या था ? भाग्य का भरोसा करके क्लास में गया और अपना फार्म दिखाया। प्रोफ़ेसर साहब बंगाली थे। अंग्रेजी पढ़ा रहे थे। वाशिंगटन इर्विंग का 'रिपिवान विंकिल' था। मैं पीछे की कतार में जाकर बैठ गया और दो ही चार मिनट में मुझे ज्ञात हो गया कि प्रोफ़ेसर साहब अपने विषय के ज्ञाता हैं। घण्टा समाप्त होने पर उन्होंने आज के पाठ पर मुझसे कई प्रश्न किये और फार्म पर 'संतोषजनक' लिख दिया।

दूसरा घण्टा बीजगणित का था। इसके प्रोफ़ेसर भी बंगाली थे। मैंने अपना फ़ार्म दिखाया। नयी संस्थाओं में प्रायः वही छात्र आते हैं, जिन्हें कहीं जगह नहीं मिलती। यहाँ भी यही हाल था। क्लासों में अयोग्य छात्र भरे हुऐ थे। पहले रेले में जो आया, वह भरती हो गया। भूख में साग-पात सभी रुचिकर होता है। अब पेट भर गया था। छात्र चुन-चुनकर लिये जाते थे। इन प्रोफ़ेसर साहब ने गणित में मेरी परीक्षा ली और मैं फेल हो गया। फार्म पर गणित के खाने में 'असन्तोषजनक' लिख दिया ।

मैं इतना हताश हुआ कि फार्म लेकर फिर प्रिंसिपल के पास न गया। सीधा घर चला आया। गणित मेरे लिए गौरीशंकर की चोटी थी। कभी उस पर न चढ़ सका। इंटरमीडिएट में दो बार गणित में फेल हुआ और निराश होकर इम्तहान देना छोड़ दिया। दस-बारह साल के बाद जब गणित की परीक्षा में अख़्तियारी हो गयी तब मैंने दूसरे विषय लेकर उसे आसानी से पास कर लिया। उस समय तक यूनिवर्सिटी के इस नियम ने, कितने युवकों की आकांक्षाओं का खून किया, कौन कह सकता है। ख़ैर, मैं निराश होकर घर तो लौट आया; लेकिन पढ़ने की लालसा अभी तक बनी हुई थी। घर बैठकर क्या करता ? किसी तरह गणित को सुधारूँ और कालेज में भरती हो जाऊँ, यही धुन थी। इसके लिए शहर में रहना ज़रूरी था। संयोग से एक वकील साहब के लड़कों को पढ़ाने का काम मिल गया। पाँच रुपये वेतन ठहरा। मैंने दो रुपये में अपना गुज़र करके तीन रुपये घर पर देने का निश्चय किया। वकील साहब के अस्तबल के ऊपर एक छोटी-सी कच्ची कोठरी थी। उसी में रहने की आज्ञा ले ली! एक टाट का टुकड़ा बिछा दिया। बाज़ार से एक छोटा-सा लैम्प लाया

और शहर में रहने लगा। घर से कुछ बरतन भी लाया। एक वक़्त खिचड़ी पका लेता और बरतन धो-माँजकर लाइब्रेरी चला जाता। गणित तो बहाना था, उपन्यास आदि पढ़ा करता। पण्डित रतननाथ दर का 'फ़साना-ए-आज़ाद' उन्हीं दिनों पढ़ा। 'चन्द्रकान्ता-सन्तति' भी पढ़ी। बंकिम बाबू के उर्दू अनुवाद, जितने पुस्तकालय में मिले, सब पढ़ डाले। जिन वकील साहब के लड़कों को पढ़ाता था, उनके साले मेरे साथ मैट्रिक्युलेशन में पढ़ते थे। उन्हीं की सिफ़ारिश से मुझे यह पद मिला था। उनसे दोस्ती थी, इसलिए जब ज़रूरत होती, पैसे उधार ले लिया करता था। वेतन मिलने पर हिसाब हो जाता था। कभी दो रुपये हाथ आते, कभी तीन। जिस दिन वेतन के दो-तीन रुपये मिलते, मेरा संयम हाथ से निकल जाता। प्यासी तृष्णा हलवाई की दूकान की ओर खींच ले जाती। दो-तीन आने पैसे खाकर ही उठता। उसी दिन घर जाता और दो-ढाई रुपये दे आता। दूसरे दिन से फिर उधार लेना शुरू कर देता; लेकिन कभी-कभी उधार माँगने में भी संकोच होता और दिन-का-दिन निराहार व्रत रखना पड़ जाता !

इस तरह चार-पाँच महीने बीते। इस बीच एक बजाज से दो-ढाई रुपये के कपड़े लिये थे। रोज़ उधर से निकलता था। उसे मुझ पर विश्वास हो गया था। जब महीने-दो महीने निकल गये और मैं रुपये न चुका सका, तो मैंने उधर से निकलना ही छोड़ दिया ! चक्कर देकर निकल जाता। तीन साल के बाद उसके रुपये अदा कर सका। उसी ज़माने में शहर का एक बेलदार मुझसे कुछ हिन्दी पढ़ने आया करता था। वकील साहब के पिछवाड़े उसका मकान था। 'जान लो भैया' उसका सुखनतकिया था। हम लोग उसे 'जान लो भैया' ही कहा करते थे। एक बार मैंने उससे भी आठ आने पैसे उधार लिये थे। वह पैस उसने मुझसे मेरे घर गाँव में जाकर पाँच साल बाद वसूल किये। मेरी अब भी पढ़ने की इच्छा थी; लेकिन दिन-दिन निराश होता जाता था। जी चाहता था, कहीं नौकरी कर लूँ। पर नौकरी कैसे मिलती है और कहाँ मिलती है, यह न जानता था।

जाड़ों के दिन थे। पास एक कौड़ी न थी। दो दिन एक-एक पैसे का चबेना खाकर काटे थे। मेरे महाजन ने उधार देने से इनकार कर दिया था, या संकोचवश मैं उससे माँग न सका था। चिराग़ जल चुके थे। मैं एक बुक्सेलर की दूकान पर एक किताब बेचने गया। चक्रवर्ती गणित की कुंजी थी। दो साल हुए ख़रीदी थी। अब तक उसे बड़े जतन से रखे हुए था ; पर आज चारों ओर से निराश होकर मैंने उसे बेचने का निश्चय किया। किताब दो रुपये की थी; लेकिन एक पर सौदा ठीक हुआ। मैं रुपया लेकर दूकान से उतरा ही था कि एक बड़ी-बड़ी मूँछोंवाले सौम्य पुरुष ने, जो उस दूकान पर बैठे हुए थे, मुझसे पूछा—तुम कहाँ पढ़ते हो ?

मैंने कहा—पढ़ता तो कहीं नहीं हूँ; पर आशा करता हूँ कि कहीं नाम लिखा लूँगा।

'मैट्रिक्युलेशन पास हो ?'

'जी हाँ।'

'नौकरी करने की इच्छा तो नहीं है ?'

'नौकरी कहीं मिलती ही नहीं।'

यह सज्जन एक छोटे-से स्कूल के हेडमास्टर थे। इन्हें एक सहकारी अध्यापक की ज़रूरत थी। अठारह रुपये वेतन था। मैंने स्वीकार कर लिया। अठारह रुपये उस समय मेरी निराशा-व्यथित कल्पना की ऊँची-से-ऊँची उड़ान से भी ऊपर थे। मैं दूसरे दिन हेडमास्टर साहब से मिलने का वादा करके चला, तो पाँव ज़मीन पर न पड़ते थे। यह सन् 1899 की बात है। परिस्थितियों का सामना करने को तैयार था और गणित में अटक न जाता, तो अवश्य आगे जाता; पर सबसे कठिन परिस्थिति यूनिवर्सिटी की मनोविज्ञान-शून्यता थी, जो उस समय और उसके कई साल बाद तक उस डाकू का-सा व्यवहार करती थी, जो छोटे-बड़े सभी को एक ही खाट पर सुलाता है।

## दो

मैंने पहले-पहल 1907 में गल्पें लिखनी शुरू कीं। डाक्टर रवीन्द्रनाथ की कई गल्पें मैंने अंग्रेज़ी में पढ़ी थीं और उनका उर्दू अनुवाद उर्दू पत्रिकाओं में छपवाया था। उपन्यास तो मैंने 1901 ही से लिखना शुरू किया। मेरा एक उपन्यास 1902 में निकला और दूसरा 1904 में; लेकिन गल्प 1907 से पहिले मैंने एक भी न लिखी। मेरी पहली कहानी का नाम था, 'संसार का सबसे अनमोल रत्न'। वह 1907 में 'ज़माना' में छपी। उसके बाद मैंने चार-पाँच कहानियाँ और लिखीं। पाँच कहानियों का संग्रह, 'सोज़े वतन' के नाम से 1909 में छपा। उस समय बंग-भंग का आन्दोलन हो रहा था। कांग्रेस में गर्म दल की सृष्टि हो चुकी थी। इन पाँचों कहानियों में स्वदेश-प्रेम की महिमा गाई गयी थी।

उस वक़्त मैं शिक्षा-विभाग में सब डिप्टी इन्सपेक्टर था और हमीरपुर के ज़िले में तैनात था। पुस्तक को छपे छः महीने हो चुके थे। एक दिन मैं रात को अपनी रावटी में बैठा हुआ था कि मेरे नाम जिलाधीश का परवाना पहुँचा, कि मुझसे तुरन्त मिलो। जाड़ों के दिन थे। साहब दौरे पर थे। मैंने बैलगाड़ी जुतवाई और रातों-रात तीस-चालीस मील तय करके दूसरे दिन साहब से मिला। साहब के सामने 'सोज़े वतन' की एक प्रति रखी हुई थी। मेरा माथा ठनका। उस वक़्त मैं 'नवाबराय' के नाम से लिखा करता था। मुझे इसका कुछ-कुछ पता मिल चुका था कि खुफिया-पुलिस इस किताब के लेखक की खोज में है। समझ गया, उन लोगों ने मुझे खोज निकाला और इसी की जवाबदेही करने के लिए मुझे बुलाया गया है।

साहब ने मुझसे पूछा—यह पुस्तक तुमने लिखी है ?

मैंने स्वीकार किया।

साहब ने मुझसे एक-एक कहानी का आशय पूछा और अन्त में बिगड़कर बोले–तुम्हारी कहानियों में 'सिडीशन' भरा हुआ है। अपने भाग्य को बखानो कि अंग्रेज़ी अमलदारी में हो। मुग़लों का राज्य होता, तो तुम्हारे दोनों हाथ काट लिये जाते। तुम्हारी कहानियाँ एकांगी हैं, तुमने अंग्रेज़ी सरकार की तौहीन की है, आदि। फ़ैसला यह हुआ कि मैं 'सोज़े-वतन' की सारी प्रतियाँ सरकार के हवाले कर दूँ और साहब की अनुमति के बिना कभी कुछ न लिखूँ। मैंने समझा, चलो सस्ता छूटे। एक हज़ार प्रतियाँ छपी थीं। अभी मुश्किल से तीन सौ बिकी थीं। शेष सात सौ प्रतियाँ मैंने 'ज़माना कार्यालय' से मँगवाकर साहब की सेवा में अर्पण कर दीं।

मैंने समझा था, बला टल गयी; किन्तु अधिकारियों को इतनी आसानी से सन्तोष न हो सका। मुझे बाद को मालूम हुआ कि साहब ने इस विषय में ज़िले के अन्य कर्मचारियों से परामर्श किया। सुपरिण्टेण्डेण्ट पुलिस, दो डिप्टी कलेक्टर और डिप्टी इन्सपेक्टर– जिनका मैं मातहत था–मेरी तकदीर का फैसला करने बैठे। एक डिप्टी कलेक्टर साहब ने गल्पों से उद्धरण निकालकर सिद्ध किया कि इनमें आदि से अन्त तक सिडीशन के सिवा और कुछ नहीं है। और सिडीशन भी साधारण नहीं; बल्कि संक्रामक। पुलिस के देवता ने कहा–ऐसे ख़तरनाक आदमी को ज़रूर सख़्त सज़ा देनी चाहिए। डिप्टी-इन्सपेक्टर साहब मुझसे बहुत स्नेह करते थे। इस भय से कि कहीं मुआमला तूल न पकड़ ले, उन्होंने यह प्रस्ताव किया कि वह मित्रभाव से मेरे राजनीतिक विचारों की थाह लें और उस कमेटी में रिपोर्ट पेश करें। उनका विचार था, कि मुझे समझा दें और रिपोर्ट में लिख दें, कि लेखक केवल कलम का उग्र है और राजनीतिक आन्दोलन से उसका कोई सम्बन्ध नहीं है। कमेटी ने उनके प्रस्ताव को स्वीकार किया। हालाँकि पुलिस के देवता उस वक़्त भी पैंतरे बदलते रहे।

सहसा कलक्टर साहब ने डिप्टी इन्सपेक्टर से पूछा–आपको आशा है कि वह आपसे अपने दिल की बातें कह देगा ?

"आप मित्र बनकर उसका भेद लेना चाहते हैं। यह तो मुखबिरी है। मैं इसे कमीनापन समझता हूँ।"

डिप्टी साहब अप्रतिभ होकर हकलाते हुए बोले–मैं तो हुजूर के हुक्म··· साहब ने बात काटी–नहीं, यह मेरा हुक्म नहीं है। मैं ऐसा हुक्म नहीं देना चाहता। अगर पुस्तक में लेखक का सिडीशन साबित हो सके, तो खुली अदालत में मुक़दमा चलाइए, नहीं धमकी देकर छोड़ दीजिए। 'मुँह में राम, बगल में छुरी' मुझे पसन्द नहीं।

जब यह वृत्तान्त डिप्टी इन्सपेक्टर साहब ने कई दिन पीछे ख़ुद मुझसे कहा, तो मैंने पूछा–क्या आप सचमुच मेरी मुखबिरी करते ?

वह हँसकर बोले–असम्भव ! कोई लाख रुपये भी देता, तो न करता। मैं तो केवल अदालती कार्रवाई रोकना चाहता था, और वह रुक गयी। मुक़दमा अदालत में आता, तो सज़ा हो जाना यक़ीनी था। यहाँ आपकी पैरवी करने वाला भी कोई

न मिलता; मगर साहब हैं शरीफ़ आदमी।

मैंने स्वीकार किया—बहुत ही शरीफ़।

## तीन

मैं हमीरपुर ही में था कि मुझे पेचिश की शिकायत पैदा हो गयी। गर्मी के दिनों में देहातों में कोई हरी तरकारी मिलती न थी। एक बार कई दिन तक लगातार सूखी घुँइयाँ खानी पड़ी। यों मैं घुँइयों को बिच्छू समझता हूँ और तब भी समझता था; लेकिन न-जाने क्योंकर यह धारणा मन में हो गयी कि अजवाइन से घुँइयाँ का वादीपन जाता रहता है। खूब अजवाइन खा लिया करता। दस-बारह दिन तक किसी तरह का कष्ट न हुआ। मैंने समझा, शायद बुन्देलखण्ड के पहाड़ी जलवायु ने मेरी दुर्बल पाचन शक्ति को तीव्र कर दिया; लेकिन एक दिन पेट में दर्द हुआ और सारे दिन मैं मछली की भाँति तड़पता रहा। फंकियाँ लगाईं ; मगर दर्द न कम हुआ। दूसरे दिन से पेचिश हो गयी ; मल के साथ आँव आने लगा; लेकिन दर्द जाता रहा।

एक महीना बीत चुका था। मैं एक कस्बे में पहुँचा, तो वहाँ के थानेदार साहब ने मुझसे थाने में ही ठहरने और भोजन करने का आग्रह किया। कई दिन से मूँग की दाल खाते और पथ्य करते-करते ऊब उठा था। सोचा क्या हरज है, आज यहीं ठहरो। भोजन तो स्वादिष्ट मिलेगा ! थाने में ही अड्डा जमा दिया। दारोगाजी ने जमींकंद का सालन पकवाया, पकौड़ियाँ, दही-बड़े, पुलाव। मैंने एहतियात से खाया—जमींकंद तो मैंने केवल दो फांकें खाईं, लेकिन खा-पीकर जब थाने के सामने दारोगाजी के फूस के बँगले में लेटा, तो दो-ढाई घण्टे के बाद पेट में फिर दर्द होने लगा। सारी रात और अगले दिन-भर कराहता रहा। सोडे की दो बोतलें पीने के बाद कै हुई, तो जाकर चैन मिला। मुझे विश्वास हो गया, यह जमींकंद की कारस्तानी है। घुँइयाँ से पहले मेरी कुट्टी हो चुकी थी। अब जमींकंद से भी बैर हो गया। तबसे इन दोनों चीज़ों की सूरत देखकर मैं काँप जाता हूँ। दर्द तो फिर जाता रहा; पर पेचिश ने अड्डा जमा लिया। पेट में चौबीसों घण्टे तनाव बना रहता। अफारा हुआ करता। संयम के साथ चार-पाँच मील टहलने जाता, व्यायाम करता, पथ्य से भोजन करता, कोई-न-कोई औषधि भी खाया करता; किन्तु पेचिश टलने का नाम न लेती थी और देह भी घुलती जाती थी। कई बार कानपुर आकर दवा कराई, एक बार महीने-भर प्रयाग में डाक्टरी और आयुर्वेदिक औषधियों का सेवन किया; पर कोई फ़ायदा नहीं !

तब मैंने तबादला कराया। चाहता था रोहेलखंड; पर पटका गया बस्ती के ज़िले में, और हलका वह मिला जो नेपाल की तराई है। सौभाग्य से वहीं मेरा परिचय स्व. पं. मन्नन द्विवेदी गजपुरी से हुआ, जो डोमरियागंज में तहसीलदार थे। कभी-कभी उनके साथ साहित्य-चर्चा हो जाती थी; लेकिन यहाँ आकर पेचिश और बढ़ गयी।

तब मैंने छः महीने की छुट्टी ली; और लखनऊ के मेडिकल कालेज से निराश होकर काशी के एक हकीम से इलाज कराने लगा। तीन-चार महीने बाद कुछ थोड़ा-सा फ़ायदा तो मालूम हुआ पर बीमारी जड़ से न गयी। जब फिर बस्ती पहुँचा तो वही हालत हो गयी। तब मैंने दौरे की नौकरी छोड़ दी और बस्ती हाईस्कूल में स्कूल-मास्टर हो गया। फिर यहाँ से तबदील होकर गोरखपुर पहुँचा। पेचिश पूर्ववत जारी रही। यहाँ मेरा परिचय महावीर प्रसाद जी पोद्दार से हुआ जो साहित्य के मर्मज्ञ, राष्ट्र के सच्चे सेवक और बड़े ही उद्योगी पुरुष हैं। मैंने बस्ती से ही 'सरस्वती' में कई गल्पें छपवाई थीं। पोद्दारजी की प्रेरणा से मैंने फिर उपन्यास लिखा और 'सेवा-सदन' की सृष्टि हुई वहाँ मैंने प्राइवेट बी. ए. भी पास किया। 'सेवा-सदन' का जो आदर हुआ, उससे उत्साहित होकर मैंने 'प्रेमाश्रम' लिख डाला और गल्पें भी बराबर लिखता रहा।

कुछ मित्रों की, विशेषकर पोद्दारजी की सलाह से मैंने जल-चिकित्सा आरम्भ की; लेकिन तीन-चार महीने के स्नान और पथ्य का मेरे दुर्भाग्य से यह परिणाम हुआ कि मेरा पेट बढ़ गया और मुझे रास्ता चलने में भी दुर्बलता मालूम होने लगी। एक बार कई मित्रों के साथ मुझे एक ज़ीने पर चढ़ने का अवसर पड़ा तब और लोग धड़धड़ाते हुए चले गये, पर मेरे पाँव ही न उठते थे। बड़ी मुश्किल से हाथों का सहारा लेते हुए ऊपर पहुँचा। उसी दिन मुझे अपनी कमज़ोरी का यथार्थ ज्ञान हुआ। समझ गया, अब थोड़े दिनों का और मेहमान हूँ, जल-चिकित्सा बन्द कर दी।

एक दिन संध्या-समय उर्दू बाज़ार में श्री दशरथप्रसादजी द्विवेदी, सम्पादक 'स्वदेशी' से मेरी भेंट हो गयी। कभी-कभी उनसे भी साहित्य-चर्चा होती रहती थी। उन्होंने मेरी पीली सूरत देखकर खेद के साथ कहा—बाबूजी, आप तो बिलकुल पीले पड़ गये हैं, कोई इलाज कराइए।

मुझे अपनी बीमारी का जिक्र बुरा लगता था। मैं भूल जाना चाहता था कि मैं बीमार हूँ। जब दो-चार महीने ही का ज़िन्दगी से नाता है, तो क्यों न हँसकर मरूँ? मैंने चिढ़कर कहा—मर ही तो जाऊँगा भई, या और कुछ! मैं मौत का स्वागत करने को तैयार हूँ। द्विवेदीजी बेचारे लज्जित हो गये। मुझे पीछे से अपनी उग्रता पर बड़ा खेद हुआ। यह 1910 की बात है। असहयोग आन्दोलन ज़ोरों पर था। जलियाँवाला बाग़ का हत्याकांड हो चुका था। उन्हीं दिनों महात्मा गाँधी ने गोरखपुर का दौरा किया। गाजी मियाँ के मैदान में ऊँचा प्लेटफार्म तैयार किया गया। दो लाख से कम जमाव न था। क्या शहर, क्या देहात, श्रद्धालु जनता दौड़ी चली आती थी। ऐसा समारोह मैंने अपने जीवन में कभी न देखा था। महात्माजी के दर्शनों का यह प्रताप था, कि मुझ-जैसा मरा हुआ आदमी भी चेत उठा। उसके दो-ही-चार दिन बाद मैंने अपनी बीस साल की नौकरी से इस्तीफा दे दिया।

अब देहात में चलकर कुछ प्रचार करने की इच्छा हुई। पोद्दारजी का देहात

में एक मकान था। हम और वह दोनों वहाँ चले गये और चर्खे बनवाने लगे। वहाँ जाने के एक ही सप्ताह बाद मेरी पेचिश कम होने लगी। यहाँ तक कि एक महीने के अन्दर मल के साथ आँव का आना बन्द हो गया। फिर मैं काशी चला आया और अपने देहात में बैठकर कुछ प्रचार और कुछ साहित्य-सेवा में जीवन को सार्थक करने लगा। ग़ुलामी से मुक्त होते ही मैं नौ साल के जीर्ण रोग से मुक्त हो गया।

इस अनुभव ने मुझे कट्टर भाग्यवादी बना दिया है। अब मेरा दृढ़ विश्वास है कि भगवान् की जो इच्छा होती है वही होता है, और मनुष्य का उद्योग भी उसकी इच्छा के बिना सफल नहीं होता।

(हंस, जन.-फर., 1932)

# मेरी पहली रचना

उस वक़्त मेरी उम्र कोई 13 साल की रही होगी। हिन्दी बिल्कुल न जानता था। उर्दू के उपन्यास पढ़ने-लिखने का उन्माद था। मौलाना शरर, पं. रतननाथ सरशार, मिर्ज़ा रुसवा, मौलवी मुहम्मद अली हरदोई निवासी, उस वक़्त के सर्वप्रिय उपन्यासकार थे। इनकी रचनाएँ जहाँ मिल जाती थीं, स्कूल की याद भूल जाती थी और पुस्तक समाप्त करके ही दम लेता था। उस ज़माने में रेनाल्ड के उपन्यासों की धूम थी। उर्दू में उनके अनुवाद धड़ाधड़ निकल रहे थे और हाथों-हाथ बिकते थे। मैं भी उनका आशिक था। स्व. हजरत रियाज़ ने जो उर्दू के प्रसिद्ध कवि थे और जिनका हाल में देहान्त हुआ है, रेनाल्ड की एक रचना का अनुवाद 'हरम सरा' के नाम से किया था। उसी ज़माने में लखनऊ के साप्ताहिक 'अवध-पंच' के सम्पादक स्व. मौलाना सज्जाद हुसेन ने, जो हास्यरस के अमर कलाकार हैं, रेनाल्ड के दूसरे उपन्यास का 'धोखा' या 'तिलिस्मी फानूस' के नाम से किया था। ये सारी पुस्तकें मैंने उसी ज़माने में पढ़ीं। और पं. रतननाथ सरशार से तो मुझे तृप्ति ही न होती थी। उनकी सारी रचनाएँ मैंने पढ़ डालीं। उन दिनों मेरे पिता गोरखपुर में रहते थे और मैं भी गोरखपुर ही के मिशन स्कूल में आठवें में पढ़ता था, जो तीसरा दरजा कहलाता था। रेती पर एक बुकसेलर बुद्धिलाल नाम का रहता था। मैं उसकी दूकान पर जा बैठता था और उसके स्टाक से उपन्यास ले-लेकर पढ़ता था; मगर दूकान पर सारे दिन तो बैठ न सकता था, इसलिए मैं उसकी दूकान से अंग्रेज़ी पुस्तकों की कुंजियाँ और नोट्स लेकर अपने स्कूल के लड़कों के हाथ बेचा करता था और इसके मुआवज़े में दूकान से उपन्यास घर लाकर पढ़ता था। दो-तीन वर्षों में मैंने सैंकड़ों ही उपन्यास पढ़ डाले होंगे। जब उपन्यासों का स्टाक समाप्त हो गया, तो मैंने नवलकिशोर प्रेस से निकले हुए पुराणों के उर्दू अनुवाद भी पढ़े, और 'तिलिस्मी होशरुबा' के कई भाग भी पढ़े। इस बृहद् तिलस्मी ग्रंथ के सत्रह भाग उस वक़्त निकल चुके थे और एक-एक भाग बड़े सुपररायल आकार के दो-दो हज़ार पृष्ठों से कम न होगा। और इन सत्रह भागों के उपरान्त उसी पुस्तक के अलग-अलग प्रसंगों पर पचीसों भाग छप चुके थे। इनमें से भी मैंने कई पढ़े। जिसने इतने बड़े ग्रन्थ की रचना की, उसकी कल्पना-शक्ति कितनी प्रबल होगी, इसका केवल अनुमान

किया जा सकता है। कहते हैं, ये कथाएँ मौलाना फ़ैज़ी ने अकबर के विनोदार्थ फ़ारसी में लिखी थीं। इनमें कितना सत्य है, कह नहीं सकता; लेकिन इतनी वृहद् कथा शायद ही संसार की किसी भाषा में हो। पूरी एंसाइक्लोपीडिया समझ लीजिए। एक आदमी तो अपने साठ वर्ष के जीवन में उनकी नकल भी करना चाहे, तो नहीं कर सकता। रचना तो दूसरी बात है।

उसी ज़माने में मेरे एक नाते के मामू कभी-कभी हमारे यहाँ आया करते थे। अधेड़ हो गये थे; लेकिन अभी तक बिन-ब्याहे थे। पास में थोड़ी-सी ज़मीन थी, मकान था, लेकिन घरनी के बिना सब कुछ सूना था। इसलिए घर पर जी न लगता था। नातेदारियों में घूमा करते थे, और सबसे यही आशा रखते थे कि कोई उनका ब्याह करा दे। इसके लिए सौ-दो सौ ख़र्च करने को भी तैयार थे। क्यों उनका ब्याह नहीं हुआ, यह आश्चर्य था। अच्छे खासे हृष्ट-पुष्ट आदमी थे, बड़ी-बड़ी मूँछें, औसत क़द, साँवला रंग। गाँजा पीते थे, इससे आँखें लाल रहती थीं। अपने ढंग के धर्मनिष्ठ भी थे। शिवजी को रोजाना जल चढ़ाते थे। और मांस-मछली नहीं खाते थे।

आख़िर एक बार उन्होंने भी वही किया, जो बिन-ब्याहे लोग अक्सर किया करते हैं। एक चमारिन के नयन-बाणों से घायल हो गये। वह उनके यहाँ गोबर पाथने, बैलों को सानी-पानी देने और इसी तरह के दूसरे फुटकर कामों के लिए नौकर थी। जवान थी, छबीली थी और अपने वर्ग की अन्य रमणियों की भाँति प्रसन्नमुख और विनोदिनी थी। 'एक समय सखि सुअरि सुन्दरि'--वाली बात थी। मामू साहब का तृषित हृदय मीठे जल की धारा देखते ही फिसल पड़ा। बातों-बातों में उससे छेड़छाड़ करने लगे। वह इनके मन का भाव ताड़ गयी। ऐसी अल्हड़ न थी। और नखरे करने लगी। केशों में तेल भी पड़ने लगा, चाहे सरसों का ही क्यों न हो! आँखों में काजल भी चमका, ओठों पर मिस्सी भी आयी, और काम में ढिलाई भी शुरू हुई। कभी दोपहर को आयी और झलक दिखलाकर चली गयी, कभी साँझ को आयी और एक तीर चलाकर चली गयी। बैलों को सानी-पानी मामू साहब खुद दे देते, गोबर दूसरे उठा ले जाते, युवती से बिगड़ते क्योंकर? वहाँ तो अब प्रेम उदय हो गया था! होली में उसे प्रथानुसार एक साड़ी दी; मगर अबकी गजी की साड़ी न थी, खूबसूरत-सी सवा दो रुपये की चुँदरी थी। होली की त्योहारी भी मामूल से चौगुनी दी। और यह सिलसिला यहाँ तक बढ़ा कि वह चमारिन ही घर की मालकिन हो गयी।

एक दिन संध्या-समय चमारों ने आपस में पंचायत की। बड़े आदमी हैं तो हुआ करें, क्या किसी की इज्ज़त लेंगे? एक इन लाला के बाप थे कि कभी किसी मेहरिया की ओर आँख उठाकर न देखा, (हालाँकि यह सरासर ग़लत था) और एक यह हैं कि नीच जाति की बहू-बेटियों पर भी डोरे डालते हैं! समझाने-बुझाने का मौक़ा न था। समझाने से लाला मानेंगे तो नहीं, उलटे और कोई मामला खड़ा कर देंगे। इनके कलम घुमाने की तो देर है। इसलिए निश्चय हुआ कि लाला साहब को

ऐसा सबक देना चाहिए कि हमेशा के लिए याद हो जाय। इज़्ज़त का बदला खून ही चुकाता है, लेकिन मरम्मत से भी कुछ उसकी पुरौती हो सकती है।

दूसरे दिन शाम को जब चम्पा मामू साहब के घर में आई तो उन्होंने अन्दर का द्वार बन्द कर दिया। महीनों के असमंजस और हिचक और धार्मिक संघर्ष के बाद आज मामू साहब ने अपने प्रेम को व्यावहारिक रूप देने का निश्चय किया था। चाहे कुछ हो जाय, कुल-मरजाद रहे या जाय, बाप-दादा का नाम डूबे या उतराय !

उधर चमारों का जत्था ताक में था ही। इधर किवाड़ बन्द हुए, उधर उन्होंने द्वार खटखटाना शुरू किया। पहले तो मामू साहब ने समझा, कोई आसामी मिलने आया होगा, किवाड़ बन्द पाकर लौट जायेगा ; लेकिन जब आदमियों का शोरगुल सुना तो घबड़ाये। जाकर किवाड़ों की दराज से झाँका। कोई बीस-पचीस चमार लाठियाँ लिये, द्वार रोके खड़े किवाड़ों को तोड़ने की चेष्टा कर रहे थे। अब करें तो क्या करें ? भागने का कहीं रास्ता नहीं, चम्पा को कहीं छिपा नहीं सकते। समझ गये कि शामत आ गयी। आशिकी इतनी जल्दी गुल खिलायेगी, यह क्या जानते थे, नहीं इस चमारिन पर दिल को आने ही क्यों देते। उधर चम्पा इन्हीं को कोस रही थी—तुम्हारा क्या बिगड़ेगा, मेरी तो इज़्ज़त लुट गयी। घरवाले मूड़ ही काटकर छोड़ेंगे ; कहती थी, कभी किवाड़ बन्द न करो, हाथ-पाँव जोड़ती थी ; मगर तुम्हारे सिर पर तो भूत सवार था। लगी मुँह में कालिख कि नहीं ?

मामू साहब बेचारे इस कूचे में कभी न आये थे। कोई पक्का खिलाड़ी होता तो सौ उपाय निकाल लेता ; लेकिन मामू साहब की तो जैसे सिट्टी-पिट्टी भूल गयी। बरौठे में थर-थर काँपते 'हनुमान चालीसा' का पाठ करते हुए खड़े थे। कुछ न सूझता था।

और उधर द्वार पर कोलाहल बढ़ता जा रहा था, यहाँ तक कि सारा गाँव जमा हो गया। बाम्हन, ठाकुर, कायस्थ सभी तमाशा देखने और हाथ की खुजली मिटाने के लिए आ पहुँचे। इससे ज़्यादा मनोरंजक और स्फूर्तिवर्द्धक तमाशा और क्या होगा कि एक मर्द और एक औरत के साथ घर में बन्द पाया जाय ! फिर वह चाहे कितनी ही प्रतिष्ठित और विनम्र क्यों न हो, जनता उसे किसी तरह क्षमा नहीं कर सकती। बढ़ई बुलाया गया, किवाड़ फाड़े गये और मामू साहब भूसे की कोठरी में छिपे हुए मिले। चम्पा आँगन में खड़ी रो रही थी। द्वार खुलते ही भागी। कोई उससे नहीं बोला। मामू साहब भागकर कहाँ जाते ? वह जानते थे, उनके लिए भागने का रास्ता नहीं है। मार खाने के लिए तैयार बैठे थे। मार पड़ने लगी और बेभाव की पड़ने लगी। जिसके हाथ जो कुछ लगा— जूता, छड़ी, छाता, लात, घूँसा सभी अस्त्र चले। यहाँ तक कि मामू साहब बेहोश हो गये और लोगों ने उन्हें मुर्दा समझकर छोड़ दिया। अब इतनी दुर्गति के बाद वह बच भी गये; तो गाँव में नहीं रह सकते और उनकी ज़मीन पट्टेदारों के हाथ आयेगी।

इस दुर्घटना की ख़बर उड़ते-उड़ते हमारे यहाँ भी पहुँची। मैंने भी उसका खूब आनन्द उठाया। पिटते समय उनकी रूप रेखा कैसी रही होगी, इसकी कल्पना करके मुझे खूब हँसी आयी।

एक महीने तक तो वह हल्दी और गुड़ पीते रहे। ज्यों ही चलने-फिरने लायक हुए, हमारे यहाँ आये। यहाँ अपने गाँववालों पर डाके का इस्तग़ासा दायर करना चाहते थे।

अगर उन्होंने कुछ दीनता दिखायी होती, तो शायद मुझे हमदर्दी हो जाती; लेकिन उनका वही दम-खम था। मुझे खेलते या उपन्यास पढ़ते देखकर बिगड़ना और रोब जमाना और पिताजी से शिकायत करने की धमकी देना, यह अब मैं क्यों सहने लगा था ! अब तो मेरे पास उन्हें नीचा दिखाने के लिए काफी मसाला था।

आख़िर एक दिन मैंने यह सारी दुर्घटना एक नाटक के रूप में लिख डाली और अपने मित्रों को सुनाई। सब-के-सब खूब हँसे। मेरा साहस बढ़ा। मैंने उसे साफ़-साफ लिखकर वह कापी मामू साहब के सिरहाने रख दी, और स्कूल चला गया। दिल में कुछ डरता भी था, कुछ खुश भी था और कुछ घबराया हुआ भी था। सबसे बड़ा कुतूहल यह था कि ड्रामा पढ़कर मामू साहब क्या कहते हैं। स्कूल में जी न लगता था। दिल उधर ही टँगा हुआ था। छुट्टी होते ही घर चला गया। मगर द्वार के समीप आकर पाँव रुक गये। भय हुआ, कहीं मामू साहब मुझे मार न बैठें; लेकिन इतना जानता था कि वह एकाध थप्पड़ से ज़्यादा मुझे मार न सकेंगे, क्योंकि मैं मार खानेवाले लड़कों में न था।

मगर यह मामला क्या है ! मामू साहब चारपाई पर नहीं हैं, जहाँ वह नित्य लेटे हुए मिलते थे। क्या घर चले गये ? आकर कमरा देखा वहाँ भी सन्नाटा। मामू साहब के जूते, कपड़े, गठरी सब लापता। अन्दर जाकर पूछा। मालूम हुआ, मामू साहब किसी ज़रूरी काम से घर चले गये। भोजन तक नहीं किया।

मैंने बाहर आकर सारा कमरा छान मारा मगर मेरा ड्रामा–मेरी वह पहली रचना–कहीं न मिली। मालूम नहीं, मामू साहब ने उसे चिराग़अली के सुपुर्द कर दिया या अपने साथ स्वर्ग ले गये ?

(हंस, दिसम्बर, 1935)

# यह मेरी मातृभूमि है

## एक

आज पूरे साठ वर्ष के बाद मुझे मातृभूमि–प्यारी मातृभूमि के दर्शन प्राप्त हुए हैं। जिस समय मैं अपने प्यारे देश से विदा हुआ था और भाग्य मुझे पश्चिम की ओर ले चला था, उस समय मैं पूर्ण युवा था। मेरी नसों में नवीन रक्त संचालित हो रहा था। हृदय उमंगों और बड़ी-बड़ी आशाओं से भरा हुआ था। मुझे अपने प्यारे भारतवर्ष से किसी अत्याचारी के अत्याचार या न्याय के बलवान हाथों ने नहीं जुदा किया था। अत्याचारी के अत्याचार और कानून की कठोरताएँ मुझसे जो चाहे सो करा सकती हैं, मगर मेरी प्यारी मातृभूमि मुझसे नहीं छुड़ा सकतीं। वे मेरी उच्च अभिलाषाएँ और बड़े-बड़े ऊँचे विचार ही थे, जिन्होंने मुझे देश-निकाला दिया था।

मैंने अमेरिका जाकर वहाँ खूब व्यापार किया और व्यापार से धन भी खूब पैदा किया तथा धन से आनंद भी खूब मनमाने लूटे। सौभाग्य से पत्नी भी ऐसी मिली, जो सौंदर्य में अपना सानी आप ही थी। उसके लावण्य और सुन्दरता की ख्याति तमाम अमेरिका में फैली। उसके हृदय में ऐसे विचार की गुंजाइश भी न थी, जिसका सम्बन्ध मुझसे न हो, मैं उस पर तन-मन से आसक्त था और वह मेरी सर्वस्व थी। मेरे पाँच पुत्र थे जो सुन्दर, हृष्ट-पुष्ट और ईमानदार थे। उन्होंने व्यापार को और भी चमका दिया था। मेरे भोले-भाले नन्हे-नन्हे पौत्र गोद में बैठे हुए थे, जब कि मैंने प्यारी मातृभूमि के अंतिम दर्शन करने को अपने पैर उठाये। मैंने अनंत धन, प्रियतमा पत्नी, सपूत बेटे और प्यारे-प्यारे जिगर के टुकड़े नन्हे-नन्हे बच्चे आदि अमूल्य पदार्थों का केवल इसीलिए परित्याग कर दिया कि मैं प्यारी भारत-जननी का अंतिम दर्शन कर लूँ। मैं बहुत बूढ़ा हो गया हूँ; दस वर्ष के बाद पूरे सौ वर्ष का हो जाऊँगा। अब मेरे हृदय में केवल एक ही अभिलाषा बाकी है कि मैं अपने मातृभूमि का रजकण बनूँ।

यह अभिलाषा कुछ आज ही मेरे मन में उत्पन्न नहीं हुई, बल्कि उस समय भी थी जब मेरी प्यारी पत्नी अपनी मधुर बातों और कोमल कटाक्षों से मेरे हृदय को प्रफुल्लित किया करती थी। और जब मेरे युवा पुत्र प्रातःकाल आकर अपने वृद्ध पिता को सभक्ति प्रणाम करते, उस समय भी मेरे हृदय में एक काँटा-सा खटकता

रहता था कि मैं अपनी मातृभूमि से अलग हूँ। यह देश मेरा देश नहीं है और मैं इस देश का नहीं हूँ।

मेरे पास धन था, पत्नी थी, लड़के थे और जायदाद थी, मगर न मालूम क्यों, मुझे रह-रह मातृभूमि के टूटे झोपड़े, चार-छः बीघा मौरूसी ज़मीन और बालपन के लँगोटिया यारों की याद अक्सर सता जाया करती। प्रायः अपार प्रसन्नता और आनंदोत्सवों के अवसर पर भी यह विचार हृदय में चुटकी लिया करता था "यदि मैं अपने देश में होता..."

## दो

जिस समय मैं बम्बई में जहाज़ से उतरा, मैंने पहिले काले कोट-पतलून पहने टूटी-फूटी अँगरेजी बोलते हुए मल्लाह देखे। फिर अँगरेज़ी दूकान, ट्राम और मोटरगाड़ियाँ दीख पड़ीं। इसके बाद रबर टायरवाली गाड़ियों की ओर मुँह में चुरट दाबे हुए आदमियों से मुठभेड़ हुई। फिर रेल का विक्टोरिया टर्मिनस स्टेशन देखा। बाद में मै रेल में सवार होकर हरी-भरी पहाड़ियों के मध्य में स्थित अपने गाँव को चल दिया। उस समय मेरी आँखों मे आँसू भर आये। और मैं खूब रोया, क्योकि यह मेरा देश न था। यह वह देश न था, जिसके दर्शनों की इच्छा सदा मेरे हृदय में लहराया करती थी। यह तो कोई और देश था। यह अमेरिका या इंगलैंड था; मगर प्यारा भारत नहीं था।

रेलगाड़ी जंगलों, पहाड़ों, नदियों और मैदानों को पार करती हुई मेरे प्यारे गाँव के निकट पहुँची, जो किसी समय में फूल, पत्तों और फलों की बहुतायत तथा नदी-नालों की अधिकता से स्वर्ग की होड़ कर रहा था। मैं उस गाड़ी से उतरा, तो मेरा हृदय बाँसों उछल रहा था—अब अपना प्यारा घर देखूँगा—अपने बालपन के प्यारे साथियों से मिलूँगा। मैं इस समय बिल्कुल भूल गया था कि मैं ९० वर्ष का बूढ़ा हूँ। ज्यों-ज्यों मैं गाँव के निकट आता था, मेरे पग शीघ्र-शीघ्र उठते थे और हृदय में अकथनीय आनंद का स्रोत उमड़ रहा था। प्रत्येक वस्तु पर आँखें फाड़-फाड़ कर दृष्टि डालता। अहा ! यह वही नाला है, जिसमें हम रोज़ घोड़े नहलाते थे और स्वयं भी डुबकियाँ लगाते थे, किंतु अब उसके दोनों ओर काँटेदार तार लगे हुए थे। सामने एक बँगला था, जिसमें दो अँगरेज़ बंदूकें लिये इधर-उधर ताक रहे थे। नाले में नहाने की सख़्त मनाही थी।

गाँव में गया और निगाहें बालपन के साथियों को खोजने लगीं, किन्तु शोक ! वे सब के सब मृत्यु के ग्रास हो चुके थे। मेरा घर—मेरा टूटा-फूटा झोंपड़ा—जिसकी गोद में मैं बरसों खेला था, जहाँ बचपन और बेफ़िक्री के आनंद लूटे थे और जिनका चित्र अभी तक मेरी आँखों में फिर रहा था, वही मेरा प्यारा घर अब मिट्टी का ढेर हो गया था।

यह स्थान ग़ैर-आबाद न था। सैकड़ों आदमी चलते-चलते दृष्टि आते थे, जो

अदालत-कचहरी और थाना-पुलिस की बातें कर रहे थे, उनके मुखों से चिंता, निर्जीवता और उदासी प्रदर्शित होती थी और वे सब सांसारिक चिंताओं से व्यथित मालूम होते थे। मेरे साथियों के समान हृष्ट-पुष्ट, बलवान, लाल चेहरे वाले नवयुवक कहीं न दीख पड़ते थे। उस अखाड़े के स्थान पर, जिसकी जड़ मेरे हाथों ने डाली थी, अब एक टूटा फूटा स्कूल था। उसमें दुर्बल तथा कांतिहीन, रोगियों की-सी सूरतवाले बालक फटे कपड़े पहिने बैठे ऊँघ रहे थे। उनको देखकर सहसा मेरे मुख से निकल पड़ा कि नहीं-नहीं, यह मेरा प्यारा देश नहीं है। यह देश देखने मैं इतनी दूर से नहीं आया हूँ--यह मेरा प्यारा भारतवर्ष नहीं है।

बरगद के पेड़ की ओर मैं दौड़ा, जिसकी सुहावनी छाया में मैंने बचपन के आनंद उड़ाए थे, जो हमारे छुटपन का क्रीड़ास्थल और युवावस्था का सुखप्रद वासस्थान था। आह ! इस प्यारे बरगद को देखते ही हृदय पर एक बड़ा आघात पहुँचा और दिल में महान् शोक उत्पन्न हुआ। उसे देखकर ऐसी-ऐसी दुःखदायक तथा हृदय-विदारक स्मृतियाँ ताज़ी हो गयीं कि घंटों पृथ्वी पर बैठे-बैठे आँसू बहाता रहा। हाँ, यही बरगद है, जिसकी डालों पर चढ़ कर मैं फुनगियों तक पहुँचता था, जिसकी जटाएँ हमारी झूला थीं और जिसके फल हमें सारे संसार की मिठाइयों से अधिक स्वादिष्ट मालूम होते थे। मेरे गले में बाँहें डालकर खेलनेवाले लँगोटिया यार, जो कभी रूठते थे, कभी मानते थे, कहाँ गए ? हाय, बिना घर बार का मुसाफिर अब क्या अकेला ही हूँ ? क्या मेरे कोई भी साथी नहीं ? इस बरगद के निकट अब थाना था और बरगद के नीचे कोई लाल साफा बाँधे बैठा था। उसके आस-पास दस-बीस लाल पगड़ीवाले करबद्ध खड़े थे ! वहाँ फटे-पुराने कपड़े पहने, दुर्भिक्षग्रस्त पुरुष, जिस पर अभी चाबुकों की बौछार हुई थी, पड़ा सिसक रहा था। मुझे ध्यान आया कि यह मेरा प्यारा देश नहीं है, कोई और देश है। यह यूरोप है, अमेरिका है, मगर मेरी मातृभूमि नहीं है--कदापि नहीं है।

## तीन

इधर से निराश होकर मैं उस चौपाल की ओर चला, जहाँ शाम के वक़्त पिताजी गाँव के अन्य बुजुर्गों के साथ हुक्का पीते और हँसी-कहकहे उड़ाते थे। हम भी उस टाट के बिछौने पर कलाबाज़ियाँ खाया करते थे। कभी-कभी वहाँ पंचायत भी बैठती थी, जिसके सरपंच सदा पिताजी ही हुआ करते थे। इसी चौपाल के पास एक गोशाला थी, जहाँ गाँव भर की गायें रखी जाती थीं और बछड़ों के साथ हम यहीं किलोलें किया करते थे। शोक ! कि अब उस चौपाल का पता तक न था। वहाँ अब गाँवों में टीका लगाने की चौकी और डाकखाना था।

उस समय इसी चौपाल से लगा एक कोल्हवाड़ा था, जहाँ जाड़े के दिनों में ईख पेरी जाती थी और गुड़ की सुगंध से मस्तिष्क पूर्ण हो जाता था। हम और हमारे साथी वहाँ गँडरियों के लिए बैठे रहते और गँडरियाँ करनेवाले मजदूरों के हस्तलाघव

को देखकर आश्चर्य किया करते थे। वहाँ हज़ारों बार मैंने कच्चा रस और पक्का दूध मिलाकर पिया था और वहाँ आस-पास के घरों की स्त्रियाँ और बालक अपने-अपने घड़े लेकर आते थे और उनमें रस भरकर ले जाते थे। शोक है कि वे कोल्हू अब तक ज्यों के त्यों खड़े थे, किन्तु कोल्हवाड़े की जगह पर अब एक सन लपेटनेवाली मशीन लगी थी और उसके सामने एक तम्बोली और सिगरेटवाले की दुकान थी। इन हृदय-विदारक दृश्यों को देखकर मैंने दुखित हृदय से, एक आदमी से, जो देखने में सभ्य मालूम होता था, पूछा, "महाशय, मैं एक परदेशी यात्री हूँ। रात भर लेट रहने की मुझे आज्ञा दीजिएगा ?" उस आदमी ने मुझे सिर से पैर तक गहरी दृष्टि से देखा और कहने लगा, "आगे जाओ, यहाँ जगह नहीं है।" मैं आगे गया और वहाँ से भी यही उत्तर मिला, "आगे जाओ।" पाँचवीं एक बार एक सज्जन से स्थान माँगने पर उन्होंने एक मुट्ठी चने मेरे हाथ पर रख दिये। चने मेरे हाथ से छूट पड़े और नेत्रों से अविरल अश्रुधारा बहने लगी। मुख से सहसा निकल पड़ा कि "हाय ! यह मेरा देश नहीं है, यह कोई और देश है। यह हमारा अतिथि-सत्कारी प्यारा भारत नहीं है–कदापि नहीं।"

मैंने एक सिगरेट की डिबिया ख़रीदी और एक सुनसान जगह पर बैठकर सिगरेट पीते हुए पूर्व समय की याद करने लगा कि अचानक मुझे धर्मशाला का स्मरण हो आया, जो मेरे विदेश जाते समय बन रही थी; मैं उस ओर लपका कि रात किसी प्रकार वहीं काट लूँ, मगर शोक ! शोक !! महान् शोक !!! धर्मशाला ज्यों की त्यों खड़ी थी, किंतु उसमें ग़रीब यात्रियों के टिकने के लिए स्थान न था। मदिरा, दुराचार और द्यूत ने उसे अपना घर बना रखा था। यह दशा देखकर विवशतः मेरे हृदय से एक सर्द आह निकल पड़ी और मैं ज़ोर से चिल्ला उठा कि "नहीं, नहीं, नहीं और हज़ार बार नहीं है–यह मेरा प्यारा भारत नहीं है। यह कोई और देश है। यह यूरोप है, अमेरिका है; मगर भारत कदापि नहीं है।'

## चार

अँधेरी रात थी। गीदड़ और कुत्ते अपने-अपने कर्कश स्वर में उच्चारण कर रहे थे। मैं अपना दुखित हृदय लेकर उसी नाले के किनारे जाकर बैठ गया और सोचने लगा–अब क्या करूँ ! फिर अपने पुत्रों के पास लौट जाऊँ और अपना यह शरीर अमेरिका की मिट्टी में मिलाऊँ ? अब तक मेरी मातृभूमि थी, मैं विदेश में ज़रूर था किंतु मुझे अपने प्यारे देश की याद बनी थी, पर अब मैं देश-विहीन हूँ। मेरा कोई देश नहीं है। इसी सोच-विचार में मैं बहुत देर तक घुटनों पर सिर रखे मौन रहा। रात्रि नेत्रों में ही व्यतीत की। घंटेवाले ने तीन बजाये और किसी के गाने का शब्द कानों में आया। हृदय गद्गद हो गया कि यह तो देश का ही राग है, यह तो मातृभूमि का ही स्वर है। मैं तुरंत उठ खड़ा हुआ और क्या देखता हूँ कि पन्द्रह-बीस वृद्धा स्त्रियाँ, सफ़ेद धोतियाँ पहिने, हाथों में लोटे लिये स्नान को जा रही हैं और गाती

जाती हैं :

**"हमारे प्रभु, अवगुन चित न धरो..."**

मैं इस गीत को सुनकर तन्मय हो ही रहा था कि इतने में मुझे बहुत-से आदमियों की बोलचाल सुन पड़ी। उनमें से कुछ लोग हाथों में पीतल के कमंडलु लिये हुए शिव-शिव, हर-हर, गंगे-गंगे, नारायण-नारायण आदि शब्द बोलते हुए चले जाते थे। आनंददायक और प्रभावोत्पादक राग से मेरे हृदय पर जो प्रभाव हुआ, उसका वर्णन करना कठिन है।

मैंने अमेरिका की चंचल से चंचल और प्रसन्न से प्रसन्न चित्तवाली लावण्यवती स्त्रियों का आलाप सुना था, सहस्रों बार उनकी जिह्वा से प्रेम और प्यार के शब्द सुने थे, हृदयाकर्षक वचनों का आनंद उठाया था, मैंने सुरीले पक्षियों का चहचहाना भी सुना था, किंतु जो आनंद, जो मजा और जो सुख मुझे इस राग में आया, वह मुझे जीवन में कभी प्राप्त नहीं हुआ था। मैंने खुद गुनगुना कर गाया :

**"हमारे प्रभु, अवगुन चित न धरो..."**

मेरे हृदय में फिर उत्साह आया कि ये तो मेरे प्यारे देश की ही बातें हैं। आनंदातिरेक से मेरा हृदय आनंदमय हो गया। मैं भी इन आदमियों के साथ हो लिया और छः मील तक पहाड़ी मार्ग पार करके उसी नदी के किनारे पहुँचा था, जिसका नाम पतित-पावनी है, जिसकी लहरों मे डुबकी लगाना और जिसकी गोद में मरना प्रत्येक हिंदू अपना परम सौभाग्य समझता है। पतित पावनी भागीरथी गंगा मेरे प्यारे गाँव से छः-सात मील पर बहती थीं। किसी समय में घोड़े पर चढ़ कर गंगा माता के दर्शनों की लालसा मेरे हृदय में सदा रहती थी। यहाँ मैंने हज़ारो मनुष्यों को इस ठंडे पानी में डुबकी लगाते हुए देखा। कुछ लोग बालू पर बैठे गायत्री-मंत्र जप रहे थे। कुछ लोग हवन करने में संलग्न थे। कुछ माथे पर तिलक लगा रहे थे और कुछ लोग सस्वर वेदमंत्र पढ़ रहे थे। मेरा हृदय फिर उत्साहित हुआ और मैं जोर से कह उठा—हाँ, हाँ, यही मेरा प्यारा देश है, यही मेरी पवित्र मातृभूमि है, यही मेरा सर्वश्रेष्ठ भारत है और इसी के दर्शनों की मेरी उत्कट इच्छा थी तथा इसी की पवित्र धूलि के कण बनने की मेरी प्रबल अभिलाषा है।

## पाँच

मैं विशेष आनंद में मग्न था। मैंने अपना पुराना कोट और पतलून उतारकर फेंक दिया और गंगा माता की गोद में जा गिरा, जैसे कोई भोला-भाला बालक दिन भर निर्दय लोगों के साथ रहने के बाद संध्या को अपनी प्यारी माता की गोद में दौड़ कर चला आये और उसकी छाती से चिपट जाय। हाँ, अब मैं अपने देश में हूँ। यह मेरी प्यारी मातृभूमि है। ये लोग मेरे भाई हैं और गंगा मेरी माता है।

मैंने ठीक गंगा के किनारे एक छोटी-सी कुटी बनवा ली है। अब मुझे सिवा राम-नाम जपने के और कोई काम नहीं है। मैं नित्य प्रातः-सायं गंगा-स्नान करता

हूँ और मेरी प्रबल इच्छा है कि इसी स्थान पर मेरे प्राण निकलें और मेरी अस्थियाँ गंगा माता की लहरों की भेंट हों।

मेरी स्त्री और मेरे पुत्र बार-बार बुलाते हैं; मगर अब मैं यह गंगा माता का तट और अपना प्यारा देश छोड़ कर वहाँ नहीं जा सकता। अपनी मिट्टी गंगा जी को सौंपूंगा। अब संसार की कोई आकांक्षा मुझे इस स्थान से नहीं हटा सकती, क्योंकि यह मेरा प्यारा देश और यही प्यारी मातृभूमि है। बस, मेरी उत्कट इच्छा यही है कि मैं अपनी प्यारी मातृभूमि में ही अपने प्राण विसर्जन करूँ।

(उर्दू में : 'सोज़े वतन' जुलाई, १६०८ में संकलित;
हिन्दी में : प्रथम प्रकाशन अज्ञात, 'मानसरोवर'–७ में संकलित)

# रानी सारंधा

## एक

अँधेरी रात के सन्नाटे में धसान नदी चट्टानों से टकराती हुई ऐसी सुहावनी मालूम होती थी जैसे घुमुर-घुमुर करती हुई चक्कियाँ। नदी के दाहिने तट पर एक टीला है। उस पर एक पुराना दुर्ग बना हुआ है, जिसको जंगली वृक्षों ने घेर रखा है। टीले के पूर्व की ओर छोटा-सा गाँव है। यह गढ़ी और गाँव दोनों एक बुंदेला सरदार के कीर्ति-चिह्न हैं। शताब्दियाँ व्यतीत हो गयीं, बुंदेलखंड में कितने ही राज्यों का उदय और अस्त हुआ, मुसलमान आये और बुंदेला राजा उठे और गिरे—कोई गाँव, कोई इलाक़ा ऐसा न था, जो इन दुरवस्थाओं से पीड़ित न हो; मगर इस दुर्ग पर किसी शत्रु की विजय-पताका न लहरायी और इस गाँव में किसी विद्रोह का भी पदार्पण न हुआ। यह उसका सौभाग्य था।

अनिरुद्धसिंह वीर राजपूत था। वह ज़माना ही ऐसा था जब मनुष्य-मात्र को अपने बाहुबल और पराक्रम ही का भरोसा था। एक ओर मुसलमान सेनाएँ पैर जमाये खड़ी रहती थीं, दूसरी ओर बलवान राजा अपने निर्बल भाइयों का गला घोंटने पर तत्पर रहते थे। अनिरुद्धसिंह के पास सवारों और पियादों का एक छोटा-सा, मगर सजीव दल था। इससे वह अपने कुल और मर्यादा की रक्षा किया करता था। उसे कभी चैन से बैठना नसीब न होता था। तीन वर्ष पहले उसका विवाह शीतला देवी से हुआ था; मगर अनिरुद्ध विहार के दिन और विलास की रातें पहाड़ों में काटता था और शीतला उसकी जान की खैर मनाने में। वह कितनी बार पति से अनुरोध कर चुकी थी, कितनी बार उसके पैरों पर गिर कर रोयी थी कि तुम मेरी आँखों से दूर न हो, मुझे हरिद्वार ले चलो, मुझे तुम्हारे साथ वनवास अच्छा है, यह वियोग अब नहीं सहा जाता। उसने प्यार से कहा, ज़िद से कहा, विनय की; मगर अनिरुद्ध बुंदेला था। शीतला अपने किसी हथियार से उसे परास्त न कर सकी।

## दो

अँधेरी रात थी। सारी दुनिया सोती थी, तारे आकाश में जागते थे। शीतला देवी पलंग पर पड़ी करवटें बदल रही थीं और उसकी ननद सारंधा फर्श पर बैठी मधुर स्वर

से गाती थी :

"बिनु रघुवीर कटत नहि रैन'

शीतला ने कहा–जी न जलाओ। क्या तुम्हें भी नींद नहीं आती ?

सारंधा–तुम्हें लोरी सुना रही हूँ।

शीतला–मेरी आँखों से तो नींद लोप हो गयी।

सारंधा–किसी को ढूँढ़ने गयी होगी।

इतने में द्वार खुला और एक गठे हुए बदन के रूपवान पुरुष ने भीतर प्रवेश किया। वह अनिरुद्ध था। उसके कपड़े भीगे हुए थे, और बदन पर कोई हथियार न था। शीतला चारपाई से उतर कर ज़मीन पर बैठ गयी।

सारंधा ने पूछा–भैया, यह कपड़े भीगे क्यों है ?

अनिरुद्ध–नदी तैर कर आया हूँ।

सारंधा–हथियार क्या हुए ?

अनिरुद्ध–छिन गये।

सारंधा–और साथ के आदमी ?

अनिरुद्ध–सबने वीर गति पायी।

शीतला ने दबी जबान से कहा–ईश्वर ने ही कुशल किया। मगर सारंधा के तेवरों पर बल पड़ गये और मुख-मण्डल गर्व से सतेज हो गया। बोली–भैया, तुमने कुल की मर्यादा खो दी। ऐसा कभी न हुआ था।

सारंधा भाई पर जान देती थी। उसके मुँह से यह धिक्कार सुनकर अनिरुद्ध लज्जा और खेद से विकल हो गया। वह वीराग्नि, जिसे क्षण-भर के लिए अनुराग ने दबा लिया था, फिर ज्वलंत हो गयी। वह उलटे पाँव लौटा और यह कहकर बाहर चला गया कि सारंधा, तुमने मुझे सदैव के लिए सचेत कर दिया। यह बात मुझे कभी न भूलेगी।

अँधेरी रात थी। आकाश-मण्डल में तारों का प्रकाश बहुत धुँधला था। अनिरुद्ध क़िले से बाहर निकला। पल भर में नदी के उस पार जा पहुँचा और फिर अन्धकार में लुप्त हो गया। शीतला उसके पीछे-पीछे किले की दीवारों तक आयी; मगर जब अनिरुद्ध छलाँग मारकर बाहर कूद पड़ा तो वह विरहिणी चट्टान पर बैठकर रोने लगी।

इतने में सारंधा भी वहीं आ पहुँची। शीतला ने नागिन की तरह बल खाकर कहा–मर्यादा इतनी प्यारी है ?

सारंधा–हाँ।

शीतला–अपना पति होता तो हृदय में छिपा लेती।

सारंधा–ना, छाती में छुरा चुभा लेती।

शीतला ने ऐंठकर कहा–चोली में छिपाती फिरोगी, मेरी बात गिरह में बाँध लो।

सारंधा–जिस दिन ऐसा होगा, मैं भी अपना वचन पूरा कर दिखाऊँगी।

इस घटना के तीन महीने पीछे अनिरुद्ध महरौनी को जीत करके लौटा और

साल भर पीछे सारंधा का विवाह ओरछा के राजा चम्पतराय से हो गया, मगर उस दिन की बातें दोनों महिलाओं के हृदय-स्थल में काँटे की तरह खटकती रहीं।

## तीन

राजा चम्पतराय बड़े प्रतिभाशाली पुरुष थे। सारी बुन्देला जाति उनके नाम पर जान देती थी और उनके प्रभुत्व को मानती थी। गद्दी पर बैठते ही उन्होंने मुग़ल बादशाहों को कर देना बन्द कर दिया और वे अपने बाहुबल से राज्य-विस्तार करने लगे। मुसलमानों की सेनाएँ बार-बार उन पर हमले करती थीं, पर हारकर लौट जाती थीं।

यही समय था जब अनिरुद्ध ने सारंधा का चम्पतराय से विवाह कर दिया। सारंधा ने मुँह-माँगी मुराद पायी। उसकी यह अभिलाषा कि मेरा पति बुन्देला जाति का कुल-तिलक हो, पूरी हुई। यद्यपि राजा के रनिवास में पाँच रानियाँ थीं मगर उन्हें शीघ्र ही मालूम हो गया कि वह देवी, जो हृदय में मेरी पूजा करती है, सारंधा है।

परन्तु कुछ ऐसी घटनाएँ हुईं कि चम्पतराय को मुग़ल बादशाह का आश्रित होना पड़ा। वे अपना राज्य अपने भाई पहाड़सिंह को सौंपकर दिल्ली चले गये। यह शाहजहाँ के शासन-काल का अन्तिम भाग था। शाहज़ादा दारा शिकोह राजकीय कार्यों को सँभालते थे। युवराज की आँखों में शील था और चित्त में उदारता। उन्होंने चम्पतराय की वीरता की कथाएँ सुनी थीं, इसलिए उनका बहुत आदर-सम्मान किया और कालपी की बहुमूल्य जागीर उनको भेंट की, जिसकी आमदनी नौ लाख थी। यह पहला अवसर था कि चम्पतराय को आये-दिन के लड़ाई-झगड़े से निवृत्ति मिली और उसके साथ ही भोग-विलास का प्राबल्य हुआ। रात-दिन आमोद-प्रमोद की चर्चा रहने लगी। राजा विलास में डूबे, रानियाँ जड़ाऊ गहनों पर रीझीं, मगर सारंधा इन दिनों बहुत उदास और संकुचित रहती—वह इन रहस्यों से दूर-दूर रहती, ये नृत्य और गान की सभाएँ उसे सूनी प्रतीत होतीं।

एक दिन चम्पतराय ने सारंधा से कहा—सारन, तुम उदास क्यों रहती हो ? मैं तुम्हें कभी हँसते नहीं देखता। क्या मुझसे नाराज़ हो ?

सारंधा की आँखों में जल भर आया। बोली—स्वामीजी, आप क्यों ऐसा विचार करते हैं ? जहाँ आप प्रसन्न हैं, वहाँ मैं भी खुश हूँ।

चम्पतराय—मैं जब से यहाँ आया हूँ, मैंने तुम्हारे मुख-कमल पर कभी मनोहारिणी मुस्कुराहट नहीं देखी। तुमने कभी अपने हाथों से मुझे बीड़ा नहीं खिलाया। कभी मेरी पाग नहीं सँवारी। कभी मेरे शरीर पर शस्त्र न सजाये। कहीं प्रेम-लता मुरझाने तो नहीं लगी ?

सारंधा—प्राणनाथ, आप मुझसे ऐसी बात पूछते हैं, जिसका उत्तर मेरे पास नहीं है। यथार्थ में इन दिनों मेरा चित्त उदास रहता है। मैं बहुत चाहती हूँ कि खुश रहूँ, मगर बोझ-सा हृदय पर धरा रहता है।

चम्पतराय स्वयं आनन्द में मग्न थे। इसलिए उनके विचार में सारंधा को असन्तुष्ट रहने का कोई उचित कारण नहीं हो सकता था। वे भौंहें सिकोड़ कर बोले—"मुझे तुम्हारे उदास रहने का कोई विशेष कारण नहीं मालूम होता। ओरछा में कौन-सा सुख था, जो यहाँ नहीं है ?"

सारंधा का चेहरा लाल हो गया। बोली—"मैं कुछ कहूँ, आप नाराज़ तो न होंगे ?

चम्पतराय—नहीं, शौक़ से कहो।

सारंधा—ओरछा में मैं एक राजा की रानी थी। यहाँ मैं एक जागीरदार की चेरी हूँ। ओरछे मे वह थी जो अवध में कौशल्या थीं, यहाँ मैं बादशाह के एक सेवक की स्त्री हूँ। जिस बादशाह के सामने आज आप आदर से सिर झुकाते हैं, वह कल आपके नाम से काँपता था। रानी से चेरी होकर भी प्रसन्नचित्त होना मेरे वश में नहीं है। आपने यह पद और ये विलास की सामग्रियाँ बड़े महँगे दामों मोल ली हैं।

चम्पतराय के नेत्रों पर से एक पर्दा-सा हट गया। वे अब तक सारंधा की आत्मिक उच्च्ता को न जानते थे। जैसे बे-माँ-बाप का बालक माँ की चर्चा सुनकर रोने लगता है, उसी तरह ओरछा की याद से चम्पतराय की आँखे सजल हो गयीं। उन्होने आदरयुक्त अनुराग के साथ सारंधा को हृदय से लगा लिया।

आज से उन्हे फिर उसी उजड़ी बस्ती की फ़िक्र हुई, जहाँ से धन और कीर्ति की अभिलाषाएँ खींच लायी थीं।

## चार

माँ अपने खोये हुए बालक को पाकर निहाल हो जाती है। चम्पतराय के आने से बुन्देलखण्ड निहाल हो गया। ओरछा के भाग जागे। नौबतें झड़ने लगीं और सारंधा के कमल-नेत्रों में जातीय अभिमान का आभास दिखाई देने लगा।

यहाँ रहते-रहते महीनों बीत गये। इस बीच में शाहजहाँ बीमार पड़ा। पहले से ईर्ष्या की अग्नि दहक रही थी। यह ख़बर सुनते ही ज्वाला प्रचण्ड हुई। संग्राम की तैयारियाँ होने लगीं। शाहज़ादे मुराद और मुहीउद्दीन अपने-अपने दल सजाकर दक्खिन से चले। वर्षा के दिन थे। उर्वरा भूमि रंग-बिरंग के रूप भरकर अपने सौन्दर्य को दिखाती थी।

मुराद और मुहीउद्दीन उमंगों से भरे हुए क़दम बढ़ाते चले आ रहे थे। यहाँ तक कि धौलपुर के निकट चम्बल के तट पर आ पहुँचे; परन्तु यहाँ उन्होंने बादशाही सेना को अपने शुभागमन के निमित्त तैयार पाया।

शाहज़ादे अब बड़ी चिंता में पड़े। सामने अगम्य नदी लहरें मार रही थी, किसी योगी के त्याग के सदृश। विवश होकर चम्पतराय के पास संदेश भेजा कि खुदा के लिए आकर हमारी डूबती हुई नाव को पार लगाइए।

राजा ने भवन में जाकर सारंधा से पूछा—इसका क्या उत्तर दूँ ?

सारंधा–आपको मदद करनी होगी।

चम्पतराय–उनकी मदद करना दाराशिकोह से वैर लेना है।

सारंधा–यह सत्य है; परन्तु हाथ फैलाने की मर्यादा भी तो निभानी चाहिए।

चम्पतराय–प्रिये, तुमने सोचकर जवाब नहीं दिया।

सारंधा–प्राणनाथ, मैं अच्छी तरह जानती हूँ कि यह मार्ग कठिन है। और अब हमें अपने योद्धाओं का रक्त पानी के समान बहाना पड़ेगा; परंतु हम अपना रक्त बहाएँगे और चम्बल की लहरों को लाल कर देंगे। विश्वास रखिए कि जब तक नदी की धारा बहती रहेगी, वह हमारे वीरों का कीर्तिगान करती रहेगी। जब तक बुन्देलों का एक भी नामलेवा रहेगा, ये रक्त-बिन्दु उसके माथे पर केशर का तिलक बन कर चमकेंगे।

वायुमण्डल में मेघराज की सेनाएँ उमड़ रही थीं। ओरछा के क़िले से बुन्देलों की एक काली घटा उठी और वेग के साथ चम्बल की तरफ चली। प्रत्येक सिपाही वीर-रस में झूम रहा था। सारंधा ने दोनों राजकुमारों को गले से लगा लिया और राजा का बीड़ा देकर कहा–"बुन्देलों की लाज अब तुम्हारे हाथ है।"

आज उसका एक-एक अंग मुस्करा रहा है और हृदय हुलसित है। बुन्देलों की यह सेना देखकर शाहज़ादे फूले न समाये। राजा वहाँ की अंगुल-अंगुल भूमि से परिचित थे। उन्होंने बुन्देलों को तो एक आड़ में छिपा दिया और वे शाहज़ादों की फौज़ सजा कर नदी के किनारे-किनारे पश्चिम की ओर चले। दाराशिकोह को भ्रम हुआ कि शत्रु किसी अन्य घाट से नदी उतरना चाहता है। उन्होंने घाट पर से मोर्चे हटा लिये। घाट में बैठे हुए बुन्देले उसकी ताक में थे। बाहर निकल पड़े और उन्होंने तुरन्त ही नदी में घोड़े डाल दिये। चम्पतराय ने शाहज़ादा दाराशिकोह को भुलावा देकर अपनी फौज़ घुमा दी और बुन्देलों के पीछे चलता हुआ उसे पार उतार लाया। इस कठिन चाल में सात घण्टों का विलम्ब हुआ; परन्तु जाकर देखा तो सात सौ बुन्देलों की लाशें तड़प रही थीं।

राजा को देखते ही बुन्देलों की हिम्मत बँध गयी। शाहज़ादों की सेना ने भी 'अल्लाहो अकबर' की ध्वनि के साथ धावा किया। बादशाही सेना में हलचल पड़ गयी। उनकी पंक्तियाँ छिन्न-भिन्न हो गयी, हाथोंहाथ लड़ाई होने लगी, यहाँ तक कि शाम हो गयी। रणभूमि रुधिर से लाल हो गयी और आकाश में अँधेरा हो गया। घमासान की मार हो रही थी। बादशाही सेना शाहज़ादों को दबाये आती थी। अकस्मात् पश्चिम से फिर बुन्देलों की एक लहर उठी और इस वेग से बादशाही सेना की पुश्त पर टकराई कि उसके क़दम उखड़ गये। जीता हुआ मैदान हाथ से निकल गया। लोगों को कुतूहल था कि यह दैवी सहायता कहाँ से आयी। सरल स्वभाव के लोगों की धारणा थी कि यह फतह के फ़रिश्ते हैं; शाहज़ादों की मदद के लिए आये हैं; परन्तु जब राजा चम्पतराय निकट गये तो सारंधा ने घोड़े से उतर कर उनके पैरों पर सिर झुका दिया। राजा को असीम आनन्द हुआ। यह सारंधा थी।

समर-भूमि का दृश्य इस समय अत्यन्त दुःखमय था। थोड़ी देर पहले जहाँ सजे

हुए वीरों के दल थे वहाँ अब बेजान लाशें तड़प रही थीं। मनुष्य ने अपने स्वार्थ के लिए अनादि काल से ही भाइयों की हत्या की है।

अब विजयी सेना लूट पर लूट पड़ी। पहले मर्द मर्दों से लड़ते थे। वह वीरता और पराक्रम का चित्र था, यह नीचता और दुर्बलता की ग्लानिप्रद तस्वीर थी। उस समय मनुष्य पशु बना हुआ था, अब वह पशु से भी बढ़ गया था।

इस नोच-खसोट में लोगों को बादशाही सेना के सेनापति बली बहादुर खाँ की लाश दिखाई दी। उसके निकट उसका घोड़ा खड़ा हुआ अपनी दुम से मक्खियाँ उड़ा रहा था। राजा को घोड़ों का शौक था। देखते ही वह उस पर मोहित हो गया। यह एराकी जाति का अति सुन्दर घोड़ा था। एक-एक अंग साँचे में ढला हुआ, सिंह की-सी छाती, चीते की-सी कमर, उसका यह प्रेम और स्वामिभक्ति देखकर लोगों को बड़ा कुतूहल हुआ। राजा ने हुक्म दिया–"ख़बरदार! इस प्रेमी पर कोई हथियार न चलाये, इसे जीता पकड़ लो, यह मेरे अस्तबल की शोभा बढ़ायेगा। जो इसे मेरे पास ले आयेगा, उसे धन से निहाल कर दूँगा।"

योद्धागण चारो ओर से लपके; परन्तु किसी को साहस न होता था कि उसके निकट जा सके। कोई चुमकार रहा था, कोई फन्दे में फँसाने की फिक्र मे था पर कोई उपाय सफल न होता था। वहाँ सिपाहियों का मेला-सा लगा हुआ था।

तब सारधा अपने खेमे से निकली और निर्भय होकर घोड़े के पास चली गयी। उसकी आँखों में प्रेम का प्रकाश था, छल का नहीं। घोड़े ने सिर झुका दिया। रानी ने उसकी गर्दन पर हाथ रखा और वह उसकी पीठ सहलाने लगी। घोड़े ने उसके अंचल मे मुँह छिपा लिया। रानी उसकी रास पकड़ कर खेमे की ओर चली। इस तरह चुपचाप उसके पीछे चला मानो सदैव से उसका सेवक है।

पर बहुत अच्छा होता कि घोडे ने सारंधा से भी निष्ठुरता की होती। यह सुन्दर घोड़ा आगे चलकर इस राज-परिवार के निमित्त स्वर्णजटित मृग साबित हुआ।

## पाँच

संसार एक रण-क्षेत्र है। इस मैदान में उसी सेनापति को विजय-लाभ होता है, जो अवसर को पहचानता है। वह अवसर पर जितने उत्साह से आगे बढ़ता है, उतने ही उत्साह से आपत्ति के समय पीछे हट जाता है। वह वीर पुरुष राष्ट्र का निर्माता होता है और इतिहास उसके नाम पर यश के फूलों की वर्षा करता है।

पर इस मैदान में कभी-कभी ऐसे सिपाही भी जाते हैं, जो अवसर पर कदम बढ़ाना जानते हैं; लेकिन संकट में पीछे हटाना नहीं जानते। ये रणवीर पुरुष विजय को नीति की भेंट कर देते हैं, वे अपनी सेना का नाम मिटा देंगे, किन्तु जहाँ एक बार पहुँच गये हैं, वहाँ से क़दम पीछे न हटायेंगे। उनमें कोई बिरला ही संसार-क्षेत्र में विजय प्राप्त करता है; किन्तु प्रायः उसकी हार विजय से भी अधिक गौरवात्मक होती है। अगर अनुभवशील सेनापति राष्ट्रों की नींव डालता है, तो आन पर जान

देने वाला, मुँह न मोड़नेवाला सिपाही राष्ट्र के भावों को उच्च करता है, और उसके हृदय पर नैतिक गौरव को अंकित कर देता है। उसे इस कार्यक्षेत्र में चाहे सफलता न हो, किन्तु जब किसी वाक्य या सभा में उसका नाम ज़बान पर आ जाता है, श्रोतागण एक स्वर से उसके कीर्ति-गौरव को प्रतिध्वनित कर देते हैं। सारंधा 'आन' पर जान देनेवालों में थी।

शाहज़ादा मुहीउद्दीन चम्बल के किनारे से आगरा की ओर चला तो सौभाग्य उसके सिर पर मोर्छल हिलाता था। जब वह आगरा पहुँचा तो विजयदेवी ने उसके लिए सिंहासन सजा दिया !

औरंगजेब गुणज्ञ था। उसने बादशाही सरदारों के अपराध क्षमा कर दिये, उनके राज्य-पद लौटा दिये और राजा चम्पतराय को उसके बहुमूल्य कृत्यों के उपलक्ष्य में बारह हज़ारी मनसब प्रदान किया। ओरछा से बनारस और बनारस से जमुना तक उसकी जागीर नियत की गयी। बुन्देला राजा फिर राज-सेवक बना, वह फिर सुख-विलास में डूबा और रानी सारंधा फिर पराधीनता के शोक से घुलने लगी।

वली बहादुर ख़ाँ बड़ा वाक्-चतुर मनुष्य था। उसकी मृदुता ने शीघ्र ही उसे बादशाहा आलमगीर का विश्वासपात्र बना दिया। उस पर राज-सभा में सम्मान की दृष्टि पड़ने लगी।

ख़ाँ साहब के मन में अपने घोड़े के हाथ से निकल जाने का बड़ा शोक था। एक दिन कुँवर छत्रसाल उसी घोड़े पर सवार होकर सैर को गया था। वह ख़ाँ साहब के महल की तरफ़ जा निकला। वली बाहदुर ऐसे ही अवसर की ताक में था। उसने तुरन्त अपने सेवकों को इशारा किया। राजकुमार अकेला क्या करता ? पाँव-पाँव घर आया और उसने सारंधा से सब समाचार बयान किया। रानी का चेहरा तमतमा गया। बोली, "मुझे इसका शोक नहीं कि घोड़ा हाथ से गया, शोक इसका है तू उसे खोकर जीता क्यों लौटा ? क्या तेरे शरीर में बुंदेलों का रक्त नहीं है ? घोड़ा न मिलता, न सही; किन्तु तुझे दिखा देना चाहिए था कि एक बुन्देला बालक से उसका घोड़ा जीत लेना हँसी नहीं है।"

यह कहकर उसने अपने पच्चीस योद्धाओं को तैयार होने की आज्ञा दी। स्वयं अस्त्र धारण किये और योद्धाओं के साथ वली बहादुर ख़ाँ के निवास-स्थान पर जा पहुँची। ख़ाँ साहब उसी घोड़े पर सवार होकर दरबार चले गये थे, सारंधा दरबार की तरफ़ चली, और एक क्षण में किसी वेगवती नदी की सदृश बादशाही दरबार के सामने जा पहुँची। यह कैफ़ियत देखते ही दरबार में हलचल मच गयी। अधिकारी वर्ग इधर-उधर से आकर जमा हो गये। आलमगीर भी सहन में निकल आये। लोग अपनी-अपनी तलवारें सँभालने लगे और चारों तरफ़ शोर मच गया। कितने ही नेत्रों ने इसी दरबार में अमरसिंह की तलवार की चमक देखी थी। उन्हें वही घटना फिर याद आ गयी।

सारंधा ने उच्च स्वर से कहा—ख़ाँ साहब, बड़ी लज्जा की बात है, आपने वही वीरता, जो चम्बल के तट पर दिखानी चाहिए थी, आज एक अबोध बालक के सम्मुख

दिखाई है। क्या यह उचित था कि आप उससे घोड़ा छीन लेते ?

वली बहादुर खाँ की आँखों से अग्नि-ज्वाला निकल रही थी। वे कड़ी आवाज से बोले—किसी ग़ैर की क्या मजाल है कि मेरी चीज़ अपने काम में लाये ?

रानी—वह आपकी चीज़ नहीं, मेरी है। मैंने उसे रणभूमि में पाया है और उस पर मेरा अधिकार है। क्या रण-नीति की इतनी मोटी बात भी आप नहीं जानते ?

खाँ साहब—वह घोड़ा मैं नहीं दे सकता, उसके बदले में सारा अस्तबल आपकी नज़र है।

रानी—मैं अपना घोड़ा लूँगी।

खाँ साहब—मैं उसके बराबर जवाहरात दे सकता हूँ; परन्तु घोड़ा नही दे सकता।

रानी—तो फिर इसका निश्चय तलवार से होगा, बुन्देला योद्धाओं ने तलवारें सौंत लीं और निकट था कि दरबार की भूमि रक्त से प्लावित हो जाय, बादशाह आलमगीर ने बीच में आकर कहा—रानी साहबा, आप सिपाहियो को रोकें। घोडा आपको मिल जायेगा, परन्तु उसका मूल्य बहुत देना पड़ेगा।

रानी—मैं उसके लिए अपना सर्वस्व खोने को तैयार हूँ।

बादशाह—जागीर और मनसब भी ?

रानी—जागीर और मनसब कोई चीज़ नही।

बादशाह—अपना राज्य भी ?

रानी—हाँ, राज्य भी।

बादशाह—एक घोड़े के लिए ?

रानी-नहीं, उस पदार्थ के लिए जो ससार मे सबसे अधिक मूल्यवान है।

बादशाह—वह क्या है ?

रानी—अपनी आन।

इस भाँति रानी ने अपने घोड़े के लिए अपनी विस्तृत जागीर, उच्च राज और राज-सम्मान सब हाथ से खोया और केवल इतना ही नही, भविष्य के लिए काँटे बोये, इस घड़ी से अन्त दशा तक चम्पतराय को शन्ति न मिली।

## छह

राजा चम्पतराय ने फिर ओरछा के किले में पदार्पण किया। उन्हें मनसब और जागीर के हाथ से निकल जाने का अत्यन्त शोक हुआ; किन्तु उन्होंने अपने मुँह से शिकायत का एक शब्द भी नहीं निकाला, वे सारंधा के स्वभाव को भली-भाँति जानते थे। शिकायत इस समय उसके आत्मगौरव पर कुठार का काम करती।

कुछ दिन यहाँ शान्तिपूर्वक व्यतीत हुए; लेकिन बादशाह सारंधा की कठोर बात भूला न था। वह क्षमा करना जानता ही न था। ज्यों ही भाइयों की ओर से निश्चिंत हुआ, उसने एक बड़ी सेना चम्पतराय का गर्व चूर्ण करने के लिए भेजी और बाईस अनुभवशील सरदार इस मुहिम पर नियुक्त किये। शुभकरण बुन्देला बादशाह का

सूबेदार था। वह चम्तपराय का बचपन का मित्र और सहपाठी था। उसने चम्पतराय को परास्त करने का बीड़ा उठाया। और भी कितने ही बुन्देला सरदार राजा से विमुख होकर बादशाही सूबेदार से आ मिले। एक घोर संग्राम हुआ। भाइयों की तलवारें रक्त से लाल हुईं। यद्यपि इस समर से राजा को विजय प्राप्त हुई लेकिन उसकी शक्ति सदा के लिए क्षीण हो गयी। निकटवर्ती बुन्देला राजा, जो चम्पतराय के बाहुबल थे, बादशाह के कृपाकांक्षी बन बैठे। साथियों में कुछ तो काम आये, कुछ दग़ा कर गये। यहाँ तक कि निज सम्बन्धियों ने भी आँखें चुरा लीं ; परन्तु इन कठिनाइयों में भी चम्पतराय ने हिम्मत नहीं हारी, धीरज को न छोड़ा। उन्होंने ओरछा छोड़ दिया और वे तीन वर्ष तक बुंदेलखंड के सघन पर्वतों पर छिपे फिरते रहे। बादशाही सेनाएँ शिकारी जानवरों की भाँति सारे देश में मँडरा रही थीं। आये-दिन राजा का किसी न किसी से सामना हो जाता था। सारंधा सदैव उनके साथ रहती और उनका साहस बढ़ाया करती। बड़ी-बड़ी आपत्तियों में जबकि धैर्य लुप्त हो जाता और आशा साथ छोड़ देती–आत्मरक्षा का धर्म उसे सँभाले रहता है। तीन साल के बाद अंत में बादशाह के सूबेदारों ने आलमगीर को सूचना दी कि इस शेर का शिकार आपके सिवा और किसी से न होगा। उत्तर आया कि सेना को हटा लो और घेरा उठा लो। राजा ने समझा, संकट से निवृत्ति हुई, पर वह शीघ्र ही भ्रमात्मक सिद्ध हो गयी।

## सात

तीन सप्ताह से बादशाही सेना ने ओरछा घेर रखा है। जिस तरह कठोर वचन हृदय को छेद डालते हैं, उसी तरह तोपों के गोलों ने दीवारों को छेद डाला है। क़िले में बीस हजार आदमी घिरे हुए हैं, लेकिन उनमें आधे से अधिक स्त्रियाँ और उनसे कुछ ही कम बालक हैं। मर्दों की संख्या दिनोंदिन न्यून होती जाती है। आने-जाने के मार्ग चारों तरफ़ से बंद हैं। हवा का भी गुज़र नहीं। रसद का सामान बहुत कम रह गया है। स्त्रियाँ, पुरुषों और बालकों को जीवित रखने के लिए उपवास करती हैं। लोग बहुत हताश हो रहे हैं, औरतें सूर्य नारायण की ओर हाथ उठा-उठाकर शत्रु को कोसती हैं। बालकवृन्द मारे क्रोध के दीवार की आड़ से उन पर पत्थर फेंकते हैं, जो मुश्किल से दीवार के उस पार जा पाते हैं। राजा चम्पतराय स्वयं ज्वर से पीड़ित हैं। उन्होंने कई दिन से चारपाई नहीं छोड़ी। उन्हें देखकर लोगों को कुछ ढाढ़स होता था, लेकिन उनकी बीमारी से सारे क़िले में नैराश्य छाया हुआ है।

राजा ने सारंधा से कहा–"आज शत्रु ज़रूर क़िले में घुस आयेंगे।"

सारंधा–ईश्वर न करे कि इन आँखों से वह दिन देखना पड़े।

राजा–मुझे बड़ी चिंता इन अनाथ स्त्रियों और बालकों की है। गेहूँ के साथ यह घुन भी पिस जायेंगे।

सारंधा–हम लोग यहाँ से निकल जायें तो कैसा ?

राजा—इन अनाथों को छोड़कर ?

सारंधा—इस समय इन्हें छोड़ देने में ही कुशल है। हम न होंगे तो शत्रु इन पर कुछ दया ही करेंगे।

राजा—नहीं, यह लोग मुझसे न छोड़े जायेंगे। मर्दों ने अपनी जान हमारी सेवा में अर्पण कर दी है, उनकी स्त्रियों और बच्चों को मैं कदापि नहीं छोड़ सकता।

सारंधा—लेकिन यहाँ रहकर हम उनकी कुछ मदद भी तो नहीं कर सकते ?

राजा—उनके साथ प्राण तो दे सकते हैं। मैं उनकी रक्षा में अपनी जान लड़ा दूँगा। उनके लिए बादशाही सेना की खुशामद करूँगा, कारावास की कठिनाइयाँ सहूँगा, किन्तु इस संकट में उन्हें छोड़ नहीं सकता।

सारंधा ने लज्जित होकर सिर झुका लिया और सोचने लगी, निस्संदेह प्रिय साथियों को आग की आँच में छोड़कर अपनी जान बचाना घोर नीचता है! मैं ऐसी स्वार्थान्ध क्यों हो गयी हूँ? लेकिन एकाएक विचार उत्पन्न हुआ। बोली—यदि आपको विश्वास हो जाये कि इन आदमियों के साथ कोई अन्याय न किया जायेगा तब तो आपको चलने में कोई बाधा न होगी ?

राजा—(सोचकर) कौन विश्वास दिलायेगा ?

सारंधा—बादशाह के सेनापति का प्रतिज्ञा-पत्र।

राजा—हाँ, तब मैं सानन्द चलूँगा।

सारंधा विचार-सागर में डूबी। बादशाह के सेनापति से क्योंकर यह प्रतिज्ञा कराऊँ ? कौन यह प्रस्ताव लेकर वहाँ जायेगा। और निर्दयी ऐसी प्रतिज्ञा करने ही क्यों लगे ? उन्हें तो अपनी विजय की पूरी आशा है। मेरे यहाँ ऐसा नीति-कुशल, वाक्पटु, चतुर कौन है जो इस दुस्तर कार्य को सिद्ध करे ? छत्रसाल चाहे तो कर सकता है। उसमें ये सब गुण मौजूद हैं।

इस तरह मन में निश्चय करके रानी ने छत्रसाल को बुलाया। यह उसके चारों पुत्रों में बुद्धिमान और साहसी था। रानी उसे सबसे अधिक प्यार करती थी। जब छत्रसाल ने आकर रानी को प्रणाम किया तो उनके कमल-नेत्र सजल हो गये और हृदय से दीर्घ निश्वास निकल गया।

छत्रसाल-माता, मेरे लिए क्या आज्ञा है ?

रानी—आज लड़ाई का क्या ढंग है ?

छत्रसाल—हमारे पचास योद्धा अब तक काम आ चुके हैं।

रानी—बुन्देलों की लाज अब ईश्वर के हाथ है।

छत्रसाल—हम आज रात को छापा मारेंगे।

रानी ने संक्षेप में अपना प्रस्ताव छत्रसाल के सामने उपस्थित किया और कहा—यह काम किसे सौंपा जाये ?

छत्रसाल-मुझको।

रानी—तुम इसे पूरा कर दिखाओगे ?

छत्रसाल—हाँ, मुझे पूर्ण विश्वास है ?

रानी—अच्छा जाओ, परमात्मा तुम्हारा मनोरथ पूरा करे।

छत्रसाल जब चला तो रानी ने उसे हृदय से लगा लिया और तब आकाश की ओर दोनों हाथ उठाकर कहा—दयानिधि, मैंने अपने तरुण और होनहार पुत्र बुन्देलों की आन के आगे भेंट कर दिया। अब इस आन को निभाना तुम्हारा काम है। मैंने बड़ी मूल्यवान वस्तु अर्पित की है, इसे स्वीकार करो।

### आठ

दूसरे दिन प्रातःकाल सारंधा स्नान करके थाल में पूजा की सामग्री लिये मन्दिर को चली। उसका चेहरा पीला पड़ गया था और आँखों तले अँधेरा छाया जाता था। वह मंदिर के द्वार पर पहुँची थी कि उसके थाल में बाहर से आकर एक तीर गिरा। तीर की नोक पर एक काग़ज़ का पुरजा लिपटा हुआ था। सारंधा ने थाल मंदिर के चबूतरे पर रख दिया और पुर्जे को खोलकर देखा तो आनन्द से चेहरा खिल गया ; लेकिन यह आनन्द क्षण-भर का था। हाय ! इस पुर्जे के लिए मैंने अपना प्रिय पुत्र खो दिया है। काग़ज़ के टुकड़े को इतने महँगे दामों किसने लिया होगा ?

मन्दिर से लौटकर सारंधा राजा चम्पतराय के पास गयी और बोली—प्राणनाथ, आपने जो वचन दिया था उसे पूरा कीजिए। राजा ने चौंककर पूछा, तुमने अपना वादा पूरा कर दिया ? रानी ने वह प्रतिज्ञा-पत्र राजा को दे दिया। चम्पतराय ने उसे ग़ौर से देखा फिर बोले—अब मैं चलूँगा और ईश्वर ने चाहा तो एक बार फिर शत्रुओं की खबर लूँगा। लेकिन सारन, सच बताओ, इस पत्र के लिए क्या देना पड़ा है ?

रानी ने कुंठित स्वर से कहा—बहुत कुछ।

राजा—सुनूँ ?

रानी—एक जवान पुत्र।

राजा को बाण-सा लग गया। पूछा—अंगदराय ?

रानी—नहीं।

राजा—रतनसाह ?

रानी—नहीं।

राजा—छत्रसाल ?

रानी—हाँ।

जैसे कोई पक्षी गोली खाकर परों को फड़फड़ाता है और तब बेदम होकर गिर पड़ता है, उसी भाँति चम्पतराय पलँग से उछले और फिर अचेत होकर गिर पड़े। छत्रसाल उनका परम प्रिय पुत्र था। उनके भविष्य की सारी कामनाएँ उसी पर अवलम्बित थीं। जब चेत हुआ तब बोले, सारन, तुमने बुरा किया।

अँधेरी रात थी। रानी सारंधा घोड़े पर सवार चम्पतराय को पालकी में बैठाये किले के गुप्त मार्ग से निकली जाती थी। आज से बहुत काल पहले एक दिन ऐसे

ही अँधेरी दुःखमयी रात्रि थी। तब सारंधा ने शीतला देवी को कुछ कठोर वचन कहे थे। शीतलादेवी ने उस समय जो भविष्यवाणी की थी, वह आज पूरी हुई। क्या सारंधा ने उसका जो उत्तर दिया था, वह भी पूरा होकर रहेगा ?

## नौ

मध्याह्न था। सूर्यनारायण सिर पर आकर अग्नि की वर्षा कर रहे थे। शरीर को झुलसाने वाली प्रचण्ड, प्रखर वायु वन और पर्वत में आग लगाती फिरती थी। ऐसा विदित होता था, मानो अग्निदेव की समस्त सेना गरजती हुई चली आ रही है। गगन-मण्डल इस भय से काँप रहा था। रानी सारंधा घोड़े पर सवार, चम्पतराय को लिये, पश्चिम की तरफ़ चली जाती थी। ओरछा दस कोस पीछे छूट चुका था और प्रतिक्षण यह अनुमान स्थिर होता जाता था कि अब हम भय के क्षेत्र से बाहर निकल आये। राजा पालकी में अचेत पड़े हुए थे और कहार पसीने में सराबोर थे। पालकी के पीछे पाँच सवार घोड़ा बढ़ाये चले आते थे, प्यास के मारे सबका बुरा हाल था। तालु सूखा जाता था। किसी वृक्ष की छाँह और कुएँ की तलाश में आँखें चारों ओर दौड़ रहीं थीं।

अचानक सारंधा ने पीछे की तरफ फिर कर देखा, तो उसे सवारों का एक दल आता हुआ दिखाई दिया। उसका माथा ठनका कि अब कुशल नहीं है। यह लोग अवश्य हमारे शत्रु हैं। फिर विचार हुआ कि शायद मेरे राजकुमार अपने आदमियों को लिये हमारी सहायता को आ रहे हैं। नैराश्य में भी आशा साथ नहीं छोड़ती। कई मिनट तक वह इसी आशा और भय की अवस्था में रही। यहाँ तक कि वह दल निकट आ गया और सिपाहियों के वस्त्र साफ़ नज़र आने लगे। रानी ने एक ठण्डी साँस ली, उसका शरीर तृणवत् काँपने लगा। यह बादशाही सेना के लोग थे।

सारंधा ने कहारों से कहा—डोली रोक लो। बुन्देला सिपाहियों ने भी तलवारें खींच लीं। राजा की अवस्था बहु शोचनीय थी; किन्तु जैसे दबी हुई आग हवा लगते ही प्रदीप्त हो जाती है, उसी प्रकार इस संकट का ज्ञान होते ही उनके जर्जर शरीर में वीरात्मा चमक उठी। वे पालकी का पर्दा उठाकर बाहर निकल आये। धनुष-बाण हाथ में ले लिया; किन्तु यह धनुष जो उनके हाथ में इन्द्र का वज्र बन जाता था, इस समय ज़रा भी न झुका। सिर में चक्कर आया, पैर थर्राये और वे धरती पर गिर पड़े। भावी अमंगल की सूचना मिल गयी। उस पंखरहित पक्षी के सदृश जो साँप को अपनी तरफ़ आते देखकर ऊपर को उचकता और फिर गिर पड़ता है, राजा चम्पतराय फिर सँभल उठे और फिर गिर पड़े। सारंधा ने उन्हें सँभाल कर बैठाया और रोकर बोलने की चेष्टा की, परन्तु मुँह से केवल इतना निकला—प्राणनाथ ! इससे आगे मुँह से एक शब्द भी न निकल सका। आन पर मरने वाली सारंधा इस समय साधारण स्त्रियों की भाँति शक्तिहीन हो गयी, लेकिन एक अंश तक यह निर्बलता

स्त्री-जाति की शोभा है।

चम्पतराय बोले—सारन, देखो, हमारा एक वीर ज़मीन पर गिरा। शोक ! जिस आपत्ति से यावज्जीवन डरता रहा, उसने इस अन्तिम समय में आ घेरा। मेरी आँखों के सामने शत्रु तुम्हारे कोमल शरीर में हाथ लगायेंगे, और मैं जगह से हिल भी न सकूँगा। हाय ! मृत्यु, तू कब आयेगी ! यह कहते-कहते उन्हें एक विचार आया। तलवार की तरफ़ हाथ बढ़ाया, मगर हाथों में दम न था। तब सारंधा से बोले—प्रिये, तुमने कितने ही अवसरों पर मेरी आन निभायी है।

इतना सुनते ही सारंधा के मुरझाये हुए मुख पर लाली दौड़ गयी। आँसू सूख गये। इस आशा ने कि मैं पति के कुछ काम आ सकती हूँ, उसके हृदय में बल का संचार कर दिया। वह राजा की ओर विश्वासोत्पादक भाव से देखकर बोली—ईश्वर ने चाहा तो मरते दम तक निभाऊँगी।

रानी ने समझा, राजा मुझे प्राण देने का संकेत कर रहे हैं।

चम्पतराय—तुमने मेरी बात कभी नहीं टाली।

सारंधा—मरते दम तक न टालूँगी।

राजा—यह मेरी अन्तिम याचना है। इसे अस्वीकार न करना।

सारंधा ने तलवार को निकालकर अपने वक्षस्थल पर रख लिया और कहा—यह आपकी आज्ञा नहीं है। मेरी हार्दिक अभिलाषा है कि मैं मरूँ तो यह मस्तक आपके पद-कमलों पर हो।

चम्पतराय—तुमने मेरा मतलब नहीं समझा। क्या तुम मुझे इसलिए शत्रुओं के हाथ में छोड़ जाओगी कि मैं बेड़ियाँ पहने हुए दिल्ली की गलियों में निन्दा का पात्र बनूँ ?

रानी ने जिज्ञासा की दृष्टि से राजा को देखा। वह उनका मतलब न समझी।

राजा—मैं तुमसे एक वरदान माँगता हूँ।

रानी—सहर्ष माँगिए।

राजा—यह मेरी अन्तिम प्रार्थना है। जो कुछ कहूँगा, करोगी ?

रानी—सिर के बल करूँगी।

राजा—देखो, तुमने वचन दिया है। इनकार न करना।

रानी—(काँप कर) आपके कहने की देर है।

राजा—अपनी तलवार मेरी छाती में चुभा दो।

रानी के हृदय पर वज्रपात-सा हो गया। बोली—जीवननाथ ! इसके आगे वह कुछ न बोल सकी। आँखों में नैराश्य छा गया।

राजा—मैं बेड़ियाँ पहनने के लिए जीवित रहना नहीं चाहता।

रानी—मुझसे यह कैसे होगा ?

पाँचवाँ और अन्तिम सिपाही धरती पर गिरा। राजा ने झुँझलाकर कहा—इसी जीवन पर आन निभाने का गर्व था ?

बादशाह के सिपाही राजा की तरफ़ लपके। राजा ने नैराश्यपूर्ण भाव से रानी की ओर देखा। रानी क्षण भर अनिश्चित रूप से खड़ी रही; लेकिन संकट में हमारी निश्चयात्मक शक्ति बलवान हो जाती है। निकट था कि सिपाही लोग राजा को पकड़ लें कि सारंधा ने दामिनी की भाँति लपककर तलवार राजा के हृदय में चुभा दी।

प्रेम की नाव प्रेम के सागर में डूब गयी। राजा के हृदय से रुधिर की धारा निकल रही थी; पर चेहरे पर शान्ति छायी हुई थी।

कैसा हृदय है ! वह स्त्री जो अपने पति पर प्राण देती थी, आज उसकी प्राणघातिका है ! जिस हृदय से आलिंगित होकर उसने यौवनसुख लूटा, जो हृदय उसकी अभिलाषाओं का केन्द्र था, जो हृदय उसके अभिमान का पोषक था, उसी हृदय को सारंधा की तलवार छेद रही है ! किसी स्त्री की तलवार से ऐसा काम हुआ है ?

आह ! आत्मभिमान का कैसा विषादमय अंत है। उदयपुर और मारवाड़ के इतिहास में भी आत्म-गौरव की ऐसी घटनाएँ नहीं मिलतीं।

बादशाही सिपाही सारंधा का यह साहस और धैर्य देख कर दंग रह गये।

सरदार ने आगे बढ़कर कहा--रानी साहिबा, ख़ुदा गवाह है, हम सब आपके ग़ुलाम हैं। आपका जो हुक्म हो, उसे ब-सरो चश्म बजा लायेंगे।

सारंधा ने कहा--अगर हमारे पुत्रों में से कोई जीवित हो, तो ये दोनो लाश उसे सौंप देना।

यह कहकर उसने वही तलवार अपने हृदय में चुभा ली। जब वह अचेत होकर धरती पर गिरी, तो उसका सिर राजा चम्पतराय की छाती पर था।

# बड़े घर की बेटी

## एक

बेनीमाधव सिंह गौरीपुर गाँव के ज़मींदार और नम्बरदार थे।

उनके पितामह किसी समय बड़े धनधान्य-सम्पन्न थे। गाँव का पक्का तालाब और मन्दिर, जिनकी अब मरम्मत भी मुश्किल थी, उन्हीं के कीर्त्तिस्तम्भ थे। कहते हैं, इस दरवाज़े पर हाथी झूमता था। अब उसकी जगह एक बूढ़ी भैंस थी, जिसके शरीर मे पंजर के सिवा और कुछ शेष न रहा था। पर दूध शायद बहुत देती थी. क्योंकि एक न एक आदमी हाँडी लिये उसके सर पर सवार ही रहता था। बेनीमाधव सिंह अपनी आधी से अधिक सम्पित्त वकीलों को भेंट कर चुके थे। उनकी वर्तमान आय एक हज़ार वार्षिक से अधिक न थी। ठाकुर साहब के दो बेटे थे। बड़े का नाम श्रींकठ सिंह था। उन्होंने बहुत दिनों तक परिश्रम और उद्योग के बाद बी. ए. की डिग्री प्राप्त की थी। अब एक दफ़्तर में नौकर थे। छोटा लड़का लालबिहारी सिंह दोहरे बदन का सजीला जवान था, मुखड़ा भरा हुआ, चौड़ी छाती। भैंस का दो सेर ताज़ा दूध वह सबेरे उठ, पी जाता था। श्रीकंठ सिंह की दशा उसके बिल्कुल विपरीत थी। इन नेत्रप्रिय गुणों को उन्होंने बी. ए. के दो अक्षरों पर न्यौछावर कर दिया था। इन दो अक्षरों ने उनके शरीर को निर्बल और चेहरे को कातिहीन बना दिया था। इसी से वैद्यक ग्रन्थों पर उनका विशेष प्रेम था। आयुर्वेदिक औषधियों पर उनका अधिक विश्वास था। साँझ-सबेरे उनके कमरे से प्रायः खरल की सुरीली कर्णमधुर ध्वनि सुनाई दिया करती थी। लाहौर और कलकत्ता के वैद्यों से बड़ी लिखा-पढ़ी रहती थी।

श्रीकंठ इस अंग्रेज़ी डिग्री के अधिपति होने पर भी अंग्रेज़ी सामाजिक प्रथाओं के विशेष प्रेमी न थे, बल्कि वह बहुधा बड़े ज़ोर से उनकी निंदा और तिरस्कार किया करते थे। इसी से गाँव में उनका बड़ा सम्मान था। दशहरे के दिनों में वह बड़े उत्साह से रामलीला में सम्मिलित होते और स्वयं किसी न किसी पात्र का पार्ट लेते। गौरीपुर में रामलीला के वे ही जन्मदाता थे। प्राचीन हिन्दू सभ्यता का गुणगान उनकी धार्मिकता का प्रधान अंग था। सम्मिलित कुटुम्ब-प्रथा के तो वे एकमात्र उपासक थे। आजकल स्त्रियों की, कुटुम्ब में मिल-जुलकर रहने की ओर जो अरुचि हो जाती है, उसे वे जाति और देश के लिए बहुत हानिकर समझते थे। यही कारण था गाँव की ललनाएँ

उनकी निन्दक थीं। कोई-कोई तो उन्हें अपना शत्रु समझने में भी संकोच न करती थीं। स्वयं उनकी पत्नी का ही इस विषय में उनसे विरोध था। वह इसलिए नहीं कि उसे अपने सास-ससुर, देवर, जेठ से घृणा थी; बल्कि उसका विचार था कि यदि बहुत कुछ सहन करने और तरह देने पर भी परिवार के साथ निर्वाह न हो सके, तो आये दिन की कलह से जीवन को नष्ट करने की अपेक्षा यही उत्तम है कि अपनी खिचड़ी अलग पकायी जाय।

आनन्दी एक बड़े कुल की लड़की थी। उसके बाप एक छोटी-सी रियासत के ताल्लुकेदार थे। विशालभवन, एक हाथी, तीन कुत्ते, बाज-बहरी, शिकरे, झाड़-फानूस, आनरेरी मजिस्ट्रेटी और ऋण, जो एक प्रतिष्ठित ताल्लुकेदार के योग्य पदार्थ हैं, वह सभी यहाँ विद्यमान थे। भूपसिंह नाम था। बड़े उदारचित्त, प्रतिभाशाली पुरुष थे। दुर्भाग्यवश लड़का एक भी न था। सात लड़कियाँ हुईं और दैवयोग से सबकी सब जीवित रहीं। पहली उमंग में तो उन्होंने तीन ब्याह दिल खोलकर किये, पर जो पन्हद्र-बीस हज़ार का कर्ज सिर पर हो गया तो आँखें खुलीं, हाथ समेट लिया। आनन्दी चौथी लड़की थी। अपनी सब बहिनों से अधिक रूपवती और गुणशीला थी। इसी से ठाकुर भूपसिंह उसे बहुत प्यार करते थे। सुन्दर सन्तान को कदाचित् उसके माता-पिता भी अधिक चाहते हैं। ठाकुर साहब बड़े धर्मसंकट में थे कि इसका विवाह कहाँ करें। न तो यही चाहते थे कि ऋण का बोझ बढ़े और न यही स्वीकार था कि उसे अपने को भाग्यहीन समझना पड़े। एक दिन श्रीकंठ उनके पास किसी चन्दे का रुपया माँगने आये। शायद नागरी-प्रचारक चन्दा था। भूपसिंह उनके स्वभाव पर रीझ गये और धूमधाम से श्रीकंठ सिंह का आनन्दी के साथ विवाह हो गया।

आनन्दी अपने नये घर में आयी, तो यहाँ का रंग-ढंग कुछ और ही देखा। जिस टीमटाम की उसे बचपन से ही आदत पड़ी हुई थी, वह यहाँ नाममात्र को भी न थी। हाथी-घोड़ों की तो बात ही क्या, कोई सजी हुई सुन्दर बहली तक न थी। रेशमी-स्लीपर साथ लायी थी, पर यहाँ बाग़ कहाँ! मकान में खिड़कियाँ तक न थीं, न ज़मीन पर फ़र्श, न दीवार पर तस्वीरें। यह एक सीधे-सादे देहाती गृहस्थ का मकान था। किन्तु आनन्दी ने थोड़े ही दिनों में अपने को इस अवस्था के ऐसा अनुकूल बना लिया, मानो उसने विलास के सामान कभी देखे ही न थे।

## दो

एक दिन दोपहर के समय लालबिहारी सिंह चिड़िया लिये हुए आया और भावज से कहा—जल्दी पका दो, मुझे भूख लगी है। आनन्दी भोजन बनाकर इनकी राह देख रही थी। अब यह नया व्यंजन बनाने बैठी। हाँडी में देखा तो घी पाव भर से अधिक न था। बड़े घर की बेटी किफ़ायत क्या जाने। उसने सब घी मांस में डाल दिया। लालबिहारी खाने बैठा, तो दाल में घी न था, बोला—दाल में घी क्यों नहीं छोड़ा ?

आनन्दी ने कहा–घी सब मांस में पड़ गया।

लालबिहारी ज़ोर से बोला–अभी परसों घी आया है, इतनी जल्दी उठ गया

आनन्दी ने उत्तर दिया–आज तो कुल पाव भर रह गया होगा। वह सब मैंने मांस में डाल दिया।

जिस तरह सूखी लकड़ी जल्दी से जल उठती है, उसी तरह क्षुधा से बावला मनुष्य ज़रा-ज़रा-सी बात पर तिनक जाता है।

लालबिहारी को भावज की यह ढिठाई बहुत बुरी मालूम हुई। तिनककर बोला–मैंके में तो चाहे घी की नदी बहती है !

स्त्री गालियाँ सह लेती है, मार भी सह लेती है, पर मैके की निन्दा उससे नहीं सही जाती। आनन्दी मुँह फेरकर बोली–हाथी मरा भी तो नौ नाख का ! वहाँ इतना घी नित्य नाई-कहार खा जाते हैं।

लालबिहारी जल गया, थाली उठाकर पटक दी और बोला–जी चाहता है कि जीभ पकड़कर खींच लूँ।

आनन्दी को भी क्रोध आया। मुँह लाल हो गया, बोली–वह होते तो आज मजा चखा देते।

अब अपढ़ उजड्ड ठाकुर से न रहा गया। उसकी स्त्री एक साधारण ज़मींदार की बेटी थी। जब जी चाहता, उस पर हाथ साफ़ कर लिया करता था। उसने खड़ाऊँ उठाकर आनन्दी की ओर ज़ोर से फेंकी और बोला–"जिसके गुमान पर भूली हुई हो, उसे भी देखूँगा और तुम्हें भी।"

आनन्दी ने हाथ से खड़ाऊँ रोकी, सिर बच गया ; पर अँगुली में बड़ी चोट आयी। क्रोध के मारे हवा से हिलते हुए पत्ते की भाँति काँपती हुई अपने कमरे में आकर खड़ी हो गयी। स्त्री का बल और साहस, मान और मर्यादा पति तक है। उसे अपने पति के ही बल और पुरुषत्व का घमण्ड होता है। आनन्दी लोहू का घूँट पीकर रह गयी।

## तीन

श्रीकंठ सिंह शनिवार को आया करते थे। बृहस्पति को यह घटना हुई। दो दिन तक आनन्दी कोपभवन में रही। न कुछ खाया, न कुछ पिया, उनकी बाट देखती रही। अन्त में शनिवार को वह नियमानुकूल संध्या समय घर आये और बाहर बैठकर कुछ इधर-उधर की बातें, कुछ देश और काल सम्बन्धी समाचार तथा कुछ नये मुक़द्दमों आदि की चर्चा करने लगे। यह वार्तालाप दस बजे तक होता रहा। गाँव के भद्र पुरुषों को इन बातों में ऐसा आनंद मिलता था कि खाने-पीने की भी सुधि न रहती थी। श्रीकंठ का पिंड छुड़ाना मुश्किल हो जाता था। यह दो-तीन घंटे आनंदी ने बड़े कष्टों

से काटे। किसी तरह भोजन का समय आया, पंचायत उठी। जब एकांत हुआ तब लालबिहारी ने कहा—भैया, आप जरा घर में समझा दीजिएगा कि मुँह सँभालकर बातचीत किया करें, नहीं तो एक दिन अनर्थ हो जायेगा।

बेनीमाधव सिंह ने बेटे की ओर से साक्षी दी—हाँ, बहू-बेटियों का यह स्वभाव अच्छा नहीं कि पुरुषों के मुँह लगें।

लालबिहारी—वह बड़े घर की बेटी है, तो हम लोग भी कोई कुर्मी-कहार नहीं हैं।

श्रीकंठ ने चिंतित स्वर में पूछा—"आख़िर बात क्या हुई ?"

लालबिहारी ने कहा—"कुछ भी नहीं, यों ही आप ही आप उलझ पड़ीं। मैके के सामने हम लोगों को तो कुछ समझतीं ही नहीं।"

श्रीकंठ खा-पीकर आनंदी के पास गये। वह भरी बैठी थी। हजरत भी कुछ तीखे थे। आनंदी ने पूछा—चित्त तो प्रसन्न है ?

श्रीकंठ बोले—बहुत प्रसन्न है, पर तुमने आजकल घर में क्या उपद्रव मचा रखा है ?

आनंदी की तेवरियों पर बल पड़ गये और झुँझलाहट के मारे बदन में ज्वाला-सी दहक उठी। बोली—"जिसने तुम्हें यह आग लगायी है, उसे पाऊँ तो मुँह झुलस दूँ।"

श्रीकंठ—इतनी गरम क्यों होती हो, बात तो कहो ?

आनंदी—क्या कहूँ, यह मेरे भाग्य का फेर है, नहीं तो एक गँवार छोकरा, जिसको चपरासीगिरी करने का भी ढंग नहीं, मुझे खड़ाऊँ से मारकर यों न अकड़ता।

श्रीकंठ—सब साफ़-साफ़ हाल कहो तो मालूम हो। मुझे तो कुछ पता नहीं।

आनंदी—परसों तुम्हारें लाड़ले भाई ने मुझसे मांस पकाने को कहा। घी हाँड़ी में पाव भर से अधिक न था। वह मैंने सब मांस में डाल दिया। जब खाने बैठा तो कहने लगा, दाल में घी क्यों नहीं ? बस, इस पर मेरे मैके को भला-बुरा कहने लगा। मुझसे न रहा गया, मैंने कहा कि वहाँ इतना घी तो नाई-कहार खा जाते हैं और किसी को जान भी नहीं पड़ता। बस, इतनी-सी बात पर उस अन्यायी ने मुझ पर खड़ाऊँ फेंककर मारी। यदि हाथ से न रोक लेती, तो सिर फट जाता। उसी से पूछो कि मैंने जो कुछ कहा है, वह सच है या झूठ।

श्रीकंठ की आँखें लाल हो गयी। बोले—यहाँ तक हो गया ! इस छोकरे का यह साहस !

आनंदी स्त्रियों के स्वभावानुसार रोने लगी, क्योंकि आँसू उनकी पलकों पर रहते हैं। श्रीकंठ बड़े धैर्यवान् और शांत पुरुष थे। उन्हें कदाचित् ही कभी क्रोध आता था, पर स्त्रियों के आँसू पुरुषों की क्रोधाग्नि भड़काने में तेल का काम देते हैं। रात भर करवटें बदलते रहे। उद्विग्नता के कारण पलक तक नहीं झपकी। प्रातःकाल अपने बाप के पास जाकर बोले—"दादा, अब इस घर में मेरा निर्वाह न होगा।"

इस तरह की विद्रोहपूर्ण बातें कहने पर श्रीकंठ ने कितनी ही बार अपने कई मित्रों को आड़े हाथों लिया था। परन्तु दुर्भाग्य, आज उन्हें स्वयं वही बात अपने मुँह

से कहनी पड़ी। दूसरों को उपदेश देना भी कितना सहज है !

बेनीमाधव सिंह घबराकर उठे और बोले--क्यों, क्यों ?

श्रीकंठ--इसलिए कि मुझे भी अपनी मान-प्रतिष्ठा का कुछ विचार है। आपके घर में अब अन्याय और हठ का प्रकोप हो रहा है। जिनको बड़ों का आदर-सम्मान करना चाहिए, वह उनके सिर चढ़ते हैं। मैं दूसरों का चाकर ठहरा, घर पर रहता नहीं। यहाँ मेरे पीछे स्त्रियों पर खड़ाऊँ और जूतों की बौछारें होती हैं। कड़ी बात तक चिंता नहीं, कोई एक की दो कह ले, यहाँ तक मैं सह सकता हूँ। किन्तु यह कदापि नहीं हो सकता कि मेरे ऊपर लात-घूँसे पड़ें और मैं दम न मारूँ।

बेनीमाधव सिंह कुछ जवाब न दे सके। श्रीकंठ सदैव उनका आदर करते थे। उनके ऐसे तेवर देखकर बूढ़े ठाकुर अवाक् रह गये। केवल इतना ही बोले--बेटा, तुम बुद्धिमान होकर ऐसी बातें करते हो ? स्त्रियाँ इसी तरह घर का नाश कर देती हैं। उनको बहुत सिर चढ़ाना अच्छा नहीं।

श्रीकंठ--इतना मैं जानता हूँ। आपके आशीर्वाद से ऐसा मूर्ख नहीं हूँ। आप स्वयं जानते हैं कि मेरे ही समझाने-बुझाने से इसी गाँव में कई घर सँभल गये; पर जिस स्त्री की मान-प्रतिष्ठा का मैं ईश्वर के दरबार में उत्तरदाता हूँ, उसके साथ ऐसा घोर अन्याय और पशुवत् व्यवहार मुझे असह्य है। आप सच मानिए, मेरे लिए यही कुछ कम नहीं है कि लालबिहारी को कुछ दंड नहीं देता।

अब बेनीमाधव सिंह भी गरमाये। ऐसी बातें और न सुन सके। बोले--लालबिहारी तुम्हारा भाई है, उससे जब कभी भूल हो, उसके कान पकड़ो। लेकिन···

श्रीकंठ--लालबिहारी को मैं अपना भाई नहीं समझता।

बेनीमाधव सिंह--स्त्री के पीछे ?

श्रीकंठ--नहीं, उसकी क्रूरता और अविवेक के कारण।

दोनों कुछ देर चुप रहे। ठाकुर साहब लड़के का क्रोध शांत करना चाहते थे। लेकिन यह नहीं स्वीकार करना चाहते थे कि लालबिहारी ने कोई अनुचित काम किया है। इसी बीच में गाँव के और कई सज्जन हुक्का-चिलम के बहाने से वहाँ आ बैठे। कई स्त्रियों ने जब यह सुना कि श्रीकंठ पत्नी के पीछे पिता से लड़ने को तैयार हैं, तो उन्हें बड़ा हर्ष हुआ। दोनों पक्षों की मधुर वाणियाँ सुनने के लिए उनकी आत्माएँ तलमलाने लगीं। गाँव में कुछ ऐसे कुटिल मनुष्य भी थे, जो इस कुल की नीतिपूर्ण गति पर मन ही मन जलते थे। वह कहा करते थे, श्रीकंठ अपने से आप दबता है, इसलिए वह दब्बू है। उसने इतनी विद्या पढ़ी, इसलिए वह किताबों का कीड़ा है, बेनीमाधव सिंह उसकी सलाह के बिना कोई काम नहीं करते, यह उनकी मूर्खता है। इन महानुभावों की शुभकामनाएँ आज पूरी होती दिखाई दीं। कोई हुक्का पीने के बहाने और कोई लगान की रसीद दिखाने के बहाने आ-आकर बैठ गये। बेनीमाधव सिंह पुराने आदमी थे, इन भावों को ताड़ गये। उन्होंने निश्चय किया कि चाहे कुछ भी क्यों न हो, इन द्रोहियों को ताली बजाने का अवसर न दूँगा। तुरन्त कोमल शब्दों

में बोले–अब तो लड़के से अपराध हो गया।

इलाहाबाद का अनुभवरहित झल्लाया हुआ ग्रेजुएट इस बात को न समझ सका। उसे डिबेटिंग-क्लब में अपनी बात पर अड़ने की आदत थी, इन हथकंडों की उसे क्या ख़बर ! बाप ने जिस मतलब से बात पलटी थी, वह उसकी समझ में न आया, बोला–लालबिहारी के साथ अब इस घर में मैं नहीं रह सकता।

बेनीमाधव–बेटा, बुद्धिमान लोग मूर्खों की बात पर ध्यान नहीं देते। वह बेसमझ लड़का है। उससे जो कुछ भूल हुई है, उसे तुम बड़े होकर क्षमा कर दो।

श्रीकंठ–उसकी इस दुष्टता को मैं कदापि नहीं सह सकता, या तो वही घर मे रहेगा या मैं रहूँगा। आपको यदि वह अधिक प्यारा है तो मुझे विदा कीजिए। मैं अपना भार आप सँभाल लूँगा। यदि मुझे रखना चाहते हैं, तो उससे कहिए, जहाँ चाहे चला जाये। बस, यही मेरा अतिम निश्चय है।

लालबिहारी सिंह दरवाज़े की चौखट पर चुपचाप खडा, बड़े भाई की बातें सुन रहा था। वह उनका बहुत आदर करता था। उसे कभी इतना साहस नहीं हुआ था कि श्रीकंठ के सामने चारपाई पर बैठ जाये, हुक्का पी ले या पान खा ले। बाप का भी वह इतना मान न करता था। श्रीकंठ का भी उस पर हार्दिक स्नेह था। अपने होश मे उन्होंने कभी उसे घुड़का तक नहीं था। जब इलाहाबाद से आते तो उसके लिए कोई न कोई वस्तु अवश्य लाते। मुग्दर की जोड़ी उन्होने बनवा दी थी। पिछले साल जब उसने अपने से इयोढ़े जवान को नागपंचमी के दिन दगल में पछाड़ दिया, तो उन्होने पुलकित होकर अखाड़े मे जाकर उसे गले से लगा लिया था। पाँच रुपये के पैसे लुटाये थे। ऐसे भाई के मुँह से आज ऐसी हृदयविदारक बात सुनकर लाल बिहारी को बड़ी ग्लानि हुई। वह फूट-फूटकर रोने लगा।

इसमें सन्देह नहीं कि वह अपने किये पर आप पछता रहा था। भाई के आने के एक दिन पहले से ही उसकी छाती धड़कती थी कि देखूँ भैया क्या कहते हैं। मैं उनके सम्मुख कैसे जाऊँगा, उनसे कैसे बोलूँगा, मेरी आँखें उनके सामने कैसे उठेंगी। उसने समझा था कि भैया मुझे बुलाकर समझा देंगे। इस आशा के विपरीत आज उसने उन्हें निर्दयता की मूर्ति बने हुए पाया। वह मूर्ख था, परन्तु उसका मन कहता था कि भैया मेरे साथ अन्याय कर रहे हैं। यदि श्रीकंठ उसे अकेले मे बुलाकर दो-चार कड़ी बातें कह देते, इतना ही नहीं, दो-चार तमाचे भी लगा देते, तो कदाचित् उसे इतना दुःख न होता। पर भाई का यह कहना कि अब मैं इसकी सूरत नहीं देखना चाहता, लालबिहारी से न सहा गया। वह रोता हुआ घर में आया। कोठरी में जाकर कपड़े पहने, आँखें पोंछीं, जिससे कोई यह न समझ सके कि रोता था। तब आनन्दी के द्वार पर आकर बोला–भाभी ! भैया ने निश्चय किया है कि वह मेरे साथ इस घर में न रहेंगे। वह अब मेरा मुँह नहीं देखना चाहते। इसीलिए मैं अब जाता हूँ। उन्हें फिर मुँह न दिखाऊँगा। मुझसे जो कुछ अपराध हुआ हो, उसे क्षमा करना।

यह कहते-कहते लालबिहारी का गला भर्रा आया।

जिस समय लालबिहारी सिंह सिर झुकाये आनन्दी के द्वार पर खड़ा था, उसी

समय श्रीकंठ सिंह भी आँखें लाल किये बाहर से आये। भाई को खड़ा देखा, तो घृणा से आँखें फेर लीं और कतराकर निकल गये, मानो उसकी परछाहीं से दूर भागते हैं।

आनन्दी ने लालबिहारी की शिकायत तो की थी, लेकिन अब मन में पछता रही थी ! वह स्वभाव से ही दयावती थी। उसे इसका तनिक भी ध्यान न था कि बात इतनी बढ़ जायगी। वह मन में अपने पति पर झुँझला रही थी कि यह इतने में गरम क्यों हो जाते हैं। उस पर यह भय भी लगा हुआ था कि मुझसे इलाहाबाद चलने को कहें तो कैसे क्या करूँगी। इस बीच में जब उसने लालबिहारी को दरवाज़े पर खड़े यह कहते सुना कि अब मैं जाता हूँ; मुझसे जो कुछ अपराध हुआ है, उसे क्षमा करना, तो उसका रहा-सहा क्रोध भी पानी-पानी हो गया। वह रोने लगी। मन का मैल धोने के लिए नयन-जल से उपयुक्त और कोई वस्तु नहीं है।

श्रीकंठ को देखकर आनन्दी ने कहा–लाला बाहर खड़े बहुत रो रहे हैं।

श्रीकंठ–तो मैं क्या करूँ ?

आनन्दी–भीतर बुला लो। मेरी जीभ में आग लगे। मैंने कहाँ से यह झगड़ा उठाया।

श्रीकंठ–मैं न बुलाऊँगा।

आनन्दी–पछताओगे। उन्हें बहुत ग्लानि हो गयी है। ऐसा न हो, कहीं चल दे।

श्रीकंठ न उठे। इतने में लालबिहारी ने फिर कहा–भाभी ! भैया से मेरा प्रणाम कह दो। वह मेरा मुँह नहीं देखना चाहते, मैं भी इसीलिए अपना मुँह उन्हें न दिखाऊँगा।

लालबिहारी इतना कहकर लौट पड़ा और शीघ्रता से दरवाज़े की ओर बढ़ा। अन्त में आनन्दी कमरे से निकली और उसका हाथ पकड़ लिया। लाल बिहारी ने पीछे फिरकर देखा और आँखों में आँसू भर बोला–मुझे जाने दो।

आनन्दी–कहाँ जाते हो ?

लालबिहारी–जहाँ कोई मेरा मुँह न देखे।

आनन्दी–मैं न जाने दूँगी।

लालबिहारी–मैं तुम लोगो के साथ रहने योग्य नहीं हूँ।

आनन्दी–तुम्हें मेरी सौगन्ध, अब एक पग भी आगे न बढ़ाना।

लालबिहारी–जब तक मुझे यह न मालूम हो जाये कि भैया का मन मेरी तरफ़ से साफ़ हो गया, तब तक मैं इस घर में कदापि न रहूँगा।

आनन्दी–मैं ईश्वर को साक्षी देकर कहती हूँ कि तुम्हारी ओर से मेरे मन में तनिक भी मैल नहीं है।

अब श्रीकंठ का हृदय भी पिघला। उन्होंने बाहर आकर लालबिहारी को गले लगा लिया। दोनों भाई खूब फूट-फूट कर रोये। लालबिहारी ने सिसकते हुए कहा–भैया ! अब कभी मत कहना कि तुम्हारा मुँह न देखूँगा। इसके सिवा आप जो दण्ड देंगे, वह मैं सहर्ष स्वीकार करूँगा।

श्रीकंठ ने काँपते हुए स्वर से कहा—लल्लू ! इन बातों को बिलकुल भूल जाओ। ईश्वर चाहेगा तो अब ऐसा अवसर न आवेगा।

बेनीमाधव सिंह बाहर से आ रहे थे। दोनों भाइयों को गले मिलते देखकर आनन्द से पुलकित हो गये, बोले उठे—बड़े घर की बेटियाँ ऐसी ही होती हैं।

गाँव में जिसने यह वृत्तान्त सुना, उसी ने इन शब्दों में आनन्दी की उदारता को सराहा—बड़े घर की बेटियाँ ऐसी ही होती हैं।

# नमक का दारोग़ा

## एक

जव नमक का नया विभाग वना और ईश्वरप्रदत  वस्तु के व्यवहार करने का निषेध हो गया तो लोग चोरी-छिपे इसका व्यापार करने लगे। अनेक प्रकार के छल-प्रपंचों का सूत्रपात हुआ, कोई घूस से काम निकालता था, कोई चालाकी से। अधिकारियों के पौ-बारह थे। पटवारीगिरी का सर्वसम्मानित पद छोड़-छोड कर लोग इस विभाग की वरकंदाज़ी करते थे। इसके दारोग़ा पद के लिए तो वकीलों का भी जी ललचाता था। यह वह समय था जव अँगरेज़ी शिक्षा और ईसाई मत को लोग एक ही वस्तु समझते थे। फ़ारसी का प्राबल्य था। प्रेम की कथाएँ और शृंगार रस के काव्य पढ़कर फारसीदाँ लाग सर्वोच्च पदों पर नियुक्त हो जाया करते थे। मुंशी वंशीधर भी जुलेखा की विरह-कथा समाप्त करके सीरी और फरहाद के प्रेम-वृत्तांत को नल और नील की लड़ाई और अमेरिका के आविष्कार से अधिक महत्त्व की बाते समझते हुए रोज़गार की खोज में निकले। उनके पिता एक अनुभवी पुरुष थे। समझाने लगे, "बेटा ! घर की दुर्दशा देख रहे हो। ऋण के  बोझ से दबे हुए हैं। लडकियाँ हैं, वे घास-फूस की तरह वढ़ती चली जाती हैं। मैं कगारे पर का वृक्ष हो रहा हूँ, न मालूम कब गिर पढूँ ! अब तुम्हीं घर के मालिक-मुख़्तार हो। नौकरी में ओहदे की ओर ध्यान मत देना, यह तो पीर का मज़ार है। निगाह चढ़ावे और चादर पर रखनी चाहिए। ऐसा काम ढूँढ़ना जहाँ कुछ ऊपरी आय हो। मासिक वेतन तो पूर्णमासी का चाँद है, जो एक दिन दिखाई देता है और घटते-घटते लुप्त हो जाता है। ऊपरी आय बहता हुआ स्रोत है जिससे सदैव प्यास बुझती है। वेतन मनुष्य देता है, इसी से उसमें वृद्धि नहीं होती। ऊपरी आमदनी ईश्वर देता है, इसी से उसकी बरक़त होती है, तुम स्वयं विद्वान् हो, तुम्हें क्या समझाऊँ। इस विषय में विवेक की बड़ी आवश्यकता है। मनुष्य को देखो, उसकी आवश्यकता को देखो और अवसर को देखो, उसके उपरांत जो उचित समझो, करो। गरजवाले आदमी के साथ कठोरता करने में लाभ ही लाभ है। लेकिन बेगरज को दाँव पर पाना ज़रा कठिन है। इन बातों को निगाह में बाँध लो यह मेरी जन्म भर की कमाई है।

इस उपदेश के बाद पिताजी ने आशीर्वाद दिया। वंशीधर आज्ञाकारी पुत्र थे। ये बातें ध्यान से सुनीं और तब घर से चल खड़े हुए। इस विस्तृत संसार में उनके लिए धैर्य अपना मित्र, बुद्धि अपनी पथप्रदर्शक और आत्मावलम्बन ही अपना सहायक था। लेकिन अच्छे शकुन से चले थे, जाते ही जाते नमक विभाग के दारोगा पद पर प्रतिष्ठित हो गये। वेतन अच्छा और ऊपरी आय का तो ठिकाना ही न था। वृद्ध मुंशीजी को सुख-संवाद मिला तो फूले न समाये। महाजन कुछ नरम पड़े, कलवार की आशालता लहलहायी। पड़ोसियों के हृदय में शूल उठने लगे।

## दो

जाड़े के दिन थे और रात का समय। नमक के सिपाही, चौकीदार नशे में मस्त थे। मुंशी वंशीधर को यहाँ आये अभी छह महीनों से अधिक न हुए थे, लेकिन इस थोड़े समय में ही उन्होंने अपनी कार्यकुशलता और उत्तम आचार से अफ़सरों को मोहित कर लिया था। अफ़सर लोग उन पर बहुत विश्वास करने लगे। नमक के दफ़्तर से एक मील पूर्व की ओर जमुना बहती थी, उस पर नावों का एक पुल बना हुआ था। दारोगा जी किवाड़ बंद किये मीठी नींद सो रहे थे। अचानक आँख खुली तो नदी के प्रवाह की जगह गाड़ियों की गड़गड़ाहट तथा मल्लाहों का कोलाहल सुनाई दिया। उठ बैठे। इतनी रात गये गाड़ियाँ क्यों नदी के पार जाती हैं? अवश्य कुछ न कुछ गोलमाल है। तर्क ने भ्रम को पुष्ट किया। वरदी पहनी, तमंचा जेब में रखा और बात की बात में घोड़ा बढ़ाये हुए पुल पर आ पहुँचे। गाड़ियों की एक लम्बी क़तार पुल के पार जाती देखी। डाँट कर पूछा, "किसकी गाड़ियाँ हैं।"

थोड़ी देर तक सन्नाटा रहा। आदमियों में कुछ काना-फूसी हुई तब आगे वाले ने कहा–'पंडित अलोपीदीन की।'

"कौन पंडित अलोपीदीन ?"

"दातागंज के।"

मुंशी वंशीधर चौंके। पंडित अलोपीदीन इस इलाक़े के सबसे प्रतिष्ठित ज़मींदार थे। लाखों रुपये का लेन-देन करते थे, इधर छोटे से बड़े कौन ऐसे थे जो उनके ऋणी न हों। व्यापार भी बड़ा लम्बा-चौड़ा था। बड़े चलते-पुरजे आदमी थे। अँगरेज़ अफ़सर उनके इलाक़े में शिकार खेलने आते और उनके मेहमान होते। बारहों मास सदाव्रत चलता था। मुंशी ने पूछा, "गाड़ियाँ कहाँ जायँगी ?" उत्तर मिला, "कानपुर।" लेकिन इस प्रश्न पर कि इनमें क्या है, सन्नाटा छा गया। दारोग़ा साहब का संदेह और भी बढ़ा। कुछ देर तक उत्तर की बाट देखकर वह ज़ोर से बोले, "क्या तुम सब गूँगे हो गये हो ? हम पूछते हैं इनमें क्या लदा है ?"

जब इस बार भी कोई उत्तर न मिला तो उन्होंने घोड़े को एक गाड़ी से मिलाकर

बोरे को टटोला। भ्रम दूर हो गया। यह नमक के डेले थे।

## तीन

पंडित अलोपीदीन अपने सजीले रथ पर सवार, कुछ सोते, कुछ जागते चले आते थे। अचानक कई गाड़ीवानों ने घबराये हुए आकर जगाया और बोले–"महाराज ! दारोग़ा ने गाड़ियाँ रोक दी हैं और घाट पर खड़े आपको बुलाते हैं।"

पंडित अलोपीदीन का लक्ष्मी जी पर अखंड विश्वास था। वह कहा करते थे कि संसार का तो कहना ही क्या, स्वर्ग में भी लक्ष्मी का ही राज्य है। उनका यह कहना यथार्थ ही था। न्याय और नीति सब लक्ष्मी के ही खिलौने हैं, इन्हें वह जैसे चाहती हैं नचाती हैं। लेटे ही लेटे गर्व से बोले, चलो हम आते हैं। यह कहकर पंडितजी ने बड़ी निश्चिंतता से पान के बीड़े लगाकर खाये। फिर लिहाफ़ ओढ़े हुए दारोग़ा के पास आकर बोले, "बाबूजी आशीर्वाद ! कहिए, हमसे ऐसा कौन-सा अपराध हुआ कि गाडियाँ रोक दी गयीं। हम ब्राह्मणों पर तो आपकी कृपा-दृष्टि रहनी चाहिए।"

वंशीधर रुखाई से बोले, "सरकारी हुक्म !"

प. अलोपीदीन ने हँसकर कहा, "हम सरकारी हुक्म को नहीं जानते और न सरकार को। हमारे सरकार तो आप ही हैं। हमारा और आपका तो घर का मामला है, हम कभी आपसे बाहर हो सकते हैं ? आपने व्यर्थ का कष्ट उठाया। यह हो नही सकता कि इधर से जायँ और इस घाट के देवता को भेंट न चढ़ावें। मैं तो आपकी सेवा मे स्वयं ही आ रहा था।" वंशीधर पर ऐश्वर्य की मोहिनी वंशी का कुछ प्रभाव न पड़ा। ईमानदारी की नयी उमंग थी। कड़क कर बोले, "हम उन नमकहरामों में नहीं है जो कौड़ियों पर अपना ईमान बेचते फिरते हैं। आप इस समय हिरासत में हैं। आपको कायदे के अनुसार चालान होगा। बस, मुझे अधिक बातों की फुर्सत नहीं है। जमादार बदलूसिंह ! तुम इन्हें हिरासत में ले चलो, मैं हुक्म देता हूँ।"

पं. अलोपीदीन स्तम्भित हो गये। गाड़ीवानों में हलचल मच गयी। पंडितजी के जीवन में कदाचित् यह पहला ही अवसर था कि पंडितजी को ऐसी कठोर बातें सुननी पड़ीं। बदलूसिंह आगे बढ़ा, किन्तु रोब के मारे यह साहस न हुआ कि उनका हाथ पकड़ सके। पंडित जी ने धर्म को धन का ऐसा निरादर करते कभी न देखा था। विचार किया कि यह अभी उद्दंड लड़का है। माया-मोह के जाल में अभी नहीं पड़ा। अल्हड़ है, झिझकता है। बहुत दीनभाव से बोले, "बाबू साहब, ऐसा न कीजिए, हम मिट जायेंगे। इज़्ज़त धूल में मिल जायेगी। हमारा अपमान करने से आपके हाथ क्या आयेगा। हम किसी तरह आपसे बाहर थोड़े ही हैं।

वंशीधर ने कठोर स्वर में कहा, "हम ऐसी बातें नहीं सुनना चाहते।"

अलोपीदीन ने जिस सहारे को चट्टान समझ रखा था, वह पैरों के नीचे खिसकता हुआ मालूम हुआ। स्वाभिमान और धन-ऐश्वर्य की कड़ी चोट लगी। किन्तु अभी तक धन की सांख्यिक शक्ति का पूरा भरोसा था। अपने मुख़्तार से बोले, "लालाजी, एक हज़ार के नोट बाबू साहब की भेंट करो, आप इस समय भूखे सिंह हो रहे है।"

वंशीधर ने गरम होकर कहा, "एक हज़ार नहीं, एक लाख भी मुझे सच्चे मार्ग से नहीं हटा सकते।"

धर्म की इस बुद्धिहीन दृढ़ता और देव-दुर्लभ त्याग पर मन बहुत झुँझलाया। अब दोनों शक्तियों में संग्राम होने लगा। धन ने उछल-उछल कर आक्रमण करने शुरू किये। एक से पाँच, पाँच से दस, दस से पंद्रह और पंद्रह से बीस हज़ार तक नौबत पहुँची, किन्तु धर्म अलौकिक वीरता के साथ बहुसंख्यक सेना के सम्मुख अकेला पर्वत की भाँति अटल, अविचलित खड़ा था।

अलोपीदीन निराश होकर बोले, "अब इससे अधिक मेरा साहस नहीं। आगे आपको अधिकार है।"

वंशीधर ने अपने जमादार को ललकारा। बदलूसिंह मन में दारोगा जी को गालियाँ देता हुआ पंडित अलोपीदीन की ओर बढ़ा। पंडित जी घबड़ा कर दो-तीन क़दम पीछे हट गये। अत्यंत दीनता से बोले, "बाबू साहब, ईश्वर के लिए मुझ पर दया कीजिए, मैं पच्चीस हज़ार पर निपटारा करने को तैयार हूँ।"

"असम्भव बात है।"

"तीस हज़ार पर ?"

"किसी तरह भी सम्भव नहीं।"

"क्या चालीस हज़ार पर भी नहीं ?"

"चालीस हज़ार नहीं, चालीस लाख पर भी असम्भव है।'

"बदलूसिंह, इस आदमी को हिरासत में ले लो। अब मैं एक शब्द भी नहीं सुनना चाहता।"

धर्म ने धन को पैरों तले कुचल डाला। अलोपीदीन ने एक हृष्ट-पुष्ट मनुष्य को हथकड़ियाँ लिये हुए अपनी तरफ़ आते देखा। चारों ओर निराश और कातर दृष्टि से देखने लगे। इसके बाद मूर्छित होकर गिर पड़े।

## चार

दुनिया सोती थी पर दुनिया की जीभ जागती थी। सबेरे देखिए तो बालक-वृद्ध सबके मुँह से यही बात सुनाई देती थी। जिसे देखिए वही पंडितजी के इस व्यवहार पर टीका-टिप्पणी कर रहा था, निंदा की बौछारें हो रही थीं, मानो संसार से अब पापी का पाप कट गया। पानी को दूध के नाम से बेचनेवाला ग्वाला, कल्पित रोजनामचे भरने वाले अधिकारी वर्ग, रेल में बिना टिकट सफर करने वाले बाबू लोग, जाली दस्तावेज़ बनाने वाले सेठ और साहूकार यह सब के सब देवताओं की भाँति गर्दनें चला रहे थे। जब दूसरे दिन पंडित अलोपीदीन अभियुक्त होकर कांस्टेबलों के साथ, हाथों में हथकड़ियाँ, हृदय में ग्लानि और क्षोभ भरे, लज्जा से गर्दन झुकाये अदालत की तरफ़ चले तो सारे शहर में हलचल मच गयी। मेलों में कदाचित् आँखें इतनी व्यग्र न होती होंगी। भीड़ के मारे छत और दीवार में कोई भेद न रहा।

किंतु अदालत में पहुँचने की देर थी। पंडित अलोपीदीन इस अगाध वन के

सिंह थे। अधिकारी वर्ग उनके भक्त, अमले उनके सेवक, वकील-मुख़्तार उनके आज्ञा पालक और अरदली, चपरासी तथा चौकीदार तो उनके बिना मोल के ग़ुलाम थे। उन्हें देखते ही लोग चारों तरफ़ से दौड़े। सभी लोग विस्मित हो रहे थे। इसलिए नहीं कि अलोपीदीन ने यह कर्म किया बल्कि इसलिए कि वह क़ानून के पंजे में कैसे आये। ऐसा मनुष्य जिसके पास असाध्य साधन करने वाला धन और अनन्य वाचालता हो, वह क्यों कानून के पंजे में आये ? प्रत्येक मनुष्य उनसे सहानुभूति प्रकट करता था। बड़ी तत्परता से इस आक्रमण को रोकने के निमित्त वकीलों की एक सेना तैयार की गयी। न्याय के मैदान में धर्म और धन में युद्ध ठन गया। वंशीधर चुपचाप खड़े थे। उनके पास सत्य के सिवा न कोई बल था, न स्पष्ट भाषण के अतिरिक्त कोई शस्त्र। गवाह थे, किन्तु लोभ से डावाँडोल।

यहाँ तक कि मुंशीजी को न्याय भी अपनी ओर कुछ खिंचा हुआ दीख पड़ता था। वह न्याय का दरबार था, परन्तु उसके कर्मचारियों पर पक्षपात का नशा छाया हुआ था। किन्तु पक्षपात और न्याय का क्या मेल ? जहाँ पक्षपात हो, वहाँ न्याय की कल्पना नहीं की जा सकती। मुक़दमा शीघ्र ही समाप्त हो गया। डिप्टी मजिस्ट्रेट ने अपनी तजवीज में लिखा, पंडित अलोपीदीन के विरुद्ध दिये प्रमाण निर्मूल और भ्रमात्मक हैं। वह एक बड़े भारी आदमी हैं। यह बात कल्पना के बाहर है कि उन्होंने थोड़े लाभ के लिए ऐसा दुस्साहस किया हो। यद्यपि नमक के दारोग़ा मुंशी वंशीधर का अधिक दोष नहीं, लेकिन यह बड़े खेद की बात है कि उसकी उद्दंडता और विचारहीनता के कारण एक भलेमानुस को कष्ट झेलना पड़ा। हम प्रसन्न हैं कि वह अपने काम में सजग और सचेत रहता है, किन्तु नमक से मुक़दमे की बढ़ी हुई नमकहलाली ने उसके विवेक और बुद्धि को भ्रष्ट कर दिया। भविष्य में उसे होशियार रहना चाहिए।

वकीलों ने यह फैसला सुना और उछल पड़े। पंडित अलोपीदीन मुस्कराते हुए बाहर निकले। स्वजन बांधवों ने रुपयों की लूट की। उदारता का सागर उमड़ पड़ा। उसकी लहरों ने अदालत की नींव तक हिला दी। जब वंशीधर बाहर निकले तो चारों ओर उनके ऊपर व्यंग्यबाणों की वर्षा होने लगी। चपरासियों ने झुक-झुक कर सलाम किये। किन्तु इस समय एक-एक कटुवाक्य, एक-एक संकेत उनकी गर्वाग्नि को प्रज्वलित कर रहा था। कदाचित् इस मुक़दमे में सफल होकर वह इस तरह अकड़ते हुए न चलते। आज उन्हें संसार को एक खेदजनक विचित्र अनुभव हुआ। न्याय और विद्वत्ता, लम्बी-चौड़ी उपाधियाँ, बड़ी-बड़ी दाढ़ियाँ, ढीले चोगे एक भी सच्चे आदर का पात्र नहीं है।

वंशीधर ने धन से बैर मोल लिया था, उसका मूल्य चुकाना अनिवार्य था। कठिनता से एक सप्ताह बीता होगा कि मुअत्तली का परवाना आ पहुँचा। कार्य-परायणता का दंड मिला। बेचारे भग्न हृदय, शोक और खेद से व्यथित घर को चले। बूढ़े मुंशी जी तो पहले ही से कुड़बुड़ा रहे थे कि चलते-चलते इस लड़के को समझाया था, लेकिन इसने एक न सुनी। सब मनमानी करता है। हम तो कलवार

और कसाई के तगादे सहें, बुढ़ापे में भगत बनकर बैठें और वहाँ बस वही सूखी तनख़्वाह ! हमने भी तो नौकरी की है और कोई ओहदेदार नहीं थे। लेकिन काम किया, दिल खोलकर किया और आप ईमानदार बनने चले हैं। घर में चाहे अँधेरा हो, मस्जिद में अवश्य दिया जलायेंगे। खेद ऐसी समझ पर ! पढ़ना-लिखना सब अकारथ गया। इसके थोड़े ही दिनों बाद, जब मुंशी वंशीधर इस दुरवस्था में घर पहुँचे और बूढ़े पिता जी ने समाचार सुना तो सिर पीट लिया। बोले, "जी चाहता है कि तुम्हारा और अपना सिर फोड़ लूँ।" बहुत देर तक पछता-पछताकर हाथ मलते रहे। क्रोध में कुछ कठोर बातें भी कहीं और यदि वंशीधर वहाँ से टल न जाते तो अवश्य ही यह क्रोध विकट रूप धारण करता। वृद्धा माता को भी दुःख हुआ। जगन्नाथ और रामेश्वर यात्रा की कामनाएँ मिट्टी में मिल गयीं। पत्नी ने तो कई दिन तक सीधे मुँह बात भी नहीं की।

इसी प्रकार एक सप्ताह बीत गया। संध्या का समय था। बूढ़े मुंशी जी बैठे राम-नाम की माला जप रहे थे। इसी समय उनके द्वार पर सजा हुआ रथ आकर रुका। हरे और गुलाबी परदे, पछहिये बैलों की जोड़ी, उनकी गर्दनों में नीले धागे, सींगे पीतल से जड़ी हुई। कई नौकर लाठियाँ कंधों पर रखे साथ थे। मुंशी जी अगवानी को दौड़े। देखा तो पंडित अलोपीदीन हैं। झुककर दंडवत् की और लल्लो-चप्पो की बातें करने लगे, "हमारा भाग्य उदय हुआ, जो आपके चरण इस द्वार पर आये। आप हमारे पूज्य देवता हैं, आपको कौन-सा मुँह दिखावें, मुँह में तो कालिख लगी हुई है। किन्तु क्या करें, लड़का अभागा कपूत, है, नहीं तो आपसे क्या मुँह छिपाना पड़ता ? ईश्वर निस्संतान चाहे रक्खे पर ऐसी संतान न दे।"

अलोपीदीन ने कहा—"नहीं भाई साहब, ऐसा न कहिए।"

मुंशी जी ने चकित होकर कहा—"ऐसी संतान को और क्या कहूँ !"

अलोपीदीन से वात्सल्यपूर्ण स्वर में कहा—"कुलतिलक और पुरुखों की कीर्ति उज्ज्वल करनेवाले संसार में ऐसे कितने धर्मपरायण मनुष्य हैं जो धर्म पर अपना सब कुछ अर्पण कर सकें !"

पं. अलोपीदीन ने वंशीधर से कहा—"दारोग़ा जी, इसे खुशामद न समझिए, खुशामद करने के लिए मुझे इतना कष्ट उठाने की ज़रूरत न थी। उस रात को आपने अपने अधिकार-बल से मुझे अपनी हिरासत में लिया था, किन्तु आज मैं स्वेच्छा से आपकी हिरासत में आया हूँ। मैंने हज़ारों रईस और अमीर देखे, हज़ारों उच्च पदाधिकारियों से काम पड़ा किन्तु मुझे परास्त किया तो आपने। मैंने सबको अपना और अपने धन का गुलाम बनाकर छोड़ दिया। मुझे आज्ञा दीजिए कि आपसे कुछ विनय करूँ।"

वंशीधर ने अलोपीदीन को आते देखा तो उठकर सत्कार किया; किन्तु स्वाभिमान सहित। समझ गये कि यह महाशय मुझे लज्जित करने और जलाने आये हैं। क्षमा-प्रार्थना की चेष्टा नहीं की ; वरन् उन्हें अपने पिता की यह ठकुरसुहाती की बात असह्य-सी प्रतीत हुई। पर पंडित जी की बातें सुनी तो मन की मैल मिट गयी। पंडितजी की ओर उड़ती हुई दृष्टि से देखा। सद्भाव झलक रहा था। गर्व

ने अब लज्जा के सामने सिर झुका दिया। शर्माते हुए बोले–"यह आपकी उदारता है जो ऐसा कहते हैं। मुझसे जो कुछ अविनय हुई है, उसे क्षमा कीजिए। मैं धर्म की बेड़ी में जकड़ा हुआ था, नहीं तो वैसे मैं आपका दास हूँ। जो आज्ञा होगी, वह मेरे सिर-माथे पर।"

अलोपीदीन ने विनीत भाव से कहा–"नदी तट पर आपने मेरी प्रार्थना नहीं स्वीकार की थी, किन्तु आज स्वीकार करनी पड़ेगी।"

वंशीधर बोले"–मैं किस योग्य हूँ, किन्तु जो कुछ सेवा मुझसे हो सकती है, उसमें त्रुटि न होगी।"

अलोपीदीन ने एक स्टाम्प लगा हुआ पत्र निकाला और उसे वंशीधर के सामने रख कर बोले–"इस पद को स्वीकार कीजिए और अपने हस्ताक्षर कर दीजिए। मैं ब्राह्मण हूँ, जब तक यह सवाल पूरा न कीजिएगा, द्वार से न हटूँगा।"

मुंशी वंशीधर ने उस काग़ज़ को पढ़ा तो कृतज्ञता से आँखों में आँसू भर आये। पंडित अलोपीदीन ने उनको अपनी सारी जायदाद का स्थायी मैनेजर नियत किया था। छह हज़ार वार्षिक वेतन के अतिरिक्त रोज़ाना ख़र्च अलग, सवारी के लिए घोड़ा, रहने को बँगला, नौकर-चाकर मुफ़्त। कम्पित स्वर में बोले–"पंडित जी, मुझमें इतनी सामर्थ्य नहीं है कि आपकी उदारता की प्रंशसा कर सकूँ! किन्तु ऐसे उच्च पद के योग्य नहीं हूँ।"

अलोपीदीन हँसकर बोले–"मुझे इस समय एक अयोग्य मुनष्य की ही ज़रूरत है।"

वंशीधर ने गम्भीर भाव से कहा–"यों मैं आपका दास हूँ। आप जैसे कीर्तिवान, सज्जन पुरुष की सेवा करना मेरे लिए सौभाग्य की बात है। किंतु मुझमें न विद्या है, न बुद्धि, न वह स्वभाव जो इन त्रुटियों की पूर्ति कर देता है। ऐसे महान् कार्य के लिए एक बड़े मर्मज्ञ अनुभवी मनुष्य की ज़रूरत है।"

अलोपीदीन ने क़लमदान से क़लम निकाली और उसे वंशीधर के हाथ में देकर बोले, "न मुझे विद्वत्ता की चाह है, न अनुभव की, न मर्मज्ञता की, न कार्यकुशलता की। इन गुणों के महत्त्व का परिचय खूब पा चुका हूँ। अब सौभाग्य और सुअवसर ने मुझे वह मोती दे दिया है जिसके सामने योग्यता और विद्वत्ता की चमक फ़ीकी पड़ जाती है। यह कलम लीजिए, अधिक सोच-विचार न कीजिए, दस्तख़त कर दीजिए। परमात्मा से यही प्रार्थना है कि वह आपको सदैव वही नदी के किनारे वाला, बेमुरौवत, उद्दंड, कठोर परंतु धर्मनिष्ठ दारोग़ा बनाये रखे!"

वंशीधर की आँखें डबडबा आयीं। हृदय के संकुचित पात्र में इतना एहसान न समा सका। एक बार फिर पंडित जी की ओर भक्ति और श्रद्धा की दृष्टि से देखा और काँपते हुए हाथ से मैनेजरी के काग़ज़ पर हस्ताक्षर कर दिये।

अलोपीदीन ने प्रफुल्लित होकर उन्हें गले लगा लिया।

# पंच परमेश्वर

## एक

जुम्मन शेख और अलगू चौधरी में गाढ़ी मित्रता थी। साझे में खेती होती थी। कुछ लेन-देन में भी साझा था। एक को दूसरे पर अटल विश्वास था। जुम्मन जब हज करने गये थे, तब अपना घर अलगू को सौंप गये थे और अलगू जब कभी बाहर जाते, तब जुम्मन पर अपना घर छोड़ जाते थे। उनमें न खान-पान का व्यवहार था, न धर्म का नाता, केवल विचार मिलते थे। मित्रता का मूल मन्त्र भी यही है।

इस मित्रता का जन्म उसी समय हुआ, जब दोनो मित्र बालक ही थे और जुम्मन के पूज्य पिता जुमराती उन्हें शिक्षा प्रदान करते थे। अलगू ने गुरुजी की बहुत सेवा की–खूब रिकाबियाँ माँजीं, खूब प्याले धोये। उनका हुक्का एक क्षण के लिए भी विश्राम न लेने पाता था, क्योंकि प्रत्येक चिलम अलगू को आधा घण्टे तक किताबों से मुक्त कर देती थी। अलगू के पिता पुराने विचारों के मनुष्य थे। शिक्षा की अपेक्षा उन्हें गुरु की सेवा-शुश्रूषा पर अधिक विश्वास था। वे कहते थे कि विद्या पढ़ने से नहीं आती; जो कुछ होता है, गुरु के आशीर्वाद से होता है। गुरुजी की कृपादृष्टि चाहिए। अतएव यदि अलगू पर जुमराती शेख़ के आशीर्वाद अथवा सत्संग का कुछ फल न हुआ, तो वह यह मानकर सन्तोष कर लेगा कि विद्योपार्जन में मैंने यथाशक्ति कोई बात उठा नहीं रखी। विद्या उसके भाग्य ही में न थी तो कैसे आती ?

मगर जुमराती शेख़ स्वयं आशीर्वाद के कायल न थे। उन्हें अपने सोंटे पर अधिक भरोसा था और इसी सोंटे के प्रताप से आज आस-पास के गाँवों में जुम्मन की पूजा होती थी। उनके लिखे हुए रिहननामे-बेनामे पर कचहरी का मुहर्रिर भी कलम न उठा सकता था। हल्के का डाकिया, कांस्टेबिल और तहसील का चपरासी–सब उनकी कृपा की आकांक्षा करते थे। अतएव अलगू का मान उनके धन के कारण था, तो जुम्मन शेख अपनी अमोल विद्या से ही सबके आदरपात्र बने थे।

## दो

जुम्मन शेख की एक बूढ़ी खाला (मौसी) थी। उसके पास कुछ थोड़ी-सी मिलकियत थी। परन्तु उसके निकट सम्बन्धियों में कोई न था। जुम्मन ने लम्बे-चौड़े वादे करके

वह मिलकियत अपने नाम चढ़वा ली थी। जब तक दान-पात्र की रजिस्टरी न हुई थी, तब तक ख़ालाजान का खूब आदर-सत्कार किया गया, उन्हें खूब स्वादिष्ट पदार्थ खिलाये गये। हलुवे-पुलाव की वर्षा-सी की गयी, पर रजिस्टरी की मुहर ने इन खातिरदारियों पर भी मानो मुहर लगा दी। जुम्मन की पत्नी करीमन रोटियों के साथ कड़वी बातों के कुछ तेज़-तीखे सालन भी देने लगी। जुम्मन शेख़ भी निष्ठुर हो गये। अब बेचारी ख़ालाजान को प्रायः नित्य ही ऐसी बातें सुननी पड़ती थीं।

बुढ़िया न जाने कब तक जियेगी ? दो-तीन बीघे ऊसर क्या दे दिया है, मानो मोल ले लिया है। बघारी दाल के बिना रोटियाँ नहीं उतरतीं। जितना रुपया इसके पेट में झोंक चुके, उतने से तो अब तक एक गाँव मोल ले लेते।

कुछ दिन ख़ालाजान ने सुना और सहा ; पर जब न सहा गया, तब जुम्मन से शिकायत की। जुम्मन ने स्थानीय कर्मचारी गृहस्वामिनी के प्रबन्ध में दख़ल देना उचित न समझा। कुछ दिन तक और यों ही रो-धोकर काम चलता रहा। अन्त में एक दिन खाला ने जुम्मन ने कहा—बेटा ! तुम्हारे साथ मेरा निर्वाह न होगा। तुम मुझे रुपया दे दिया करो, मैं अपना अलग पका-खा लूँगी।

जुम्मन ने धृष्टता के साथ उत्तर दिया—"रुपया क्या यहाँ फलते हैं ?"

खाला ने नम्रता से कहा—मुझे कुछ रूखा-सूखा चाहिए भी कि नहीं ? जुम्मन ने गंभीर स्वर में जवाब दिया—तो कोई यह थोड़े समझा था कि मौत से लड़कर आयी हो ?

खाला बिगड़ गयीं। उन्होंने पंचायत करने की धमकी दी। जुम्मन हँसे, जिस तरह कोई शिकारी हिरन को जाल की तरफ जाते देखकर मन-ही-मन हँसता है। वे बोले—हाँ, ज़रूर पंचायत करो। फैसला हो जाए। मुझे भी यह रात-दिन की खटपट पसन्द नहीं।

पंचायत में किसकी जीत होगी, इस विषय में जुम्मन को कुछ भी सन्देह न था। आस-पास के गाँवों में ऐसा कौन था, जो इनके अनुग्रह का ऋणी न हो ? ऐसा कौन था, जो उनको शत्रु बनाने का साहस कर सके ? किसमें इतना बल था, जो उनका सामना कर सके ? आसमान से फ़रिश्ते तो पंचायत करने आयेंगे ही नहीं।

## तीन

इसके बाद कई दिन तक बूढ़ी ख़ाला हाथ में लकड़ी लिये आस-पास के गाँवों में दौड़ती रहीं कमर झुककर कमान हो गयी थी। एक-एक पग चलना दूभर था। मगर बात आ पड़ी थी, उसका निर्णय करना ज़रूरी था।

विरला ही कोई भला आदमी होगा, जिसके सामने बुढ़िया ने दुःख के आँसू न बहाये हों। किसी ने तो यों ही ऊपरी मन से हूँ-हाँ करके टाल दिया। किसी ने इस अन्याय पर ज़माने को गालियाँ दीं और कहा—"क़ब्र में पाँव लटके हुए हैं, आज

मरे कल दूसरा दिन हो, पर हवस नहीं मानती। अब तुम्हें क्या चाहिए ? रोटी खाओ, अल्ला का नाम लो। तुम्हें खेती-बारी से अब क्या काम ?" कुछ ऐसे सज्जन भी थे, जिन्हें हास्य के रसास्वादन का अच्छा अवसर मिला। झुकी हुई कमर, पोपला मुँह, सन के-से बाल—जब इतनी सामग्रियाँ एकत्र हों तब हँसी क्यों न आवे ? ऐसे न्यायप्रिय, दयालु, दीनवत्सल पुरुष बहुत कम थे, जिन्होंने उस अबला के दुखड़े को गौर से सुना हो और उसको सान्त्वना दी हो। चारों ओर से घूम-घामकर बेचारी अलगू चौधरी के पास आयी। लाठी पटक दी और दम लेकर बोली—बेटा, तुम भी क्षण भर के लिए पंचायत में चले आना।

अलगू—मुझे बुलाकर क्या करोगी ? कई गाँवों के आदमी तो आयेंगे ही !

ख़ाला—अपनी विपद तो सबके आगे रो आयी हूँ, आने न आने का अख्तियार उनको है।

अलगू—यों आने को मैं आऊँगा, मगर पंचायत में मुँह न खोलूँगा।

ख़ाला—क्यों बेटा ?

अलगू—अब इसका क्या जवाब दूँ ? अपनी खुशी ! जुम्मन मेरे पुराने मित्र हैं। उनसे बिगाड़ नहीं कर सकता।

ख़ाला—बेटा, क्या बिगाड़ के भय से ईमान की बात न कहोगे ?

हमारे सोये हुए धर्म-ज्ञान की सारी सम्पत्ति लुट जाये तो उसे ख़बर नहीं होती, परन्तु ललकार सुनकर वह सचेत हो जाता है। फिर उसे कोई जीत नहीं सकता। अलगू इस सवाल का कोई जवाब न दे सके। पर उनके हृदय में यह शब्द गूँज रहे थे :

"क्या बिगाड़ के भय सें ईमान की बात न कहोगे ?"

## चार

संध्या समय एक पेड़ के नीचे पंचायत बैठी। शेख जुम्मन ने पहले ही से फ़र्श बिछा रखा था ! उन्होंने पान, इलायची, हुक्के, तम्बाकू आदि का प्रबन्ध भी किया था ! हाँ, वे स्वयं अलबत्ता अलगू चौधरी के साथ ज़रा दूर बैठे हुए थे। जब कोई पंचायत में आ जाता था, तब दबे हुए सलाम से उसका स्वागत करते थे। जब सूर्य अस्त हो गया और चिड़ियों की कलरव-युक्त पंचायत पेड़ों पर बैठी, तब वहाँ भी पंचायत आरम्भ हुई। फ़र्श की एक-एक अंगुल ज़मीन भर गयी, पर अधिकांश दर्शक ही थे। निमन्त्रित महाशयों में से केवल वही लोग पधारे थे, जिन्हें जुम्मन से अपनी कुछ क़सर निकालनी थी। एक कोने में आग सुलग रही थी। नाई ताबड़तोड़ चिलम भर रहा था। यह निर्णय करना असम्भव था कि सुलगते हुए उपलों से अधिक धुआँ निकलता था या चिलम के दमों से। लड़के इधर-उधर दौड़ रहे थे। कोई आपस में गाली-गलौज़ करते और कोई रोते थे। चारों तरफ़ कोलाहल मच रहा था। गाँव के कुत्ते इस जमाव

को भोज समझकर झुण्ड के झुण्ड जमा हो गये थे।

पंच लोग बैठ गये तो बूढ़ी ख़ाला ने उनसे विनती की–पंचो, आज तीन साल हुए, मैंने अपनी सारी जायदाद अपने भानजे के नाम लिख दी थी। इसे आप लोग जानते ही होंगे। जुम्मन ने मुझे हीन-हयात रोटी-कपड़ा देना कबूल किया था। साल भर मैंने इसके साथ रो-धोकर काटा, पर अब रात-दिन का रोना नहीं सहा जाता। मुझे न पेट भर रोटी मिलती है और न तन का कपड़ा ! बेकस बेवा हूँ। कचहरी-दरबार कर नहीं सकती। तुम्हारे सिवाय और किसे अपना दुःख सुनाऊँ ? तुम लोग जो राह निकाल दो, उसी राह पर चलूँ। अगर मुझमें कोई ऐब देखो, मेरे मुँह पर थप्पड़ मारो। जुम्मन में बुराई देखो तो उसे समझाओ। क्यों एक बेकस की आह लेता है ? पंचों का हुक्म-सर-माथे पर चढ़ाऊँगी।

रामधन मिश्र, जिनके कई असामियों को जुम्मन ने अपने गाँव में बसा लिया था, बोले–जुम्मन मियाँ, किसे पंच बदते हो ? अभी से इसका निपटारा कर लो। फिर जो कुछ पंच कहेंगे, वही मानना पड़ेगा।

जुम्मन को इस समय सदस्यों में विशेषकर वही लोग दीख पड़े, जिनसे किसी न किसी कारण उनका वैमनस्य था। जुम्मन बोले–पंच का हुक्म अल्लाह का हुक्म है। खालाजान जिसे चाहें बदें, मुझे कोई उज्र नहीं।

खाला ने चिल्लाकर कहा–अरे अल्लाह के बन्दे ! पंचों के नाम क्यों नहीं बता देता ? कुछ मुझे भी तो मालूम हो ?

जुम्मन ने क्रोध से कहा–"अब इस वक़्त मेरा मुँह न खुलवाओ। तुम्हारी बन पड़ी है, जिसे चाहो पंच बदो।

खालाजान जुम्मन के आक्षेप को समझ गयी। वह बोली–बेटा ! खुदा से डरो। पंच न किसी के दोस्त होते हैं, न किसी के दुश्मन ! कैसी बात कहते हो ? और तुम्हारा किसी पर विश्वास न हो तो जाने दो, अलगू चौधरी को तो मानते हो ? लो, मैं उन्हीं को सरपंच बदती हूँ।

जुम्मन शेख आनन्द से फूल उठे, परन्तु भावों को छिपाकर बोले–चौधरी ही सही। मेरे लिए जैसे रामधन मिश्र, वैसे अलगू।

अलगू इस झमेले में फँसना नहीं चाहते थे। वे कन्नी काटने लगे। बोले–ख़ाला ! तुम जानती हो कि मेरी जुम्मन से गाढ़ी दोस्ती है।

खाला ने गम्भीर स्वर से कहा–बेटा ! दोस्ती के लिए कोई अपना ईमान नहीं बेचता। पंच के दिल में खुदा बसता है। पंचों के मुँह से जो बात निकलती है, वह खुदा की तरफ़ से निकलती है।

अलगू चौधरी सरपंच हुए। रामधन मिश्र और जुम्मन के दूसरे विरोधियों ने बुढ़िया को मन में बहुत कोसा।

अलगू चौधरी बोले–जुम्मन शेख़ ! हम और तुम पुराने दोस्त हैं। जब काम पड़ा है, तुमने हमारी मदद की है और हम से भी जो कुछ बन पड़ा, तुम्हारी सेवा करते रहे हैं। मगर इस समय तुम और बूढ़ी खाला दोनों हमारी निगाह में बराबर

हो। तुमको पंचो से जो कुछ अर्ज करना हो, करो।

जुम्मन को पूरा विश्वास था कि अब बाज़ी मेरी है। अलगू यह सब दिखावे की बातें कर रहा है, अतएव शान्त-चित्त होकर बोले—पंचो! तीन साल हुए, खालाजान ने अपनी जायदाद मेरे नाम हिब्बा कर दी थी। मैंने उन्हें हीनहयात, खाना-कपड़ा देना कबूल किया था। खुदा गवाह है कि आज तक मैंने खालाजान को कोई तकलीफ नहीं दी। मैं उन्हें अपनी माँ के समान समझता हूँ, उनकी ख़िदमत करना मेरा फ़र्ज है; मगर औरतों में जरा अनबन रहती है। इसमें मेरा क्या वश है? ख़ालाजान मुझसे माहवार ख़र्च अलग माँगती हैं! जायदाद जितनी है, वह पंचों से छिपी नहीं है। उससे इतना मुनाफा नहीं होता कि मैं माहवार ख़र्च दे सकूँ। इसके अलाव हिब्बानामे में माहवार ख़र्च का कोई ज़िक्र नहीं, नही तो मैं भूलकर भी इस झमेले में न पड़ता। बस, मुझे यही कहना है। आइन्दा पंचों को अख़्तियार है, जो फैसला चाहें, करें।

अलगू चौधरी को हमेशा कचहरी से काम पड़ता था, अतएव पूरा क़ानूनी आदमी था। उसने जुम्मन से जिरह करनी आरम्भ की। एक-एक प्रश्न जुम्मन के हृदय पर हथौडी की चोट की तरह पड़ता था। रामधन मिश्र इन प्रश्नों पर मुग्ध हुए जाते थे। जुम्मन चकित था कि अलगू को क्या हो गया है! अभी यह मेरे साथ बैठा हुआ कैसी-कैसी बातें कर रहा था। इतनी ही देर में ऐसी कायापलट हो गयी कि मेरी जड़ खोदने पर तुला हुआ है। न मालूम कब की कसर यह निकाल रहा है? क्या इतने दिनों की दोस्ती कुछ भी काम न आवेगी?

जुम्मन शेख़ इसी संकल्प-विकल्प में पड़े हुए थे कि इतने में अलगू ने फैसला सुनाया—जुम्मन शेख़! पंचों ने इस मामले पर विचार किया। उन्हें यह नीतिसंगत मालूम होता है कि ख़ालाजान को माहवार ख़र्च दिया जाये। हमारा विचार है कि ख़ाला की जायदाद से इतना मुनाफ़ा अवश्य होता है कि माहवार ख़र्च दिया जा सके। बस, यही हमारा फ़ैसला है। अगर जुम्मन को ख़र्च देना मंजूर न हो, तो हिब्बानामा रद्‌द समझा जाय।

## पाँच

यह फैसला सुनते ही जुम्मन सन्नाटे में आ गये। जो अपना मित्र हो, वह शत्रु का-सा व्यवहार करे और गले पर छुरी फेरे! इसे समय के हेर-फेर के सिवाय और क्या कहें? जिस पर पूरा भरोसा था, उसने समय पड़ने पर धोखा दिया। ऐसे ही अवसरों पर झूठे-सच्चे मित्रों की परीक्षा हो जाती है। यही कलियुग की दोस्ती है! अगर लोग ऐसे कपटी, धोखे-बाज़ न होते, तो देश में आपत्तियों का प्रकोप क्यों होता? हैज़ा, प्लेग आदि व्याधियाँ दुष्कर्मों के ही दंड हैं।"

मगर रामधन मिश्र और अन्य पंच अलगू चौधरी की इस नीतिपरायणता की प्रशंसा जी खोलकर कर रहे थे। वे कहते थे—इसी का नाम पंचायत है। दूध का दूध

और पानी का पानी कर दिया। दोस्ती, दोस्ती की जगह है, किन्तु धर्म का पालन करना मुख्य है। ऐसे ही सत्यवादियों के बल पर पृथ्वी ठहरी है, नहीं तो वह कब की रसातल को चली जाती।

इस फैसले ने अलगू और जुम्मन की दोस्ती की जड़ हिला दी। अब वे साथ-साथ बातें करते नहीं दिखाई देते। इतना पुराना मित्रतारूपी वृक्ष सत्य का एक हल्का झोंका भी न सह सका। सचमुच वह बालू ही की ज़मीन पर खडा था !

उनमें अब शिष्टाचार का अधिक व्यवहार होने लगा। एक-दूसरे की आवभगत ज़्यादा करने लगे। वे मिलते-जुलते थे, मगर उसी तरह, जैसे तलवार से ढाल मिलती है।

जुम्मन के चित्त में मित्र की कुटिलता आठों पहर खटका करती थी। उसे हर घड़ी यह चिन्ता रहती कि किसी तरह बदला लेने का अवसर मिले।

## छह

अच्छे कामों की सिद्धि मे बड़ी देर लगती है, पर बुरे कामो की सिद्धि में यह बात नहीं। जुम्मन को भी बदला लेने का अवसर जल्दी मिल गया। पिछले साल अलगू चौधरी बटेसर से बैलों की एक बहुत अच्छी जोडी मोल लाये थे ! बैल पछाहीं जाति के सुन्दर, बड़ी-बड़ी सीगोवाले थे। महीनो तक आसपास के गाँवो के लोग उनके दर्शन करते रहे। दैवयोग से जुम्मन की पंचायत के एक महीने बाद इस जोड़ी का एक बैल मर गया। जुम्मन ने दोस्त से कहा—यह दग़ाबाजी की सज़ा है। इन्सान सब्र भले ही कर जाय, पर ख़ुदा नेक बद सब देखता है।

अलगू को संदेह हुआ कि जुम्मन ने बैल को विष दिला दिया है। चौधराइन ने जुम्मन पर ही इस दुर्घटना का दोषारोपण किया। उसने कहा—जुम्मन ने कुछ करा दिया है। चौधराइन और करीमन मे इस विषय पर एक दिन खूब ही वाद-विवाद हुआ। दोनों देवियों ने शब्दमालाओ की नदी बहा दी। व्यंग्य, वक्रोक्ति, अन्योक्ति और उपमा आदि अलंकारों में बाते हुई। जुम्मन ने किसी तरह शांति स्थापित की। उसने अपनी पत्नी को डाँट-डपटकर समझा दिया। वे उसे उस रणभूमि से हटा भी ले गये। उधर अलगू चौधरी ने समझाने-बुझाने का काम अपने तर्कपूर्ण सोटे से लिया।

अब अकेला बैल किस काम का ? उसका जोड़ा बहुत ढूँढ़ा गया, पर न मिला। निदान यह सलाह ठहरी कि इसे बेच डालना चाहिए। गाँव में एक समझू साहू थे, इक्का गाड़ी हाँकते थे। गाँव से गुड़, घी लादकर वे मण्डी ले जाते, मण्डी से तेल-नमक भर लाते और गाँव में बेचते। इस बैल पर उनका मन लहराया। उन्होंने सोचा, यह बैल हाथ लगे तो दिन भर में बेखटके तीन खेपें हों। आजकल तो एक ही खेप के लाले पड़े रहते हैं। बैल देखा, गाड़ी में दौड़ाया, बाल भौरी की पहचान करायी, मोल-तोल किया और उसे लाकर द्वार पर बाँध ही दिया। एक महीने में दाम चुकाने

का वादा ठहरा। चौधरी को भी गरज थी ही, घाटे की परवाह न की।

समझू साहू ने नया बैल पाया तो लगे रगेदने। वे दिन में तीन-तीन, चार-चार खेपें करने लगे। न चारे की फिक्र थी, न पानी की, खेपों से काम था। मण्डी ले गये, वहाँ कुछ सूखा भूसा सामने डाल दिया। बेचारा जानवर अभी दम भी न लेने पाया कि फिर जोत दिया। अलगू चौधरी के घर थे, तो चैन की वंशी बजती थी। छठे-छमासे कभी बहली में जोते जाते, तब खूब उछलते-कूदते और कोसों तक दौड़ते जाते थे। वहाँ बैलराम को रातिब, साफ पानी, दली हुई अरहर की दाल और भूसे के साथ-साथ खली और यही नहीं, कभी-कभी घी का स्वाद भी चखने को मिल जाता था। शाम-सवेरे एक आदमी खरहरे करता, पोंछता और सुहलाता था। कहाँ वह सुख-चैन, कहाँ यह आठों पहर की खपन ! महीने भर में ही वह पिस-सा गया। इक्के का जुवा देखते ही उसका लोहू सूख जाता था। हड्डियाँ निकल आयी थीं, पर था वह पानीदार, मार की सहन न थी।

एक दिन चौथी खेप में साहूजी ने दूना बोझ लादा। दिन भर का थका जानवर, पैर न उठते थे। उस पर साहूजी कोड़े फटकारने लगे। बस फिर क्या था, बैल कलेजा तोड़कर चला। वह कुछ दूर दौड़ा और फिर बस, चाहा कि ज़रा दम ले लूँ, पर साहूजी को जल्द घर पहुँचने की फिक्र थी। अतएव उन्होंने कई कोड़े बड़ी निर्दयता से फटकारे। बैल ने एक बार फिर ज़ोर लगाया। पर अबकी बार शक्ति ने जवाब दे दिया। वह धरती पर गिर पड़ा और ऐसा गिरा कि फिर न उठा। साहूजी ने बहुत पीटा, टाँग पकड़कर खींचा, नथुनों में लकड़ी ठूँस दी ! पर कहीं मृतक भी उठ सकता है ? तब साहूजी को कुछ शंका हुई। उन्होंने बैल को ग़ौर से देखा, खोलकर अलग किया और सोचने लगे कि गाड़ी कैसे घर पहुँचे। वे बहुत चीख़े-चिल्लाये, पर देहात का रास्ता बच्चों की आँखों की तरह साँझ होते ही बन्द हो जाता है, कोई नज़र न आया। आसपास कोई गाँव भी न था।.मारे क्रोध के उन्होंने मरे हुए बैल पर और दुर्रे गाये और कोसने लगे, अभागे ! तुझे मरना ही था तो घर पहुँच कर मरता। ससुरा बीच रास्ते में ही मर रहा ! अब गाड़ी कौन खींचे ? इस तरह साहूजी खूब जले-भुने। कई बोरे गुड़ और कई पीपे घी उन्होंने बेचा था, दो-ढाई सौ रुपये कमर में बँधे थे। इसके सिवाय गाड़ी पर कई बोरे नमक था, अतएव छोड़कर जा भी न सकते थे। लाचार बेचारे गाड़ी पर ही लेट गये। वहीं रतजगा करने की ठान ली, चिलम पी, गाया, फिर हुक्का पिया। इस तरह साहूजी आधी रात तक नींद को बहलाते रहे। अपनी जान में तो वे जागते ही रहे, पर पौ फटते ही जो नींद टूटी और कमर पर हाथ रक्खा तो थैली ग़ायब ! घबराकर इधर-उधर देखा, तो कई कनस्तर तेल भी नदारद ! अफ़सोस में बेचारा सिर पीटने लगा और पछाड़ खाने लगा। प्रातःकाल रोते-बिलखते घर पहुँचा। सहुआइन ने जब यह बुरी सुनावनी सुनी तब पहले रोयी, फिर अलगू चौधरी को गालियाँ देने लगी, निगोड़े ने ऐसा कुलच्छना बैल दिया कि जन्म भर की कमाई लुट गयी।

इस घटना को हुए कई वर्ष बीत गये। अलगू जब अपने बैल के दाम माँगते

तब साहूजी और सहुआइन दोनों ही झल्लाये कुत्तों की तरह चढ़ बैठते और अंड-बंड बकने लगते—वाह ! यहाँ तो सारे जन्म की कमाई लुट गयी, सत्यानास हो गया, इन्हें दामों की पड़ी है ! मुर्दा बैल दिया था, उस पर दाम माँगने चले हैं ! आँखों में धूल झोंक दी, सत्यानासी बैल दे दिया, हमें निरा पोंगा ही समझ लिया। हम भी बनिये के बच्चे हैं, ऐसे बुद्धू कहीं और होंगे। पहले जाकर किसी गड़हे में मुँह धो आओ, तब नाम लेना। जी न मानता हो तो हमारा बैल खोल ले जाओ, महीना भर के बदले दो महीना जोत लो। रुपया क्या लोगे ?

चौधरी के अशुभचिन्तकों की कमी न थी। ऐसे अवसरों पर वे भी एकत्र हो जाते और साहूजी के बर्राने की पुष्टि करते। इस तरह फटकारें सुनकर बेचारे चौधरी अपना-सा मुँह लेकर लौट आते, परन्तु डेढ़ सौ रुपये से इस तरह हाथ धो लेना आसान न था। एक बार वे भी गरम पड़े। साहूजी बिगड़कर लाठी ढूँढ़ने घर चले गये। अब सहुआइन जी ने मैदान लिया। प्रश्नोत्तर होते-होते हाथापाई की नौबत आ पहुँची। सहुआइन ने घर में घुसकर किवाड़ बन्द कर लिये। शोर-गुल सुनकर गाँव के भलेमानुष जमा हो गये। उन्होंने दोनों को समझाया। साहूजी को दिलासा देकर घर से निकाला। वे परामर्श देने लगे कि इस तरह सिरफुटौवल से काम न चलेगा। पंचायत करा लो। जो कुछ तय हो जाय, उसे स्वीकार कर लो। साहूजी राजी हो गये अलगू ने भी हामी भर ली।

## सात

पंचायत की तैयारियाँ होने लगीं। दोनों पक्षों ने अपने-अपने दल बनाने शुरू किये। इसके बाद तीसरे दिन उसी वृक्ष के नीचे फिर पंचायत बैठी। वही संध्या का समय था। खेतों में कौवे पंचायत कर रहे थे। विवादग्रस्त विषय यह था कि मटर की फलियों पर उनका स्वत्व है या नहीं और जब तक यह प्रश्न हल न हो जाय, तब तक वे रखवाले की पुकार पर अपनी अप्रसन्नता प्रकट करना आवश्यक समझते थे। पेड़ की डालियों पर बैठी शुक-मण्डली में यह प्रश्न छिड़ा हुआ था कि मनुष्य को बेमुरौवत कहने का क्या अधिकार है, जब उसे स्वयं अपने-अपने मित्रों को भी दगा देने में संकोच नहीं होता।

पंचायत बैठ गयी तो रामधन मिश्र ने कहा—अब देरी क्यों ? पंचों का चुनाव हो जाना चाहिए। बोलो चौधरी, किस-किसको पंच बदते हो ?

अलगू ने दीन भाव से कहा—समझू साहू ही चुन लें।

समझू खड़े हुए और कड़ककर बोले—"मेरी ओर से जुम्मन शेख़ !"

जुम्मन का नाम सुनते ही अलगू चौधरी का कलेजा धक-धक करने लगा, मानो किसी ने अचानक थप्पड़ मार दिया हो। रामधन अलगू के मित्र थे। वे बात को ताड़ गये ! पूछा—क्यों चौधरी, तुम्हें कोई उज्र तो नहीं ?

चौधरी ने निराश होकर कहा—नहीं, मुझे क्या उज्र होगा ?

अपने उत्तरदायित्व का ज्ञान बहुत हमारे संकुचित व्यवहारों का सुधारक होता है। जब हम राह भूलकर भटकने लगते हैं, तब यह ज्ञान हमारा विश्वसनीय पथ-प्रदर्शक बन जाता है।

पत्र-सम्पादक अपनी शांति-कुटीर में बैठा हुआ कितनी धृष्टता और स्वतंत्रता के साथ अपनी प्रबल लेखनी से मंत्रिमंडल पर आक्रमण करता है, परन्तु ऐसे अवसर भी आते हैं जब वह स्वय मंत्रिमंडल में सम्मिलित होता है। मण्डल के भवन में पग धरते ही उसकी लेखनी कितनी मर्मज्ञ, कितनी विचारशील, कितनी न्यायपरायण हो जाती है, इसका कारण उत्तरदायित्व का ज्ञान है। नवयुवक युवावस्था में कितना उद्दण्ड रहता है ? माता-पिता उसकी ओर से कितने चिंतित रहते हैं ? वे उसे कुल-कलंक समझते हैं। परन्तु थोड़े ही समय में परिवार का बोझ सिर पर पड़ते ही वही अव्यवस्थित चित्त, उन्मत्त युवक कितना ही धैर्यशील, कैसा शान्त-चित्त हो जाता है ! यह भी उत्तरदायित्व के ज्ञान का फल है।

जुम्मन शेख़ के मन में भी सरपंच का उच्च स्थान ग्रहण करते ही अपनी ज़िम्मेदारी का भय पैदा हुआ। उसने सोचा, मैं इस वक़्त न्याय और धर्म के सर्वोच्च आसन पर बैठा हूँ। मेरे मुँह से इस समय जो कुछ निकलेगा, वह देववाणी के सदृश है और देववाणी में मेरे मनोविकारों का कदापि समावेश न होना चाहिए। मुझे सत्य से जौ भर टलना उचित नहीं।

पंचों ने दोनों पक्षों से सवाल-जवाब करने शुरू किये। बहुत देर तक दोनों दल अपने-अपने पक्ष का समर्थन करते रहे। इस विषय में तो सब सहमत थे कि समझू को बैल का मूल्य देना चाहिए। परन्तु दो महाशय इस कारण रियायत करना चाहते थे कि बैल के मर जाने से समझू को हानि हुई। इसके प्रतिकूल दो सभ्य मूल्य के अतिरिक्त समझू को कुछ दंड देना चाहते थे, जिससे फिर किसी को पशुओं के साथ ऐसी निर्दयता करने का साहस न हो। अंत में जुम्मन ने फ़ैसला सुनाया—"अलगू चौधरी और समझू साह ! पंचों ने तुम्हारे मुआमले पर अच्छी तरह विचार किया। रामझू को उचित है कि बैल का पूरा दाम दें। जिस वक़्त उन्होंने बैल लिया, उसे कोई बीमारी न थी। अगर उसी समय दाम दे दिया जाता, तो आज समझू उसे फेर लेने का आग्रह न करते। बैल की मृत्यु केवल इस कारण हुई कि उससे बड़ा कठिन परिश्रम कराया गया और उसके दाने-चारे का कोई अच्छा प्रबन्ध नहीं किया गया।"

रामधन मिश्र बोले—समझू ने बैल को जान-बूझकर मारा है, अतएव उनसे दंड लेना चाहिए।

जुम्मन बोले—यह दूसरा सवाल है। हमको इससे कोई मतलब नहीं।

झगडू साहू ने कहा—समझू के साथ कुछ रियायत होनी चाहिए।

जुम्मन बोले—यह अलगू चौधरी की इच्छा पर है। वे रियायत करें तो उनकी भलमनसी है।

अलगू चौधरी फूले न समाये। उठ खड़े हुए और ज़ोर से बोले—पंच परमेश्वर की जय !

चारों ओर से प्रतिध्वनि हुई—पंच परमेश्वर की जय !

प्रत्येक मनुष्य जुम्मन की नीति को सराहता था—इसे कहते हैं न्याय ! यह मनुष्य का काम नहीं; पंच में परमेश्वर वास करते हैं। यह उन्हीं की महिमा है। पंच के सामने खोटे को कौन खरा कह सकता है ?

थोड़ी देर बाद जुम्मन अलगू के पास आये और उनके गले लिपटकर बोले—भैया, जब से तुमने मेरी पंचायत की, तब से मैं तुम्हारा प्राणघातक शत्रु बन गया था; पर आज मुझे ज्ञात हुआ कि पंच के पद पर बैठकर न कोई किसी का दोस्त होता है, न दुश्मन। न्याय के सिवा उसे और कुछ नहीं सूझता। आज मुझे विश्वास हो गया कि पंच की ज़ुबान से खुदा बोलता है।

अलगू रोने लगे। इस पानी से दोनों के दिलों का मैल धुल गया। मित्रता की मुरझायी लता फिर हरी हो गयी।

# आत्माराम

## एक

वेदी-ग्राम में महादेव सोनार एक सुविख्यात आदमी था। वह अपने सायबान में प्रातः से संध्या तक अँगीठी के सामने बैठा हुआ खट-खट किया करता था। यह लगातार ध्वनि सुनने के लिए लोग इतने अभ्यस्त हो गये थे कि जब किसी कारण से बंद हो जाती, तो जान पड़ता था, कोई चीज़ ग़ायब हो गयी। वह नित्य-प्रति एक बार प्रातःकाल अपने तोते का पिंजड़ा लिये कोई भजन गाता हुआ तालाब की ओर जाता था। उस धुँधले प्रकाश में उसका जर्जर शरीर, पोपला मुँह, झुकी हुई कमर देखकर किसी अपरिचित मनुष्य को उसके पिशाच होने का भ्रम हो सकता था। ज्यों ही लोगों के कानों में आवाज़ आती–'सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता' लोग समझ जाते कि भोर हो गई।

महादेव का पारिवारिक जीवन सुखमय न था। उसके तीन पुत्र थे, तीन बहुएँ थीं, दर्जनों नाती-पोते थे। लेकिन उसके बोझ को हलका करनेवाला कोई न था। लड़के कहते, "जब तक दादा जीते हैं, हम जीवन का आनंद भोग लें, फिर तो यह ढोल गले पड़ेगी ही।" बेचारे महादेव को कभी-कभी निराहार ही रहना पड़ता। भोजन के समय उसके घर में साम्यवाद का ऐसा गगनभेदी निर्घोष होता कि वह भूखा ही उठ आता, और नारियल का हुक्का पीता हुआ सो जाता। उसका व्यावसायिक जीवन और भी अशांतिकारक था। यद्यपि वह अपने काम में निपुण था; उसकी खटाई औरों से कहीं ज़्यादा शुद्धिकारक और उसकी रासायनिक क्रियाएँ कहीं ज़्यादा कष्टसाध्य थीं, तथापि उसे आये-दिन शक्की और धैर्यशून्य प्राणियों के अपशब्द सुनने पड़ते थे, पर महादेव अविचलित गाम्भीर्य से सिर झुकाये सब कुछ सुना करता था। ज्यों ही यह कलह शांत होता, वह अपने तोते की ओर देखकर पुकार उठता–'सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता।' इस मंत्र को जपते ही उसके चित्त को पूर्ण शांति प्राप्त हो जाती।

## दो

एक दिन संयोगवश किसी लड़के ने पिंजड़े का द्वार खोल दिया। तोता उड़ गया। महादेव ने सिर उठाकर जो पिंजड़े की ओर देखा, तो उसका कलेजा सन्न-से हो गया।

तोता कहाँ गया ! उसने फिर पिंजड़े को देखा, तोता ग़ायब था। महादेव घबड़ाकर उठा और इधर-उधर खपरैलों पर निगाह दौड़ाने लगा। उसे संसार में कोई वस्तु अगर प्यारी थी, तो वह यही तोता। लड़के-बालों, नाती-पोतों से उसका जी भर गया था। लड़कों की चुलबुल से उसके काम में विघ्न पड़ता था। बेटों से उसे प्रेम न था; इसलिए नहीं कि वे निकम्मे थे; बल्कि इसलिए कि उनके कारण वह अपने आनंददायी कुल्हड़ों की नियमित संख्या से वंचित रह जाता था। पड़ोसियों से उसे चिढ़ थी, इसलिए कि वे अँगीठी से आग निकाल ले जाते थे। इन समस्त विघ्न-बाधाओं से उसके लिए कोई पनाह थी, तो वह यही तोता था। इससे उसे किसी प्रकार का कष्ट न होता था। वह अब इस अवस्था में था, जब मनुष्य को शांति-भोग के सिवा और कोई इच्छा नहीं रहती।

तोता एक खपरैल पर बैठा था। महादेव ने पिंजरा उतार लिया और उसे दिखाकर कहने लगा–'आ आ सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता।' लेकिन गाँव और घर के लड़के एकत्र होकर चिल्लाने और तालियाँ बजाने लगे। ऊपर से कौओं ने काँव-काँव की रट लगायी। तोता उडा और गाँव से बाहर निकलकर एक पेड़ पर जा बैठा। महादेव खाली पिंजड़ा लिये उसके पीछे दौडा, सो दौड़ा, लोगो को उसकी द्रुतगामिता पर अचम्भा हो रहा था। मोह की इससे सुंदर, इससे सजीव, इससे भावमय कल्पना नहीं की जा सकती।

दोपहर हो गयी थी। किसान लोग खेतों से चले आ रहे थे। उन्हे विनोद का अच्छा अवसर मिला। महादेव को चिढ़ाने में सभी को मज़ा आता था। किसी ने कंकड़ फेके, किसी ने तालियाँ बजायीं। तोता फिर उडा और वहाँ से दूर आम के बाग़ में एक पेड़ की फुनगी पर जा बैठा। महादेव फिर ख़ाली पिजडा लिये मेढ़क की भाँति उचकता चला। बाग़ में पहुँचा तो पैर के तलुओ से आग निकल रही थी; सिर चक्कर खा रहा था। जब ज़रा सावधान हुआ तो फिर पिंजड़ा उठाकर कहने लगा–'सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता।' तोता फुनगी से उतर नीचे की ओर आ बैठा ; किंतु महादेव की ओर सशंक नेत्रों से ताक रहा था। महादेव ने समझा, डर रहा है। वह पिंजड़े को छोड़कर आप एक दूसरे पेड़ की आड़ मे छिप गया। तोते ने चारों ओर ग़ौर से देखा, निश्शंक हो गया, उतरा और आकर पिंजड़े के ऊपर बैठ गया। महादेव का हृदय उलझने लगा। 'सत्त गुरुदत्त शिवदत्तमंत्र, जपता हुआ धीरे-धीरे तोते के सामने आया और लपका कि तोते को पकड़ ले; किंतु तोता हाथ न आया, फिर पेड़ पर जा बैठा।

शाम तक यही हाल रहा। तोता कभी इस डाल पर जाता, कभी उस डाल पर। कभी पिंजड़े पर आ बैठता, कभी पिंजड़े के द्वार पर बैठ अपने दाना-पानी की प्यालियों को देखता और फिर उड़ जाता। बुड्ढा अगर मूर्तिमान मोह था, तो तोता मूर्तिमयी माया। यहाँ तक कि शाम हो गयी। माया और मोह का यह संग्राम अंधकार में विलीन हो गया।

## तीन

रात हो गयी। चारों ओर निबिड़ अंधकार छा गया। तोता न जाने पत्तों में कहाँ छिपा बैठा था। महादेव जानता था कि रात को तोता कहीं उड़कर नहीं जा सकता, और न पिंजड़े ही में आ सकता है, फिर भी वह उस जगह से हिलने का नाम न लेता था। आज उसने दिन भर कुछ नहीं खाया। रात के भोजन का समय भी निकल गया, पानी की एक बूँद भी उसके कंठ में न गयी ; लेकिन उसे न भूख थी, न प्यास। तोते के बिना उसे अपना जीवन निस्सार, शुष्क और सूना जान पड़ता था। वह दिन-रात काम करता था; इसलिए कि यह उसकी अंतप्रेरणा थी ; जीवन के और काम इसलिए करता था कि आदत थी। इन कामों में उसे अपनी सजीवता का लेश-मात्र भी ज्ञान न होता था। तोता ही वह वस्तु था, जो उसे चेतना की याद दिलाता था। उसका हाथ से जाना जीव का देह-त्याग करना था।

महादेव दिन-भर का भूखा-प्यासा, थका-माँदा, रह-रहकर झपकियाँ ले लेता था; किंतु एक क्षण में फिर चौंककर आँखें खोल देता और उस विस्तृत अधकार मे उसकी आवाज़ सुनाई देती–'सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता।'

आधी रात गुज़र गयी थी। सहसा वह कोई आहट पाकर चौंका। देखा, एक दूसरे वृक्ष के नीचे एक धुँधला दीपक जल रहा है, और कई आदमी बैठे हुए आपस में कुछ बातें कर रहे हैं। वे सब चिलम पी रहे थे। तमाखू की महक ने उसे अधीर कर दिया। उच्च स्वर में बोला–'सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता' और उन आदमियों की ओर चिलम पीने चला गया; किन्तु जिस प्रकार बंदूक की आवाज सुनते ही हिरन भाग जाते हैं, उसी प्रकार उसे आते देख सब-के-सब उठकर भागे। कोई इधर गया, कोई उधर गया। महादेव चिल्लाने लगा–'ठहरो ठहरो !' एकाएक उसे ध्यान आ गया, ये सब चोर हैं। वह ज़ोर से चिल्ला उठा–'चोर-चोर, पकड़ो-पकड़ो !' चोरों ने पीछे फिरकर न देखा।

महादेव दीपक के पास गया, तो उसे एक कलसा रखा हुआ मिला, जो मोर्चे से काला हो रहा था। महादेव का हृदय उछलने लगा। उसने कलसे में हाथ डाला, तो मोहरे थीं। उसने एक मोहर बाहर निकाली और दीपक के उजाले में देखा। हाँ, मोहर थी। उसने तुरंत कलसा उठा लिया, दीपक बुझा दिया और पेड़ के नीचे छिपकर बैठ रहा। साह से चोर बन गया।

उसे फिर शंका हुई, ऐसा न हो, चोर लौट आवें, और मुझे अकेला देखकर मोहरें छीन लें। उसने कुछ मोहरें कमर में बाँधीं, फिर एक सूखी लकडी से जमीन से मिट्टी हटाकर गड्ढे बनाये, उन्हें मोहरों से भरकर मिट्टी से ढँक दिया।

## चार

महादेव के अंतर्नेत्रों के सामने अब एक दूसरा ही जगत् था, चिंताओं और कल्पनाओं से परिपूर्ण। यद्यपि अभी कोष के हाथ से निकल जाने का भय था; पर अभिलाषाओं ने अपना काम शुरू कर दिया। एक पक्का मकान बन गया, सराफे की एक भारी

दुकान खुल गयी, निज सम्बन्धियों से फिर नाता जुड़ गया, विलास की सामग्रियाँ एकत्रित हो गयी। तब तीर्थयात्रा करने चले, और वहाँ से लौटकर बड़े समारोह से यज्ञ, ब्रह्मभोज हुआ। इसके पश्चात् एक शिवालय और कुआँ बन गया, एक बाग़ भी लग गया और वह नित्यप्रति कथा-पुराण सुनने लगा। साधु-संतों का आदर-सत्कार होने लगा।

अकस्मात् उसे ध्यान आया, कहीं चोर आ जायँ, तो मैं भागूँगा क्योंकर ? उसने परीक्षा करने के लिए कलसा उठाया ; और दो सौ पग तक बेतहाशा भागा हुआ चला गया। जान पड़ता था, उसके पैरों में पर लग गये हैं। चिंता शांत हो गयी। इन्हीं कल्पनाओं में रात व्यतीत हो गयी। उषा का आगमन हुआ, हवा जागी, चिड़ियाँ गाने लगीं। सहसा महादेव के कानों में आवाज़ आयी–

'सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता,
राम के चरण में चित्त लागा।'

यह बोल सदैव महादेव की जिह्वा पर रहता था। दिन में सहस्रों ही बार ये शब्द उसके मुँह से निकलते थे, पर उनका धार्मिक भाव कभी उसके अंतःकरण को स्पर्श न करता था। जैसे किसी बाजे से राग निकलता है, उसी प्रकार उसके मुँह से यह बोल निकलता था। निरर्थक और प्रभाव-शून्य। तब उसका हृदय-रूपी वृक्ष पत्र-पल्लव विहीन था। यह निर्मल वायु उसे गुंजरित न कर सकती थी; पर अब उस वृक्ष में कोंपलें और शाखाएँ निकल आयी थीं। इस वायु-प्रवाह से झूम उठा, गुंजित हो गया।

अरुणोदय का समय था। प्रकृति एक अनुरागमय प्रकाश में डूबी हुई थी। उसी समय तोता पैरों को जोड़े हुए ऊँची डाल से उतरा, जैसे आकाश से कोई तारा टूटे और आकर पिंजड़े में बैठ गया। महादेव प्रफुल्लित होकर दौड़ा और पिंजड़े को उठाकर बोला–"आओ आत्माराम, तुमने कष्ट तो बहुत दिया, पर मेरा जीवन भी सफल कर दिया। अब तुम्हें चाँदी के पिंजड़े में रखूँगा और सोने से मढ़ दूँगा !" उसके रोम-रोम से परमात्मा के गुणानुवाद की ध्वनि निकलने लगी। प्रभु, तुम कितने दयावान् हो ! यह तुम्हारा असीम वात्सल्य है, नहीं तो मुझ जैसा पापी, पतित प्राण कब इस कृपा के योग्य था ! इन पवित्र भावों से उसकी आत्मा विह्वल हो गयी। वह अनुरक्त होकर कह उठा–

'सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता,
राम के चरण में चित्त लागा।'

उसने एक हाथ में पिंजड़ा लटकाया, बगल में कलसा दबाया और घर चला।

## पाँच

महादेव घर पहुँचा, तो अभी कुछ अँधेरा था। रास्ते में एक कुत्ते के सिवा और किसी

से भेट न हुई, और कुत्ते को सोहरों से विशेष प्रेम नहीं होता। उसने कलसे को एक नाँद मे छिपा दिया, और उसे कोयले से अच्छी तरह ढँककर अपनी कोठरी में रख आया। जब दिन निकल आया तो वह सीधे पुरोहित के घर पहुँचा। पुरोहित पूजा पर बैठे सोच रहे थे—कल ही मुक़दमे की पेशी है और अभी तक हाथ मे कौड़ी भी नहीं—यजमानो में कोई साँस भी नहीं लेता। इतने में महादेव ने पालागन की। पंडितजी ने मुँह फेर लिया। यह अमंगलमूर्ति कहाँ से आ पहुँची ? मालूम नहीं, दाना भी मुयस्सर होगा या नहीं। रुष्ट होकर पूछा—क्या है जी, क्या कहते हो ? जानते नहीं, हम इस समय पूजा पर रहते हैं।

महादेव ने कहा—महाराज, आज मेरे यहाँ सत्यनारायण की कथा है।

पुरोहित जी विस्मित हो गये। कानों पर विश्वास न हुआ। महादेव के घर कथा का होना उतनी ही असाधारण घटना थी, जितनी अपने घर से किसी भिखारी के लिए भीख निकालना। पूछा—"आज क्या है ?"

महादेव बोला—"कुछ नहीं। ऐसी इच्छा हुई कि आज भगवान् की कथा सुन लूँ।"

प्रभात ही से तैयारी होने लगी। वेदी के निकटवर्ती गाँवों मे सुपारी फिरी। कथा के उपरात भोज का भी नेबता था। जो सुनता, आश्चर्य करता। आज रेत मे दूब कैसे जमी ?

सध्या समय जब सब लोग जमा हो गये, और पंडितजी अपने सिहासन पर विराजमान हुए, तो महादेव खडा होकर उच्च स्वर में बोला—भाइयो, मेरी सारी उम्र छल-कपट में कट गयी। मैंने न जाने कितने आदमियों को दगा दी, कितने खरे को खोटा किया; पर अब भगवान् ने मुझ पर दया की है, वह मेरे मुँह की कालिख को मिटाना चाहते हैं। मैं आप सब भाइयो से ललकाकर कहता हूँ कि जिसका मेरे जिम्मे जो कुछ निकलता हो, जिसकी जमा मैंने मार ली हो, जिसके चोखे माल को खोटा कर दिया हो, वह आकर अपनी एक-एक कौड़ी चुका ले। अगर कोई यहाँ न आ सका हो, तो आप लोग उससे जाकर कह दीजिए, कल से एक महीने तक, जब जी चाहे, आये और अपना हिसाब चुकता कर ले। गवाही-साखी का काम नहीं।"

सब लोग सन्नाटे में आ गये। कोई मार्मिक भाव से सिर हिलाकर बोला—हम कहते न थे ! किसी ने अविश्वास से कहा—क्या खाकर भरेगा, हज़ारों का टोटल हो जायगा।

एक ठाकुर ने ठिठोली की—और जो लोग सुरधाम चले गये ?"

महादेव ने उत्तर दिया—उसके घर वाले तो होंगे !

किन्तु इस समय लोगों को वसूली की उतनी इच्छा न थी, जितनी यह जानने की कि इसे इतना धन मिल कहाँ से गया। किसी को महादेव के पास आने का साहस न हुआ। देहात के आदमी थे, गड़े मुर्दे उखाड़ना क्या जानें ! फिर प्रायः लोगों को

याद भी न था कि उन्हें महादेव से क्या पाना है, और ऐसे पवित्र अवसर पर भूल-चूक हो जाने का भय उनका मुँह बंद किये हुए था। सबसे बड़ी बात यह थी कि महादेव की साधुता ने उन्हें वशीभूत कर लिया था।

अचानक पुरोहित जी बोले—तुम्हें याद है, मैंने एक कंठा बनाने के लिए सोना दिया था। तुमने कई माशे तौल में उड़ा दिये थे।

महादेव—हाँ, याद है। आपका कितना नुक़सान हुआ होगा ?

पुरोहित—पचास रुपये से कम न होगा।

महादेव ने कमर से दो मोहरें निकालीं और पुरोहित जी के सामने रख दीं।

पुरोहितजी की लोलुपता पर टीकाएँ होने लगी। यह बेईमानी है, बहुत हो, तो दो-चार रुपये का नुक़सान हुआ होगा। बेचारे से पचास रुपये ऐंठ लिये। नारायण का भी डर नहीं। बनने को पंडित, पर नियत ऐसी ख़राब ! राम-राम ! !

लोगों को महादेव पर एक श्रद्धा-सी हो गयी। एक घंटा बीत गया, पर उन सहस्रों मनुष्यों में से एक भी खड़ा न हुआ। तब महादेव ने फिर कहा—"मालूम होता है, आप लोग अपना-अपना हिसाब भूल गये हैं, इसलिए आज कथा होने दीजिए। मैं एक महीने तक आपकी राह देखूँगा। इसके पीछे तीर्थयात्रा करने चला जाऊँगा। आप सब भाइयों से मेरी विनती है कि आप मेरा उद्धार करें।"

एक महीने तक महादेव लेनदारों की राह देखता रहा। रात को चोरों के भय से नींद न आती थी। अब वह कोई काम न करता। शराब का चसका भी छूटा। साधु-अभ्यागत जो द्वार पर आ जाते, उनको यथायोग्य सत्कार करता। दूर-दूर उसका सुयश फैल गया। यहाँ तक कि महीना पूरा हो गया, और एक आदमी भी हिसाब लेने न आया। अब महादेव को ज्ञान हुआ कि संसार में कितना धर्म, कितना सद्व्यवहार है। अब उसे मालूम हुआ कि ससार बुरों के लिए बुरा है, और अच्छों के लिए अच्छा।

## छह

इस घटना को पचास वर्ष बीत चुके हैं। आप बेदीग्राम जाइए, तो दूर ही से एक सुनहला कलस दिखाई देता है। वह ठाकुरद्वारे का कलस है। उससे मिला हुआ एक पक्का तालाब है, जिसमें खूब कमल खिले रहते हैं। उसकी मछलियाँ कोई नहीं पकड़ता, तालाब के किनारे एक विशाल समाधि है। यही आत्माराम का स्मृति-चिह्न है। उसके सम्बन्ध में विभिन्न किंवदंतियाँ प्रचलित हैं। कोई कहता है, वह रत्नजटित पिंजड़ा, स्वर्ग को चला गया, कोई कहता, वह 'सत्त गुरुदत्त' कहता हुआ अंतर्धान हो गया, पर यथार्थ यह है कि पक्षी रूपी चंद्र को किसी बिल्ली-रूपी राहु ने ग्रस लिया। लोग कहते हैं, आधी रात को अभी तक तालाब के किनारे आवाज़ आती है—

सत्त गुरुदत्त शिवदत्त दाता,
राम के चरण में चित्त लागा।

महादेव के विषय में भी कितनी ही जन-श्रुतियाँ हैं। उनमें सबसे मान्य यह है कि आत्माराम के समाधिस्थ होने के बाद वह कई संन्यासियों के साथ हिमालय चला गया, और वहाँ से लौटकर न आया। उसका नाम आत्माराम प्रसिद्ध हो गया।

# बूढ़ी काकी

## एक

बुढ़ापा बहुधा बचपन का पुनरागमन हुआ करता है। बूढ़ी काकी में जिह्वा स्वाद के सिवा और कोई चेष्टा शेष न थी और न अपने कष्टों की ओर आकर्षित करने का, रोने के अतिरिक्त कोई दूसरा सहारा ही। समस्त इन्द्रियाँ नेत्र, हाथ और पैर जवाब दे चुके थे ! पृथ्वी पर पड़ी रहती और घर वाले कोई बात उनकी इच्छा के प्रतिकूल करते, भोजन का समय टल जाता या उसका परिमाण पूर्ण न होता, अथवा बाजार से कोई वस्तु आती और न मिलती तो रोने लगती थीं। उनका रोना-सिसकना साधारण रोना न था, वे गला फाड़-फाड़ कर रोती थी।

उनके पतिदेव को स्वर्ग सिधारे कालान्तर हो चुका था। बेटे तरुण हो-होकर चल बसे थे। अब एक भतीजे के सिवाय और कोई न था। उसी भतीजे के नाम उन्होंने अपनी सारी सम्पत्ति लिख दी। भतीजे ने सारी सम्पत्ति लिखाते समय खूब लम्बे-चौड़े वादे किये, किन्तु वे सब वादे केवल कुली डिपो के दलालों के दिखाये हुए सब्ज़बाग थे। यद्यपि उस सम्पत्ति की वार्षिक आय डेढ़-दो सौ रुपये से कम न थी तथापि बूढ़ी काकी को पेट भर भोजन भी कठिनाई से मिलता था। इसमें उनके भतीजे पण्डित बुद्धिराम का अपराध था अथवा उनकी अर्द्धांगिनी श्रीमती रूपा का, इसका निर्णय करना सहज नहीं। बुद्धिराम स्वभाव के सज्जन थे, किन्तु उसी समय तक जबकि उनके कोष पर कोई आँच न आये। रूपा स्वभाव से तीव्र थी सही, पर ईश्वर से डरती थी। अतएव बूढ़ी काकी को उसकी तीव्रता उतनी न खलती थी जितनी बुद्धिराम की भलमानसाहत।

बुद्धिराम को कभी-कभी अपने अत्याचार का खेद होता था। विचारते कि इसी सम्पत्ति के कारण मैं इस समय भलामानुष बना बैठा हूँ। यदि मौखिक आश्वासन और सूखी सहानुभूति से स्थिति में सुधार हो सकता हो तो उन्हें कदाचित् कोई आपत्ति न होती, परन्तु विशेष व्यय का भय उनकी सुचेष्टा को दबाये रखता था। यहाँ तक कि यदि द्वार पर कोई भला आदमी बैठा होता और बूढ़ी काकी उस समय अपना राग अलापने लगती तो वह आग हो जाते और घर में आकर उन्हें ज़ोर से डाँटते। लड़कों को बुड्ढो से स्वाभाविक विद्वेष होता ही है और फिर जब माता-पिता का

यह रंग देखते तो वे बूढ़ी काकी को और सताया करते। कोई चुटकी काटकर भागता, कोई उन पर पानी की कुल्ली कर देता ! काकी चीख़ मारकर रोती, परन्तु यह बात प्रसिद्ध थी कि वह केवल खाने के लिए रोती हैं, अतएव उनके सन्ताप और आर्त्तनाद पर कोई ध्यान नहीं देता था। हाँ, काफी क्रोधातुर होकर बच्चों को गालियाँ देने लगती तो रूपा घटनास्थल पर आ पहुँचती। इस भय से काकी अपनी जिह्वा कृपाण का कदाचित् ही प्रयोग करती थीं, यद्यपि उपद्रव-शान्ति का यह उपाय रोने से कहीं अधिक उपयुक्त था।

सम्पूर्ण परिवार में यदि काकी से किसी को अनुराग था, तो वह बुद्धिराम की छोटी लड़की लाडली थी। लाडली अपने दोनो भाइयो के भय से अपने हिस्से की मिठाई-चबैना बूढ़ी काकी के पास बैठकर खाया करती थी। यही उसका रक्षागार था और यद्यपि काकी की शरण उनकी लोलुपता के कारण बहुत महँगी पड़ती थी, तथापि भाइयों के अन्याय से कहीं सुलभ थी। इसी स्वार्थानुकूलता ने उन दोनों मे सहानुभूति का आरोपण कर दिया था।

## दो

रात का समय था। बुद्धिराम के द्वार पर शहनाई बज रही थी और गाँव के बच्चों का झुण्ड विस्मयपूर्ण नेत्रो से गाने का रसास्वादन कर रहा था। चारपाइयों पर मेहमान विश्राम करते हुए नाइयों से मुक्कियाँ लगवा रहे थे। समीप ही खड़ा हुआ भाट विरुदावली सुना रहा था और कुछ भावज्ञ मेहमानों की 'वाह, वाह' पर ऐसा खुश हो रहा था मानो इस वाह-वाह का यथार्थ में वही अधिकारी है। दो-एक अंग्रेज़ी पढ़े हुए नवयुवक इन व्यवहारों से उदासीन थे। वे इस गँवार मण्डली में बोलना अथवा सम्मिलित होना अपनी प्रतिष्ठा के प्रतिकूल समझते थे।

आज बुद्धिराम के बड़े लड़के मुखराम का तिलक आया है। यह उसी का उत्सव है। घर के भीतर स्त्रियाँ गा रही थीं और रूपा मेहमानों के लिए भोजन के प्रबन्ध में व्यस्त थी। भट्ठियों पर कढ़ाव चढ़ रहे थे। एक में पूड़ियाँ-कचौड़ियाँ निकल रही थीं, दूसरे में अन्य पकवान बनते थे। एक बड़े हण्डे में मसालेदार तरकारी पक रही थी। घी और मसाले की क्षुधावर्द्धक सुगन्धि चारों ओर फैली हुई थी।

बूढ़ी काकी अपनी कोठरी में शोकमय विचार की भाँति बैठी हुई थी। यह स्वाद मिश्रित सुगन्धि उन्हें बेचैन कर रही थी। वे मन-ही-मन विचार कर रही थीं, सम्भवतः मुझे पूड़ियाँ न मिलेंगी। इतनी देर हो गयी, कोई भोजन लेकर नहीं आया। मालूम होता है, सब लोग भोजन कर चुके हैं। मेरे लिए कुछ न बचा। यह सोचकर उन्हें रोना आया परन्तु अशकुन के भय से वह रो न सकीं।

"आहा ! कैसी सुगन्धि है ? अब मुझे कौन पूछता है ? जब रोटियों ही के लाले पड़े हैं तब ऐसे भाग्य कहाँ कि भर पेट पूड़ियाँ मिलें ?" यह विचार कर उन्हें

रोना आया, कलेजे मे हूक-सी उठने लगी। परन्तु रूपा के भय से उन्होंने फिर मौन धारण कर लिया।

बूढ़ी काकी देर तक इन्हीं दुःखदायक विचारों में डूबी रहीं ! घी और मसालों की सुगन्धि रह-रहकर मन को आपे से बाहर किये देती थी। मुँह में पानी भर-भर आता था। पूड़ियों का स्वाद स्मरण करके हृदय मे गुदगुदी होने लगती थी। किसे पूकारूँ, आज लाडली बेटी भी नहीं आयी। दोनो छोकड़े सदा दिक किया करते हैं। आज उनका भी कहीं पता नहीं। कुछ मालूम तो होता कि क्या बन रहा है।

बूढ़ी काकी की कल्पना में पूड़ियों की तस्वीर नाचने लगी। खूब लाल-लाल, फूली-फूली, नरम-नरम होंगी। रूपा ने भली-भाँति भोजन दिया होगा। कचौड़ियों मे अजवाइन और इलायची की महक आ रही होगी। एक पूडी मिलती तो ज़रा हाथ मे लेकर देखती। क्यों न चलकर कडाह के सामने ही बैठूँ। पूड़ियाँ छन-छन कर तैयार होंगी। कड़ाह से गरम-गरम निकालकर थाल में रखी जाती होगी। फूल हम घर मे भी सूँघ सकते हैं; परन्तु बाटिका में कुछ और बात होती है। इस प्रकार निर्णय करके बूढी काकी उकड़ूँ बैठकर हाथो के बल सरकती हुई बडी कठिनाई मे चौखट से उतरीं और धीरे-धीरे रेंगती हुई कडाह के पास आ बैठीं। यहाँ आने पर उन्हें उतना ही धैर्य हुआ जितना भूखे कुत्ते को खाने वाले के सम्मुख बैठने मे होता है।

रूपा उस समय कार्य-भार से उद्विग्न हो रही थी। कभी इस कोठे में जाती, कभी उस कोठे मे, कभी कडाह के पास आती, कभी भण्डार मे जाती। किसी ने बाहर से आकर कहा– "महाराज ठण्डाई माँग रहे हैं।" ठण्डाई देने लगी। इतने मे फिर किसी ने आकर कहा– "भाट आया है, उसे कुछ दे दो।" भाट के लिए सीधा निकाल रही थी कि एक तीसरे आदमी ने आकर पूछा– "अभी भोजन तैयार होने में कितना विलम्ब है ? जरा ढोल, मजीरा उतार दो।" बेचारी अकेली स्त्री दौड़ते-दौड़ते व्याकुल हो रही थी, झुँझलाती थी, कुढती थी, परन्तु क्रोध प्रकट करने का अवसर न पाती थी। भय होता, कहीं पड़ोसिने यह न कहने लगे कि इतने में उबल पडी। प्यास से स्वयं कंठ सूख रहा था। गर्मी के मारे फुँकी जाती थी, परन्तु इतना अवकाश भी नहीं थां कि ज़रा पानी पी ले अथवा पंखा लेकर झले। वह भी खटका था कि ज़रा आँख हटी और चीज़ों की लूट मची। इस अवस्था में उसने बूढ़ी काकी को कड़ाह के पास बैठी देखा तो जल गयी। क्रोध न रुक सका। इसका भी ध्यान न रहा कि पड़ोसिनें बैठी हुई हैं, मन में क्या कहेंगी, पुरुषों में लोग सुनेंगे तो क्या कहेंगे। जिस प्रकार मेंढक, केचुए पर झपटता है, उसी प्रकार वह बूढ़ी काकी पर झपटी और उन्हें दोनों हाथों से झटककर बोली–"ऐसे पेट में आग लगे, पेट है या भाड़ ? कोठरी में बैठते हुए क्या दम घुटता था ? अभी मेहमानों ने नहीं खाया, भगवान को भोग नहीं लगा, तब तक धैर्य न हो सका ? आकर छाती पर सवार हो गयीं। जल जाय ऐसी जीभ ! दिन भर खाती न होतीं तो न जाने किसकी हाँडी में मुँह डालती ? गाँव देखेगा तो कहेगा कि बुढ़िया भर पेट खाने को नहीं पाती तभी तो इस तरह मुँह बाये फिरती

है। डायन न मरे न माँचा छोड़े। नाम बेचने पर लगी है। नाक कटवा कर दम लेगी। इतना ठूँसती है, न जाने कहाँ भस्म हो जाता। भला चाहती हो तो जाकर कोठरी में बैठो, जब घर के लोग खाने लगेगे तब तुम्हें भी मिलेगा। तुम कोई देवी नहीं हो कि चाहे किसी के मुँह मे पानी न जाय, परन्तु तुम्हारी पूजा पहले ही हो जाय।"

बूढी काकी ने सिर उठाया; न रोयी, न बोली। चुपचाप रेंगती हुई अपनी कोठरी मे चली गयीं। आवाज ऐसी कठोर थी कि हृदय और मस्तिष्क की सम्पूर्ण शक्तियाँ, सम्पूर्ण विचार और सम्पूर्ण भार उसी ओर आर्षित हो गये थे। नदी मे जब करार का कोई वृहद खण्ड कट कर गिरता है तो आसपास का जल-समूह चारों ओर उसी स्थान को पूरा करने के लिए दौडता है।

## तीन

भोजन तैयार हो गया है। आँगन मे पत्तले पड़ गयी, मेहमान खाने लगे। स्त्रियो ने जेवनार गीत गाना आरम्भ कर दिया। मेहमानो के नाई और सेवकगण भी उसी मण्डली के साथ किन्तु कुछ हटकर भोजन करने बैठे थे, परन्तु सभ्यतानुसार जब तक सब के सब खा न चुकें, कोई उठ नहीं सकता था। दो-एक मेहमान जो कुछ पढे-लिखे थे, सेवको के दीर्घाहार पर झुँझला रहे थे। वे इस बन्धन को व्यर्थ और बे-सिर-पैर की बात समझते थे।

बूढी काकी अपनी कोठरी मे जाकर पश्चात्ताप कर रही थी कि मैं कहाँ से कहाँ गयी। उन्हे रूपा पर क्रोध नहीं था। अपनी जल्दबाज़ी पर दुःख था। सच ही तो है जब तक मेहमान लोग भोजन कर न चुकेंगे, घर वाले कैसे खायेगे। मुझसे इतनी देर भी न रहा गया। सबके सामने पा़नी उतर गया। अब जब तक कोई बुलाने न आयेगा, न जाऊँगी।

मन-ही-मन इसी प्रकार का विचार कर वह बुलावे की प्रतीक्षा करने लगी। परन्तु घी की रुचिकर सुबास बड़ी धैर्य-परीक्षक प्रतीत हो रही थी। उन्हें एक-एक पल एक-एक युग के समान मालूम होता था। अब पत्तल बिछ गयी होगी! अब मेहमान आ गये होगे। लोग हाथ-पैर धो रहे हैं, नाई पानी दे रहा है। मालूम होता है लोग खाने बैठ गये। जेवनार गाया जा रहा है, यह विचार कर वह मन को बहलाने के लिए लेट गयी। धीरे-धीरे एक गीत गुनगुनाने लगी। उन्हें मालूम हुआ कि मुझे गाते देर हो गयी। क्या इतनी देर तक लोग भोजन कर ही रहे होगे। किसी की आवाज़ नहीं सुनायी देती। अवश्य ही लोग खा-पीकर चले गये। मुझे कोई बुलाने नहीं आया। रूपा चिढ गयी है, क्या जाने न बुलाये। सोचती हो कि आप ही आवेंगी, वह कोई मेहमान तो नही जो उन्हें बुलाऊँ। बूढ़ी काकी चलने के लिए तैयार हुईं। यह विश्वास कि एक मिनट मे पूडियाँ और मसालेदार तरकारियाँ सामने आयेगी, उनकी स्वादेन्द्रियों को गुदगुदाने लगा। उन्होंने मन में तरह-तरह के मनसूबे बाँधे– पहले तरकारी से

पूड़ियाँ खाऊँगी, फिर दही और शक्कर से, कचौरियाँ रायते के साथ मजेदार मालूम होंगी। चाहे कोई-बुरा माने चाहे भला, मैं तो माँग-माँग कर खाऊँगी। यही न लोग कहेंगे कि इन्हें विचार नहीं ? कहा करें, इतने दिन के बाद पूड़ियाँ मिल रही हैं तो मुँह जूठा करके थोड़े ही उठ जाऊँगी।

वह उकड़ूँ बैठकर हाथों के बल सरकती हुई आँगन में आयीं। परन्तु हाय दुर्भाग्य ! अभिलाषा ने अपने पुराने स्वभाव के अनुसार समय की मिथ्या कल्पना की थी। मेहमान मण्डली अभी बैठी हुई थी। कोई खाकर उँगलियाँ चाटता था, कोई तिरछे नेत्रों से देखता था कि और लोग अभी खा रहे हैं या नहीं। कोई इस चिन्ता में था कि पत्तल पर पूड़ियाँ छूटी जाती हैं, किसी तरह इन्हें भीतर रख लेता। कोई दही खाकर जीभ चटकारता था, परन्तु दूसरा दोना माँगते संकोच करता था कि इतने में बूढ़ी काकी रेंगती हुई उनके बीच में आ पहुँचीं। कई आदमी चौंककर उठ खड़े हुए। पुकारने लगे–"अरे यह बुढ़िया कौन है। यह कहाँ से आ गयी ? देखो किसी को छू न दे।"

पण्डित बुद्धिराम काकी को देखते ही क्रोध से तिलमिला गये। पूड़ियों का थाल लिये खडे थे। थाल को जमीन पर पटक दिया और जिस प्रकार निर्दयी महाजन अपने किसी बेईमान और भगोडे कर्जदार को देखते ही झपटकर उसका टेंटुआ पकड़ लेता है। उसी तरह लपक कर उन्होंने काकी के दोनो हाथ पकडे और घसीटते हुए लाकर उन्हें अँधेरी कोठरी में धम से पटक दिया। आशा रूपी वाटिका लू के एक झोंके मे नष्ट-विनष्ट हो गयी।

मेहमानों ने भोजन किया। घर वालों ने भोजन किया। बाजे वाले धोबी, चमार भी भोजन कर चुके, परन्तु बूढ़ी काकी को किसी ने न पूछा। बुद्धिराम और रूपा दोनों ही बूढ़ी काकी को उनकी निर्लज्जता के लिए दण्ड देने का निश्चय कर चुके थे। उनके बुढापे पर, दीनता पर, हतज्ञान पर किसी को करुणा न आयी थी। अकेली लाडली उनके लिए कुढ़ रही थी।

लाडली को काकी से अत्यन्त प्रेम था। बेचारी भोली लड़की थी। बाल-विनोद और चंचलता की उसमें गन्ध तक न थी। दोनों बार जब उसके माता-पिता ने काकी को निर्दयता से घसीटा तो लाडली का हृदय ऐंठ कर रह गया। वह झुँझला रही थी कि यह लोग काकी को क्यों बहुत-सी पूड़ियाँ नहीं दे देते ? क्या मेहमान सबकी सब खा जायेंगे ? और यदि काकी ने मेहमानों के पहले खा लिया तो क्या बिगड़ जायगा ? वह काकी के पास जाकर उन्हें धैर्य देना चाहती थी, परन्तु माता के भय से न जाती थी। उसने अपने हिस्से की पूड़ियाँ बिल्कुल न खायी थी। अपनी गुड़ियों की पिटारी में बन्द कर रक्खी थीं। वह उन पूड़ियों को काकी के पास ले जाना चाहती थी। उसका हृदय अधीर हो रहा था। बूढ़ी काकी मेरी बात सुनते ही उठ बैठेंगी, पूड़ियाँ देखकर कैसी प्रसन्न होंगी ! मुझे खूब प्यार करेंगी !

## चार

रात के ग्यारह बज गये थे। रूपा आंगन में पड़ी सो रही थी। लाडली की आँखो में नींद न आती थी। काकी को पूडियाँ खिलाने की खुशी उसे सोने न देती थी। उसने गुड़ियों की पिटारी सामने ही रखी थी। जब विश्वास हो गया कि अम्माँ सो रही है, तो वह चुपके से उठी और विचारने लगी, कैसे चलूँ। चारों ओर अँधेरा था। केवल चूल्हों में आग चमक रही थी और चूल्हो के पास एक कुत्ता लेटा हुआ था। लाडली की दृष्टि द्वार के सामने बोले नीम की ओर गयी। उसे मालूम हुआ कि उस पर हनुमान जी बैठे हुए हैं। उनकी पूँछ, उनकी गदा, सब स्पष्ट दिखाई दे रही है। मारे भय के उसने आँखें बन्द कर लीं। इतने में कुत्ता उठ बैठा, लाडली को ढाढ़स हुआ। कई सोये हुए मनुष्यों के बदले एक भागता हुआ कुत्ता उसके लिए अधिक धैर्य का कारण हुआ। उसने पिटारी उठायी और बूढी काकी की कोठरी की ओर चली।

## पाँच

बूढ़ी काकी को केवल इतना स्मरण था कि किसी ने मेरे हाथ पकड़ कर घसीटे, फिर ऐसा मालूम हुआ कि जैसे कोई पहाड़ पर उडाये लिये जाता है। उनके पैर बार-बार पत्थरों से टकराये तब किसी ने उन्हे पहाड पर से पटका, वे मूर्च्छित हो गयीं।

जब वे सचेत हुईं तो किसी की ज़रा भी आहट न मिलती थी। समझी कि सब लोग खा-पीकर सो गये और उनके साथ मेरी तकदीर भी सो गयी। रात कैसे कटेगी ? राम ! क्या खाऊँ पेट में अग्नि धधक रही है ? हाँ ! किसी ने मेरी सुधि न ली। क्या मेरा पेट काटने से धन जुड़ जायेगा ? इन लोगों को इतनी भी दया नहीं आती की रोटियाँ ही खाती हूँ कि और कुछ ? इस पर यह हाल। मैं अन्धी अपाहिज ठहरी, न कुछ सुनूँ न बूझूँ। यदि ऑगन मे चली गयी तो क्या बुद्धिराम से इतना कहते न बनता था कि काकी अभी लोग खा रहे हैं, फिर आना। मुझे घसीटा, पटका। उन्हीं पूड़ियों के लिए रूपा ने सबके सामने गालियाँ दी। उन्हीं पूड़ियो के लिए इतनी दुर्गति करने पर भी उनका पत्थर का कलेजा न पसीजा। सबको खिलाया, मेरी बात तक न पूछी। जब तब ही न दीं, तब अब क्या देगे ?

यह विचार कर काकी निराशामय सन्तोष के साथ लेट गयीं। ग्लानि से गला भर-भर आता था, परन्तु मेहमानों के भय से रोती न थीं।

सहसा उनके कानों में आवाज़ आयी–"काकी उठो' मैं पूड़ियाँ लायी हूँ।" काकी ने लाडली की बोली पहचानी। चटपट उठ बैठी। दोनों हाथों से लाडली को टटोला और उसे गोद में बैठा लिया। लाडली ने पूड़ियाँ निकाल कर दीं।

काकी ने पूछा–"क्या तुम्हारी अम्मा ने दी हैं ?"

लाडली ने कहा–"नहीं, यह मेरे हिस्से की हैं।"

काकी पूडियो पर टूट पडीं। पाँच मिनट मे पिटारी खाली हो गयी। लाडली ने पूछा–"काकी पेट भर गया।"

जैसी थोड़ी-सी वर्षा ठण्डक के स्थान पर और भी गर्मी पैदा कर देती है, उसी भाँति इन थोड़ी पूड़ियों ने काकी की क्षुधा और इच्छा को और उत्तेजित कर दिया था। बोली–"नहीं बेटी, जाकर अम्मा से और माँग लाओ।"

लाडली ने कहा–"अम्मा सो रही है, जगाऊँगी तो मारेगी।"

काकी ने पिटारी को फिर टटोला। उसमें कुछ खुर्चन गिरे थे। उन्हे निकाल कर वे खा गयीं। बार-बार होंठ चाटती थीं, चटखारे भरती थीं।

हृदय मसोस रहा था कि और पूडियाँ कैसे पाऊँ। सन्तोष-सेतु जब टूट जाता है तब इच्छा का बहाव अपरिमित हो जाता है। मतवालो को मद का स्मरण करना उन्हें मदान्ध बनाता है। काकी का अधीर मन इच्छा के प्रबल प्रवाह मे बह गया। उचित और अनुचित का विचार जाता रहा। वे कुछ देर तक उस इच्छा को रोकती रहीं। सहसा लाडली से बोलीं–"मेरा हाथ पकड़कर वहाँ ले चलो जहाँ मेहमानों ने बैठकर भोजन किया है।"

लाडली उनका अभिप्राय समझ न सकी। उसने काकी का हाथ पकड़ा और जूठे पत्तलों के पास बैठा दिया। दीन, क्षुधातुर, हत-ज्ञान बुढ़िया पत्तलों से पूड़ियों के टुकड़े चुन-चुन कर भक्षण करने लगी। ओह दही कितना स्वादिष्ट था, कचौड़ियाँ कितनी सलोनी, खस्ता कितने सुकोमल। काकी बुद्धिहीन होते हुए भी इतना जानती थी कि मैं वह काम कर रही हूँ, जो मुझे कदापि न करना चाहिए। मैं दूसरों की जूठी पत्तल चाट रही हूँ। परन्तु बुढ़ापा तृष्णा रोग का अन्तिम समय है, जब सम्पूर्ण इच्छाएँ एक ही केन्द्र पर आ लगती हैं। बूढ़ी काकी में यह केन्द्र उनकी स्वादेन्द्रिय थी।

ठीक उसी समय रूपा की आँखें खुलीं। उसे मालूम हुआ कि लाडली मेरे पास नहीं है। वह चौंकी, चारपाई के इधर-उधर ताकने लगी कि कहीं नीचे तो नहीं गिर पड़ी। उसे वहाँ न पाकर वह उठी तो क्या देखती है कि लाडली जूठे पत्तलों के पास चुपचाप खड़ी है और बूढ़ी काकी पत्तलो पर से पूड़ियो के टुकड़े उठा-उठाकर खा रही है। रूपा का हृदय सन्न हो गया। किसी गाय की गर्दन पर छुरी चलते देखकर जो अवस्था उसकी होती, वही उस समय हुई। एक ब्राह्मणी दूसरो की जूठी पत्तल टटोले, इससे अधिक शोकमय दृश्य असम्भव था। पूड़ियों के कुछ ग्रासों के लिए उसकी चचेरी सास ऐसा पतित और निकृष्ट कर्म कर रही है। यह वह दृश्य था जिसे देखकर देखने वालों के हृदय काँप उठते हैं। ऐसा प्रतीत होता मानो ज़मीन रुक गयी, आसमान चक्कर खा रहा है। संसार पर कोई आपत्ति आने वाली है। रूपा को क्रोध न आया। शोक के सम्मुख क्रोध कहाँ ? करुणा और भय से उसकी आँखे भर आयीं। इस अधर्म के पाप का भागी कौन है ? उसने सच्चे हृदय से गगन-मण्डल की ओर हाथ उठाकर कहा–परमात्मा, मेरे बच्चों पर दया करो। इस अधर्म का दण्ड मुझे मत दो, नहीं तो मेरा सत्यानाश हो जायगा।

रूपा को अपनी स्वार्थपरता और अन्याय इस प्रकार प्रत्यक्ष रूप में कभी न देख पड़े थे। सोचने लगी—हाय ! कितनी निर्दय हूँ। जिसकी सम्पत्ति से मुझे दो सौ रुपया वार्षिक आय हो रही है, उसकी यह दुर्गति ! और मेरे कारण ! हे दयामय भगवान् ! मुझसे बड़ी भारी चूक हुई है, मुझे क्षमा करो। आज मेरे बेटे का तिलक था। सैकड़ों मनुष्यों ने भोजन पाया। मैं उनके इशारों की दासी बनी रही। अपने नाम के लिए सैकड़ों रुपये व्यय कर दिये; परन्तु जिसकी बदौलत हज़ारों रुपये खाये, उसे इस उत्सव में भी भर पेट भोजन न दे सकी। केवल इसी कारण तो, वह वृद्धा असहाय है।

रूपा ने दीया जलाया, अपने भण्डार का द्वार खोला और एक थाली मे सम्पूर्ण सामग्रियाँ सजा कर लिये हुए बूढ़ी काकी की ओर चली।

आधी रात जा चुकी थी, आकाश पर तारों के थाल सजे हुए थे और उन पर बैठे हुए देवगुण स्वर्गीय पदार्थ सजा रहे थे, परन्तु उनमें किसी को वह परमानन्द प्राप्त न हो सकता था, जो बूढ़ी काकी को अपने सम्मुख थाल देखकर प्राप्त हुआ। रूपा ने कण्ठावरुद्ध स्वर में कहा—काकी उठो, भोजन कर लो। मुझसे आज बड़ी भूल हुई, उसको बुरा न मानना। परमात्मा से प्रार्थना कर दो कि वह मेरा अपराध क्षमा कर दें।

भोले-भाले बच्चों की भाँति, जो मिठाइयाँ पाकर मार और तिरस्कार सब भूल जाता है, बूढ़ी काकी वैसे ही सब भुलाकर बैठी हुई खाना खा रही थीं। उनके एक-एक रोयें से सच्ची सदिच्छाएँ निकल रही थीं और रूपा बैठी इस स्वर्गीय दृश्य का आनन्द लेने में निमग्न थी।

# शतरंज के खिलाड़ी

## एक

वाजिदअली शाह का समय था। लखनऊ विलासिता के रंग में डूबा हुआ था। छोटे-बड़े, गरीब-अमीर सभी विलासिता में डूबे हुए थे। कोई नृत्य और गान की मजलिस सजाता था, तो कोई अफीम की पीनक ही में मज़े लेता था। जीवन के प्रत्येक विभाग में आमोद-प्रमोद का प्राधान्य था। शासन-विभाग में, साहित्य-क्षेत्र में, सामाजिक अवस्था में, कला-कौशल में, उधोग-धंधों में, आहार-व्यवहार में सर्वत्र विलासिता व्याप्त हो रही थी। राजकर्मचारी विषय-वासना में, कविगण प्रेम और विरह के वर्णन में, कारीगर कलाबत्तू और चिकन बनाने में, व्यवसायी सुरमे, इत्र, मिस्सी और उबटन का रोज़गार करने में लिप्त थे। सभी की आँखों में विलासिता का मद छाया हुआ था। संसार में क्या हो रहा है, इसकी किसी को ख़बर न थी। बटेर लड़ रहे हैं। तीतरों की लड़ाई के लिए पाली बदी जा रही है। कहीं चौसर बिछी हुई है; पौ-बारह का शोर मचा हुआ है। कहीं शतरंज का घोर संग्राम छिड़ा हुआ है। राजा से लेकर रंक तक इसी धुन में मस्त थे। यहाँ तक कि फ़कीरों को पैसे मिलते तो वे रोटियाँ न लेकर अफीम खाते या मदक पीते। शतरंज, ताश, गंजीफा खेलने से बुद्धि तीव्र होती है, विचार-शक्ति का विकास होता है, पेंचीदा मसलों को सुलझाने की आदत पड़ती है। ये दलीले ज़ोरों के साथ पेश की जाती थीं (इस सम्प्रदाय के लोगों से दुनिया अब भी खाली नहीं है)। इसलिए अगर मिरज़ा सज्जादअली और मीर रोशनअली अपना अधिकांश समय बुद्धि तीव्र करने में व्यतीत करते थे, तो किसी विचारशील पुरुष को क्या आपत्ति हो सकती थी ? दोनों के पास मौरूसी जागीरें थी; जीविका की कोई चिन्ता न थी; घर में बैठे चखौतियाँ करते थे। आख़िर और करते ही क्या ? प्रातःकाल दोनों मित्र नाश्ता करके बिसात बिछा कर बैठ जाते, मुहरे सज जाते और लड़ाई के दाव-पेंच होने लगते। फिर ख़बर न होती थी कि कब दोपहर हुई, कब तीसरा पहर, कब शाम ! घर के भीतर से बार-बार बुलावा आता कि खाना तैयार है। यहाँ से जवाब मिलता—चलो, आते हैं, दस्तरख्वान बिछाओ। यहाँ तक कि बावरची विवश होकर कमरे ही में खाना रख जाता था, और दोनों मित्र दोनों काम साथ-साथ करते थे।

मिरजा सज्जादअली के घर में कोई बड़ा-बूढ़ा न था, इसलिए उन्हीं के दीवानख़ाने में बाज़ियाँ होती थीं। मगर यह बात न थी कि मिरजा के घर के और लोग उनके इस व्यवहार से खुश हों। घरवालों का तो कहना ही क्या, मुहल्ले वाले, घर के नौकर-चाकर तक नित्य द्वेषपूर्ण टिप्पणियाँ किया करते थे—बड़ा मनहूस खेल है। घर को तबाह कर देता है। खुदा न करे, किसी को इसकी चाट पड़े, आदमी दीन-दुनिया किसी के काम का नहीं रहता, न घर का, न घाट का। बुरा रोग है। यहाँ तक कि मिरजा की बेगम साहबा को इससे इतना द्वेष था कि अवसर खोज-खोज कर पति को लताड़ती थीं। पर उन्हें इसका अवसर मुश्किल से मिलता था। वह सोती रहती थीं, तब तक बाज़ी बिछ जाती थी। और रात को जब सो जाती थीं, तब कहीं मिरजाजी घर में आते थे। हाँ, नौकरों पर वह अपना गुस्सा उतारती रहती थीं—क्या पान माँगे हैं ? कह दो, आकर ले जायँ। खाने की फ़ुरसत नहीं है ? ले जाकर खाना सिर पर पटक दो, खायँ चाहे कुत्ते को खिलायें। पर रूबरू वह भी कुछ न कह सकती थीं। उनको अपने पति से उतना मलाल न था, जितना मीर साहब से। उन्होंने उनका नाम मीर बिगाड़ू रख छोड़ा था। शायद मिरजाजी अपनी सफ़ाई देने के लिए सारा इलज़ाम मीर साहब ही के सर थोप देते थे।

एक दिन बेगम साहब के सिर में दर्द होने लगा। उन्होंने लौंड़ी से कहा—जाकर मिरजा साहब को बुला ला। किसी हकीम के यहाँ से दवा लायें। दौड़, जल्दी कर। लौंडी गयी तो मिरज़ाजी ने कहा—चल अभी आते हैं।" बेगम साहबा का मिजाज़ गरम था। इतनी ताब कहाँ कि उनके सिर में दर्द हो और पति शतरंज खेलता रहे। चेहरा सुर्ख हो गया। लौंडी से कहा—जाकर कह, अभी चलिए, नहीं तो वह आप ही हकीम के यहाँ चली जायेंगी। मिरजाजी बड़ी दिलचस्प बाज़ी खेल रहे थे, दो ही किस्तों में मीर साहब की मात हुई जाती थी। झुँझलाकर बोले—क्या ऐसा दम लबों पर है ? ज़रा सब्र नहीं होता ?

मीर—अरे, तो जा कर सुन ही आइए न। औरतें नाजुक-मिजाज़ होती ही हैं।"

मिरजा—जी हाँ, चला क्यों न जाऊँ ! दो किस्तों में आपकी मात होती है।

मीर—जनाब, इस भरोसे न रहिएगा। वह चाल सोची है कि आपके मुहरे धरे रहें और मात हो जाय। पर जाइए, सुन आइए। क्यों ख़ामख़्वाह उनका दिल दुखाइएगा ?

मिरजा—इसी बात पर मात ही करके जाऊँगा।

मीर—मैं खेलूँगा ही नहीं। आप जा कर सुन आइए।

मिरजा—अरे यार, जाना पड़ेगा हकीम के यहाँ। सिर-दर्द ख़ाक नहीं है, मुझे परेशान करने का बहाना है।

मीर—कुछ भी हो, उनकी ख़ातिर तो करनी ही पड़ेगी।

मिरजा—अच्छा, एक चाल और चल लूँ।

मीर—हरगिज़ नहीं, जब तक आप सुन न आयेंगे, मैं मुहरे में हाथ ही न

लगाऊँगा।

मिरजा साहब मजबूर होकर अन्दर गये तो बेगम साहबा ने त्योरियाँ बदल कर, लेकिन कराहते हुए कहा–तुम्हे निगोड़ी शतरंज इतनी प्यारी है? चाहे कोई मर ही जाय, पर उठने का नाम नहीं लेते ! नौज, कोई तुम-जैसा आदमी हो !

मिरजा–क्या कहूँ मीर साहब मानते ही न थे। बड़ी मुश्किल से पीछा छुड़ा कर आया हूँ।

बेगम–क्या जैसे वह खुद निखट्टू हैं, वैसे ही सबको समझते हैं? उनके भी तो बाल-बच्चे हैं; या सबका सफाया कर डाला ?

मिरजा–बड़ा लती आदमी है। जब आ जाता है, तब मजबूर होकर मुझे भी खेलना पडता है।

बेगम–दुत्कार क्यो नही देते ?

मिरजा–बराबर के आदमी हैं; उम्र मे, दर्जे मे मुझसे दो अगुल ऊँचे। मुलाहिजा करना ही पडता है।

बेगम–तो मैं ही दुत्कारे देती हूँ। नाराज हो जायेगे, हो जायें। कौन किसी की रोटियॉ चला देता है। रानी रूठेंगी, अपना सुहाग लेंगी। हरिया, जा बाहर से शतरज उठा ला। मीर साहब से कहना, मियॉ अब न खेलेगे; आप तशरीफ ले जाइए।

मिरजा–हॉ-हॉ कही ऐसा गजब भी न करना ! जलील करना चाहती हो क्या ? ठहर हरिया, कहाँ जाती है।

बेगम–जाने क्यों नहीं देते ? मेरा ही खून पिये, जो उसे रोके। अच्छा, उसे रोका, मुझे रोको, तो जानूँ ?

यह कहकर बेगम साहबा झल्लायी हुई दीवानखाने की तरफ़ चली। मिरजा बेचारे का रग उड गया। बीवी की मिन्नतें करने लगे–खुदा के लिए, तुम्हें हज़रत हुसेन की कसम है। मेरी ही मैयत देखे, जो उधर जाय। लेकिन बेगम ने एक न मानी। दीवानखाने के द्वार तक गयी, पर एकाएक पर-पुरुष के सामने जाते हुए पाँव बँध-से गये। भीतर झॉका, सयोग से कमरा ख़ाली था। मीर साहब ने दो-एक मुहरे इधर-उधर कर दिये थे, और अपनी सफाई जताने के लिए बाहर टहल रहे थे। फिर क्या था, बेगम ने अन्दर पहुँच कर बाजी उलट दी, मुहरे कुछ तख्त के नीचे फेक दिये, कुछ बाहर और किवाड़ अन्दर से बन्द करके कुण्डी लगा दी। मीर साहब दरवाजे पर तो थे ही, मुहरे बाहर फेंके जाते देखे, चूड़ियों की झनक भी कान में पड़ी। फिर दरवाजा बंद हुआ, तो समझ गये, बेगम साहबा बिगड़ गयीं। चुपके से घर की राह ली।

मिरजा ने कहा–"तुमने ग़ज़ब किया।"

बेगम–अब मीर साहब इधर आये, तो खड़े-खड़े निकलवा दूँगी। इतनी लौ खुदा से लगाते, तो वली हो जाते ! आप तो शतरंज खेलें, और मैं यहाँ चूल्हे-चक्की की फिक्र में सिर खपाऊँ ! जाते हो हकीम साहब के यहाँ कि अब भी ताम्मुल है।

मिरज़ा घर से निकले, तो हकीम के घर जाने के बदले मीर साहब के घर पहुँचे और सारा वृत्तान्त कहा। मीर साहब बोले—"मैंने तो जब मुहरे बाहर आते देखे, तभी ताड़ गया। फ़ौरन भागा। बड़ी गुस्सेवर मालूम होती हैं। मगर आपने उन्हें यों सिर चढ़ा रखा है, यह मुनासिब नहीं। उन्हें इससे क्या मतलब कि आप बाहर क्या करते हैं। घर का इन्तजाम करना उनका काम है; दूसरी बातों से उन्हें क्या सरोकार ?

मिरजा—ख़ैर, यह तो बताइए, अब कहाँ जमाव होगा ?"

मीर—इसका क्या ग़म है। इतना बड़ा घर पड़ा हुआ है। बस यहीं जमे।

मिरजा—लेकिन बेगम साहबा को कैसे मनाऊँगा ? घर पर बैठा रहता था, तब तो वह इतना बिगड़ती थी; यहाँ बैठक होगी, तो शायद जिन्दा न छोड़ेगी।

मीर— अजी बकने भी दीजिए, दो-चार रोज़ में आप ही ठीक हो जायँगी। हाँ, आप इतना कीजिए कि आज से जरा तन जाइए।

## दो

मीर साहब की बेगम किसी अज्ञात कारण से मीर साहब का घर से दूर रहना ही उपयुक्त समझती थीं। इसलिए वह उनके शतरंज-प्रेम की कभी आलोचना न करतीं थीं; बल्कि कभी-कभी मीर साहब को देर हो जाती, तो याद दिला देती थीं। इन कारणों से मीर साहब को भ्रम हो गया था कि मेरी स्त्री अत्यन्त विनयशील और गम्भीर है। लेकिन जब दीवानखाने मे बिसात बिछने लगी, और मीर साहब दिन-भर घर में रहने लगे, तो बेगम साहबा को बड़ा कष्ट होने लगा। उनकी स्वाधीनता मे बाधा पड़ गयी। दिन-भर दरवाज़े पर झाँकने को तरस जाती।

उधर नौकरों मे भी कानाफूसी होने लगी। अब तक दिन-भर पड़े-पड़े मक्खियाँ मारा करते थे। घर में कोई आये, कोई जाये, उनसे कुछ मतलब न था। अब आठों पहर की धौंस हो गयी। पान लाने का हुक्म होता, कभी मिठाई का। और हुक्का तो किसी प्रेमी के हृदय की भाँति नित्य जलता ही रहता था। वे बेगम साहबा से जा-जाकर कहते—हुज़ूर, मियाँ की शतरज तो हमारे जी का जजाल हो गयी। दिन-भर दौड़ते-दौड़ते पैरो मे छाले पड़ गये। यह भी कोई खेल है कि सुबह को बैठे तो शाम कर दी। घड़ी-आध घड़ी दिलबहलाव के लिए खेल-खेलना बहुत है। खैर, हमे तो कोई शिकायत नहीं ; हुज़ूर के गुलाम हैं, जो हुक्म होगा, बजा ही लायेंगे; मगर यह खेल मनहूस है। इसका खेलने वाला कभी पनपता नहीं; घर पर कोई न कोई आफ़त जरूर आती है। यहाँ तक कि एक के पीछे महल्ले-के-महल्ले तबाह होते देखे गये हैं। सारे महल्ले मे यही चरचा होती रहती है। हुज़ूर का नमक खाते हैं, अपने आका की बुराई सुन-सुन कर रंज होता है। मगर क्या करें ? इस पर बेगम साहबा कहती हैं—मैं तो खुद इसको पसन्द नहीं करती। पर वह किसी की सुनते ही नहीं, क्या किया जाय।

मुहल्ले मे भी जो दो-चार पुराने जमाने के लोग थे, आपस में भाँति-भाँति की अमगल कल्पनाएँ करने लगे—अब खेरियत नही। जब हमारे रईसों का यह हाल है, तो मुल्क का खुदा ही हाफिज है। यह बादशाहत शतरज के हाथों तबाह होगी। आसार बुरे है।

राज्य मे हाहाकार मचा हुआ था। प्रजा दिन-दहाड़े लूटी जाती थी। कोई फरियाद सुनने वाला न था। देहातो की सारी दौलत लखनऊ मे खिंची आती थी और वह वेश्याओ मे, भॉडो मे और विलासिता के अन्य अगों की पूर्ति मे उड़ जाती थी। अग्रेज कम्पनी का ऋण दिन-दिन बढ़ता जाता था। कमली दिन-दिन भीगकर भारी होती जाती थी। देश मे सुव्यवस्था न होने के कारण वार्षिक कर भी वसूल न होता था। रेजीडेण्ट बार-बार चेतावनी देती था, पर यहाँ तो लोग विलासिता के नशे मे चूर थे, किसी के कानो पर जूँ न रेगती थी।

खैर, मीर साहब के दीवानखाने मे शतरज होते कई महीने गुजर गये। नये-नये नक्शे हल किये जाते; नये-नये किले बनाये जाते; नित्य नयी व्यूह-रचना होती; कभी कभी खेलते-खेलते झोड हो जाती; तू-तू मैं-मैं तक की नौबत आ जाती ; पर शीघ्र ही दोनो मित्रो मे मेल हो जाता। कभी-कभी ऐसा भी होता कि बाजी उठा दी जाती, मिरजा जी रूठकर अपने घर चले आते। मीर साहब अपने घर मे जा बैठते। पर रात भर की निद्रा के साथ सारा मनोमालिन्य शान्त हो जाता था। प्रातःकाल दोनो मित्र दीवानखाने मे आ पहुँचते थे।

एक दिन दोनो मित्र बैठे हुए शतरज की दल दल मे गोते खा रहे थे कि इतने मे घोड़े पर सवार एक बादशाही फोज का अफसर मीर साहब का नाम पूछता हुआ आ पहुँचा। मीर साहब के होश उड़ गये। यह क्या बला सिर पर आयी! यह तलबी किसलिए हुई है! अब खेरियत नही नजर आती। घर के दरवाजे बन्द कर लिये। नोकरो से बोले—कह दो, घर मे नही है।

सवार—घर मे नही, तो कहाँ है ?

नौकर—यह मैं नही जानता। क्या काम है ?

सवार—काम तुझे क्या बताऊँगा ? हुजूर मे तलबी है। शायद फौज के लिए सिपाही माँगे गये है। जागीरदार है कि दिल्लगी! मोरचे पर जाना पड़ेगा, तो आटे-दाल का भाव मालूम हो जायेगा।

नौकर—अच्छा तो जाइए, कह दिया जायेगा।

सवार—कहने की बात नही है। मै कल खुद आऊँगा, साथ ले जाने का हुक्म हुआ है।.

सवार चला गया। मीर साहब की आत्मा काँप उठी। मिरजा जी से बोले—"कहिए जनाब, अब क्या होगा ?"

मिरजा—बड़ी मुसीबत है। कहीं मेरी तलबी भी न हो।

मीर—कम्बख्त कल फिर आने को कह गया है।

मिरजा–आफत है, और क्या। कहीं मोरचे पर जाना पड़ा, तो बेमौत मरें।

मीर–बस, यही एक तदबीर है कि घर पर मिलो ही नहीं। कल से गोमती पर कहीं वीराने में नक्शा जमे। वहाँ किसे ख़बर होगी। हज़रत आकर आप लौट जायेंगे।

मिरजा–वल्लाह, आपको खूब सूझी ! इसके सिवाय और कोई तदबीर ही नही।

इधर मीर साहब की बेगम उस सवार से कह रही थीं, तुमने खूब धता बताया।

उसने जवाब दिया–ऐसे गावदियों को तो चुटकियों पर नचाता हूँ। इनकी सारी अक्ल और हिम्मत तो शतरज ने चर ली। अब भूलकर भी घर पर न रहेंगे।

## तीन

दूसरे दिन से दोनों मित्र मुँह अँधेरे घर से निकल खड़े होते। बगल मे एक छोटी-सी दरी दबाये, डिब्बे मे गिलौरियाँ भरे; गोमती पार की एक पुरानी वीरान मसज़िद मे चले जाते, जिसे शायद नवाव आसफ़उद्दौला ने वनवाया था। रास्ते मे तम्बाकू, चिलम और मदरिया ले लेते, और मसजिद में पहुँच, दरी बिछा, हुक्का भर कर शतरज खेलने बैठ जाते थे। फिर उन्हें दीन-दुनिया की फ़िक्र न रहती थी। किश्त, शह आदि दो-एक शब्दों के सिवा उनके मुँह से और कोई वाक्य नहीं निकलता था। कोई योगी भी समाधि में इतना एकाग्र न होता होगा। दोपहर को जब भूख मालूम होती तो दोनो मित्र किसी नानबाई की दुकान पर जाकर खाना खाते, और एक चिलम हुक्का पीकर फिर संग्राम-क्षेत्र में डट जाते। कभी-कभी तो उन्हें भोजन का भी ख़याल न रहता था।

इधर देश की राजनीतिक दशा भयंकर होती जा रही थी। कम्पनी की फ़ौजें लखनऊ की तरफ़ बढ़ी चली आती थीं। शहर में हलचल मची हुई थी। लोग बाल बच्चों को लेकर देहातों में भाग रहे थे। पर हमारे दोनों खिलाड़ियों को इनकी ज़रा भी फिक्र न थी। वे घर से आते तो गलियों में होकर। डर था कि कहीं किसी बादशाही मुलाज़िम की निगाह न पड़ जाय, जो बेकार में पकड़ जायें। हज़ारों रुपये सालाना की जागीर मुफ़्त ही हज़म करना चाहते थे।

एक दिन दोनों मित्र मसजिद के खण्डहर में बैठे हुए शतरंज खेल रहे थे। मिरजा की बाज़ी कुछ कमज़ोर थी। मीर साहब उन्हें किश्त-पर-किश्त दे रहे थे। इतने में कम्पनी के सैनिक आते हुए दिखाई दिये। वह गोरों की फ़ौज थी, जो लखनऊ पर अधिकार जमाने के लिए आ रही थी।

मीर साहब बोले–अंग्रेज फ़ौज आ रही है; खुदा खैर करे।

मिरजा–आने दीजिए, किश्त बचाइए। यह किश्त।

मीर–जरा देखना चाहिए, यहीं आड़ में खड़े हो जायें !

मिरजा–देख लीजिएगा, जल्दी क्या है, फिर किश्त !

मीर–तोपख़ाना भी है। कोई पाँच हज़ार आदमी होंगे। कैसे-कैसे जवान हैं लाल बन्दरो के-से मुँह। सूरत देखकर खौफ़ मालूम होता है।

मिरजा–जनाब, हीले न कीजिए। ये चकमे किसी और को दीजिएगा। यह किश्त !

मीर–आप भी अजीब आदमी हैं। यहाँ तो शहर पर आफ़त आयी हुई है और आपको किश्त की सूझी है ! कुछ इसकी ख़बर है कि शहर घिर गया, तो घर कैसे चलेंगे ?

मिरजा–जब घर चलने का वक़्त आयेगा, तो देखा जायेगा–यह किश्त ! बस, अब की शह मे मात है।

फौज निकल गयी। दस बजे का समय था। फिर बाजी बिछ गयी।

मिरजा बोले–आज खाने की कैसे ठहरेगी ?

मीर–अजी, आज तो रोज़ा है। क्या आपको ज्यादा भूख मालूम होती है ?

मिरजा–जी नही, शहर मे न जाने क्या हो रहा है !

मीर–शहर मे कुछ न हो रहा होगा। लोग खाना खा-खा कर आराम से सो रहे होगे। हुज़ूर नवाब साहब भी ऐशगाह मे होंगे।

दोनो सज्जन फिर जो खेलने बैठे, तो तीन बज गये । अब मिरजाजी की बाजी कमजोर थी। चार का गजर बज ही रहा था कि फौज की वापसी की आहट मिली। नवाब वाजिदअली पकड लिये गये थे, और सेना ने उन्हे किसी अज्ञात स्थान को लिये जा रही थी। शहर मे न कोई हलचल थी, न मार-काट। एक बूँद भी खून नही गिरा था। आज तक किसी स्वाधीन देश के राजा की पराजय इतनी शान्ति से, इस तरह खून बहे बिना न हुई होगी। यह वह अहिंसा न थी, जिस पर देवगण प्रसन्न होते है। यह वह कायरपन था, जिस पर बड़े-बड़े कायर भी आँसू बहाते हैं। अवध के विशाल देश का नवाब बन्दी चला जाता था, और लखनऊ ऐश की नींद मे मस्त था। यह राजनीतिक अधःपतन की चरम सीमा थी।

मिरजा ने कहा–हुज़ूर नवाब साहब को ज़ालिमों ने कैद कर लिया है।

मीर–होगा, यह लीजिए शह।

मिरजा–जनाब, ज़रा ठहरिए। इस वक़्त इधर तबीयत नही लगती। बेचारे नवाब साहब इस वक़्त खून के आँसू रो रहे होंगे।

मीर–रोया ही चाहें। यह ऐश वहाँ कहाँ नसीब होगा। यह किश्त !

मिरजा–किसी के दिन बराबर नहीं जाते। कितनी दर्दनाक हालत है।

मीर–हाँ; सो तो है ही–यह लो, फिर किश्त ! बस, अब की किश्त में मात है, बच नहीं सकते।

मिरजा–खुदा की कसम, आप बड़े बेदर्द हैं। इतना बड़ा हादसा देखकर भी आपको दुःख नहीं होता। हाय, ग़रीब वाजिदअली शाह !

मीर–पहले अपने बादशाह को तो बचाइए फिर नवाब साहब का मातम कीजिएगा। यह किश्त और यह मात ! लाना हाथ !

बादशाह को लिये हुए सेना सामने से निकल गयी। उनके जाते ही मिरजा ने फिर बाज़ी बिछा दी। हार की चोट बुरी होती है। मीर ने कहा–आइए, नवाब साहब के मातम में एक मरसिया कह डालें। लेकिन मिरजा की राजभक्ति अपनी हार के साथ लुप्त हो चुकी थी। वह हार का बदला चुकाने के लिए अधीर हो रहे थे।

## चार

शाम हो गयी। खण्डहर में चमगादडों ने चीखना शुरू किया। अबाबीलें आ-आ कर अपने-अपने घोसलों में चिमटीं। पर दोनों खिलाडी डटे हुए थे, मानो दो खून के प्यासे सूरमा आपस में लड़ रहे हों। मिरजाजी तीन बाज़ियाँ लगातार हार चुके थे; इस चौथी बाजी का रग भी अच्छा न था। वह बार-बार जीतने का दृढ़ निश्चय करके सँभलकर खेलते थे लेकिन एक-न-एक चाल ऐसी बेढब आ पड़ती थी, जिससे बाज़ी खराब हो जाती थी। उधर मीर साहब मारे उमंग के गजलें गाते थे, चुटकियाँ लेते थे, मानो कोई गुप्त धन पा गये हो। मिरजा जी सुन-सुन कर झुँझलाते और हार की झेप मिटाने के लिए उनकी दाद देते थे। पर ज्यों-ज्यो बाजी कमज़ोर पड़ती थी, धैर्य हाथ से निकल जाता था। यहाँ तक कि वह बात-बात पर झुँझलाने लगे– जनाब, आप चाल बदला न कीजिए। यह क्या कि एक चाल चले, और फिर उसे बदल दिया। जो कुछ चलना हो एक बार चल दीजिए; यह आप मुहरे पर हाथ क्यों रखते हैं ? मुहरों को छोड़ दीजिए। जब तक आपके चाल न सूझे, मुहरा छुइए ही नहीं। आप एक-एक चाल आध घण्टे में चलते हैं। इसकी सनद नहीं। जिसे एक चाल चलने मे पाँच मिनट से ज़्यादा लगे, उसकी मात समझी जाये। फिर आपने चाल बदली ! चुपके से मुहरा वहीं रख दीजिए।

मीर साहब का फरजी पिटता था। बोले–मैंने चाल चली ही कब थी ?

मिरजा–आप चल चुके हैं। मुहरा वहीं रख दीजिए–उसी घर में !

मीर–उस घर में क्यों रखूँ ? मैंने हाथ से मुहरा छोड़ा ही कब था ?

मिरजा–मुहरा आप क़यामत तक न छोड़ें तो क्या चाल ही न होगी ? फरजी पिटते देखा तो धाँधली करने लगे।

मीर–धाँधली आप करते हैं। हार-जीत तकदीर से होती है, धाँधली करने से कोई नहीं जीतता।

मिरजा–तो इस बाजी में तो आपकी मात हो गयी।

मीर–मुझे क्यों मात होने लगी ?

मिरजा–तो आप मुहरा उसी घर में रख दीजिए, जहाँ पहले रक्खा था।

मीर–वहाँ क्यों रखूँ ? नहीं रखता।

मिरजा–क्यों न रखिएगा ? आपको रखना होगा।

तकरार बढ़ने लगी। दोनों अपनी-अपनी टेक पर अड़े थे। यह दबता था न वह। अप्रासंगिक बातें होने लगीं। मिरजा बोले– किसी ने ख़ानदान में शतरज खेली होती , तब तो उसके कायदे जानते। वे तो हमेशा घास छीला करते थे, आप शतरज क्या खेलिएगा। रियासत और ही चीज़ है। जागीर मिल जाने से कोई रईस नही हो जाता।

मीर–क्या ? घास आपके अब्बाजान छीलते होंगे। यहाँ तो पीढ़ियों से शतरंज खेलते चले आ रहे हैं।

मिरजा–अजी, जाइए भी, गाजीउद्दीन हैदर के यहाँ बावरची का काम करते-करते उम्र गुज़र गयी। आज रईस बनने चले है। रईस बनना कुछ दिल्लगी नही है।

मीर– क्यो अपने बुजुर्गों के मुँह मे कालिख लगाते हो–वे ही बावरची का काम करते होंगे। यहाँ तो हमेशा बादशाह के दस्तरख्वान पर खाना खाते चले आये हैं।

मिरजा–अरे चल चरकटे, बहुत बढ़-चढ़ कर बाते न कर।

मीर–जबान सँभालिए, वरना बुरा होगा। मै ऐसी सुनने का आदी नही हूँ। यहाँ तो किसी ने आँखें दिखायी कि उसकी आँखें निकाली। है हौसला ?

मिरजा–आप मेरा हौसला देखना चाहते हैं, तो फिर आइए। आज दो-दो हाथ हो जाये, इधर या उधर।

मीर–तो यहाँ तुमसे दबनेवाला कौन ?

दोनों दोस्तों ने कमर से तलवारें निकाल लीं। नवाबी जमाना था; सभी तलवार, पेशकब्ज, कटार वगैरह बाँधते थे। दोनो विलासी थे, पर कायर न थे, उनमें राजनीतिक भावो का अधःपतन हो गया था– बादशाह के लिए, बादशाहत के लिए क्यों मरें; पर व्यक्तिगत वीरता का अभाव न था। दोनो ज़ख्म खाकर गिरे, और दोनों ने वही तडप-तड़प कर जानें दे दी। अपने बादशाह के लिए जिनकी आँखो से एक बूँद आँसू न निकला, उन्ही दोनों प्राणियों ने शतरज के वजीर की रक्षा मे प्राण दे दिये।

अँधेरा हो चला था। बाज़ी बिछी हुई थी। दोनों बादशाह अपने-अपने सिहासनो पर बैठे हुए मानो इन वीरों की मृत्यु पर रो रहे थे !

चारों तरफ़ सन्नाटा छाया हुआ था। खँड़हर की टूटी हुई मेहराबें, गिरी हुई दीवारें और धूलि-धूसरित मीनारें इन लाशों को देखती और सिन धुनती थी।

# सवा सेर गेहूँ

## एक

किसी गाँव में शंकर नाम का एक कुरमी किसान रहता था। सीधा-सादा ग़रीब आदमी था, अपने काम-से-काम, न किसी के लेने में, न किसी के देने में छक्का-पंजा न जानता था, छल-प्रपंच की उसे छूत भी न लगी थी, ठगे जाने की चिन्ता न थी, ठगविद्या न जानता था, भोजन मिला, खा लिया न मिला, चबेने पर काट दी, चबेना भी न मिला, तो पानी पी लिया और राम का नाम लेकर सो रहा। किन्तु जब कोई अतिथि घर पर आ जाता तो उसे इस निवृत्ति-मार्ग का त्याग करना पड़ता था। विशेषकर जब साधु-महात्मा पदार्पण करते थे, तो उसे अनिवार्यतः सांसारिकता की शरण लेनी पड़ती थी। खुद भूखा सो सकता था, पर साधु को कैसे भूखा सुलाता, भगवान के भक्त जो ठहरे !

एक दिन सन्ध्या समय एक महात्मा ने आकर उसके द्वार पर डेरा जमाया। तेजस्वी मूर्ति थी, पीताम्बर गले में, जटा सिर पर, पीतल का कमण्डल हाथ में, खड़ाऊँ पैर में, ऐनक आँखों पर, सम्पूर्ण वेष उन महात्माओं का-सा था जो रईसों के प्रासादों में तपस्या, हवागाड़ियों पर देवस्थानों की परिक्रमा और योग-सिद्धि प्राप्त करने के लिए रुचिकर भोजन करते हैं। घर में जौ का आटा था, वह उन्हें कैसे खिलाता। प्राचीनकाल में जौ का चाहे जो कुछ महत्त्व रहा हो, पर वर्तमान युग में जौ का भोजन सिद्ध पुरुषों के लिए दुष्पाच्य होता है। बड़ी चिन्ता हुई, महात्माजी को क्या खिलाऊँ ? आखिर निश्चय किया कि कहीं से गेहूँ का आटा उधार लाऊँ, पर गाँव-भर में गेहूँ का आटा न मिला। गाँव में सब मनुष्य ही-मनुष्य थे, देवता एक भी न था, अतएव देवताओं का खाद्य पदार्थ कैसे मिलता। सौभाग्य से गाँव के विप्र महाराज के यहाँ से थोड़े-से मिल गये। उनसे सवा सेर गेहूँ उधार लिया और स्त्री से कहा कि पीस दे। महात्मा ने भोजन किया, लम्बी तानकर सोये। प्रातःकाल आशीर्वाद देकर अपनी राह ली।

विप्र महाराज साल में दो बार खलिहानी लिया करते थे। शंकर ने दिल में कहा, सवा सेर गेहूँ इन्हें क्या लौटाऊँ, पंसेरी बदले कुछ ज्यादा खलिहानी दे दूँगा,

यह भी समझ जाएँगे, मैं भी समझ जाऊँगा। चैत में जब विप्रजी पहुँचे तो उन्हें डेढ़ पंसेरी के लगभग गेहूँ दे दिया और अपने को उऋण समझकर उसकी कोई चरचा न की। विप्रजी ने फिर कभी न माँगा। सरल शंकर को क्या मालूम था कि यह सवा सेर गेहूँ चुकाने के लिए मुझे दूसरा जन्म लेना पड़ेगा।

## दो

सात साल गुज़र गए। विप्रजी से महाजन हुए, शंकर किसान से मजूर हो गया। उसका छोटा भाई मंगल उससे अलग हो गया था। एक साथ रहकर दोनों किसान थे, अलग होकर मजूर हो गये थे। शंकर ने चाहा कि द्वेष की आग भड़कने न पाये, किन्तु परिस्थिति ने उसे विवश कर दिया। जिस दिन अलग-अलग चूल्हे जले, वह फूट-फूटकर रोया। आज से भाई-भाई शत्रु हो जाएँगे, एक रोयेगा, दूसरा हँसेगा, एक के घर मातम होगा तो दूसरे के घर गुलगुले पकेंगे, प्रेम का बन्धन, खून का बन्धन, दूध का बन्धन आज टूटा जाता है। उसने भगीरथ-परिश्रम से कुल-मर्यादा का वृक्ष लगाया था, उसे अपने रक्त से सींचा था, उसको जड़ से उखड़ता देखकर उसके हृदय के टुकड़े हुए जाते थे। सात दिनों तक उसने दाने की सूरत तक न देखी। दिन-भर जेठ की धूप में काम करता और रात को मुँह लपेटकर सो रहता। इस भीषण वेदना और दुस्सह कष्ट ने रक्त को जला दिया, मांस और मज्जा को घुला दिया। बीमार पड़ा तो महीनों खाट से न उठा। अब गुज़र-बसर कैसे हो ? पाँच बीघे के आधे रह गये, एक बैल रह गया, खेती क्या ख़ाक होती ! अन्त को यहाँ तक नौबत पहुँची कि खेती केवल मर्यादा-रक्षा का साधन-मात्र रह गयी, जीविका का भार मजूरी पर आ पड़ा।

सात वर्ष बीत गये, एक दिन शंकर मजूरी करके लौटा, तो राह में विप्रजी ने टोककर कहा—शंकर, कल आकर के अपने बीज-बेंग का हिसाब कर । तेरे यहाँ साढ़े पाँच मन गेहूँ कबके बाक़ी पड़े हुए हैं और तू देने का नाम नहीं लेता, हज़म करने का मन है क्या ?

शंकर ने चकित होकर कहा—मैंने तुमसे कब गेहूँ लिए थे जो साढ़े पाँच मन हो गये ? तुम भूलते हो, मेरे यहाँ किसी का छटाँक भर न अनाज है, न एक पैसा उधार।

विप्र—इसी नीयत का तो यह फल भोग रहे हो कि खाने को नहीं जुड़ता।

यह कहकर विप्रजी ने उस सवा सेर गेहूँ का ज़िक्र किया, जो आज के सात वर्ष पहले शंकर को दिये थे। शंकर सुनकर अवाक् रह गया। ईश्वर मैंने इन्हें कितनी बार खलिहानी दी, इन्होंने मेरा कौन-सा काम किया ? जब पोथी-पत्रा देखने, साइत-सगुन विचारने द्वार पर आते थे, कुछ-न-कुछ 'दक्षिणा' ले ही जाते थे। इतना स्वार्थ ! सवा सेर अनाज को अण्डे की भाँति सेकर आज यह पिशाच खड़ा कर दिया, जो मुझे निगल ही जायगा। इतने दिनों में एक बार भी कह देते तो मैं गेहूँ-तौलकर

दे देता, क्या इसी नीयत से चुप साधे बैठे रहे ? बोला—महाराज, नाम लेकर तो मैंने उतना अनाज नहीं दिया, पर कई बार खलिहानों में सेर-सेर, दो-दो सेर दिया है। अब आप आज साढ़े पाँच मन माँगते हैं, मैं कहाँ से दूँगा ?

विप्र—लेखा जौ जौ, बखसीस सौ-सौ, तुमने जो कुछ दिया होगा, उसका कोई हिसाब नहीं, चाहे एक की जगह चार पसेरी दे दो। तुम्हारे नाम बही में साढ़े पाँच मन लिखा हुआ है; जिससे चाहे हिसाब लगवा लो। दे दो तो तुम्हारा नाम छेक दूँ नहीं तो और भी बढ़ता रहेगा।

शंकर—पाण्डे, क्यों एक ग़रीब को सताते हो, मेरे खाने का ठिकाना नहीं, इतना गेहूँ किसके घर से लाऊँगा ?

विप्र—जिसके घर से चाहे लाओ, मैं छटाँक-भर भी न छोड़ूँगा, यहाँ न दोगे, भगवान् के घर तो दोगे।

शंकर काँप उठा। हम पढ़े-लिखे आदमी होते तो कह देते अच्छी बात है, ईश्वर के घर ही देंगे, वहाँ की तौल यहाँ से कुछ बड़ी तो नहीं होगी। कम-से-कम इसका कोई प्रमाण हमारे पास नहीं, फिर उसकी क्या चिन्ता किन्तु शंकर इतना तार्किक, इतना व्यवहार-चतुर न था। एक तो ऋण—वह भी ब्राह्मण का—बही में नाम रह गया तो सीधे नरक में जाऊँगा, इस ख्याल ही से उसे रोमांच हो गया। बोला—महाराज, तुम्हारा जितना होगा यहीं दूँगा, ईश्वर के यहाँ क्यों दूँ, इस जनम में तो ठोकर खा रहा हूँ, उस जनम के लिए क्यों काँटे बोऊँ ? मगर यह कोई नियाव नहीं है। तुमने राई का पर्वत बना दिया, ब्राह्मण हो के तुम्हें ऐसा नहीं करना चाहिए था। उसी घड़ी तगादा करके ले लिया होता, तो आज मेरे सिर पर इतना बड़ा बोझ क्यों पड़ता ? मैं तो दे दूँगा, लेकिन तुम्हें भगवान् के यहाँ ज़वाब देना पड़ेगा।

विप्र—वहाँ का डर तुम्हें होगा, मुझे क्यों होने लगा। वहाँ तो सब अपने ही भाई-बन्धु हैं। ऋषि-मुनि, सब तो ब्राह्मण ही हैं; देवता ब्राह्मण हैं, जो कुछ बने बिगड़ेगी, सँभाल लेंगे। तो कब देते हो ?

शंकर—मेरे पास रक्खा तो है नहीं, किसी से माँग-जाँचकर लाऊँगा तभी न दूँगा।

विप्र—मैं यह न मानूँगा। सात साल हो गये, अब एक दिन का भी मुलाहिजा न करूँगा। गेहूँ नहीं दे सकते, दो दस्तावेज़ लिख दो।

शंकर—मुझे तो देना है; चाहे गेहूँ लो चाहे दस्तावेज़ लिखाओ; किस हिसाब से दाम रक्खोगे ?

विप्र—बाज़ार भाव पाँच सेर का, तुम्हें सवा पाँच सेर का काट दूँगा।

शंकर—जब दे ही रहा हूँ तो बाज़ार-भाव काटूँगा, पाव-भर छुड़ाकर क्यों दोषी बनूँ।

हिसाब लगाया गया तो गेहूँ के दाम साठ रुपये हुए। साठ रुपये का दस्तावेज़ लिखा गया, तीन रुपये सैकड़े सूद। साल-भर में न देने पर सूद की दर अढ़ाई रुपये

सैकड़े आठ आने का स्टाम्प,एक रुपये दस्तावेज़ की तहरीर शंकर को ऊपर से देनी पड़ी।

गाँव भर ने विप्रजी की निन्दा की, लेकिन मुँह पर नहीं। महाजन से सभी को काम पड़ता है, उसके मुँह कौन आये ?

## तीन

शंकर ने सालभर तक कठिन तपस्या की। मीयाद के पहले रुपये अदा करने का उसने व्रत-सा कर लिया। दोपहर के पहले भी चूल्हा न जलता था, चबेने पर बसर होती थी, अब वह भी बन्द हुआ। केवल लड़के के लिए रात को रोटियाँ रख दी जातीं ! पैसे रोज़ का तम्बाकू पी जाता था, यही एक व्यसन था जिसका वह कभी न त्याग कर सका था। अब वह व्यसन भी इस कठिन व्रत की भेंट हो गया। उसने चिलम पटक दी, हुक्का तोड़ दिया और तमाखू की हाण्डी चूर-चूर कर डाली। कपड़े पहले भी त्याग की चरम सीमा तक पहुँच चुके थे, अब वह प्रकृति की न्यूनतम रेखाओं में आबद्ध हो गये। शिशिर की अस्थिवेधक शीत को उसने आग तापकर काट दिया। इस ध्रुव संकल्प का फल आशा से बढ़कर निकला। साल के अन्त में उसके पास साठ रुपये जमा हो गये। उसने समझा पण्डितजी को इतने रुपये दे दूँगा और कहूँगा महाराज, बाक़ी रुपये भी जल्द ही आपके सामने हाजिर करूँगा। पन्द्रह रुपये की तो और बात है, क्या पण्डितजी इतना भी न मानेंगे ! उसने रुपये लिये और ले जाकर पण्डितजी के चरण-कमलों पर अर्पण कर दिये। पण्डितजी ने विस्मित होकर पूछा–किसी से उधार लिये क्या ?

शंकर–नहीं महाराज, आपके असीस से अबकी मजूरी अच्छी मिली।

विप्र–लेकिन यह तो साठ रुपये ही हैं !

शंकर– हाँ महाराज, इतने अभी ले लीजिए, बाक़ी मैं दो-तीन महीने में दे दूँगा, मुझे उरिन कर दीजिए।

विप्र–उरिन तो जभी होगे जब कि मेरी कौड़ी-कौड़ी चुका दोगे। जाकर मेरे पन्द्रह रुपये और लाओ।

शंकर–महाराज इतनी दया करो; अब साँझ की रोटियों का भी ठिकाना नहीं है, गाँव में हूँ तो कभी-न-कभी दे ही दूँगा।

विप्र–मैं यह रोग नहीं पालता, न बहुत बातें करना जानता हूँ। अगर मेरे पूरे रुपये न मिलेंगे तो आज से साढ़े तीन रुपये सैकड़े का ब्याज लगेगा। अपने रुपये चाहे अपने घर में रक्खो, चाहे मेरे यहाँ छोड़ जाओ।

शंकर–अच्छा, जितना लाया हूँ उतना रख लीजिए। मैं जाता हूँ, कहीं से पन्द्रह रुपये और लाने की फिक्र करता हूँ।

शंकर ने सारा गाँव छान मारा, मगर किसी ने रुपये न दिये, इसलिए नहीं कि

उसका विश्वास न था, या किसी के पास रुपये न थे, बल्कि इसलिए कि पण्डितजी के शिकार को छेड़ने की किसी की हिम्मत न थी।

## चार

क्रिया के पश्चात् प्रतिक्रिया नैसर्गिक नियम है। शंकर साल भर तक तपस्या करने पर भी जब ऋण से मुक्त होने में सफल न हो सका तो उसका संयम निराशा के रूप में परिणत हो गया। उसने समझ लिया कि जब इतना कष्ट सहने पर भी साल भर में साठ रुपये से अधिक जमा न कर सका, तो अब और कौन-सा उपाय है जिसके द्वारा इसके दूने रुपये जमा हों। जब सिर पर ऋण का बोझ ही लदना है तो क्या मन भर का और क्या सवा मन का। उसका उत्साह क्षीण हो गया, मिहनत से घृणा हो गयी, आशा उत्साह की जननी है, आशा में तेज है, बल है, जीवन है, आशा ही संसार की संचालक शक्ति है। शंकर आशा-हीन होकर उदासीन हो गया। वह ज़रूरतें जिनको उसने साल भर तक टाल रखा था, अब द्वार पर खड़ी होनेवाली भिखारिणी न थीं, बल्कि छाती पर सवार होने वाली पिशाचनियाँ थी, जो अपनी भेंट लिये बिना जान नहीं छोड़तीं। कपड़ों में चकत्तियों के लगने की भी एक सीमा होती है। अब शंकर को चिट्ठा मिलता तो वह रुपये जमा न करता, कभी कपड़े लाता, कभी खाने की कोई वस्तु। जहाँ पहले तमाखू ही पिया करता था, वहाँ अब गाँजे और चरस का चस्का भी लगा। उसे अब रुपये अदा करने की कोई चिन्ता न थी मानो उसके ऊपर किसी का एक पैसा भी नहीं आता। पहले जूड़ी चढ़ी होती थी, पर वह काम करने अवश्य जाता था, अब काम पर न जाने के लिए बहाना खोजा करता।

इस भाँति तीन वर्ष निकल गये। विप्रजी महाराज ने एक बार भी तकाजा न किया। वह चतुर शिकारी की भाँति अचूक निशाना लगाना चाहते थे। पहले से शिकार को चौंकाना उनकी नीति के विरुद्ध था।

एक दिन पण्डितजी ने शंकर को बुलाकर हिसाब दिखाया। साठ रुपये जो जमा थे वह मिनहा करने पर अब भी शंकर के ज़िम्मे एक सौ बीस रुपये निकले।

शंकर—इतने रुपये तो उसी जन्म में दूँगा, इस जन्म में नहीं हो सकते।

विप्र—मैं इसी जन्म में लूँगा। मूल न सही सूद तो देना ही पड़ेगा।

शंकर—एक बैल है, वह ले लीजिए और मेरे पास रक्खा ही क्या है ?

विप्र—मुझे बैल-बधिया लेकर क्या करना है। मुझे देने को तुम्हारे पास बहुत कुछ है।

शंकर—और क्या है महाराज ?

विप्र— कुछ है, तुम तो हो। आख़िर तुम भी कहीं मजूरी करने जाते ही हो, मुझे भी खेती के लिए मजूर रखना ही पड़ता है। सूद में तुम हमारे यहाँ काम किया करो, जब सुभीता हो मूल को दे देना। सच तो यों है कि अब तुम किसी दूसरी जगह

काम करने नहीं जा सकते जब तक मेरे रुपये नहीं चुका दो। तुम्हारे पास कोई जायदाद नहीं है, इतनी बड़ी गठरी मैं किस एतबार पर छोड़ दूँ। कौन इसका जिम्मा लेगा कि तुम मुझे महीने-महीने सूद देते जाओगे। और कहीं कमाकर जब तुम मुझे सूद भी नहीं दे सकते, तो मूल की कौन कहें ?

शंकर—महाराज, सूद में तो काम करूँगा और खाऊँगा क्या ?

विप्र—तुम्हारी घर वाली है, लड़के हैं, क्या वे हाथ-पाँव कटाके बैठेंगे। रहा मैं तुम्हे आध सेर जौ रोज़ कलेवा के लिए दे दिया करूँगा। ओढ़ने को साल में एक कम्बल पा जाओगे, एक मिरजई भी बनवा दिया करूँगा। और क्या चाहिए। यह सच है कि और लोग तुम्हें छः आने देते हैं लेकिन मुझे ऐसी गरज नहीं है, मैं तो तुम्हें रुपये भरने के लिए रखता हूँ।

शंकर ने कुछ देर गहरी चिन्ता में पड़े रहने के बाद कहा—महाराज यह तो जन्म-भर की गुलामी हुई।

विप्र—गुलामी समझो चाहे मजूरी समझो। मैं अपने रुपये भराये बिना तुमको कभी न छोड़ूँगा। तुम भागोगे तो तुम्हारा लड़का भरेगा। हाँ, जब कोई न रहेगा तब की बात दूसरी है।

इस निर्णय की कही अपील न थी। मजूर की जमानत कौन करता, कहीं शरण न थी, भागकर कहाँ जाता, दूसरे दिन से उसने विप्रजी के यहाँ काम करना शुरू कर दिया। सवा सेर गेहूँ की बदौलत उम्र-भर के लिए गुलामी की बेड़ी पैरों में डालनी पडी। उस अभागे को अब अगर किसी विचार से सन्तोष होता था तो यह था कि वह मेरे पूर्व जन्म का संस्कार है। स्त्री को वे काम करने पड़ते थे, जो उसने कभी न किये थे, बच्चे दानों को तरसते थे, लेकिन शंकर चुपचाप देखने के सिवा और कुछ न कर सकता था। वह गेहूँ के दाने किसी देवता के शाप की भाँति यावज्जीवन उसके सिर से न उतरे।

## पाँच

शंकर ने विप्रजी के यहाँ बीस वर्ष तक गुलामी करने के बाद इस दुस्सार संसार से प्रस्थान किया। एक सौ बीस अभी तक उसके सिर पर सवार थे। पण्डितजी ने उस ग़रीब को ईश्वर के दरबार में कष्ट देना उचित न समझा, इतने अन्यायी, इतने निर्दयी न थे। उसके जवान बेटे की गरदन पकड़ी। आज तक वह विप्रजी के यहाँ काम करता है। उसका उद्धार कब होगा, होगा भी या नहीं, ईश्वर ही जाने।

पाठक ! इस वृत्तान्त को कपोल-कल्पित न समझिए। यह सत्य घटना है। ऐसे शकरों और ऐसे विप्रों से दुनिया ख़ाली नहीं है।

# कजाकी

## एक

मेरी बाल-स्मृतियों में 'कजाकी' एक न मिटनेवाला व्यक्ति है। आज चालीस साल गुज़र गये; कजाकी की मूर्ति अभी तक आँखों के सामने नाच रही है। मैं उन दिनों अपने पिता के साथ आजमगढ़ की एक तहसील में था। कजाकी जाति का पासी था, बड़ा ही हँसमुख, बड़ा ही साहसी, बड़ा ही ज़िन्दादिल। वह रोज़ शाम को डाक का थैला लेकर आता, रात-भर रहता और सवेरे डाक लेकर चला जाता। शाम को फिर उधर से डाक लेकर आ जाता। मैं दिन भर एक उद्विग्न दशा में उसकी राह देखा करता। ज्यों ही चार बजते, व्याकुल होकर, सड़क पर आकर, खड़ा हो जाता, और थोड़ी देर में कजाकी कन्धे पर बल्लम रखे, उसकी झुँझनी बजाता, दूर से दौड़ता हुआ आता दिखलाई देता। वह साँवले रंग का गठीला, लम्बा जवान था। शरीर साँचे में ऐसा ढला हुआ कि चतुर मूर्तिकार भी उसमें कोई दोष न निकाल सकता। उसकी छोटी-छोटी मूँछें, उसके सुडौल चेहरे पर बहुत ही अच्छी मालूम होती थीं। मुझे देखकर वह और तेज दौड़ने लगता, उसकी झुँझनी और तेज़ी से बजने लगती, और मेरे हृदय में और ज़ोर से खुशी की धड़कन होने लगती। हर्षातिरेक में मैं भी दौड़ पड़ता और एक क्षण में कजाकी का कन्धा मेरा सिंहासन बन जाता। वह स्थान मेरी अभिलाषाओं का स्वर्ग था। स्वर्ग के निवासियों को भी शायद वह आन्दोलित आनन्द न मिलता होगा जो मुझे कजाकी के विशाल कन्धों पर मिलता था। संसार मेरी आँखों में तुच्छ हो जाता और जब कजाकी मुझे कन्धे पर लिये हुए दौड़ने लगता, तब तो ऐसा मालूम होता, मानो मैं हवा के घोड़े पर उड़ा जा रहा हूँ।

कजाकी डाकख़ाने में पहुँचता, तो पसीने से तर रहता ; लेकिन आराम करने की आदत न थी। थैला रखते ही वह हम लोगो को लेकर किसी मैदान में निकल जाता, कभी हमारे साथ खेलता, कभी बिरहे गाकर सुनाता और कभी कहानियाँ सुनाता। उसे चोरी और डाके, मार-पीट, भूत-प्रेत की सैकड़ों कहानियाँ याद थीं। मैं ये कहानियाँ सुनकर विस्मय-पूर्ण आनन्द में मग्न हो जाता; उसकी कहानियों के चोर और डाकू सच्चे योद्धा होते थे, जो अमीरों को लूट कर दीन-दुखी प्राणियों का पालन करते थे। मुझे उन पर घृणा के बदले श्रद्धा होती थी।

## दो

एक दिन कजाकी को डाक का थैला लेकर आने में देर हो गयी। सूर्यास्त हो गया और वह दिखलाई न दिया। मैं खोया हुआ-सा सड़क पर दूर तक आँखें फाड़-फाड़ कर देखता था ; पर वह परिचित रेखा न दिखलाई पड़ती थी। कान लगा कर सुनता था; 'झुन-झुन' की वह आमोदमय ध्वनि न सुनाई देती थी। प्रकाश के साथ मेरी आशा भी मलिन होती जाती थी। उधर से किसी को आते देखता, तो पूछता–कजाकी आता है ? पर या तो कोई सुनता ही न था, या केवल सिर हिला देता था।

सहसा 'झुन-झुन' की आवाज़ कानों में आयी। मुझे अँधेरे में चारों ओर भूत ही दिखलाई देते थे–यहाँ तक कि माताजी के कमरे में ताक पर रखी हुई मिठाई भी अँधेरा हो जाने के बाद, मेरे लिए त्याज्य हो जाती थी; लेकिन वह आवाज़ सुनते ही मैं उसकी तरफ़ ज़ोर से दौड़ा। हाँ, वह कजाकी ही था। उसे देखते ही मेरी विकलता क्रोध में बदल गयी। मैं उसे मारने लगा, फिर रूठ करके अलग खड़ा हो गया।

कजाकी ने हँसकर कहा– मारोगे, तो मैं एक चीज़ लाया हूँ, वह न दूँगा।

मैंने साहस करके कहा–जाओ मत देना, मैं लूँगा ही नहीं।

कजाकी–अभी दिखा दूँ, तो दौड़ कर गोद में उठा लोगे।

मैने पिघल कर कहा–अच्छा, दिखा दो।

कजाकी–तो आकर मेरे कन्धे पर बैठ जाओ, भाग चलूँ ! आज बहुत देर हो गयी है। बाबूजी बिगड़ रहे होंगे।

मैंने अकड़ कर कहा–पहिले दिखा दो।

मेरी विजय हुई। अगर कजाकी को देर का डर न होता और वह एक मिनट भी और रुक सकता, तो शायद पासा पलट जाता। उसने कोई चीज़ दिखलायी, जिसे वह एक हाथ से छाती से चिपटाये हुए था; लम्बा मुँह था, और दो आँखें चमक रही थीं।

मैंने उसे दौड़कर कजाकी की गोद से ले लिया। यह हिरन का बच्चा था। आह ! मेरी उस खुशी का कौन अनुमान करेगा ? तब से कठिन परीक्षाएँ पास की, अच्छा पद भी पाया, रायबहादुर भी हुआ ; पर वह खुशी फिर न हासिल हुई। मैं उसे गोद में लिये, उसके कोमल स्पर्श का आनन्द उठाता घर की ओर दौड़ा। कजाकी को आने मे क्यों इतनी देर हुई, इसका ख़याल ही न रहा।

मैंने पूछा– यह कहाँ मिला कजाकी ?

कजाकी–भैया, यहाँ से थोड़ी दूर पर एक छोटा-सा जंगल है। उसमें बहुत-से हिरन हैं, मेरा बहुत जी चाहता था कि कोई बच्चा मिल जाय, तो तुम्हें दूँ। आज यह बच्चा हिरनों के झुण्ड के साथ दिखलाई दिया। मैं झुण्ड की ओर दौड़ा तो सब के सब भागे। यह बच्चा भी भागा। लेकिन मैंने पीछा न छोड़ा। और हिरन तो बहुत दूर निकल गये, यही पीछे रह गया। मैंने इसे पकड़ लिया। इसी से इतनी देर हुई।

लिए तो जान दे रहे हैं। देखते-देखते अधिकांश दुकानें बन्द हो गयीं। वह लोग, जो दस मिनट पहले तमाशा देख रहे थे, इधर-उधर से दौड़ पड़े और हज़ारों आदमियों का एक विराट् दल घटनास्थल की ओर चला। यह उन्मत्त, हिंसामद से भरे हुए मनुष्यों का समूह था, जिसे सिद्धान्त और आदर्श की परवाह न थी। जो मरने के लिए ही नहीं, मारने के लिए भी तैयार थे। कितनों ही के हाथों में लाठियाँ थीं, कितने ही जेबों में पत्थर भरे हुए थे। न कोई किसी से कुछ बोलता था, न पूछता था। बस, सब-के-सब मन में एक दृढ़ संकल्प लिये लपके चले जा रहे थे, मानो कोई घटा उमड़ी चली आती हो।

इस दल को दूर से देखते ही सवारो में कुछ हलचल पडी। बीरबल सिंह के चेहरे पर हवाइयाँ उड़ने लगीं। डी. एस. पी. ने अपनी मोटर आगे बढ़ायी। शान्ति और अहिंसा के ब्रतधारियों पर डण्डे बरसाना और बात थी, एक उन्मत्त दल से मुकाबला करना दूसरी बात। सवार और सिपाही पीछे खिसक गये।

इब्राहीम की पीठ पर घोड़े ने टाप रख दी। वह अचेत ज़मीन पर पड़े थे। इन आदमियों का शोर-गुल सुनकर आप ही आप उनकी आँखे खुल गयीं। एक युवक को इशारे से बुलाकर कहा–'क्यों कैलाश, क्या कुछ लोग शहर से आ रहे हैं ?

कैलाश ने उस बढ़ती हुई घटा की ओर देखकर कहा–जी हाँ, हज़ारों आदमी हैं।

इब्राहीम–तो अब ख़ैरियत नही है। झण्डा लौटा दो। हमें फ़ौरन लौट चलना चाहिए, नहीं तूफ़ान मच जायगा। हमें अपने भाइयो से लडाई नहीं करनी है। फ़ौरन लौट चलो।

यह कहते हुए उन्होंने उठने की चेष्टा की, मगर उठ न सके।

इशारे की देर थी। संगठित सेना की भाँति लोग हुक्म पाते ही पीछे फिर गये। झण्डियों के बाँसों, साफ़ो और रूमालों से चटपट एक स्ट्रेचर तैयार हो गया। इब्राहीम को लोगों ने उस पर लिटा दिया और पीछे फिरे। मगर क्या वह परास्त हो गये थे ? अगर कुछ लोगों को उन्हें परास्त मानने में ही सन्तोष हो तो हो, लेकिन वास्तव में उन्होंने एक युगान्तकारी विजय प्राप्त की थी। जानते थे, हमारा संघर्ष अपने ही भाइयों से है, जिनके हित परिस्थितियो के कारण हमारे हितों से भिन्न हैं। हमें उनसे वैर नहीं करना है। फिर वह यह भी नहीं चाहते कि शहर में लूट और दंगों का बाज़ार गर्म हो जाय और हमारे धर्मयुद्ध का अन्त लुटी हुई दुकानें, टूटे हुए सिर हों। उनकी विजय का सबसे उज्ज्वल चिह्न यह था कि उन्होंने जनता की सहानुभूति प्राप्त कर ली थी। वही लोग, जो पहले उन पर हँसते थे, उनका धैर्य और साहस देखकर उनकी सहायता के लिए निकल पड़े थे। मनोवृत्ति का यह परिवर्तन ही हमारी असली विजय है। हमें किसी से लड़ाई करने की ज़रूरत नहीं, हमारा उद्देश्य केवल जनता की सहानुभूति प्राप्त करना है, उसकी मनोवृत्तियों को बदल देना है। जिस दिन हम इस लक्ष्य पर पहुँचे जाएँगे, उसी दिन स्वराज्य का सूर्य उदय होगा।

## तीन

तीन दिन गुजर गये थे। बीरबल सिह अपने कमरे मे बैठे चाय पी रहे थे और उनकी पत्नी मिट्ठन बाई शिशु को गोद मे लिये सामने खडी थी।

बीरबल सिह ने कहा–मैं क्या करता उस वक्त। पीछे डी एस पी खडा था। अगर उन्हे रास्ता दे देता तो अपनी जान मुसीबत मे फँसती।

मिट्ठनबाई ने सिर हिलाकर कहा–तुम कम से कम इतना तो कर ही सकते थे कि उन पर डण्डे न चलाने देते। तुम्हारा काम आदमियो पर डण्डे चलाना है ? तुम ज्यादा से ज्यादा उन्हे रोक सकते थे। कल को तुम्हे अपराधियो को बेत लगाने का काम दिया जाय, तो शायद तुम्हे बडा आन्नद आयेगा, क्यो ?

बीरबल सिह ने खिसियाकर कहा–तुम तो बात नही समझती हो।

मिट्ठनबाई–मैं खूब समझती हूँ। डी एस पी पीछे खडा था। तुमने सोचा होगा, ऐसी कारगुजारी दिखाने का अवसर शायद फिर कभी मिले या न मिले। क्या तुम समझते हो, उस दल मे कोई भला आदमी न था ? उसमे कितने आदमी ऐसे थे, जो तुम्हारे जैसो को नौकर रख सकते हैं। विद्या मे तो शायद अधिकाश तुमसे बढे हुए होगे। मगर तुम उन पर डण्डे चला रहे थे और उन्हे घोडे से कुचल रहे थे, वाह री जवाँमर्दी !

बीरबल सिह ने बेहयाई की हँसी के साथ कहा–डी एस पी ने मेरा नाम नोट कर लिया है। सच !

दारोगाजी ने समझा था कि यह सूचना देकर वह मिट्ठन बाई को खुश कर देगे। सज्जनता और भलमानसी आदि ऊपर की बाते हैं, दिल से नही, जबान से कही जाती है। स्वार्थ दिल की गहराइयो मे बैठा होता है। वह गम्भीर विचार का विषय है।

मगर मिट्ठन बाई के मुख पर हर्ष की कोई रेखा न नजर आयी, ऊपर की बाते शायद गहराइयो तक पहुँच गयी थी ! बोली–जरूर कर लिया होगा और शायद तुम्हे जल्द तरक्की भी मिल जाय। मगर बेगुनाहो के खून से हाथ रँगकर तरक्की पायी, तो क्या पायी ! यह तुम्हारी कारगुजारी का इनाम नही, तुम्हारे देशद्रोह की कीमत है। तुम्हारी कारगुजारी का इनाम तो तब मिलेगा, जब तुम किसी खूनी को खोज निकालोगे, किसी डूबते हुए आदमी को बचा लोगे।

एकाएक एक सिपाही ने बरामदे मे खडे होकर कहा–हुजूर, यह लिफाफा लाया हूँ। बीरबल सिह ने बाहर निकलकर लिफाफा ले लिया और भीतर की सरकारी चिट्ठी निकालकर पढने लगे। पढकर उसे मेज पर रख दिया।

मिट्ठन ने पूछा–क्या तरक्की का परवाना आ गया ?

बीरबल सिह ने झेपकर कहा–'तुम तो बनाती हो ! आज फिर कोई जुलूस निकलनेवाला है। मुझे उसके साथ रहने का हुक्म हुआ है।'

मिट्ठन—फिर तो तुम्हारी चाँदी है, तैयार हो जाओ। आज फिर वैसे ही शिकार मिलेंगे। खूब बढ़-बढ़कर हाथ दिखलाना ! डी. एस. पी. भी ज़रूर आयेंगे। अबकी तुम इंस्पेक्टर हो जाओगे। सच !

बीरबल सिंह ने माथा सिकोड़कर कहा—कभी-कभी तुम बे-सिर-पैर की बातें करने लगती हो। मान लो, मैं जाकर चुपचाप खड़ा रहूँ तो, क्या नतीजा होगा। मैं नालायक समझा जाऊँगा और मेरी जगह कोई दूसरा आदमी भेज दिया जायेगा। कहीं शुबहा हो गया कि मुझे स्वराज्यवादियों से सहानुभूति है, तो कहीं का न रहूँगा। अगर बर्ख़ास्त भी न हुआ, तो लैन की हाजिरी तो हो ही जायेगी। आदमी जिस दुनिया में रहता है, उसी का चलन देखकर काम करता है। मैं बुद्धिमान न सही; पर इतना जानता हूँ कि ये लोग देश और जाति का उद्धार करने के लिए ही कोशिश कर रहे हैं। यह भी जानता हूँ कि सरकार इस ख़याल को कुचल डालना चाहती है। ऐसा गधा नहीं हूँ कि गुलामी की ज़िन्दगी पर गर्व करूँ लेकिन परिस्थिति से मजबूर हूँ।

बाजे की आवाज़ कानों मे आयी। बीरबल सिंह ने बाहर जाकर पूछा। मालूम हुआ, स्वराज्य वालों का जुलूस आ रहा है। चटपट वर्दी पहनी, साफ़ा बाँधा और जेब में पिस्तौल रखकर बाहर आये। एक क्षण में घोड़ा तैयार हो गया। कान्सटेबल पहले ही से तैयार बैठे थे। सब लोग डबल मार्च करते हुए जुलूस की तरफ़ चले।

## चार

वे लोग डबल मार्च करते हुए कोई पन्द्रह मिनट में जुलूस के सामने पहुँच गये। इन लोगों को देखते ही अगणित कण्ठों से 'वन्देमातरम्' की एक ध्वनि निकली, मानो मेघमण्डल में गर्जन का शब्द हुआ हो, फिर सन्नाटा छा गया। उस जुलूस में और इस जुलूस में कितना अन्तर था ! वह स्वराज्य के उत्सव का जुलूस था, यह एक शहीद के मातम का। तीन दिन के भीषण ज्वर और वेदना के बाद आज उस जीवन का अन्त हो गया, जिसने कभी पद की लालसा नहीं की, कभी अधिकार के सामने सिर नही झुकाया। उन्होंने मरते समय वसीयत की थी कि मेरी लाश को गंगा में नहलाकर दफ़न किया जाय और मेरे मज़ार पर स्वराज्य का झण्डा खड़ा किया जाय। उनके मरने का समाचार फैलते ही सारे शहर पर मातम का पर्दा-सा पड़ गया। जो सुनता था, एक बार इस तरह चौंक पड़ता था, जैसे उसे गोली लग गयी हो। और तुरन्त उनके दर्शनों के लिए भागता था। सारे बाज़ार बन्द हो गये, इक्को और तांगो का कहीं पता न था, जैसे शहर लुट गया हो। देखते-देखते सारा शहर उमड़ पड़ा। जिस वक़्त जनाज़ा उठा, लाख-सवा-लाख आदमी साथ थे। कोई आँख ऐसी न थी, जो आँसुओ से लाल न हो।

बीरबल सिंह अपने कांस्टेबलों और सवारों को पाँच-पाँच ग़ज़ के फ़ासले पर जुलूस के साथ चलने का हुक्म देकर ख़ुद पीछे चले गये। पिछली सफ़ों में कोई पचास

गज तक महिलाएँ थीं। दारोगा ने उनकी तरफ़ ताका। पहली ही कतार मे मिट्ठनबाई नजर आयीं। बीरबल को विश्वास न आया। फिर ध्यान से देखा, वही थी। मिट्ठन ने उनकी तरफ़ एक बार देखा और आँखे फेर लीं, पर उसकी एक चितवन मे कुछ ऐसा धिक्कार, कुछ ऐसी लज्जा, कुछ ऐसी व्यथा, कुछ ऐसी घृणा भरी हुई थी कि बीरबल सिह की देह मे सिर से पाँव तक सनसनी-सी दौड गयी। वह अपनी दृष्टि मे कभी इतने हल्के, इतने दुर्बल, इतने जलील न हुए थे।

सहसा एक युवती ने दारोगाजी की तरफ़ देखकर कहा—कोतवाल माहब कही हम लोगो पर डण्डे न चला दीजिएगा। आपको देखकर भय हो रहा है।

दूसरी बोली—आप ही के कोई भाई तो थे, जिन्होने उस माल के चौरस्ते पर इस पुरुष पर आघात किये थे।

मिट्ठन ने कहा—आपके कोई भाई न थे, आप खुद थे।

बीसियो ही मुँहो से आवाजे निकली—अच्छा, यह वही महाशय हैं ?

महाशय आपको नमस्कार है। यह आप ही की कृपा का फल है कि आज हम भी आपके डडे के दर्शन के लिए आ खडी हुई हैं।

बीरबल ने मिट्ठन बाई की ओर आँखो का भाला चलाया, मुँह से कुछ न बोले। एक तीसरी महिला ने फिर कहा—'हम एक जलसा करके आपको जयमाला पहनायेगे और आपका यशोगान करेगे।'

चौथी ने कहा—आप बिल्कुल अगरेज मालूम होते हैं, अभी इतने गोरे हैं !'

एक बुढिया ने आँखे चढाकर कहा—'मेरी कोख मे ऐसा बालक जन्मा होता, तो उसकी गर्दन मरोड देती !

एक युवती ने उसका तिरस्कार करके कहा—आप भी खूब कहती हैं, माता जी, कुत्ते तक तो नमक का हक अदा करते हैं, यह तो आदमी हैं !

बुढिया ने झल्लाकर कहा—'पेट के गुलाम, हाय पेट ! हाय पेट !'

इस पर कई स्त्रियो ने बुढिया को आडे हाथो ले लिया और वह बेचारी लज्जित होकर बोली—अरे मैं कुछ कहती थोडे ही हूँ। मगर ऐसा आदमी भी क्या, जो स्वार्थ के पीछे अन्धा हो जाये।

बीरबल सिह अब और न सुन सके। घोडा बढाकर जुलूस से कई गज पीछे चले गये। मर्द लज्जित करता है, तो हमे क्रोध आता है; स्त्रियाँ लज्जित करती हैं, तो ग्लानि उत्पन्न होती है। बीरबल सिह को इस वक्त इतनी हिम्मत न थी कि फिर उन महिलाओ के सामने जाते। अपने अफ़सरो पर क्रोध आया। मुझी को बार-बार क्यो इन कामो पर तैनात किया जाता है ? और लोग भी तो हैं, उन्हे क्यो नही लाया जाता ? क्या मैं ही सबसे गया-बीता हूँ। क्या मैं ही सबसे भावशून्य हूँ।

मिट्ठी इस वक्त मुझे दिल मे कितना कायर और नीच समझ रही होगी ? शायद इस वक्त मुझे कोई मार डाले, तो वह जबान भी न खोलेगी। शायद मन मे प्रसन्न

होगी कि अच्छा हुआ। अभी कोई जाकर साहब से कह दे कि बीरबल सिंह की स्त्री जुलूस में निकली थी, तो कहीं का न रहूँ ! मिट्टी जानती है, समझती है, फिर भी निकल खड़ी हुई। मुझसे पूछा तक नहीं। कोई फिक्र नहीं है न, जभी ये बातें सूझती हैं। यहाँ सभी बेफिक्र हैं, कॉलेजों और स्कूलों के लड़के, मजदूर पेशेवर, इन्हें क्या चिन्ता ? मरन तो हम लोगों की है, जिनके बाल-बच्चे हैं और कुल-मर्यादा का ध्यान है। सबकी सब मेरी तरफ़ कैसा घूर रही थीं, मानो खा जायेंगी।

जुलूस शहर की मुख्य सड़कों से गुज़रता हुआ चला जा रहा था। दोनों ओर छतों पर, छज्जों पर, जँगलों पर, वृक्षों पर दर्शकों की दीवारें-सी खड़ी थीं। बीरबल सिंह को आज उनके चेहरों पर एक नयी स्फूर्ति, एक नया उत्साह, एक नया गर्व झलकता हुआ मालूम होता था। स्फूर्ति थी वृद्धों के चहरे पर, उत्साह युवकों के और गर्व रमणियों के। यह स्वराज्य के पथ पर चलने का उल्लास था। अब उनकी यात्रा का लक्ष्य अज्ञात न था, पथभ्रष्टों की भाँति इधर-उधर भटकना न था, दलितों की भाँति सिर झुकाकर रोना न था। स्वाधीनता का सुनहला शिखर सुदूर आकाश में चमक रहा था। ऐसा जान पड़ता था कि लोगों को बीच के नालों और जंगलों की परवाह नहीं है। सब उस सुनहले लक्ष्य पर पहुँचने के लिए उत्सुक हो रहे हैं।

ग्यारह बजते-बजते जुलूस नदी के किनारे जा पहुँचा, जनाज़ा उतारा गया और लोग शव को गंगा-स्नान कराने के लिए ले चले। उसके शीतल, शान्त, पीले मस्तक पर लाठी की चोट साफ़ नज़र आ रही थी। रक्त जमकर काला हो गया था। सिर के बड़े-बड़े बाल खून जम जाने से किसी चित्रकार की तूलिका की भाँति चिमट गये थे। कई हज़ार आदमी इस शहीद के अन्तिम दर्शनों के लिए मण्डल बाँधकर खड़े हो गये। बीरबल सिह पीछे घोडे पर सवार खडे थे। लाठी की चोट उन्हें भी नज़र आयी। उनकी आत्मा ने जोर से धिक्कारा। वह शव की ओर न ताक सके। मुँह फेर लिया। जिस मनुष्य के दर्शनो के लिए, जिसके चरणों की रज मस्तक पर लगाने के लिए लाखो आदमी विकल हो रहे है, उसका मैंने इतना अपमान किया ! उनकी आत्मा इस समय स्वीकार कर रही थी कि उस निर्दय प्रहार में कर्तव्य के भाव का लेश भी न था–केवल स्वार्थ था, कारगुजारी दिखाने की हवस और अफ़सरों को खुश करने की लिप्सा थी। हजारो ऑखे क्रोध से भरी हुई उनकी ओर देख रही थीं; पर वह सामने ताकने का साहस न कर सकते थे।

एक कांस्टेबल ने आकर प्रशंसा की–हुजूर का हाथ गहरा पड़ा था। अभी तक ख़ोपड़ी खुली हुई है। सबकी ऑखें खुल गयीं।

बीरबल ने उपेक्षा की–मैं इसे अपनी जवाँमर्दी नहीं, अपना कमीनापन समझता हूँ।

कांस्टेबल ने फिर खुशामद की–बड़ा सरकश आदमी था हुजूर !

बीरबल ने तीव्र भाव से कहा–चुप रहो ! जानते भी हो, सरकश किसे कहते

हैं ? सरकश वे कहलाते है, जो डाके मारते हैं, चोरी करते हैं, खून करते हैं, उन्हे सरकश नही कहते, जो देश की भलाई के लिए अपनी जान हथेली पर लिये फिरते हो। हमारी बदनसीबी है कि जिनकी मदद करनी चाहिए, उनका विरोध कर रहे हैं। यह घमण्ड करने और खुश होने की बात नही है, शर्म करने और रोने की बात है।

स्नान समाप्त हुआ। जुलूस यहॉं से फिर रवाना हुआ।

## पाँच

शव को जब खाक के नीचे सुलाकर लोग लौटने लगे तो दो बज रहे थ। मिट्ठन बाई स्त्रियो के साथ-साथ कुछ दूर तक तो आयी, पर क्वीन्स पार्क मे आकर ठिठक गयी। घर जाने की इच्छा न हुई। वह जीर्ण, आहत, रक्तरजित शव, मानो उसके अन्तस्तल मे बैठा उसे धिक्कार रहा था। पति से उसका मन इतना विरक्त हो गया था कि अब उसे धिक्कारने की भी उसकी इच्छा न थी। ऐसे स्वार्थी मनुष्य पर भय के सिवा और किसी चीज का असर हो सकता है, इसका उसे विश्वास ही न था।

वह बडी देर तक पार्क मे घास पर बैठकर सोचती रही, पर अपने कर्तव्य का कुछ निश्चय न कर सकी। मैके जा सकती थी, किन्तु वहाँ से महीने दो महीने मे फिर इसी घर आना पडेगा। नही मैं किसी की आश्रित न बनूँगी। क्या मैं अपन गुजर-बसर को भी नही कमा सकती ? उसने स्वय भॉति भॉति की कठिनाइयो की कल्पना की, पर आज उसकी आत्मा मे न जाने इतना बल कहॉं से आ गया था। इन कल्पनाओ को ध्यान मे लाना ही उसे अपनी कमजोरी मालूम हुई।

सहसा उसे इब्राहीम अली की वृद्धा विधवा का खयाल आया। उसने सुना था, उनके लडके-बाले नही हैं। बेचारी बैठी रो रही होगी। कोई तसल्ली देनेवाला भी पास न होगा। वह उनके मकान की ओर चली। पता उसने पहले ही अपने साथ की औरतो से पूछ लिया था। वह दिल मे सोचती जाती थी– मैं उनसे कैसे मिलूँगी, उनसे क्या कहूँगी, उन्हे किन शब्दो मे ममझाऊँगी ? इन्ही विचारो मे डूबी हुई वह इब्राहीम अली के घर पर पहुँच गयी।

मकान एक गली मे था, साफ-सुथरा; लेकिन द्वार पर हसरत बरस रही थी। उसने धडकते हुए हृदय से अन्दर कदम रखा। सामने बरामदे मे एक खाट पर वह वृद्धा बैठी हुई थी, जिसके पति ने आज स्वाधीनता की वेदी पर अपना बलिदान दिया था। उसके सामने सादे कपडे पहने एक युवक खडा, ऑखो मे ऑसू भरे वृद्धा से बाते कर रहा था। मिट्ठन उस युवक को देखकर चौंक पडी–वह बीरबल सिह थे।

उसने क्रोधमय आश्चर्य से पूछा–तुम यहॉं कैसे आये ?

बीरबल सिह ने कहा–उसी तरह जैसे तुम आयी। अपने अपराध क्षमा कराने

आया हूँ।

मिट्ठन के गोरे मुखडे पर आज गर्व, उल्लास और प्रेम की जो उज्ज्वल विभूति नजर आयी, वह अकथनीय थी। ऐसा जान पडा, मानो उसके जन्म-जन्मान्तर के क्लेश मिट गये हैं। वह चिन्ता और माया के बन्धनो से मुक्त हो गयी है।

(हिन्दी में : 'हंस', मार्च १९३० में प्रकाशित;
उर्दू में : 'प्रेम चालीसी-२', १९३० में संकलित)

# पूस की रात

## एक

हल्कू ने आकर स्त्री से कहा—सहना आया है। लाओ, जो रुपये रखे हैं, उसे दे दूँ, किसी तरह गला तो छूटे।

मुन्नी झाड़ू लगा रही थी। पीछे फिरकर बोली—'तीन ही रुपये हैं, दे दोगे तो कम्मल कहाँ से आवेगा ? माघ-पूस की रात हार में कैसे कटेगी ? उससे कह दो, फसल पर दे देंगे। अभी नहीं।

हल्कू एक क्षण अनिश्चित दशा में खड़ा रहा। पूस सिर पर आ गया, कम्मल के बिना हार में रात को वह किसी तरह सो नहीं सकता। मगर सहना मानेगा नहीं, घुड़कियाँ जमावेगा, गालियाँ देगा। बला से जाड़ों में मरेंगे, बला तो सिर से टल जायेगी। यह सोचता हुआ वह अपनी भारी-भरकम डील लिये हुए (जो उसके नाम को झूठ सिद्ध करता था) स्त्री के समीप आ गया और खुशामद करके बोला—'ला दे दे, गला तो छूटे। कम्मल के लिए कोई दूसरा उपाय सोचूँगा।'

मुन्नी उसके पास से दूर हट गयी और आँखें तरेरती हुई बोली—'कर चुके दूसरा उपाय ! ज़रा सुनूँ तो कौन-सा उपाय करोगे ? कोई ख़ैरात दे देगा कम्मल ? न जाने कितनी बाकी है, जो किसी तरह चुकने ही नहीं आती। मैं कहती हूँ, तुम क्यों नहीं खेती छोड़ देते ? मर-मर काम करो, उपज हो तो बाकी दे दो, चलो छुट्टी हुई। बाकी चुकाने के लिए ही तो हमारा जनम हुआ है। पेट के लिए मजूरी करो। ऐसी खेती से बाज आये। मैं रुपये न दूँगी— न दूँगी।

हल्कू उदास होकर बोला—तो क्या गाली खाऊँ ?

मुन्नी ने तड़पकर कहा—गाली क्यों देगा, क्या उसका राज़ है ?

मगर यह कहने के साथ ही उसकी तनी हुई भौंहें ढीली पड़ गयीं। हल्कू के उस वाक्य में जो कठोर सत्य था, वह मानो एक भीषण जन्तु की भाँति उसे घूर रहा था।

उसने जाकर आले पर से रुपये निकाले और लाकर हल्कू के हाथ पर रख दिये। फिर बोली—'तुम छोड़ दो अबकी से खेती। मजूरी में सुख से एक रोटी तो खाने को मिलेगी। किसी की धौंस तो न रहेगी। अच्छी खेती है ! मजूरी करके लाओ,

वह भी उसी में झोंक दो, उस पर धौंस।'

हल्कू ने रुपये लिये और इस तरह बाहर चला, मानो अपना हृदय निकाल कर देने जा रहा हो। उसने मजूरी से एक-एक पैसा काट-काट कर तीन रुपये कम्बल के लिए जमा किये थे। वह आज निकले जा रहे थे। एक-एक पग के साथ उसका मस्तक अपनी दीनता के भार से दबा जा रहा था।

## दो

पूस की अँधेरी रात ! आकाश पर तारे भी ठिठुरते हुए मालूम होते थे। हल्कू अपने खेत के किनारे ऊख के पत्तों की एक छतरी के नीचे बाँस के खरोले पर अपनी पुरानी गाढ़े की चादर ओढ़े पड़ा काँप रहा था। खाट के नीचे उसका संगी कुत्ता जबरा पेट में मुँह डाले सर्दी से कूँ-कूँ कर रहा था। दो में से एक को भी नींद न आती थी।

हल्कू ने घुटनियों को गरदन में चिपकाते हुए कहा–'क्यों जबरा, जाड़ा लगता है ? कहता तो था, घर में पुआल पर लेट रह, तो यहाँ क्या लेने आये थे ? अब खाओ ठड, मैं क्या करूँ ? जानते थे, मैं यहाँ हलुआ-पूरी खाने आ रहा हूँ, दौड़े-दौड़े आगे-आगे चले आये। अब रोओ नानी के नाम को।'

जबरा ने पड़े-पड़े दुम हिलायी और अपनी कूँ-कूँ को दीर्घ बनाता हुआ एक बार जम्हाई लेकर चुप हो गया। उसकी श्वान बुद्धि ने शायद ताड़ लिया, स्वामी को मेरी कूँ-कूँ से नींद नहीं आ रही है।

हल्कू ने हाथ निकालकर जबरा की ठन्डी पीठ सहलाते हुए कहा–'कल से मत आना मेरे साथ, नहीं तो ठण्डे हो जाओगे। यह राँड पछुआ न जाने कहाँ से बर्फ लिए आ रही है। उठूँ फिर एक चिलम भरूँ। किसी तरह रात तो कटे ! आठ चिलम तो पी चुका। यह खेती का मज़ा है ! और एक भागवान् ऐसे पड़े हैं जिनके पास जाड़ा आये तो गरमी से घबड़ा कर भागो। मोटे-मोटे गद्दे, लिहाफ़, कम्बल। मजाल है, जाड़े का गुज़र हो जाये। तकदीर की खूबी ! मजूरी हम करे, मजा दूसरे लूटे !

हल्कू उठा, गड्ढे में से ज़रा-सी आग निकाल कर चिलम भरी। जबरा भी उठ बैठा।

हल्कू ने चिलम पीते हुए कहा–पिएगा चिलम, जाड़ा तो क्या जाता है, हाँ जरा, मन बदल जाता है।

जबरा ने उसके मुँह की ओर प्रेम से छलकती हुई आँखों से देखा।

हल्कू–आज और जाड़ा खा ले। कल से मैं यहाँ पुआल बिछा दूँगा। उसी में घुसकर बैठना, तब जाड़ा न लगेगा।

जबरा ने अपने पंजे उसकी घुटनियों पर रख दिये और उसके मुँह के पास अपना मुँह ले गया। हल्कू को उसकी गर्म साँस लगी।

चिलम पीकर हल्कू फिर लेटा और निश्चय करके लेटा कि चाहे कुछ हो अबकी सो जाऊँगा; पर एक ही क्षण में उसके हृदय में कम्पन होने लगा। कभी इस करवट

लेटता, कभी उस करवट, पर जाड़ा किसी पिशाच की भाँति उसकी छाती को दबाये हुए था।

जब किसी तरह न रहा गया, उसने जबरा को धीरे से उठाया और उसके सिर को थपथपाकर उसे अपनी गोद में सुला लिया। कुत्ते की देह से जाने कैसी दुर्गंध आ रही थी, पर वह उसे अपनी गोद में चिपटाये हुए ऐसे सुख का अनुभव कर रहा था, जो इधर महीनों से उसे न मिला था। जबरा शायद समझ रहा था कि स्वर्ग यहीं है, और हल्कू की पवित्र आत्मा में तो उस कुत्ते के प्रति घृणा की गन्ध तक न थी। अपने किसी अभिन्न मित्र या भाई को भी वह इतनी ही तत्परता से गले लगाता। वह अपनी दीनता से आहत न था, जिसने आज उसे इस दशा को पहुँचा दिया। नहीं, इस अनोखी मैत्री ने जैसे उसकी आत्मा के सब द्वार खोल दिये थे और उनका एक-एक अणु प्रकाश से चमक रहा था।

सहसा जबरा ने किसी जानवर की आहट पायी। इस विशेष आत्मीयता ने उसमे एक नयी स्फूर्ति पैदा कर दी थी, जो हवा के ठण्डे झोकों को तुच्छ समझती थी। वह झपटकर उठा और छपरी से बाहर आकर भौंकने लगा। हल्कू ने उसे कई बार चुमकारकर बुलाया; पर वह उसके पास न आया। हार में चारों तरफ़ दौड़-दौड़कर भूँकता रहा। एक क्षण के लिए आ भी जाता, तो तुरन्त ही फिर दौड़ता। कर्त्तव्य उसके हृदय में अरमान की भाँति उछल रहा था।

## तीन

एक घण्टा और गुज़र गया। रात ने शीत को हवा से धधकाना शुरू किया। हल्कू उठ बैठा और दोनों घुटनों को छाती से मिलाकर सिर को उसमें छिपा लिया, फिर भी ठण्ड कम न हुई ; ऐसा जान पड़ता था, सारा रक्त जम गया है, धमनियों में रक्त की जगह हिम बह रही है। उसने झुककर आकाश की ओर देखा, अभी कितनी रात बाक़ी है ! सप्तर्षि अभी आकाश में आधे भी नहीं चढ़े। ऊपर आ जायेंगे तब कहीं सबेरा होगा। अभी पहर से ऊपर रात है।

हल्कू के खेत से कोई एक गोली के टप्पे पर आमों का एक बाग़ था। पतझड़ शुरू हो गयी थी। बाग़ मे पत्तियों का ढेर लगा हुआ था। हल्कू ने सोचा, चलकर पत्तियाँ बटोरूँ और उन्हें जलाकर खूब तापूँ। रात को कोई मुझे पत्तियाँ बटोरते देखे तो समझे, कोई भूत है। कौन जाने, कोई जानवर ही छिपा बैठा हो, मगर अब तो बैठे नहीं रहा जाता।

उसने पास के अरहर के खेत में जाकर कई पौधे उखाड़ लिये और उनका एक झाडू बनाकर हाथ में सुलगाता हुआ उपला लिये बगीचे की तरफ़ चला। जबरा ने उसे आते देखा, पास आया और दुम हिलाने लगा।

हल्कू ने कहा—अब तो नहीं रहा जाता जबरू ! चलो बगीचे में पत्तियाँ बटोरकर

तापें। टाँटे हो जाँयेंगे, फिर आकर सोयेंगे। अभी तो बहुत रात है।

जबरा ने कूँ-कूँ करके सहमति प्रकट की और आगे बगीचे की ओर चला।

बगीचे में खूब अँधेरा छाया हुआ था और अन्धकार में निर्दय पवन पत्तियों को कुचलता हुआ चला जाता था। वृक्षों से ओस की बूँदें टपटप नीचे टपक रही थीं।

एकाएक एक झोंका मेहँदी के फूलों की खुशबू लिये हुए आया।

हल्कू ने कहा–कैसी अच्छी महक आयी जबरू! तुम्हारी नाक में भी कुछ सुगन्ध आ रही है।

जबरा को कहीं ज़मीन पर एक हड्डी पड़ी मिल गयी थी। उसे चिंचोड़ रहा था।

हल्कू ने आग ज़मीन पर रख दी और पत्तियाँ बटोरने लगा। ज़रा देर में पत्तियों का ढेर लग गया। हाथ ठिठुरे जाते थे। नंगे पाँव गले जाते थे। और वह पत्तियों का पहाड़ खड़ा कर रहा था। इसी अलाव में वह ठण्ड को जलाकर भस्म कर देगा।

थोड़ी देर में अलाव जल उठा। उसकी लौ ऊपरवाले वृक्ष की पत्तियों को छू-छूकर भागने लगी। उस अस्थिर प्रकाश में बगीचे के विशाल वृक्ष ऐसे मालूम होते थे, मानो उस अथाह अन्धकार को अपने सिरों पर सँभाले हुए हों। अन्धकार के उस अनन्त सागर में यह प्रकाश एक नौका के समान हिलता, मचलता हुआ जान पड़ता था।

हल्कू अलाव के सामने बैठा आग ताप रहा था। एक क्षण में उसने दोहर उतारकर बगल में दबा ली, दोनों पाँव फैला दिये, मानो ठण्ड को ललकार रहा हो, 'तेरे जी में आये सो कर। ठण्ड की असीम शक्ति पर विजय पाकर वह विजय-गर्व को हृदय में छिपा न सकता था।

उसने जबरा से कहा–क्यों जब्बर, अब ठण्ड नहीं लग रही है ?

जब्बर ने कूँ-कूँ करके मानो कहा–अब क्या ठण्ड लगती ही रहेगी ?

पहले से यह उपाय न सूझा, नही इतनी ठड क्यो खाते।

जब्बर ने पूँछ हिलायी।

अच्छा आओ, इस अलाव को कूदकर पार करें। देखें, कौन निकल जाता है। अगर जल गये बचा तो मैं दवा न करूँगा।

जब्बर ने उस अग्नि-राशि की ओर कातर नेत्रो से देखा !

मुन्नी से कल न कह देना, नही लड़ाई करेगी।

यह कहता हुआ वह उछला और उस अलाव के ऊपर से साफ निकल गया। पैरों में जरा लपट लगी; पर वह कोई बात न थी। जबरा आग के गिर्द घूमकर उसके पास आ खड़ा हुआ।

हल्कू ने कहा–चलो-चलो, इसकी सही नहीं ! ऊपर से कूद कर आओ। वह फिर कूदा और अलाव के इरा पार आ गया !

## चार

पत्तियाँ जल चुकी थीं। बगीचे में फिर अँधेरा छाया था। राख के नीचे कुछ-कुछ आग बाक़ी थी, जो हवा का झोंका आ जाने पर ज़रा जाग उठती थी; पर एक क्षण में फिर आँखें बन्द कर लेती थी।

हल्कू ने फिर चादर ओढ़ ली और गर्म राख के पास बैठा हुआ एक गीत गुनगुनाने लगा। उसके बदन में गर्मी आ गयी थी; पर ज्यों-ज्यों शीत बढ़ती जाती थी, उसे आलस्य दबाये लेता था।

जबरा ज़ोर से भूँककर खेत की ओर भागा। हल्कू को ऐसा मालूम हुआ कि जानवरों का एक झुण्ड उसके खेत में आया है। शायद नीलगायों का झुण्ड था। उनके कूदने-दौड़ने की आवाज़ें साफ़ कान में आ रही थीं। फिर ऐसा मालूम हुआ कि खेत में चर रही हैं। उनके चबाने की आवाज़ चर-चर सुनाई देने लगी।

उसने दिल में कहा—नहीं, जबरा के होते कोई जानवर खेत में नहीं आ सकता। नोच ही डाले। मुझे भ्रम हो रहा है। कहाँ ! अब तो कुछ नहीं सुनाई देता। मुझे भी कैसा धोखा हुआ !

उसने ज़ोर से आवाज़ लगायी—जबरा भूँकता रहा। उसके पास न आया।

फिर खेत के चरे जाने की आहट मिली। अब वह अपने को धोखा न दे सका। उसे अपनी जगह से हिलना ज़हर लग रहा था। कैसा दमदाया हुआ बैठा था। इस जाड़े-पाले में खेत में जाना, जानवरों के पीछे दौड़ना असह्य जान पड़ा। वह अपनी जगह से न हिला।

उसने ज़ोर से आवाज़ लगायी—हिलो! हिलो! हिलो !!!

जबरा फिर भूँक उठा। जानवर खेत चर रहे थे। फसल तैयार है। कैसी अच्छी खेती थी; पर ये दुष्ट जानवर उसका सर्वनाश किये डालते हैं !

हल्कू पक्का इरादा करके उठा और दो-तीन क़दम चला; पर एकाएक हवा का ऐसा ठण्डा, चुभनेवाला, बिच्छू के डंक का-सा झोंका लगा कि वह फिर बुझते हुए अलाव के पास आ बैठा और राख को कुरेदकर अपनी ठण्डी देह को गर्माने लगा।

जबरा अपना गला फाड़े डालता था, नीलगायें खेत का सफाया किये डालती थीं और हल्कू गर्म राख के पास शान्त बैठा हुआ था। अकर्मण्यता ने रस्सियों की भाँति उसे चारों तरफ़ से जकड़ रखा था।

उसी राख के पास गर्म ज़मीन पर वह चादर ओढ़कर सो गया।

सबेरे जब उसकी नींद खुली, तब चारों तरफ़ धूप फैल गयी थी और मुन्नी कह रही थी—क्या आज सोते ही रहोगे ? तुम यहाँ आकर रम गये और उधर सारा खेत चौपट हो गया।

हल्कू ने उठकर कहा—क्या तू खेत से होकर आ रही है ?

मुन्नी बोली—'हाँऐ सारे खेत का सत्यानाश हो गया। भला, ऐसा भी कोई

सोता है। तुम्हारे यहाँ मँड़ैया डालने से क्या हुआ ?

हल्कू ने बहाना किया—मैं मरते-मरते बचा, तुझे अपने खेत की पड़ी है। पेट में ऐसा दरद हुआ, ऐसा दरद कि मैं ही जानता हूँ !

दोनों फिर खेत के डाँड़ पर आये। देखा, सारा खेत रौंदा पड़ा हुआ है और जबरा मँड़ैया के नीचे चित लेटा है, मानो प्राण ही न हों।

दोनों खेत की दशा देख रहे थे। मुन्नी के मुख पर उदासी छायी थी, पर हल्कू प्रसन्न था।

मुन्नी ने चिन्तित होकर कहा—अब मजूरी करके मालगुजारी भरनी पड़ेगी।

हल्कू ने प्रसन्न मुख से कहा—रात को ठण्ड में यहाँ सोना तो न पड़ेगा।

(हिन्दी में : 'माधुरी' मई, १६३० में प्रकाशित;
उर्दू में : 'प्रेम चालीसी' -२, १६३० में संकलित)

# सद्गति

## एक

दुखी चमार द्वार पर झाड़ू लगा रहा था और उसकी पत्नी झुरिया घर को गोबर से लीप रही थी। दोनों अपने-अपने काम से फ़ुर्सत पा चुके थे, तो चमारिन ने कहा—तो जाके पण्डित बाबा से कह आओ न। ऐसा न हो कहीं चले जायँ।

दुखी—हाँ जाता हूं, लेकिन यह तो सोच, बैठेंगे किस चीज पर ?

झुरिया—कहीं से खटिया न मिल जायगी ? ठकुराने से माँग लाना।

दुखी—तू तो कभी-कभी ऐसी बात कह देती है कि देह जल जाती है। ठकुरानेवाले मुझे खटिया देंगे ! आग तक तो घर से निकलती नहीं, खटिया देंगे ! कैथाने में जाकर एक लोटा पानी माँगू तो न मिले। भला खटिया कौन देगा ! हमारे उपले, सेंठे, भूसा, लकडी थोड़े ही हैं कि जो चाहे उठा ले जाय। ले अपनी खटोली धोकर रख दे। गरमी के तो दिन हैं। उनके आते-आते सूख जायगी।

झुरिया—वह हमारी खटोली पर बैठेंगे नहीं। देखते नहीं कितने नेम धरम से रहते हैं।

दुखी ने ज़रा चिन्तित होकर कहा—हाँ, यह बात तो है। महुए के पत्ते तोड़कर एक पत्तल बना लूँ तो ठीक हो जाय। पत्तल मे बड़े-बड़े आदमी खाते हैं। वह पवित्तर है। ला तो डण्डा, पत्ते तोड़ लूँ।

झुरिया—पत्तल मैं बना लूँगी, तुम जाओ। लेकिन हाँ, उन्हें सीधा भी तो देना होगा। अपनी थाली में रख दूँ ?

दुखी—कहीं ऐसा गजब न करना, नहीं तो सीधा भी जाय और थाली भी फूटे ! बाबा थाली उठाकर पटक देंगे। उनको बड़ी जल्दी क्रोध चढ़ आता है। क्रोध में पण्डिताइन तक को छोड़ते नहीं, लड़के को ऐसा पीटा कि आज तक टूटा हाथ लिये फिरता है। पत्तल मे सीधा भी देना, हाँ। मुदा तू छूना मत। झूरी गोंड़ की लड़की को लेकर साह की दुकान से सब चीज़ें ले आना। सीधा भरपूर हो। सेर भर आटा, आध सेर चावल, पाव भर दाल, आध पाव घी, नोन, हल्दी और पत्तल में एक किनारे चार आने पैसे रख देना। गोंड़ की लड़की न मिले तो भुर्जिन के हाथ-पैर जोड़कर ले जाना। तू कुछ मत छूना, नहीं गजब हो जायगा।

इन बातों की ताकीद करके दुखी ने लकड़ी उठायी और घास का एक बड़ा-सा गट्ठा लेकर पण्डितजी से अर्ज करने चला। ख़ाली हाथ बाबाजी की सेवा में कैसे जाता। नजराने के लिए उसके पास घास के सिवाय और क्या था। उसे ख़ाली देखकर तो बाबा दूर ही से दुत्कारते।

## दो

पं. घासीराम ईश्वर के परम भक्त थे। नींद खुलते ही ईशोपासना में लग जाते। मुँह-हाथ धोते आठ बजते, तब असली पूजा शुरू होती, जिसका पहला भाग भंग की तैयारी थी। उसके बाद आध घण्टे तक चन्दन रगड़ते, फिर आईने के सामने एक तिनके से माथे पर तिलक लगाते। चन्दन की दो रेखाओं के बीच में लाल रोरी की बिन्दी होती थी। फिर छाती पर, बाहों पर चन्दन की गोल-गोल मुद्रिकाएँ बनाते। फिर ठाकुरजी की मूर्ति निकालकर उसे नहलाते, चन्दन लगाते, फूल चढ़ाते, आरती करते, घण्टी बजाते। दस बजते-बजते वह पूजन से उठते और भंग छानकर बाहर आते। तब तक दो-चार जजमान द्वार पर आ जाते! ईशोपसन का तत्काल फल मिल जाता। वही उनकी खेती थी।

आज वह पूजन-गृह से निकले, तो देखा दुखी चमार घास का एक गट्ठा लिये बैठा है। दुखी उन्हें देखते ही उठ खड़ा हुआ और उन्हें साष्टांग दण्डवत् करके हाथ बाँधकर खड़ा हो गया। यह तेजस्वी मूर्ति देखकर उसका हृदय श्रद्धा से परिपूर्ण हो गया! कितनी दिव्य मूर्ति थी। छोटा-सा गोल-मटोल आदमी, चिकना सिर, फूले गाल, ब्रह्मतेज से प्रदीप्त आँखें। रोरी और चन्दन देवताओं की प्रतिभा प्रदान कर रही थी। दुखी को देखकर श्रीमुख से बोले—आज कैसे चला रे दुखिया?

दुखी ने सिर झुकाकर कहा—बिटिया की सगाई कर रहा हूँ महाराज। कुछ साइत-सगुन विचारना है। कब मर्जी होगी?

घासी—आज मुझे छुट्टी नहीं। हाँ, साँझ तक आ जाऊँगा।

दुखी—नहीं महाराज, जल्दी मर्जी हो जाय। सब सामान ठीक कर आया हूँ। यह घास कहाँ रख दूँ?

घासी—इस गाय के सामने डाल दे और जरा झाडू लेकर द्वार तो साफ़ कर दे। यह बैठक भी कई दिन से लीपी नहीं गयी। उसे भी गोबर से लीप दे। तब तक मैं भोजन कर लूँ। फिर आराम करके चलूँगा। हाँ, यह लकड़ी भी चीर देना। खलिहान मे चार खाँची भूसा पड़ा है। उसे भी उठा लाना और भुसौली में रख देना।

दुखी फौरन हुक्म की तामील करने लगा। द्वार पर झाडू लगायी, बैठक को गोबर से लीपा। तब बारह बज गये। पण्डितजी भोजन करने चले गये। दुखी ने सुबह से कुछ नहीं खाया था। उसे भी जोर की भूख लगी; पर वहाँ खाने का क्या धरा था। घर यहाँ से मील भर था। वहाँ खाने चला जाय, तो पण्डितजी बिगड़ जायँ। बेचारे ने भूख दबायी और लकड़ी फाड़ने लगा। लकड़ी की मोटी-सी गाँठ थी; जिस

पर पहले कितने ही भक्तों ने अपना ज़ोर आजमा लिया था। वह उसी दम-खम के साथ लोहे से लोहा लेने के लिए तैयार थी। दुखी घास छीलकर बाज़ार ले जाता था। लकड़ी चीरने का उसे अभ्यास न था। घास उसके खुरपे के सामने सिर झुका देती थी। यहाँ कस-कसकर कुल्हाड़ी का भरपूर हाथ लगाता; पर उस गाँठ पर निशान तक न पड़ता था। कुल्हाड़ी उचट जाती। पसीने में तर था, हाँफता था, थककर बैठ जाता था, फिर उठता था। हाथ उठाये न उठते थे, पाँव काँप रहे थे, कमर न सीधी होती थी, आँखों तले अँधेरा हो रहा था, सिर में चक्कर आ रहे थे, तितलियाँ उड़ रही थीं, फिर भी अपना काम किये जाता था। अगर एक चिलम तम्बाकू पीने को मिल जाती, तो शायद कुछ ताकत आती। उसने सोचा, यहाँ चिलम और तम्बाकू कहाँ मिलेगी। ब्राह्मणों का पूरा है। ब्राह्मण लोग हम नीच जातों की तरह तम्बाकू थोड़े ही पीते हैं। सहसा उसे याद आया कि गाँव में एक गोंड भी रहता है। उसके यहाँ ज़रूर चिलम-तमाखू होगी। तुरन्त उसके घर दौड़ा। ख़ैर मेहनत सफल हुई। उसने तमाखू भी दी और चिलम भी दी; पर आग वहाँ न थी। दुखी ने कहा— आग की चिन्ता न करो भाई। मैं जाता हूँ, पण्डितजी के घर से आग माँग लूँगा। वहाँ तो अभी रसोई बन रही थी।

यह कहता हुआ वह दोनों चीज़े लेकर चला आया और पण्डितजी के घर में बरौठे के द्वार पर खड़ा होकर बोला—मालिक, रचिके आग मिल जाय, तो चिलम पी लें।

पण्डितजी भोजन कर रहे थे। पण्डिताइन ने पूछा—यह कौन आदमी आग माँग रहा है ?

पण्डित—अरे वही ससुरा दुखिया चमार है। कहा है थोड़ी-सी लकड़ी चीर दे। आग तो है, दे दो।

पण्डिताइन ने भवें चढ़ाकर कहा—तुम्हें तो जैसे पोथी-पत्रे के फेर में धरम-करम किसी बात की सुधि ही नहीं रही। चमार हो, धोबी हो, पासी हो, मुँह उठाये घर में चला आये। हिन्दू का घर न हुआ, कोई सराय हुई। कह दो दाढ़ीजार से चला जाय, नहीं तो इस लुआठे से मुँह झुलस दूँगी। आग माँगने चले हैं।

पण्डितजी ने उन्हें समझाकर कहा—भीतर आ गया, तो क्या हुआ। तुम्हारी कोई चीज़ तो नहीं छुई। धरती पवित्र है। ज़रा-सी आग दे क्यो नहीं देती, काम तो हमारा ही कर रहा है। कोई लोनिया यही लकड़ी फाड़ता, तो कम-से-कम चार आने लेता।

पण्डिताइन ने गरज कर कहा—वह घर में आया क्यों !

पण्डित ने हारकर कहा—ससुरे का अभाग था और क्या !

पण्डिताइन—अच्छा, इस बख़्त तो आग दिये देती हूँ, लेकिन फिर जो इस तरह घर में आयेगा, तो उसका मुँह ही जला दूँगी।

दुखी के कानों में इन बातों की भनक पड़ रही थी। पछता रहा था, नाहक

आया। सच तो कहती हैं। पण्डित के घर में चमार कैसे चला आये। बड़े पवित्तर होते हैं ये लोग तभी तो संसार पूजता है, तभी तो इतना मान है। भर-चमार थोड़े ही हैं। इसी गाँव में बूढ़ा हो गया; मगर मुझे इतनी अक़ल भी न आयी।

इसलिए जब पण्डिताइन आग लेकर निकलीं तो वह मानो स्वयं का वरदान पा गया। दोनों हाथ जोड़कर ज़मीन पर माथा टेकता हुआ बोला–पड़ाइन माता, मुझसे बड़ी भूल हुई है कि घर में चला आया। चमार की अकल ही तो ठहरी। इतने मूरख न होते, तो लात क्यों खाते ? पण्डिताइन चिमटे से पकड़कर आग लायी थीं। पाँच हाथ की दूरी से घूँघट की आड़ से दुखी की तरफ़ आग फेंकी। आग की बड़ी-सी चिनगारी दुखी के सिर पर पड़ गयी। जल्दी से पीछे हटकर सिर के झोटे देने लगा। उसके मन ने कहा–यह एक पवित्तर ब्राह्मण के घर को अपवित्तर करने का फल है। भगवान ने कितनी जल्दी फल दे दिया। इसी से तो संसार पण्डितों से डरता है। और सबके रुपये मारे जाते हैं ब्राह्मण के रुपये भला कोई मार तो ले ! घर भर का सत्यानाश हो जायं, पाँव गल-गलकर गिरने लगें।

बाहर आकर उसने चिलम पी और फिर कुल्हाडी लेकर जुट गया। खट-खट की आवाज़ें आने लगीं।

उस पर आग पड़ गयी तो पण्डिताइन को उस पर कुछ दया आ गयी।

पण्डितजी भोजन करके उठे, तो बोलीं–इस चमारवा को भी कुछ खाने को दे दो, बेचारा कब से काम कर रहा है। भूखा होगा।

पण्डितजी ने इस प्रस्ताव को व्यावहारिक क्षेत्र से दूर समझकर पूछा–रोटियाँ है ?

पण्डिताइन–दो चार बच जायेगी।

पण्डित–दो-चार रोटियों में क्या होगा ? चमार है, कम-से-कम सेर भर चढ़ा जाएगा।

पण्डिताइन कानों पर हाथ रखकर बोली–अरे बाप रे ! सेर भर ! तो फिर रहने दो।

पण्डितजी ने अब शेर बनकर कहा–कुछ भूसी-चोकर हो तो आटे में मिलाकर दो टो लिट्टी ठोंक दो। साले का पेट भर जाएगा। पतली रोटियों से इन नीचों का पेट नहीं भरता। इन्हें तो जुआर का लिट्टा चाहिए।

पण्डिताइन ने कहा–अब जाने भी दो, धूप में कौन मरे।

## तीन

दुखी ने चिलम पीकर फिर कुल्हाड़ी सँभाली। दम लेने से ज़रा हाथों में ताक़त आ गयी थी। कोई आध घण्टा तक फिर कुल्हाडी चलाता रहा। फिर बेदम होकर वहीं सिर पकड़ के बैठ गया।

इतने में वही गोंड़ आ गया। बोला—क्यों जान देते हो बूढ़े दादा, तुम्हारे फाड़े यह गाँठ न फटेगी। नाहक हलाकान होते हो।

दुखी ने माथे का पसीना पोंछकर कहा—अभी गाड़ी भर भूसा ढोना है भाई !

गोंड़—कुछ खाने को मिला कि काम ही कराना जानते हैं। जाके माँगते क्यों नहीं ?

दुखी—कैसी बात करते हो चिखुरी, ब्राह्मण की रोटी हमको पचेगी !

गोंड़—पचने को पच जाएगी, पहले मिले तो। मूँछों पर ताव देकर भोजन किया और आराम से सोये, तुम्हें लकड़ी फाड़ने का हुक्म लगा दिया। जमींदार भी कुछ खाने को देता है। हाकिम भी बेगार लेता है, तो थोड़ी-बहुत मजूरी देता है। यह उनसे भी बढ़ गये, उस पर धर्मात्मा बने हैं।

दुखी—धीरे-धीरे बोलो भाई, कहीं सुन लें तो आफत आ जाए।

यह कहकर दुखी फिर सँभल पड़ा और कुल्हाड़ी की चोट मारने लगा। चिखुरी को उस पर दया आई। आकर कुल्हाड़ी उसके हाथ से छीन ली और कोई आध घण्टा खूब कस-कस कुल्हाडी चलायी; पर गाँठ में एक दरार भी न पड़ी। तब उसने कुल्हाड़ी फेंक दी और यह कहकर चला गया—तुम्हारे फाड़े यह न फटेगी, जान भले निकल जाये।

दुखी सोचने लगा, बाबा ने यह गाँठ कहाँ रख छोड़ी थी कि फाड़े नहीं फटती। कहीं दरार तक तो नहीं पड़ती। मैं कब तक इसे चीरता रहूँगा। अभी घर पर सो काम पड़े हैं। कार-परोजन का घर हैं, एक-न-एक चीज़ घटी ही रहती है; पर इन्हें इसकी क्या चिन्ता ! चलूँ जब तक भूसा ही उठा लाऊँ। कह दूँगा, बाबा, आज तो लकड़ी नहीं फटी, कल आकर फाड़ दूँगा।

उसने झौवा उठाया और भूसा ढोने लगा। खलिहान यहाँ से दो फरलाग से कम न था। अगर झौवा खूब भर-भरकर लाता तो काम जल्द खत्म हो जाता; फिर झौवे को उठाता कौन। अकेले भरा हुआ झौवा उससे न उठ सकता था। इसलिए थोड़ा-थोड़ा लाता था। चार बजे कहीं भूसा ख़त्म हुआ। पण्डितजी की नींद भी खुली। मुँह-हाथ धोया, पान खाया और बाहर निकले। देखा, तो दुखी झौवा सिर पर रखे सो रहा है ! ज़ोर से बोले—अरे, दुखिया ! तू सो रहा है ? लकड़ी तो अभी ज्यों की त्यों पड़ी हुई है। इतनी देर तू करता क्या रहा है ? मुट्ठी भर भूसा ढोने में सञ्झा कर दी ! उस पर सो रहा है। उठा ले कुल्हाड़ी और लकड़ी फाड़ डाल। तुझसे जरा-सी लकड़ी नहीं फटती। फिर साइत भी वैसी ही निकलेगी, मुझे दोष मत देना ! इसी से कहा है कि नीच के घर में खाने को हुआ, उसकी आँख बदली।

दुखी ने फिर कुल्हाड़ी उठायी। जो बातें पहले से सोच रखी थीं, वह सब भूल गया। पेट पीठ में धँसा जाता था; आज सबेरे जलपान तक न किया था। अवकाश ही न मिला। उठना भी पहाड़ मालूम होता था। जी डूबा जाता था। दिल को समझाकर

उठा। पण्डित हैं, कहीं साइत ठीक न विचारें, तो फिर सत्यानाश ही हो जाय। जभी तो संसार में इतना मान है। साइत ही का तो सब खेल है। जिसे चाहे बिगाड़ दें। पण्डितजी गाँठ के पास आकर खड़े हो गये और बढ़ावा देने लगे—हाँ, मार कसके, और मार—कसके मार—अबे जोर से मार—तेरे हाथ में तो जैसे दम ही नहीं—लगा कसके, खड़ा सोचने क्या लगता है—हाँ—बस फटा ही चाहती है ! दे उसी दरार में !

दुखी अपने होश में न था। न-जाने-कौन-सी गुप्तशक्ति उसके हाथों को चला रही थी। वह थकान, भूख, कमजोरी सब मानो भाग गयी। उसे अपने बाहुबल पर स्वयं आश्चर्य हो रहा था। एक-एक चोट वज्र की तरह पड़ती थी। आध घण्टा तक वह इसी उन्माद की दशा में हाथ चलाता रहा, यहाँ तक कि लकड़ी बीच से फट गयी—और दुखी के हाथ से कुल्हाड़ी छूटकर गिर पड़ी। इसके साथ वह भी चक्कर खाकर गिर पड़ा। भूखा, प्यासा, थका हुआ शरीर जवाब दे गया।

पण्डितजी ने पुकारा—उठके दो-चार हाथ और लगा दे। पतली-पतली चैलियाँ हो जायँ। दुखी न उठा। पण्डितजी ने अब उसे दिक करना उचित न समझा। भीतर जाकर बूटी छानी, शौच गये, स्नान किया और पण्डिताई बाना पहनकर बाहर निकले ! दुखी अभी तक वहीं पड़ा हुआ था। जोर से पुकारा—'अरे क्या पड़े ही रहोगे दुखी, चलो तुम्हारे ही घर चल रहा हूँ। सब सामान ठीक-ठीक है न ? दुखी फिर भी न उठा।

अब पण्डितजी को कुछ शका हुई। पास जाकर देखा, तो दुखी अकड़ा पड़ा हुआ था। बदहवास होकर भागे और पण्डिताइन से बोले—दुखिया तो जैसे मर गया।

पण्डिताइन हकबकाकर बोलीं—वह तो अभी लकड़ी चीर रहा था न ?

पण्डित—हाँ लकड़ी चीरते-चीरते मर गया। अब क्या होगा ?

पण्डिताइन ने शान्त होकर कहा—होगा क्या, चमरौने में कहला भेजो, मुर्दा उठा ले जाएँ।

एक क्षण में गाँव भर में ख़बर हो गयी। पूरे मे ब्राह्मनो की ही बस्ती थी। केवल एक घर गोंड का था। लोगों ने इधर का रास्ता छोड़ दिया। कुएँ का रास्ता उधर ही से था, पानी कैसे भरा जाय ! चमार की लाश के पास से होकर पानी भरने कौन जाय। एक बुढ़िया ने पण्डितजी से कहा—अब मुर्दा फेंकवाते क्यों नहीं ? कोई गाँव में पानी पीयेगा या नहीं।

इधर गोंड़ ने चमरौने में जाकर सबसे कह दिया—'खबरदार, मुर्दा उठाने मत जाना। अभी पुलिस की तहकीकात होगी। दिल्लगी है कि एक ग़रीब की जान ले ली। पण्डितजी होंगे, तो अपने घर के होंगे। लाश उठाओगे तो तुम भी पकड़े जाओगे।'

इसके बाद ही पण्डितजी पहुँचे; पर चमरौने का कोई आदमी लाश उठा लाने को तैयार न हुआ, हाँ दुखी की स्त्री और कन्या दोनों हाय-हाय करती वहाँ चलीं और पण्डितजी के द्वार पर आकर सिर पीट-पीटकर रोने लगीं। उनके साथ दस-पाँच और चमारिनें थीं। कोई रोती थी, कोई समझाती थी, पर चमार एक भी न था।

पण्डितजी ने चमारों को बहुत धमकाया, समझाया, मिन्नत की; पर चमारों के दिल पर पुलिस का रोब छाया हुआ था, एक भी न मिनका। आख़िर निराश होकर लौट आये।

आधी रात तक रोना-पीटना जारी रहा। देवताओं का सोना मुश्किल हो गया। पर लाश उठाने कोई चमार न आया और ब्राह्मण चमार की लाश कैसे उठाते! भला ऐसा किसी शास्त्र-पुराण में लिखा है? कहीं कोई दिखा दे।

पण्डिताइन ने झुँझलाकर कहा—'इन डाइनों ने तो खोपड़ी चाट डाली। सभों का गला भी नहीं पकता।'

पण्डित ने कहा—'रोने दो चुडैलों को, कब तक रोयेंगी। जीता था, तो कोई बात न पूछता था। मर गया, तो कोलाहल मचाने के लिए सब की सब आ पहुँची।'

पण्डिताइन—चमार का रोना मनहूस है।

पण्डित—हाँ, बहुत मनहूस।

पण्डिताइन—अभी से दुर्गन्ध उठने लगी।

पण्डित—चमार था ससुरा कि नहीं। साध-असाध किसी का विचार है इन सबों को।

पण्डिताइन—इन सबों को घिन भी नहीं लगती।

पण्डित—भ्रष्ट हैं सब।

रात तो किसी तरह कटी; मगर सबेरे भी कोई चमार न आया! चमारिनें भी रो-पीटकर चली गयीं। दुर्गन्ध कुछ-कुछ फैलने लगी।

पण्डितजी ने रस्सी निकाली। उसका फन्दा बनाकर मुरदे के पैर में डाला और फन्दे को खींचकर कस दिया। अभी कुछ-कुछ धुँधलका था। पंडितजी ने रस्सी पकड़कर लाश को घसीटना शुरू किया और गाँव के बाहर घसीट ले गये। वहाँ आकर तुरन्त स्नान किया, दुर्गा-पाठ पढ़ा और घर में गंगाजल छिड़का।

उधर दुखी की लाश को खेत में गीदड़ और गिद्ध, कुत्ते और कौए नोच रहे थे। यही जीवन-पर्यन्त की भक्ति, सेवा और निष्ठा का पुरस्कार था।

**(हिन्दी में : 'विशाल भारत', अक्टूबर, १९३१ में प्रकाशित;**
**उर्दू में : 'आखिरी तोहफ़ा', मार्च १९३४ में प्रकाशित)**

# दो बैलों की कथा

## एक

जानवरों में गधा सबसे ज़्यादा बुद्धिहीन समझा जाता है, हम जब किसी आदमी को पल्ले दरजे का बेवकूफ़ कहना चाहते हैं, तो उसे गधा कहते हैं। गधा सचमुच बेवकूफ़ है, या उसके सीधेपन, उसकी निरापद सहिष्णुता ने उसे यह पदवी दे दी है, इसका निश्चय नहीं किया जा सकता। गायें सींग मारती हैं, ब्यायी हुई गाय तो अनायास ही सिंहनी का रूप धारण कर लेती है। कुत्ता भी बहुत गरीब जानवर है, लेकिन कभी-कभी उसे भी क्रोध आ ही जाता है; किन्तु गधे को कभी क्रोध करते नहीं सुना, न देखा। जितना चाहे ग़रीब को मारो, चाहे जैसी ख़राब, सड़ी हुई घास सामने डाल दो, उसके चेहरे पर कभी असन्तोष की छाया भी न दिखाई देगी। वैशाख में चाहे एकाध बार कुलेल कर लेता हो ; पर हमने तो उसे कभी खुश होते नहीं देखा। उसके चेहरे पर एक स्थायी विषाद स्थायी रूप से छाया रहता है। सुख-दुःख, हानि-लाभ, किसी भी दशा में उसे बदलते नहीं देखा। ऋषियों-मुनियों के जितने गुण हैं, वे सभी उसमें पराकाष्ठा को पहुँच गये हैं; पर आदमी उसे बेवकूफ़ कहता है। सद्‌गुणों का इतना अनादर कहीं न देखा। कदाचित् सीधापन संसार के लिए उपयुक्त नहीं है। देखिए न, भारतवासियों की अफ्रीका में क्यों दुर्दशा हो रही है ? क्यों अमरीका में उन्हें घुसने नहीं दिया जाता ? बेचारे शराब नहीं पीते, चार पैसे कुसमय के लिए बचाकर रखते हैं, जी तोड़कर काम करते हैं, किसी से लड़ाई-झगड़ा नहीं करते, चार बातें सुनकर ग़म खा जाते हैं फिर भी बदनाम हैं। कहा जाता है, वे जीवन के आदर्श को नीचा करते हैं। अगर वे भी ईंट का जवाब पत्थर से देना सीख जाते, तो शायद सभ्य कहलाने लगते। जापान की मिसाल सामने है। एक ही विजय ने उसे संसार की सभ्य जातियों में गण्य बना दिया।

लेकिन गधे का एक छोटा भाई और भी है, जो उससे कम ही गधा है, और वह है 'बैल'। जिस अर्थ में हम गधा का प्रयोग करते हैं, कुछ उसी से मिलते-जुलते अर्थ में 'बछिया के ताऊ' का भी प्रयोग करते हैं। कुछ लोग बैल को शायद बेवकूफ़ों में सर्वश्रेष्ठ कहेंगे; मगर हमारा विचार ऐसा नहीं है। बैल कभी-कभी मारता भी है, कभी-कभी अड़ियल बैल भी देखने में आता है। और भी कई रीतियों से अपना

असन्तोष प्रकट कर देता है; अतएव उसका स्थान गधे से नीचा है।

झूरी काछी के दोनो बैलो के नाम थे हीरा और मोती। दोनो पछाई जाति के थ—देखने मे सुन्दर, काम मे चौकस, डील मे ऊँचे। बहुत दिनो से साथ रहते-रहते दोनों मे भाईचारा हो गया था। दोनो आमने-सामने या आस-पास बैठे हुए एक दूसरे से मूक-भाषा मे विचार-विनिमय करते थे। एक दूसरे के मन की बात कैसे समझ जाता था, हम नही कह सकते। अवश्य ही उनमे कोई ऐसी गुप्त शक्ति थी, जिसमे जीवो मे श्रेष्ठता का दावा करनेवाला मनुष्य वचित है। दोनो एक-दूसरे को चाटकर और सूँघकर अपना प्रेम प्रकट करते कभी-कभी दोनो सींग भी मिला लिया करते थे—विग्रह के नाते से नही, केवल विनोद के भाव से, आतमीयता के भाव से जैसे दोनो मे घनिष्ठता होते ही धौल-धप्पा होने लगता है। इसके बिना दोस्ती कुछ फुसफुसी, कुछ हल्की-सी रहती है, जिस पर ज्यादा विश्वास नही किया जा सकता। जिस वक्त ये दोनो बैल हल या गाडी मे जोत दिये जाते और गरदन हिला-हिलाकर चलते उस वक्त हर एक की यही चेष्टा होती थी कि ज्यादा-से-ज्यादा बोझ मेरी ही गरदन पर रहे। दिन-भर के बाद दोपहर या सन्ध्या को दोनो खुलते, तो एक-दूसरे का चाट-चूटकर अपनी थकान मिटा लेते। नॉद मे खली भूसा पड जाने के बाद दोनो साथ उठने, साथ नॉद मे मुँह डालते ओर साथ ही बैठते थे। एक मुँह हटा लेता तो दूसरा भी हटा लेता था।

सयोग की बात है, झूरी ने एक बार गोईं को ससुराल भेज दिया। बैलो को क्या मालूम वे क्यो भेजे जा रहे हैं। समझे, मालिक ने हमे बेच दिया। अपना या बेचा जाना उन्हे अच्छा लगा या बुरा, कौन जाने पर झूरी के साले गया को घर तक गोईं ले जाने मे दॉतो पसीना आ गया। पीछे से हॉकता तो दोनो दाये-बाये भागते, पगहिया पकडकर आगे से खीचता तो दोनो पीछे को जोर लगाते। मारता तो दोनो सीग नीचे करके हुँकरते। अगर ईश्वर ने उन्हे वाणी दी होती, तो झूरी से पूछते—तुम हम गरीबो को क्यो निकाल रहे हो ? हमने तो तुम्हारी सेवा करने मे कोई कसर नही उठा रखी। अगर इतनी मेहनत से काम न चलता था और काम ले लेते, हमे तो तुम्हारी चाकरी मे मर जाना कबूल था। हमने कभी दाने-चारे की शिकायत नही की। तुमने जो कुछ खिलाया वह सिर झुकाकर खा लिया फिर तुमने हमे इस जालिम के हाथो क्यो बेच दिया ?

सन्ध्या समय दोनो बैल अपने नये स्थान पर पहुँचे। दिन-भर के भूखे थे, लेकिन जब नाँद मे लगाये गये, तो एक ने भी उसमे मुँह न डाला। दिल भारी हो रहा था। जिसे उन्होने अपना घर समझ रखा था, वह आज उनसे छूट गया था। यह नया घर, नया गाँव, नये आदमी, उन्हे बेगानो से लगते थे।

दोनो ने अपनी मूक भाषा मे सलाह की, एक-दूसरे को कनखियो से देखा और लेट गये। जब गाँव मे सोता पड गया, तो दोनो ने जोर मारकर पगहे तुडा डाले और घर की तरफ चले। पगहे बहुत मजबूत थे। अनुमान न हो सकता था कि कोई बैल

उन्हे तोड सकेगा पर इन दोनो मे इस समय दूनी शक्ति आ गयी थी। एक एक झटके मे रस्सियाँ टूट गयीं।

झूरी प्रात सोकर उठा तो देखा कि दोनो बैल चरनी पर खडे हैं। दोनो की गरदनो मे आधा आधा गराँव लटक रहा है। घुटने तक पॉव कीचड से भरे है और दोनो की ऑखो मे विद्रोहमय स्नेह झलक रहा है।

झूरी बैलो को देखकर स्नेह से गद्‌गद हो गया। दौडकर उन्हे गले लगा लिया। प्रेमालिगन और चुम्बन का वह दृश्य बडा ही मनोहर था।

घर और गाँव के लडके जमा हो गये और तालियाँ बजा-बजाकर उनका स्वागत करने लगे। गॉव के इतिहास मे यह घटना अभूतपूर्व न होने पर भी महत्त्वपूर्ण थी। बाल सभा ने निश्चय किया, दोनो पशु वीरो को अभिनन्दनपत्र देना चाहिए। कोई अपने घर से रोटियाँ लाया, कोई गुड, कोई चोकर, कोई भूसी।

एक बालक ने कहा–ऐसे बैल किसी के पास न होगे।

दूसरे ने समर्थन किया–इतनी दूर से दोनो अकेले चले आये।

तीसरा बोला–बैल नही है वे, उस जनम के आदमी हैं।

इसका प्रतिवाद करने का किसी को साहस न हुआ।

झूरी की स्त्री ने बैलो को द्वार पर देखा, तो जल उठी। बोली– कैसे नमक हराम बैल हैं कि एक दिन वहाँ काम न किया , भाग खडे हुए।

झूरी अपने बैलो पर यह आक्षेप न सुन सका–नमकहराम क्यो हैं ? चारा दाना न दिया होगा, तो क्या करते ?

स्त्री ने रोब के साथ कहा–बस, तुम्ही तो बैलो को खिलाना जानते हो और तो सभी पानी पिला पिलाकर रखते हैं।

झूरी ने चिढ़ाया–चारा मिलता तो क्यो भागते ?

स्त्री चिढ़ी–भागे इसलिए कि वे लोग तुम जैसे बुद्धुओ की तरह बैलो को सहलाते नही। खिलाते है तो रगडकर जोतते भी है। ये दोनो ठहरे काम-चोर, भाग निकले। अब देखूँ ? कहाँ से खली और चोकर मिलता है, सूखे भूसे के सिवा कुछ न दूँगी, खायें चाहे मरे।

वही हुआ। मजूर को बडी ताकीद कर दी गयी कि बैलो को खाली सूखा भूसा दिया जाय।

बैलो ने नॉद मे मुँह डाला तो फीका-फीका। न कोई चिकनाहट न कोई रस। क्या खायें ? आशा भरी ऑखो से द्वार की ओर ताकने लगे।

झूरी ने मजूर से कहा–थोडी-सी खली क्या नही डाल देता बे ?

"मालकिन मुझे मार ही डालेगी।'

'चुराकर डाल आ।"

"ना दादा, पीछे से तुम भी उन्ही की सी कहोगे।"

## दो

दूसरे दिन झूरी का साला फिर आया और बैलों को ले चला। अबकी उसने दोनों को गाड़ी में जोता।

दो-चार बार मोती ने गाड़ी को सड़क की खाई में गिराना चाहा; पर हीरा ने संभाल लिया। वह ज़्यादा सहनशील था।

सन्ध्या-समय घर पहुँचकर उसने दोनों को मोटी रस्सियों से बाँधा और कल की शरारत का मज़ा चखाया। फिर वही सूखा भूसा डाल दिया। अपने दोनों बैलों को खली, चूनी सब कुछ दी।

दोनों बैलों का ऐसा अपमान कभी न हुआ था। झूरी इन्हें फूल की छड़ी से भी न छूता था। उसकी टिटकार पर दोनों उड़ने लगते थे। यहाँ मार पड़ी। आहत-सम्मान की व्यथा तो थी ही, उस पर मिला सूखा भूसा !

नाँद की तरफ़ आँखें तक न उठायीं।

दूसरे दिन गया ने बैलों को हल में जोता, पर इन दोनों ने जैसे पाँव न उठाने की कसम खा ली थी। वह मारते-मारते थक गया; पर दोनों ने पाँव न उठाया। एक बार जब उस निर्दयी ने हीरा की नाक पर खूब डण्डे जमाये, तो मोती का गुस्सा काबू के बाहर हो गया। हल लेकर भागा। हल, रस्सी, जुआ, जोत, सब, टूट-टाट कर बराबर हो गया। गले में बड़ी-बड़ी रस्सियाँ न होतीं तो दोनो पकड़ाई में न आते।

हीरा ने मूक-भाषा में कहा—भागना व्यर्थ है।

मोती ने उत्तर दिया—तुम्हारी तो इसने जान ही ले ली थी।

"अबकी बड़ी मार पड़ेगी।"

"पड़ने दो बैल का जन्म लिया है तो मार से कहाँ तक बचेंगे।"

"गया दो आदमियों के साथ दौड़ा आ रहा है। दोनो के हाथों मे लाठियाँ हैं।"

मोती बोला—कहो तो दिखा दूँ कुछ मजा मैं भी। लाठी लेकर आ रहा है।

हीरा ने समझाया—नहीं भाई ! खड़े हो जाओ।

"मुझे मारेगा, तो मैं भी एक-दो को गिरा दूँगा।"

"नहीं। हमारी जाति का यह धर्म नहीं है।"

मोती दिल में ऐंठकर रह गया। गया आ पहुँचा और दोनों को पकड़कर ले चला। कुशल हुई कि उसने इस वक़्त मारपीट न की, नहीं तो मोती भी पलट पड़ता। उसके तेवर देखकर गया और उसके सहायक समझ गये कि इस वक्त टाल जाना ही मसलहत है।

आज दोनों के सामने फिर वही सूखा भूसा लाया गया। दोनों चुपचाप खड़े रहे। घर के लोग भोजन करने लगे। उस वक़्त छोटी-सी लड़की दो रोटियाँ लिये निकली, और दोनों के मुँह में देकर चली गयी। उस एक रोटी से इनकी भूख तो क्या शान्त होती ; पर दोनो के हृदय को मानो भोजन मिल गया। यहाँ भी किसी

सज्जन का बास है। लड़की भैरो की थी। उसकी माँ मर चुकी थी। सौतेली माँ मारती रहती थी, इसलिए इन बैलों से उसे एक प्रकार की आत्मीयता हो गयी थी।

दोनों दिन-भर जोते जाते, डण्डे खाते, अड़ते। शाम को थान पर बाँध दिये जाते और रात को वही बालिका उन्हें दो रोटियाँ खिला जाती। प्रेम के इस प्रसाद की यह बरकत थी कि दो-दो गाल सूखा भूसा खाकर भी दोनों दुर्बल न होते थे, मगर दोनों की आँखों में, रोम-रोम में विद्रोह भरा हुआ था।

एक दिन मोती ने मूक-भाषा में कहा—अब तो नहीं सहा जाता हीरा !

"क्या करना चाहते हो ?"

"एकाध को सींगों पर उठाकर फेंक दूँगा।"

"लेकिन जानते हो, वह प्यारी लड़की, जो हमें रोटियाँ खिलाती है, उसी की लड़की है, जो इस घर का मालिक है। यह बेचारी अनाथ न हो जायगी ?"

"तो मालकिन को न फेंक दूँ। वही तो उस लड़की को मारती है।"

"लेकिन औरत जात पर सींग चलाना मना है, यह भूले जाते हो।"

"तुम तो किसी तरह निकलने ही नहीं देते। बताओ, तुड़ाकर भाग चलें।"

"हाँ, यह मैं स्वीकार करता, लेकिन इतनी मोटी रस्सी टूटेगी कैसे ?"

"इसका एक उपाय है। पहले रस्सी, को थोड़ा-सा चबा लो। फिर एक झटके में जाती है।"

रात को जब बालिका रोटियाँ खिलाकर चली गयी, दोनों रस्सियाँ चबाने लगे पर मोटी रस्सी मुँह में न आती थी। बेचारे बार-बार जोर लगाकर रह जाते थे।

सहसा घर का द्वार खुला और वही बालिका निकली। दोनों सिर झुकाकर उसका हाथ चाटने लगे। दोनों की पूँछें खड़ी हो गयीं। उसने उनके माथे सहलाये और बोली—खोले देती हूँ। चुपके से भाग जाओ, नहीं तो यहाँ लोग मार डालेंगे। आज घर में सलाह हो रही है कि इनकी नाकों में नाथ डाल दी जायँ।

उसने गराँव खोल दिया, पर दोनों चुपचाप खड़े रहे।

मोती ने अपनी भाषा में पूछा—अब चलते क्यों नहीं ?

हीरा ने कहा—चलें तो लेकिन कल इस अनाथ पर आफत आयेगी। सब इसी पर सन्देह करेंगे। सहसा बालिका चिल्लायी—दोनों फूफा वाले बैल भागे जा रहे हैं। ओ दादा ! दोनों बैल भागे जा रहे हैं, जल्दी दौड़ो।

गया हड़बड़ाकर भीतर से निकला और बैलों को पकड़ने चला। वे दोनों भागे। गया ने पीछा किया। और भी तेज हुए। गया ने शोर मचाया। फिर गाँव के कुछ आदमियों को भी साथ लेने के लिए लौटा। दोनों मित्रों को भागने का मौका मिल गया। सीधे दौड़ते चले गये। यहाँ तक कि मार्ग का ज्ञान न रहा। जिस परिचित मार्ग से आये थे, उसका यहाँ पता न था। नये-नये गाँव मिलने लगे। तब दोनों एक खेत के किनारे खड़े होकर सोचने लगे, अब क्या करना चाहिए ?

हीरा ने कहा—मालूम होता है, राह भूल गये।

"तुम भी बेतहाशा भागे। वहीं उसे मार गिराना था।"

"उसे मार गिराते, तो दुनिया क्या कहती ? वह अपना धर्म छोड़ दे, लेकिन हम अपना धर्म क्यों छोड़ें ?"

दोनों भूख से व्याकुल हो रहे थे। खेत में मटर खड़ी थी। चरने लगे। रह-रहकर आहट ले लेते थे, कोई आता तो नहीं है।

जब पेट भर गया, दोनों ने आज़ादी का अनुभव किया, तो मस्त होकर उछलने-कूदने लगे। पहले दोनों ने डकार ली। फिर सींग मिलाये और एक-दूसरे को ठेलने लगे। मोती ने हीरा को कई क़दम हटा दिया, यहाँ तक कि वह खाई में गिर गया। तब उसे भी क्रोध आया। सँभलकर उठा और फिर मोती से भिड़ गया। मोती ने देखा—खेल में झगड़ा हुआ चाहता है, तो किनारे हट गया।

## तीन

अरे ! यह क्या ? कोई साँड डौकता चला आ रहा है। हाँ, साँड ही है। वह सामने आ पहुँचा। दोनों मित्र बगलें झाँक रहे हैं। साँड पूरा हाथी है। उससे भिडना जान से हाथ धोना है; लेकिन न भिड़ने पर भी जान बचती नही नज़र आती। इन्ही की तरफ आ भी रहा है। कितनी भयकर सूरत है।

मोती ने मूक-भाषा मे कहा— बुरे फँसे। जान बचेगी ? कोई उपाय सोचो।

हीरा ने चिन्तित स्वर में कहा—अपने घमण्ड से फूला हुआ है। आरजू-विनती न सुनेगा।

"भाग क्यों न चलें ?"

"भागना कायरता है।"

"तो फिर यहीं मरो। बन्दा तो नौ-दो-ग्यारह होता है।"

"और जो दौड़ाये ?"

"तो फिर कोई उपाय सोचो जल्द !"

"उपाय यही है कि उस पर दोनों जनें एक साथ चोट करें ? मैं आगे से रगेदता हूँ, तुम पीछे से रगेदो, दोहरी मार पड़ेगी, तो भाग खड़ा होगा। मेरी ओर झपटे, तुम बग़ल से उसके पेट में सींग घुसेड़ देना। जान ज़ोखिम है; पर दूसरा उपाय नहीं है।"

दोनों मित्र जान हथेलियों पर लेकर लपके। साँड को भी संगठित शत्रुओं से लड़ने का तजरबा न था। वह तो एक शत्रु से मल्लयुद्ध करने का आदी था। ज्योंही हीरा पर झपटा, मोती ने पीछे से दौड़ाया। साँड उसकी तरफ़ मुड़ा, तो हीरा ने रगेदा। साँड चाहता था कि एक-एक करके दोनों को गिरा ले; पर ये दोनों भी उस्ताद थे। उसे वह अवसर न देते थे। एक बार साँड झल्लाकर हीरा का अन्त कर देने के लिए चला कि मोती ने बगल से आकर पेट में सींग भोंक दी। साँड क्रोध में आकर पीछे

फिरा तो हीरा ने दूसरे पहलू में सींग भोंक दी। आखिर बेचारा जख़्मी होकर भागा और दोनों मित्रों ने दूर तक उसका पीछा किया। यहाँ तक कि साँड बेदम होकर गिर पड़ा। तब दोनों ने उसे छोड़ दिया। दोनों मित्र विजय के नशे में झूमते चले जाते थे।

मोती ने अपनी सांकेतिक भाषा मे कहा–मेरा तो जी चाहता था कि बच्चा को मार ही डालूँ।

हीरा ने तिरस्कार किया–गिरे हुए बैरी पर सींग न चलाना चाहिए।

"यह सब ढोंग है। बैरी को ऐसा मारना चाहिए कि फिर न उठे।"

"अब घर कैसे पहुँचेंगे, वह सोचो।"

"पहले कुछ खा लें, तो सोचे।"

सामने मटर का खेत था ही। मोती उसमें घुस गया। हीरा मना करता रहा, पर उसने एक न सुनी। अभी दो ही चार ग्रास खाये थे कि दो आदमी लाठियाँ लिये दौड पड़े, और दोनों मित्रो को घेर लिया। हीरा तो मेड़ पर था, निकल गया। मोती सींचे हुए खेत मे था। उसके खुर कीचड़ मे धँसने लगे। न भाग सका। पकड़ लिया। हीरा ने देखा, सगी संकट में है, तो लौट पड़ा। फँसेंगे तो दोनो फँसेगे। रखवालों ने उसे भी पकड लिया। प्रातः काल दोनों मित्र काँजीहौस में बन्द कर दिये गये।

## चार

दोनों मित्रों को जीवन मे पहली बार ऐसा साबिका पडा कि सारा दिन बीत गया और खाने को एक तिनका भी न मिला। समझ ही में न आता था, यह कैसा स्वामी है ? इससे तो गया फिर भी अच्छा था। यहाँ कई भैंसे थीं, कई बकरियाँ, कई घोड़े, कई गधे : पर किसी के सामने चारा न था, सब ज़मीन पर मुरदों की तरह पड़े थे। कई तो इतने कमजोर हो गये थे कि खड़े भी नहीं हो सकते थे। सारा दिन दोनों मित्र फाटक की ओर टकटकी लगाये ताकते रहे; पर कोई चारा लेकर आता न दिखाई दिया। तब दोनो ने दीवार की नमकीन मिट्टी चाटनी शुरू की, पर इससे क्या तृप्ति होती ?

रात को भी जब कुछ भोजन न मिला, तो हीरा के दिल में विद्रोह की ज्वाला दहक उठी।

मोती से बोला–अब तो नहीं रहा जाता मोती !

मोती ने सिर लटकाये हुए जवाब दिया–मुझे तो मालूम होता है, प्राण निकल रहे हैं।

"इतनी जल्द हिम्मत न हारो भाई ! यहाँ से भागने का कोई उपाय निकालना चाहिए।"

"आओ दीवार तोड डालें।"

"मुझसे तो अब कुछ नहीं होगा।"

"बस इसी बूते पर अकड़ते थे ?"

"सारी अकड़ निकल गयी।"

बाड़े की दीवार कच्ची थी। हीरा मजबूत तो था ही, अपनी नुकीली सींगें दीवार में गड़ा दिये और जोर मारा, तो मिट्टी का एक चिप्पड़ निकल आया। फिर तो उसका साहस बढ़ा। इसने दौड़-दौडकर दीवार पर चोटें कीं और हर चोट में थोड़ी-थोड़ी मिट्टी गिराने लगा।

उसी समय काँजीहौंस का चौकीदार लालटेन लेकर जानवरों की हाजिरी लेने निकला। हीरा का उजापन देखकर उसने उसे कई डण्डे रसीद किये और मोटी-सी रस्सी से बाँध दिया।

मोती ने पड़े-पड़े कहा—आखिर मार खायी, क्या मिला ?

"अपने बूते-भर जोर तो मार दिया।"

"ऐसा जोर मारना किस काम का कि और बन्धन में पड़ गये।"

"जोर तो मारता ही जाऊँगा, चाहे कितने ही बन्धन पड़ते जायँ।"

"जान से हाथ धोना पड़ेगा।"

"कुछ परवाह नहीं। यों भी तो मरना ही है। सोचो, दीवार खुद जाती तो कितनी जानें बच जातीं। इतने भाई यहाँ बन्द हैं। किसी के देह में जान नहीं है। दो-चार दिन और यही हाल रहा, तो सब मर जायेंगे।"

"हाँ, यह बात तो है। अच्छा, तो ला, फिर मैं भी ज़ोर लगाता हूँ।"

मोती ने भी दीवार में उसी जगह सींग मारा। थोड़ी-सी मिट्टी गिरी और हिम्मत बढ़ी। फिर तो वह दीवार में सींग लगाकर इस तरह जोर करने लगा, मानो किसी प्रतिद्वन्द्वी से लड़ रहा है। आखिर कोई दो घण्टे की ज़ोर-आज़माई के बाद दीवार ऊपर से लगभग एक हाथ गिर गयी। उसने दूनी शक्ति से दूसरा धक्का मारा, तो आधी दीवार गिर पड़ी।

दीवार का गिरना था कि अधमरे-से पड़े हुए सभी जानवर चेत उठे। तीनों घोड़ियाँ सरपट भाग निकलीं। फिर बकरियाँ निकलीं। इसके बाद भैंसें भी खिसक गयीं ; पर गधे अभी तक ज्यों-के-त्यों खड़े थे।

हीरा ने पूछा— तुम दोनों क्यों नहीं भाग जाते ?

एक गधे ने कहा—जो कहीं फिर पकड़ लिये जायँ।

"तो क्या हरज है। अभी तो भागने का अवसर है।"

"हमें तो डर लगता है। हम यहीं पड़े रहेंगे।"

आधी रात से ऊपर जा चुकी थी। दोनों गधे अभी तक खड़े सोच रहे थे कि भागें या न भागें, मोती अपने मित्र की रस्सी तोड़ने में लगा हुआ था। जब वह हार गया, तो हीरा ने कहा—तुम जाओ, मुझे यहीं पड़ा रहने दो। शायद कहीं भेंट हो जाय।

मोती ने आँखों में आँसू लाकर कहा—तुम मुझे इतना स्वार्थी समझते हो,

हीरा ? हम और तुम इतने दिनों एक साथ रहे हैं। आज तुम विपत्ति में पड़ गये, तो मैं तुम्हें छोड़कर अलग हो जाऊँ।

हीरा ने कहा—बहुत मार पड़ेगी। लोग समझ जायेंगे, यह तुम्हारी शरारत है।

मोती गर्व से बोला—जिस अपराध के लिए तुम्हारे गले में बन्धन पड़ा, उसके लिए अगर मुझ पर मार पड़े, तो क्या चिन्ता ! इतना तो हो ही गया कि नौ-दस प्राणियों की जान बच गयी। वे सब तो आशीर्वाद देंगे।

यह कहते हुए मोती ने दोनों गधों को सींगों से मार-मारकर बाड़े के बाहर निकाला और तब अपने बन्धु के पास आकर सो रहा।

भोर होते ही मुंशी और चौकीदार तथा अन्य कर्मचारियों में कैसी खलबली मची, इसके लिखने की जरूरत नहीं। बस, इतना ही काफ़ी है कि मोती की खूब मरम्मत हुई और उसे भी मोटी रस्सी से बाँध दिया गया।

## पाँच

एक सप्ताह तक दोनों मित्र वहाँ बँधे पड़े रहे। किसी ने चारे का एक तृण भी न डाला। हाँ, एक बार पानी दिखा दिया जाता था। यही उनका आधार था ! दोनों इतने दुर्बल हो गये थे कि उठा तक न जाता था; ठठरियाँ निकल आयी थीं।

एक दिन बाड़े के सामने डुग्गी बजने लगी और दोपहर होते-होते वहाँ पचास-साठ आदमी जमा हो गये। तब दोनों मित्र निकाले गये और उनकी देख-भाल होने लगी। लोग आ-आकर उनकी सूरत देखते और मन फीका करके चले जाते। ऐसे मृतक बैलों का कौन ख़रीददार होता ?

सहसा एक दढ़ियल आदमी , जिसकी आँखें लाल थीं और मुद्रा अत्यन्त कठोर, आया और दोनों मित्रों के कूल्हों मे उँगली गोदकर मुंशीजी से बातें करने लगा। उसका चेहरा देखकर अन्तर्ज्ञान से दोनो मित्रो के दिल काँप उठे। वह कौन है और उन्हें क्यों टटोल रहा है, इस विषय में उन्हें कोई  सन्देह न हुआ। दोनों ने एक-दूसरे को भीत नेत्रों से देखा और सिर झुका लिया।

हीरा ने कहा—गया के घर से नाहक भागे। अब जान न बचेगी। मोती ने अश्रद्धा के भाव से उत्तर दिया—कहते हैं, भगवान् सबके ऊपर दया करते हैं। उन्हें हमारे ऊपर क्यों दया नहीं आती ?

भगवान् के लिए हमारा मरना-जीना दोनों बराबर है। चलो, अच्छा ही है, कुछ दिन उसके पास तो रहेंगे। एक बार भगवान् ने उस लड़की के रूप में हमें बचाया था। क्या अब न बचायेंगे ?

"यह आदमी छुरी चलायेगा। देख लेना।"

"तो क्या चिन्ता है ? मांस, खाल, सींग, हड्डी सब किसी-न-किसी काम आ जायेगी।"

नीलाभ हो जाने के बाद दोनो मित्र उस दढियल के साथ चले। दोनो की बोटी-बोटी कॉप रही थी। बेचारे पॉव तक न उठा सकते थे, पर भय के मारे गिरते-पडते भागे जाते थे ; क्योकि वह जरा भी चाल धीमी हो जाने पर जोर से डण्डा जमा देता था।

राह मे गाय-बैलो का एक रेवड हरे-हरे हार मे चरता नजर आया। सभी जानवर प्रसन्न थे, चिकने, चपल, कोई उछलता था, कोई आनन्द से बैठा पागुर करता था। कितना सुखी जीवन था इनका; पर कितने स्वार्थी हैं सब। किसी को चिन्ता नही कि उनके दो भाई बधिक के हाथ पडे कैसे दुःखी हैं।

सहसा दोनो को ऐसा मालूम हुआ कि यह परिचित राह है। हॉ, इसी रास्ते से गया उन्हे ले गया था। वही खेत, वही बाग, वही गॉव मिलने लगे। प्रतिक्षण उनकी चाल तेज होने लगी। सारी थकान, सारी दुर्बलता गायब हो गयी। आह ! यह ला ! अपना ही हार आ गया। इसी कुएँ पर हम पुर चलाने आया करते थे , यही कुऑ है।

मोती ने कहा—हमारा घर नगीच आ गया।

हीरा बोला—भगवान की दया है।

"मैं तो अब घर भागता हूँ।"

"यह जाने देगा ?"

"इसे मैं मार गिराता हूँ।"

"नही-नही, दौडकर थान पर चलो। वहॉ से हम आगे न जायेगे।"

दोनो उन्मत्त होकर बछडो की भॉति कुलेले करते हुए घर की ओर दौडे। वह हमारा थान है। दोनो दौडकर अपने थान पर आये और खडे हो गये। दढियल भी पीछे-पीछे दौडा चला आता था।

झूरी द्वार पर बैठा धूप खा रहा था। बैलो को देखते ही दौडा और उन्हे बारी-बारी से गले लगाने लगा। मित्रो की ऑखो मे आनन्द के ऑसू बहने लगे। एक झूरी का हाथ चाट रहा था।

दढियल ने जाकर बैलो की रस्सियॉ पकड ली।

झूरी ने कहा—मेरे बैल हैं।

"तुम्हारे बैल कैसे ? मैं मवेशीखाने से नीलाम लिये आता हूँ।"

"मैं तो समझता हूँ चुराये लिये आते हो ! चुपके से चले जाओ। मेरे बैल हैं। मैं बेचूँगा तो बिकेगे। किसी को मेरे बैल नीलाम करने का क्या अख्तियार है ?"

"जाकर थाने मे रपट कर दूँगा।"

"मेरे बैल है। इसका सबूत यह है कि मेरे द्वार पर खडे हैं।"

दढियल झल्लाकर बैलो को जबरदस्ती पकड ले जाने के लिए बढा। उसी वक्त मोती ने सीग चलाया। दढियल पीछे हटा। मोती ने पीछा किया। दढियल भागा। मोती पीछे दौडा। गॉव के बाहर निकल जाने पर वह रुका; पर खडा दढियल का

रास्ता देख रहा था। दढ़ियल दूर खड़ा धमकियाँ दे रहा था, गालियाँ निकाल रहा था, पत्थर फेंक रहा था। और मोती विजयी शूर की भाँति उसका रास्ता रोके खड़ा था। गाँव के लोग यह तमाशा देखते थे और हँसते थे। जब दढ़ियल हारकर चला गया, तो मोती अकड़ता हुआ लौटा।

हीरा ने कहा—मैं डर रहा था कि कही तुम गुस्से में आकर मार न बैठो।

"अगर वह मुझे पकड़ता, तो मैं बे-मारे न छोड़ता।"

"अब न आयेगा।"

"आयेगा तो दूर ही से खबर लूँगा। देखूँ, कैसे ले जाता है।"

"जो गोली मरवा दे ?"

"मर जाऊँगा; पर उसके काम तो न आऊँगा।"

"हमारी जान को कोई जान ही नहीं समझता।"

"इसलिए कि हम इतने सीधे हैं।"

जरा देर में नाँदों में खली, भूसा, चोकर और दाना भर दिया गया और दोनों मित्र खाने लगे। झूरी खड़ा दोनों को सहला रहा था और बीसों लड़के तमाशा देख रहे थे। सारे गाँव मे उत्छाह-सा मालूम होता था।

उसी समय मालकिन ने आकर दोनों के माथे चूम लिये।

(हिन्दी में : 'हंस', अक्टूबर, १९३१ में प्रकाशित;
उर्दू में : 'चन्दन', नवम्बर, १९३१ में 'दो बैल' शीर्षक से प्रकाशित)

# दूध का दाम

## एक

अब बड़े-बड़े शहरों मे दाइयाँ, नर्सें और लेडी डाक्टर, सभी पैदा हो गयी हैं; लेकिन देहातों में जच्चेखानों पर अभी तक भंगिनों का ही प्रभुत्व है और निकट भविष्य में इसमें कोई तब्दीली होने की आशा नहीं। बाबू महेशनाथ अपने गाँव के ज़मींदार थे, शिक्षित थे, और जच्चेखानों में सुधार की आवश्यकता को मानते थे, लेकिन इसमें जो बाधाएँ थीं, उन पर कैसे विजय पाते ? कोई नर्स देहात मे जाने पर राजी न हुई और वहुत कहने-सुनने से राजी भी हुई, तो इतनी लम्बी-चौड़ी फीस माँगी कि बाबू साहब को सिर झुकाकर चले आने के सिवा और कुछ न सूझा। लेडी डॉक्टर के पास जाने की उन्हें हिम्मत न पड़ी। उसकी फीस पूरी करने के लिए तो शायद बाबू साहब को अपनी आधी जायदाद बेचनी पड़ती ; इसलिए जब तीन कन्याओं के बाद चौथा लड़का पैदा हुआ तो फिर वही गूदड़ था और वही गूदड़ की बहू। बच्चे अक्सर रात ही को पैदा होते हैं। एक दिन आधी रात को चपरासी ने गूदड़ के द्वार पर ऐसी हाँक लगायी कि पास-पड़ोस में भी जाग्र पड़ गयी। लड़की न थी कि मरी आवाज़ से पुकारता।

गूदड़ के घर में इस शुभ अवसर के लिए महीनों से तैयारी हो रही थी। भय था तो यही कि फिर बेटी न हो जाय, नहीं तो वही बँधा हुआ एक रुपया और एक साड़ी मिलकर रह जाएगी। इस विषय में स्त्री-पुरुष में कितने ही बार झगड़ा हो चुका था, शर्त लग चुकी थी। स्त्री कहती थी—अगर अबकी बेटी न हो तो मुँह न दिखाऊँ; हाँ-हाँ, मुँह न दिखाऊँ, सारे लच्छन बेटे के हैं। और गूदड़ कहता था—देख लेना, बेटी होगी और बीच खेत बेटी होगी। बेटा निकले तो मूँछे मुँडा लूँ, हाँ-हाँ मूँछे मुंडा लूँ। शायद गूदड समझता था कि इस तरह अपनी स्त्री में पुत्र-कामना को बलवान् करके वह बेटे की अवाई के लिए रास्ता साफ़ कर रहा है।

भूँगी बोली—अब मूँछ मुँडा ले दाढ़ीजार ! कहती थी, बेटा होगा। सुनता ही न था। अपनी ही रट लगाये जाता था। मैं आज तेरी मूँछें मूँडूँगी, खूँटी तक तो रखूँगी ही नहीं।

गूदड़ ने कहा—अच्छा मूँड लेना भलीमानस ! मूँछें क्या फिर निकलेंगी ही

नहीं ? तीसरे दिन देख लेना, फिर ज्यों-की-त्यों हैं, मगर जो कुछ मिलेगा उसमें आधा रखा लूँगा, कहें देता हूँ।

भूँगी ने अँगूठा दिखाया और अपने तीन महीने के बालक को गूदड़ के सुपुर्द कर सिपाही के साथ चल खड़ी हुई।

गुदड़ ने पुकारा–अरी ! सुन तो; कहाँ भागी जाती है ? मुझे भी बधाई बजाने जाना पड़ेगा। इसे कौन सँभालेगा ?

भूँगी ने दूर ही से कहा–इसे वहीं धरती पर सुला देना। मैं आके दूध पिला जाऊँगी।

## दो

महेशनाथ के यहाँ अब भूँगी की खूब खातिरदारियाँ होने लगीं। सबेरे हरीरा मिलता, दोपहर को पूरियाँ और हलवा, तीसरे पहर को फिर और रात को फिर और गूदड़ को भी भरपूर परोसा मिलता था। भूँगी अपने बच्चे को दिन-रात में एक-दो बार से ज़्यादा न पिला सकती थी। उसके लिए ऊपर के दूध का प्रबन्ध था। भूँगी का दूध बाबूसाहब का भाग्यवान बालक पीता था। और यह सिलसिला बारहवें दिन भी न बन्द हुआ। मालकिन मोटी-ताजी देवी थी; पर अब की कुछ ऐसा संयोग कि उन्हें दूध हुआ ही नहीं। तीनों लड़कियो की बार इतने इफरात से दूध होता था कि ज़ड़कियों को बदहजमी हो जाती थी। अब की एक बूँद नहीं। भूँगी दाई भी थी और दूध-पिलाई भी।

मालकिन कहती–भूँगी, हमारे बच्चे को पाल दे, फिर जब तक तू जिये, बैठी खाती रहना। पाँच बीघे माफ़ी दिलवा दूँगी। नाती-पोते तक चैन करेंगे।

और भूँगी का लाड़ला ऊपर का दूध हज़म न कर सकने के कारण बार-बार उलटी करता और दिन-दिन दुबला होता जाता था।

भूँगी कहती–बहूजी, मूँडन में चूड़े लूँगी। कहे देती हूँ।

बहूजी उत्तर देतीं–हाँ-हाँ, चूड़े लेना भाई, धमकाती क्यों है ? चाँदी के लेगी या सोने के ?

"वाह बहूजी ! चाँदी के चूड़े पहन के किसे मुँह दिखाऊँगी और किसकी हँसी होगी ?"

"अच्छा, सोने के लेना भाई, कह तो दिया।"

"और ब्याह में कण्ठा लूँगी और चौधरी(गूदड़) के लिए हाथों के तोड़े।"

"वह भी लेना, भगवान् वह दिन तो दिखावे।"

घर में मालकिन के बाद भूँगी का राज्य था, महरियाँ, महराज़िन, नौकर-चाकर सब उसका रोब मानते थे। यहाँ तक कि खुद बहूजी भी उससे दब जाती थीं। एक बार तो उसने महेशनाथ को भी डाँटा था। हँसकर टाल गये। बात चली थी भंगियों की। महेशनाथ ने कहा–दुनिया में और चाहे जो कुछ हो जाय, भंगी भंगी ही रहेंगे।

इन्हे आदमी बनाना कठिन है।

इस पर भूँगी ने कहा था—मालिक, भगी तो बडो-बडो को आदमी बनाते हैं, उन्हे कोई क्या आदमी बनाये ?

यह गुस्ताखी करके किसी दूसरे अवसर पर भला भूँगी के सिर के बाल बच सकते थे ? लेकिन आज बाबूसाहब ठठाकर हँसे और बोले—भूँगी बात बडे पते की कहती है।

## तीन

भूँगी का शासनकाल साल-भर से आगे न चल सका। देवताओ ने बालक के भगिन का दूध पीने पर आपत्ति की, मोटेराम शास्त्री तो प्रायश्चित का प्रस्ताव कर बैठे। दूध तो छुडा दिया गया, लेकिन प्रायश्चित की बात हँसी मे उड गयी। महेशनाथ ने फटकारकर कहा—प्रायश्चित की खूब कही शास्त्रीजी, कल तक उसी भगिन का खून पीकर पला, अब उसमे छूत घुस गयी। वाह रे आपका धर्म !

शास्त्रीजी शिखा फटकारकर बोले—यह सत्य है, वह कल तक भगिन का रक्त पीकर पला। मास खाकर पला, यह भी सत्य है; लेकिन कल की बात कल थी, आज की बात आज। जगन्नाथपुरी मे छूत-अछूत सब एक पगत मे खाते हैं, पर यहाँ तो नही खा सकते। बीमारी मे तो हम भी कपडे पहने खा लेते है, खिचडी तक खा लेते हैं बाबूजी; लेकिन अच्छे हो जाने पर तो नेम का पालन करना ही पडता है। आपद्धर्म की बात न्यारी है।

तो इसका यह अर्थ है कि धर्म बदलता रहता है—कभी कुछ, कभी कुछ ?

"और क्या ! राजा का धर्म अलग, प्रजा का धर्म अलग, अमीर का धर्म अलग, गरीब का धर्म अलग, राजे-महाराजे जो चाहे खाये, जिसके साथ चाहे खाये, जिसके साथ चाहे शादी-ब्याह करे, उनके लिए कोई बन्धन नही। समर्थ पुरुष हैं। बन्धन तो मध्यवालो के लिए है।"

प्रायश्चित्त तो न हुआ; लेकिन भूँगी को गद्दी से उतारना पडा ! हाँ, दान-दक्षिणा इतनी मिली की वह अकेले ले न जा सकी और सोने के चूडे भी मिले। एक की जगह दो नयी, सुन्दर साडियाँ—मामूली नैनसुख की नही, जैसी लडकियो की बार मिली थी।

## चार

इसी साल प्लेग ने जोर बाँधा और गूदड पहले ही चपेट मे आ गया। भूँगी अकेली रह गयी; पर गृहस्थी ज्यो-की-त्यो चलती रही। लोग ताक लगाये बैठे थे कि भूँगी अब गयी। फलाँ भगी से बातचीत हुई, फलाँ चौधरी आये, लेकिन भूँगी न कहीं आयी, न कही गयी, यहाँ तक कि पाँच साल बीत गये और उसका बालक मगल, दुर्बल

और सदा रोगी रहने पर भी दौड़ने लगा। सुरेश के सामने पिद्दी-सा लगता था।

एक दिन भूँगी महेशनाथ के घर का परनाला साफ़ कर रही थी। महीनों से गलीज जमा हो रहा था। आँगन में पानी भरा रहने लगा था। परनाले में एक लम्बा मोटा बाँस डालकर जोर से हिला रही थी। पूरा दाहिना हाथ परनाले के अन्दर था कि एकाएक उसने चिल्लाकर हाथ बाहर निकाल लिया और उसी वक़्त एक काला साँप परनाले से निकलकर भागा। लोगों ने दौड़कर उसे मार तो डाला; लेकिन भूँगी को न बचा सके। समझे ; पानी का साँप है, विषैला न होगा, इसलिए पहले कुछ गफ़लत की गयी। जब विष देह में फैल गया और लहरें आने लगीं, तब पता चला कि वह पानी का साँप नहीं, गेहुँवन था।

मंगल अब अनाथ था। दिन-भर महेशबाबू के द्वार पर मँडराया करता। घर में जूठन इतना बचता था कि ऐसे-ऐसे दस-पाँच बालक पल सकते थे। खाने की कोई कमी थी। हाँ, उसे तब बुरा ज़रूर लगता था, जब उसे मिट्टी के कसोरों में ऊपर से खाना दिया जाता था। सब लोग अच्छे-अच्छे बरतनों में खाते हैं, उसके लिए मिट्टी के कसोरे !

यों उसे इस भेद-भाव का बिलकुल ज्ञान न होता था; लेकिन गाँव के लड़के चिढ़ा-चिढ़ाकर उसका अपमान करते रहते थे। कोई उसे अपने साथ खेलाता भी न था। यहाँ तक कि जिस टाट पर वह सोता था, वह भी अछूत था। मकान के सामने एक नीम का पेड़ था। इसी के नीचे मंगल का डेरा था। एक फटा-सा टाट का टुकड़ा, दो मिट्टी के कसोरे और एक धोती, जो सुरेश बाबू की उतारन थी, जाड़ा, गरमी, बरसात हरेक मौसम में वह जगह एक-सी आरामदेह थी और भाग्य का बली मंगल झुलसती हुई लू, गलते हुए जाड़े और मूसलाधार वर्षा में भी ज़िन्दा और पहले से कहीं स्वस्थ था। बस, उसका कोई अपना था, तो गाँव का एक कुत्ता, जो अपने सहवर्गियों के ज़ुल्म से दुखी होकर मंगल की शरण आ पड़ा था। दोनों एक ही खाना खाते, एक ही टाट पर सोते, तबीयत भी दोनों की एक-सी थी और दोनों एक-दूसरे के स्वभाव को जान गये थे। कभी आपस में झगड़ा न होता।

गाँव के धर्मात्मा लोग बाबूसाहब की इस उदारता पर आश्चर्य करते। ठीक द्वार के सामने–पचास हाथ भी न होगा– मंगल का पड़ा रहना उन्हें सोलहों आने धर्म-विरुद्ध जान पड़ता। छिः ! यही हाल रहा तो थोड़े ही दिनों में धर्म का अन्त ही समझो। भंगी को भी भगवान् ने ही रचा है, यह हम भी जानते हैं। उसके साथ हमें किसी तरह का अन्याय न करना चाहिए, यह किसे नहीं मालूम ? भगवान् का तो नाम ही पतित-पावन है; लेकिन समाज की मर्यादा भी कोई वस्तु है ! उस द्वार पर जाते हुए संकोच होता है। गाँव के मालिक हैं, जाना तो पड़ता ही है; लेकिन बस यही समझ लो कि घृणा होती है।

मंगल और टामी में गहरी बनती थी। मंगल कहता–देखो भाई टामी जरा और खिसककर सोओ। आखिर मैं कहाँ लेटूँ ? सारा टाट तो तुमने घेर लिया।

टामी कूँ-कूँ करता, दुम हिलाता और खिसक जाने के बदले और ऊपर चढ़ आता एवं मंगल का मुँह चाटने लगता।

शाम को वह एक बार रोज अपना घर देखने और थोड़ी देर रोने जाता। पहले साल फूँस का छप्पर गिर पड़ा, दूसरे साल एक दीवार गिरी और अब केवल आधी-आधी दीवारें खड़ी थी, जिनका ऊपरी भाग नोकदार हो गया था। यही उसे स्नेह की सम्पत्ति मिली थी। वही स्मृति, वही प्यार, वही आकर्षण, उसे एक बार उस ऊजड़ में खींच ले जाती थी। और टामी सदैव उसके साथ होता था। मंगल नोकदार दीवार पर बैठ जाता और जीवन के बीते और आनेवाले स्वप्न देखने लगता और बार-बार उछलकर उसकी गोद में बैठने की असफल चेष्टा करता।

## पाँच

एक दिन कई लड़के खेल रहे थे। मंगल भी पहुँचकर दूर खड़ा हो गया। या तो सुरेश को उस पर दया आयी, या खेलेनवालों की जोड़ी पूरी न पड़ती थी, कह नहीं सकते। जो कुछ भी हो, तज़बीज की कि आज मंगल को भी खेल में शरीक़ कर लिया जाय। यहाँ कौन देखने आता है ! क्यों रे मंगल खेलेगा ?

मंगल बोला—न भैया, कहीं मालिक देख लें, तो मेरी चमड़ी उधेड़ दी जाय। तुम्हें क्या, तुम तो अलग हो जाओगे।

सुरेश ने कहा—तो यहाँ कौन आता है देखने बे ? चल, हम लोग सवार-सवार खेलेंगे। तू घोड़ा बनेगा, हम लोग तेरे ऊपर सवारी करके दौड़ाएँगे ?

मंगल ने शंका की—मैं बराबर घोड़ा ही रहूँगा, कि सवारी भी करूँगा ? यह बता दो। यह प्रश्न टेढ़ा था। किसी ने इस पर विचार न किया था। सुरेश ने एक क्षण विचार करके कहा—तुझे कौन आपनी पीठ पर बिठाएगा, सोच ? आख़िर तू भंगी है कि नहीं ?

मंगल भी कड़ा हो गया। बोला—मैं कब कहता हूँ कि मैं भंगी नहीं हूँ, लेकिन तुम्हें मेरी ही माँ ने अपना दूध पिला कर पाला है। जब तक मुझे भी सवारी करने को न मिलेगी, मैं घोड़ा न बनूँगा। तुम लोग बड़े चघड़ हो। आप तो मज़े से सवारी करोगे और मैं घोड़ा ही बना रहूँ !

सुरेश ने डाँटकर कहा, तुम्हें घोड़ा बनना पड़ेगा और मंगल को पकड़ने दौड़ा। मंगल भागा। सुरेश ने दौड़ाया। मंगल ने क़दम और तेज किया। सुरेश ने भी ज़ोर लगाया; मगर वह बहुत खा-खाकर थुल-थुल हो गया था और दौड़ने में उसकी साँस फूलने लगती थी।

आख़िर उसने रुककर कहा—आकर घोड़ा बनो मंगल, नहीं तो कभी पा जाऊँगा, तो बुरी तरह पीटूँगा।

"तुम्हें भी घोड़ा बनना पड़ेगा।"

"अच्छा हम भी बन जाएँगे।"

"तुम पीछे से निकल जाओगे। पहले घोड़ा बन जाओ। मैं सवारी कर लूँ फिर मैं बनूँगा।"

सुरेश ने सचमुच चकमा देना चाहा था। मंगल का यह मुतालबा सुनकर साथियों से बोला–देखते हो इसकी बदमाशी, भंगी है न !

तीनों ने मंगल को घेर लिया और उसे जबरदस्ती घोड़ा बना दिया। सुरेश ने चटपट उसकी पीठ पर आसन जमा लिया और टिकटिक करके बोला–चल घोड़े, चल !

मंगल कुछ देर तो चला, लेकिन उस बोझ से उसकी कमर टूटी जाती थी। उसने धीरे से पीठ सिकोड़ी और सुरेश की रान के नीचे से सरक गया। सुरेश महोदय लद से गिर पड़े और भोंपू बजाने लगे।

माँ ने सुना, सुरेश कहीं रो रहा है। सुरेश कहीं रोये, तो उनके तेज कानों में ज़रूर भनक पड़ जाती थी और उसका रोना भी बिल्कुल निराला होता था, जैसे छोटी लाइन के इंजन की आवाज़।

महरी से बोली--देख तो, सुरेश कहीं रो रहा है, पूछ तो किसने मारा है ?

इतने में सुरेश खुद आँखें मलता हुआ आया। उसे जब रोने का अवसर मिलता था, तो माँ के पास फ़रियाद लेकर ज़रूर आता था। माँ मिठाई या मेवे देकर आँसू पोंछ देती थी। आप थे तो आठ साल के, मगर थे बिलकुल गावदी। हद से ज़्यादा प्यार ने उसकी बुद्धि के साथ वही किया था, जो हद से ज़्यादा भोजन ने उसकी देह के साथ।

माँ ने पूछा–क्यों रोता है सुरेश, किसने मारा ?

सुरेश ने रोकर कहा–मंगल ने छू दिया।

माँ को विश्वास न आया। मंगल इतना निरीह था कि उससे किसी तरह की शरारत की शंका न होती थी; लेकिन जब सुरेश कसमें खाने लगा, तो विश्वास करना ज़ाजिम हो गया। मंगल को बुलाकर डाँटा–क्यों रे मंगल, अब तुझे बदमाशी सूझने लगी। मैंने तुझसे कहा था, सुरेश को कभी मत छूना, याद है कि नहीं, बोल ?

मंगल ने दबी आवाज़ से कहा–याद क्यों नहीं है ?

"तो फिर तूने उसे क्यों छुआ ?"

"मैंने नहीं छुआ।"

"तूने नहीं छुआ, तो वह रोता क्यों था ?"

"गिर पड़े, इससे रोने लगे।"

चोरी और सीनाजोरी। देवीजी दांत पीसकर रह गयीं। मारतीं, तो उसी दम स्नान करना पड़ता। छड़ी तो हाथ में लेनी ही पड़ती और छूत का विद्युत-प्रवाह इस छड़ी के रास्ते उनकी देह में पैवस्त हो जाता, इसलिए जहाँ तक गालियाँ दे सकीं, दीं और हुक्म दिया कि अभी-अभी यहाँ से निकल जा। फिर जो इस द्वार पर तेरी सूरत नज़र आयी, तो खून ही पी जाऊँगी। मुफ़्त की रोटियाँ खा-खाकर शरारत सूझती

है; आदि।

मंगल में गैरत तो क्या थी, हाँ डर था। चुपके से अपने सकोरे उठाये, टाट का टुकड़ा बगल में दबाया, धोती कन्धे पर रखी और रोता हुआ वहाँ से चल पड़ा। अब वह यहाँ कभी न आएगा। यही तो होगा कि भूखों मर जाएगा। क्या हरज है ? इस तरह जीने से फायदा ही क्या ? गाँव में उसके लिए और कहाँ ठिकाना था ? भंगी को कौन पनाह देता ? उसी खँड़हर की ओर चला, जहाँ भले दिनों की स्मृतियाँ उसके आँसू पोंछ सकती थीं और खूब फूट-फूटकर रोया।

उसी क्षण टामी भी उसे ढूँढ़ता हुआ पहुँचा और दोनों फिर अपनी व्यथा भूल गये।

छः

लेकिन ज्यों-ज्यों दिन का प्रकाश क्षीण होता जाता था, मंगल की ग्लानि क्षीण होती जाती थी। बचपन को बेचैन करने वाली भूख देह का रक्त पी-पीकर और भी बलवान होती जाती थी। आँखें बार-बार कसोरों की ओर उठ जातीं। वहाँ अब तक सुरेश की जूठी मिठाइयाँ मिल गयी होतीं। यहाँ क्या धूल फाँके ?

उसने टामी से सलाह की—खाओगे क्या टामी ? मैं तो भूखा लेट रहूँगा।

टामी ने कूँ-कूँ करके शायद कहा—इस तरह का अपमान तो ज़िन्दगी भर सहना है। यों हिम्मत हारोगे, तो कैसे काम चलेगा ? मुझे देखो न, कभी किसी ने डण्डा मारा, चिल्ला उठा, फिर जरा देर बाद दुम हिलाता हुआ उसके पास जा पहुँचा। हम-तुम दोनों इसीलिए बने हैं भाई !

मंगल ने कहा—तो तुम जाओ; जो कुछ मिले खा लो, मेरी परवाह न करो।

टामी ने अपनी श्वान-भाषा में कहा—अकेला नहीं जाता, तुम्हें साथ लेकर चलूँगा।

"मैं नहीं जाता।"

"तो मैं भी नहीं जाता।"

"भूखों मर जाओगे।"

"तो क्या तुम जीते रहोगे ?"

"मेरा कौन बैठा है, जो रोएगा ?"

"यहाँ भी वही हाल है भाई, क्वार में जिस कुतिया से प्रेम किया था, उसने बेवफाई की और अब कल्लू के साथ है। खैरियत यही हुई कि अपने बच्चे लेती गयी, नहीं तो मेरी जान गाढ़े में पड़ जाती। पाँच-पाँच बच्चों को कौन पालता ?"

एक क्षण के बाद भूख ने एक दूसरी युक्ति सोच निकाली।

"मालकिन हमें खोज रही होंगी, क्या टामी ?"

"और क्या ? बाबूजी और सुरेश खा चुके होंगे। कहार ने उनकी थाली से जूठन निकाल लिया होगा और हमें पुकार रहा होगा।"

"बाबूजी और सुरेश दोनों की थालियों में घी खूब रहता है और वह मीठी-मीठी चीज–हाँ मलाई।"

"सब-का-सब घूरे पर डाल दिया जाएगा।"

"देखें, हमें खोजने कोई आता है ?"

"खोजने कौन आयेगा; क्या कोई पुरोहित हो ? एक बार मंगल-मंगल होगा और बस थाली परनाले मे उँडेल दी जाएगी।"

"अच्छा, तो चलो चलें। मगर मैं छिपा रहूँगा, अगर किसी ने मेरा नाम लेकर न पुकारा; तो मैं लौट आऊँगा। यह समझ लो।"

दोनों वहाँ से निकले और आकर महेशनाथ के द्वार पर अँधेरे में दबककर खड़े हो गये; मगर टामी को सब्र कहाँ ? वह धीरे-से अन्दर घुस गया। देखा, महेशनाथ और सुरेश थाली पर बैट गये हैं। बरोठे मे धीरे से बैठ गया, मगर डर रहा था कि कोई डण्डा न मार दे।

नौकरों में बातचीत हो रही थी। एक ने कहा–आज मंगलवा नहीं दिखाई देता। मालकिन ने डाँटा था, इससे भागा है साइत।

दूसरे ने जवाब दिया– अच्छा हुआ, निकाल दिया गया। सवेरे-सवेरे भगी का मुँह देखना पड़ता था। मंगल और अँधेरे में खिसक गया। आशा गहरे जल में डूब गयी।

महेशनाथ थाली से उठ गये। नौकर हाथ धुला रहा है। अब हुक्का पीएँगे और सोएँगे। सुरेश अपनी माँ के पास बैठा कोई कहानी सुनता-सुनता सो जाऐगा ! ग़रीब मंगल की किसे चिन्ता है इतनी देर हो गयी, किसी ने भूल से भी न पुकारा।

कुछ देर तक वह निराश-सा वहाँ खड़ा रहा, फिर एक लम्बी साँस खींचकर जाना ही चाहता था कि कहार पत्तल में थाली का जूठन ले जाता नज़र आया।

मंगल अँधेरे से निकलकर प्रकाश में आ गया। अब मन को कैसे रोके ?

कहार ने कहा–अरे, तू यहाँ था ? हमने समझा कि कहीं चला गया। ले, खा ले; मैं फेंकने ले जा रहा था।

मंगल ने दीनता से कहा– मैं तो बड़ी देर से यहाँ खड़ा था।

"तो बोला क्यों नहीं ?"

"मारे डर के।"

"अच्छा, ले खा ले।"

उसने पत्तल को ऊपर उठाकर मंगल के फैले हुए हाथों में डाल दिया। मंगल ने उसकी ओर ऐसी आँखों से देखा, जिसमें दीन कृतज्ञता भरी हुई थी।

टामी भी अन्दर से निकल आया था। दोनों वहीं नीम के नीचे पत्तल में खाने लगे। मगल ने एक हाथ से टामी का सिर सहलाकर कहा–देखा, पेट की आग ऐसी होती है ! यह लात की मारी हुई रोटियाँ भी न मिलतीं, तो क्या करते ?

"टामी ने दुम हिला दी।"

"सुरेश को अम्माँ ने पाला था।"

टामी ने फिर दुम हिलायी।

"'लोग कहते हैं, दूध का दाम कोई नहीं चुका सकता और मुझे दूध का यह दाम मिल रहा है।"

टामी ने फिर दुम हिलायी।

(हिन्दी में : 'हंस', जुलाई, १९३४ में प्रकाशित:
उर्दू में : 'दूध की कीमत', अप्रैल-मई, १९३७ में प्रकाशित

# पण्डित मोटेराम की डायरी

## एक

क्या नाम कि कुछ समझ में नहीं आता कि डेरी और डेरी-फार्म में क्या सम्बन्ध ! डेरी तो कहते हैं उस छोटी-सी सादी सजिल्द पोथी को, जिस पर रोज़-रोज़ का वृत्तान्त लिखा जाता है और जो प्रायः सभी महान् पुरुष लिखा करते हैं और डेरी-फार्म उस स्थान को कहते हैं, जहाँ गायें-भैंसें पाली जाती हैं और उनका दूध, मक्खन, घी तैयार किया जाता है। ऐसा मालूम होता है, डेरी-फार्म इसलिए नाम पड़ा कि जैसे डेरी में नित्य-प्रति का समाचार लिखा जाता है, उस तरह वहाँ नित्यप्रति दूध-मक्खन बनता है। जो कुछ हो, मैंने अब डेरी लिखने का निश्चय कर लिया है। कई साल पहले एक बार एक पुस्तक वाले ने मुझे एक डेरी भेंट की थी। तब मैंने उस पर एक महीने तक अपना हाल लिखा; लेकिन मुझे उसमें लिखने को कुछ सूझता ही न था। रात को सोने के पहले घण्टों बैठा सोचता—क्या लिखूँ। लिखने लायक कोई बात भी हो ? यह लिखना कि प्रातःकाल उठा, मुँह-हाथ धोया, स्नान किया, तिलक-चन्दन लगाया, पूजन किया, यजमानों से मिला, कहीं साइत बाँचने गया; फिर लौटकर भोजन किया और सोया। तीसरे पहर फिर उठा, भंग छानी, फिर स्नान किया, फिर तिलक लगाया और कथा बाँचने चला गया; लौटकर फिर भोजन किया और सो रहा। यह सब लिखना मुझे अच्छा न लगता था। इसलिए उस डेरी पर मैंने धोबी के कपड़ों और आमदनी-ख़र्च लिखकर उसे पूरा किया। जब से वह डेरी समाप्त हुई, तबसे ख़र्च-आमदनी का हिसाब लिखना छोड़ दिया और धोबी के कपड़ों का हिसाब पण्डिताइन के ज़िम्मे डाल दिया।

लेकिन अब मैं फिर डेरी लिखना आरम्भ कर रहा हूँ, इसका क्या कारण है ? मैंने सुना है कि इससे आयु बढ़ती है, और चारों पदार्थ हाथ आ जाते हैं। इसलिए अब मैं फिर भगवान् का नाम लेकर, और गणेश जी के सामने शीश झुकाकर डेरी लिखना आरम्भ करता हूँ। ओम शान्तिः शान्तिः शान्तिः।

क्या नाम कि आजकल साम्यवाद और समष्टिवाद की बड़ी चर्चा सुन रहा हूँ। साम्यवाद का अर्थ यह है कि सभी मनुष्य बराबर हों। तो मैं अपने साम्यवादी विद्वानों से जो इस विषय के आचार्य हैं, जैसे—श्री सम्पूर्णानन्द, आचार्य नरेन्द्रदेव जी और आचार्य श्रीप्रकाशजी से पूछना चाहता हूँ कि सब मनुष्य कैसे बराबर हो सकते

हैं ? आचार्य नरेन्द्रदेवजी मुझे क्षमा करें या न करें, मगर उनके जैसे तीन आचार्य मेरे पेट में समा सकते हैं, फिर यह कैसा साम्यवाद ? इसका मतलब तो यही हो सकता है कि या मैं वामन-रूप धारण कर लूँ या वह विराट् रूप धारण कर लें।

अच्छा, अब दूसरी बात लीजिए। धन तो आप सबका बराबर कर देना चाहते हैं, लेकिन कृपा करके यह बतलाइए कि आप सबके पेट कैसे बराबर कर देंगे ? आचार्य नरेन्द्रदेवजी एक-दो फुलके और एक-आध घूंट दूध पीकर रह सकते हैं, मगर मुझे तो पूजा करने के बाद, मध्याह्न, तीसरे पहर और रात को, चार बार तर माल चकाचक चाहिए, जिसमें लड्डू, हलवा, मलाई, बादाम, कलाकन्द आदि का प्राधान्य हो। अगर आपका साम्यवाद इसकी गारण्टी करे कि वह मुझे इच्छापूर्ण भोजन देगा तो मैं उस पर विचार कर सकता हूँ और अगर आप चाहते हों कि मैं भी दो फुलके और तोले-भर दूध और दो तोले भाजी खाकर रहूँ तो ऐसे साम्यवाद को मेरा दूर ही से प्रणाम है। मैं धन नहीं मँगता; लेकिन भोजन आँतफाड़ चाहता हूँ, अगर इस तरह की गारण्टी दी गयी, तो वचन देता हूँ कि मैं और मेरे अनेक मित्र साम्यवादी बनने को तैयार हो जाएँगे।

लेकिन एक भोजन ही से तो काम नहीं चलता। कपड़ा ही ले लीजिए। आपको एक कुरता और एक टोपी चाहिए। कुरते में एक गज़ से अधिक खद्दर न लगेगा। मैं लम्बी अँगरखी पहनता हूँ, जिसमें सात गज़ से कम कपड़ा नहीं लगता। मैंने दरज़ी के सामने बैठकर खुद कटवाया है और इसका विश्वास दिलाता हूँ कि इससे कम में मेरी अँगरखी नहीं बन सकती। फिर बारह गज़ का साफा, पाँच गज़ की चादर ऊपर से। साम्यवाद इसकी गारण्टी ले सकता है ? धन लेकर मुझे क्या करना है, लेकिन भोजन और वस्त्र तो चाहिए ही।

आप कहेंगे, काम सबके बराबर करना पड़ेगा। मैं इसे स्वीकार करता हूँ। अगर कोई सज्जन घड़ी-भर पूजा करें, तो मैं दो घड़ी कर दूँगा; वह घड़ी भर स्नान करें तो मैं दो घड़ी पानी में रह सकता हूँ; वह एक घड़ी शास्त्रार्थ करें तो मैं भोजन-पूजन आदि को छोड़कर दिन-भर शास्त्रार्थ कर सकता हूँ। इसमें मैं किसी से पीछे हटनेवाला नहीं।

एक बात और। स्थान की मुझे परवाह नहीं; झोंपड़ा भी हो तो मैं अपना निबाह कर सकता हूँ। लेकिन रेल-यात्रा करते समय अगर मुझे सबके बराबर जगह मिली, तो उस पटरी पर बैठनेवालों को छोड़कर भागना पड़ेगा; क्योंकि मैं एक पूरी पटरी से कम में समा ही नहीं सकता। दूसरी बात यह है कि मैं सन्नाटा मारकर नहीं सो सकता। निद्रा में एक विचित्र प्रकार का खर्राटा लेता हूँ। कभी कोई सज्जन मेरे समीप सोते हैं, तो उन्हें रात को उठकर भागना पड़ता है। इसलिए अपने हित के लिए नहीं, दूसरों के हित के लिए मैं यह चाहूँगा कि मुझे एक पूरी कोठरी सोने को मिले। अगर साम्यवाद इसमें मीन-मेष निकाले तो मैं उसकी ओर आँख उठाकर भी न देखूँगा।

इतना लिख चुका था कि पण्डिताइन आकर खड़ी हो गयी और पूछने

लगी—आज सबेरे-सबेरे यह क्या लिखने बैठ गये। सेठजी के लड़के की कुण्डली क्यों नहीं बना डालते ? व्यर्थ शास्त्रार्थ कराके अपना मूँड़ क्यों दुखवाते हो ?

मैं स्त्रियों का अपमान नहीं करता। उन्हें घर की देवी समझता हूँ। वे घर की लक्ष्मी हैं, लेकिन घर-गिरस्ती के सिवा उनसे किसी और बात में सलाह नहीं लेता। घर की लक्ष्मी को घर तक ही रखना चाहता हूँ। राजनीति, समाज, धर्म आदि के विषय में उन्हें क्या मतलब। स्त्रियों को सिर चढ़ाने की इन मुट्ठी-भर पढ़े-लिखे बाबुओं को जो सनक सवार हुई है, मैं इसे पसन्द नहीं करता। पण्डिताइन भी एक दिन आधी बाँह की जम्पर पहने हुए निकलीं जिससे आधी छाती दिखाई दे रही थी, तो मैंने उसी दम वह जम्पर उतरवा कर छोड़ा। वह बहुत बिगड़ीं; लेकिन मैंने भी रौद्ररूप दिखाया। आख़िरकार जब मैं डण्डा लेने दौड़ा; तो उन्होंने धीरे से जम्पर उतार दिया और मुँह फुला बैठीं। मैंने कहा—चाहे मुँह फुलाओ, चाहे गाल फुलाओ,चाहे सारी देह फुलाकर कुप्पा हो जाओ; लेकिन इस भेष में मैं तुम्हें घर से निकलने न दूँगा। ख़ैर, जब उन्होंने आकर मुझे डाँट बतायी, तो मैंने कह दिया, 'तुम यह बातें नहीं समझ सकतीं, जाकर अपना काम देखो।'

पण्डिताइन बोलीं— तुमने चार अक्षर पढ़ लिया तो बड़े समझदार हो गये ? अभी एक जून चूल्हा न जलाऊँ तो सारी समझदारी निकल जाय।

कितना बेतुका जवाब था। मारूँ घुटना, फूटे आँख ! लेकिन मुझे आश्चर्य नहीं हुआ। उनसे मैं ऐसे जवाब सुनने का अभ्यस्त हो गया हूँ। मैंने जरा कड़ाई के साथ कहा—तुम्हारे मतलब की कोई बात नहीं है देवी, नहीं तो मैं तुम्हें सुना देता।

"कोई कविताई करते होंगे। यही तो तुम्हें रोग है।"

"कविता करने का रोग मुझे कब था ? बे-बात-की-बात करती हो। मैं कविताई से इतनी दूर हूँ, जितना पूरब पच्छिम से। यह वेश-भूषा, यह डील-डौल कवियों का है ? तुम क्या जानो, कवि किसे कहते हैं ? कवि वह है, जिसकी सूरत से कविता बरसती हो। बस, मैं कविताई नहीं कर रहा हूँ, एक सामाजिक प्रश्न पर कुछ शंकाएँ उपस्थित करने का सौभाग्य-सिन्दूर प्राप्त कर रहा हूँ।"

पण्डित के इस पाण्डित्यपूर्ण कथन से वह कुछ रोब में आ गयीं। लेकिन मैं थोड़ा-सा बुद्धू भी हूँ। उसी वक़्त मुझे हँसी आ गयी। बस, पण्डिताइन लौट पड़ीं और मेरे हाथ से लेख छीनकर बोलीं— मैं समझ गयी, किसी को प्रेम-पत्र लिख रहे हो ?

अब नहीं तो अब बनी। मैं गंगाजल लेकर शपथ खा सकता हूँ कि मैंने आज तक न जाना, प्रेम किस चिड़िया का नाम है। मेरी प्रेमिका तर माल है। दूसरा प्रेम मेरी समझ में नहीं आता; लेकिन पण्डिताइन को न जाने क्यों मुझ पर सन्देह होता रहता है। प्रेमियों की दशा देखकर तो मुझे उन पर हँसी आती है। जब देखो, रो रहे हैं। ठण्डी साँसें खींच रहे हैं। न कुछ खाते हैं, न पीते हैं खासे लकलक बने हुए हैं, फूँक दो तो उड़ जायँ। इस तरह का प्रेम करके तो मैं तीसरे ही दिन संसार से

विदा हो जाऊँ। लेकिन इस सन्देह का निवारण करना अब लाज़िम हो गया।

मैंने थोड़े से शब्दों से पण्डिताइन को साम्यवाद का तत्त्व समझाने की चेष्टा की। जब मैं अपना कथन समाप्त कर चुका, तो वह आँखें मटकाकर बोलीं—ऐ नौज तुम्हारा सामवाद ! कुछ घास तो नहीं खा गये हो ! जिनके बाल वंश न हों, वे सामवाद की बात सोचें। मुझे तो भगवान ने पाँच-पाँच पुत्र दिये हैं, और छठा आनेवाला है। मैं सामवाद के फेर में क्यों पड़ूँ ? 'मेरे बराबर हो, पड़ोसन गोदा-रोटी खाय।' अच्छा सामवाद है। मेरे लाल जीते रहेंगे, तो माँग खाएँगे।

वह और भी न जाने क्या-क्या अनाप-शनाप बकती रहीं; लेकिन उनकी बातों से मेरे मन में एक शंका उत्पन्न हो गयी। साम्यवाद में कहीं सन्तान-निग्रह का बन्धन तो नहीं है ? क्योंकि इस तरह का कोई सम्बन्ध हुआ तो फिर मेरा उससे कोई सम्पर्क न रहेगा। मैं इस विषय में किसी तरह का समझौता न करूँगा। पीछे से थुक्का-फजीहत करना मुझे पसन्द नहीं। आचार्य मुझे स्पष्ट बतला दें, कि मुझे गृहस्थाश्रम का त्याग तो न करना पड़ेगा ? मैं इसकी स्वाधीनता चाहता हूँ कि जितनी सन्तानें आवें उनका स्वागत करूँ ; क्योंकि मैं जानता हूँ, जन्म देनेवाले भगवान् हैं और पालन करनेवाले भी भगवान् हैं। मैं तो निमित्त-मात्र हूँ।

## दो

क्या नाम है कि मैं पण्डित मोटेराम वल्द पण्डित छोटेराम स्वर्गवासी, साकिन विश्वनाथपुरी जो शंकर भगवान के तिरसूल पर बसी है, आज बम्बई में दनदना रहा हूँ। एक यजमान सेठजी ने तार भेजा, हम बड़े संकट में हैं तुरंत आओ। तार के साथ डबल तीसरे दरजे का किराया भी। इसलिए हमने चटपट बम्बई को प्रस्थान कर दिया। अपने यजमान पर संकट पड़े, तो हम कैसे रुक सकते थे। सेठजी एक बार काशी आये थे। वहाँ मैं भी निमन्त्रण में गया था। वहीं मेरी उनकी जान-पहचान हुई। बात करने मे मैं पक्का फिकैत हूँ। बस यही समझ लो कि कोई मुझे निमन्त्रण-भर दे दे, फिर मैं अपनी बातों से ऐसा ज्ञान घोलता हूँ, वेदों-शास्त्रों की ऐसी व्याख्या करता हूँ कि क्या मजाल जो यजमान उल्लू न हो जाय। योगासन, हस्तरेखा, सन्तानशास्त्र, वशीकरण आदि सभी विद्याएँ, जिन पर सेठ-महाजनों का पक्का विश्वास है, मेरी जिह्वा पर हैं। अगर पूछो कि क्यों पण्डित मोटेराम जी शास्त्री, इन विद्याओं को पढ़ा भी है ? तो मैं डके की चोट कहता हूँ, मैंने कभी नहीं पढ़ा। इन विद्याओं का क्या रोना, हमने कुछ नहीं पढ़ा, पूरे लण्ठ हैं, निरक्षर महान् लेकिन फिर भी किसी बड़े-से-बड़े पुस्तक चाटू, शास्त्रघोंटू पण्डित का सामना करा दो, चपेट न दूँ तो मोटेराम नहीं। जी हाँ, चपेट दूँ, ऐसा चपेटूँ, ऐसा रगेदूँ कि पण्डित जी को भागने का रास्ता न मिले ! पाठक कहेंगे, यह असम्भव है, भला एक मूर्ख आदमी महान् पण्डित को कैसे रगेदेगा। मैं कहता हूँ प्रियवर, पुस्तक चाटने से कोई विद्वान् नहीं हो जाता। जो विद्वान् आज इस युग में श्राद्ध, पिण्डदान और वर्णाश्रम में विश्वास रखता है,

जो आज गोबर और गोमूत्र को पवित्र समझता है, जो देवपूजा को मुक्ति का साधन समझता है, वह विद्वान कैसे हो सकता है ? मैं खुद यजमानों से यह सब कृत्य कराता हूँ; निःसन्देह जानता हूँ, हलवा और कलाकन्द किसी आत्मा के पेट में नहीं, मेरे पेट में जाता है, फिर भी यजमानों को मूँड़ता हूँ, तो इसलिए कि मेरी यह जीविका है। जीविका नहीं छोड़ी जाती, और इसलिए यजमान खुद बेवकूफ बनना चाहता है, पाँच पैसे का गऊदान करके भवसागर पार उतरना चाहता है, तो मुझे क्या कुत्ते ने काटा है जो कहूँ कि यह सब मिथ्या है, सरासर मिथ्या है। आती हुई लक्ष्मी को कौन दुतकारता है ? लेकिन पण्डितों के बीच में दूसरी बात हो जाती है। वहाँ मुझे अपनी जीविका का डर नहीं रहता और मैं भिगो-भिगोकर लगाता हूँ, कभी दाहिने, कभी बायें चौंधिया देता हूँ, साँस नहीं लेने देता। बस पण्डितों के पास इसके सिवा और जवाब नहीं रहता कि तुम नास्तिक हो।

मगर मैं अपने विषय से बहककर कहाँ जा पहुँचा। जब मैं बम्बई चलने को तैयार हुआ, तो पण्डिताइन रोने लगीं। कहने लगीं, बताओ कै दिन में आओगे। दो-तीन दिन में ज़रूर से लौट आना। मैं जो उस वक़्त बता दूँ कि दो दिन तो पहुँचने में लग जाएँगे, तो फिर वह मेरा पिण्ड न छोड़ती। इसलिए बड़े प्रेम भरे शब्दों में कहा–प्रिये, मेरा जी तुम्हीं में लगा रहेगा। खाऊँगा तो तुम्हारे कर-कमलों की गुदगुदी रोटियाँ और पतली दाल याद आएगी। पानी पिऊँगा तो तुम्हारे पपड़ियाये हुए अधरों का ध्यान बना रहेगा। सोते-जागते, उठते-बैठते, बस तुम्हारे ही पास मन मँड़राता रहेगा। इससे उन्हें कुछ ढाढ़स हुआ। लेकिन क्या नाम कि स्त्री का हृदय कुछ अटपटा होता है। एकाएक बोल उठीं–मुझे तुम्हारे ऊपर विश्वास नहीं आता। कौन जाने, तुम वहाँ कैसे हो जाओ। कहीं तुम कुछ गड़बड़ न कर बैठो। मैंने तुरन्त समझाया–प्राण-प्रिये, मुझे तुम्हारे प्रेम में पगे लगभग ४५ साल हुए। क्या तुम समझती हो कि इतने दिनों में जो रंग जमा है, वह दो-चार दिन में फीका पड़ जाएगा ? कहाँ तुम्हारा ख़्याल है ! बोलीं–क्या जाने भाई, तुम मरदों का हाल कौन जाने ? यहाँ तो ऐसी मीठी-मीठी बातें करते हो, वहाँ जाकर क्या जाने क्या कर बैठो। मैं वहाँ थोड़ी बैठी रहूँगी कि तुम्हारी देख-भाल करती रहूँ। मैं तो एक ही सरियत पर जाने दूँगी, कि तुम गंगाजल हाथ में लेकर कहो कि वहाँ कुछ गड़बड़-सड़बड़ न करूँगा। मैं मन मे हँसा और गंगाजल लेकर क़सम खायी। तब जाके पण्डिताइन का चित्त शान्त हुआ।

चलने को तो चला; लेकिन हृदय मेरा भी काँपता था। प्रयाग तक तो मेरा मन ठिकाने रहा; लेकिन जब फिर भी बम्बई का कहीं पता न चला, तो मुझे रोना आ गया। भगवन् ! यह तो कालापानी है। दिन-भर चला, बम्बई नदारद। रात-भर चला, बम्बई नदारद। समझ गया कि काशी में मरना न बदा था। मजे से गंगास्नान करता था, विश्वनाथ के दर्शनों का पुन्न लूटता था और धेली बारह आने कहीं-न-कहीं से पीट ही लाता था। और यहाँ गाड़ी में बैठे न जाने किस लोक को चले जा रहे

हैं। इतनी दूर तो चन्द्रमा भी न होंगे। मुझे भ्रम हो गया कि यात्री और रेल कर्मचारी सब मुझे धोखा दे रहे हैं। बम्बई ज़रूर पीछे छूट गयी। बारे कोई दस बजे बम्बई का नाम सुना। जान आयी। देखा तो यजमान सेठजी मेरा स्वागत करने के लिए खड़े थे। उन्होंने पालागन किया; मगर असीस कौन देता है, यहाँ तो चोला भसम हो रहा था। मैंने ब्रह्मतेज से गरजकर कहा–तुमने मुझे लिखा क्यों नहीं कि बम्बई लंका के पास है ? अभी तक जल नहीं ग्रहण किया। प्राण छटपटा के निकलने जा रहा था; बारे मैंने योगबल से रोक लिया। मैं झूठ बोल रहा था। मैं रास्ते-भर फलाहरी खाता रहा और रेल से उतर कर पानी पीता चला आ रहा था; लेकिन ऐसे यजमानों के सामने अपने नेम का डंका बजा देना फलदायक होता है। सेठजी ने दौड़कर मेरी अधारी कन्धे रखी और लगे घिघियाने–महाराज, क्षमा किया जाय, मैं क्या जानता था कि महाराज को बम्बई...

मैंने फिर डाँटा–महाराज को बम्बई से क्या सम्बन्ध ? अपने लोग तीर्थ स्थानों पर रहते हैं कि राक्षसों के देश में ! यहाँ वह रहे, जो धन का लोभी हो। हम ब्राह्मणों को अपना धर्म प्यारा है।

इस डाँट से सेठजी की नानी मर गयी। बाहर आये तो मोटर खड़ी थी। बैठकर यजमान के घर चले। वाह रे बम्बई ! वहाँ तो आदमी पागल हो जाय। सड़कें न-जाने क्यों इतनी चौड़ी बनायी हैं। हमारी चौखम्भेवाली कितनी गुलजार गली है कि वाह ! यहाँ की सड़कें हैं कि बालेमियाँ का मैदान है। मगर बम्बई का हाल फिर लिखेंगे। इस वक़्त तो सेठजी के संकट की कथा कहनी है, जिसके लिए हम इतनी दूर से बुलाये गये हैं। संकट यह कि सेठजी ने सट्टा खेला है और चाहते हैं; मैं कोई ऐसा अनुष्ठान करूँ कि सेठजी के पौ-बारह हो जायँ। मामला गहरा है, कोई डेढ़ लाख का। मैंने यह वृत्तान्त सुनकर ऐसा गम्भीर मुँह बनाया, मानो सब कुछ मेरे ही हाथ में है। फिर बोला–सेठजी, आप जो हैं सो मेरे यजमान हैं और मुझे जो कुछ विद्या आती है, उसमें कुछ उठा न रखूँगा। और यह आप जानते हैं कि मुझे किसी बात से ममता नहीं रही। ब्राह्मण को धन से क्या प्रयोजन ? धन चाहता तो अब तक लाखों बटोर लेता। कितने यजमान मेरे अनुष्ठानों से करोड़पति हो गये, लखपतियों की तो गिनती नहीं। मैं वही ब्राह्मण का ब्राह्मण बना हूँ। तो बात क्या है। हम ममता को पास नहीं आने देते। साढ़े-सात सौ कोस से ही ललकारते हैं, ख़बरदार जो इधर मुँह किया ! हाँ, बात इतनी है कि अनुष्ठानों में पैसे खरच होते हैं। अगर यही अनुष्ठान विधिपूर्वक करूँ तो डेढ़-दो सौ से कम न ख़र्च होंगे। यह समझ लीजिए।

लेकिन मैं इस साल ६५ साल की अवस्था में भी पोंगा ही रहा। मैंने डेढ़-दो सौ अपनी समझ में बहुत कहे थे। इससे ऊँचे जाने की मुझे हिम्मत ही न पड़ी। कभी इतना बड़ा शिकार तो फँसा नहीं था। उसके दाँव-घात क्या समझता ? सेठजी का मुँह लटक गया। उन्होंने दस-बारह हज़ार का अनुमान किया था। डेढ़-दो सौ सुनकर

मेरी सारी प्रतिष्ठा उनके हृदय पर से निकल भागी। क्या स्वर्ण-संयोग दिया था भगवान् विश्वनाथ ने लेकिन तकदीर खोटी है तो उनका क्या बस ? दस हज़ार कह देता तो जन्मभर के लिए अयाच्य हो जाता। बोलते-बोलते बोला क्या ? डेढ़-दो सौ ! धत् तेरे पोंगापन का सत्यानाश हो ! अब तो यही जी चाहता है कि जाकर समुद्र में कूद पड़ूँ ! उसी दिन एक दूसरे घोंघानाथ शास्त्री के नाम तार गया। अब यह पठा आकर इन सेठजी को मूँड़ेगा बीस हज़ार से कम न लेगा; लेकिन अब पछताने से क्या होता है। फिर भी मैंने सोचा, बला से मैं भी नहीं पा रहा हूँ ! कोई दूसरा क्यों ले जावे ? मेरा क्या यह धर्म नहीं है कि अपने यजमान की इन लुटेरों से रक्षा करूँ ? बोला, मैंने केवल सामग्री का मूल्य दिया। दक्षिणा मैं लेता नहीं। एक हज़ार रुपये विप्रों की दक्षिणा भी समझ लीजिए।

सेठजी बोले—उससे कोई मतलब नहीं , वह तो यहाँ अलग से दिया जाएगा। आपकी सामग्री तो कुल दो सौ की होगी ?

मैंने कहा—बस, इससे अधिक नहीं। हाँ, ऐसे लोगों को भी जानता हूँ, जो इसी अनुष्ठान के लिए दस हज़ार, पन्द्रह हज़ार तक ले लेंगे। लगेगा तो ढाई-तीन सौ, शेष धन अपने पेट में ठूँस लेंगे। इसलिए ऐसे धूर्तों से सचेत रहिएगा।

लेकिन सेठ के कण्ठ तले यह बात न धँसी। बोला—यह आप क्या कहते हो शास्त्री जी ? गुड़ जितना ही डालो उतना ही मीठा पकवान होगा। आपका अनुष्ठान दो सौ का है। आप कीजिए। लेकिन बिना बड़े अनुष्ठान के मेरा काम न चलेगा।

अब भी मुझे अपना उल्लू फाँसने का मौक़ा था। कह सकता था, सेठजी, आपका काम तो छोटे अनुष्ठान से ही निकल सकता है, लेकिन आपकी इच्छा है तो मैं महा-महा-महा मृत्युंजय-पाठ और ब्रह्म-प्रवीक्षक क्रिया भी कर सकता हूँ। हाँ, उसमें कोई साढ़े तेरह हजार का ख़र्च है; मगर यह तो अब सूझ रही है। उस वक़्त अक्ल पर पत्थर पड़ गया था। मेरी भी विचित्र खोपड़ी है। जब सूझती है, अवसर निकल जाने पर। हाँ, मैंने यह निश्चय कर लिया कि पण्डित घोंघानाथ को बिना दस-पाँच घिस्से दिये न छोड़ूँगा। या तो बेटा से आधा रखा लूँगा; या फिर यहीं बम्बई के मैदान में हमारी उनकी ठनेगी। वह विद्वान् होंगे। यहाँ सारी जवानी अखाड़े में कटी है। भुरकुस निकाल दूँगा।

अपनी इस पिछिल सूझता पर पछता रहा था कि डाकिया एक तिकोना-सा बैरंग लिफ़ाफ़ा लाकर मुझे दे गया। समझ गया, पण्डिताइन की कृपा है। आज यह पत्र हाथ में लेकर मुझे सचमुच उनकी याद आ गयी। बेचारी ने मेरे साथ ४५ साल काट दिये, और मैं बराबर उसे बातों में टालता रहा। आँखें सजल हो गयीं। पत्र खोला। लिखा था—स्वस्ति श्री सर्व उपमा योग ··· सो तुम जाय के बम्बई में वैठि रह्यौ, कान में तेल डारिकै। हमका रोज सपना दिखात है। डरन के मारे नींद नहीं आवति है। कतों तुम कुछ गड़-बड़ि न करि बैठो, यही चिन्ता में हमार परान सूखा जात है। तुम कहिहौ हम ६५ साल के होय गयन, अबका जनम भर गड़बड़े करत

रहिबै। मुला सुनित है, बैदन सें अइस-अइस बिरवा निकारेन हैं कि एहिका खायके मनई बौराय जात है, एक बैद झाँसी माँ है, एक और कतों हैं। तुमार जोरित है, तुम कौनो औखद न खायो। तुम गंगाजल उठाय के जौन परन किह्य एहिका निबाह करै का परी। हम तुमका साँड़ न बनै देब।

लीजिए साहब, अब मैं साँड़ हो गया। कमर सीधी होती नहीं, डेढ़ सेर मलाई भी नहीं पचाये पचती, और वहाँ पण्डिताइन मुझे साँड़ बना रही है। सो यहाँ भी अपनी ही भूल है। मैं पण्डिताइन के सामने अपनी जवाँमरदी और पुरुषार्थ की डींग मारा करता हूँ। वह गऊ क्या जाने, यह लाड़ियाँ है। मैं जो कुछ कहता हूँ, उसे ब्रह्मवाक्य समझ बैठती है और उसका यह फल है। इस यात्रा में सम्भवतः मेरी दृष्टि कुछ सूक्ष्म हो रही है।

## तीन

क्या नाम कि जब मैंने देखा कि अब तो मुझसे भूल हो ही गयी और बहुत खींच-तान करने पर भी दो सौ से बेशी न मिलेंगे, तो मैंने सोचा, लाओ और कुछ न सही तो इसके सौ पचास रुपये भोजनों में ही बिगाड़ दो। यह भी क्या समझेगा कि किसी से पाला पड़ा था। बस, मैंने शंकर भगवान् का सुमिरन किया और विनती की—हे उमापति, अब तुम्हीं मेरी रक्षा करो, मैं तो अब प्राणों से हाथ धोकर भोजन पर जुटता हूँ। नाश्ता आया तो मैंने कह दिया—मुझे आपके महाराज के हाथ की बनी चीज़ो मे कोई स्वाद नहीं आता, मुझे तो आप सामग्री दे दीजिए, मैं अपना भोजन आप पका लूँगा। भण्डारी ने कहा—जैसी आपकी इच्छा, जो आज्ञा हो वह हाज़िर करूँ। मैंने नाश्ते का नुसखा बताया—सवा सेर ताज़ा मक्खन, आध सेर बादाम, आध सेर पिश्ते, आधा तोले केसर, सेर भर सूजी और सेर भर शक्कर। भण्डारी मेरा मुँह ताकने लगा। मैंने कहा—मुँह क्या ताकते हो, क्या बाँधकर ले जाने को माँगता हूँ? जाकर चटपट लाओ। बस मैंने घोंटी भंग और चढ़ाया गोला और विश्वनाथ का नाम लेकर हलवा बनाने बैठ गया। शंकर की दया से ऐसा स्वादिष्ट पदार्थ बना कि क्या कहूँ। पालथी मारके जो बैठा, तो आध घण्टे में साफ। मक्खी के लिए भी न बचा। भण्डारी के होश उड़ गये। दोपहर को फिर मैंने पूरियाँ पकायीं। आधेआध मोयन देकर। रात को कुछ खाने की इच्छा न होने पर भी मैंने सवा सेर मलाई चढ़ा ली।

लेकिन अब वह जवानी तो नहीं कि ईंट पत्थर जो पेट में पहुँच जाय, वह सब भस्म। तीसरे ही दिन मुझे उदर-विकार के लक्षण दिखे। मैंने सोचा—यहाँ किसी से कहता हूँ तो सब यही कहेंगे कि ब्राह्मण की जात, खाने के पीछे प्राण दे रहा है। इसलिए मुहल्ले ही में एक डॉक्टर के पास कोई पाचक-बटी लेने चला गया। बड़ा भारी मकान, मोटर, फ़ोन। मैंने अपना परिचय दिया तो डॉक्टर ने मुझे ग़ौर से देखा और बोले—काशी से आता है?

मैंने कहा—हाँ साहब, विश्वनाथजी आपको प्रसन्न रखें, यहाँ कुछ भोजन प्रकृति

के अनुकूल न मिलने के कारण पाचन दूषित हो गया है। कोई औषधि प्रदान कीजिए।

डॉक्टर मुझे एक अलग कमरे में ले गया और एक मेज़ पर लेटाकर मेरा पेट टटोलने लगा। फिर सीने की परीक्षा की, पीठ ठोंकी, आँखें देखी, जीभ निकलवाकर परीक्षा ली। इस तरह कोई आध घण्टे तक मेरी दलेल करने के बाद बोला—वेल पण्डितजी, आपको कुछ टी. बी. का आसार मालूम देता है। आपको उसका दवाई करने होगा। हम टी. बी. का इसपिसलिस्ट है। आपको अच्छा करने सकता है; पर आपको अभी एक दूसरा डॉक्टर के पास अपने खून का मुलाहजा कराना होगा। बिना खून देखे हम कुछ नहीं कर सकता। हम आपको चिट्ठी देता है, आप डॉक्टर सूबेदार के पास जायँ। वह चौपाटी में रहता है। हम चिट्ठी देता है। आप के ब्लड का मुलाहजा करके हमको लिखेगा।

मेरे होश फाखता हो गये। पण्डिताइन की याद आयी। भगवान् क्या बम्बई में मेरी मिट्टी की दुरदशा करोगे। आया था कि कुछ कमाकर जाऊँगा, सो यहाँ जान पर बीता चाहती है। अभी काशी से चला हूँ तो कोई बात न थी। ख़ासा साठा-पाठा बना हुआ था कि बम्बई का पानी है, और कुछ नही। दुबे विजयानन्द ने कहा था। बम्बई का पानी खराब है, जरा सँभलकर रहना। लेकिन यह क्या जानता था कि दस-पाँच दिन में ही सिल धरे लेता है; लेकिन अब पछताये क्या होता है। चलो, लहू भी दिखा लो; और फिर डर किस बात का है। मर ही तो जायेंगे। यहाँ अमर कौन है। जरा कच्ची गिरस्ती है, यही चिन्ता है। अगर जानता कि अन्त इतना निकट है तो पिछले दो लडके क्यो होते और तीसरा गर्भ क्यों रहता। लेकिन हरि की इच्छा ! तुलसीदास जी ने कहा भी तो है—

सुत बनितादि जानि स्वारथ रत न करु नेह सबही ते,<br>
अन्तहुँ तोहि तजेंगे पामर, तू न तजे अबही ते।

मै यहाँ से चला तो दिल बहुत छोटा हो गया था; लेकिन डॉक्टर साहब ने तुरन्त टोका—हमारा फीस ३२ रु. हुआ। सेठजी के पास बिल भेज देगा न ?

अगर अभी तक यमराज न आये थे, तो अब आ गये, ३२ रु. फीस ! जो उमर में कभी नहीं दी ! बैद, डॉक्टर को अमीर लोग पैसा देते हैं ? हम शकर के उपासक तो केवल आशीर्वाद से काम निकालते हैं। काशी मे जब कभी काम पड़ता था, डॉक्टर चौधरी, डॉक्टर बनर्जी, डा. सेठ आदि जिसके पास चला गया दवाई ले आया, ऊपर से रुपये आठ आने बिदाई झटक आया। और यहाँ ज़रा-सी परीक्षा की तो ३२ रु. फीस। आँखों-तले अँधेरा छा गया; लेकिन फिर सोचा अब तो मर ही रहे हो, रुपये पैसे के माया-मोह में क्या पड़े हो। ३२ रु. ख़र्च हुए तो हुए, मालूम तो हो गया कि तपेदिक हो गया है। नहीं योही एक दिन चल देते, किसी को पता न चलता। दवा-दारू करने की नौबत न आती। भला, दवा करने का अवसर मिल गया। और आदमी कमाता ही किसलिए है। लेकिन यह पूछ लेना आवश्यक मालूम हुआ कि डॉ. सूबेदार को तो कुछ न देना पड़ेगा। अतएव मैने इस विषय का प्रश्न

किया।

डॉ. साहब ज़ोर से हँसे। बोले–तुम काशी का विद्वान लोग बड़ा मज़ाक करता है। काशी के एक पण्डित को दच्छिना देने से सब पण्डित तो नहीं परसन हो जायगा। बोलो ?

हमने कलेजा थामकर पूछा–तो उनकी क्या फीस होगी ?

'उसका फीस केवल १० रु. है।"

मैंने मन में कहा–चलो मन यह १० रु. भी गम खाओ। बम्बई में जो कमाना है, वह सब देकर भी प्राण बचे तो समझना चाहिए, नया जीवन पाया। नहीं यहीं बैठे-बैठे टें हो जाएँगे, कोई रोनेवाला भी न मिलेगा। उस वक़्त ऐसा वैराग्य सवार हुआ कि सब छोड़-छाड़कर निकल भागूँ। कबीर का वह पद याद आया जिसे पढ़कर मैं कभी-कभी हँसा करता था। धूर्त्तताई में जीवन कट गया। अब इस काया की क्या दुरदशा होगी भगवन्–

दिवाने मन भजन बिना दुख पैहो,
पहिला जनम भूत को पैहौ, सात जनम पछतैहो ;
कीरा पर के पानी पैहो, प्यासन ही मरि जैहो।
दूजा जनम सुवा का पैहो, बाग बसेरा लैहो ;
टूटे पंख बाज मँडराने, अधफड़ प्रान गँवैहो।
बाजीगर के बानर होइहौ, लकड़िन नाच नचैहो ;
ऊँच-नाच से हाथ पसरिहौ, माँगे भीख न पैहो।
तेलिन के घर बैला होइहौ, आँखिन ढाँपढँपैहो ;
कोस पचास घरै माँ चलिहौ बाहर हीन न पैहो।
पाँचवाँ जनम ऊँट का पैहो, बिन तोले बोझलदैहो ;
बैठे तो उठन न पैहो, घुरच-घुरच मरि जैहो।
धोबी घट के गदहा होइहौ, कटी घास न पैही ;
लादी लादि आपु चढ़ बैठे लैके घाट पहुँचैहो।

आखिर यही कहना पड़ा कि हाँ सेठजी के पास बिल भेज देना। फिर वहाँ का पता पूछता हुआ डॉक्टर सूबेदार के पास पहुँचा। कोई दस बज गये थे, पेट में मीठा-मीठा दर्द होने लगा था; लेकिन सोचा इस झमेले से निबट लो फिर विश्वनाथजी की जैसी इच्छा होगी, वह तो होगा ही।

डॉ. सूबेदार युवक-से लगते थे, कोट-पैण्ट से लैस। मैंने पत्र जो दिया, आपने ले जाकर भीतर के कमरे में लेटा दिया और ऐंसे जोर से मेरी बाँह में सुई चुभो दिया कि मैं ऐंठकर रह गया। बाँह में से रक्त निकल पड़ा। उसने एक शीशे की नलकी में ले लिया और मेरी बाँह में कुछ पोतकर एक तीसरी कोठरी में जाकर न जाने क्या करता रहा। फिर आकर बोला–वेल पण्डितजी, आपके ब्लड में टी. बी. का जर्म दिखाई देता है। आपको किसी पहाड़ पर जाना होगा और वहाँ आराम से

रहना होगा। आपको पढ़ना-लिखना बन्द करना होगा, लेकिन अभी हम कुछ ठीक-ठीक नहीं कह सकता, आप डॉ. घोड़ेपुरकर के पास जायँ, वह आपका यूरीन देखेगा। उसका रिपोर्ट लेकर तब हम अपना रिपोर्ट देगा। तब आप डॉ. लम्पट के पास जायगा। फिर वह जो कुछ कहेगा, वह आपको करना होगा।

मेरे बदन में आग लग गयी। जी में तो आया, मारूँ गोली इन डॉक्टरों को और चलकर दो पैसे की हड़ मँगवाकर उसकी फंकी फाँक लूँ। मरना ही बदा है, तो सारी दुनिया के डॉक्टर भी तो नहीं जिला सकते; लेकिन जान का लोभ बड़ा बलवान होता है। उनकी चिट्ठी लेकर पता पूछता हुआ चला डॉक्टर घोड़ेपुरकर के पास। इसने मुझसे एक चोंगे में लघुशंका करवायी और बड़ी देर तक न जाने क्या करता रहा। फिर मुझे रिपोर्ट लिखकर दी और कहा–डॉ. सूबेदार के पास जाइए। सूबेदार के पास फिर पहुँचा, तो तीन बज गये थे। आपने अपनी रिपोर्ट दी, तो आया डॉ. लम्पट के पास। डॉक्टर लम्पट ने दोनों रिपोर्ट को बड़े ध्यान से देखा और बोले–मेरा अनुमान ठीक था पण्डितजी, आपको टी. बी. हो गया है।

मैंने सजल-नेत्र होकर पूछा– तो मैं मर जाऊँगा ?

"नहीं-नहीं, हम आपको मरने नहीं देगा। आपको पहाड़ पर रहना होगा। अच्छा भोजन करने से आप बच सकता है। आपको अण्डों का सेवन करना होगा।"

मैंने कानों पर हाथ रखकर कहा–क्या कहा, अण्डों का ? मैं अण्डे हाथ से नहीं छू सकता, खाने की कौन कहे !

"ओह ! यह सब आरथोडाक्सी यहाँ नहीं चलेगा। तुमको अण्डे खाना होगा।"

"अण्डे मैं किसी तरह नहीं खा सकता।"

"तुम मर जायगा।"

"कोई चिनतास नहीं।"

"हम दवाई देता है, इसे तो पी सकता है।"

"ना ! अब न कोई दवा खाऊँगा; न किसी डॉक्टर के पास जाऊँगा।"

यह कहकर मैं सेठजी की कोठी पर लौट आया। दिन-भर जो कुछ भोजन न किया था, तो भूख चमचमा उठी थी। बूटी छानी, शौच गया और फिर खूब डटकर भोजन किया।

सहसा सेठजी घबड़ाये हुए आये और बोले– पण्डितजी, क्या आपका मुलाहजा किया था लम्पट साहब ने ? आपको तो टी. बी. बताते हैं।

मैंने कहा–वह आपके घर आने का पुरस्कार है, और क्या ?

"आप आज ही काशी चले जाइए।'

"मैं बिना अनुष्ठान पूरा किये नहीं जा सकता।"

"नहीं, नहीं, कोई दरकार नहीं, आप इसी नौ बजे की गाड़ी से चले जायँ।"

मैंने उसकी घबराहट देखी तो समझ गया, यह ब्रह्महत्या से डर रहा है। बस फिर क्या था। मेरी लह गयी।

मैंने कहा– बिना अनुष्ठान पूरा किये लौट जाने में प्राणों का भय है। इसका उपचार करने में कम से कम एक हज़ार का खरच है। मैं वह कहाँ से लाऊँगा। फिर मरने से क्या डरना ! यहीं मर जाऊँगा तो क्या चिन्ता।

सेठजी काँपते हुए बोले– नहीं पण्डितजी, आपका जो कुछ ख़र्च पड़े, वह लीजिए और आज ही चल दीजिए।

बस मुनीमजी बुलाये गये और फिर सौ-सौ के दस नोट मेरे चरणों पर रख दिये। मैंने विश्वनाथजी को धन्यवाद दिया, नोट गाँठ में किये और टी. बी. को ऐसा भूला कि वह भी मुझे भूल गयी।

## चार

क्या नाम कि मैं जहाँ जाता हूँ, वहीं कुछ-न-कुछ लोग मेरे पीछे पड़ जाते हैं, और आ-आकर मुझे दिक करते हैं। बम्बई में भी भले आदमियों से गला न छूटा। यह तो होता नहीं कि आकर एक मोहर मेरे चरणों पर रक्खें और तब अपनी कथा सुनाये। बस आकर लगते हैं अपनी कथा सुनाने और चाहते हैं कि मैं सेंत-मेंत में उन्हें अनुष्ठान बता दूँ। तो यहाँ ऐसे उल्लू नहीं हैं। सुनने को सुन लेते हैं, लेकिन अनुष्ठान बताने के लिए पचासों बार दौड़ाते हैं, ऐसा पदाते हैं कि वह भाग खड़ा होता है। जब कोई डॉक्टर सेंत-मेंत में किसी रोगी को नहीं देखता, कोई वकील सेंत में कोई मिसिल नहीं छूता तो मैं क्यों सेंत में अपनी विद्या लुटाता फिरूँ ? वह विद्या क्या है, यह मैं जानता हूँ, उसी तरह जैसे वकील और डॉक्टर अपनी विद्या को जानते हैं; लेकिन भाई, एक दूसरे का पर्दा क्यों खोलो। संसार उसका है, जो उसे बेवकूफ़ बनाये, जिसे यह कला नहीं आती, वह कौड़ी का तीन है।

कल भंग-बूटी से निपटकर मलाई पर हाथ साफ कर रहा था कि एक सज्जन आकर बैठ गये। कोट, पैण्ट, कालर, बूट; हैट ख़ासे साहब बहादुर थे। चेहरा लटका हुआ, मानो पत्नी मर गयी हो, बोले–आपका नाम पण्डित मोटेराम शास्त्री है ?

मैंने कहा–हाँ, मेरा ही नाम है। कहिए, आपकी क्या सेवा करूँ ?

साहब बहादुर ने जेब से रूमाल निकाला और सिर का पसीना पोंछते हुए कहा–मैं बड़े संकट में पड़ गया हूँ महाशय ! कुछ अक्ल काम नहीं करती। अब आप ही बेड़ा पार लगाइए तो लगे।

मेरे हृदय में गुदगुदी हुई। यह तो कोई शिकार मालूम होता है।

बोला–भगवान् की दया से सारी बाधाएँ दूर हो जाएँगी, कुछ चिन्ता न कीजिए।"

"क्या कहूँ–महोदय, कहते संकोच हो रहा है।"

"संकोच की कोई बात नहीं। सन्तान तो मेरी मुट्ठी में है। कहिए तो बालकों से आपका घर भर दूँ। बस एक अनुष्ठान ... "

"जी नहीं, बालकों से तो मुझे प्रेम नहीं। मैं सन्तान विरोधी हूँ।"

"अच्छा तो क्या धन की इच्छा है ?"

"धन की इच्छा किसे न हा गी; लेकिन इस वक़्त मैं इस हेतु से आपकी सेवा में नहीं आया था।"

'तो कहो न ? पैष्टिक अनुष्ठानों की भी मेरे पास कमी नहीं। चूर्ण, अवलेह, गोली, भस्म, आसव, क्वाथ, किसी चीज के सेवन करने की आवश्यकता नहीं, बस पाँच बार उस मन्त्र का जप करके सो जाइए, फिर उसकी करामात देखिए।'

"मैं इस समय एक दूसरे ही काम से सेवा में आया था।"

मुझे कुछ निराशा होने लगी। हत्थे पर चढ़ने वाला नहीं जान पड़ता। फिर भी मैंने दिलासा दिया–"जो इच्छा हो वह निस्संकोच कहो।"

उसने पूछा–"आप उसमें अपना अपमान तो नहीं समझेंगे ?"

अब मेरे कान खड़े हुए, उत्सुकता और बढ़ी।

"अपमान की बात होगी, तो अवश्य अपमान समझूँगा।"

"बात यह है कि कल सन्ध्या समय मेरे माता-पिता देश से आ गये हैं।"

"बहुत अच्छी बात है। तुम्हें उनका आदर-सत्कार करना चाहिए।"

"लेकिन करूँ कैसे, यह समझ में नहीं आता। कल से उन्होंने भोजन नहीं किया !"

"भोजन नहीं किया ! यह तो बड़ा अनर्थ है। कुछ उदर-विकार हो गया है ? मैं आयुर्वेद भी जानता हूँ।"

"नहीं-नहीं शास्त्रीजी, वह तो आपसे भी भारी डील-डौल के हैं।"

"भारी डील-डौल के लोग क्या बीमार नहीं पड़ते ?"

"पड़ते होंगे; पर फादर कभी बीमार नहीं पड़ते और मदर के सिर में तो कभी दर्द भी नहीं हुआ।"

"तो वह और आप दोनों भाग्यवान हैं।"

"समस्या यह है कि वे दोनों ही बड़े नेम से रहते हैं।"

"बड़े हर्ष की बात है। आप वास्तव में भाग्यशाली हैं।"

"लेकिन वह मेरे खानसामा के हाथ का भोजन तो नहीं कर सकते !"

"तो एक-दो दिन तुम्हारी स्त्री ही भोजन पका लेगी तो क्या छोटी हो जाएगी ? सास-ससुर की सेवा करना ही स्त्री का परम धर्म है।"

"मैं इसे नहीं स्वीकार करता, महोदय ! बुरा न मानिएगा। आप सौ बरस की पुरानी बात कह रहे हैं। सास-ससुर को ऐसी जरा-जरा-सी बातों के लिए पुत्र और पुत्र-वधू को संकट में न डालना चाहिए। समय बहुत आगे बढ़ गया है। अब ऐसे माता-पिता के लिए स्थान नहीं रहा।"

"यह आप बहुत ठीक कह रहे हैं; लेकिन जब माता-पिता दो-ही चार दिन के लिए आये हैं, तो स्त्री को थोड़ा-सा कष्ट भी हो तो सह लेना चाहिए।' इस पर सज्जन ने कुछ भौंवें सिकोड़कर कहा– लेकिन भोजन पकाने का उन्हें बिलकुल अभ्यास नहीं है, श्रीमान् ! जब कभी खानसामा बैठ रहता है, तो हम लोग होटल में खा

लेते हैं। एक बार घर में रुपये न थे, और होटल में नकद दाम देना पड़ता है; इसलिए स्त्री ने सोचा, कुछ पका लें, तो साहब, आटा ऐसा हो गया जैसे गाढ़ा दूध और चावल जलकर कोयला हो गया। उस पर तीन दिन श्रीमतीजी के सिर में दर्द होता रहा। हारकर हमें फ़ाका करना पड़ा। तो साहब, फिर वह विपत्ति नहीं मोल लेना चाहता। न जाने क्यों होटल में खाना खाते इन लोगों की नानी मरती है। मैं इसे उनकी कोरी ज़िद समझता हूँ। माँ-बाप हैं, क्या कहूँ ? क्या आप इतनी कृपा न करेंगे कि एक-दो दिन जब तक वह लोग यहाँ रहें, उनका भोजन पका दें , आपको कष्ट तो होगा, लेकिन आप ब्राह्मण हैं और ब्राह्मण को परोपकार के लिए अपने कष्ट की परवाह नहीं होती।"

मेरा खून खौल उठा। जी में आया, उठा के पटक दूँ, लेकिन मैंने सब्र किया। क्या कदर की है आपने ब्राह्मण की ! और मज़ा यह है कि इस मूर्ख को मुझसे ऐसी बात कहते संकोच भी न हुआ। मुझे चुप देखकर उसने कहा--क्या आप बुरा मान गये ?

मैंने कहा--नहीं, बुरा क्या मानूँगा, लेकिन आपने इस काम के लिए किसी पानी-पाँड़े को पकड़ा होता, मुझे आप शायद नहीं जानते ?

उसने कहा--मैं आपको खूब जानता हूँ, आप काशी के शास्त्री हैं। जब मैं होस्टल में था तो एक काशी के शास्त्री मेरे सहपाठी थे। वह बराबर अपना भोजन आप पकाया करते थे, और जब कभी हमारे मेस का रसोइयादार बीमार पड़ जाता या भाग जाता तो वह मेरा भोजन पका देते थे और आग्रह करके खिलाते थे। इसलिए मैंने आपसे यह प्रार्थना की।

मेरे पास इसका क्या जवाब था। पुरखों ने जो कुछ किया है, उसका तावान तो देना ही पड़ेगा।

मैंने कहा--आपकी इच्छा है तो मैं चलकर भोजन बना दूँगा। लेकिन एक शर्त है, अगर आप उसे स्वीकार करें।

"कहिए, कहिए, आप जो कुछ कहेंगे वह मुझे स्वीकार है। आपने आज मेरी लाज रख ली।"

"मैं रसोई में बैठकर बताता जाऊँगा; काम श्रीमतीजी को करना पड़ेगा।"

"लेकिन उनके सिर में दर्द हुआ तब।"

"उसकी मेरे पास दवा है। सिर में चक्कर आ जाय, आँखों के सामने अँधेरा छा जाय, मैं बात-की-बात में अच्छा कर सकता हूँ।"

"और जो उन्हें गर्मी लगे ?"

"आप खड़े पंखा झलते रहिएगा।"

"और उन्होंने क्रोध में आकर आपको कुछ कह दिया ?"

"तो मुझे भी क्रोध आ जाएगा और क्रोध में मैं लाट साहब को भी कुछ नहीं

समझता। हाँ, इतना कह सकता हूँ कि इसके बाद उन्हें फिर कभी क्रोध न आएगा

"और जो उन्होंने बहस शुरू कर दी ? उनकी दलीलों का आप जवाब दे सकते हैं ?"

"वाह ! और मैंने उम्र भर किया क्या है ? पहले तो दलील का जवाब दलील से देता हूँ। जब इससे काम नहीं चलता तो हाथ-पाँव से भी काम ले लेता हूँ। कितने ही शास्त्रार्थों में सम्मिलित हुआ हूँ और कभी परास्त होकर नहीं आया। बड़े-बड़े महा-महोपाध्यायों को गुड़-हल्दी पिलाकर छोड़ दिया।"

सज्जन ने एक क्षण तक विचार किया और फिर आने का वादा करके चले गये। तब से अब तक सूरत नहीं दिखायी।

# क़फ़न

## एक

झोंपड़े के द्वार पर बाप और बेटा दोनों एक बुझे हुए अलाव के सामने चुपचाप बैठे हुए हैं और अन्दर बेटे की जवान बीवी बुधिया प्रसव-वेदना से पछाड़ खा रही थी। रह-रहकर उसके मुँह से ऐसा दिल हिला देने वाली आवाज़ निकलती थी, कि दोनों कलेजा थाम लेते थे। जाड़ों की रात थी, प्रकृति सन्नाटे में डूबी हुई, सारा गाँव अन्धकार में लय हो गया था।

घीसू ने कहा–मालूम होता है, बचेगी नहीं। सारा दिन दौड़ते ही गया, जा देख तो आ।

माधव चिढ़कर बोला–मरना ही है तो जल्दी मर क्यों नहीं जाती ? देखकर क्या करूँ ?

"तू बड़ा बेदर्द है बे ! साल-भर जिसके साथ सुख-चैन से रहा, उसी के साथ इतनी बेवफ़ाई !"

"तो मुझसे तो उसका तड़पना और हाथ-पाँव पटकना नहीं देखा जाता।"

चमारों का कुनबा था और सारे गाँव में बदनाम। घीसू एक दिन काम करता तो तीन दिन आराम करता। माधव इतना काम-चोर था कि आध घण्टे काम करता तो घण्टे भर चिलम पीता। इसलिए उन्हें कहीं मजदूरी नहीं मिलती थी। घर में मुट्ठी-भर भी अनाज मौजूद हो, तो उनके लिए काम करने की कसम थी। जब दो-चार फ़ाके हो जाते तो घीसू पेड़ पर चढ़कर लकड़ियाँ तोड़ लाता और माधव बाज़ार से बेच लाता। और जब तक वह पैसे रहते, दोनों इधर-उधर मारे-मारे फिरते। गाँव में काम की कमी न थी। किसानों का गाँव था, मेहनती आदमी के लिए पचास काम थे। मगर इन दोनों को उसी वक़्त बुलाते, जब दो आदमियों से एक का काम पाकर भी सन्तोष कर लेने के सिवा और कोई चारा न होता। अगर दोनों साधु होते, तो उन्हें सन्तोष और धैर्य के लिए, संयम और नियम की बिलकुल ज़रूरत न होती। यह तो इनकी प्रकृति थी। विचित्र जीवन था इनका ! घर में मिट्टी के दो-चार बर्तनों के सिवा कोई सम्पत्ति नहीं। फटे चीथड़ों से अपनी नग्नता को ढाँके हुए जिये जाते थे। संसार की चिन्ताओं से मुक्त ! कर्ज़ से लदे हुए। गालियाँ भी खाते, मार भी खाते, मगर

कोई भी ग़म नहीं। दीन इतने कि वसूली की बिलकुल आशा न रहने पर भी लोग इन्हें कुछ-न-कुछ कर्ज़ दे देते थे। मटर, आलू की फसल में दूसरों के खेतों से मटर या आलू उखाड़ लाते और भून-भानकर खा लेते या दस-पाँच ऊख उखाड़ लाते और रात को चूसते। घीसू ने इसी आकाश-वृत्ति से साठ साल की उम्र काट दी और माधव भी सपूत बेटे की तरह बाप ही के पद-चिह्नों पर चल रहा था, बल्कि उसका नाम और भी उजागर कर रहा था। इस वक़्त भी दोनों अलाव के सामने बैठकर आलू भून रहे थे, जो कि किसी खेत से खोद लाये थे। घीसू की स्त्री का तो बहुत दिन हुए, देहान्त हो गया था। माधव का ब्याह पिछले साल हुआ था। जबसे यह औरत आयी थी, उसने इस खानदान में व्यवस्था की नींव डाली थी और इन दोनों बे-ग़ैरतों का दोज़ख भरती रहती थी। जब से वह आयी, यह दोनों और भी आरामतलब हो गये थे। बल्कि कुछ अकड़ने भी लगे थे। कोई कार्य करने को बुलाता, तो निर्व्याज भाव से दुगुनी मजदूरी माँगते। वही औरत आज प्रसव-वेदना से मर रही थी और यह दोनों शायद इसी इन्तज़ार में थे कि वह मर जाय, तो आराम से सोयें।

घीसू ने आलू निकालकर छीलते हुए कहा–जाकर देख तो, क्या दशा है उसकी ? चुड़ैल का फिसाद होगा, और क्या ? यहाँ तो ओझा भी एक रुपया माँगता है !

माधव को भय था, कि वह कोठरी में गया, तो घीसू आलुओं का बड़ा भाग सफाया कर देगा। बोला–"मुझे वहाँ जाते डर लगता है।"

"डर किस बात का है, मैं तो यहाँ हूँ ही।"

"तो तुम्हीं जाकर देखो न ?"

'मेरी औरत जब मरी थी, तो मैं तीन दिन तक उसके पास से हिला तक नहीं; और फिर मुझसे लजाएगी कि नहीं ? जिसका कभी मुँह नहीं देखा, आज उसका उघड़ा हुआ बदन देखूँ ! उसे तन की सुध भी तो न होगी ? मुझे देख लेगी तो खुलकर हाथ-पाँव भी न पटक सकेगी !'

"मैं सोचता हूँ कोई बाल-बच्चा हुआ, तो क्या होगा ? सोंठ, गुड़, तेल, कुछ भी तो नहीं है घर में !"

"सब कुछ आ जाएगा। भगवान् दें तो ! जो लोग अभी एक पैसा नहीं दे रहे हैं, वे ही कल बुलाकर रुपये देंगे। मेरे नौ लड़के हुए, घर में कभी कुछ न था; मगर भगवान् ने किसी-न-किसी तरह बेड़ा पार ही लगाया।"

जिस समाज में रात-दिन मेहनत करने वालों की हालत उनकी हालत से कुछ बहुत अच्छी नहीं थी, और किसानों के मुकाबले में वे लोग, जो किसानों की दुर्बलताओं से लाभ उठाना जानते थे, कहीं ज़्यादा सम्पन्न थे, वहाँ इस तरह की मनोवृत्ति का पैदा हो जाना कोई अचरज की बात न थी। हम तो कहेंगे, घीसू किसानों से कहीं ज़्यादा विचारवान् था और किसानों के विचार-शून्य समूह में शामिल होने के बदले

बैठकबाज़ों की कुत्सित मण्डली में जा मिला थ। हाँ उसमें यह शक्ति न थी, कि बैठकबाज़ों के नियम और नीति का पालन करता। इसलिए जहाँ उसकी मण्डली के और लोग गाँव के सरगना और मुखिया बने हुए थे, उस पर सारा गाँव उँगली उठाता था। फिर भी उसे यह तसकीन तो थी ही कि अगर वह फटेहाल है तो कम-से-कम उसे किसानों की-सी जी-तोड़ मेहनत तो नहीं करनी पड़ती, और उसकी सरलता और निरीहता से दूसरे लोग बेज़ा फ़ायदा तो नहीं उठाते। दोनों आलू निकाल-निकाल कर जलते-जलते खाने लगे। कल से कुछ नहीं खाया था। इतना सब्र न था कि उन्हें ठण्डा हो जाने दें। कई बांर दोनों की जबानें जल गयीं। छिल जाने पर आलू का बाहरी हिस्सा वहुत ज़्यादा गर्म न मालूम होता; लेकिन दाँतों के तले पडते ही अन्दर का हिस्सा जबान, हलक और तालू को जला देता था और उस अंगारे को मुँह में रखने से ज़्यादा खैरियत इसी में थी कि वह अन्दर पहुँच जाय। वहाँ उसे ठण्डा करने के लिए काफ़ी सामान थे। इसलिए दोनों जल्द-जल्द निगल जाते। हालाँकि इस कोशिश मे उनकी आँखों से आँसू निकल आते।

घीसू को उस वक़्त ठाकुर की बरात याद आयी, जिसमें वीस साल पहले वह गया था। उस दावत में उसे जो तृप्ति मिली थी, वह उसके जीवन मे एक याद रखने लायक बात थी, और आज भी उसकी याद ताजी थी। बोला—वह भोज नहीं भूलता। तब से फिर उस तरह का खाना और भरपेट नही मिला। लड़कीवालों ने सबको भरपेट पूड़ियाँ खिलायी थीं, सबको ! छोटे-बड़े सबने पूड़ियाँ खायीं और असली घी की ! चटनी, रायता, तीन तरह के सूखे साग, एक रसेदार तरकारी, दही, चटनी मिटाई, अब क्या बताऊँ कि उस भोज में क्या स्वाद मिला, कोई रोक-टोक नहीं थी, जो चीज़ चाहो, माँगो, जितना चाहो, खाओ। लोगों ने ऐसा खाया, ऐसा खाया, कि किसी से पानी न पिया गया। मगर परोसनेवाले हैं कि पत्तल में गर्म-गर्म गोल-गोल सुवासित कचौड़ियाँ डाल देते हैं। मना करते हैं कि नहीं चाहिए, पत्तल पर हाथ से रोके हुए हैं, मगर वह हैं कि दिये जाते हैं। और जब सबने मुँह धो लिया, तो पान-इलायची भी मिली। मगर मुझे पान लेने की कहाँ सुध थी ? खड़ा हुआ न जाता था। चटपट जाकर अपने कम्बल पर लेट गया। ऐसा दिल-दरियाव था वह ठाकुर !

माधव ने इन पदार्थों का मन-ही-मन मज़ा लेते हुए कहा— अब हमें कोई ऐसा भोज नहीं खिलाता।

"अब कोई क्या खिलाएगा ? वह ज़माना दूसरा था। अब तो सबको किफायत ही सूझती है। सादी-ब्याह में मत खर्च करो, क्रिया-कर्म में मत खर्च करो। पूछो, ग़रीबों का माल बटोर-बटोरकर कहाँ रखोगे ? बटोरने में तो कमी नहीं है। हाँ, खर्च में किफ़ायत सूझती है।"

'तुमने बीस एक पूरियाँ खायी होंगी ?'

"बीस से ज़्यादा खायी थीं !"

"मैं पचास खा जाता !"

"पचास से कम मैंने न खायी होंगी। अच्छा पट्ठा था। तू तो मेरा आधा भी नहीं है।"

आलू खाकर दोनों ने पानी पिया और वहीं अलाव के सामने अपनी धोतियाँ ओढ़कर पाँव पेट में डाले सो रहे। जैसे दो बड़े-बड़े अजगर गेंडुलियाँ मारे पड़े हों।

और बुधिया अभी तक कराह रही थी।

## दो

सवेरे माधव ने कोठरी में जाकर देखा, तो उसकी स्त्री ठण्डी हो गयी थी। उसके मुँह पर मक्खियाँ भिनक रही थीं। पथराई आँखें ऊपर टँगी हुई थीं। सारी देह धूल से लथपथ हो रही थी। उसके पेट मे बच्चा मर गया था।

माधव भागा हुआ घीसू के पास आया। फिर दोनों ज़ोर-ज़ोर से हाय-हाय करने और छाती पीटने लगे। पडोसवालों ने यह रोना-धोना सुना, तो दौड़े हुए आये और पुरानी मर्यादा के अनुसार इन अभागो को समझाने लगे।

मगर ज्यादा रोने-पीटने का अवसर न था। कफ़न की और लकड़ी की फिक्र करनी थी। घर मे तो पैसा इस तरह गायब था, जैसे चील के घोसले में मांस।

बाप-बेटे रोते हुए गाँव के जमीदार के पास गये। वह इन दोनो की सूरत से नफरत करते थे। कई बार इन्हें अपने हाथो पीट चुके थे। चोरी करने के लिए, वादे पर काम पर न आने के लिए। पूछा—क्या है बे घिसुआ, रोता क्यो है ? अब तो तू कही दिखलाई भी नही देता ! मालूम होता है, इस गाँव में रहना नहीं चाहता।

घीसू ने जमीन पर सिर रखकर आँखो में आँसू भरे हुए कहा—सरकार ! बड़ी विपत्ति मे हूँ। माधव की घरवाली रात को गुज़र गयी। रात-भर तड़पती रही सरकार ! हम दोनों उसके सिरहाने बैठे रहे। दवा-दारू जो कुछ हो सका, सब कुछ किया, मुदा वह हमें दगा दे गयी। अब कोई एक रोटी देनेवाला भी न रहा मालिक ! तबाह हो गये। घर उजड़ गया। आपका गुलाम हूँ, अब आपके सिवा कौन उसकी मिट्टी पार लगाएगा। हमारे हाथ में तो जो कुछ था, वह सब तो दवा-दारू में उठ गया। सरकार ही की दया होगी तो उसकी मिट्टी उठेगी। आपके सिवा किसके द्वार पर जाऊँ।

जमीदार साहब दयालु थे। मगर घीसू पर दया करना काले कम्बल पर रंग चढ़ाना था। जी मे तो आया, कह दे, चल, दूर हो यहाँ से। यों तो बुलाने से भी नही आता, आज जब गरज पड़ी तो आकर खुशामद कर रहा है। हरामख़ोर कहीं का, बदमाश ! लेकिन यह क्रोध या दण्ड का अवसर न था। जी में कुढ़ते हुए दो रुपये निकालकर फेंक दिये। मगर सान्त्वना का एक शब्द भी मुँह से न निकाला। उसकी तरफ़ ताका तक नही। जैसे सिर का बोझ उतारा हो।

जब ज़मींदार साहब ने दो रुपये दिये, तो गाँव के बनिये-महाजनों को इनकार का साहस कैसे होता ? घीसू ज़मींदार के नाम का ढिंढ़ोरा भी पीटना जानता था। किसी ने दो आने दिये, किसी ने चार आने। एक घण्टे में घीसू के पास पाँच रुपये की अच्छी रकम जमा हो गयी। कहीं से नाज मिल गया। कहीं से लकड़ी। और दोपहर को घीसू और माधव बाज़ार से कफ़न लाने चले। इधर लोग बाँस-वाँस काटने लगे।

गाँव की नर्म दिल स्त्रियाँ आ-आकर लाश देखती थीं और उसकी बेकसी पर दो बूँद आँसू गिराकर चली जाती थीं।

## तीन

बाज़ार में पहुँचकर घीसू बोला—लकड़ी तो उसे जलाने भर को मिल गयी है, क्यो माधव !

माधव बोला—"हाँ, लकड़ी तो बहुत है, अब कफन चाहिए।"

"तो चलो, कोई हलका-सा कफन ले लें।"

"हाँ, और क्या ! लाश उठते-उठते रात हो जाएगी। रात को कफन कौन देखता है ?"

"कैसा बुरा रिवाज़ है कि जिसे जीते जी, तन ढाँकने को चीथडा भी न मिले, उसे मरने पर नया कफ़न चाहिए।"

"कफन लाश के साथ जल ही तो जाता है।"

"और क्या रखा रहता है ? यही पाँच रुपये पहले मिलते, तो कुछ दवा दारू कर लेते।"

दोनो एक-दूसरे के मन की बात ताड रहे थे। बाजार मे इधर-उधर घूमते रहे। कभी इस बजाज की दुकान पर गये, कभी उसकी दुकान पर। तरह-तरह के कपड़े रेशमी और सूती देखे, मगर कुछ जँचा नही। यहाँ तक कि शाम हो गयी। तब दोनो न-जाने किस दैवी प्रेरणा से एक मधुशाला के सामने आ पहुँचे। और जैसे किसी पूर्व-निश्चित व्यवस्था से अन्दर चले गये। वहाँ जरा देर तक दोनो असमजस मे खड़े रहे। फिर घीसू ने गद्दी के सामने जाकर कहा— साहुजी, एक बोतल हमें भी देना। इसके बाद कुछ चिखौना आया, तली हुई मछली आयी और दोनो बरामदे में बैठकर शान्तिपूर्वक पीने लगे।

कई कुज्जियाँ ताबडतोड़ पीने के बाद दोनो सरूर मे आ गये।

घीसू बोला—कफन लगाने से क्या मिलता ? आखिर जल ही तो जाता। कुछ बहू के साथ तो न जाता।

माधव आसमान की तरफ देखकर बोला, मानो देवताओं को अपनी निष्पापता का साक्षी बना रहा हो—दुनिया का दस्तूर है, नही लोग बाँभनो को हज़ारों रुपये देते

हैं ? कौन देखता है, परलोक में मिलता है या नहीं !

"बड़े आदमियों के पास धन है, फूँकें। हमारे पास फूँकने को क्या है ?"

"लेकिन लोगों को जवाब क्या दोगे ? लोग पूछेंगे नहीं, कफ़न कहाँ है ?"

घीसू हँसा—"अबे, कह देंगे कि रुपये कमर से खिसक गये। वहुत ढूँढ़ा, मिले नहीं। लोगों को विश्वास न आएगा, लेकिन फिर वही रुपये देंगे।"

माधव भी हँसा—'इस अनपेक्षित सौभाग्य पर। बोला—वड़ी अच्छी थी बेचारी ! मरी तो खूब खिला-पिलाकर !'

आधी बोतल से ज्यादा उड़ गयी। घीसू ने दो सेर पूड़ियाँ मँगायी। चटनी, अचार, कलेजियाँ। शराबखाने के सामने ही दुकान थी। माधव लपककर दो पत्तलों में सारे सामान ले आया। पूरा डेढ़ रुपया खर्च हो गया। सिर्फ थोड़े-से पैसे बच रहे।

दोनों इस वक्त इस शान से बैठे पूड़ियाँ खा रहे थे जैसे जंगल में कोई शेर अपना शिकार उड़ा रहा हो। न जवाबदेही का खौफ था, न वदनामी की फिक्र। इन सब भावनाओं को उन्होंने वहुत पहले ही जीत लिया था।

घीसू दार्शनिक भाव से बोला—हमारी आत्मा प्रसन्न हो रही है तो क्या उसे पुन्न न होगा ?

माधव ने श्रद्धा से सिर झुकाकर तसदीक की—जरूर से जरूर होगा। भगवान तुम अन्तर्यामी हो। उसे वैकुण्ठ ले जाना। हम दोनों हृदय से आशीर्वाद दे रहे है। आज जो भोजन मिला वह कभी उम्रभर न मिला था।

एक क्षण के बाद माधव के मन में एक शंका जागी। बोला—क्यों दादा, हम लोग भी तो एक-न-एक दिन वहाँ जाएँगे ही ?

घीसू ने इस भोले-भाले सवाल का कुछ उत्तर न दिया। वह परलोक की बातें सोचकर इस आनन्द में बाधा न डालना चाहता था।

"जो वहाँ हम लोगो से पूछे कि तुमने हमें कफन क्यों नहीं दिया तो क्या कहेगे ?"

"कहेंगे तुम्हारा सिर !"

"पूछेगी तो जरूर !"

"तू कैसे जानता है कि उसे कफन न मिलेगा ? तू मुझे ऐसा गधा समझता है ? साठ साल क्या दुनिया में घास खोदता रहा हूँ ? उसको कफन मिलेगा और बहुल अच्छा मिलेगा !"

माधव को विश्वास न आया। बोला—कौन देगा ? रुपये तो तुमने चट कर दिये। वह तो मुझसे पूछेगी। उसके माँग मे तो सिन्दुर मैंने डाला था।

घीसू गर्म होकर बोला—"मैं कहता हूँ, उसे कफन मिलेगा, तू मानता क्यो नहीं ?"

"कौन देगा, बताते क्यो नही ?"

"वही लोग देगे, जिन्होंने अबकी दिया। हाँ, अबकी रुपये हमारे हाथ न आएँगे।"

ज्यों-ज्यों अँधेरा बढ़ता था और सितारों की चमक तेज होती थी, मधुशाला की रौनक भी बढ़ती जाती थी। कोई गाता था, कोई डींग मारता था, कोई अपने संगी के गले लिपटा जाता था। कोई अपने दोस्त के मुँह में कुल्हड़ लगाये देता था।

वहाँ के वातावरण में सरूर था, हवा में नशा। कितने तो यहाँ आकर एक चुल्लू में मस्त हो जाते थे। शराब से ज़्यादा यहाँ की हवा उन पर नशा करती थी। जीवन की बाधाएँ यहाँ खींच लाती थीं और कुछ देर के लिए यह भूल जाते थे कि वे जीते हैं या मरते हैं। या न जीते हैं, न मरते हैं।

और यह दोनों बाप-बेटे अब भी मज़े ले-लेकर चुसकियाँ ले रहे थे। सबकी निगाहें इनकी ओर जमी हुई थीं। दोनों कितने भाग्य के बली हैं ! पूरी बोतल बीच में है।

भरपेट खाकर माधव ने बची हुई पूड़ियों का पत्तल उठाकर एक भिखारी को दे दिया, जो खड़ा इनकी ओर भूखी आँखों से देख रहा था। और देने के गौरव, आनन्द और उल्लास का अपने जीवन में पहली बार अनुभव किया।

घीसू ने कहा–ले जा, खूब खा और आशीर्वाद दे ! जिसकी कमाई है, वह तो मर गयी। मगर तेरा आशीर्वाद उसे ज़रूर पहुँचेगा। रोयें-रोयें से आशीर्वाद दो, बड़ी गाढ़ी कमाई के पैसे हैं !

माधव ने फिर आसमान की तरफ़ देखकर कहा– वह बैकुण्ठ में जाएगी दादा, बैकुण्ठ की रानी बनेगी।

घीसू खड़ा हो गया और जैसे उल्लास की लहरों में तैरता हुआ बोला–हाँ बेटा, बैकुण्ठ में जाएगी। किसी को सताया नहीं, किसी को दबाया नहीं। मरते-मरते हमारी जिन्दगी की सबसे बड़ी लालसा पूरी कर गयी। वह न बैकुण्ठ में जायेगी तो क्या ये मोटे-मोटे लोग जाएँगे, जो ग़रीबों को दोनों हाथों से लूटते हैं, और अपने पाप को धोने के लिए गंगा में नहाते हैं और मन्दिरों में जल चढ़ाते हैं ?

श्रद्धालुता का यह रंग तुरन्त ही बदल गया। अस्थिरता नशे की खासियत है। दुःख और निराशा का दौरा हुआ।

माधव बोला–मगर दादा, बेचारी ने जिन्दगी में बड़ा दुःख भोगा। कितना दुःख झेलकर मरी !

वह आँखों पर हाथ रखकर रोने लगा, चीखें मार-मारकर।

घीसू ने समझाया–क्यों रोता है बेटा, खुश हो कि वह माया-जाल से मुक्त हो गयी, जंजाल से छूट गयी। बड़ी भाग्यवान थी, जो इतनी जल्द माया-मोह के बन्धन तोड़ दिये।

और दोनों खड़े होकर गाने लगे–

"ठगिनी क्यों नैना झमकावे ! ठगिनी !"

पियक्कड़ों की आँखें इनकी ओर लगी हुई थीं और यह दोनों अपने दिल में मस्त गाये जाते थे। फिर दोनों नाचने लगे। उछले भी, कूदे भी। गिरे भी, मटके भी। भाव भी बताये, अभिनय भी किये। और आख़िर नशे से मदमस्त होकर वहीं गिर पड़े।

(उर्दू में : 'जामिया', दिसम्बर १६३५ में प्रकाशित;
हिन्दी में : 'चाँद', अप्रैल १६३६ में प्रकाशित)

# ठाकुर का कुआँ

## एक

जोखू ने लोटा मुहँ से लगाया तो पानी मे सख़्त बदबू आयी। गंगी से बोला–यह कैसा पानी है ? मारे बास के पिया नहीं जाता। गला सूखा जा रहा है और तू सड़ा पानी पिलाये देती है !

गंगी प्रतिदिन शाम को पानी भर लिया करती थी। कुआँ दूर था, बार-बार जाना मुश्किल था। कल वह पानी लायी, तो उसमें बू बिलकुल न थी; आज पानी में बदबू कैसी ! लोटा नाक से लगाया, तो सचमुच बदबू थी। ज़रूर कोई जानवर कुएँ मे गिर कर मर गया होगा ; मगर दूसरा पानी आवे कहाँ से ?

ठाकुर के कुएँ पर कौन चढ़ने देगा ? दूर से लोग डाँट बताएँगे। साहू का कुआँ गाँव के उस सिरे पर है, परन्तु वहाँ भी कौन पानी भरने देगा ? कोई कुआँ गाँव में है नहीं।

जोखू कई दिनों से बीमार है। कुछ देर तक तो प्यास रोके चुप पड़ा रहा, फिर बोला– अब तो मारे प्यास के रहा ही नहीं जाता। ला थोड़ा पानी नाक बन्द करके पी लूँ।

गंगी ने पानी न दिया। ख़राब पानी पीने से बीमारी बढ़ जाएगी–इतना जानती थी परन्तु यह न जानती थी कि पानी को उबाल देने से उसकी ख़राबी जाती रहती है बोली–यह पानी कैसे पियोगे ? न जाने कौन जानवर मरा है कुएँ में। मैं दूसरा पानी लाये देती हूँ।

जोखू ने आश्चर्य से उसकी ओर देखा–दूसरा पानी कहाँ से लायेगी ?

"ठाकुर और साहू के दो कुएँ तो हैं। क्या एक लोटा पानी न भरने देंगे ?"

"हाथ-पाँव तुड़वा आएगी और कुछ न होगा। बैठ चुपके से ब्राह्मन-देवता आशीर्वाद देंगे, ठाकुर लाठी मारेंगे, साहू जी एक के पाँच लेंगे गरीबों का दर्द कौन समझता है ! हम तो मर भी जाते हैं, तो कोई द्वार पर झाँकने नहीं आता, कन्धा देना तो बड़ी बात है। ऐसे लोग कुएँ से पानी भरने देंगे ?"

इन शब्दों में कड़वा सत्य था। गंगी क्या जवाब देती ; किन्तु उसने वह बदबूदार पानी पीने को न दिया।

## दो

रात के नौ बजे थे। थके-माँदे मजदूर तो सो चुके थे, ठाकुर के दरवाज़े पर दस-पाँच बेफिक्रे जमा थे मैदानी। बहादुरी का तो न अब ज़माना रहा है, न मौक़ा। क़ानूनी बहादुरी की बातें हो रही थीं। कितनी होशियारी से ठाकुर ने थानेदार को एक ख़ास मुक़दमे मे रिश्वत दे दी और साफ़ निकल गये। कितनी अक़्लमन्दी से एक मार्के के मुक़दमे की नक़ल ले आये। नाज़िर और मोतिमिम, सभी कहते थे, नक़ल नहीं मिल सकती। कोई पचास माँगता कोई सौ ! यहाँ वे पैसे-कोड़ी नक़ल उड़ा दी। काम करने का ढंग चाहिए।

इसी समय गंगी कुएँ से पानी लेने पहुँची।

कुप्पी की धुँधली रोशनी कुएँ पर आ रही थी। गंगी जगत की आड़ में बैठी मौक़े कर इन्तजार करने लगी। इस कुएँ का पानी सारा गाँव पीता है। किसी के लिए रोक नहीं; सिर्फ़ ये बदनसीब नहीं भर सकते।

गंगी का विद्रोही दिल रिवाजी पाबन्दियों और मजबूरियों पर चोटें करने लगा—हम क्यों नीच हैं और ये लोग क्यों ऊँचे हैं ? इसलिए कि ये लोग गले में तागा डाल लेते हैं ? यहाँ तो जितने हैं; एक-से-एक छटे हैं। चोरी ये करें, जाल-फरेब ये करें, झूठे मुकदमे ये करें। अभी इस ठाकुर ने तो उस दिन बेचारे गड़रिये की भेंड़ चुरा ली थी और बाप को मारकर खा गया। इन्हीं पण्डित के घर में तो बारहों मास जुआ होता है। यही साहू जी तो घी में तेल मिलाकर बेचते हैं। काम करा लेते हैं, मजूरी देते नानी मरती है। किस-किस बात में हैं हमसे ऊँचे ? हाँ, मुँह से हमसे ऊँचे है, हम गली-गली चिल्लाते नहीं कि हम ऊँचे हैं, हम ऊँचे। कभी गाँव में आ जाती हूँ, तो रस-भरी आँख से देखने लगते हैं। जैसे सबकी छाती पर साँप लोटने लगता है, परन्तु घमण्ड यह कि हम ऊँचे है !

कुएँ पर किसी के आने की आहट हुई। गंगी की छाती धक्-धक् करने लगी। कहीं देख ले तो गजब हो जाय। एक लात भी तो नीचे न पड़े। उसने घड़ा और रस्सी उठा ली और झुककर चलती हुई एक वृक्ष के अँधेरे साये में जा खड़ी हुई। कब इन लोगों को दया आती है किसी पर ! बेचारे महँगू को इतना मारा कि महीनों लहू थूकता रहा। इसीलिए तो कि उसने बेगार न दी थी ! इस पर ये लोग ऊँचे बनते हैं ?

कुएँ पर दो स्त्रियाँ पानी भरने आयी थीं। इनमें बातें हो रही थीं।

"खाना खाने चले और हुक्म हुआ कि ताज़ा पानी भर लाओ। घड़े के लिए पैसे नहीं हैं।"

"हम लोगों को आराम से बैठे देखकर जैसे मरदों को जलन होती है।"

"हाँ, यह तो न हुआ कि कलसिया उठाकर भर लाते बस, हुकुम चला दिया कि ताजा पानी लाओ, जैसे हम लौंडियाँ ही तो हैं !"

"लौंडियाँ नहीं तो और क्या हो तुम ? रोटी-कपड़ा नहीं पातीं ? दस-पाँच रुपये

भी छीन-झपटकर ले ही लेती हो और लौडियाँ कैसी होती हैं !"

"मत ले जाओ, दीदी ! छिन-भर आराम करने को जी तरसकर रह जाता है। इतना काम किसी दूसरे के घर कर देती, तो इससे कहीं आराम से रहती। ऊपर से वह एहसान मानता। यहाँ काम करते-करते मर जाओ, पर किसी का मुँह ही सीधा नहीं होता।"

दोनों पानी भर कर चली गयी, तो गंगी वृक्ष की छाया से निकली और कुएँ के जगत के पास आयी। बेफिक्रे चले गये थे। ठाकुर भी दरवाज़ा बन्द कर अन्दर आँगन में सोने के लिए जा रहे थे। गंगी ने क्षणिक सुख की साँस ली। किसी तरह मैदान तो साफ़ हुआ। अमृत चुरा लाने के लिए जो राजकुमार किसी ज़माने मे गया था, वह भी शायद इतनी सावधानी के साथ और समझ-बूझकर न गया हो। गगी दबे पाँव कुएँ के जगत पर चढ़ी। विजय का ऐसा अनुभव उसे पहले कभी न हुआ।

उसने रस्सी का फंदा घड़े में डाला। दाएँ-बाएँ चौकन्नी दृष्टि से देखा जैसे कोई सिपाही रात को शत्रु के किले में सुराख़ कर रहा हो। अगर इस समय वह पकड ली गयी, तो फिर उसके लिए माफी या रियायत की रत्ती-भर उम्मीद नहीं। अन्त में देवताओं को याद करके उसने कलेजा मजबूत किया और घड़ा कुएँ में डाल दिया।

घड़े ने पानी में गोता लगाया, बहुत ही आहिस्ता। ज़रा भी आवाज न हुई। गंगी ने दो-चार हाथ जल्दी-जल्दी मारे, घडा कुएँ के मुँह तक आ पहुँचा। कोई बड़ा शहजोर पहलवान भी इतनी तेजी से उसे न खींच सकता था।

गंगी झुकी कि घडे को पकड़कर जगत पर रखे कि एकाएक ठाकुर साहब का दरवाज़ा खुल गया। शेर का मुँह इससे अधिक भयानक न होगा !

गगी के हाथ से रस्सी छूट गयी। रस्सी के साथ घडा धड़ाम से पानी मे गिरा और कई क्षण तक पानी में हलकोरे की आवाजे सुनाई देती रही।

ठाकुर, "कौन है, कौन है ?" पुकारते हुए कुएँ की तरफ जा रहे थे और गगी जगत से कूदकर भागी जा रही थी।

घर पहुँचकर देखा कि जोखू लोटा मुँह से लगाये वही मैला गन्दा पानी पी रहा है।

(हिन्दी में : 'जागरण', २६ अगस्त, १६३२ में प्रकाशित
उर्दू में : अप्रकाशित)

# रंगीले बाबू

## एक

बाबू रसिकलाल को मैं उस वक्त से जानता हूँ, जब वह लॉ कॉलेज में पढ़ते थे। मेरे सामने ही वह वकील हुए और आनन-फानन चमके। देखते-देखते बँगला बन गया, ज़मीन ख़रीद ली, मोटर रख ली और शहर के रईसों में शुमार होने लगे, लेकिन मुझे न जाने क्यों उनके रंग-ढंग कुछ बहुत जँचते न थे। मैं यह नहीं देख सकता कि कोई भला आदमी ख्वामख्वाह टेढ़ी टोपी लगाकर निकले या सुरमा लगाकर, माँग निकालकर, मुँह को पान से फुलाकर, गले में मोतिया या बेले के गजरे डाले, तजेब का चुन्नटदार कुरता और महीन धोती पहने बाज़ार में कोठो की ओर ताक-झाँक करता, ठट्ठे मारता निकले। मुझे उससे चिढ़ हो जाती है। वह मेरे पास म्यूनिसिपल मेम्बरी के लिए वोट माँगने आये तो कभी न दूँ, उससे याराना निभाना तो दूर की बात है, भले आदमी को ज़रा गम्भीर, ज़रा सादगी-पसन्द देखना चाहता हूँ। मुझे अगर किसी मुक़दमे में वकील करना पड़े तो मैं ऐसे आदमी को कभी न करूँ, चाहे वह रासबिहारी घोष ही का-सा क़ानूनदाँ क्यों न हो। रसिकलाल इसी तरह के रंगीले आदमी हैं। उनकी तर्क शक्ति ऊँचे दरजे की है, मानता हूँ। जिरह भी अच्छी करते है, यह भी मुझे स्वीकार है, लेकिन सीधी टोपी लगाने और सीधी चाल चलने से उनकी वकालत कुछ ठण्डी न पड़ जाएगी। मेरा तो ख़याल यह है कि बाँकपन छोड़कर भले आदमी बन जाये तो उनकी प्रैक्टिस दूनी हो सकती है, लेकिन अपने को क्या पड़ी है कि किसी की बातों में दखल दें ? जब कभी उनका सामना हो जाता है तो मैं दूसरी ओर ताकने लगता हूँ या किसी गली में ही रहता हूँ। मैं सड़क पर उनसे बातें करना मुनासिब नहीं समझता। क्या हुआ वह नामी वकील हैं और मैं बेचारा स्कूल मास्टर हूँ ? मुझे उनसे किसी तरह का द्वेष नहीं। उन्होंने मेरा क्या बिगाड़ा है जो मैं उनसे जलूँ। मेरी तो वह बड़ी इज्ज़त और खातिर करते हैं। अपनी लड़की की शादी में मैं उनसे दरियाँ और दूसरा सामान माँगने गया था। उन्होंने दो ठेले भर दरियाँ, क़ालीनें, जाजिम, चौकियाँ, मसनदें भेज दीं। नहीं, मुझे उनसे जरा भी द्वेष नहीं–बहुत दिनों के परिचय के नाते मुझे उनसे स्नेह है, लेकिन उनका यह बाँकपन मुझे नहीं अच्छा लगता। वह चलते हैं तो ऐसा जान पड़ता है, जैसे दुनिया को ललकारते चलते

हों–"देखूँ, मेरा कोई क्या कर सकता है ? मुझे किसी की परवाह नहीं है। एक बार मुझे स्टेशन पर मिल गये। लपककर मेरे कन्धे पर हाथ ही तो रख दिया– 'आप तो मास्टर साहब, कभी नज़र ही नहीं आते, कभी भला साल मे एक-आध बार तो दर्शन दे दिया कीजिए।" मैने अपना कन्धा छुड़ाते हुए कहा, "क्या करें साहब, अवकाश ही नहीं मिलता।" बस, आपने चट एक बाज़ारी शेर पढ़ा :

तुम्हे ग़ैरों से कब फुरसत,
हम अपने ग़म से कब ख़ाली ?
चलो, बस हो चुका मिलना
न तुम ख़ाली न हम ख़ाली।

मैंने हँस तो दिया–जो आदमी अपना लिहाज़ करे, उससे कोई कैसे रुखाई करे ? फिर बड़े आदमियों से बिगाड़ करना भी नही चाहता, न जाने कब अपनी गरज लेकर उनके पास जाना पड़े–लेकिन मुझे उनकी यह बेतकल्लुफ़ी कुछ अच्छी न लगी। यों मैं न कोई तपस्वी हूँ, न जाहिद। अरसिक होना उस बाँकपन से भी बुरा है। शुष्क जीवन भी कोई जीवन है, जिसमें विनोद के लिए स्थान न हो ? वन की शोभा हरे-भरे, सरस वृक्षों से है, सूखे हुए ठूँठों से नहीं, लेकिन मैं चाहता हूँ, आदमी जो कुछ करे। छिपाकर करे शराब पीना चाहते हो, पियो, मगर पियो एकान्त में ! इसकी क्या ज़रूरत है, शराब में मस्त होकर बहकते फिरो ? रूप के उपासक बनना चाहते हो, बनो लेकिन इसकी क्या ज़रूरत है कि वेश्याओं को दायें-बायें बैठाये मोटर में अपने छैलपन का ढिंढोरा पीटते फिरो, रसिकता की भी एक उम्र होती है। जब लड़के जवान हो गये, लड़कियों की शादी हो गयी, बाल पक चले, तो मेरे ख़याल में आदमी को कुछ गम्भीर हो जाना चाहिए। आपका दिल अभी जवान है, बहुत अच्छी बात है, मैं तुम्हें इस पर बधाई देता हूँ। वासना कभी बूढ़ी नहीं होती, मेरा तो अनुभव है कि उम्र के साथ-साथ वह भी प्रौढ़ होती जाती है, लेकिन इस उम्र में कुलेलें करना मुझे ओछापन मालूम होता है। सींग कटाकर बछड़ा बनने वाली मनोवृति का मैं कायल नहीं। कोई किसी का क्या कर लेगा ? लेकिन चार भले आदमी उँगली उठायें, ऐसा काम क्यों करो ? तुम्हें भगवान ने सम्पन्न बनाया है, बहुत अच्छी बात है, लेकिन अपनी सम्पन्नता को इस विपन्न संसार में दिखाते फिरना, जो क्षुधा से व्याकुल है, उनके सामने रसगुल्ले उड़ाना, इसमें न तो रसिकता है, न आदमियत।

रसिकलाल की बड़ी लड़की का विवाह था। मथुरा से बारात आयी थी। ऐसे ठाठ की बारात यहाँ शायद ही कभी आयी हो। बड़ी धर्मशाला में जनवासा था। वर का पिता किसी रियासत का दीवान था। मैं भी बारातियों की सेवा-सत्कार में लगा हुआ था। एक हज़ार आदमी से कम न थे इतने आदमियों का सत्कार करना हँसी नहीं है। यहाँ तो किसी बारात में सौ-पचास आदमी आ जाते हैं तो उनकी भी अच्छी तरह ख़ातिर नहीं हो पाती। फिर बारातियों के मिज़ाज का क्या कहना। सभी तानाशाह बन जाते हैं। कोई चमेली का तेल माँगता है, कोई आँवले का ; कोई

केशरंजना, कोई शराब माँगता है ; कोई अफ़ीम ! साबुन चाहिए, इत्र चाहिए। एक हज़ार आदमियों के खाने का प्रबन्ध करना कितना कठिन है। मैं समझता हूँ, बीस-पच्चीस हज़ार के वारे-न्यारे हुए होंगे, लेकिन रसिकलाल के माथे पर शिकन न आयी। वही बाँकपन था, वही विनोद, वही बेफ़िक्री । न झुँझलाना, न बिगड़ना। बारातियों की ओर से ऐसी-ऐसी बेहूदा फ़रमाइशें होती थीं कि हमें ग़ुस्सा आ जाता था। पाव-आध-पाव भंग बहुत है, यह पसेरी भर भंग लेकर क्या उसकी धूनी देंगे ? जब सिनेमा के एक सौ अव्वल दरजे के टिकटों की फरमाइश हुई तो मुझसे न रहा गया। रसिकलाल को खूब डाँट बतायी, और उसी क्रोध में जनवासे की ओर चला कि एक-एक को फटकारूँ। लड़के का ब्याह करने आये हैं या किसी भले आदमी की इज्ज़त बिगाड़ने ? एक दिन बग़ैर सिनेमा देखे नहीं रहा जाता ? ऐसे ही बड़े शौकीन हो तो जेब से पैसे क्यों नहीं ख़र्च करते ? लेकिन रसिकलाल खड़े हँस रहे थे। भाईसाहब, क्यों इतना बिगड़ रहे हो ? ये लोग तुम्हारे मेहमान हैं, मेहमान दस जूते भी लगायें तो बुरा न मानिए। यह सब ज़िन्दगी के तमाशे हैं तमाशे में हम खुश होने जाते हैं, वहाँ रोना भी पड़े तो उसमे आनन्द है। लपककर सिनेमा घर से सौ टिकट ला दीजिए, सौ-दो-सौ रुपये का मुँह न देखिए। मैंने मन में कहा, मुफ़्त का धन बटोरा है तो लुटाओ और नाम लूटो। यह कोई सत्कार नही है कि मेहमान की ग़ुलामी की जाय। मेहमान उसी वक़्त तक मेहमान है, जब वह मेहमान की तरह रहे। जब वह रोब जमाने लगे, बेइज्जती करने पर आमादा हो जाय, तो वह मेहमान नहीं, शैतान है।

## दो

इसके तीन महीने बाद सुना कि रसिकलाल का दामाद मर गया, वही जिसकी नयी शादी हुई थी। सिविल सर्विस के लिए इंग्लैण्ड गया हुआ था। वहीं न्यूमोनिया हो गया। यह खबर सुनते ही मुझे रोमांच हो आया। उस युवक की सूरत आँखों में दौड़ गयी। कितना सौम्य, कितना प्रतिभाशाली लड़का था और मरा जाकर इंग्लैण्ड में कि घर वाले देख भी न सके और उस लड़की की क्या दशा होगी, जिसका सर्वनाश हो गया ? अभी हाथ की मेहंदी भी तो न छूटी थी। चुँदरी भी तो अभी मैली नहीं हुई। वाह रे दयालु भगवान ! और वाह रे तुम्हारी लीला ! प्राणियों की होली बनाकर उसकी लपटों का तमाशा देखते हो। उसी वक़्त भागा हुआ रसिकलाल के पास गया और उनकी सूरत देखते ही मन की कुछ ऐसी दशा हुई कि चिंघाड़ मार कर रो पड़ा। रसिकलाल आराम कुर्सी पर लेटे हुए थे, उठकर मुझे गले लगा लिया और उसी स्थिर, अविचलित, निर्द्वन्द्व भाव से बोले, "वाह मास्टर साहब, आपने तो बालकों को भी मात कर दिया, जिनकी मिठाई कोई छीनकर खा जाय तो रोने लगते हैं ! बालक तो इसलिए रोता है कि उसके बदले में दूसरी मिठाई कोई मिल जाय। आप तो ऐसी चीज़ के लिए रो रहे हैं जो किसी तरह मिल ही नहीं सकती। अरे, साहब, यहाँ बेहया

बनकर रहिए। मार खाते जाइए और मूँछों पर ताव देते जाइए। मज़ा तो तब है कि जल्लाद के पैरों-तले आकर भी वही अकड़ बनी रहे ! अगर ईश्वर है, मुझे तो कुछ मालूम नहीं, लेकिन सुनता हूँ कि वह दयालु है और दयालु ईश्वर भला निर्दयी कैसे हो सकता है ! वह किसे मारता है, किसे जिलाता है, हमसे मतलब नहीं। उसके खिलौने हैं, खेले या तोड़े, हम क्यों उसके बीच में दखल दें ? वह हमारा दुश्मन नहीं, न ज़ालिम बादशाह है कि हमे सताकर खुश हो। मेरा लड़का घर मे आग भी लगा दे तो मैं उसका दुश्मन न बनूँगा। मैंने तो उसे पाल-पोसकर बड़ा किया है, उससे क्या दुश्मनी करूँ, भला ईश्वर कभी निर्दयी हो सकता है, जिसके प्रेम का स्वरूप यह ब्रह्माण्ड है ? अगर ईश्वर नही है, मुझे मालूम नहीं, और कोई ऐसी शक्ति है, जिसे हमारी विपत्ति में आनन्द मिलता है तो साहब यहाँ रोने वाले नहीं। हाथों में ताक़त होती और दुश्मन नज़र आता तो हम भी कुछ जवाँमर्दी दिखाते। अब अपनी बहादुरी दिखाने का इसके सिवा और क्या साधन है कि मार खाते जाओ और हँसते जाओ ! अकड़ते जाओ ! रोये तो अपनी हार स्वीकार करेंगे मार ले साले, जितना चाहे मार ले, लेकिन हँसते ही रहेंगे। मक्कार भी है, जादूगर भी। छिपकर वार करता है। आ जाय सामने तो दिखाऊँ। हमें तो अपने उन बेचारे शायरों की अदा पसन्द है जो क़ब्र में भी माशूक के पाजेब की झंकार सुनकर मस्त होते रहते हैं।

इसके बाद रसिकलाल ने उर्दू शेरों का ताँता बाँध दिया और इस तरह तन्मय होकर उनका आनन्द उठाने लगे, मानो कुछ हुआ ही नहीं है। फिर बोले, "लड़की रो रही है। मैंने कहा, ऐसे बेवफ़ा के लिए क्या रोना जो तुम्हें छोड़कर चल दिया ! अगर उससे प्रेम है तो रोने की कोई ज़रूरत नहीं ! प्रेम तो आनन्द की वस्तु है। अगर कहो, क्या करें दिल नहीं मानता, तो दिल को मनाओ। बस, दुःखी मत हो। दुःखी होना ईश्वर का अपमान करना है, और मानवता को कलंकित करना।

मैं रसिकलाल का मुँह ताकने लगा। उन्होंने यह कथन कुछ ऐसे उदात्त भाव से किया कि एक क्षण के लिए मुझ पर भी उसने जादू कर दिया। थोड़ी देर के बाद मैं वहाँ से चला तो दिल का बोझ बहुत-कुछ हलका हो गया था। मन में एक प्रकार का साहस उदय हो गया था जो विपत्ति और बाधा पर हँस रहा था।

## तीन

थोड़े दिनों के बाद वहाँ से तबादला हो गया और रसिकलालजी की कोई ख़बर नहीं मिली। कोई साल भर के बाद एक दिन गुलाबी लिफ़ाफ़े पर सुनहरे अक्षरों में छपा हुआ एक निमन्त्रण-पत्र मिला। रसिकलाल के बड़े लड़के का विवाह हो रहा था। नवेद के नीचे कलम से आग्रह किया गया था कि अवश्य आइए, वरना मुझे आपसे बड़ी शिकायत रहेगी। आधा मज़ा जाता रहेगा। एक उर्दू का शेर भी था–

इस शौक़े फिरावाँ की या रब,
आख़िर कोई हद भी है कि नहीं ;

इन्कार करे वह या वादा,
हम रास्ता देखते रहते हैं।

एक सप्ताह का समय था। मैंने नयी रेशमी अचकन बनवायी, नये जूते ख़रीदे और खूब बन-ठनकर चला। वधू के लिए एक अच्छी -सी काश्मीरी साड़ी ले ली। महीनों एक जगह रहते-रहते और एक ही काम करते-करते मन कुछ कुण्ठित-सा हो गया था। तीन-चार दिन खूब जलसे रहेंगे, गाने सुनूँगा, दावतें उड़ाऊँगा। मन बहाल हो जाएगा। रेलगाड़ी से उतरकर वेटिंग रूम में गया और अपना नया सूट पहना। बहुत दिनों बाद नया सूट पहनने की नौबत आयी थी, पर आज भी मुझे नया सूट पहनकर वही खुशी हुई जो लड़कपन में होती थी। मन कितना ही उदास हो, नया सूट पहनकर हरा हो जाता है। मैं तो कहता हूँ, बीमारी में बहुत-सी दवाएँ न खाकर हम नया सूट बनवा लिया करें तो कम-से-कम उतना फ़ायदा तो जरूर ही होगा जितना दवा खाने से होता है। क्या यह कोई बात ही नहीं कि ज़रा देर के लिए आप अपनी ही आँखों में कुछ ऊँचे हो जायें ? मेरा अनुभव तो यह कहता है कि नया सूट हमारे अन्दर एक नया जीवन डाल देता है, जैसे साँप कंचुल बदले या वसन्त मे वृक्षों में नयी कोंपलें निकल आयें ?

स्टेशन से निकलकर मैंने ताँगा लिया और रसिकलाल के द्वार पर पहुँचा। तीन बजे होंगे। लू चल रही थी ! मुँह झुलसा जाता था। द्वार पर शहनाइयाँ बज रही थीं। बन्दनवारें बँधी हुई थीं। ताँगे से उतरकर अन्दर के सहन में पहुँचा। बहुत से आदमी आँगन के सहन के बीच में घेरा बाँधे खड़े थे। मैंने समझा कि शायद जोड़-गहने की नुमाइश हो रही होगी। भीड़ चीरकर घुसा—बस कुछ न पूछो, क्या देखा, जो ईश्वर सातवें बैरी को भी न दिखाए। अर्थी थी, पक्के काम के दोशाले से ढकी हुई, जिस पर फूल बिखरे हुए थे। मुझे ऐसा मालूम हुआ कि गिर पड़ूँगा।

सहसा रसिकलाल पर मेरी निगाह पड़ गयी। रंगीन कपड़ों का एक गट्ठर लिये अन्दर से आये थे। न आँखों में आँसू, न मुख पर वेदना, न माथे पर शिकन। वही बाँकी टोपी थी, वही रेशमी कुरता, वही महीन तंजेब की धोती। सब रो रहे थे, कोई आसुओं के वेग को रोके हुऐ था, कोई शोक से विह्वल ! ये बाहर के आदमी थे। कोई मित्र था, कोई बन्धु और जो मरने वाले का बाप था, वह इन डगमगाने वाली नौकाओं और जहाज़ों के बीच में स्तम्भ की भाँति खड़ा था। मैं दौड़कर उनके गले से लिपटकर रोने लगा। वह पानी की बूँद, जो पत्ते पर रुकी हुई थी, ज़रा-सी हवा पाकर ढुलक पड़ी।

रसिकलाल ने मुझे गले से लगाते हुए कहा, “आप कब आये ? क्या अभी चले आ रहे हैं ? वाह, मुझे ख़बर ही न हुई। शादी की तैयारियों में ऐसा फँसा कि मेहमानों की ख़ातिरदारी भी न कर सका। चलकर कपड़े उतारिए, मुँह-हाथ धोइए। अभी बारात में चलना पड़ेगा। पूरी तैयारी के साथ चलेंगे। बैण्ड, बीन, ताशा, शहनाई, नगाड़ा, ढफली—सभी कुछ साथ होंगे। कोतल घोड़े, हाथी, सवारियाँ सब कुछ मँगवायी हैं। आतिशबाज़ी, फूलों के तख्त, खूब धूम से चलेंगे। जेठे लड़के का ब्याह है, खूब दिल खोलकर क़रेंगे। गंगा के तट पर जनवासा होगा।

इन शब्दों में शोक की कितनी भयंकर, कितनी अथाह वेदना थी ! एक कुहराम मच गया।

रसिकलाल ने लाश के सिर पर बेलों का मौर पहनाकर कहा, "क्या रोते हो भाइयो ! यह कोई नयी बात नहीं हुई है। रोज़ ही तो यह तमाशा देखते हैं, कभी अपने घर में, कभी दूसरे के घर में। रोज़ ही तो रोते हो, कभी अपने दुख से, कभी पराये दुख से। कौन तुम्हारे रोने की परवाह करता है, कौन तुम्हारे आँसू पोंछता है, कौन तुम्हारी चीत्कार सुनता है ? तुम रोये जाओ, वह अपना काम किये जाएगा। फिर रोकर क्यों अपनी दुर्बलता दिखाते हो ? उसकी चोटों को छाती पर लो और हँसकर दिखा दो, तुम ऐसी चोटों की परवाह नहीं करते। उससे कहो, तेरे अस्त्रालय में जो सबसे घातक अस्त्र हो, वह निकाल ला। यह क्या सुइयाँ-सी चुभोता है ? पर हमारी कोई दलील नहीं सुनता। न सुने ! हम भी अपनी अकड़ न छोड़ेंगे उसी धूम-धाम से बारात निकालेंगे, खुशियाँ मनायेंगे।

रसिकलाल रोते तो और लोग भी उन्हें समझाते। इस विद्रोहभरी ललकार ने सबको स्तम्भित कर दिया। समझाता कौन ? हमें वह ललकार विक्षिप्त वेदना-सी जान पड़ी जो आँसुओं से कहीं मर्मान्तक थी। चिनगारी के स्पर्श से आबले पड़ जाते हैं दहकती हुई आग में पाँव पड़ जाय तो भुन जाएगा, आबले न पड़ेंगे रसिकलाल की वेदना वही दहकती हुई आग थी।

लाश मोटर पर रखी गयी। मोटर गुलाब के फूलों से सजाया गया था। किसी ने पुकारा, "राम नाम सत्य है !"

रसिकलाल ने उसे विनोदभरी आँखों से देखा, " तुम भूल जाते हो, लाला। यह विवाह का उत्सव है। हमारे लिए सत्य जीवन है, उसके सिवा जो कुछ है, मिथ्या।"

बाजे-गाजे के साथ बारात चली। इतना बड़ा जुलूस तो मैंने शहर में नहीं देखा। विवाह के जुलूस में दो-चार सौ आदमियों से ज़्यादा न होते। इस जुलूस की संख्या लाखों से कम न थी। धन्य हो रसिकलाल ! धन्य तुम्हारा कलेजा ! रसिकलाल उसी बाँकी अदा से मोटर के पीछे घोड़े पर सवार चले जा रहे थे। जब लाश चिता पर रखी गयी तो रसिकलाल ने एक बार ज़ोर से छाती पर हाथ मारा। मानवता ने विद्रोही आत्मा को आन्दोलित किया, पर दूसरे ही क्षण उनके मुख पर वही कठोर मुस्कान चमक उठी। मानवता वह थी या यह, कौन कहे ?

उसके दो दिन बाद मैं नौकरी पर लौट गया। जब छुट्टियाँ होती हैं तो रसिकलाल से मिलने आता हूँ। उन्होंने उस विद्रोह का एक अंश मुझे भी दे दिया है। अब जो कोई उनके आचार-व्यवहार पर आक्षेप करता है तो मैं केवल मुस्करा देता हूँ।

**(हिन्दी में : 'भारत' अर्द्ध-साप्ताहिक, गुरुवार, २६ जनवरी,**
**१६३३ में प्रकाशित;**
**उर्दू में : अप्रकाशित )**

# गुल्ली-डंडा

## एक

हमारे अँगरेज़ी दोस्त मानें या न मानें मैं तो यही कहूँगा कि गुल्ली-डण्डा सब खेलों का राजा है। अब भी कभी लड़कों को गुल्ली-डण्डा खेलते देखता हूँ, तो जी लोट-पोट हो जाता है कि इनके साथ जाकर खेलने लगूँ। न लान की ज़रूरत, न कोर्ट की, न नेट की, न थापी की। मज़े से किसी पेड़ से एक टहनी काट ली, गुल्ली बना ली, और दो आदमी भी आ गये, तो खेल शुरू हो गया।

विलायती खेलों में सबसे बड़ा ऐब है कि उनके सामान महँगे होते हैं। जब तक कम-से-कम एक सैकड़ा न ख़र्च कीजिए, खिलाड़ियों में शुमार ही नहीं हो सकता। यहाँ गुल्ली-डण्डा है कि बिना हर्र-फिटकरी के चोखा रंग देता है ; पर हम अंग्रेज़ी चीज़ों के पीछे ऐसे दीवाने हो रहे हैं कि अपनी सभी चीजों से अरुचि हो गयी। स्कूलों में हरेक लड़के से तीन-चार रुपये सालाना केवल खेलने की फीस ली जाती है। किसी को यह नहीं सूझता कि भारतीय .खेल खिलायें, जो बिना दाम-कौड़ी के खेले जाते हैं। अँगरेज़ी खेल उनके लिए है, जिनके पास धन है। ग़रीब लड़कों के सिर क्यों यह व्यसन मढ़ते हो ? ठीक है, गुल्ली से आँख फूट जाने का भय रहता है, तो क्या क्रिकेट से सिर फूट जाने, तिल्ली फट जाने, टाँग टूट जाने का भय नहीं रहता ? अगर हमारे माथे में गुल्ली का दाग़ आज तक बना हुआ है, तो हमारे कई दोस्त ऐसे भी हैं, जो थापी को बैसाखी से बदल बैठे। यह अपनी-अपनी रुचि है। मुझे गुल्ली ही सब खेलो से अच्छी लगती है और बचपन की मीठी स्मृतियों में गुल्ली ही सबसे मीठी है।

वह प्रातःकाल घर से निकल जाना, वह पेड़ पर चढ़कर टहनियाँ काटना और गुल्ली-डण्डे बनाना, वह उत्साह , वह लगन, वह खिलाड़ियों के जमघट, वह पदना और पदाना, वह लड़ाई-झगड़े, वह सरल स्वभाव, जिससे छूत-अछूत, अमीर-ग़रीब का बिलकुल भेद न रहता था, जिसमें अमीराना चोचलों की, प्रदर्शन की, अभिमान की गुंजाइश ही न थी, यह उसी वक़्त भूलेगा जब ···जब ··· । घरवाले बिगड़ रहे हैं, पिताजी चौके पर बैठे वेग से रोटियों पर अपना क्रोध उतार रहे है, अम्मा की दौड़ केवल द्वार तक है, लेकिन उनकी विचार-धारा में मेरा अन्धकारमय भविष्य टूटी

हुई नौका की तरह डगमगा रहा है ; और मैं हूँ कि पदाने में मस्त हूँ, न नहाने की सुधि है, न खाने की। गुल्ली है तो ज़रा-सी, पर उसमें दुनिया भर की मिठाइयों की मिठास और तमाशों का आनन्द भरा हुआ है।

मेरे हमजोलियों में एक लड़का गया नाम का था। मुझसे दो-तीन साल बड़ा होगा। दुबला, बन्दरों की-सी लम्बी-लम्बी, पतली-पतली उँगलियाँ, बन्दरों की-सी ही चपलता, वही झल्लाहट। गुल्ली कैसी ही हो, उस पर इस तरह लपकता था, जैसे छिपकली कीड़ों पर लपकती है। मालूम नहीं, उसके माँ-बाप थे या नहीं, कहाँ रहता था, क्या खाता था ; पर था हमारे गुल्ली-क्लब का चैम्पियन। जिसकी तरफ़ वह आ जाय, उसकी जीत निश्चित थी। हम सब उसे दूर से आते देख, उसका दौड़कर स्वागत करते थे और अपना गोइयाँ बना लेते थे।

एक दिन मैं और गया दो ही खेल रहे थे। वह पदा रहा था। मैं पद रहा था ; मगर कुछ विचित्र बात है कि पदाने में हम दिन-भर मस्त रह सकते हैं ; पदना एक मिनट का भी अखरता है। मैंने गला छुड़ाने के लिए सब चालें चलीं, जो ऐसे अवसर पर शास्त्र-विहित न होने पर भी क्षम्य है, लेकिन गया अपना दाँव लिये बग़ैर मेरा पिण्ड न छोड़ता था।

मैं घर की ओर भागा। अनुनय-विनय का कोई असर न हुआ।

गया ने मुझे दौड़कर पकड़ लिया और डण्डा मारकर बोला—मेरा दाँव देकर जाओ। पदाया तो बड़े बहादुर बनके, पदने के बेर क्यों भागे जाते हो ?

"तुम दिन-भर पदाओ तो मैं दिन-भर पदता रहूँ।"

"हाँ, तुम्हें दिन-भर पदना पड़ेगा।"

"न खाने जाऊँ, न पीने जाऊँ ?"

'हाँ! मेरा दाँव दिये बिना कहीं नहीं जा सकते।"

"मैं तुम्हारा ग़ुलाम हूँ?"

"हाँ मेरे ग़ुलाम हो।"

"मैं घर जाता हूँ, देखूँ मेरा क्या कर लेते हो !"

'घर कैसे जाओगे ; कोई दिल्लगी है। दाँव दिया है, दाँव लेंगे।"

"अच्छा, कल मैंने अमरूद खिलाया था। वह लौटा दो।"

"वह तो पेट में चला गया।"

"निकालो पेट से। तुमने क्यों खाया मेरा अमरूद ?"

"अमरूद तुमने दिया, तब मैंने खाया। मैं तुमसे माँगने न गया था।"

"जब तुम मेरा अमरूद न दोगे, मैं दाव न दूँगा।"

मैं समझता था, न्याय मेरी ओर है। आख़िर मैंने किसी स्वार्थ से ही उसे अमरूद खिलाया होगा। कौन निःस्वार्थ किसी के साथ सलूक करता है। भिक्षा तक तो स्वार्थ के लिए ही देते हैं। जब गया ने अमरूद खाया, तो फिर उसे मुझसे दाँव लेने का क्या अधिकार है ? रिश्वत देकर तो लोग खून पचा जाते हैं, यह मेरा अमरूद यों

ही हजम कर जाएगा ? अमरूद पैसे के पाँचवाले थे, जो गया के बाप को भी नसीब न होंगे। यह सरासर अन्याय था।

गया ने मुझे अपनी ओर खींचते हुए कहा--मेरा दाँव देकर जाओ, अमरूद-समरूद मैं नहीं जानता।

मुझे न्याय का बल था। वह अन्याय पर डटा हुआ था। मैं हाथ छुड़ाकर भागना चाहता था। वह मुझे जाने न देता ! मैंने उसे गाली दी, उसने उससे कड़ी गाली दी, और गाली ही नहीं, एक चाँटा जमा दिया। मैंने उसे दाँत काट लिया। उसने मेरी पीठ पर डण्डा जमा दिया। मैं रोने लगा। गया मेरे इस अस्त्र का मुक़ाबला न कर सका। मैंने तुरन्त आँसू पोछ डाले, डण्डे की चोट भूल गया और हँसता हुआ घर जा पहुँचा ! मैं थानेदार का लड़का एक नीच जात के लौंडे के हाथों पिट गया, यह मुझे उस समय भी अपमानजनक मालूम हुआ ; लेकिन घर में किसी से शिकायत न की।

## दो

उन्हीं दिनों पिताजी का वहाँ से तबादला हो गया। नयी दुनिया देखने की खुशी में ऐसा फूला कि अपने हमजोलियों से बिछुड़ जाने का बिलकुल दुःख न हुआ। पिताजी दुःखी थे, यह बड़ी आमदनी की जगह थी। अम्माजी भी दुःखी थीं, यहाँ सब चीज़ें सस्ती थीं, और मुहल्ले की स्त्रियों से घराव-सा हो गया था, लेकिन मैं मारे खुशी के फूला न समाता था। लडकों से जीट उडा रहा था, वहाँ ऐसे घर थोड़े ही होते हैं, ऐसे-ऐसे ऊँचे घर हैं कि आसमान से बातें करते है। वहाँ के अँगरेज़ी स्कूल में कोई मास्टर लड़को को पीटे, तो उसे जेल हो जाये। मेरे मित्रों की फैली हुई आँखें और चकित मुद्रा बतला रही थी कि मैं उनकी निगाह में कितना ऊँचा उठ गया हूँ। बच्चों में मिथ्या को सत्य बना लेने की वह शक्ति है, जिसे हम, जो सत्य को मिथ्या बना लेते हैं, क्या समझेंगे ? उन बेचारों को मुझसे कितनी स्पर्द्धा हो रही थी ! मानो कह रहे थे--तुम भागवान् हो भाई, जाओ हमें तो इसी ऊजड़ ग्राम में जीना भी है और मरना भी।

बीस साल गुज़र गये। मैंने इंजीनियरी पास की और उसी जिले का दौरा करता हुआ उसी कस्बे में पहुँचा और डाक बँगले में ठहरा। उस स्थान को देखते ही इतनी मधुर बाल-स्मृतियाँ हृदय में जाग उठीं कि मैंने छड़ी उठाई और कस्बे की सैर करने निकला। आँखें किसी प्यासे पथिक की भाँति बचपन के उन क्रीड़ा-स्थलों को देखने के लिए व्याकुल हो रही थीं ; पर उस परिचित नाम के सिवा वहाँ और कुछ परिचित न था। जहाँ खँड़हर था, वहाँ पक्के मकान खड़े थे जहाँ बरगद का पुराना पेड़ था, वहाँ अब एक सुन्दर बगीचा था। स्थान की काया पलट हो गयी थी। अगर उसके नाम और स्थिति का ज्ञान न होता, तो मैं उसे पहचान भी न सकता। बचपन की संचित और अमर स्मृतियाँ बाँहें खोले अपने उन पुराने मित्रों से गले मिलने को अधीर

हो रही थीं ; मगर वह दुनिया बदल गयी थी। ऐसा जी होता था कि उस धरती से लिपटकर रोऊँ और कहूँ, तुम मुझे भूल गयी ! मैं तो अब भी तुम्हारा वही रूप देखना चाहता हूँ।

सहसा एक खुली हुई जगह में मैंने दो-तीन लड़कों को गुल्ली-डण्डा खेलते देखा। एक क्षण के लिए मैं अपने को बिल्कुल भूल गया। भूल गया कि मैं एक ऊँचा अफसर हूँ, साहबी ठाठ में, रौब और अधिकार के आवरण में।

जाकर एक लड़के से पूछा-- क्यों बेटे, यहाँ कोई गया नाम का आदमी रहता है ?

एक लड़के ने गुल्ली-डण्डा समेटकर सहमे हुए स्वर में कहा–कौन गया ? गया चमार ?

मैंने यों ही कहा–हाँ-हाँ, वही। गया नाम का कोई आदमी है तो ? शायद वही हो।

"हाँ, है तो।"

"ज़रा उसे बुला सकते हो ?"

लड़का दौड़ता हुआ गया और एक क्षण में एक पाँच हाथ काले देव को साथ लिये आता दिखाई दिया। मैं दूर से ही पहचान गया। उसकी ओर लपकना चाहता था कि उसके गले लिपट जाऊँ, पर कुछ सोचकर रह गया। बोला–कहो, गया, मुझे पहचानते हो ?

गया ने झुककर सलाम किया–हाँ मालिक, भला पहचानूँगा क्यों नहीं ! आप मज़े में रहे ?

"बहुत मज़े में। तुम अपनी कहो।"

"डिप्टी साहब का साईस हूँ।"

"मतई, मोहन, दुर्गा सब कहाँ हैं ? कुछ ख़बर है ?"

"मतई तो मर गया, दुर्गा और मोहन दोनों डाकिये हो गए है। आप ?"

"मैं तो जिले का इंजीनियर हूँ।"

"सरकार तो पहले ही बड़े ज़हीन थे।"

"अब कभी गुल्ली-डण्डा खेलते हो ?"

गया ने मेरी ओर प्रश्न भरी आँखों से देखा–अब गुल्ली-डंडा क्या खेलूँगा सरकार, अब तो धन्धे से छुट्टी नहीं मिलती।

"आओ, आज हम-तुम खेलें। तुम पदाना, हम पदेंगे तुम्हारा एक दाँव हमारे ऊपर है। वह आज ले लो।"

गया बड़ी मुश्किल से राज़ी हुआ। वह ठहरा टके का मज़दूर, मैं एक बड़ा अफ़सर। हमारा और उसका क्या जोड़ ? बेचारा झेंप रहा था। लेकिन मुझे भी कुछ कम झेंप न थी ; इसलिए नहीं कि मैं गया के साथ खेलने जा रहा था, बल्कि इसलिए कि लोग इस खेल को अजूबा समझकर इसका तमाशा बना लेंगे और अच्छी-ख़ासी

भीड़ लग जायेगी। उस भीड़ मे वह आनन्द कहाँ रहेगा, पर खेले बगैर तो रहा नहीं जाता। आख़िर निश्चय हुआ कि दोनों जने बस्ती से बहुत दूर एकान्त में जाकर खेलें वहाँ कौन कोई देखने वाला बैठा होगा। मज़े से खेलेंगे और बचपन की उस मिठाई को खूब रस ले-लेकर खाएँगे। मैं गया को लेकर डाकबँगले पर आया और मोटर में बैठकर दोनों मैदान की ओर चले। साथ में एक कुल्हाड़ी ले ली। मैं गम्भीर भाव धारण किये हुए था, लेकिन गया इसे अभी तक मज़ाक ही समझ रहा था। फिर भी उसके मुख पर उत्सुकता या आनन्द का कोई चिह्न न था। शायद वह हम दोनों में जो अंतर हो गया था, यही सोचने में मगन था।

मैंने पूछा–तुम्हें कभी हमारी याद आती थी गया ? सच कहना।

गया झेंपता हुआ बोला–मैं आपको याद करता हजूर, किस लायक़ हूँ। भाग में आपके साथ कुछ दिन खेलना बदा था ; नहीं मेरी क्या गिनती ?

मैंने कुछ उदास होकर कहा–लेकिन मुझे तो बराबर, तुम्हारी याद आती थी। तुम्हारा वह डण्डा, जो तुमने तानकर जमाया था, याद है न ?

गया ने पछताते हुए कहा–"वह लड़कपन था सरकार, उसकी याद न दिलाओ।"

"वाह ! वह मेरे बाल-जीवन की सबसे रसीली याद है। तुम्हारे उस डण्डे में जो रस था, वह तो अब न आदर-सम्मान मे पाता हूँ, न धन में। कुछ ऐसी मिटास थी उसमें कि आज तक उससे मन मीठा होता रहता है।"

इतनी देर में हम बस्ती से कोई तीन मील निकल आये। चारों तरफ़ सन्नाटा है। पश्चिम ओर कोसों तक भीमताल फैला हुआ है, जहाँ आकर हम किसी समय कमल पुष्प तोड़ ले जाते थे और उसके झूमक बनाकर कानों में डाल लेते थे। जेठ की सन्ध्या केसर मे डूबी चली आ रही है। मैं लपककर एक पेड़ पर चढ गया। और एक टहनी काट लाया। चटपट गुल्ली-डण्डा बन गया। खेल शुरू हो गया। मैंने गुच्ची में गुल्ली रखकर उछाली। गुल्ली गया के सामने से निकल गयी। उसने हाथ लपकाया, जैसे मछली पकड़ रहा हो। गुल्ली उसके पीछे गिरी। वह वही गया है, जिसके हाथों मे गुल्ली जैसे आप ही आकर बैठ जाती थी। वह दाहिने-बायें कहीं हो, गुल्ली उसकी हथेलियों में ही पहुँचती थी। जैसे गुल्लियों पर वशीकरण डाल देता हो, नयी गुल्ली, पुरानी गुल्ली, छोटी गुल्ली, बड़ी गुल्ली, नोकदार गुल्ली, सपाट गुल्ली सभी उससे मिल जाती थीं। जैसे उसके हाथों मे कोई चुम्बक हो, गुल्लियों को खीच लेता हो; लेकिन आज गुल्ली को उससे वह प्रेम नहीं रहा। फिर तो मैंने पदाना शुरू किया। मैं तरह-तरह की धाँधलियाँ कर रहा था। अभ्यास की कसर बेईमानी से पूरी कर रहा था। हुच जाने पर भी डण्डा खुले जाता था। हालाँकि शास्त्र के अनुसार गया की बारी आनी चाहिए थी। गुल्ली पर ओछी चोट पड़ती और वह ज़रा दूर पर गिर पड़ती, तो मैं झपटकर उसे खुद उठा लेता और दोबारा टाँड़ लगाता। गया यह सारी बे-कायदगियाँ देख रहा था; पर कुछ न बोलता था, जैसे उसे वह सब कायदे-कानून भूल गये। उसका निशाना कितना अचूक था। गुल्ली उसके हाथ से निकलकर टन

से डण्डे मे आकर लगती थी। उसके हाथ से छूटकर उसका काम था डण्डे से टकरा जाना, लेकिन आज वह गुल्ली डण्डे मे लगती ही नही ! कभी दाहिने जाती है, कभी बाये, कभी आगे, कभी पीछे।

आध घण्टे पदाने के बाद एक गुल्ली डण्डे मे आ लगी। मैने धाँधली की–गुल्ली डण्डे मे नही लगी, बिल्कुल पास से गयी ; लेकिन लगी नही।

गया ने किसी प्रकार का असन्तोष नही प्रकट किया।

"न लगी होगी।"

"डण्डे मे लगती तो क्या मैं बेईमानी करता ?"

"नही भैया, तुम भला बेईमानी करोगे !"

बचपन मे मजाल था कि मैं ऐसा घपला करके जीता बचता ! यही गया गर्दन पर चढ बैठता, लेकिन आज मैं उसे कितनी आसानी से धोखा दिये चला जाता था। गधा है ! सारी बाते भूल गया।

सहसा गुल्लो फिर डण्डे से लगी और इतनी जोर से लगी, जैसे बन्दूक छूटी हो। इस प्रमाण के सामने अब किसी तरह की धाँधली करने का साहस मुझे इस वक्त भी न हो सका, लेकिन क्यो न एक बार सबको झूठ बताने की चेष्टा करूँ ? मेरा हरज ही क्या है मान गया तो वाह-वाह नही दो-चार हाथ पदना ही तो पडेगा। अँधेरे का बहाना करके जल्दी से छुडा लूँगा। फिर कौन दाँव देने आता है।

गया ने विजय के उल्लास मे कहा–लग गयी, लग गयी ! टन से बोली।

मैंने अनजान बनने की चेष्टा करके कहा–तुमने लगते देखा ? मैंने तो नही देखा।

"टन से बोली है सरकार !"

"और जो किसी ईट से टकरा गयी हो ?"

मेरे मुख से यह वाक्य उस समय कैसे निकला, इसका मुझे खुद आश्चर्य है। इस सत्य को झुठलाना वैसा ही था, जैसे दिन को रात बताना। हम दोनो ने गुल्ली को डण्डे मे जोर से लगते देखा था , लेकिन गया ने मेरा कथन स्वीकार कर लिया।

"हाँ, किसी ईट मे ही लगी होगी। डण्डे मे लगती तो इतनी आवाज न आती।"

मैंने फिर पदाना शुरू कर दिया; लेकिन इतनी प्रत्यक्ष धाँधली कर लेने के बाद, गया की सरलता पर मुझे दया आने लगी; इसीलिए जब तीसरी बार गुल्ली डण्डे मे लगी, तो मैंने बडी उदारता से दाँव देना तय कर लिया।

गया ने कहा--अब तो अँधेरा हो गया है भैया, कल पर रखो।

मैंने सोचा, कल बहुत-सा समय होगा, यह न जाने कितनी देर पदाये, इसलिए इसी वक्त मुआमला साफ़ कर लेना अच्छा होगा।

"नहीं, नही। अभी बहुत उजाला है तुम अपना दॉव ले लो।"

"गुल्ली सूझेगी नहीं।"

"कुछ परवाह नहीं।"

गया ने पदाना शुरू किया ; पर उसे अब बिल्कुल अभ्यास न था। उसने दो बार टाँड़ लगाने का इरादा किया ; पर दोनों ही बार हुच गया। एक मिनट से कम में वह दाँव खो बैठा । मैंने अपनी हृदय की विशालता का परिचय दिया।

"एक दाँव और खेल लो तुम तो पहले ही हाथ में हुच गये।"

"नहीं भैया, अब अँधेरा हो गया।"

"तुम्हारा अभ्यास छूट गया। कभी खेलते नहीं ?"

"खेलने का समय कहाँ मिलता है भैया !"

हम दोनों मोटर पर जा बैठे और चिराग़ जलते-जलते पड़ाव पर पहुँच गये। गया चलते-चलते बोला—कल यहाँ गुल्ली-डण्डा होगा। सभी पुराने खिलाडी खेलेगे तुम भी आओगे ? जब तुम्हें फुरसत हो, तभी खिलाड़ियों को बुलाऊँ।

मैंने शाम का समय दिया और दूसरे दिन मैच देखने गया। कोई दस-दस आदमियों की मण्डली थी। कई मेरे लड़कपन के साथी निकले ! अधिकांश युवक थे, जिन्हें मैं पहचान न सका। खेल शुरू हुआ। मैं मोटर पर बैठा-बैठा तमाशा देखने लगा। आज गया का खेल, उसका वह नैपुण्य देखकर मैं चकित हो गया। टॉड लगाता, तो गुल्ली आसमान से बातें करती। कल की-सी वह झिझक, वह हिचकिचाहट , वह बेदिली आज न थी। लड़कपन मे जो बात थी, आज उसने प्रौढ़ता प्राप्त कर ली थी। कही कल इसने मुझे इस तरह पदाया होता, तो मैं ज़रूर रोने लगता। उसके डण्डे की चोट खाकर गुल्ली दो सौ गज़ की ख़बर लाती थी।

पदने वालों में एक युवक ने कुछ धाँधली की। उसने अपने विचार मं गुल्ली लपक ली थी। गया का कहना था—गुल्ली ज़मीन में लगकर उछली थी। इस पर दोनो मे ताल ठोकने की नौबत आयी है। युवक दब गया। गया का तमतमाया हुआ चेहरा देखकर डर गया। अगर वह दब न जाता तो ज़रूर मार-पीट हो जाती।

मैं खेल में न था ; पर दूसरों के इस खेल में मुझे वही लड़कपन का आनन्द आ रहा था, जब हम सब कुछ भूलकर खेल में मस्त हो जाते थे।

अब मुझे मालूम हुआ कि कल गया ने मेरे साथ खेला नहीं, केवल खेलने का बहाना किया। उसने मुझे दया का पात्र समझा। मैंने धाँधली की, बेईमानी की, पर उसे ज़रा भी क्रोध न आया। इसलिए कि वह खेल न रहा था, मुझे खेला रहा था, मेरा मन रख रहा था। वह मुझे पदाकर मेरा कचूमर नहीं निकालना चाहता था। मैं अब अफसर हूँ। यह अफसरी मेरे और उसके बीच में दीवार बन गयी है मैं अब उसका लिहाज़ पा सकता हूँ, अदब पा सकता हूँ, साहचर्य नहीं पा सकता। लड़कपन था, तब मैं उसका समकक्ष था। यह पद पाकर अब मैं केवल उसकी दया योग्य हूँ। वह मुझे अपना जोड़ नहीं समझता। वह बड़ा हो गया है, मैं छोटा हो गया हूँ।

**(हिन्दी में : 'हंस', फरवरी, १९३३ में प्रकाशित;**
**उर्दू में : 'वारदात', जो मार्च, १९३५ तक**
**प्रकाशनार्थ प्रेषित किन्तु**
**प्रकाशित १९३८ के आरम्भ में )**

# बालक

## एक

गगू को लोग ब्राह्मण कहते हैं और वह अपने को ब्राह्मण समझता भी है। मेरे साईस और खिदमतगार मुझे दूर से सलाम करते हैं। गंगू मुझे कभी सलाम नहीं करता। वह शायद मुझसे पालागन की आशा रखता है। मेरा जूठा गिलास कभी हाथ से नही छूता और न मेरी कभी इतनी हिम्मत हुई कि उससे पखा झलने को कहूँ। जब मैं पसीने से तर होता हूँ और वहाँ कोई दूसरा आदमी नही होता, तो गगू आप-ही-आप पंखा उठा लेता है ; लेकिन उसकी मुद्रा से यह भाव स्पष्ट प्रकट होता है कि मुझ पर कोई एहसान कर रहा है और मैं भी न-जाने क्यों फ़ौरन ही उसके हाथ से पखा छीन लेता हूँ। उग्र स्वभाव का मनुष्य है, किसी की बात नही सह सकता। ऐसे बहुत कम आदमी होंगे, जिनसे उसकी मित्रता हो: पर साईस और खिदमतगार के साथ बैठना शायद वह अपमानजनक समझता है। मैंने उसे किसी से मिलते-जुलते नहीं देखा। आश्चर्य यह है कि उसे भंग-बूटी से प्रेम नहीं, जो इस श्रेणी के मनुष्यो में एक असाधारण गुण है। मैंने उसे कभी पूजा-पाठ करते या नदी में स्नान करते नहीं देखा। बिलकुल निरक्षर है ; लेकिन फिर भी वह ब्राह्मण है और चाहता है कि दुनिया उसकी प्रतिष्ठा तथा सेवा करे और क्यों न चाहे ? जब पुरखाओ की पैदा की हुई सम्पत्ति पर आज भी लोग अधिकार जमाये हुए हैं और उसी शान से, मानो खुद पैदा किये हों, तो वह क्यों उस प्रतिष्ठा और सम्मान को त्याग दे, जो उसके पुरुखाओ ने संचय किया था ? यह उसकी बपौती है।

मेरा स्वभाव कुछ इस तरह का है कि अपने नौकरों से बहुत कम बोलता हूँ। मैं चाहता हूँ, जब तक मैं खुद न बुलाऊँ, कोई मेरे पास न आये। मुझे यह अच्छा नहीं लगता है कि ज़रा-सी बातों के लिए नौकरों को आवाज़ देता फिरूँ। मुझे अपने हाथ से सुराही से पानी उँड़ेल लेना, अपना लैम्प जला लेना, अपने जूते पहन लेना या आलमारी से कोई किताब निकाल लेना, इससे कहीं ज़्यादा सरल मालूम होता है कि हींगन और मैकू को पुकारूँ। इससे मुझे अपनी स्वेच्छा और आत्म-विश्वास का बोध होता है। नौकर भी मेरे स्वभाव से परिचित हो गये हैं और बिना ज़रूरत मेरे पास बहुत कम आते हैं। इसलिए एक दिन जब प्रातःकाल गंगू मेरे सामने आकर खड़ा हो गया तो मुझे बहुत बुरा लगा। ये लोग जब आते हैं, तो पेशगी हिसाब में

कुछ माँगने के लिए या किसी दूसरे नौकर की शिकायत करने के लिए। मुझे ये दोनो ही बाते अत्यंत अप्रिय हैं। मैं पहिली तारीख़ को हर एक का वेतन चुका देता हूँ और बीच में जब कोई कुछ माँगता है, तो क्रोध आ जाता है ; कौन दो,-दो चार-चार रुपये का हिसाब रखता फिरे। फिर जब किसी को महीने-भर की पूरी मजूरी मिल गयी, तो उसे क्या हक है कि उसे पन्द्रह दिन मे खर्च कर दे और ऋण या पेशगी की शरण ले और शिकायतो से तो मुझे घृणा है। मे शिकायतो को दुर्बलता का प्रमाण समझता हूँ, या ठकुरसुहाती की क्षुद्र-चेष्टा !

मैंने माथा सिकोड कर कहा—क्या बात है, मैंने तो तुम्हें बुलाया नही ?

गगू के तीखे अभिमानी मुख पर आज कुछ ऐसी नम्रता, कुछ ऐसी याचना कुछ ऐसा सकोच था कि मैं चकित हो गया। ऐसा जान पडा, वह कुछ जवाब देना चाहता है; मगर शब्द नही मिल रहे है।

मैंने जरा नम्र होकर कहा—आखिर क्या बात है, कहते क्यो नही ? तुम जानते हो, यह मेरे टहलने का समय है। मुझे देर हो रही है।

गगू ने निराशा भरे स्वर मे कहा—तो आप हवा खाने जायँ, मै फिर जाऊँगा।

यह अवस्था और भी चिन्ताजनक थी। इस जल्दी मे तो वह एक क्षण मे अपना वृत्तान्त कह सुनाएगा। वह जानता है कि मुझे ज्यादा अवकाश नही है। दूसरे अवसर पर तो दुष्ट घण्टा रोएगा। मेरे कुछ लिखने-पढ़ने का तो यह शायद कुछ काम समझता हो , लेकिन विचार को, जो मेरे लिए सबसे कठिन साधना है, वह मेरे विश्राम का समय समझता है। वह उसी वक्त आकर मेरे सिर पर सवार हो जाएगा।

मेने निर्दयता के साथ कहा— क्या कुछ पेशगी माँगने आये हो ? मै पेशगी नही देता।

"जी नही सरकार, मेने तो कभी पेशगी नही माँगा।"

"तो क्या किसी की शिकायत करना चाहते हो ? मुझे शिकायतो से घृणा है।"

"जी नही सरकार, मेने तो कभी किसी की शिकायत नही की।"

गगू ने अपना दिल मजबूत किया। उसकी आकृति मे स्पष्ट झलक रहा था, मानो वह कोई छलाँग मारने के लिए अपनी सारी शक्तियो को एकत्र कर रहा हो और लडखडाती हुई आवाज मे बोला—मुझे आप छुट्टी दे दे मै आपकी नौकरी अब न कर सकूँगा।

यह इस तरह का पहला प्रस्ताव था, जो मेरे कानो मे पडा। मेरे आत्माभिमान को चोट लगी। मैं जब अपने को मनुष्यता का पुतला समझता हूँ, अपने नौकरो को कभी कटु-वचन नही कहता, अपने स्वामित्व को यथासाध्य म्यान मे रखने की चेष्टा करता हूँ, तब मैं इस प्रस्ताव पर क्यो न विस्मित हो जाता ! कठोर स्वर मे बोला—क्यो, क्या शिकायत है ?

आपने तो हुजूर जैसा अच्छा स्वभाव पाया है, वैसा क्या कोई पाएगा; लेकिन बात ऐसी आ पडी है कि अब मैं आपके यहाँ नहीं रह सकता। ऐसा न हो कि पीछे

से कोई बात हो जाय, तो आपकी बदनामी हो। मैं नहीं चाहता कि मेरी वजह से आपकी आबरू में बट्टा लगे।

मेरे दिल में उलझन पैदा हुई। जिज्ञासा की अग्नि प्रचण्ड हो गयी। आत्मसमर्पण के भाव से बरामदे में पड़ी हुई कुर्सी पर बैठकर बोला—तुम तो पहेलियाँ बुझवा रहे हो साफ़-साफ़ क्यों नहीं कहते, क्या मामला है ?

गंगू ने बड़ी नम्रता से कहा—बात यह है कि वह स्त्री जो अभी विधवा-आश्रम से निकाल दी गयी है, गोमती देवी ···

वह चुप हो गया। मैंने अधीर होकर कहा—हाँ, निकाल दी गयी है, तो फिर ? तुम्हारी नौकरी से उससे क्या सम्बन्ध!

गंगू ने जैसे अपने सिर का बोझ ज़मीन पर पटक दिया—

"मैं उससे ब्याह करना चाहता हूँ बाबूजी !"

मैं विस्मय से उसका मुँह ताकने लगा। यह पुराने विचारों का पोगा ब्राह्मण जिसे नयी सभ्यता की हवा तक न लगी, उस कुलटा से विवाह करने जा रहा है, जिसे कोई भला आदमी अपने घर में क़दम भी न रखने देगा। गोमती ने मुहल्ले के शान्त-वातावरण में थोड़ी-सी हलचल पैदा कर दी। कई साल पहले वह विधवाश्रम मे आयी थी। तीन बार आश्रम के कर्मचारियों ने उसका विवाह कर दिया था, पर हर बार वह महीने-पन्द्रह दिन के बाद भाग आयी थी। यहाँ तक कि आश्रम के मन्त्री ने अबकी बार उसे आश्रम से निकाल दिया था। तब से वह इसी मुहल्ले में एक कोठरी लेकर रहती थी और सारे मुहल्ले के शोहदों के लिए मनोरजन का केन्द्र बनी हुई थी।

मुझे गंगू की सरलता पर क्रोध भी आया और दया भी। इस गधे को सारी दुनिया में कोई स्त्री ही न मिलती थी, जो इससे ब्याह करने जा रहा है। जब वह तीन बार पतियो के पास से भाग आयी, तो इसके पास कितने दिन रहेगी ? कोई गाँठ का पूरा आदमी होता, तो एक बात भी थी। शायद साल-छः महीने टिक जाती। यह तो निपट आँख का अन्धा है। एक सप्ताह भी तो निबाह न होगा।

मैंने चेतावनी के भाव से पूछा—तुम्हें इस स्त्री की जीवन कथा मालूम है ?

गंगू ने आँखों-देखी बात की तरह कहा—सब झूठ है सरकार, लोगो ने हकनाहक उसको बदनाम कर दिया है।

"क्या कहते हो, वह तीन बार अपने पतियों के पास से नहीं भाग आयी ? उन लोगों ने उसे निकाल दिया, तो क्या करती ?"

"कैसे बुद्धू आदमी हो ! कोई इतनी दूर से आकर विवाह करके ले जाता है, हज़ारों रुपये खर्च करता है इसीलिए कि औरत को निकाल दे ?"

गंगू ने भावुकता से कहा—जहाँ प्रेम नहीं है हुज़ूर, वहाँ कोई स्त्री नहीं रह सकती। स्त्री केवल रोटी कपड़ा ही नही चाहती, कुछ प्रेम भी चाहती है। वे लोग समझते होंगे कि हमने एक विधवा से विवाह करके उसके ऊपर कोई बड़ा एहसान किया

है। चाहते होंगे कि तन-मन से वह उनकी हो जाय, लेकिन दूसरे को अपना बनाने के लिए पहले आप उसका बन जाना पडता है हजूर। यह बात है फिर
उसे एक बीमारी भी है। उसे कोई भूत लगा हुआ है। वह कभी-कभी बक-झक करने लगती है और बेहोश हो जाती है।

"और तुम ऐसी स्त्री से विवाह करोगे ?"—मैंने सन्दिग्ध भाव से सिर हिलाकर कहा—"समझ लो, जीवन कडवा हो जाएगा।"

गगू ने शहीदो के-से आवेश से कहा—मै तो समझता हूँ मेरी ज़िन्दगी बन जायेगी वावूजी, आगे भगवान् की मर्जी !

मेंने जोर देकर पूछा—तो तुमने तय कर लिया है ?

"हॉ, हुजूर"

"तो मै तुम्हारा इस्तीफा मंजूर करता हूं।"

मै निरर्थक रूढ़ियो और व्यर्थ के बन्धनों का दास नही हूँ; लेकिन जो आदमी एक दुष्टा से विवाह करे, उसे अपने यहॉ रखना वास्वत मे जटिल समस्या थी। आये-दिन टण्टे- बखेडे होगे, नयी-नयी उलझने पैदा होगी। कभी पुलिस दौड लेकर आयेगी, कभी मुकदमे खडे होंगे। सम्भव है, चोरी की वारदातें भी हो। इस दलदल मे दूर रहना ही अच्छा। गगू क्षुधा-पीडित प्राणी की भॉति रोटी का टुकडा देखकर उसकी ओर लपका रहा है। रोटी जूठी है, सूखी हुई है, खाने योग्य नहीं है, इसकी उसे परवाह नही; उसको विचार बुद्धि से काम लेना कठिन था। मैंने उसे पृथक् कर देने ही मे अपनी कुशल समझी।

## दो

पाँच महीने गुजर गये। गंगू ने गोमती से विवाह कर लिया था और उसी मुहल्ले में एक खपरैल का मकान लेकर रहता था। वह अब चाट का खोचा लगाकर गुजर-बसर करता था। मुझे जब कभी बाज़ार मे मिल जाता, तो मैं उसका क्षेम-कुशल पूछता। मुझे उसके जीवन से विशेष अनुराग हो गया था। यह एक स।माजिक प्रश्न की परीक्षा थी—सामाजिक ही नहीं, मनोवैज्ञानिक भी। मैं देखना चाहता था, इसका परिणाम क्या होता है ! मैं गगू को सदैव प्रसन्न-मुख देखता। समृद्धि और निश्चिन्तता के मुख पर जो एक तेज और स्वभाव में जो एक आत्म-सम्मान पैदा हो जाता है, वह मुझे यहाँ प्रत्यक्ष दिखाई देता था। रुपये बीस आने की रोज़ बिक्री हो जाती थी। इसमें लागत निकालकर आठ-दस आने बच जाते थे। यही उसकी जीविका थी; किन्तु इसमें किसी देवता का वरदान था; क्योंकि इस वर्ग के मनुष्यों में जो निर्लज्जता और विपन्नता पायी जाती है, इसका वहाँ चिह्न तक न था। उसके मुख पर आत्म-विकास और आनन्द की झलक थी, जो चित्त की शान्ति से ही आ सकती है।

एक दिन मैंने सुना कि गोमती गंगू के घर से भाग गयी है ! कह नहीं सकता, क्यों ? मुझे इस ख़बर से एक विचित्र आनन्द हुआ। मुझे गंगू के सन्तुष्ट और सुखी

जीवन पर एक प्रकार की ईर्ष्या होती थी। मैं उसके विषय में किसी अनिष्ट की, किसी घातक अनर्थ की, किसी लज्जास्पद घटना की प्रतीक्षा करता था। इस खबर से इस ईर्ष्या को सान्त्वना मिली। आख़िर वही बात हुई, जिसका मुझे विश्वास था। आख़िर बचा को अपनी अदूरदर्शिता का दण्ड भोगना पडा। अब देखे, बचा कैसे मुँह दिखाते हैं। अब आँखें खुलेगी और मालूम होगा कि लोग, जो उन्हे इस विवाह से रोक रहे थे, उनके कैसे शुभचिन्तक थे। उस वक्त तो ऐसा मालूम होता था, मानो आपको कोई दुर्लभ पदार्थ मिला जा रहा हो। मानो मुक्ति का द्वार खुल गया हो। लोगो ने कितना कहा कि यह स्त्री विश्वास के योग्य नही है, कितनो को दगा दे चुकी है, तुम्हारे साथ भी दगा करेगी ; लेकिन इन कानो पर जूँ तक न रेगी। अब मिले, तो जरा उनका मिजाज पूछूँ। कहूँ–क्यो महाराज, देवीजी का यह वरदान पाकर प्रसन्न हुए या नही ? तुम तो कहते थे, वह ऐसी है और वैसी है, लोग उस पर केवल दुर्भावना के कारण दोष आरोपित करते हैं। अब बतलाओ, किसकी भूल थी ?

उसी दिन सयोगवश गगू से बाजार मे भेट हो गयी। घबराया हुआ था, बदहवास था, बिलकुल खोया हुआ। मुझे देखते ही उसकी ऑखो मे ऑसू भर आये। लज्जा से नही, व्यथा से मेरे पास आकर बोला-- बाबूजी, गोमती ने मेरे माथ विश्वासघात किया।

मैंने कुटिल आनन्द से लेकिन कृत्रिम सहानुभूति दिखाकर कहा–तुमसे तो मेंने पहले ही कहा था; लेकिन तुम माने ही नही, अब सब्र करो। इसके सिवा और क्या उपाय है ? रुपये-पैसे ले गयी या कुछ छोड गयी ?

गगू ने छाती पर हाथ रखा। ऐसा जान पडा, मानो मेरे इस प्रश्न ने उसके हृदय को विदीर्ण कर दिया।

"अरे बाबूजी, ऐसा न कहिए, उसने धेले की भी चीज नही छुई। अपना जो कुछ था, वह भी छोड गयी। न-जाने मुझमे क्या बुराई देखी ? मैं उसके योग्य न था और क्या कहूँ? वह पढी-लिखी थी, मे करिया अक्षर भैस बराबर। मेरे साथ इतने दिन रही, यही बहुत था। कुछ दिन और उसके साथ रह जाता, तो आदमी बन जाता। उसका आपसे कहाँ तक बखान करूँ हजूर ? औरो के लिए चाहे जो कुछ रही हो, मेरे लिए तो किसी देवता का आशीर्वाद थी। न-जाने- क्या ऐसी खता हो गयी ? मगर क़सम ले लीजिए, जो उसके मुख पर मैल तक आया हो। मेरी औकात ही क्या है बाबूजी ! दस-बारह आने का मजूर हूँ ; पर इसी मे उसके हाथो इतनी बरक्कत थी कि कभी कमी नही पडी।'

मुझे इन शब्दो से घोर निराशा हुई। मैंने समझा था, वह उसकी बेवफाई की कथा कहेगा और मैं उसकी अन्ध-भक्ति पर कुछ सहानुभूति प्रकट करूँगा; मगर उस मूर्ख की आँखे अब तक नही खुली। अब भी उसी का मन्त्र पढ रहा है। अवश्य ही इसका चित्त कुछ अव्ययवस्थित है।

मैंने कुटिल परिहास आरम्भ किया–'तो तुम्हारे घर से कुछ नही ले गयी ?'

"कुछ भी नहीं बाबूजी, धेले की भी चीज़ नहीं।"

"और तुमसे प्रेम भी बहुत करती थी ?"

"अब आपसे क्या कहूँ बाबूजी, वह प्रेम तो मरते दम तक याद रहेगा।"

"फिर भी तुम्हें छोड़कर चली गयी ?"

"यही तो आश्चर्य है बाबूजी !"

"त्रिया-चरित्र का नाम कभी सुना है ?"

"अरे बाबूजी, ऐसा न कहिए। मेरी गर्दन पर कोई छुरी रख दे, तो भी मैं उसका यश ही गाऊँगा।"

"तो फिर ढूँढ निकालो !"

"हाँ, मालिक ! जब तक उसे ढूँढ न लाऊँगा, मुझे चैन न आएगा। मुझे इतना मालूम हो जाय कि वह कहाँ है, फिर तो मैं उसे ले ही आऊँगा; और बाबूजी, मेरा दिल कहता है कि वह आएगी जरूर। देख लीजिएगा। वह मुझसे रूठकर नहीं गयी; लेकिन दिल नही मानता। जाता हूँ, महीने-दो-महीने जगल, पहाड़ की धूल छानूँगा। जीता रहा, तो फिर आपके दर्शन करूँगा।"

यह कहकर वह उन्माद की दशा मे एक तरफ चल दिया।

## तीन

इसके बाद मुझे एक जरूरत से नैनीताल जाना पडा, सैर करने के लिए नही। एक महीने के बाद लौटा और अभी कपडे भी न उतारने पाया था कि देखता हूँ, गगू एक नवजात शिशु को गोद में लिये खडा है। शायद कृष्ण को पाकर नन्द भी इतने पुलकित न हुए होगे। मालूम होता था, उसके रोम-रोम से आनन्द फूटा पडता है। चेहरे और आँखों में कृतज्ञता और श्रद्धा के राग-से निकल रहे थे। कुछ वही भाव था, जो किसी क्षुधा-पीड़ित भिक्षुक के चेहरे पर भरपेट भोजन करने के बाद नज़र आता है।

मैंने पूछा—कहो महाराज, गोमतीदेवी का कुछ पता लगा, तुम तो बाहर गये थे ?

गंगू ने आपे में न समाते हुए जबाव दिया—हाँ बाबूजी, आपके आशीर्वाद से ढूँढ़ लाया। लखनऊ के जनाने अस्पताल में मिली। यहाँ एक सहेली से कह गयी थी कि अगर वह बहुत घबरायें तो बतला देना। मैं सुनते ही लखनऊ भागा और उसे घसीट लाया। घाते मे यह बच्चा भी मिल गया।

उसने बच्चे को उठाकर मेरी तरफ़ बढ़ाया। मानो कोई खिलाड़ी तमगा पाकर दिखा रहा हो।

मैंने उपहास के भाव से पूछा—अच्छा, यह लड़का भी मिल गया ? शायद इसीलिए वह यहाँ से भागी थी। है तो तुम्हारा ही लड़का ?

"मेरा काहे को है बाबूजी, आपका है, भगवान का है।"

"तो लखनऊ में पैदा हुआ ?"

"हाँ बाबूजी, अभी तो कुल एक महीने का है।"

"तुम्हारे ब्याह हुए कितने दिन हुए ?"

"यह सातवाँ, महीना जा रहा है।"

"तो शादी, के छठे महीने पैदा हुआ ?"

"और क्या बाबूजी !"

"फिर भी तुम्हारा लड़का है ?"

"हाँ, जी।'

"कैसी बे-सिर-पैर की बातें कर रहे हो ?"

मालूम नहीं, वह मेरा आशय समझ रहा था, या बन रहा था। उसी निष्कपट भाव से बोला—मरते-मरते बची, बाबूजी नया जनम हुआ। तीन दिन , तीन रात छटपटाती रही। कुछ न पूछिए।

मैंने अब ज़रा व्यंग्य-भाव से कहा—लेकिन छः महीने मे लड़का होते आज ही सुना। यह चोट निशाने पर जा बैठी।

मुसकराकर बोला—अच्छा, वह बात ! मुझे तो उसका ध्यान भी नही आया। इसी भय से तो गोमती भागी थी। मैंने कहा—गोमती, अगर तुम्हारा मन मुझसे नही मिलता, तो तुम मुझे छोड़ दो। मैं अभी चला जाऊँगा और फिर कभी तुम्हारे पास न आऊँगा। तुमको जब कुछ काम पड़े तो मुझे लिखना, मैं भरसक तुम्हारी मदद करूँगा। मुझे तुमसे कुछ मलाल नहीं है। मेरी आखों में तुम अब भी उतनी ही भली हो। अब भी मैं तुम्हें उतना ही चाहता हूँ। नहीं, अब मैं तुम्हें और ज़्यादा चाहता हूँ; लेकिन अगर तुम्हारा मन मुझसे फिर नहीं गया है, तो मेरे साथ चलो। गंगू जीते-जी तुमसे बेवफ़ाई नहीं करेगा। मैंने तुमसे इसलिए विवाह नही किया कि तुम देवी हो; बल्कि इसलिए कि मैं तुम्हें चाहता था और सोचता था कि तुम भी मुझे चाहती हो। यह बच्चा मेरा बच्चा है, मेरा अपना बच्चा है। मैंने एक बोया हुआ खेत लिया, तो क्या उसकी फसल को इसलिए छोड़ दूँगा, कि उसे किसी दूसरे ने बोया था ?

यह कहकर उसने ज़ोर से ठट्ठा मारा।

मैं कपड़े उतारना भूल गया। कह नहीं सकता, क्यो मेरी आँखे सजल हो गयीं। न-जाने वह कौन-सी शक्ति थी, जिसने मेरी मनोगत घृणा को दबाकर मेरे हाथों को बढ़ा दिया। मैंने उस निष्कलंक बालक को गोद में ले लिया और इतने प्यार से चुम्बन लिया कि शायद अपने बच्चों का भी न लिया होगा।

गंगू बोला—बाबूजी, आप बड़े सज्जन हैं। मैं गोमती से बार-बार अपका बखान किया करता हूँ। कहता हूँ, चल, एक बार उनके दर्शन कर आ; लेकिन मारे लाज के आती ही नहीं।

मैं और सज्जन ! अपनी सज्जनता का पर्दा आज मेरी आँखों से हटा। मैंने भक्ति से डूबे हुए स्वर में कहा—नहीं जी, मेरे-जैसे कलुषित मनुष्य के पास वह क्या आएगी ? चलो, मैं उसके दर्शन करने चलता हूँ। तुम मुझे सज्जन समझते हो ? मैं

ऊपर से सज्जन हूँ; पर दिल का कमीना हूँ। असली सज्जनता तुममें और यह बालक वह फूल है, जिससे तुम्हारी सज्जनता की महक निकल रही है।

मैं बच्चे को छाती से लगाये हुए गंगू के साथ चला।

(हिन्दी में : 'हंस', अप्रैल, १६३३ में प्रकाशित;
उर्दू में : 'वारदात' में संकलित, जो मार्च, १६३५ तक प्रकाशनार्थ प्रेषित
लेकिन प्रकाशित १६३८ के आरम्भ में)

# ईदगाह

## एक

रमज़ान के पूरे तीस रोज़ों के बाद ईद आयी है। कितना मनोहर, कितना सुहावना प्रभात है। वृक्षों पर अजीब हरियाली है, खेतों में कुछ अजीब रौनक़ है, आसमान पर कुछ अजीब लालिमा है आज का सूर्य देखो, कितना प्यारा, कितना शीतल है, यानी संसार को ईद की बधाई दे रहा है। गाँव में कितनी हलचल है ईदगाह जाने की तैयारियाँ हो रही है। किसी के कुरते में बटन नही है, पड़ोस के घर मे सुई-धागा लेने दौड़ा जा रहा है। किसी के जूते कड़े हो गये हैं, उनमें तेल डालने के लिए तेली के घर पर भागा जाता है। जल्दी-जल्दी बैलों को सानी-पानी दे दे। ईदगाह से लौटते-लौटते दोपहर हो जाएगी। तीन कोस का पैदल रास्ता, फिर सैकडो आदमियो से मिलना-भेंटना, दोपहर के पहले लौटना असम्भव है। लड़के सबसे ज़्यादा प्रसन्न हैं। किसी ने एक रोज़ा रखा है, वह भी दोपहर तक, किसी ने वह भी नहीं, लेकिन ईदगाह जाने की खुशी उनके हिस्से की चीज़ है। रोज़े बड़े-बूढ़ों के लिए होंगे। इनके लिए तो ईद है। रोज़ ईद का नाम रटते थे, आज वह आ गयी। अब जल्दी पड़ी है कि लोग ईदगाह क्यों नहीं चलते। इन्हें गृहस्थी चिन्ताओं से क्या प्रयोजन ! सेवैयो के लिए दूध और शक्कर घर में है या नहीं, इनकी बला से, ये तो सेवैयाँ खाएँगे वह क्या जानें कि अब्बाजान क्यों बदहवास चौधरी कायमअली के घर दौड़े जा रहे हैं। उन्हें क्या ख़बर कि चौधरी आँखें बदल लें, तो यह सारी ईद मुहर्रम हो जाय। उनकी अपनी जेबों में तो कुबेर का धन भरा हुआ है। बार-बार जेब से अपना ख़ज़ाना निकालकर गिनते हैं और खुश होकर फिर रख लेते हैं। महमूद, गिनता है, एक-दो दस-बारह, उसके पास बारह पैसे हैं। मोहसिन के पास एक, दो, तीन, आठ, नौ, पन्द्रह पैसे हैं। इन्हीं अनगिनती पेसों में अनगिनती चीज़ें लाएँगे—खिलौने, मिठाइयाँ, बिगुल, गेंद और जाने क्या-क्या !

और सबसे ज़्यादा प्रसन्न है हामिद। वह चार-पाँच साल का ग़रीब सूरत, दुबला पतला लड़का, जिसका बाप गत वर्ष हैजे की भेंट हो गया और माँ न जाने क्यो पीली होती-होती एक दिन मर गयी। किसी को पता न चला क्या बीमारी है। कहती तो कौन सुनने वाला था ? दिल पर जो कुछ बीतती थी, वह दिल में ही सहती थी

और जब न सहा गया, तो संसार से विदा हो गयी। अब हामिद अपनी बूढ़ी दादी अमीना की गोद में सोता है और उतना ही प्रसन्न है। उसके अब्बाजान रुपये कमाने गये हैं। बहुत-सी थैलियाँ लेकर आएँगे। अम्मीजान अल्लाह मियाँ के घर से उसके लिए बड़ी अच्छी-अच्छी चीज़ें लाने गयी हैं, इसलिए हामिद प्रसन्न है। आशा तो बड़ी चीज़ है, और फिर बच्चों की आशा ! उनकी कल्पना तो राई का पर्वत बना लेती है। हामिद के पाँव में जूते नहीं हैं, सिर पर एक पुरानी-धुरानी टोपी है, जिसका गोटा काला पड़ गया है, फिर भी वह प्रसन्न है। जब उसके अब्बाजान थैलियाँ और अम्मीजान नियामतें लेकर आएँगी ; तो वह दिल से अरमान निकाल लेगा। तब देखेगा, मोहसिन, नूरे और सम्मी कहाँ से उतने पैसे निकालेंगे।

अभागिन अमीना अपनी कोठरी में बैठी रो रही है। आज ईद का दिन उसके घर मे दाना नहीं ! आज आबिद होता, तो क्या इसी तरह ईद आती और चली जाती ! इस अन्धकार और निराशा में वह डूबी जा रही है। किसने बुलाया था इस निगोड़ी ईद को ? इस घर में उसका काम नहीं, लेकिन हामिद ! उसे किसी के मरने-जीने से क्या मतलब ? उसके अन्दर प्रकाश है, बाहर आशा। विपत्ति अपना सारा दलबल लेकर आये, हामिद की आनन्द भरी चितवन उसका विध्वंस कर देगी।

हामिद भीतर जाकर दादी से कहता है–तुम डरना नहीं अम्माँ, मैं सबसे पहल आऊँगा। बिल्कुल न डरना।

अमीना का दिल कचोट रहा है। गाँव के बच्चे अपने-अपने बाप के साथ जा रहे हैं। हामिद का बाप अमीना के सिवा और कौन है ! उसे कैसे अकेले मेले जाने दे ? उस भीड़-भाड़ में बच्चा कहीं खो जाय तो क्या हो ? नहीं, अमीना उसे यों न जाने देगी। नन्हीं-सी जान ! तीन कोस चलेगा कैसे ? पैर में छाले पड़ जाएँगे जूते भी तो नहीं हैं। वह थोड़ी-थोड़ी दूर पर उसे गोद में ले लेगी, लेकिन यहाँ सेवैयाँ कौन पकाएगा ? पैसे होते तो लौटते-लौटते सब सामग्री जमा करके चटपट बना लेती। यहाँ तो घण्टों चीजें जमा करते लगेंगे। माँगे का ही तो भरोसा ठहरा। उस दिन फहीमन के कपड़े सिले थे। आठ आने पैसे मिले थे। उस अठन्नी को ईमान की तरह बचाती चली आती थी इसी ईद के लिए, लेकिन कल ग्वालन सिर पर सवार हो गयी तो क्या करती ? हामिद के लिए कुछ नहीं है, तो दो पैसे का दूध तो चाहिए ही। अब तो कुल दो आने पैसे बच रहे हैं। तीन पैसे हामिद की जेब में, पाँच अमीना के बटुवे में। यही तो बिसात है और ईद का त्यौहार, अल्ला ही बेड़ा पार लगाये। धोबन और नाइन और मेहतरानी और चुड़िहारिन सभी तो आएँगी। सभी को सेवैयाँ चाहिए और थोड़ा किसी की आँखों नहीं लगता। किस-किससे मुँह चुराएगी ? और मुँह क्यों चुराए ? साल भर का त्योहार है। ज़िन्दगी ख़ैरियत से रहे, उनकी तकदीर भी तो उसी के साथ है। बच्चे को खुदा सलामत रखे, ये दिन भी कट जाएँगे।

गाँव से मेला चला। और बच्चों के साथ हामिद भी जा रहा था। कभी सबके सब दौड़कर आगे निकल जाते फिर किसी पेड़ के नीचे खड़े होकर साथ वालों का

इन्तजार करते हैं। यह लोग क्यों इतना धीरे-धीरे चल रहे हैं ! हामिद के पैरों में तो जैसे पर लग गये हैं। वह कभी थक सकता है ? शहर का दामन आ गया। सड़क के दोनों ओर अमीरों के बगीचे हैं। पक्की चारदीवारी बनी हुई है। पेड़ों में आम और लीचियाँ लगी हुई हैं। कभी-कभी कोई लड़का कंकड़ी उठाकर आम पर निशाना लगाता है। माली अन्दर से गाली देता हुआ निकलता है। लड़के वहाँ से एक फर्लांग पर हैं। खूब हँस रहे हैं। माली को कैसा उल्लू बनाया है।

बड़ी-बड़ी इमारतें आने लगीं। यह अदालत है, यह कॉलेज है, यह क्लब घर है, इतने बड़े कॉलेज में कितने लड़के पढ़ते होंगे ? सब लड़के नहीं हैं जी ! बड़े -बड़े आदमी हैं, सच। उनकी बड़ी-बड़ी मूँछें हैं। इतने बड़े हो गये, अभी तक पढ़ते जाते हैं। न जाने कब तक पढ़ेंगे और क्या करेंगे इतना पढ़कर ! हामिद के मदरसे में दो-तीन बड़े-बड़े लड़के हैं, बिलकुल तीन कौड़ी के हैं। रोज मार खाते हैं, काम से जी चुराने वाले। इस जगह भी उसी तरह के लोग होंगे और क्या। क्लब-घर में जादू होता है। सुना है, यहाँ मुर्दे की खोपड़ियाँ दौड़ती है। और बड़े-बड़े तमाशे होते हैं, पर किसी को अन्दर नहीं जाने देते और वहाँ शाम को साहब लोग खेलते हैं। बड़े-बड़े आदमी खेलते हैं। मूँछों-दाढ़ी वाले और मेमें भी खेलती हैं, सच ! हमारी अम्मा को यह दे दो, क्या नाम है, बैट, तो उसे पकड़ ही न सकें। घुमाते ही लुढ़क जाएँ।

महमूद ने कहा–हमारी अम्मीजान का तो हाथ काँपने लगे, अल्ला क़सम।

मोहसिन बोला–चलो, मनों आटा पीस डालती हैं। ज़रा-सा बैट पकड़ लेगी, तो हाथ काँपने लगेंगे सैंकड़ों घड़े पानी रोज़ निकालती है। पाँच घड़े तो तेरी भैंस पी जाती हैं। किसी मेम को एक घड़ा पानी भरना पड़े, तो आँखों तक अँधेरी आ जाय।

महमूद–लेकिन दौड़तीं तो नहीं, उछल-कूद तो नहीं सकतीं।

मोहसिन–हाँ, उछल-कूद नहीं सकतीं ; लेकिन उस दिन मेरी गाय खुल गयी थी और चौधरी के खेत में जा पड़ी थी, अम्माँ इतना तेज दौड़ीं कि मैं उन्हें न पा सका, सच।

आगे चले, हलवाइयो की दूकानें शुरू हुई। आज खूब सजी हुई थीं। इतनी मिठाइयाँ कौन खाता है ? देखो न, एक-एक दुकान पर मनों होंगी। सुना है, रात को जिन्नात आकर ख़रीद ले जाते हैं। अब्बा कहते थे कि आधी रात को एक आदमी हर दुकान पर जाता है और जितना माल बचा होता है वह तुलवा लेता है और सचमुच के रुपये देता है, बिल्कुल ऐसे ही रुपये।

हामिद को यकीन न आया–ऐसे रुपये जिन्नात को कहाँ से मिल जाएँगे ?

मोहसिन ने कहा–जिन्नात को रुपये की क्या कमी ? जिस ख़ज़ाने में चाहें चले जाएँ। लोहे के दरवाज़े तक उन्हें नहीं रोक सकते जनाब, आप हैं किस फेर में ! हीरे-जवाहरात तक उनके पास रहते हैं। जिससे खुश हो गये, उसे टोकरों जवाहरात दे दिये। अभी यहीं बैठे हैं, पाँच मिनट में कलकत्ता पहुँच जायँ।

हामिद ने पूछा—जिन्नात बहुत बड़े-बड़े होते हैं ?

मोहसिन—एक-एक सिर आसमान के बराबर होता है जी ! ज़मीन पर खड़ा हो जाय तो उसका सिर आसमान से जा लगे, मगर चाहे तो एक लोटे में घुस जाय।

हामिद—लोग उन्हें कैसे खुश करते होंगे ? कोई मुझे यह मन्तर बता दे, तो एक जिन्न को खुश कर लूँ।

मोहसिन— अब यह तो मैं नहीं जानता , लेकिन चौधरी साहब के काबू में बहुत-से जिन्नात है। कोई चीज़ चोरी जाय, चौधरी साहब उसका पता लगा देंगे और चोर का नाम बता देंगे। जुगराती का बछवा उस दिन खो गया था। तीन दिन हैरान हुए, कहीं न मिला तब झख मारकर चौधरी के पास गये। चौधरी ने तुरन्त बता दिया, मवेशीखाने में है और वहीं मिला। जिन्नात आकर उन्हें सारे जहान की ख़बरें दे जाते हैं।

अब उसकी समझ में आ गया कि चौधरी के पास क्यों इतना धन है और क्यों उनका इतना सम्मान है।

आगे चले। यह पुलिस लाइन है। यहीं सब कानिसटिबिल कवायद करते हैं। रैटन ! फाय फो ! रात को बेचारे घूम-घूमकर पहरा देते हैं, नहीं चोरियाँ हो जायँ। मोहसिन ने प्रतिवाद किया—यह कानिसटिबिल पहरा देते हैं। तभी तुम बहुत जानते हो। अजी हजरत, यह चोरी कराते हैं। शहर के जितने चोर-डाकू हैं, सब इनसे मिले रहते हैं। रात को ये लोग चोरों से तो कहते हैं, चोरी करो और आप दूसरे मुहल्ले मे जाकर 'जागते रहो !' पुकारते हैं। जभी इन लोगों के पास इतने रुपये आते हैं। मेरे मामू एक थाने में कानिसटिबिल हैं। बीस रुपया महीना पाते हैं, लेकिन पचास रुपये घर भेजते हैं। अल्ला कसम ! मैंने एक बार पूछा था कि मामू, आप इतने रुपये कहाँ से पाते हैं ? हँसकर कहने लगे—बेटा, अल्लाह देता है फिर आप ही बोले—हम लोग चाहें तो एक दिन में लाखों मार लायँ। हम तो इतना ही लेते हैं, जिसमें अपनी बदनामी न हो और नौकरी न चली जाय।।

हामिद ने पूछा— यह लोग चोरी करवाते हैं, तो कोई इन्हें पकड़ता नहीं ?

मोहसिन उसकी नादानी पर दया दिखाकर बोला—अरे, पागल ! इन्हें कौन पकड़ेगा ? पकड़ने वाले तो यह लोग खुद हैं, लेकिन अल्लाह उन्हें सज़ा भी खूब देता है। हराम का माल हराम में जाता है। थोड़े ही दिन हुए, मामू के घर में आग लग गयी। सारी लेई-पूँजी जल गयी। एक बरतन तक न बचा। कई दिन पेड़ के नीचे सोये, अल्ला क़सम, पेड़ के नीचे ! फिर न जाने, कहाँ से एक सौ कर्ज़ लाये तो बरतन-भाँडे आये।

हामिद— एक सौ तो पचास से ज़्यादा होते हैं ?

"कहाँ पचास, कहाँ एक सौ ! पचास एक थैली भर होता है, सौ तो दो थैलियों में भी न आयें।"

अब बस्ती घनी होने लगी। ईदगाह जाने वालों की टोलियाँ नज़र आने लगीं।

एक से एक भड़कीले वस्त्र पहने हुए। कोई इक्के-ताँगे पर सवार कोई मोटर पर, सभी इत्र में बसे, सभी के दिलों में उमंग ग्रामीणों का यह छोटा-सा दल अपनी विपन्नता से बेख़बर, सन्तोष और धैर्य में मगन चला जा रहा था। बच्चों के लिए नगर की सभी चीज़ें अनोखी थीं।।

जिस चीज़ की ओर ताकते, ताकते ही रह जाते और पीछे से हॉर्न की आवाज होने पर भी न चेतते। हामिद तो मोटर के नीचे जाते-जाते बचा।

सहसा ईदगाह नज़र आयी। ऊपर इमली के घने वृक्षों की छाया है, नीचे पक्का फर्श है, जिस पर जाजम बिछा हुआ है और रोजेदारों की पंक्तियाँ एक के पीछे एक न जाने कहाँ तक चली गयी हैं, पक्की जगत के नीचे तक जहाँ जाजम भी नहीं है, नये आने वाले आकर पीछे की कतार में खड़े हो जाते है। आगे जगह नही है। यहाँ कोई धन और पद नहीं देखता। इस्लाम की निगाह में सब बराबर है। इन ग्रामीणो ने भी वजू किया और पिछली पंक्ति मे खड़े हो गये। कितना सुन्दर संचालन है, कितनी सुन्दर व्यवस्था ! लाखों सिर एक साथ सिजदे मे झुक जाते है, फिर सबके सब एक साथ खड़े हो जाते हैं, एक साथ झुकते हैं, और एक साथ खड़े हो जाते हैं। कई बार यही क्रिया होती है, जैसे बिजली की लाखों बत्तियाँ एक साथ प्रदीप्त हो और एक साथ बुझ जायँ, और यही क्रम चलता रहा कितना अपूर्व दृश्य था, जिसकी सामूहिक क्रियाएँ, विस्तार और अनन्तता हृदय को श्रद्धा, गर्व और आत्मानन्द से भर देती थीं, मानो भ्रातृत्व का एक सूत्र इन समस्त आत्माओं को एक लड़ी में पिरोए हुए हैं।

## दो

नमाज खत्म हो गयी। लोग आपस मे गले मिल रहे हैं। तब मिठाई और खिलौने की दुकान पर धावा होता है। ग्रामीणों का यह दल इस विषय में बालकों से कम उत्साही नहीं है। यह देखो, हिंडोला है। एक पैसा देकर चढ़ जाओ। कभी आसमान पर जाते हुए मालूम होगे, कभी जमीन पर गिरते हुए। यह चर्खी है, लकड़ी के हाथी, घोड़े, ऊँट, छड़ों में लटके हुए हैं। एक पैसा देकर बैठ जाओ और पच्चीस चक्करों का मज़ा लो। महमूद और मोहसिन और नूरे और सम्मी इन घोड़ों और ऊँटों पर बैठते हैं। हामिद दूर खड़ा है। तीन ही पैसे तो उसके पास हैं। अपने कोष का एक तिहाई ज़रा-सा चक्कर खाने के लिए नही दे सकता।

सब चर्खियों से उतरते हैं। अब खिलौने लेंगे। इधर दुकानो की कतार लगी हुई है। तरह-तरह के खिलौने हैं–सिपाही और गुजरिया; राजा और वकील; भिश्ती और धोबिन और साधु। वह ! कित्ते सुन्दर खिलौने हैं। अब बोला ही चाहते हैं। महमूद सिपाही लेता है, खाकी वर्दी और लाल पगड़ीवाला, कन्धे पर बंदूक रखे हुए ; मालूम होता है, अभी कवायद किए चला आ रहा है। मोहसिन को भिश्ती पसन्द आया। कमर झुकी हुई है, ऊपर मशक रखे हुए है। मशक का मुँह एक हाथ से पकड़े

हुए है। कितना प्रसन्न है ! शायद कोई गीत गा रहा है। बस, मशक से पानी उड़ेला ही चाहता है। नूरे को वकील से प्रेम है। कैसी विद्वत्ता है उसके मुख पर ! काला चोगा, नीचे सफ़ेद अचकन, अचकन के सामने की जेब में घड़ी, सुनहरी ज़ंजीर, एक हाथ में कानून का पोथा लिये हुए। मालूम होता है, अभी किसी अदालत से ज़िरह या बहस किये चले आ रहे हैं। यह सब दो-दो पैसे के खिलौने हैं। हामिद के पास कुल तीन पैसे हैं, इतने महँगे खिलौने वह कैसे ले ? खिलौना कहीं हाथ से छूट पड़े, तो चूर-चूर हो जाये। ज़रा पानी पड़े, तो सारा रंग धुल जाय। ऐसे खिलौने लेकर वह क्या करेगा, किस काम के !

मोहसिन कहता है–मेरा भिश्ती रोज पानी दे जाएगा साँझ-सबेरे।

महमूद–और मेरा सिपाही घर का पहरा देगा। कोई चोर आयेगा, तो फ़ौरन बन्दूक से फैर कर देगा।

नूरे–और मेरा वकील खूब मुक़दमा लड़ेगा।

सम्मी–और मेरी धोबिन रोज कपड़े धोएगी।

हामिद खिलौनों की निन्दा करता है–मिट्टी ही के तो हैं, गिरे तो चकनाचूर हो जाएँ ; लेकिन ललचाइयी हुई आँखों से खिलौनों को देख रहा है और चाहता है कि जरा देर के लिए उन्हें हाथ में ले सकता है। उसके हाथ अनायास ही लपकते हैं ; लेकिन लड़के इतने त्यागी नहीं होते है, विशेषकर जब अभी नया शौक है। हामिद ललचता रह जाता है।

खिलौने के बाद मिठाइयाँ आती हैं। किसी ने रेवड़ियाँ ली है, किसी ने गुलाबजामुन, किसी ने सोहन हलवा। मज़े से खा रहे हैं। हामिद बिरादरी से पृथक है। अभागे के पास तीन पैसे है। क्यों नहीं कुछ लेकर खाता ? ललचायी आँखों से सबकी ओर देखता है।

मोहसिन कहता है–हामिद, रेवड़ी ले जा ; कितनी खुशबूदार है !

हामिद को सन्देह हुआ, यह केवल क्रूर विनोद है। मोहसिन इतना उदार नहीं है ; लेकिन यह जानकर भी वह उसके पास जाता है। मोहसिन दोने से एक रेवड़ी निकालकर हामिद की ओर बढ़ाता है। हामिद हाथ फैलाता है। मोहसिन रेवड़ी अपने मुँह में रख लेता है। महमूद, नूरे और सम्मी खूब तालियाँ बजा-बजाकर हँसते हैं। हामिद खिसिया जाता है।

मोहसिन– अच्छा, अबकी जरूर देंगे हामिद, अल्ला क़सम, ले जा।

हामिद–रखे रहो। क्या मेरे पास पैसे नहीं हैं ?

सम्मी–तीन ही पैसे तो हैं। तीन पैसे में क्या-क्या लोगे ?

महमूद–हमसे गुलाबजामुन ले जाओ हामिद। मोहसिन बदमाश है।

हामिद–मिठाई कौन बड़ी नेमत है। किताब में इसकी कितनी बुराइयाँ लिखी हैं।

मोहसिन–लेकिन दिल में कह रहे होंगे कि मिले तो खा लें। अपने पैसे क्यों

नहीं निकालते ?

महमूद—हम समझते हैं, इसकी चालाकी। जब हमारे सारे पैसे ख़र्च हो जाएँगे, तो हमें ललचा-ललचाकर खायेगा।

मिठाइयों के बाद कुछ दुकानें लोहे की चीज़ों की, कुछ गिलट और कुछ नकली गहनों की। लड़कों के लिए यहाँ कोई आकर्षण न था। वे सब आगे बढ़ जाते हैं। हामिद लोहे की दुकान पर रुक जाता है। कई चिमटे रखे हुए थे। उसे ख़याल आया, दादी के पास चिमटा नहीं है। तवे से रोटियाँ उतारती है, तो हाथ जल जाता है। अगर वह चिमटा ले जाकर दादी को दे दे, तो वह कितना प्रसन्न होगी ! फिर उनकी उँगलियाँ कभी न जलेंगी। घर में एक काम की चीज हो जाएगी। खिलौने से क्या फायदा ? व्यर्थ में पैसे ख़राब होते हैं। ज़रा देर ही तो खुशी होती है। फिर तो खिलौने को कोई आँख उठाकर नही देखता। यह तो घर पहुँचते-पहुँचते टूट-फूट बराबर हो जाएँगे। चिमटा कितने काम की चीज़ है। रोटियाँ तवे से उतार लो, चूल्हे में सेक लो। कोई आग माँगने आये, तो चटपट चूल्हे से आग निकालकर उसे दे दो। अम्मा बेचारी को कहाँ फुरसत है कि बाज़ार आएँ और इतने पैसे ही कहाँ मिलते हैं। ? रोज हाथ जला लेती हैं।

हामिद के साथी आगे बढ़ गए है। सबील पर सबके सब शर्बत पी रहे हैं। देखो, सब कितने लालची हैं ! इतनी मिठाइयाँ ली, मुझे किसी ने एक भी न दी। उस पर कहते हैं, मेरे साथ खेलो। मेरा यह काम करो। अब अगर किसी ने कोई काम करने को कहा, तो पूछूँगा। खायें मिठाइयाँ, आप मुँह सड़ेगा, फोड़े-फुन्सियाँ निकलेंगी, आप ही जुबान चटोरा हो जाएगी। तब घर से पैसे चुराएँगे और मार खाएँगे। किताब में झूठी बातें थोड़े ही लिखी हैं। मेरी जबान क्यों ख़राब होगी ? अम्माँ चिमटा देखते ही दौड़कर मेरे हाथ से ले लेंगी और कहेंगी—मेरा बच्चा अम्माँ के लिए चिमटा लाया है। कितना अच्छा लड़का है। इन लोगों के खिलौने पर कौन इन्हें दुआएँ देगा ?

बड़ों की दुआएँ सीधे अल्लाह के दरबार में पहुँचती हैं, और तुरन्त सुनी जाती हैं। मेरे पास पैसे नहीं हैं तभी तो मोहसिन और महमूद यों मिज़ाज दिखाते हैं। मैं भी इनसे मिज़ाज दिखाऊँगा। खेलें खिलौने और खाएँ मिठाइयाँ। मैं नहीं खेलता खिलौने, किसी का मिज़ाज क्यों सहूँ ? मैं ग़रीब सही, किसी से कुछ माँगने तो नहीं जाता। आख़िर अब्बाजान कभी न कभी आएँगे। अम्मा भी आएँगी ही। फिर इन लोगों से पूछूँगा, कितने खिलौने लोगे ? एक-एक को टोकरियों खिलौने दूँ और दिखा दूँ कि दोस्तों के साथ इस तरह का सलूक किया जाता है। यह नहीं कि एक पैसे की रेवड़ियाँ लीं, तो चिढ़ा-चिढ़ाकर खाने लगे। सबके सब हँसेंगे कि हामिद ने चिमटा लिया है। हँसें ! मेरी बला से ! उसने दुकानदार से पूछा—यह चिमटा कितने का है ?

दुकानदार ने उसकी ओर देखा और कोई आदमी साथ न देखकर कहा—तुम्हारे

काम का नहीं है जी !

"बिकाऊ है कि नहीं ?"

"बिकाऊ क्यों नहीं है ? और यहाँ क्यों लाद लाये हैं ?"

"तो बताते क्यों नहीं, कै पैसे का है ?"

"छः पैसे लगेंगे।"

हामिद का दिल बैठ गया।

"ठीक-ठीक पाँच पैसे लगेंगे, लेना हो लो, नहीं चलते बनो।"

हामिद ने कलेजा मजबूत करके कहा–तीन पैसे लोगे ?

यह कहता हुआ वह आगे बढ़ गया कि दुकानदार की घुड़कियाँ न सुने। लेकिन दुकानदार ने घुड़कियाँ नहीं दीं। बुलाकर चिमटा दे दिया। हामिद ने उसे इस तरह कन्धे पर रखा, मानो बन्दूक़ है और शान से अकड़ता हुआ सगियों के पास आया। जरा सुनें, सबके सब क्या-क्या आलोचनाएँ करते हैं।

मोहसिन ने हँसकर कहा–यह चिमटा क्यों लाया पगले; इसे क्या करेगा ?

हामिद ने चिमटे को ज़मीन पर पटककर कहा–जरा अपना भिश्ती ज़मीन पर गिरा दो। सारी पसलियाँ चूर-चूर हो जाएँ बचा की।

महमूद बोला–तो यह चिमटा कोई खिलौना है !

हामिद–खिलौना क्यों नही है ! अभी कन्धे पर रखा, बन्दूक़ हो गयी। हाथ में ले लिया, फ़कीरों का चिमटा हो गया। चाहूँ तो इससे मजीरे का काम ले सकता हूँ। एक चिमटा जमा दूँ, तो तुम लोगों के सारे खिलौनों की जान निकल जाय। तुम्हारे खिलौने कितना ही ज़ोर लगायें, मेरे चिमटे का बाल भी बाँका नही कर सकते। मेरा बहादुर शेर है चिमटा।

सम्मी ने खँजरी ली थी। प्रभावित होकर बोला–मेरी खँजरी से बदलोगे ? दो आने की है।

हामिद ने खँजरी की ओर उपेक्षा से देखा–मेरा चिमटा चाहे तो तुम्हारी खँजरी का पेट फाड़ डाले। बस, एक चमड़े की झिल्ली लगा दी, ढब-ढब बोलने लगी। ज़रा-सा पानी लग जाय, तो खतम हो जाय। मेरा बहादुर चिमटा आग में, पानी में, आँधी में, तूफ़ान में बराबर डटा खड़ा रहेगा।

चिमटे ने सभी को मोहित कर लिया, लेकिन अब पैसे किसके पास धरे हैं ? फिर मेले से दूर निकल आये हैं, नौ कब के बज गये, धूप तेज हो रही है। घर पहुँचने की जल्दी हो रही है। बाप से ज़िद भी करें, तो चिमटा नहीं मिल सकता। हामिद है बड़ा चालाक। इसीलिए बदमाश ने अपने पैसे बचा रखे थे।

अब बालकों के दो दल हो गये हैं। मोहसिन, महमूद, सम्मी और नूरे एक तरफ़ हैं, हामिद अकेला दूसरी तरफ़। शास्त्रार्थ हो रहा है। सम्मी तो विधर्मी हो गया ! दूसरे पक्ष से जा मिला ; लेकिन मोहसिन, महमूद और नूरे भी हामिद से एक-एक, दो-दो साल बड़े होने पर भी हामिद के आघातों से आतंकित हो उठे हैं। उसके पास

न्याय का बल है और नीति की शक्ति। एक ओर मिट्टी है, दूसरी ओर लोहा, जो इस वक़्त अपने को फौलाद कह रहा है। वह अजेय है, घातक है। अगर कोई शेर आ जाय, मियाँ भिश्ती के छक्के छूट जायँ, मियाँ सिपाही मिट्टी की बन्दूक़ छोड़कर भागें, वकील साहब की नानी मर जाय, चोंगे में मुँह छिपाकर ज़मीन पर लेट जायँ। मगर यह चिमटा, यह बहादुर, यह रुस्तमे-हिन्द लपककर शेर की गरदन पर सवार हो जाएगा और उसकी आँखें निकाल लेगा।

मोहसिन ने एड़ी-चोटी का जोर लगाकर कहा—अच्छा पानी तो नहीं भर सकता।

हामिद ने चिमटे को सीधा खड़ा करके कहा—भिश्ती को एक डाँट बताएगा, तो दौड़ा हुआ पानी लाकर उसके द्वार पर छिड़कने लगेगा।

मोहसिन परास्त हो गया; पर महमूद ने कुमुक पहुँचायी--अगर बचा पकड़ जाएँ, तो अदालत में बँधे-बँधे फिरेंगे। तब तो वकील साहब के पैरों पड़ेंगे।

हामिद इस प्रबल तर्क का जवाब न दे सका। उसने पूछा—हमें पकड़ने कौन आएगा ?

नूरे ने अकड़कर कहा—यह सिपाही बन्दूक़ वाला।

हामिद ने मुँह चिढ़ाकर कहा—यह बेचारे हम बहादुर रुस्तमे-हिन्द को पकड़ेंगे ! अच्छा लाओ, अभी ज़रा कुश्ती हो जाय। इसकी सूरत देखकर दूर से भागेंगे। पकड़ेंगे क्या बेचारे !

मोहसिन को एक नयी चोट सूझ गयी—तुम्हारे चिमटे का मुँह रोज़ आग में जलेगा।

उसने समझा था कि हामिद लाजवाब हो जाएगा; लेकिन यह बात न हुई। हामिद ने तुरंत जवाब दिया—आग में बहादुर ही कूदते हैं जनाब, तुम्हारे यह वकील, सिपाही और भिश्ती लौंडियों की तरह घर में घुस जायँगे। आग मे वह काम है, जो यह रुस्तमे-हिन्द ही कर सकता है।

महमूद ने एक जोर लगाया—वकील साहब कुरसी-मेज़ पर बैठेंगे, तुम्हारा चिमटा तो बावरचीखाने में ज़मीन पर पड़ा रहेगा।

इस तर्क ने सम्मी और नूरे को भी सजीव कर दिया ! कितने ठिकाने की बात कही है पट्ठे ने। चिमटा बावरचीखाने में पड़ा रहने के सिवा और क्या कर सकता है ?

हामिद को कोई फडकता हुआ जवाब न सूझा, तो उसने धाँधली शुरू की—मेरा चिमटा बावरचीखाने में नहीं रहेगा। वकील साहब कुर्सी पर बैठेंगे, तो जाकर उन्हें ज़मीन पर पटक देगा और उनका क़ानून उनके पेट मे डाल देगा।

बात कुछ बनी नहीं। ख़ाली गाली-गलौज़ थी ; लेकिन कानून को पेट मे डालने वाली बात छा गयी। ऐसी छा गयी कि तीनों सूरमा मुँह ताकते रह गये, मानो कोई धेलचा कंकौआ किसी गण्डेवाले कंकौए को काट गया हो। कानून मुँह से बाहर निकलनेवाली चीज़ है। उसको पेट के अन्दर डाल दिया जाना, बेतुकी-सी बात होने

पर भी कुछ नयापन रखती है। हामिद ने मैदान मार लिया। उसका चिमटा रुस्तमे-हिन्द है। अब इसमें मोहसिन, महमूद, नूरे, सम्मी किसी को भी आपत्ति नहीं हो सकती।

विजेता को हारनेवालों से जो सत्कार मिलना स्वाभाविक है, वह हामिद को भी मिला। औरों ने तीन-तीन, चार-चार आने पैसे खर्च किये, पर कोई काम की चीज़ न ले सके। हामिद ने तीन पैसे में रंग जमा लिया। सच ही तो है, खिलौनों का क्या भरोसा ? टूट-फूट जाएँगे। हामिद का चिमटा तो बना रहेगा बरसों !

सन्धि की शर्तें तय होने लगीं। मोहसिन ने कहा—ज़रा अपना चिमटा दो, हम भी देखें। तुम हमारा भिश्ती लेकर देखो।

महमूद और नूरे ने भी अपने-अपने खिलौने पेश किये।

हामिद को इन शर्तों को मानने में कोई आपत्ति न थी। चिमटा बारी-बारी से सबके हाथ में गया, और उनके खिलौने बारी-बारी से हामिद के हाथ में आये। कितने खूबसूरत खिलौने हैं !

हामिद ने हारने वालों के आँसू पोंछे—मैं तुम्हे चिढ़ा रहा था, सच ! यह चिमटा भला, इन खिलौनों की क्या बराबरी करेगा ; मालूम होता है, अब बोले, अब बोले।

लेकिन मोहसिन की पार्टी को इस दिलासे से सन्तोष नहीं होता। चिमटे का सिक्का खूब बैठ गया है। चिपका हुआ टिकट अब पानी से नहीं छूट रहा है।

मोहसिन—लेकिन इन खिलौनों के लिए कोई हमें दुआ तो न देगा ?

महमूद—दुआ को लिये फिरते हो। उलटे मार न पड़े। अम्माँ ज़रूर कहेंगी कि मेले में यही मिट्टी के खिलौने मिले ?

हामिद को स्वीकार करना पडा कि खिलौनों को देखकर किसी की माँ इतनी खुश न होगी, जितनी दादी चिमटे को देखकर होगी। तीन पैसों ही में तो उसे सब-कुछ करना था और उन पैसों के इस उपयोग पर पछतावे की बिलकुल ज़रूरत न थी। फिर अब तो चिमटा रुस्तमे-हिन्द है और सभी खिलौनों का बादशाह !

रास्ते में महमूद को भूख लगी। उसके बाप ने केले खाने को दिये। महमूद ने केवल हामिद को साझी बनाया। उसके अन्य मित्र मुँह ताकते रह गये। यह उस चिमटे का प्रसाद था।

## तीन

ग्यारह बजे गाँव में हलचल मच गयी। मेलेवाले आ गये। मोहसिन की छोटी बहन ने दौड़कर भिश्ती उसके हाथ से छीन लिया और मारे खुशी के जो उछली, तो मियाँ भिश्ती नीचे आ रहे और सुरलोक सिधारे। इस पर भाई-बहन मे मार-पीट हुई। दोनों खूब रोये। उसकी अम्माँ यह शोर सुनकर बिगड़ी और दोनो को ऊपर से दो-दो चाँटे और लगाये।

मियाँ नूरे के वकील का अन्त उनके प्रतिष्ठानुकूल इससे ज़्यादा गौरवमय हुआ।

वकील ज़मीन पर या ताक पर तो नहीं बैठ सकता। उसकी मर्यादा का विचार तो करना ही होगा। दीवार में दो खूँटियाँ गाड़ी गयी। उन पर लकड़ी का एक पटरा रखा गया। पटरे पर कागज़ का क़ालीन बिछाया गया। वकील साहब राजा भोज की भाँति सिंहासन पर विराजे। नूरे ने उन्हें पंखा झलना शुरू किया। अदालतों में खस की टट्टियाँ और बिजली के पंखे रहते हैं। क्या यहाँ मामूली पंखा भी न हो ! क़ानून की गर्मी दिमाग़ पर चढ़ जाएगी कि नहीं ? बाँस का पंखा आया और नूरे हवा करने लगे। मालूम नहीं, पंखे की हवा से या पंखे की चोट से वकील साहब स्वर्गलोक से मृत्युलोक में आ रहे और उनका माटी का चोला माटी में मिल गया ! फिर बड़े जोर-शोर से मातम हुआ और वकील साहब की अस्थि घूरे पर डाल दी गयी।

अब रहा महमूद का सिपाही। उसे चटपट गाँव का पहरा देने का चार्ज मिल गया ; लेकिन पुलिस का सिपाही क़ोई साधारण व्यक्ति तो नहीं, जो अपने पैरों चले। वह पालकी पर चलेगा। एक टोकरी आयी, उसमें कुछ लाल रंग के फटे-पुराने चीथड़े बिछाये गये, जिसमें सिपाही साहब आराम से लेटे। नूरे ने यह टोकरी उठायी और अपने द्वार का चक्कर लगाने लगे। उनके दोनों छोटे भाई सिपाही की तरह 'छोनेवाले, जागते लहो, पुकारते चलते हैं। मगर रात तो अँधेरी होनी चाहिए; नूरे को ठोकर लग जाती है। टोकरी उसके हाथ से छूटकर गिर पड़ती है और मिआँ सिपाही अपनी बन्दूक़ लिये ज़मीन पर आ जाते हैं और उनकी एक टाँग में विकार आ जाता है।

महमूद को आज ज्ञात हुआ कि वह अच्छा डॉक्टर है। उसको ऐसा मरहम मिल गया है, जिससे वह टूटी टाँग को आनन-फानन जोड़ सकता है। केवल गूलर का दूध चाहिए। गूलर का दूध आता है। टाँग जोड़ दी जाती है ; लेकिन सिपाही को ज्यों ही खड़ा किया जाता है, टाँग जवाब दे देती है। शल्य-क्रिया असफल हुई, तब उसकी दूसरी टाँग भी तोड़ दी जाती है। अब कम-से-कम एक जगह आराम से बैठ तो सकता है। एक टाँग से तो न चल सकता था, न बैठ सकता था। अब वह सिपाही संन्यासी हो गया है। अपनी जगह पर बैठा-बैठा पहरा देता हैं कभी-कभी देवता भी बन जाता है। उसके सिर का झालरदार साफ़ा खुरच दिया गया है। अब उसका जितना रूपान्तर चाहो, कर सकते हो। कभी-कभी तो उससे बाट का काम भी लिया जाता है।

अब मियाँ हामिद का हाल सुनिए। अमीना उसकी आवाज़ सुनते ही दौड़ी और उसे गोद में उठाकर प्यार करने लगी। सहसा उसके हाथ में चिमटा देखकर वह चौंकी।

"यह चिमटा कहाँ था ?"

"मैंने मोल लिया है।"

"कै पैसे में ?"

"तीन पैसे दिये।"

अमीना ने छाती पीट ली। ये कैसा बेसमझ लड़का है कि दोपहर हुआ, कुछ

खाया न पिया। लाया क्या, चिमटा ! "सारे मेले में तुझे और कोई चीज़ न मिली, जो यह लोहे का चिमटा उठा लाया ?"

हामिद ने अपराधी-भाव से कहा—तुम्हारी उँगलियाँ तवे से जल जाती थीं, इसलिए मैंने इसे लिया।

बुढ़िया का क्रोध तुरन्त स्नेह में बदल गया, और स्नेह भी वह नहीं, जो प्रगल्भ होता है और अपनी सारी कसक शब्दों में बिखेर देता है। यह मूक स्नेह था, खूब ठोस, रस और स्वाद से भरा हुआ। बच्चे में कितना त्याग, कितना सद्भाव और कितना विवेक है ! दूसरों को खिलौने लेते और मिठाई खाते देखकर इसका मन कितना ललचाया होगा ? इतना ज़ब्त इससे हुआ कैसे ? वहाँ भी इसे अपनी बुढ़िया दादी की याद बनी रही। अमीना का मन गद्गद हो गया।

और अब एक बड़ी विचित्र बात हुई। हामिद के इस चिमटे से भी विचित्र। बच्चे हामिद ने बूढ़े हामिद का पार्ट खेला था। बुढ़िया अमीना बालिका अमीना बन गयी। वह रोने लगी। दामन फैलाकर हामिद को दुआएँ देती जाती थी और आँसू की बड़ी-बड़ी बूँदें गिराती जाती थी। हामिद इसका रहस्य क्या समझता !

(हिन्दी में : 'चाँद', अगस्त, १६३३ में प्रकाशित,
उर्दू में : 'इस्मत', वार्षिक अंक, १६३३
में प्रकाशित तथा 'दूध की कीमत', अप्रैल-मई, १६३७ में संकलित)

# गोदान

## एक

होरीराम ने दोनों बैलों को सानी-पानी देकर अपनी स्त्री धनिया से कहा– गोबर को ऊख गोड़ने भेज देना। मैं न जाने कब लौटूँ। जरा मेरी लाठी दे दे।

धनिया के दोनों हाथ गोबर से भरे थे। उपले थापकर आयी थी। बोली–अरे, कुछ रस-पानी तो कर लो। जल्दी क्या है ?

होरी ने अपने झुर्रियों से भरे माथे को सिकोड़कर कहा– तुझे रस-पानी की पड़ी है, मुझे यह चिन्ता है कि अबेर हो गयी तो मालिक से भेंट न होगी। असनान-पूजा करने लगेंगे, तो घंटो बैठे बीत जायेगा।

"इसी से तो कहती हूँ, कुछ जलपान कर लो। और आज न जाओगे तो कौन हरज होगा ! अभी तो परसों गये थे।"

"तू जो बात नहीं समझती, उसमें टाँग क्यों अड़ाती है भाई ! मेरी लाठी दे दे और अपना काम देख। यह इसी मिलते-जुलते रहने का परसाद है कि अब तक जान बची हुई, नहीं कहीं पता न लगता कि किधर गये। गाँव में इतने आदमी तो हैं, किस पर बेदखली नहीं आयी, किस पर कुड़की नहीं आयी। जब दूसरे के पाँवों-तले अपनी गर्दन दबी हुई है, तो उन पाँवों को सहलाने में ही कुशल है।"

धनिया इतनी व्यवहार-कुशल न थी। उसका विचार था कि हमने जमींदार के खेत जोते हैं, तो वह अपना लगान ही तो लेगा। उसकी खुशामद क्यों करें, उसके तलवे क्यों सहलाएँ। यद्यपि अपने विवाहित जीवन के इन बीस बरसों में उसे अच्छी तरह अनुभव हो गया था कि चाहे कितनी ही कतर-ब्योंत करो, कितना ही पेट-तन काटो, चाहे एक-एक कौड़ी को दाँत से पकड़ो; मगर लगान बेबाक होना मुश्किल है। फिर भी वह हार न मानती थी, और इस विषय पर स्त्री-पुरुष में आये दिन संग्राम छिड़ा रहता था। उसकी छः सन्तानों में अब केवल तीन ज़िन्दा हैं, एक लड़का गोबर कोई सोलह साल का, और दो लड़कियाँ सोना और रूपा, बारह और आठ साल की। तीन लड़के बचपन ही में मर गये। उसका मन आज भी कहता था, अगर उनकी दवा-दारू होती तो वे बच जाते; पर वह एक धेले की दवा भी न मँगवा सकी थी। उसकी ही उम्र अभी क्या थी। छत्तीसवाँ ही साल तो था; पर

सारे बाल पक गये थे, चेहरे पर झुर्रियाँ पड़ गया थीं। सारी देह ढल गयी थी, वह सुन्दर गेहुँआ रंग सँवला गया था, और आँखों से भी कम सूझने लगा था। पेट की चिन्ता ही के कारण तो। कभी तो जीवन का सुख न मिला। इस चिरस्थायी जीर्णावस्था ने उसके आत्मसम्मान को उदासीनता का रूप दे दिया था। जिस गृहस्थी में पेट की रोटियाँ भी न मिलें, उसके लिए इतनी खुशामद क्यों ? इस परिस्थिति से उसका मन बराबर विद्रोह किया करता था, और दो-चार घुड़कियाँ खा लेने पर ही उसे यथार्थ का ज्ञान होता था।

उसने परास्त होकर होरी की लाठी, मिरजई, जूते, पगड़ी और तमाखू का बटुआ लाकर सामने पटक दिये।

होरी ने उसकी ओर आँखें तरेरकर कहा—क्या ससुराल ज़ाना है, जो पाँचों पोसाक लायी है ? ससुराल में भी तो जवान साली-सलहज़ नहीं बैठी हैं, जिसे जाकर दिखाऊँ।

होरी के गहरे साँवले, पिचके हुए चेहरे पर मुस्कराहट की मृदुता झलक पड़ी। धनिया ने लजाते हुए कहा—ऐसे ही तो बड़े सजीले जवान हो कि साली-सलहजें तुम्हें देखकर रीझ जायेंगी !

होरी ने फटी हुई मिरजई को बड़ी सावधानी से तह करके खाट पर रखते हुए कहा—तो क्या तू समझती है, मैं बूढ़ा हो गया ? अभी तो चालीस भी नहीं हुए। मर्द साठे पर पाठे होते हैं।

"जाकर सीसे में मुँह देखो। तुम-जैसे मर्द साठे पर पाठे नहीं होते। दूध-घी अंजन लगाने तक को तो मिलता नहीं, पाठे होंगे ! तुम्हारी दशा देख-देखकर तो मैं और भी सूखी जाती हूँ कि भगवान् यह बुढ़ापा कैसे कटेगा ? किसके द्वार पर भीख माँगेगे ?"

होरी की वह क्षणिक मृदुता यथार्थ की इस आँच में जैसे झुलस गयी। लकड़ी सँभालता हुआ बोला—साठ तक पहुँचने की नौबत न आने पाएगी धनिया ! इसके पहले ही चल देंगे।

धनिया ने तिरस्कार किया—अच्छा रहने दो, मत अशुभ मुँह से निकालो। तुमसे कोई अच्दी बात भी कहे, तो लगते हो कोसने।

होरी कन्धे पर लाठी रखकर घर से निकला, तो धनिया द्वार पर खड़ी उसे देर तक देखती रही। उसके इन निराशा-भरे शब्दों ने धनिया के चोट खाए हुए हृदय में आतंकमय कम्पन-सा डाल दिया था। वह जैसे अपने नारीत्व के सम्पूर्ण तप और व्रत से अपने पति को अभय-दान दे रही थी। उसके अन्तःकरण से जैसे आशीर्वादों का व्यूह-सा निकलकर होरी को अपने अन्दर छिपाए लेता था। विपन्नता के इस अथाह सागर में सोहाग ही वह तृण था, जिसे पकड़े हुए वह सागर को पार कर रही थी। इन असंगत शब्दों ने यथार्थ के निकट होने पर भी, मानों झटका देकर उसके हाथ से वह तिनके का सहारा छीन लेना चाहा, बल्कि यथार्थ के निकट होने

के कारण ही उनमें इतनी वेदना-शक्ति आ गयी थी। काना कहने से काने को जो दुःख होता है, वह क्या दो आँखोंवाले आदमी को हो सकता है ?

होरी क़दम बढ़ाए चला जाता था। पगडण्डी के दोनों ओर ऊख के पौधों की लहराती हुई हरियाली देखकर उसने मन में कहा–भगवान् कहीं गौं से बरखा कर दे और डाँड़ी भी सुभीते से रहे, तो एक गाय जरूर लेगा। देशी गायें तो न दूध दें, न उनके बछवे ही किसी काम के हों। बहुत हुआ तो तेली के कोल्हू में चलें। नहीं, वह पछाँई गाय लेगा। उसकी खूब सेवा करेगा। कुछ नहीं तो चार-पाँच सेर दूध हागा। गोबर दूध के लिए तरस-तरसकर रह जाता है। इस उमिर में न खाया-पिया, तो फिर कब खाएगा ? साल-भर भी दूध पी ले, तो देखने लायक हो जाय। बछवे भी अच्छे बैल निकलेंगे। दो सौ से कम की गोंई न होगी। फिर, गऊ से ही तो द्वार की शोभा है। सबेरे-सबेरे गऊ के दर्शन हो जायँ तो क्या कहना ! न जाने कब यह साध पूरी होगी, कब वह शुभ दिन आयेगा।

हर एक गृहस्थ की भाँति होरी के मन में भी गऊ की लालसा चिरकाल से संचित चली आती थी। यही उसके जीवन का सबसे बड़ा स्वप्न, सबसे बड़ी साध थी। बैंक सूद से चैन करने या ज़मीन ख़रीदने या महल बनवाने की विशाल आकांक्षाएँ उसके नन्हें-से हृदय में कैसे समातीं !

जेठ का सूर्य आमों के झुरमुट से निकलकर आकाश पर छायी हुई लालिमा को अपने रजत प्रताप से तेज प्रदान करता हुआ ऊपर चढ़ रहा था और हवा में गर्मी आने लगी थी। दोनों ओर खेतों में काम करने वाले किसान उसे देखकर राम-राम करते और सम्मान भाव से उसे चिलम पीने का निमन्त्रण देते थे; पर होरी को इतना अवकाश कहाँ था ? उसके अन्दर बैठी हुई सम्मान-लालसा ऐसा आदर पाकर उसके सूखे मुख पर गर्व की झलक पैदा कर रही थी। मालिकों से मिलते-जुलते रहने ही का तो यह प्रसाद है कि सब उसका आदर करते हैं, नहीं उसे कौन पूछता ? पाँच बीघे के किसान की बिसात ही क्या ? यह कम आदर नहीं है कि तीन-तीन, चार-चार हलवाले महतो भी उसके सामने सिर झुकाते हैं।

अब वह खेतों के बीच की पगडण्डी छोड़कर एक खलेटी में आ गया था, जहाँ बरसात में पानी भर जाने के कारण तरी रहती थी और जेठ में कुछ हरियाली नज़र आती थी। आस-पास के गाँवों की गउएँ यहाँ चरने आया करती थीं। उस समय में भी यहाँ की हवा में कुछ ताज़गी और ठंडक थी। होरी ने दो-तीन साँसें ज़ोर से लीं। उसके जी में आया, कुछ देर यहीं बैठ जाय। दिन-भर तो लू-लपट में मरना है ही। कई किसान इस गड्ढे का पट्टा लिखाने को तैयार थे। अच्छी रकम देते थे; पर ईश्वर भला करे रायसाहब का कि उन्होंने साफ कह दिया, यह ज़मीन जानवरों की चराई के लिए छोड़ दी गयी है। और किसी दाम पर भी न उठायी जायेगी। कोई स्वार्थी ज़मींदार होता, तो कहता, गायें जायँ भाड़ में, हमें रुपये मिलते हैं, क्यों छोड़ें ? पर रायसाहब अभी तक पुरानी मर्यादा निभाते आते हैं। जो मालिक

प्रजा को न पाले, वह भी कोई आदमी है।

सहसा उसने देखा, भोला अपनी गायें लिये इसी तरफ़ चला आ रहा है। भोला इसी गाँव से मिले हुए पुरवे का ग्वाला था और दूध-मक्खन का व्यवसाय करता था। अच्छा दाम मिल जाने पर कभी-कभी किसानों के हाथ गायें भी बेच देता था। होरी का मन उन गायों को देखकर ललचा गया। अगर भोला वह आगेवाली गाय उसे दे तो क्या कहना! रुपये आगे-पीछे देता रहेगा। वह जानता था, घर में रुपये नहीं हैं। अभी तक लगान नहीं चुकाया जा सका, बिसेसर साह का देना भी बाक़ी है, जिस पर आने रुपये का सूद चढ़ रहा है; लेकिन दरिद्रता में जो एक प्रकार की अदूरदर्शिता होती है, वह निर्लज्जता में तकाज़े, गाली और मार से भी भयभीत नहीं होती, उसने उसे प्रोत्साहित किया। बरसों से जो साध मन को आन्दोलित कर रही थी, उसने उसे विचलित कर दिया। भोला के समीप जाकर बोला–राम-राम भोला भाई कहो क्या रंग-ढंग हैं? सुना अबकी मेले से नयी गायें लाये हो?

भोला ने रुखाई से जवाब दिया। होरी के मन की बात उसने ताड़ ली थी–हाँ, दो बछियें और दो गायें लाया। पहलेवाली गायें सब सूख गयी थीं। बन्धी पर दूध न पहुँचे तो गुजर कैसे हो?

होरी ने आगेवाली गाय के पुट्ठे पर हाथ रखकर कहा– दुधार तो मालूम होती है। कितने में ली?

भोला ने शान जमायी–अबकी बाज़ार बड़ा तेज़ रहा महतो, इसके अस्सी रुपये देने पड़े। आँखें निकल गयीं। तीस-तीस रुपये तो दोनों कलोरों के दिये। तिस पर गाहक रुपये का आठ सेर दूध माँगता है।

"बड़ा भारी कलेजा है तुम लोगों का भाई, लेकिन फिर लाये भी तो वह माल कि यहाँ दस-पाँच गाँवों में तो किसी के पास निकलेगी नहीं।"

भोला पर नशा चढ़ने लगा। बोला–रायसाहब इसके सौ रुपये देते थे। दोनों कलोरों के पचास-पचास रुपये, लेकिन हमने न दिये। भगवान् ने चाहा, तो सौ रुपये इसी ब्यान में पीट लूँगा।

"इसमें क्या सन्देह है भाई! मालिक क्या खा के लेंगे? नज़राने में मिल जाय, तो भले ले लें। यह तुम्हीं लोगों का गुर्दा है कि अँजुली-भर रुपये तकदीर के भरोसे गिन देते हो। यही जी चाहता है कि इसके दरसन करता रहूँ। धन्य है तुम्हारा जीवन कि गऊओं की इतनी सेवा करते हो! हमें तो गाय का गोबर भी मयस्सर नहीं। गिरस्त के घर में एक गाय भी न हो, तो कितनी लज्जा की बात है। साल-के-साल बीत जाते हैं, गोरस के दरसन नहीं होते। घरवाली बार-बार कहती है, भोला भैया से क्यों नहीं कहते? मैं कह देता हूँ, कभी मिलेंगे तो कहूँगा। तुम्हारे सुभाव से बड़ी परसन रहती है। कहती है, ऐसा मर्द ही नहीं देखा कि जब बातें करेंगे, नीची आँखें करके, कभी सिर नहीं उठाते।"

भोला पर जो नशा चढ़ रहा था, उसे इस भरपूर प्याले ने और गहरा कर

मे पुआल बिछा था। वही सिलिया का बिस्तर था। इस बिस्तर के सिरहाने की ओर रामू की. छोटी खटोली जैसे रो रही थी, और उसी के पास दो-तीन मिट्टी के हाथी-घोड़े अंग-भग दशा में पड़े हुए थे। जब स्वामी ही न रहा तो कौन उनकी देखभाल करता ? मातादीन पुआल पर बैठ गया। कलेजे में हूक-सी उठ रही थी; जी चाहता था, खूब रोये।

सिलिया ने उसकी पीठ पर हाथ रखकर पूछा–तुम्हें कभी मेरी याद आती थी ?

मातादीन ने उसका हाथ पकड़कर हृदय से लगाकर कहा–तू हरदम मेरी आँखों के सामने फिरती रहती थी। तू भी कभी मुझे याद करती थी।

"मेरा तो तुमसे जी जलता था।"

"और दया नही आती थी ?"

"कभी नहीं।"

"तो भुनेसरी..."

"अच्छा, गाली मत दो। मै डर रही हूँ, गाँव वाले क्या कहेगे।"

"जो भले आदमी हैं, वह कहेंगे, यही इसका धरम था। जो बुरे हैं, उनकी मैं परवा नहीं करता।"

"और तुम्हारा खाना कौन पकायेगा ?"

"मेरी रानी, सिलिया।"

"तो ब्राह्मण कैसे रहोगे ?"

"मैं ब्राह्मण नहीं, चमार ही रहना चाहता हूँ। जो अपना धरम पाले, वही ब्राह्मण है, जो धरम से मुँह मोड़े, वही चमार है।"

सिलिया ने उसके गले में बाँहें डाल दीं।

## पैंतीस

होरी की दशा दिन-दिन गिरती ही जा रही थी। जीवन के संघर्ष में उसे सदैव हार हुई; पर उसने कभी हिम्मत नहीं हारी। प्रत्येक हार जैसे उसे भाग्य से लड़ने की शक्ति दे देती थी; मगर अब वह उस अन्तिम दशा में पहुँच गया था, जब उसमें आत्म-विश्वास भी न रहा था। अगर वह अपने धर्म पर अटल रह सकता, तो भी कुछ आँसू पुँछते, मगर वह बात न थी। उसने नीयत भी बिगाड़ी, अधर्म भी कमाया, कोई ऐसी बुराई न थी, जिसमें वह पड़ा न हो; पर जीवन की कोई अभिलाषा न पूरी हुई, और भले दिन मृगतृष्णा की भाँति दूर ही होते चले गये, यहाँ तक कि अब उसे धोखा भी न रह गया था, झूठी आशा की हरियाली और चमक भी अब नज़र न आती थी।

हारे हुए महीप की भाँति उसने अपने को इन तीन बीघे के किले में बन्द कर लिया था और उसे प्राणों की तरह बचा रहा था। फाके सहे, बदनाम हुआ, मजूरी

की; पर किले को हाथ से न जाने दिया; मगर अब वह किला भी हाथ से निकला जाता था। तीन साल से लगान बाकी पड़ा हुआ था और अब पण्डित नोखेराम ने उस पर बेदखली का दावा कर दिया था। कहीं से रुपये मिलने की आशा न थी। जमीन उसके हाथ से निकल जायेगी और उसके जीवन के बाकी दिन मजूरी करने में कटेंगे। भगवान की इच्छा ! रायसाहब को क्या दोष दे ? असामियों ही से उनका भी गुजर है। इसी गाँव पर आधे से ज़्यादा घरों पर बेदखली आ रही है; आवे। औरों की जो दशा होगी, वही उसकी भी होगी। भाग्य में सुख बदा होता, तो लड़का यों हाथ से निकल जाता ?

साँझ हो गयी थी। वह इसी चिन्ता में डूबा बैठा था कि पण्डित दातादीन ने आकर कहा—क्या हुआ होरी, तुम्हारी बेदखली के बारे में ? इन दिनों नोखेराम से मेरी बोल-चाल बन्द है। कुछ पता नहीं। सुना, तारीख को पन्द्रह दिन और रह गये हैं

होरी ने उनके लिये खाट डालकर कहा—वह मालिक हैं, जो चाहे करें, मेरे पास रुपये होते तो यह दुर्दशा क्यों होती ! खाया नहीं, उड़ाया नहीं; लेकिन उपज ही न हो और जो हो भी, वह कौडियों के मोल बिके, तो किसान क्या करे ?

"लेकिन जैजात तो बचानी ही पड़ेगी। निबाह कैसे होगा ? बाप-दादो की इतनी ही निसानी बच रही है। वह निकल गयी, तो कहाँ रहोगे ?"

"भगवान की मरजी है, मेरा क्या बस !"

"एक उपाय है, जो तुम करो।"

होरी को जैसे अभय-दान मिल गया। इनके पाँव पकड़कर बोला—बडा धरम होगा महाराज, तुम्हारे सिवा मेरा कौन है ? मैं तो निराश हो गया था।

"निरास होने की कोई बात नहीं। बस, इतना ही समझ लो कि सुख में आदमी का धरम कुछ और होता है, दुःख में कुछ और। सुख में आदमी दान देता है, मगर दुःख में भीख तक माँगता है। उस समय आदमी का यही धरम हो जाता है। सरीर अच्छा रहता है तो हम बिना असनान-पूजा किये मुँह में पानी भी नहीं डालते; लेकिन बीमार हो जाते हैं, तो बिना नहाये-धोये, कपडे पहने, खाट पर बैठे पथ्य लेते हैं। उस समय का यही धरम है। यहाँ हममें-तुममें कितना भेद है; लेकिन जगन्नाथपुरी में कोई भेद नहीं रहता। ऊँचे-नीचे सभी एक पगत में बैठकर खाते है। आपतकाल में श्रीरामचन्द्र ने सेवरी के जूठे फल खाये थे, बालि का छिपकर वध किया था। जब संकट में बड़े-बड़ों की मर्यादा टूट जाती है, तो हमारी-तुम्हारी कौन बात है ? रामसेवक महतो को तो जानते हो न ?"

होरी ने निरुत्साह होकर कहा—हाँ, जानता क्यों नहीं।

"मेरा जजमान है। बड़ा अच्छा ज़माना है उसका। खेती अलग, लेन-देन अलग। ऐसे रोबदाब का आदमी ही नहीं देखा ! कई महीने हुए उनकी औरत मर गयी है ! सन्तान कोई नहीं। अगर रुपिया का ब्याह उससे करना चाहो, तो मैं उसे

राजी कर लूँ ! मेरी बात वह कभी न टालेगा। लड़की सयानी हो गयी है और जमाना बुरा है। कहीं कोई बात हो जाये, तो मुँह में कालिख लग जाये। यह बड़ा अच्छा औसर है। लड़की का ब्याह भी हो जायेगा और तुम्हारे खेत भी बच जायेंगे। सारे खरच-बरच से बचे जाते हो।"

रामसेवक होरी से दो ही चार साल छोटा था। ऐसे आदमी से रुपा के ब्याह करने का प्रस्ताव ही अपमानजनक था। कहाँ फूल-सी रुपा और कहाँ वह बूढ़ा ठूँठ ! जीवन में होरी ने बड़ी-बड़ी चोट सही थी, मगर यह चोट सबसे गहरी थी। आज उसके ऐसे दिन आ गये हैं कि उससे लड़की बेचने की बात कही जाती है और उसमें इनकार करने का साहस नहीं है। ग्लानि से उसका सिर झुक गया।

दातादीन ने एक मिनट के बाद पूछा—तो क्या कहते हो ?

होरी ने साफ जवाब न दिया। बोला—सोचकर कहूँगा।

"इसमें सोचने की क्या बात है ?"

"धनिया से भी तो पूछ लूँ।"

"तुम राजी हो कि नहीं ?"

"ज़रा सोच लेने दो महाराज ! आज तक कुल मे कभी ऐसा नहीं हुआ। उसकी मरजाद भी तो रखना है।"

"पाँच-छः दिन के अन्दर मुझे जवाब दे देना। ऐसा न हो, तुम सोचते ही रहो और बेदखली आ जाये।"

दातादीन चले गये। होरी की ओर से उन्हें कोई अन्देशा न था। अन्देशा था धनिया की ओर से। उसकी नाक बड़ी लम्बी है। चाहे मिट जाये, मरजाद न छोड़ेगी।

मगर होरी हाँ कर ले तो वह रो-धोकर मान ही जायेगी। खेतों के निकलने में भी तो मरजाद बिगड़ती है !

धनिया ने आकर पूछा—पण्डित क्यों आये थे ?

"कुछ नहीं, यही बेदखली की बातचीत थी।'

"आँसू पोंछने आये होंगे। यह तो न होगा कि सौ रुपये उधार दे दें।"

"माँगने का मुँह भी तो नहीं।"

"तो यहाँ आते ही क्यों है ?"

"रुपिया की सगाई की बात थी।"

"किससे ?"

"रामसेवक को जानती है ? उन्हीं से।"

"मैंने उन्हें कब देखा, हाँ, नाम बहुत दिन से सुनती हूँ। वह तो बूढ़ा होगा।"

"बूढ़ा नहीं है, हाँ, अधेड़ है।"

"तुमने पण्डित को फटकारा नहीं। मुझसे कहते तो ऐसा जवाब देती कि याद करते।"

"फटकारा नहीं; लेकिन इनकार कर दिया। कहते थे, ब्याह भी बिना

खरच-बरच के हो जायेगा और खेत भी बच जायेंगे।"

"साफ-साफ क्यों नहीं कहते कि लड़की बेचने को कहते थे। कैसे इस बूढ़े का हियाब पड़ा ?"

लेकिन होरी इस प्रश्न पर जितना ही विचार करता, उतना ही उसका दुराग्रह कम होता जाता था। कुल-मर्यादा की लाज उसे कुछ कम न थी; लेकिन जिसे असाध्य रोग ने ग्रस लिया हो, वह खाद्य-अखाद्य की परवाह कब करता है ? दातादीन के सामने होरी ने कुछ ऐसा भाव प्रकट किया था, जिसे स्वीकृति नहीं कहा जा सकता, मगर भीतर से वह पिघल गया था। उम्र की ऐसी कोई बात नहीं। मरना-जीना तक़दीर के हाथ है। बूढ़े बैठे रहते हैं, जवान चले जाते हैं। रूपा को सुख लिखा है, तो वहाँ भी सुख उठायेगी; दुख लिखा है, तो कहीं भी सुख नहीं पा सकती। और लड़की बेचने की तो कोई बात ही नहीं। होरी उससे जो कुछ लेगा, उधार लेगा और हाथ में रुपये आते ही चुका देगा। इसमें शर्म या अपमान की कोई बात नहीं है। बेशक, उसमें समाई होती, तो वह रूपा का ब्याह किसी जवान लड़के से और अच्छे कुल में करता, दहेज़ भी देता, बरात के खिलाने-पिलाने में भी खूब दिल खोल कर खर्च करता; मगर जब ईश्वर ने उसे इस लायक नही बनाया, तो कुश-कन्या के सिवा और वह क्या कर सकता है ? लोग हँसेगे; लेकिन जो लोग खाली हँसते हैं, और कोई मदद नहीं करते, उनकी हँसी की वह क्यों परवा करे। मुश्किल यही है कि धनिया न राजी होगी। गधी तो है ही। वही पुरानी लाज ढोये जायेगी। यह कुल-प्रतिष्ठा के पालने का समय नहीं, अपनी जान बचाने का अवसर है। ऐसी ही बड़ी लाजवाली है, तो लाये, पाँच सौ निकाले कहाँ धरे हैं ?

दो दिन गुजर गये और इस मामले पर उन लोगों में कोई बातचीत न हुई। हाँ, दोनों सांकेतिक भाषा में बातें करते थे।

धनिया कहती—वर-कन्या जोड़े के हों तभी ब्याह का आनन्द है।

होरी जवाब देता—ब्याह आनन्द का नाम नहीं है पगली, यह तपस्या है।

"चलो तपस्या है ?"

"हाँ, मैं कहता जो हूँ। भगवान आदमी को जिस दशा में डाल दें, उसमें सुखी रहना तपस्या नहीं, तो और क्या है ?"

दूसरे दिन धनिया ने वैवाहिक आनन्द का दूसरा पहलू सोच निकाला। घर में जब तक सास-ससुर, देवरानियाँ-जेठानियाँ न हों, तो ससुराल का सुख ही क्या ? कुछ दिन तो लड़की बहुरिया बनने का सुख पाये।

होरी ने कहा—वह वैवाहिक जीवन का सुख नहीं, दंड है।

धनिया तिनक उठी—तुम्हारी बातें भी निराली होती हैं। अकेली बहू घर में कैसे रहेगी; न कोई आगे न कोई पीछे।

होरी बोला—तू तो इस घर में आयी तो एक नहीं, दो-दो देवर थे, सास थी, ससुर था। तूने कौन-सा सुख उठा लिया, बता ?

"क्या सभी घरों में ऐसे ही प्राणी होते हैं !"

"और नहीं तो क्या आकाश की देवियाँ आ जाती हैं ? अकेली तो बहू । उस पर हुकूमत करने वाला सारा घर । बेचारी किस-किसको खुश करे । जिसका हुक्म न माने, वही बैरी । सबसे भला अकेला ।"

फिर भी बात यहीं तक रह गयी; मगर धनिया का पल्ला हल्का होता जाता था । चौथे दिन रामसेवक महतो खुद आ पहुँचे । कलाँ-रास घोडे पर सवार, साथ एक नाई और एक ख़िदमतगार, जैसे कोई बड़ा ज़मींदार हो । उम्र चालीस से ऊपर थी, बाल खिचड़ी हो गये थे; पर चेहरे पर तेज़ था, देह गठी हुई । होरी उनके सामने बिलकुल बूढ़ा लगता था । किसी मुकदमे की पैरवी करने जा रहे थे । यहाँ ज़रा दोपहरी काट लेना चाहते हैं । धूप कितनी तेज़ है, और कितने ज़ोरों की लू चल रही है ! होरी सहुआइन की दुकान से गेहूँ का आटा और घी लाया । पूरियाँ बनी । तीनो मेहमानों ने खाया । दातादीन भी आशीर्वाद देने आ पहुँचे । बातें होने लगी ।

दातादीन ने पूछा—कैसा मुक़दमा है महतो ?

रामसेवक ने शान जमाते हुए कहा—मुक़दमा तो एक न एक लगा ही रहता है महाराज ! संसार मे गऊ बनने से काम नहीं चलता । जितना दबो, उतना ही लोग दबाते हैं । थाना-पुलिस, कचहरी-अदालत सब हैं हमारी रक्षा के लिये; लेकिन रक्षा कोई नहीं करता । चारों तरफ लूट है । जो गरीब है, बेकस है, उसकी गर्दन काटने के लिये सभी तैयार रहते हैं । भगवान न करे, कोई बेईमानी करे । यह बड़ा पाप है, लेकिन अपने हक़ और न्याय के लिये न लड़ना उससे भी बड़ा पाप है । तुम्हीं सोचो, आदमी कहाँ तक दबे ? यहाँ तो जो किसान है, वह सबका नरम चारा है । पटवारी को नजराना और दस्तूरी न दें, तो गाँव में रहना मुश्किल । ज़मींदार के चपरासी और कारिन्दों का पेट न भरे तो निबाह न हो । थानेदार और कानिसिटिबिल तो जैसे उसके दामाद हैं । जब उनका दौरा गाँव में हो जाये, किसानों का धरम है, वह उनका आदर-सत्कार करें, नज़र-नयाज़ दें, नहीं एक रिपोर्ट में गाँव का गाँव बँध जाये । कभी कानूनगो आते हैं, कभी तहसीलदार, कभी डिप्टी, कभी जण्ट, कभी कलक्टर, कभी कमिसनर । किसान को उनके सामने हाथ बाँधे हाजिर रहना चाहिये । उनके लिये रसद-चारे, अंडे-मुर्गी, दूध-घी का इन्तजाम करना चाहिये । तुम्हारे सिर भी तो वही बीत रही है महाराज ! एक-न-एक हाकिम रोज़ नये-नये बढ़ते जाते हैं । एक डाक्टर कुओं में दवाई डालने के लिये आने लगा है । एक दूसरा डाक्टर कभी-कभी आकर ढोरों को देखता है, लड़कों का इम्तहान लेने वाला इसपिट्टर है, न जाने किस-किस महकमे के अफ़सर हैं, नहर के अलग, जंगल के अलग; ताड़ी-सराब के अलग, गाँव-सुधार के अलग, खेती-विभाग के अलग । कहाँ तक गिनाऊँ ? पादड़ी आ जाता है, तो उसे भी रसद देना पड़ता है, नहीं शिकायत कर दे । और जो कहो कि इतने महकमों और इतने अफ़सरों से किसान का कुछ उपकार होता हो, तो नाम को नहीं । कभी ज़मींदार ने गाँव पर हल पीछे दो-दो रुपये चन्दा लगाया । किसी

बड़े अफ़सर की दावत की थी। किसानों ने देने से इनकार कर दिया। बस, उसने सारे गाँव पर जाफा कर दिया। हाकिम भी ज़मींदार ही का पच्छ करते हैं। यह नहीं सोचते कि किसान भी आदमी हैं, उनके भी बाल-बच्चे हैं, उनकी भी इज़्ज़त-आबरू है। और यह सब हमारे दब्बूपन का फल है। मैंने गाँव-भर में डोंडी पिटवा दी कि कोई बेसी लगान न दो और न खेत छोड़ो, हमको कोई कायल कर दे, तो हम जाफा देने को तैयार हैं; लेकिन जो तुम चाहो कि बेमुँह के किसानों को पीस कर पी जायें तो यह न होगा। गाँव वालों ने मेरी बात मान ली, और सबने जाफा देने से इनकार कर दिया। ज़मींदार ने देखा, सारा गाँव एक हो गया है तो लाचार हो गया। खेत बेदखल कर दे, तो जोते कौन ? इस ज़माने में जब तक कड़े न पड़ो, कोई नहीं सुनता। बिना रोये तो बालक भी माँ से दूध नहीं पाता।

रामसेवक तीसरे पहर चला गया और धनिया और होरी पर न मिटने वाला असर छोड़ गया। दातादीन का मन्त्र जाग गया।

उन्होंने पूछा—अब क्या कहते हो ?

होरी ने धनिया की ओर इशारा करके कहा—इससे पूछो।

"हम तुम दोनों से पूछते हैं।"

धनिया बोली—उमिर तो ज़्यादा है; लेकिन तुम लोगों की राय है, तो मुझे भी मंजूर है। तकदीर में जो लिखा होगा, वह तो आगे आयेगा ही; मगर आदमी अच्छा है।

और होरी को तो रामसेवक पर वह विश्वास हो गया था, जो दुर्बलों को जीवटवाले आदमियों पर होता है। वह शेखचिल्ली के-से मंसूबे बाँधने लगा था। ऐसा आदमी उसका हाथ पकड़ ले, तो बेड़ा पार है।

विवाह मुहूर्त्त ठीक हो गया। गोबर को भी बुलाना होगा। अपनी तरफ़ से लिख दो, आने न आने का उसे अख़्तियार है। यह कहने को तो मुँह न रहे कि तुमने मुझे बुलाया कब था ? सोना को भी बुलाना होगा।

धनिया ने कहा—गोबर तो ऐसा नहीं था, लेकिन जब झुनिया आने दे। परदेस जाकर ऐसा भूल गया कि न चिट्ठी न पत्री। न जाने कैसे हैं।—यह कहते-कहते उसकी आँखें सजल हो गयीं।

गोबर को ख़त मिला, तो चलने को तैयार हो गया। झुनिया को जाना अच्छा तो न लगता था; पर इस अवसर पर कुछ कह न सकी। बहन के ब्याह में भाई का न जाना कैसे सम्भव है ! सोना के ब्याह में न जाने का कलंक क्या कम है ?

गोबर आर्द्र कण्ठ से बोला—माँ-बाप से खिंचे रहना कोई अच्छी बात नहीं है। अब हमारे हाथ-पाँव हैं, उनसे खिंच लें, चाहे लड़ लें; लेकिन जन्म तो उन्हीं ने दिया, पाल-पोस कर जवान तो उन्हीं ने किया, अब हमें चार बात भी कहें, तो हमें ग़म खाना चाहिए। इधर मुझे बार-बार अम्माँ-दादा की याद आया करती है। उस बखत मुझे न जाने क्यों उन पर गुस्सा आ गया। तेरे कारन माँ-बाप को भी छोड़ना पड़ा।

झुनिया तिनक उठी–मेरे सिर पर यह पाप न लगाओ, हाँ ! तुम्हीं को लड़ने की सूझी थी। मै तो अम्माँ के पास इतने दिन रही, कभी साँस तक न लिया।

"लड़ाई तेरे कारन हुई।"

"अच्छा, मेरे ही कारन सही। मैंने भी तो तुम्हारे लिये अपना घर-बार छोड़ दिया।"

"तेरे घर में कौन तुझे प्यार करता था ? भाई बिगड़ते थे, भावजें जलाती थीं। भोला जो तुझे पा जाते, तो कच्ची ही खा जाते।"

"तुम्हारे ही कारन।"

"अबकी जब तक रहें, इस तरह रहें कि उन्हें भी ज़िन्दगानी का कुछ सुख मिले, उनकी मरजी के खिलाफ कोई काम न करें। दादा इतने अच्छे हैं कि कभी मुझे डाँटा तक नहीं। अम्माँ ने कई बार मारा है; लेकिन वह जब मारती थीं, तब कुछ-न-कुछ खाने को दे देती थीं। मारती थीं; पर जब तक मुझे हँसा न लें, उन्हें चैन न आता था।"

दोनों ने मालती से जिक्र किया। मालती ने छुट्टी ही नहीं दी, कन्या के उपहार के लिए एक चर्खा और हाथों का कंगन भी दिया। वह खुद जाना चाहती थी; लेकिन कई ऐसे मरीज़ उसके इलाज में थे, जिन्हें एक दिन के लिये भी न छोड़ सकती थी। हाँ, शादी के दिन आने का वादा किया और बच्चे के लिये खिलौनो का ढेर लगा दिया। उसे बार-बार चूमती थी और प्यार करती थी, मानो सब कुछ पेशगी ले लेना चाहती है और बच्चा उसके प्यार की बिलकुल परवा न करके घर चलने के लिये खुश था–उस घर के लिये, जिसको उसने देखा तक न था। उसकी बाल-कल्पना में घर स्वर्ग से भी बढ़कर कोई चीज़ थी।

गोबर ने घर पहुँचकर उसकी दशा देखी, तो ऐसा निराश हुआ कि इसी वक्त यहाँ से लौट जाये। घर का एक हिस्सा गिरने-गिरने को हो गया था। द्वार पर केवल एक बैल बँधा हुआ था, वह भी नीमजान। धनिया और होरी दोनों फूले न समाये; लेकिन गोबर का जी उचाट था। अब इस घर के सँभलने की क्या आशा है ! वह गुलामी करता है; लेकिन भरपेट खाता तो है। केवल एक ही मालिक का तो नौकर है। यहाँ तो जिसे देखो, वही रोब जमाता है। गुलामी है; पर सूखी। मेहनत करके अनाज पैदा करो और जो रुपये मिलें, वह दूसरों को दे दो। आप बैठे राम-राम करो। दादा ही का कलेजा है कि यह सब सहते हैं। उससे तो एक दिन न सहा जाये।

और, यह दशा कुछ होरी ही की न थी। सारे गाँव पर यह विपत्ति थी। ऐसा एक आदमी भी नहीं, जिसकी रोनी सूरत न हो, मानो उनके प्राणो की जगह वेदना ही बैठी उन्हें कठपुतलियों की तरह नचा रही हो। चलते-फिरते थे, काम करते थे, पिसते थे, घुटते थे, इसलिये कि पिसना और घुटना उनकी तक़दीर में लिखा था। जीवन में न कोई आशा है, न कोई उमंग, जैसे उनके जीवन के सोते सूख गये हों,

और सारी हरियाली मुरझा गयी हो।

जेठ के दिन हैं, अभी तक खलिहानों में अनाज मौजूद है; मगर किसी के चेहरे पर खुशी नहीं है। बहुत कुछ तो खलिहान में ही तुलकर महाजनों और कारिन्दों की भेंट हो चुका है और जो कुछ बचा है, वह भी दूसरो का है। भविष्य अन्धकार की भाँति उनके सामने है। उन्हें कोई रास्ता नहीं सूझता। उनकी नाक में न गन्ध है, न आँखों में ज्योति। सरेशाम द्वार पर गीदड़ रोने लगते हैं मगर किसी को ग़म नहीं। सामने जो कुछ मोटा-झोटा आ जाता है, वह खा लेते हैं, उसी तरह जैसे इंजिन कोयला खा लेता है। उनके बैल चूनी-चोकर के बग़ैर नाँद में मुँह नहीं डालते; मगर उन्हें केवल पेट में कुछ डालने को चाहिये। स्वाद से उन्हें कोई प्रयोजन नहीं। उनकी रसना मर चुकी है। उनके जीवन में स्वाद का लोप हो गया है। उनसे धेले-धेले के लिये बेईमानी करवा लो, मुट्ठी-भर अनाज के लिये लाठियाँ चलवा लो। पतन की वह इन्तहा है, जब आदमी शर्म और इज़्ज़त को भी भूल जाता है।

लड़कपन से गोबर ने गाँवों की यही दशा देखी थी और उनका आदी हो चुका था; पर आज चार साल के बाद उसने जैसे एक नयी दुनिया देखी। भले आदमियों के साथ रहने से उसकी बुद्धि जग उठी है; उसने राजनैतिक जलसों में पीछे खड़े होकर भाषण सुने हैं और उनसे अंग-अंग में बिधा है। उसने सुना है और समझा है कि अपना भाग्य खुद बनाना होगा, अपनी बुद्धि और साहस से इन आफ़तों पर विजय पाना होगा। कोई देवता, कोई गुप्त शक्ति उनकी मदद करने न आयेगी। और उसमें गहरी संवेदना सजग हो उठी है। अब उसमें वह पहले की उद्दण्डता और ग़रूर नहीं है। वह नम्र और उद्योग-शील हो गया है। जिस दशा में पड़े हो, उसे स्वार्थ और लोभ के वश होकर और क्यों बिगाड़ते हो ? दुःख ने तुम्हें एक सूत्र में बाँध दिया है। बन्धुत्व के इस दैवी बन्धन को क्यों अपने तुच्छ स्वार्थों से तोड़े डालते हो ? उस बन्धन को एकता का बन्धन बना लो। इस तरह के भावों ने उसकी मानवता को पंख-से लगा दिये हैं।

संसार का ऊँच-नीच देख लेने के बाद निष्कपट मनुष्यों में जो उदारता आ जाती है, वह अब मानो आकाश में उड़ने के लिये पंख फड़फड़ा रही है। होरी को अब वह कोई काम करते देखता है, तो उसे हटाकर खुद करने लगता है, जैसे पिछले दुर्व्यवहार का प्रायश्चित करना चाहता हो। कहता है, दादा अब कोई चिन्ता मत करो, सारा भार मुझ पर छोड़ दो। मैं अब हर महीने खर्च भेजूँगा। इतने दिन तो मरते-खपते रहे, कुछ दिन तो आराम कर लो। मुझे धिक्कार है कि मेरे रहते तुम्हें इतना कष्ट उठाना पड़े। और होरी के रोम-रोम से बेटे के लिये आशीर्वाद निकल जाता है। उसे अपनी जीर्ण देह में दैवी स्फूर्ति का अनुभव होता है। वह इस समय अपने कर्ज़ का ब्योरा कहकर उसकी उठती जवानी पर चिन्ता की बिजली क्यों गिराये ? वह आराम से खाये-पीये, ज़िन्दगी का सुख उठाये। मरने खपने के लिये

वह तैयार है। यही उसका जीवन है। राम-राम जप कर वह जी भी तो नहीं सकता। उसे तो फावड़ा और कुदाल चाहिये। राम-नाम की माला फेरकर उसका चित्त न शान्त होगा।

गोबर ने कहा—कहो, मैं सबसे क़िस्त बँधवा लूँ और हर महीने-महीने देता जाऊँ। सब मिलकर कितना होगा ?

होरी ने सिर हिलाकर कहा—नहीं बेटा, तुम काहे को तकलीफ़ उठाओगे। तुम्ही को कौन बहुत मिलते हैं ! सब देख लूँगा। ज़माना इसी तरह थोडे ही रहेगा। रूपा चली जाती है। अब कर्ज ही चुकाना तो है। तुम कोई चिन्ता मत करना। खाने-पीने का संजम रखना। अभी देह बना लोगे, तो सदा आराम से रहोगे। मेरी कौन ? मुझे तो मरने-खपने की आदत पड गयी है। अभी मैं तुम्हें खेती में नहीं जोतना चाहता बेटा ! मालिक अच्छा मिल गया है। उसकी कुछ दिन सेवा कर लोगे, तो आदमी बन जाओगे ! वह तो यहाँ आ चुकी हैं। साक्षात् देवी हैं।

"ब्याह के दिन फिर आने को कहा है।"

"हमारे सिर-ऑखों पर आयें। ऐसे भले आदमियों के साथ रहने से चाहे पैसे कम भी मिलें;लेकिन ज्ञान बढ़ता है और आँखें खुलती हैं।"

उसी वक्त पण्डित दातादीन ने होरी को इशारे से बुलाया और दूर ले जाकर कमर से सौ-सौ रुपये के दो नोट निकलते हुए बोले—तुमने मेरी सलाह मान ली, बड़ा अच्छा किया। दोनों काम बन गये। कन्या से भी उरिन हो गये और बाप-दादो की निशानी भी बच गयी। मुझसे जो कुछ हो सका, मैंने तुम्हारे लिये कर दिया, अब तुम जानो, तुम्हारा काम जाने।

होरी ने रुपये लिये तो उसका हाथ काँप रहा था, उसका सिर ऊपर न उठ सका, मुँह से एक शब्द न निकला, जैसे अपमान के अथाह गढ़े में गिर पड़ा है और गिरता चला जाता है। आज तीस साल तक जीवन से लड़ते रहने के बाद परास्त हुआ है और ऐसा परास्त हुआ है कि मानो उसको नगर के द्वार पर खड़ा कर दिया गया है और जो आता है, उसके मुँह पर थूक देता है वह चिल्ला-चिल्लाकर कह रहा है, भाईयो, मैं दया का पात्र हूँ। मैंने नहीं जाना, जेठ की लू कैसी होती है और माघ की वर्षा कैसी होती है ! इस देह को चीरकर देखो, इसमें कितना प्राण रह गया है—कितना जख्मों से चूर, कितना ठोकरों से कुचला हुआ ! उससे पूछो, कभी तूने विश्राम के दर्शन किये, कभी तू छाँह में बैठा ? उस पर यह अपमान ! और वह अब भी जीता है, कायर, लोभी, अधम। उसका सारा विश्वास जो अगाध होकर स्थूल और अन्धा हो गया था, मानो टूक-टूक उड़ गया है।

दातादीन ने कहा—तो मैं जाता हूँ। न हो, तो तुम इसी बखत नोखेराम के पास चले जाओ।

होरी दीनता से बोला—चला जाऊँगा महाराज ! मगर मेरी इज्जत तुम्हारे हाथ है।

दो दिन तक गाँव में खूब धूम-धाम रही। बाजे बजे, गाना-बजाना हुआ और रूपा रो-धोकर विदा हो गयी; मगर होरी को किसी ने घर से निकलते न देखा। ऐसा छिपा बैठा था, जैसे मुँह में कालिख लगी हो। मालती के आ जाने से चहल-पहल और बढ़ गयी। दूसरे गाँव की स्त्रियाँ भी आ गयीं।

गोबर ने अपने शील-स्नेह से सारे गाँव को मुग्ध कर लिया है। ऐसा कोई घर न था, जहाँ वह अपने मीठे व्यवहार की याद न छोड़ आया हो। भोला तो उसके पैरों पर गिर पड़े। उनकी स्त्री ने उसको पान खिलाये और एक रुपया बिदायी दी और उसका लखनऊ का पता भी पूछा। कभी लखनऊ आयेगी तो उससे ज़रूर मिलेगी। अपने रुपये की उससे चर्चा न की।

तीसरे दिन जब गोबर चलने लगा, तो होरी ने धनिया के सामने आँखों में आँसू भरकर वह अपराध स्वीकार किया, जो कई दिन से उसकी आत्मा को मथ रहा था, और रोकर बोला–बेटा, मैंने इस ज़मीन के मोह से पाप की गठरी सिर लादी। न जाने भगवान मुझे इसका क्या दण्ड देंगे !

गोबर ज़रा भी गर्म न हुआ, किसी प्रकार का रोष उसके मुँह पर न था। श्रद्धाभाव से बोला–इसमें अपराध की कोई बात नहीं है दादा। हाँ, रामसेवक के रुपये अदा कर देना चाहिये। आखिर तुम क्या करते ? मैं किसी लायक नहीं, तुम्हारी खेती में उपज नहीं, करज कहीं मिल नहीं सकता, एक महीने के लिए भी घर में भोजन नहीं। ऐसी दशा में तुम और कर ही क्या सकते थे ? जैजात न बचाते तो रहते कहाँ ? जब आदमी का कोई बस नहीं चलता, तो अपने को तक़दीर पर ही छोड़ देता है। न जाने यह धाँधली कब तक चलती रहेगी ? जिसे पेट की रोटी मयस्सर नहीं, उसके लिये मरजाद और इज्जत सब ढोंग है। औरों की तरह तुमने भी दूसरों का गला दबाया होता, उनकी जमा मारी होती, तो तुम भी भले आदमी होते। तुमने कभी नीति को नहीं छोड़ा, यह उसी का दण्ड है। तुम्हारी जगह मैं होता, तो या जेल में होता या फाँसी पर गया होता। मुझसे यह कभी बरदाश्त न होता कि मैं कमा-कमाकर सबका घर भरूँ और आप अपने बाल-बच्चों के साथ मुँह में जाली लगाये बैठा रहूँ।

धनिया बहू को उसके साथ भेजने पर राजी न हुई। झुनिया का मन भी अभी कुछ दिन यहाँ रहने का था। तय हुआ कि गोबर अकेला ही जाये।

दूसरे दिन प्रातःकाल गोबर सबसे विदा होकर लखनऊ चला। होरी उसे गाँव के बाहर तक पहुँचाने आया। गोबर के प्रति इतना प्रेम उसे कभी न हुआ था। जब गोबर उसके चरणों पर झुका, तो होरी रो पड़ा, मानो फिर उसे पुत्र के दर्शन न होंगे। उसकी आत्मा में उल्लास था, गर्व था, संकल्प था। पुत्र से यह श्रद्धा और स्नेह पाकर वह तेजवान हो गया है, विशाल हो गया है। कई दिन पहले उस पर जो अवसाद-सा छा गया था, एक अन्धकार-सा, जहाँ वह अपना मार्ग भूल जाता था, वहाँ अब उत्साह

है और प्रकाश है।

रूपा अपनी ससुराल में खुश थी। जिस दशा में उसका बालपन बीता था, उसमें पैसा सबसे कीमती चीज़ थी। मन में कितनी साधें थीं, जो मन ही में घुट-घुटकर रह गयी थीं। वह अब उन्हें पूरा कर रही थी और रामसेवक अधेड़ होकर भी जवान हो गया था। रूपा के लिये वह पति था, उसके जवान, अधेड़ या बूढ़े होने से उसकी नारी-भावना में कोई अन्तर न आ सकता था। उसकी यह भावना पति के रंग-रूप या उम्र पर आश्रित न थी, उसकी बुनियाद इससे बहुत गहरी थी, श्वेत परम्पराओ की तह में, जो केवल किसी भूकम्प से ही हिल सकती थी। उसका यौवन अपने ही मे मस्त था, वह अपने ही लिये अपना बनाव-सिंगार करती थी और आप ही खुश होती थी। रामसेवक के लिये उसका दूसरा रूप था। तब वह गृहिणी बन जाती थी, घर के काम-काज में लगी हुई। अपनी जवानी दिखाकर उसे लज्जा या चिन्ता में न डालना चाहती थी। किसी तरह की अपूर्णता का भाव उसके मन में न आता था। अनाज से भरे हुए बखार और गाँव से सिवान तक फैले हुए खेत और द्वार पर ढोरों की क़तारें और किसी प्रकार की अपूर्णता को उसके अन्दर आने ही न देती थी।

और उसकी सबसे बड़ी अभिलाषा थी अपने घरवालों की खुशी देखना। उनकी गरीबी कैसे दूर कर दे ? उस गाय की याद अभी तक उसके दिल में हरी थी, जो मेहमान की तरह आयी थी और सबको रोता छोड़कर चली गयी थी। वह स्मृति इतने दिनों के बाद अब और भी मृदु हो गयी थी। अभी उसका निजत्व इस नये घर में न जम पाया था। वही पुराना घर उसका अपना घर था। वहीं के लोग अपने आत्मीय थे, उन्हीं का दुःख उसका दुःख और उन्हीं का सुख उसका सुख था। इस द्वार पर ढोरों का एक रेवड़ देखकर उसे वह हर्ष न हो सकता था, जो अपने द्वार पर एक गाय देखकर होता। उसके दादा की यह लालसा कभी पूरी न हुई। जिस दिन वह गाय आयी थी, उन्हें कितना उछाह हुआ था, जैसे आकाश से कोई देवी आ गयी हो। तब से फिर उन्हें इतनी समाई ही न हुई कि कोई दूसरी गाय लाते; पर वह जानती थी, आज भी वह लालसा होरी के मन में उतनी ही सजग है। अबकी यह जायेगी, तो साथ वह धौरी गाय ज़रूर लेती जायेगी। नहीं, अपने आदमी से क्यों न भेजवा दे। रामसेवक से पूछने की देर थी। मंजूरी हो गयी, और दूसरे दिन एक अहीर के मारफत रूपा ने गाय भेज दी। अहीर से कहा, दादा से कह देना, मंगल के दूध पीने के लिये भेजी है। होरी भी गाय लेने की फ़िक्र में था। यों अभी उसे गाय की कोई जल्दी न थी; मगर मंगल यहीं है और बिना दूध के कैसे रह सकता है ! रुपये मिलते ही वह सबसे पहले गाय लेगा। मंगल अब केवल उसका पोता नहीं है, केवल गोबर का बेटा नहीं है मालती देवी का खिलौना भी है। उसका लालन-पालन उसी तरह का होना चाहिये।

मगर रुपये कहाँ से आयें ? संयोग से उसी दिन एक ठीकेदार ने सड़क के

लिये गाँव के ऊसर में कंकड़ की खुदाई शुरू की। होरी ने सुना तो चट-पट वहाँ जा पहुँचा, और आठ आने रोज पर खुदाई करने लगा; अगर यह काम दो महीने भी टिक गया तो गाय भर को रुपये मिल जायेंगे। दिन-भर लू और धूप में काम करने के बाद वह घर आता, तो बिलकुल मरा हुआ, अवसाद का नाम नहीं। उसी उत्साह से दूसरे दिन काम करने जाता। रात को भी खाना खाकर डिब्बी के सामने बैठ जाता और सुतली कातता। कहीं बारह-एक बजे सोने जाता। धनिया भी पगला गयी थी, उसे इतनी मेहनत करने से रोकने के बदले खुद उसके साथ बैठी-बैठी सुतली कातती। गाय तो लेनी ही है, रामसेवक के रुपये भी तो अदा करने हैं। गोबर कह गया है। उसे बड़ी चिन्ता है।

रात के बारह बज गये थे। दोनों बैठे सुतली कात रहे थे। धनिया ने कहा—तुम्हें नींद आती हो तो जाके सो रहो। भोरे फिर तो काम करना है।

होरी ने आसमान की ओर देखा, चला जाऊँगा। अभी तो दस बजे होंगे। तू जा, सो रह।

"मैं तो दोपहर को छन-भर पौढ़ रहती हूँ।"

"मैं भी चबेना करके पेड़ के नीचे सो लेता हूँ।"

"बड़ी लू लगती होगी।"

"लू क्या लगेगी ? अच्छी छाँह है।"

"मैं डरती हूँ, कहीं तुम बीमार न पड़ जाओ।"

"चल, बीमार वह पड़ते हैं, जिन्हें बीमार पड़ने की फुरसत होती है। यहाँ तो यह धुन है कि अबकी गोबर आये, तो रामसेवक के आधे रुपये जमा रहें। कुछ वह भी लायेगा। बस, इस साल इस रिन से गला छूट जाये, तो दूसरी ज़िन्दगी हो।"

"गोबर की अबकी बड़ी याद आती है। कितना सुशील हो गया है।"

"चलती बेर पैरों पर गिर पड़ा।"

"मंगल वहाँ से आया तो कितना तैयार था। यहाँ आकर दुबला हो गया है।"

"वहाँ दूध, मक्खन, क्या नहीं पाता था ? यहाँ रोटी मिल जाये, वही बहुत है। ठीकेदार से रुपये मिले और गाय लाया।"

"गाय तो कभी आ गयी होती, लेकिन तुम जब कहना मानो। अपनी खेती तो सँभाले न सँभलती थी, पुनिया का भार भी अपने सिर ले लिया।"

"क्या करता, अपना धरम भी तो कुछ है। हीरा ने नालायकी की तो उसके बाल-बच्चों को सँभालने वाला तो कोई चाहिये ही था। कौन था मेरे सिवा बता ? मैं न मदद करता, तो आज उनकी क्या गति होती, सोच। इतना सब करने पर भी तो मँगरू ने उस पर नालिस कर ही दी।"

"रुपये गाड़कर रखेगी तो क्या नालिश न होगी ?"

"क्या बकती है। खेती से पेट चल जाये, यही बहुत है। गाड़कर कोई क्या रखेगा !"

"हीरा तो जैसे संसार ही से चला गया।"

"मेरा मन तो कहता है कि वह आवेगा, कभी न कभी ज़रूर।"

दोनों सोये। होरी अँधेरे मुँह उठा तो देखता है कि हीरा सामने खड़ा है, बाल बढ़े हुये, कपड़े तार-तार, मुँह सूखा हुआ, देह में रक्त और माँस का नाम नहीं, जैसे कद भी छोटा हो गया है।

दौड़कर होरी के कदमों पर गिर पड़ा।

होरी ने उसे छाती से लगाकर कहा—तुम तो बिलकुल घुल गये हीरा ! कब आये ? आज तुम्हारी बार-बार याद आ रही थी। बीमार हो क्या ?

आज उसकी आँखों में वह हीरा न था, जिसने उसकी ज़िन्दगी तल्ख़ कर दी थी; बल्कि वह हीरा था, जो बे-माँ-बाप का छोटा-सा बालक था। बीच के ये पच्चीस-तीस साल जैसे मिट गये, उनका कोई चिह्न भी नहीं था।

हीरा ने कुछ जवाब न दिया। खड़ा रो रहा था।

होरी ने उसका हाथ पकडकर गद्‌गद कण्ठ से कहा—क्यों रोते हो भैया, आदमी से भूलचूक होती ही है। कहाँ रहा इतने दिन ?

हीरा कातर स्वर में बोला—कहाँ बताऊँ दादा ! बस, यही समझ लो कि तुम्हारे दर्शन बदे थे, बच गया। हत्या सिर पर सवार थी। ऐसा लगता था कि वह गऊ मेरे सामने खड़ी है; हरदम, सोते-जागते, कभी आँखों से ओझल न होती। मैं पागल हो गया और पाँच साल पागलखाने में रहा। आज वहाँ से निकले छः महीने हुये। माँगता-खाता फिरता रहा। यहाँ आने की हिम्मत न पड़ती थी। संसार को कौन मुँह दिखाऊँगा ? आखिर जी न माना। कलेजा मजबूत करके चला आया। तुमने बाल-बच्चों को ...

होरी ने बात काटी—तुम नाहक भागे। अरे, दारोगा को दस-पाँच देकर मामला रफे-दफे करा दिया जाता और होता क्या ?

"तुमसे जीते-जी उरिन न हूँगा दादा !"

"मैं कोई गैर थोड़े हूँ भैया।"

होरी प्रसन्न था। जीवन के सारे संकट, सारी निराशायें मानो उसके चरणों पर लोट रही थीं। कौन कहता है, जीवन-संग्राम में वह हारा है। यह उल्लास, यह गर्व, यह पुलक क्या हार के लक्षण हैं ? इन्हीं हारों में उसकी विजय है। उसके टूटे-फूटे अस्त्र उसकी विजय पताकायें हैं। उसकी छाती फूल उठी है, मुख पर तेज़ आ गया है। हीरा की कृतज्ञता में उसके जीवन की सारी सफलता मूर्तिमान हो गयी हैं। उसके बखार में सौ-दो-सौ मन अनाज भरा होता, उसकी हाँड़ी में हज़ार-पाँच सौ गड़े होते, पर उससे यह स्वर्ग का सुख क्या मिल सकता था ?

हीरा ने उसे सिर से पाँव तक देखकर कहा—तुम भी तो बहुत दुबले हो गये दादा !

होरी ने हँसकर कहा—तो क्या यह मेरे मोटे होने के दिन हैं ? मोटे वह होते

हैं, जिन्हे न रिन का सोच होता है, न इज्जत का। इस जमाने मे मोटा होना बेहयाई है। सौ को दुबला करके तब एक मोटा होता है। ऐसे मोटेपन में क्या सुख ? सुख तो जब है कि सभी मोटे हों। शोभा से भेंट हुई ?

"उससे तो रात ही भेट हो गयी थी। तुमने तो अपनों को भी पाला, जो तुमसे बैर करते थे, उनको भी पाला और अपना मरजाद बनाये बैठे हो ! उसने तो खेत-बारी सब बेच-बाच डाली और अब भगवान ही जाने, उसका निबाह कैसे होगा ?

आज होरी खुदायी करने चला, तो देह भारी थी। रात की थकान दूर न हो पायी थी; पर उसके क़दम तेज थे और चाल में निर्द्वन्द्वता की अकड़ थी।

आज दस बजे ही से लू चलने लगी और दोपहर होते-होते तो आग बरस रही थी। होरी कंकड़ के झौबे उठा-उठाकर खदान से सड़क पर लाता था और गाड़ी पर लादता था। जब दोपहर की छुट्टी हुई, तो वह बेदम हो गया था। ऐसी थकन उसे कभी न हुई थी। उसके पाँव तक न उठते थे। देह भीतर से झुलसी जा रही थी। उसने न स्नान ही किया न चबेना। उसी थकन में अपना अँगोछा बिछाकर एक पेड के नीचे सो रहा; मगर प्यास के मारे कण्ठ सूखा जाता है। खाली पेट पानी पीना ठीक नहीं। उसने प्यास को रोकने की चेष्टा की; लेकिन प्रतिक्षण भीतर की दाह बढ़ती जाती थी। न रहा गया। एक मजदूर ने बाल्टी भर रखी थी और चबेना कर रहा था। होरी ने उठकर एक लोटा पानी खींचकर पिया और फिर आकर लेट रहा; मगर आधा घण्टे में उसे कै हो गयी और चेहरे पर मुर्दनी-सी छा गयी।

उस मजदूर ने कहा–कैसा जी है होरी भैया ?

होरी के सिर में चक्कर आ रहा था। बोला–कुछ नहीं, अच्छा हूँ।

यह कहते-कहते उसे फिर कै हुई और हाथ-पाँव ठण्डे होने लगे। यह सिर में चक्कर क्यों आ रहा है ? आँखों के सामने कैसा अँधेरा छाया जाता है । उसकी आँखें बन्द हो गयीं और जीवन की सारी स्मृतियाँ सजीव हो-होकर हृदय-पट पर आने लगीं; लेकिन बे-क्रम, आगे की पीछे, पीछे की आगे स्वप्न-चित्रों की भाँति बेमेल, विकृत और असम्बद्ध, वह सुखद बालपन आया, जब वह गुल्लियाँ खेलता था और माँ की गोद में सोता था। फिर देखा, जैसे गोबर आया है और उसके पैरों पर गिर रहा है। फिर दृश्य बदला, धनिया दुलहिन बनी हुई, लाल चुँदरी पहने उसको भोजन करा रही थी। फिर एक गाय का चित्र सामने आया, बिलकुल कामधेनु-सी। उसने उसका दूध दुहा और मंगल को पिला रहा था कि गाय एक देवी बन गयी और ...

उसी मजदूर ने फिर पुकारा–दोपहरी ढल गयी होरी, चलो झौवा उठाओ।

होरी कुछ न बोला। उसके प्राण तो न जाने किस-किस लोक में उड़ रहे थे। उसकी देह जल रही थी, हाथ-पाँव ठण्डे हो रहे थे। लू लग गयी थी।

उसके घर आदमी दौड़ाया गया। एक घण्टा में धनिया दौड़ी हुई आ पहुँची। शोभा और हीरा पीछे-पीछे खटोले की डोली बनाकर ला रहे थे।

धनिया ने होरी की देह छुई, तो उसका कलेजा सन्न् से हो गया। मुख कांतिहीन हो गया था।

काँपती हुई आवाज़ से बोली–कैसा जी है तुम्हारा ?

होरी ने अस्थिर आँखों से देखा और बोला–तुम आ गये गोबर ? मैंने मंगल के लिये गाय ले ली है। वह खड़ी है, देखो।

धनिया ने मौत की सूरत देखी थी। उसे पहचानती थी। उसे दबे पाँव आते भी देखा था, आँधी की तरह भी देखा था। उसके सामने सास मरी, ससुर मरा, अपने दो बालक मरे, गाँव के पचासों आदमी मरे। प्राण में एक धक्का-सा लगा। वह आधार जिस पर जीवन टिका हुआ था, जैसे खिसका जा रहा था; लेकिन नहीं, यह धैर्य का समय है, उसकी शंका निर्मूल है, लू लग गयी है, उसी से अचेत हो गये हैं। उमड़ते हुए आँसुओं को रोककर बोली–मेरी ओर देखो, मैं हूँ, क्या मुझे नहीं पहचानते ?

होरी की चेतना लौटी। मृत्यु समीप आ गयी थी; आग दहकने वाली थी। धुआँ शान्त हो गया था। धनिया को दीन आँखों से देखा, दोनों कोनों से आँसू की दो बूँदें ढुलक पड़ीं। क्षीण स्वर में बोला–मेरा कहा-सुना माफ करना धनिया ! अब जाता हूँ। गाय की लालसा मन में ही रह गयी। अब तो यहाँ के रुपये क्रिया-करम में जायेंगे। रो मत धनिया, अब कब तक जिलायेगी ? सब दुर्दशा तो हो गयी। अब मरने दे।

और उसकी आँखें फिर बन्द हो गयीं। उसी वक्त हीरा और शोभा डोली लेकर पहुँच गये। होरी को उठाकर डोली में लिटाया और गाँव की ओर चले।

गाँव में यह खबर हवा की तरह फैल गयी। सारा गाँव जमा हो गया। होरी खाट पर पड़ा शायद सब कुछ देखता था, सब कुछ समझता था; पर जबान बन्द हो गयी थी। हाँ, उसकी आँखों से बहते आँसू बतला रहे थे कि मोह का बन्धन तोड़ना कितना कठिन हो रहा है। जो कुछ अपने से नहीं बन पड़ा, उसी के दुःख का नाम तो मोह है। पाले हुये कर्त्तव्य और निपटाये हुये कामों का क्या मोह ! मोह तो उन अनाथों को छोड़ जाने में है, जिनके साथ हम अपना कर्तव्य न निभा सके; उन अधूरे मंसूबों में है, जिन्हें हम न पूरा कर सके।

मगर सब कुछ समझकर भी धनिया आशा की मिटती हुई छाया को पकड़े हुये थी। आँखों से आँसू गिर रहे थे, मगर यन्त्र की भाँति दौड़-दौड़कर कभी आम भूनकर पना बनाती, कभी होरी की देह में गेहूँ की भूसी की मालिश करती। क्या करे, पैसे नहीं हैं, नहीं किसी को भेजकर डाक्टर बुलाती।

हीरा ने रोते हुए कहा–भाभी, दिल कड़ा करो, गो-दान करा दो, दादा चले।

धनिया ने उसकी ओर तिरस्कार की आँखों से देखा। अब वह दिल को और कितना कठोर करे ? अपने पति के प्रति उसका जो कर्म है, क्या वह उसको बताना

पड़ेगा ? जो जीवन का संगी था, उसके नाम को रोना ही क्या उसका धर्म है ?

और कई आवाज़ें आयीं—हाँ, गो-दान करा दो, अब यही समय है।

धनिया यन्त्र की भाँति उठी, आज जो सुतली बेची थी, उसके बीस आने पैसे लायी और पति के ठंडे हाथ में रखकर सामने खड़े दातादीन से बोली—महाराज, घर में न गाय है, न बछिया, न पैसा। यही पैसे हैं, यही इनका गोदान है।

और पछाड़ खाकर गिर पड़ी।

• • •

# देशी चीज़ों का प्रचार कैसे बढ़ सकता है

आजकल जब इस सवाल पर बहस छिड़ती है कि हिन्दुस्तानी उद्योग-धन्धों की तरक़्क़ी क्यों नहीं होती तो आमतौर पर यह कहा जाता है कि अभी जनता में देश-प्रेम और क़ौमी हमदर्दी का ख़याल ऐसा नहीं फैला है, कि वह निजी फ़ायदे को नज़र अन्दाज़ करके अपने देश की चीज़ो को, बावजूद उनकी ख़ामियों और बुराइयों के, दूसरे देशों की चीज़ों से बढ़कर जगह दें। इसमें शक नहीं कि यह दलील एक हद तक ठीक है और वास्तविकता पर आधारित है। मगर हम यह हरगिज नहीं कह सकते कि हमारी व्यापारिक मन्दी केवल इसी कारण से है। इसके कुछ और कारण भी हैं जो नीचे की पंक्तियों से प्रकट होंगे।

व्यापार के रास्ते में पहली बाधा यह है कि अभी तक हमारे देशवालों को हिन्दुस्तानी उद्योग-धन्धों और कारखानो की ज़रा भी जानकारी नहीं है। जिन लोगों को अख़बार पढ़ने की आदत है वह अलबत्ता कुछ कारखानों से परिचित है। आम तौर पर यह हमको नहीं मालूम कि हिन्दुस्तान में कौन-सी चीज़ कहाँ बनती है। इस अज्ञान को दूर करने का सिर्फ़ यही इलाज है कि विज्ञापनों से अधिक से अधिक फ़ायदा उठाया जाये और विभिन्न देशी भाषाओं में आसानी से समझ में आने वाले विज्ञापन प्रकाशित किये जायें। उनको आम रास्तों पर ज़्यादा से ज़्यादा चिपकाया जाये। हर शहर के प्रतिष्ठित लोगों की सूची बनायी जाये और समय-समय पर विज्ञापन उनके पास भेजे जायें। कारख़ानों और उनकी जगहों के नाम खूब रौशन कर दिये जायें। जिन कारख़ानों ने इस तरकीब से फ़ायदा उठाया है उनको आज अच्छी तरक़्क़ी हासिल है। सियालकोट, कानपुर वग़ैरह शहरों में ख़ास-ख़ास चीज़ों के कारखाने खूब रौनक पर हैं। देशी दवाइयों के इश्तिहार खूब छपते हैं और आम सड़कों पर भी खूब ज़्यादा दिखायी पड़ते हैं। इसी वजह से हमारी देशी दवाएँ अंग्रेजी दवाओं के मुक़ाबले में बहुत ज़्यादा गिरी हुई हालत में नहीं हैं। कई आयुर्वेदिक दवाखानों की ख़ासी आमदनी है। अभी बहुत दिन नहीं बीते कि बनारस में नयी चाल के रेशमी कपड़े बनने शुरू हुए और आज काशी सिल्क को लोकप्रियता प्राप्त है। ऐसा कौन-सा सजधज का शौक़ीन आदमी होगा जिसके सन्दूक में दो-एक जोड़े काशी सिल्क के न होंगे। इस तात्त्कालिक उन्नति और लोकप्रियता का यही कारण है कि हर प्रकार के नमूनों के टुकड़े आस-पास चारों तरफ बड़ी संख्या में रवाना

किये गए। कुछ पढ़े-लिखे लोग हर ढंग के कपड़े ले-लेकर दूर-दूर के शहरों में गये और उनकी अच्छाइयाँ और खूबियाँ जनता के दिलों पर अच्छी तरह जमा दीं।

एक बार हमने एक बजाज से पूछा कि तुम कानानोर से देशी कपड़े क्यों नहीं मँगाते। उसने जवाब दिया कि उन कपड़ों की बिक्री में नफ़ा बहुत कम होता है। नफ़े की यह कमी पूँजी के सिद्धान्तों से सम्बन्ध रखती है जिनपर हम इस वक़्त बहस नहीं करना चाहते। कैसा अच्छा होता कि हर शहर के कुछ ज़िन्दादिल, पुरजोश, पढ़े-लिखे लोग कमर कसकर थोड़ी-सी पूँजी से देशी कपड़े मंगाकर मोल के दामों पर बेचते। यह जरूरी नहीं है कि यह लोग बाकायदा दुकान खोलें और दुकान का किराया और दूकानदार की तनख्वाह बढ़ाकर कपड़े को और मँहगा कर दें बल्कि एक उत्साही सज्जन देशप्रेम से काम लेकर आनरेरी मैनेजर हो जाएँ और शाम-सबेरे घंटा-दो घंटा समय इस काम के लिए दें। जब जनता की ओर से उनके प्रयत्नों के लिए प्रशंसा मिलने लगे, देशी कपड़ों की माँग ज़्यादा हो जाए तो पूँजी भी बढ़ाई जा सकती है, दुकान और दुकानदारी का ख़र्चा भी उठाया जा सकता है।

जो लोग अपनी पूँजी से व्यापारिक सिद्धांतों पर देशी कपड़ों की दुकानें खोलें, उनको चाहिए कि ग्राहकों की आव-भगत, खातिर-तवाज़ो अच्छी तरह करें। देशी चलन के पाबन्द लोगों के लिए दो-एक बीड़ा पान, दो-चार इलायचियाँ, जरा-सी तम्बाकू और अंग्रेजी चलने वालों के लिए एक-आध सिगरेट या एक प्याली चाय काफ़ी होगी। इस थोड़े से खर्चे में यकीन है कि ग्राहकों की संख्या बहुत जल्द बढ़ जाएगी क्योंकि लोगों को इस दुकान से एक ख़ास प्रेम हो जाएगा। दुकानदार भी पढ़ा-लिखा होना चाहिए जो ख़रीदारों से सभ्यतापूर्वक बातचीत कर सके। ऐसे दुकानदारों को ग्राहकों के साथ उस बेग़रज़ी और रूखेपन से नहीं पेश आना चाहिए। जिससे आमतौर पर मामूली सौदागर पेश आया करते हैं। अगर इन दुकानों पर एक-दो अंग्रेज़ी और उर्दू अख़बार भी रखने का बन्दोबस्त कर दिया जाए तो यह एक और दिलचस्पी बहुत से खरीददारों को खींच लाएगी। पढ़े-लिखे लोग यहाँ आकर बैठेंगे तो मौके और वक़्त का तकाज़ा यही होगा कि व्यापार की उन्नति के बारे में बातचीत हो। और इस बातचीत से लोगों के दिलों में जोश पैदा होगा और यह जोश देशी व्यापार को उन्नति देने वाला होगा।

कहीं-कहीं देशी चीजों का जिस जोश और हमदर्दी से स्वागत किया गया है, वह उम्मीद दिलाता है कि अब हिन्दुस्तान का व्यापारिक जागरण बहुत दूर नहीं। लाहौर के आर्य समाज मेम्बरों को सर से पैर तक हिन्दोसतान की बनी चीज़ों से सजे हुए देखना सचमुच बहुत दिलचस्प और याद रखने के क़ाबिल दृश्य था। हम अपने समाजी भाइयों के देश-प्रेम और क़ौमी जोश के हमेशा से प्रशंसक रहे हैं और हमको उम्मीद है कि हमारी व्यापारिक उन्नति में यह लोग उसी सम्मान और धन्यवाद के अधिकारी होंगे ज़िसके कि वह राष्ट्रीय और सांस्कृतिक सुधारों में हैं। बम्बई और कलकत्ता जैसे शहरों में स्वदेशी आन्दोलन बड़े जोरों के साथ किया जा रहा है मगर हमको उससे कई गुना ज़्यादा खुशी इस बात पर होती है कि हमारे सोये हुए सूबे

में भी इस तरह की कमज़ोर आवाज़ें कभी-कभी सुनायी दे जाती हैं। हमको यकीन है कि इस साल बनारस में कांग्रेस के अधिवेशन का होना बनारस व लखनऊ व कानपुर के व्यापार के लिए बहुत अच्छा साबित होगा। मगर केवल पढ़े-लिखे लोगों के संरक्षण और सहानुभूति से हमारे व्यापार को भी यथेच्छ उन्नति नहीं हो सकती जब तक कि आबादी का वह बड़ा हिस्सा भी जो मुल्की और कौमी मामलों की तरफ़ से बेख़बर है, इस अच्छे काम में हाथ न बटाये। पढ़े-लिखे लोगों के नाम उँगलियों पर गिने जा सकते हैं। उनकी रुचि और उनकी काल्पनिक आवश्यकताओं ने कुछ ऐसा रंग पकड़ लिया है, कि अभी उनको पूरा करने के लिए हमारे व्यापार को एक लम्बी अवधि दरकार है।

हमारी आबादी का बहुत बड़ा हिस्सा देहातों में आबाद है, जिसमें बिना किसी अतिरंजना के निन्यानबे फ़ीसदी तो ऐसे हैं जो अलिफ़ बे के नाम भी नहीं जानते और जिनको शहर मे आने का बहुत कम इत्तफाक होता है। लिहाज़ा शहरों में स्वदेशी दुकानों का खुलना, चाहे वह कैसे ही अच्छे उसूलों पर क्यो न हों, व्यापार को बहुत लाभ नहीं पहुँचा सकता। ऐसी दशा में उचित है कि हमारे व्यापारी भी वही ढग अख्तियार करें जो अरसे से विलायतियों ने अख्तियार किया है।

पाठक जानते हैं कि देहाती किसानों की ज़्यादातर जरूरतें कर्ज़ लेकर पूरी हुआ करती हैं। अगर आज आप किसी किसान को पचास रुपये की चीज़ उधार दे दीजिए तो वह बिना यह सोचे कि मुझमें इस चीज़ के ख़रीदने की योग्यता है या नहीं फ़ौरन मोल ले लेता है और फिर किसी न किसी तरह रो-धोकर उसकी कीमत अदा करता है। विलायतियों ने देहातियो के इस स्वभाव को बखूबी समझ लिया है। चुनाचे वह जत्थे के जत्थे आते हैं, शहरों मे विदेशी और रद्दी माल सस्ते दामों पर खरीदते हैं और तब गाँव में जाकर किसी एक मोतबर आदमी की ज़मानत पर किसानों के हाथ सौदा बेचते हैं। किसान अपनी माली हालत से बिलकुल बेख़बर होता है। उसमें दूरदर्शिता नहीं होती। झुंड-के-झुंड कपड़े खरीदने को टूट पड़ते हैं। आजकल अगर आप किसी गाँव में निकल जाइए तो बजाय इसके कि लोग गजी-गाढ़े पहने हुए नज़र आयें कोई तो इटली की बनी हुई बनियाइन पहने हुए दिखायी देता है, कोई अमरीका की बनी हुई चादर। वही चीज़ जो बाज़ार मे मारी-मारी फिरती है, देहात में जाकर हाथों हाथ बिक जाती है और यह इसी वजह से कि किसानों को ख़रीदते वक़्त दाम नहीं देना पड़ता। इन विलायतियों ने कितने ही जुलाहों को तबाह कर डाला और जुलाहो की तबाही से पूर्वी सूत की माँग जाती रही। इस तरह देशी रुई को मजबूरन इंगलिस्तान की खुशामद करना पड़ी।

हमारे देशी व्यापारियों को वह दिक्कतें हरगिज़ नहीं पेश आ सकतीं जो विलायतियों को पेश आती हैं। उनको सैकड़ों कोस की मंज़िल तय करना पड़ता है, गाँव में प्रभाव रखने वाले लोगों का सहारा ढूँढ़ना पड़ता है और कभी-कभी कीमत की वसूली से हाथ धोना पड़ता है। देशी व्यापारियों को इन कठिनाइयों के बदले में सिर्फ़ इतना करना है कि गाँव में मोतबर एजेण्टों को रवाना करें, उनको उधार

माल बेचने की इजाज़त दे और जहाँ तक हो कम मुनाफ़ा ले। देहाती आमतौर पर ईमानदार होते हैं, सौदा ले लिया तो उसकी क़ीमत अदा करने में गड़बड़ी नहीं करते। अगर खुदा न ख़्वास्ता उनका ईमान ज़रा डगमगाया भी तो वह डरपोक ऐसे होते हैं कि दो-चार धमकियों में सीधे रास्ते पर आ जाते हैं। हमने देखा है कि विलायतियों को दाम वसूल करने में बहुत कम दिक़्क़त होती है। बेचारा किसान सूद पर क़र्ज़ लाता है और निश्चित समय पर चीज़ की क़ीमत अदा करता है। जब विलायतियों को वसूली में कोई दिक़्क़त नही होती तो कोई वजह नहीं कि हमारे देशी एजेण्टो को इस काम में कोई दिक़्क़त हो। बस जाड़े में चीज़ दे आये, उसकी क़ीमत फ़सल तैयार होने पर वसूल कर ली। और गर्मी में जो माल बेचा, उसकी क़ीमत ऊख पेरने के वक़्त वसूल कर ली, न कोई ठकठक न कोई बखेड़ा। व्यापार का यह ढंग उससे कहीं ज़्यादा लाभदायक और देशभक्तिपूर्ण है जिसको हुण्डी कहते हैं। बनारस, मिर्ज़ापुर, इलाहाबाद वग़ैरह शहरों में हुण्डी का आम रिवाज है। इसका तरीक़ा यह है कि हर एक गाँव में महाजन की तरफ़ से कुछ लोग नौकर होते हैं। उनका काम यह है कि देहातियों को रुपया क़र्ज़ दें और उनसे एक निश्चित अवधि के भीतर एक का सवाया वसूल कर ले। व्यापार के इस ढंग से चाहे महाजन को फ़ायदा हो, मुल्क या क़ौम को सरासर नुकसान होता है। क्योंकि बेचारे किसान को दोनो तरफ़ से नुक़सान उठाना पड़ता है। उधर तो मुग़ल सौदागरों को एक का डेढ़ दिया और इधर अपने महाजनों को एक का सवाया देना पड़ा। बेचारे की छोटी-सी आमदनी महाजनों ही भर को हो गयी।

**–ज़माना, जून 1905**

**(उर्दू में : 'ज़माना', जून, 1905)**

**(हिन्दी में : 'विविध-प्रसंग'– 1 जुलाई, 1962)**

# हिन्दू सभ्यता और लोक-हित

इसमे कोई सन्देह नही है कि ईसाई धर्म और पश्चिमी सभ्यता से जिन्दगी की खुशिया और सासारिक सुख सुविधाओ मे बहुत कुछ वृद्धि हुई है और इन सुख सुविधाओ का शुक्रिया दुनिया काफी तौर पर जबान से नही अदा कर सकती। शिक्षा, शारीरिक रोगो का उपचार अनाथो की सहायता इत्यादि कामो को पश्चिमी सभ्यता ने जोर पहुँचाया है, इससे कोई सच्चाई पसन्द आदमी इनकार नही कर सकता। मगर जब यह कहा जाता है कि ईसाई धर्म के अवतरित होने से पहले यह सारी बाते हरेक दूसरे मजहब मे गायब थी या नाममात्र के लिए थी तो यह जरूरी मालूम होता है कि इस गलत ख्याल को उचित और प्रामाणिक वृत्तान्तो और युक्तियो से काटा जाये। भौतिक सुख सुविधाओ और ऐश्वर्य की दृष्टि से हिन्दुओ की प्राचीन सभ्यता का पल्ला सम्भव है हल्का दिखाई पडे। मगर आध्यात्मिक और नैतिक सम्पदाओ और आत्मोत्सर्ग तथा सहानुभूति की प्रेरणाओ की दृष्टि से हिन्दू कोम जिस शिखर पर पहुँच गयी थी वहाँ तक कोई पश्चिमी कौम नही पहुँच सकी और न उसके वर्तमान रग ढग से यह आशा की जा सकती है कि वह भविष्य मे भी इस शानदार सफलता के नजदीक पहुँच सकेगी। वह ईसाई कौम जो बेजबान और बेकम जानवरो के मारने को जिन्दगी की जरूरतो मे दाखिल समझती है, जिसमे कम-से कम पचानबे आदमियो की खुराक गोश्त है, जिस पश्चिमी कौम ने पशुओ की कितनी ही जातियो को दुनिया के पर्दे से मिटा दिया और जो अफ्रीका, आस्ट्रेलिया और अमरीका मे हब्शियो के साथ ऐसी कायरो-जेसी क्रूरता से पेश आ रही है वह अपनी बाजू की कूवत, अपनी ताकत और अन्य भौतिक उपलब्धियो पर चाहे जितना घमण्ड करे, मगर जब वह इतने पर सतोष न करके बुलन्द आवाज से पुकारती है कि अस्पताल, मदरसे, जानवरो के अस्पताल वगेरह ईसाई सभ्यता के आने के वाद अस्तित्व मे आये तो वह तथ्यो के घेरे से बाहर हो जाती है। भौतिकता पश्चिमी सभ्यता की आत्मा है। अपनी जरूरतो की बढाना और सुख-सुविधाओ के लिए आविष्कार इत्यादि करना, अपने नफे के लिए दूसरो के जान-माल की परवाह न करना–यह पश्चिमी सभ्यता की विशेषताएँ हैं। जीवन के हर क्षेत्र मे व्यापार के नियम को लागू करना और नफे या नुकसान के खयाल को एक क्षण के लिए भी आँख से ओझल न होने देना यह पश्चिमी सभ्यता के लक्षण हैं। यह सभ्यता स्वार्थ और लाभ को एक क्षण के लिए भी भूल नही सकती।

अगर वह कभी उदारता करती है तो उसकी उदारता अलिफ़ लैला के उस देव जैसी उदारता होती है जो आदमियों को पकड़कर क़ैद करता और बादाम खिलाता था ताकि उनके शरीर पर गोश्त चढ़े और वह गोश्त ज़्यादा मजेदार और मात्रा से अधिक हो। मगर हिन्दुओं ने अपने धार्मिक और आध्यात्मिक आदर्शों को सांसारिकता से दूर रखकर केवल नैतिकता और आध्यात्मिकता के आधार पर जन साधारण की समृद्धि, लोकहित और मानव कष्टों और आपदाओं को दूर करने में जितनी सफलताएँ प्राप्त की थीं उन्हें आज की पश्चिमी सभ्यता ईर्ष्या की दृष्टि से देख सकती है। इन कोशिशों में हम ज़रूरत से ज़्यादा लग गये। नैतिक बन्धनों की पाबन्दियों में अपने व्यक्ति और स्वार्थ की परवाह न की और इन्हीं कारणों ने हमको दुर्बल और दरिद्र बना दिया। वहाँ हम जहाँ कहीं चूके हैं, सच्चाई की दिशा में चूके हैं। हम आज उस दरिद्र व्यक्ति के समान हैं जिसने अपनी सारी सम्पदा अच्छे कामों में ख़र्च कर दी हो। ऐसे व्यक्ति की बुद्धि पर हम आपत्ति कर सकते हैं मगर उसके ऊँचे आदर्श, उसकी दानशीलता, उसके आत्मोत्सर्ग और उसके चारित्रिक साहस से इनकार नहीं कर सकते। लेकिन पश्चिम के विद्वानों और इतिहासकारों की दृष्टि की संकीर्णता और अनुचित राष्ट्र-गौरव उन्हें यह नहीं स्वीकार करने देता कि प्राचीन काल में हिन्दुओं ने मनुष्य और पशु दोनों ही के शारीरिक कष्टों को दूर करने और उनके साथ सहानुभूति का बर्ताव करने में दुनिया के सामने एक उदाहरण प्रस्तुत किया है। हाल की एक अँग्रेजी पुस्तक में जो योरप में बहुत पसन्द की गयी है विद्वान लेखक लिखता है, 'यह ख़याल रखना चाहिए कि हिन्दोस्तान के शानदार धार्मिक सम्प्रदाय, चाहे वह हिन्दू हों या बौद्ध या मुसलमान, उन्हें इन परोपकारी, उदार और सहानुभूतिशील कार्यों का बिलकुल पता न था जो ईसाइयत की अपनी विशेषता हैं। उनके चिकित्सालय, अनाथालय और औषधालय कहाँ हैं ? कोढ़ के मरीज़ों, अंधों, गूँगों और बहरों के लिए घर कहाँ हैं ? इन धर्मों की समाज-व्यवस्था में इन चीज़ो को दख़ल नहीं है।' इसी तरह एनसाइक्लोपीडिया ब्रिटेनिका में जो एक जानी मानी प्रामाणिक पुस्तक है और जो इस बात का दावा करती है कि वह योरोपियनों की जानकारी का भण्डार है, उसमें भी इन्हीं विचारों को व्यक्त किया गया है—'सम्भव है कि प्राचीनकाल में यात्रियों और पर्यटकों की सुविधा के लिए सरायें बनायी जाती हो लेकिन इस बात में सन्देह है कि उस ज़माने में रोगियों के कष्ट दूर करने के लिए ऐसे ख़ैराती अस्पताल भी थे और ईसाई मज़हब के साथ-साथ दिखायी दिये।' इन दो उद्धरणों से यह बात बिलकुल स्पष्ट हो गयी कि इस बारे में योरोपियन विद्वानों के क्या विचार हैं। यह एक स्वाभाविक बात है कि धन-सम्पदा के अंतिम शिखर तक पहुँची हुई योरोपियन क़ौमें किसी दूसरी क़ौम की, जिसे अब वह नीची दृष्टि से देख रही है, प्राचीन महत्ता को स्वीकार न करें और इस ख़याल में डूबे रहें कि दुनिया में जो कुछ शिक्षा और संस्कृति, रोशनी और तरक़्क़ी है वह सब उन्हीं के प्रयत्नों का फल है। इसलिए उनसे इस बारे में निष्पक्ष होकर न्याय कर सकने की आशा करना व्यर्थ है। मगर ऐसा होता है कि हम भी योरोपियन दावों को अपने

अज्ञान के कारण आँख बन्द करके स्वीकार कर लेते हैं और इस तरह अपनी कौम के पुराने कारनामों और मौजूदा खूबियों पर ठीक से कोई राय क़ायम नहीं करते बल्कि खुद अपने आपको धिक्कारने लगते हैं। नीचे की पंक्तियों में पाठकों के सामने वह प्रमाण प्रस्तुत किये जायंगे जिनसे इस योरोपियन दावे का खण्डन होता है और जिनसे यह बात प्रमाणित हो जाती है कि वह तमाम साधन और योजनाएँ जो कि ईसाइयों की उदारता के कारण योरप में दिखायी दे रही हैं वह ईसाई धर्म के जन्म से हज़ारों वर्ष पहले हिन्दोस्तान में भी किसी न किसी सूरत में मौजूद थीं और हिन्दू संस्कृति का एक आवश्यक अंग समझी जाती थीं। यह प्रमाण हम ज़्यादातर सीलोन के इतिहास से लेंगे जिसने न सिर्फ हिन्दू सभ्यता को ग्रहण कर लिया था बल्कि उसको खूब उजागर भी किया था। यह बात आँख के सामने रखनी चाहिए कि योरप में लोकहित की यह योजनाएँ, बावजूद इसके कि बाइबिल में ग़रीबो की मदद और अनाथों की सहायता पर विशेष रूप से ज़ोर दिया गया है, दसवीं सदी के पहले बिलकुल ग़ायब थीं। सोलहवीं सदी तक यह काम धार्मिक सस्थाओं के हाथ में रहा और इस वक़्त तक उसमें कुछ ज़्यादा तरक़्क़ी न हुई। अठारहवीं और उन्नीसवीं सदी में योरप ने इन साधनों को इकट्ठा करने में जो आश्चर्यजनक और प्रशंसनीय प्रयत्न किये हैं वह धार्मिकता के प्रभाव से नहीं बल्कि साधारण सभ्यता के प्रभाव से और यही वजह है कि पादरियों और वैरागियों के हाथ में इस काम को उन्नति नहीं प्राप्त हुई।

सीलोन का इतिहास प्रमाण देता है कि अकाल और सूखे से पैदा होनेवाली तकलीफ़ों को दूर करने के लिए वहाँ पुराने ज़माने में बहुत बड़े पैमाने पर इन्तज़ाम किये गये थे। इसके बारे में अभी स्पष्ट और सबल ऐतिहासिक प्रमाण मौजूद हैं। और इस बात को स्वीकार करने में कुछ कहने-सुनने के लिए स्थान नहीं है कि इस अच्छे काम में हिन्दुओं ने जो व्यवस्थाएँ की थीं वह पश्चिमी उदारता की कल्पना से भी बाहर हैं। हज़ारों झीलें, हज़ारों तालाब बीस से पचास मील तक के घेरे में बनाये गये थे जिनमें इतना पानी भरा रहता था कि अगर लगातार कई साल तक बारिश न हो तब भी मुसीबत का सामना न करना पड़े। यह कोशिश की जाती थी कि आसमान से जितना पानी ज़मीन पर आये उसकी एक बूँद भी बेकार समुद्र में न जाने पाये। सब पानी ज़मीन पर कृत्रिम साधनों से रोक लिया जाता था, और यह सारी कोशिशें धर्म के लोकहितकारी पक्ष का परिणाम थीं। आजकल की पश्चिमी क़ौमों की तरह वह लोग इन नेक कामों को इज़ाफ़ा लगान या किसी और व्यावसायिक विचार के साथ लपेटते न थे। सीलोन का प्रसिद्ध इतिहासकार मिस्टर टेंट सीलोन के अपने इतिहास में लिखता है कि "सीलोन के अगले बादशाहों ने सिंचाई के लिए ऐसे बड़े और इतने ज़्यादा तालाब बनवाये थे कि आज उन पर विश्वास करना कठिन है।" आनरेबुल जार्ज टर्नर ने जो सीलोन सिविल सर्विस में एक ऊँचे ओहदे पर थे, सीलौन का एक बहुमूल्य इतिहास लिखा है। वह कहते हैं, "सीलोन के बादशाहों ने पानी के ऐसे बड़े-बड़े ख़ज़ाने और सिंचाई के ऐसे विस्तृत साधन एकत्रित किये

थे कि यद्यपि अव वह बहुत बुरी हालत में पड़े हुए हैं, मगर उनकी लम्बाई-चौड़ाई और घेरा देखकर योरोपियन पर्यटक आश्चर्य से दाँतो तले उँगली दबाते हैं। और इतना ही नही, परती ज़मीन को खेती के क़ाबिल बनाने और कृषि को उन्नत करने में भी उन्होंने आश्चर्यजनक प्रयत्न किये थे और यह समस्त पवित्र कार्य धर्म की प्रेरणा पर आधारित था।" हिन्दू धर्म ने लोकमंगल और आचार की सस्कृति, यथार्थ और परमार्थ दोनों का ऐसा समन्वय कर दिया है कि एक क़दम आगे बढ़ाना और दूसरे पहलू को नजर से ओझल कर देना नामुमकिन है। मिस्टर टेंट कहते हैं, "कालावापी तालाब के खंडहर साबित करते हैं कि उसका घेरा चालीस मील से किसी तरह कम न होगा। बारह मील लम्बा तो सिर्फ़ बाँध था। यह झील राजा धातुसेन ने चौथी सदी में बनवायी थी।' सिंहली इतिहास 'राज-रत्नाकर' में इतिहासकार लिखता है कि राजा महासेन ने 'मनहरी' नाम की झील बनवायी। उसके पानी से बीस हज़ार धान के खेतों की सिंचाई होती थी। सीलान में चावल की पैदावार बढ़ाने के लिए इस राजा ने गुलगामी, सालूरा, कांला, महामन्या, सोकूरम, रतमल, कादू और इनके अलावा पच्चीस और बड़े-बड़े तालाब बनवाये।" गरज यह कि सिंचाई के साधन जुटाने में हिन्दुओं की उदारता ने जो प्रयत्न किये और जो नतीजे हासिल किये उनकी मिसाल दुनिया के किसी दूसरे हिस्से में मिलनी कठिन है। मिस्टर टेंट कहते हैं, "राजा पराक्रमबाहु ने खेती को बहुत लाभ पहुँचाया। उसने एक हज़ार चार सौ सत्तर तालाब सीलोन के विभिन्न भागों में बनवाये जिनमें से तीन इतने बड़े थे कि उन्हें पराक्रम-सागर के नाम से याद करते थे। उसने तीन सौ तालाब सिर्फ़ साधु-सन्तों के लिए बनवाये। इनके अलावा नदियों को बाँधकर उसने छोटी-बड़ी पाँच सौ चौंतीस नहरें निकालीं और तीन हज़ार चार सौ इक्कीस पुराने तालाबों की मरम्मत करवायी।' ऐसे निर्माणों की यह संख्या वास्तव में आश्चर्यजनक है।" इससे उन सुन्दर प्रयत्नों का अन्दाज़ा किया जा सकता है जो सीलोन के हिन्दू राजाओं ने बारहवीं सदी में खेती को उन्नत करने के लिए किये थे। कितनी आबादी को इन साधनों से लाभ पहुँचता था और कितनी ज़मीन की सिंचाई इससे होती थी, इसका अन्दाज़ा करना मुश्किल है। हज़ारों झीलें अब भी इस्तेमाल में आ रही हैं हालाँकि वह टूट-फूट गयी हैं और बेमरम्मत हैं। टूटी-फूटी झीलों की संख्या कहीं ज़्यादा है। जहाँ किसी ज़माने में सुनहरी खेती लहराती थी वहाँ अब घना जंगल है और पाँच हज़ार से ज़्यादा तालाब सूखे पड़े हैं।

आनरेबुल एलफ्रेड डीकन जो आस्ट्रेलियन कामनवेल्थ के प्रधानमंत्री थे, और हिन्दोस्तान में सिंचाई के साधनों की जाँच-पड़ताल के लिए तशरीफ लाये थे, अपनी किताब 'हिंदोस्तान की आबपाशी' में जो सन् 1893 में प्रकाशित हुई थी कहते हैं कि "सीलोन में सिंचाई का रिवाज हज़ारों वर्ष से है और ऐसे लम्बे-चौड़े पैमाने पर कि इस द्वीप की लम्बाई-चौड़ाई और पानी इकट्ठा करने की दिक़्क़त के लिहाज़ से सचमुच उस पर अचंभा होता है। इन झीलों को बनाने में जिस मौलिक सूझबूझ का परिचय दिया गया है और इन झीलों की कल्पनातीत लम्बाई-चौड़ाई आज के

# मौलाना हसरत मोहानी

अगर तुम्हें क्रान्ति की तस्वीर देखनी हो, जीती-जागती, बोलती-चालती तस्वीर, अपनी सारी विभूति, सारी कला के साथ, तो मौलाना हसरत मोहानी को देखो। तुम्हें ज्ञात होगा कि क्रान्ति के रूप और तत्त्व में कोई सादृश्य नहीं होता। लेकिन क्या था ? बिलकुल साधारण मज़दूर, जैसा रूस के किसी गाँव में देख सकते हो। चेहरे पर तेज़ और प्रतिभा और संग्राम का नाम नहीं। गाँधी को देखो। इससे ज़्यादा ग़रीब, सरल देहकानी सूरत और किसकी होगी ? बस, ऐसा मालूम होता है कि कोई मज़दूर अभी काम करके लौटा हो। हसरत के चेहरे पर भी वही नम्रता है, वही दीनता है, पर उसके अन्दर क्रान्ति का अथाह समुद्र लहरें मार रहा है। ठिगना क़द, स्थूलता की ओर झुकी हुई सुगठित देह, साँवला रंग, चेहरे पर चेचक के दाग, ख़सख़सी दाढ़ी, फ़ैशन और नुमाइश से कोसों दूर, त्याग और निग्रह की मूर्ति, जिसे रुईदार गदले और खद्दर से स्वाभाविक प्रेम है। अलीगढ़ के ठाट-बाट, रंग-ढंग का जादू कभी उन पर नहीं चला। हम निश्चय नहीं कह सकते; पर हमने, तो उन्हें हमेशा फ़ैशन के ख़िलाफ़ कमर कसे, तलवार खींचे पाया। मुसलमानों में शायद हसरत ही वह बुजुर्ग हैं जिन्होंने आज से पन्द्रह वर्ष पहले भारत की पूरी आज़ादी की कल्पना की और आज तक उसी पर क़ायम हैं। पहले-पहल वह स्वर्गीय महात्मा तिलक के अनुयायी हुए। नरम राजनीति में उनकी गर्म तबीयत के लिए कोई खिंचाव, कोई रुचि न थी। थोड़े ही दिनों में वह अपने गुरु से भी चार क़दम और आगे बढ़ गये और उस समय पूर्ण स्वराज का डंका बजाया, जब कांग्रेस का गर्म से गर्म नेता भी पूर्ण स्वराज का नाम लेते काँपता था। उस ज़माने में हसरत का कोई साथी न था, लोग उन्हें झक्की समझते थे, पर वह शेर अपनी धुन का पक्का था। अपने लक्ष्य से उसने कभी मुँह नहीं मोड़ा। नेहरू रिपोर्ट ने बहुत से मुसलमानों को कांग्रेस से अलग कर दिया। पूरी आज़ादी का दीवाना हसरत भी उस रिपोर्ट का दुश्मन हो गया। मौलाना के विचारों में उस वक्त हिन्दुओं से विरोध की झलक आने लगी थी। उनके हिन्दू मित्रों की समझ में उनकी यह नीति न आती थी। वह समझने लगे, इन पर भी नौकरशाही का जादू चल गया; पर अब विदित हुआ कि मौलाना अपने मार्ग से ज़रा भी विचलित नहीं हुए थे। नेहरू-रिपोर्ट का आदर्श था डोमीनियन स्टेट्स। मौलाना खूब जानते हैं कि जब तक भारत की लगाम अंग्रेजों के हाथ में

रहेगी, हमारी शासन व्यवस्था कितनी ही निर्दोष क्यों न हो, उसका संचालन इस प्रकार किया जा सकता है भिन्न-भिन्न जातियों और मज़हबों को इस भाँति लड़ाया जा सकता है कि नौकरशाही का हमेशा बोलबाला रहे। इसलिए ज्यों ही कांग्रेस ने पूर्ण स्वराज का प्रस्ताव स्वीकार किया, मौलाना हसरत संग्राम में कूद पड़े। उन्होंने हिन्दू-मुस्लिम समझौते की प्रतीक्षा नहीं की क्योंकि वह जानते हैं कि वर्तमान दशाओं में कोई समझौता होना असम्भव है। यह संग्राम का समय है, समझौते का समय बाद को आयेगा जब कि विजय प्राप्त हो जायेगी। कितने ही बने हुए लोग जो कांग्रेस का विरोध इसलिए करते थे कि यह तो डोमीनियन स्टेट्स को अपना इष्ट बनाये हुए है और हम स्वाधीनता के उपासक हैं, कांग्रेस का क्यों साथ दें, वह लोग आज समझौते का बहाना निकालकर जाति की आँखों में धूल झोंकना और अपनी शान बनाये रखना चाहते हैं; पर कौम उन्हें खूब समझ रही है और अब उनके पंजे में आनेवाली नहीं।

मौलाना हसरत का समस्त जीवन ही व्रत है। औरों की तरह उन्होंने कानून पढ़कर धन कमाने की इच्छा नहीं की, सरकारी नौकरी के लिए कभी सरकार की चौखट पर नाक नहीं रगड़ी। डिग्री लेने के बाद ही उन्होंने 'उर्दू-मुअल्ला' नामक साहित्यिक पत्रिका अलीगढ़ से निकाली और एक मुद्दत तक उसे चलाते रहे। जब वह जेल चले गये तो पत्रिका बन्द हो गयी। कुछ दिनों से आपने मुस्तकिल नाम का दैनिक पत्र निकाला है और उसी को चला रहे हैं। 'उर्दू-मुअल्ला' के दो आश्रय थे—साहित्य और राजनीति। उसके साहित्यिक भाग में जितनी सुरुचि और मौलिकता होती थी, उसके राजनैतिक भाग में उतनी ही निर्भीकता और उदारता। उर्दू-साहित्य के उत्थान में मौलाना ने जो काम किया है वह चिरस्थायी रहेगा।

मौलाना हसरत उर्दू के खास कवि हैं और उर्दू कवियों में उनका स्थान सबसे ऊँचा नहीं, तो किसी से कम भी नहीं। जागृति के भाव तो आपके कलाम में जितने मिलेंगे, उर्दू के किसी कवि के कलाम में नहीं मिल सकते। उर्दू कविता के पुराने रंग को निभाते हुए उन्होंने नयी उमंग और उद्‌गारों को उसमें ऐसा भरा है कि उनका कलाम अपने रंग में निराला है। प्रेम के रहस्य जितनी खूबी से आपने दिखाये हैं, जितनी मार्मिकता से उसका चित्रण किया है, हम दावे से कह सकते हैं कि उर्दू के किसी कवि ने भी नहीं किया और शब्द योजना तो आपका हिस्सा है। उसमें कोई आपका सानी नहीं। आपके शेरों में कितने ऐसे शेर हैं, जिनमें दोहरे अर्थ निकलते हैं। साधारण तौर पर देखिए, तो वह मामूली शृंगार का शेर है, लेकिन ज़रा गौर से पढ़िए तो आपको उसमें एक दूसरा ही समाँ दिखायी देगा—उसमें आज़ादी के दीवाने की तड़प है, नाला है, फ़रियाद है। उर्दू के प्राचीन साहित्य की इतनी खोज भी किसी ने कम ही की होगी। आज उर्दू के पुराने कवियों से जो उर्दू की जनता को इतनी दिलचस्पी है, इसका सेहरा हसरत ही के सिर है।

1921 के असहयोग आन्दोलन में कानपुर में स्वदेशी कपड़ों की एक दुकान 'ख़िलाफ़त स्टोर' के नाम से खुली थी। हसरत उसके मैनेजर थे। उसी दुकान से

मिला हुआ स्वदेशी वस्त्रों का भण्डार था। भण्डार में बिजली की रोशनी और पंखे थे, मगर ख़िलाफ़त स्टोर में इन तकुल्लुफ़ात का गुज़र न था। राष्ट्र का यह सेवक ताड़ की एक पंखिया लिये बैठा रहता और जब गर्मी बहुत सताती तो उसे झल लेता था। यह उनकी सादगी पसन्द या मुश्किल पसन्द प्रकृति की एक छोटी-सी मिसाल है। अमीरी के चोचलों से उन्हें घृणा है। जिस दिल में आज़ादी की लगन समायी हुई हो उसे टीमटाम से क्या मतलब। आज़ादी पहले दिल से शुरू होती है और दिल की आज़ादी यही त्याग यही निग्रह है। जो अपनी ज़रूरतों का गुलाम नहीं वह हमेशा आज़ाद है। जो लोग दिखावे और ठाट के गुलाम होकर आज़ादी की रट लगाते हैं, वे आज़ादी को बदनाम करते हैं।

एक बार कानपुर के डी. ए. वी. कालेज में इस प्रस्ताव पर बहस हुई–स्वराज छोटी-छोटी किस्तों में लिया जाना चाहिए। डिबेट अंग्रेजी में थी। डॉ. दीवानचन्द्र प्रधान थे। हसरत भी मौजूद थे। शायद आपको अंग्रेज़ी बोलने का अभ्यास नहीं है। कांग्रेस के कितने ही अन्य लीडरों की भाँति अंग्रेज़ी में बात करना आप अपने लिए शान की बात नहीं समझते। आप मंच पर गये और दो-चार वाक्य बोलकर चले आये, पर उन थोडे-से शब्दों में आप एक पूरा व्याख्यान दे आये।

(हिन्दी में : 'हंस', मई, 1930)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

# स्वराज्य संग्राम में किसकी विजय हो रही है

जहाँ किसी नेता के पकड़े जाने का समाचार आया, किसी शहर में सौ-पचास आदमियों के घायल होने की खबर मिली और हमारे चेहरों पर मुर्दनी छायी। हमारे सिर झुक जाते हैं, मुँह से बेकसी की आह निकल जाती है और ऐसा जान पडता है कि हमारे राष्ट्र की नौका अब डूबना चाहती है; मगर सोचिए, वह हमारी हार के लक्षण हैं या जीत के ? महात्मा गाँधी ने जब समर-क्षेत्र में पदार्पण किया; तो उन्होने खूब समझ लिया था कि मैं पकड लिया जाऊँगा। उन्होने अपने जॉनशीन भी चुन लिये थे। तो अगर जेनरल की इच्छानुसार ही सग्राम चल रहा है, तो यह जेनरल की हार है, या जीत ? अगर शत्रु विजयी होता, तो सबसे पहले वह हमारे जेनरल के रचे हुए चक्रव्यूह को तोड़ता, जेनरल ने जितनी चाले सोच रक्खी थी, उन सभो को पलट देता; पर ऐसा वह नही कर सका। उसको झक मारकर हमारे जेनरल के आदेशों के सामने ही सर झुकाना पड़ा, यहाँ तक कि महात्माजी ने संग्राम की प्रगति की जो कल्पना की थी, वह अक्षरशः सत्य होती जा रही है। तो यह हमारे जेनरल की विजय है, या पराजय ?

निःशस्त्र संग्राम का मूल-तत्त्व क्या है ? यही कि शत्रु को हम इतना दमन करने पर मजबूर कर दें कि वह खुद अपनी ही निगाह में गिर जाये, खुद उसकी आत्मा उससे घृणा करने लगे, यहाँ तक कि उसकी पुलिस और सेना उसकी दमनकारी आज्ञाओं का पालन करने से इनकार कर दे। उसके साथ ही हम विनय के प्रत्येक अंग का पालन करते रहें। अविनय का एक शब्द भी हमारे मुँह से न निकले। अविनय का एक भी विचार हमारे मन में न आवे। ऐसे विनय के आदर्श के सामने पशुबल बहुत दिनों तक अपना ज़ोर नहीं दिखा सकता। लोकमत पशुबल की कठोर गति देखकर कृपाशील हो जाता है, आन्दोलन का ज़ोर बढ़ने लगता है, सरकार के बड़े-बड़े भक्त उसका साथ छोड़ देते हैं, उसे ऐसे-ऐसे क़ानून बनाने पड़ते हैं, जिनसे जनता के स्वाभाविक जीवन में बाधा पड़ती है। जनता भी सत्याग्रहियों में सम्मिलित हो जाती है। अधिकारियों को संगीनों और मशीनगनों का आश्रय लेना पड़ता है, उसका आर्थिक और राजनीतिक दीवाला हो जाता है। यहाँ तक कि अधिकारियों को राज्य का संचालन करना असम्भव हो जाता है। क्या हम इन उद्देश्यों को प्राप्त नहीं कर रहे हैं ? आन्दोलन इतने दमन के बाद भी क्या बढ़ता नहीं जा रहा है ? उसका

क्षेत्र विस्तृत नहीं होता जा रहा है ? जिन शहरों में दस-बीस स्वयंसेवक न मिलते थे, उन्हीं शहरों में क्या अब दस-बीस आदमी रोज़ जेल नहीं जा रहे हैं ? हम इसे अपनी विजय कहें या पराजय ? कितने ही लिबरल नेताओं ने सरकार की दमन-नीति के विरोध में कौंसिलों से इस्तीफ़े नहीं दिये ? सैयद हसन इमाम और मालवीयजी जैसे लोग किस शक्ति से खिंच आये और जेल में तपस्या कर रहे हैं ? और अभी तो सातवाँ ही महीना है, क्या यह हमारी हार के चिह्न हैं ? मुझे तो यह शानदार फ़तह मालूम होती है।

संग्राम में स्वभावतः विजय वही लाभ करता है, जिसमें दम ज़्यादा है, जो ज़्यादा देर तक मैदान में खड़ा रह सकता है। जिसकी शक्ति उत्तरोत्तर बढ़ती जाती है। जर्मनी की जीत युद्ध के जल्द से ख़त्म हो जाने में थी। समय के साथ उसकी शक्ति घटती जाती थी। अंग्रेज़ों की जीत युद्ध के तूल खींचने में थी। उसी भाँति हमारी विजय आन्दोलन के दीर्घ होने में है। हमारी शक्ति दिन-दिन बढ़ती जायेगी, हमारा संगठन उत्तरोत्तर पूर्ण होता जायेगा। अभी हमारा कार्य-क्षेत्र शहरों तक है। वह धीरे-धीरे देहातों में फैलेगा। समाज के कितने ही अंग अभी अछूते पड़े हैं। वे भी धीरे-धीरे हमारे प्रभाव में आवेंगे। इसके विपरीत अंग्रेज़ों की शक्ति, दिन-दिन क्षीण होती जायेगी; उसके सहायक, अलग होते जायेंगे; उसकी आय कम होती जायेगी; उसका रोब घटता जायेगा; उसकी साख लुप्त होती जायेगी और जब साख न रही, तो उस राज्य का अन्त ही समझ लो। अभी तक तो सितारा हमारा ही बुलन्द है और ग्रहों का योग बता रहा है कि वह दिन-दिन बुलन्द ही होता जायेगा। जनता पर जितने डण्डे पड़ते हैं, यह अँगरेज़ी आधिपत्य पर एक-एक कुल्हाड़ी के आघात से कम नहीं है। हमने यही समझकर डण्डों का स्वागत किया है, सिर झुका-झुकाकर उसे अंगीकार किया है। यही हमारी विजय है। यही डण्डे बाज़ी, यही दमन, यही पशुता अँगरेज़ी राज्य का विध्वंस करेगी।

हमारी हार उस वक्त हो जाती है, जब हम विनय के आदर्श से गिर जाते हैं, जब हम पुलिस के विरुद्ध गालियाँ और कटु वचनों का प्रयोग करने लगते हैं, जब हम प्रतिकार के वश होकर वार करते हैं, जब हम दंगे-फ़िसाद पर आमादा हो जाते हैं। हमारी जीत लोकमत की सहानुभूति पर है। जिन कामों से आप लोकमत की सहानुभूति पा सकें, वह आपके रोकड़ खाते के हैं, जिन कामों से लोकमत की सहानुभूति खो दें, वह देना खाते के हैं। गालियाँ बक कर, या अधिकारियों के प्रति अपमान-सूचक इशारे करके आप लोकमत के विरुद्ध चले जाते हैं। वहीं आपकी हार है। पर ऐसी वारदातें अभी तक इतनी कम हुई हैं कि हम उन्हें उँगलियों पर गिन सकते हैं।

सबसे बड़ी बात, जो हमारी विजय को निश्चित कर देती है, वह 'हक़' है। हम 'हक़' पर हैं और 'हक़' की हमेशा विजय होती है। यह एक अमर सत्य है। समय भी हमारे साथ है। यह डिमाक्रेसी का युग है। निरंकुशता की जड़ें खोखली

होती जा रही हैं। संसार ने निरंकुश शासन का, या तो अन्त कर दिया, या करता जा रहा है; अतएव समय भी हमारे साथ है। लोगों के दिलों में स्वाधीनता की लगन पैदा हो गयी है, उसके लिए कुर्बानियाँ करने पर, उसकी कीमत देने पर, प्राणों की बाज़ी लगाने पर तैयार हैं। गोलियों और लाठियों के सामने साहस-पूर्वक खड़े रहना इतिहास में बहुत बड़े महत्त्व की बात है। इससे उस उन्माद का परिचय मिलता है, जो किसी महान उद्देश्य की सिद्धि के लिए लाज़मी है। समय अपना प्रभाव दिखाकर रहेगा। अंग्रेज़ों के बुरे दिन आ रहे हैं। आर्थिक दशा में वह अब दूसरे दरजे की शक्ति है, सैनिक और नाविक-बल में तीसरे दरजे की। यह बात न भूलनी चाहिए कि संसार की सहानुभूति हमारे साथ है। यद्यपि अभी तक उसका कोई प्रमाण नहीं मिला; पर जर्मनी, जापान, अमेरिका तीनों ही भारतीय परिस्थिति को बड़े ग़ौर से देख रहे हैं। अमेरिका के कई प्रभावशाली सज्जनों ने, जिनका चर्च से सम्बन्ध है, मि. वेजवुड बेन को एक चेतावनी दे दी है, और कहीं-कहीं जलसों में भारत से सहानुभूति भी प्रकट की गयी है। यह सभी शुभ लक्षण हमारी विजय के परिचायक हैं।

हमें सबसे बड़ी शका मुसलमानों की ओर से है। हिन्दू-मुसलिम दंगों की ख़बरें पढ़-पढ़कर हम हताश हो जाते हैं; लेकिन इस पहलू से भी हमारी पोज़ीशन दिन-दिन मज़बूत होती जा रही है। ढाका और किशोरगंज के दंगों के कारण कुछ भी क्यों न हों; पर देश में उनसे कोई खलबली नहीं मची। लोगों ने मन ही मन इन कारणों को समझ लिया और अब अधिक सावधान हो गये हैं। मुसलमानों में इस समय दो राजनीतिक दल हैं। एक कांग्रेस से सहानुभूति रखनेवाला मुसलिम नेशनलिस्ट दल, दूसरा मुसलिम-लीग दल। अब मुसलिम-जनता मुसलिम लीग पार्टी की चालों को खूब समझने लगी है। उसमें अधिकांश वही लोग सम्मिलित हैं, जो या तो अंगरेज़ी सरकार के नौकर हैं, या थे, या जिन्हें अपना कोई स्वार्थ निकालना है। निस्वार्थ भाव से देश सेवा करनेवाले, उस दल में बहुत कम हैं। नेशनलिस्ट दल ने तो लखनऊ में अपना अधिवेशन करके साफ़ कह दिया कि हम कांग्रेस के अवज्ञा-आंदोलन को न्याय-संगत समझते हैं और कांग्रेस की कुर्बानियों की प्रशंसा करते हैं। जब तक कांग्रेस गोलमेज़ कान्फ्रेन्स में न जायेगी, यह लोग भी न जायेंगे। दूसरे दल ने भी प्रयाग में अपना अधिवेशन किया। उसने कांग्रेस आंदोलन की निंदा की और गोलमेज़ सभा में जाने का निश्चय भी प्रकट किया; पर इतना उनको भी कहना ही पड़ा कि यदि गोलमेज़ सभा में हमारा अभीष्ट न पूरा हुआ, तो वहाँ से लौटकर हम भी यही आंदोलन आरंभ करेंगे। हम जानते हैं कि यह इस दल की धमकी है, और सरकार ने यदि उसके साथ थोड़ी-सी रिआयत कर दी, जिसकी बहुत कुछ संभावना है, तो वह सरकार का तरफ़दार रहेगा। मुसलमानों का एक तीसरा दल भी है, जो सोलहों आना कांग्रेस के साथ है। और आलिमों ने इसी दल को अपनाया है; इसलिये मुसलमानों की ओर से भी हम निश्चिन्त हो सकते हैं। कांग्रेस को इस समय अपनी

उदारता दिखानी चाहिए और यह जानते हुए, कि दो-चार मेम्बर की कमी-बेशी से किसी जाति का भविष्य नहीं बनता-बिगड़ता, मुसलमानों को असंतुष्ट न करना चाहिए। समय आने पर यह धर्मगत वातावरण आप ही आप दूर हो जायगा और आर्थिक सिद्धान्तो के अधीन नये-नये दल बन जायेंगे।

सारांश यह कि हमें चारों ओर अपनी विजय के लक्षण दिखायी देते है, और हम इसी तरह क्षेत्र में डटे रहेंगे, तो निस्संदेह हमारी मनोकामना पूरी होगी। सरकार ने जो ये आर्डिनेंस पास किये हैं, इन्हीं से प्रकट है कि वह अपनी हार स्वीकार कर रही है। जब राजसंस्था अपने ही बनाये हुए क़ानूनों को पैरों तले रौंदना शुरू करे, तो उसकी दशा उस पागल की-सी समझनी चाहिए, जो आप ही अपनी देह को दाँतों से काटता है, आप ही अपना मास नोचता है। ऐसा प्राणी बहुत दिन जीवित नही रह सकता। उसकी जिन्दगी का पैमाना लबरेज़ हो चुका है। आख़िर इन विशेष क़ानूनों का–इन ग़ैरक़ानूनी क़ानूनों का–क्या परिणाम हुआ ? वही, जो होना स्वाभाविक था; पिकेटिंग को सरकार ने बंद करना चाहा था। पिकेटिंग का दिन-दिन ज़ोर बढ़ता जा रहा है। समाचार-पत्रों के बंद करने में बेशक़ सरकार को सफलता हुई; लेकिन क़ानून तोड़कर साइक्लोस्टाइल पर छपने वाले पर्चों ने तो शासकों की नाक ही तराश ली। आन्दोलन का ज़ोर सौ गुना बढ़ गया। इसमें भी सरकार को सफलता नही मिली। कहीं खादी पहनना अपराध है, कहीं गाँधी टोपी लगाना अपराध है, कही तकली का व्यवहार करना अपराध है। लार्ड अर्विन अगर मातहतों की इन हिमाक़तों को पसन्द करते है, तो वह कठपुतली हैं, अगर नापसन्द करते हैं, और कुछ बोल नही सकते, तो कमज़ोर। मगर, हमें न उनसे कोई शिकायत है, न उनके मातहतों से। आपको डंडे चलाना मुबारक, हमें डंडे खाना मुबारक ! अगर संसार का कोई नियंता है, तो वह न्याय करेगा। हमें अपने सत्य का ही बल है।

**(हिन्दी में : 'हंस', नवम्बर, 1930)**
**(उर्दू में : अप्रकाशित)**

# मानसिक पराधीनता

हम दैहिक पराधीनता से मुक्त होना तो चाहते हैं ; पर मानसिक पराधीनता में अपने-आपको स्वेच्छा से जकड़ते जा रहे हैं। किसी राष्ट्र या जाति का सबसे बहुमूल्य अंग क्या है ? उसकी भाषा, उसकी सभ्यता, उसके विचार, उसका कलचर। यही कलचर हिन्दू को हिन्दू, मुसलमान को मुसलमान और ईसाई को ईसाई बनाये हुए हैं। मुसलमान इसी कलचर की रक्षा के लिए हिन्दुओ से अलग रहना चाहता है, उसे भय है कि सम्मिश्रण से कही उसके कलचर का रूप ही विकृत न हो जाये। इसी तरह हिन्दू भी अपने कलचर की रक्षा करना चाहता है; लेकिन क्या हिन्दू और क्या मुसलमान, दोनों अपने कलचर की रक्षा की दुहाई देते हुए भी उसी कलचर का गला घोटने पर तुले हुए हैं।

कलचर (सभ्यता या परिष्कृति) एक व्यापक शब्द है। हमारे धार्मिक विचार, हमारी सामाजिक रूढ़ियाँ, हमारे राजनैतिक सिद्धान्त, हमारी भाषा और साहित्य, हमारा रहन-सहन, हमारे आचार-व्यवहार, सब हमारे कलचर के अंग हैं; पर आज हम कितनी बेदर्दी से उसी कलचर की जड काट रहे हैं। पश्चिमवालों को शक्तिशाली देखकर हम इन भ्रम में पड़ गये हैं, कि हममें सिर से पाँव तक दोष ही दोष हैं, और उनमें सिर से पाँव तक गुण ही गुण। इस अन्धभक्ति में हमें उनके दोष भी गुण मालूम होते हैं और अपने गुण भी दोष। भाषा ही को ले लीजिए। आज अंग्रेज़ी हमारे सभ्य-समाज की व्यावहारिक भाषा बनी हुई है। सरकारी भाषा तो वह है ही, दफ़्तरों में तो हमें अंग्रेज़ी में काम करना ही पड़ता है; पर उस भाषा की सत्ता के हम ऐसे भक्त हो गये हैं कि निजी चिट्ठियों में, घर की बातचीत में भी उसी भाषा का आश्रय लेते हैं। स्त्री पुरुष को अंग्रेज़ी में पत्र लिखती है, पिता पुत्र को अंग्रेजी में पत्र लिखता है। दो मित्र मिलते हैं, तो अंग्रेजी में वार्तालाप करते हैं, कोई सभा होती है, तो अंग्रेज़ी में। डायरी अंग्रेज़ी में लिखी जाती है। वाह ! क्या भाषा है ! क्या लोच है ! कितनी मार्मिकता है, विचारों को व्यंजित करने की कितनी शक्ति, शब्द-भंडार कितना विशाल, साहित्य कितना बहुमूल्य, कितना परिष्कृत, कविता कितनी मर्मस्पर्शिणी, गद्य कितना अर्थबोधक ! जिसे देखो अंग्रेज़ी जबान पर लट्टू, उसके नाम पर कुर्बान है। यहाँ तक कि हमारी योग्यता और विद्वत्ता की यही एक परख हो गयी है, कि हम अंग्रेज़ी बोलने या लिखने में कितने कुशल हैं। आठवें

प्रयोग में अंग्रेज़ों के मुहाविरों की रटन शुरू हो जाती है, पर्यायों के सूक्ष्म अर्थभेद पर विचार होने लगता है, अपनी अंग्रेज़ी वक्तृता में अंग्रेज़ों का ऐक्सेंट और उच्चारण कैसे लायें, इस प्रयत्न में जान खपा दी जाती है। अगर किसी स्वर का उच्चारण अंग्रेज़ों से उनके मौखिक गठन के दोषों के कारण नहीं होता, तो हम भी अपने में वही बात पैदा करेंगे। आज तक 'The' जैसे साधारण शब्द का भी ठीक उच्चारण—जो अंग्रेज़ों को भी जँचे—बहुत कम लोग कर सकते हैं और हमारी यह मनोवृत्ति राष्ट्रीय भावों के साथ ही साथ बढ़ती जाती है। यहाँ तक तक कि अंग्रेज़ी ही पठित-समाज की भाषा बन गयी है। अपनी भाषा में बातचीत करते समय कभी-कभी एकाध अंग्रेज़ी शब्द आ जाने को तो हम मुआफ़ी के क़ाबिल समझते हैं; लेकिन दुःख तो यह है, कि ऐसे सज्जनों की भी कमी नहीं है, जो बहुत थोड़ी-सी अंग्रेज़ी जानकर भी अंग्रेज़ी ही में अपनी योग्यता का प्रदर्शन करते हैं। अंग्रेज़ स्वप्न में भी किसी अंग्रेज से गैर अंग्रेज़ी भाषा में न बोलेगा; मगर यहाँ हम आपस में ही अंग्रेज़ी बोलकर अपनी मानसिक दासता का ढिंढोरा पीटते हैं। मैं उस मनोवृत्ति की कल्पना भी नहीं कर सकता, जो एक ही भाषा-भाषियों को अंग्रेज़ी में बातें करने की प्रेरणा करती है। किसी मदरासी, बंगाली या चीनी से तो अंग्रेज़ी में बातें करने का कोई अर्थ हो सकता है। उनसे बातें करनी जरूरी है और इस वक्त और कोई ऐसी भारतीय भाषा नहीं, जिसका सभी प्रांतवालों को एक सा ज्ञान हो, मगर एक ही प्रांत के रहनेवाले, एक ही भाषा के बोलनेवाले, क्यों आपस में अंग्रेज़ी बोलें, क्यों अंग्रेज़ी में पत्र लिखें, क्यों 'प्रणाम' या 'नमस्कार,' या 'बंदे' या 'नमस्ते' या 'तस्लीम' करने के बदले 'मार्निंग-मार्निंग' कहें, यह मेरी समझ में नहीं आता। क्यों 'हल्लो' ही मुँह से निकले, मैं इसकी कल्पना नहीं कर सकता। संसार में ऐसे प्राणियों की कमी नहीं है, जो माँगनी की चीजों का व्यवहार करके भी सिर उठाकर चलते हैं। उन्हें यही खुशी है, कि लोग मुझे इन चीजों का स्वामी समझते होंगे। अंग्रेज़ी का व्यवहार करनेवालों की मनोवृत्ति भी कुछ इसी तरह की होती है। या तो उनका अभिप्राय यह होता है, कि देखें हम दोनों में कौन अच्छी अंग्रेज़ी बोलता है, या यह कि देखो, हम जितनी सफ़ाई से अंग्रेज़ी बोलते हैं, तुममें वह सफ़ाई नहीं है। और इसका परिणाम यह होता है कि अच्छी अंग्रेज़ी लिखनी और बोलनी तो आ जाती है; पर अपनी भाषा भूल जाती है, या हेय और तुच्छ समझकर भुला दी जाती है। यह हमारे शिक्षित-समुदाय की लज्जाजनक ही नहीं, शोकजनक मानसिक दासता है।

फ्रांसीसी कवि फ्रेंच में कविता करता है, जर्मन, जर्मन में, रूसी रशियन में, कम से कम जिन रचनाओं पर उसे गर्व होता है, वह अपनी ही भाषा में करता है; लेकिन हमारे यहाँ के सारे कवि और सारे लेखक अंग्रेज़ी में लिखने लगें, अगर केवल कोई प्रकाशक उनकी रचनाओं को छापने पर तैयार हो जाये! जिन्हें प्रकाशक मिल जाते हैं, वह चूकते भी नहीं, चाहे अंग्रेज़ आलोचक उनका मज़ाक ही क्यों न उड़ावें; मगर वह खुश हैं।

हम मानते हैं, कि अंगेज़ी भाषा प्रौढ़ है, हरेक प्रकार के भावों को आसानी

से ज़ाहिर कर सकती है और भारतीय भाषाओं में अभी वह बात नहीं आयी; लेकिन जब वही लोग, जिन पर भाषा के निर्माण और विकास का दायित्व है, दूसरी भाषा के उपासक हो जावें, तो उनकी अपनी भाषा का भविष्य भी तो शून्य हो जाता है। फिर क्या विदेशी साहित्य की नींव पर आप भारतीय राष्ट्रीयता की दीवार खड़ी करेगे ? यह हिमाकत है। आज हमारा पठित-समाज साधारण जनता से पृथक् हो गया है। उसका रहन-सहन, उसकी बोल-चाल, उसकी वेश-भूषा, सभी उसे साधारण समाज से अलग कर रहे हैं। शायद वह अपने दिल मे फूला नहीं समाता, कि हम कितने विशिष्ट हैं। शायद वह जनता को नीच और गँवार समझता है; लेकिन वह खुद जनता की नजरों से गिर गया है। जनता उससे प्रभावित नहीं होती, उसे 'किरंटा' या 'बिगड़ैल', या 'साहब बहादुर' कहकर उसका बहिष्कार करती है और आज खुदा न ख्वासता वह किसी अग्रेज़ के हाथों पिट रहा हो, तो लोग उसकी दुर्गति का मजा उठावेंगे, कोई उसके पास भी न फटकेगा। ज़रा इस गुलामी को देखिए, कि हमारे विद्यालयो में हिन्दी या उर्दू भी अंग्रेज़ी द्वारा पढ़ायी जाती है। अगर बेचारा हिन्दी-प्रोफ़ेसर अग्रेजी मे लेक्चर न दे, तो छात्र उसे नालायक़ समझते हैं। आदमी के मुख मे कलंक लग जाये तो वह शर्माता है, उस कलंक को छिपाता है, कम-से-कम उस पर गर्व नही करता; पर हम अपनी दासता के कलक को दिखाते फिरते है, उसकी नुमाइश करते हें, उस पर अभिमान करते हैं, मानो वह नेकनामी का तमगा हो, या हमारी कीर्ति की ध्वजा। वाह री भारतीय दासता, तेरी बलिहारी है !

भाषा को छोड़िए, वेश-भूषा पर आइए। आप उन साहब बहादुर को देख रहे हैं, जो हैट-कैट लगाये, ग़रूर से इधर-उधर देखते चले जा रहे है। यह हमारे हिन्दुस्तानी योरोपियन हैं। रास्ते से हट जाओ, साहब बहादुर आते हें ! साहब को सलाम करो, आप पूरे साहब बहादुर हैं ! मुझे तो आप सिर से पाँव तक गुलाम नज़र आते हैं, जो अपनी गुलामी का उसी बेशर्मी से प्रदर्शन कर रहे हैं, जैसे कोई वेश्या अपने हाव-भाव का। आपमे आत्मबल अवश्य है, बड़े ऊँचे दरजे का आत्मग़ौरव, आप लोक-मत को ठुकरा देते हैं, किसी के नाक-भौं सिकोड़ने की परवा नही करते, जो अपने स्वार्थ के लिए उपयोगी या अपनी मनोतुष्टि के लिए वांछनीय समझते हैं, वह अबाध्य रूप से करते हैं। क्यों लोकमत का आदर करें ! लोकमत के गुलाम नहीं; लेकिन उसी आत्मगौरव के पुतले से कहिए कि ज़रा शाम को बिना फेल्टकैप लगाये किसी अंग्रेज़ी-क्लब में चला जाये, तो उसके हाथ-पाँव फूल जायेंगे, खून ठण्डा हो जायेगा, चेहरा फक़ हो जायेगा ! क्यों ? इसलिए कि उसका आत्म-गौरव केवल अपने भाइयों पर रोब जमाने के लिए है, उसमें सार का नाम नहीं। वह जिस समाज में मिलना चाहता है, उसकी छोटी से छोटी रूढ़ियों की भी अवहेलना नहीं कर सकता। जनता को वह समझता है, हमारा कर ही क्या लेगी, यह खुश रहे तो क्या, और नाराज रहे तो क्या, यह हमारा कुछ बना-बिगाड़ नहीं सकती। जिनसे कुछ बनने-बिगड़ने का भय है उनके सामने वह भीगी बिल्ली बन जाता है। अपने एक मित्र साहब बहादुर से मैंने पूछा—तुम इस ठाठ से क्यों रहते हो, तो बड़े दार्शनिक

भाव से बोले—इसलिए कि अंग्रेज़ों से मिलने जाता हूँ, तो जूते बाहर नहीं उतारने पड़ते। जो लोग अचकन और टोपी पहनकर जाते हैं, उन्हें जूते उतार देने पड़ते हैं। मैं कहता हूँ, जो स्वार्थ लेकर अंग्रेज़ों से मिलने नहीं जाते, वह अचकन नहीं, मिर्जई भी पहने हों, तो उन्हें जूते उतारने की ज़रूरत नहीं और जो स्वार्थ लेकर जाते हैं, वह किसी वेश में हों, उनकी आत्मा दबी रहती है। ऐसे प्राणियों की दशा उस आदमी की-सी है, जो अपने कपड़े पर एक दाग़ को छिपाने के लिए सारा कपड़ा ही काला रंग ले। अगर स्वार्थ मजबूर कर रहा हो, तो मेरे विचार में तो जूते उतार देना इससे कहीं अच्छा है, कि हम उस अपमान से बचने के लिए बेहयाई का एक अपराध और अपने सिर पर लें। यह मत समझो, कि अंग्रेज़ तुम्हारा कोट-पैंट देखकर तुम्हारा ज़्यादा आदर करता है। और अगर ऐसा हो भी, तो अपना वेश छोड़कर उस आदर को लेना, एक प्याले शोरबे के लिए अपने जन्म-सिद्ध गौरव को बेचना है। एक दूसरे मित्र से यही प्रश्न किया, तो बोले—इससे सफ़र करने में बड़ा सुभीता होता है, जनता समझती है यह कोई साहब हैं, मेरे डब्बे में नहीं आती। एक और साहब ने कहा—अंग्रेज़ी कपड़े पहनने से देह में बड़ी चुस्ती और फुरती आ जाती है। गरज, लोग तरह-तरह की दलीलों से आपका समाधान कर देंगे। मैं पूछता हूँ—क्यों साहब, क्या सारी चुस्ती और फुरती अंग्रेजी कपड़ों में ही है ? क्या यह कोई तिलिस्माती चीज़ है, कि वदन पर आयी और आपकी देह में स्फूर्ति दौड़ी ! यह दलीलें लग़ों और लचर हैं। हाँ, इस तर्क में अवश्य सार है, कि जब सारा-संसार योरोपीय वेश के पीछे जा रहा है, तो आप उससे अलग कैसे जा सकते हैं। दूसरी दलील यह हो सकती है, कि हमारा कोई जातीय परिधान भी तो नहीं है। भिन्न-भिन्न प्रांतीय परिधानों की अपेक्षा तो एक सार्वदैशिक योरोपीय परिधान का होना कहीं अच्छा है। बेशक़ यह टेढ़ा प्रश्न है। यह बात भी विचारणीय है कि अन्य देशों में अमीर-ग़रीब सबका पहनावा एक ही है, चाहे उसके कपड़े में कितना ही अन्तर हो। आपके यहाँ किसान मिर्ज़ई या नीमआस्तीन या कुर्ता-धोती पहनता है, कहीं शलवार है, कही पगड़ी, कहीं जाँघिया। पहले एक जातीय ठाठ की सृष्टि तो कर लीजिए, फिर विलायती पहनावे पर आक्षेप कीजिएगा। भाषा ही की भाँति एक जातीय पहनावा भी बरसों के बाद कहीं जाकर आविर्भूत होता है, किसी संस्था या नीति-द्वारा उसकी सृष्टि नहीं की जा सकती। अभी भारत को एक सार्वदैशिक परिधान के लिए बहुत दिनों तक इन्तजार करना पड़ेगा; मगर जब तक वह समय नहीं आता, तब तक के लिए हमारे विचार में इस नीति को सामने रखना चाहिए, कि यथासाध्य जनरुचि का सम्मान किया जाये। अगर किसी प्रान्त में जनता कोट पहनती है, तो वहाँ के लिए कोट-पतलून ही उपयुक्त है। इसी भाँति जिन प्रान्तों में साधारण जनता कुरता और धोती पहनती है, वहाँ कुरता और धोती को ही जातीय परिधान के पद पर सम्मानित करना चाहिए। अभिप्राय केवल यह है, कि शिक्षित-समाज केवल अपनी विशिष्टता या प्रभुत्व जताने के लिए ऐसे बेश-भूषा का व्यवहार न करे जिसमें विदेशीपन की झलक आती हो। हो सकता है, कि कुछ लोगों को अंग्रेज़ी वेष में

रहने पर भी ज़रा अभिमान या स्वार्थ-सिद्ध की भावना न हो; पर दुर्भाग्यवश यह विदेशी वेश जनता की आँखों में खटकता है और इसे धारण करनेवाले चाहे देवता ही क्यों न हों, वे स्वजाति के द्रोही और शासक जाति के अनन्य भक्त के रूप में नज़र आते हैं। संभव है, स्वाधीन हो जाने पर यही हमारा स्वजातीय वेश हो जाये; लेकिन तब इसमें वह कुसंस्कार न रहेंगे, जिन्होंने इस वक्त इसे इतना अवहेलनीय बना रक्खा है। ज़रा सोचिए, क्या यह एक पढ़े-लिखे व्यक्ति को शोभा देता है, कि वह अपना रहन-सहन ऐसा बना ले, कि जनता उसे श्रद्धा की दृष्टि से देखने के बदले घृणा या भय की दृष्टि से देखे। किसी समय जनरुचि को पद-दलित करने का नतीजा बुरा भी हो सकता है, और यह तो स्पष्ट ही है, कि अगर जनता के हाथों में प्रभुत्व होता, तो बहुत से अंग्रेज़ी वेश के प्रेमी यह वेश धारण करने के पहले ज़्यादा विचार से काम लेना आवश्यक समझते; मगर हमारी यह मनोवृत्ति भाषा और वेश तक ही रहती, तो अधिक चिंता की बात न थी। इसने हमारे कितने और सामाजिक विचारों पर भी अपना प्रभुत्व जमा लिया है और अभी से रोक-थाम न की गयी, तो एक दिन हमारी जातीय संस्कृति ही का लोप हो जायेगा। यह एक साधारण-सी बात है कि पराधीन जाति को अपने मे सारी बुराइयाँ और राज्य करनेवाली जाति मे भलाइयाँ नजर आती हैं। हमारी सभ्यता कहती है—अपनी जरूरतो को मत बढ़ाओ, ताकि तुम्हारी जात से कुटुम्ब और परिवार का भी कुछ उपकार हो। पश्चिमी सभ्यता का आदर्श है—अपनी जरूरतो को खूब बढ़ाओ, चाहे उसके लिए दूसरों की जेब ही क्यों न काटनी पड़े। अपने ही लिए जिओ और अपने ही लिए मरो। हमारी सभ्यता कृषि-प्रधान थी, हम गाँवों मे रहते थे, जहाँ अपने आत्मीयजनो का संसर्ग बहुत-सी बुराइयों से हमारी रक्षा करता था। पश्चिमी सभ्यता व्यवसाय-प्रधान है और बड़े-बड़े नगरों का निर्माण करती है, जहाँ हम सारे बंधनों से मुक्त होकर दुराचरण में पड़ जाते हैं। हमारी सभ्यता मे सम्मिलित-कुटुम्ब एक प्रधान अग था। पश्चिमी सभ्यता मे परिवार का अर्थ है—केवल स्त्री और पुरुष। दोनो में बुराइयाँ और भलाइयाँ, दोनों ही हैं; पर जहाँ एक में सेवा और त्याग प्रधान है, वहाँ दूसरे में स्वार्थ और संकीर्णता। हमारी सभ्यता मे नम्रता का बड़ा महत्त्व था, पश्चिमी सभ्यता में आत्म-प्रशंसा को वही स्थान प्राप्त है। अपने को खूब सराहो, अपने मुँह खूब मियाँ-मिट्ठू बनो। हमारी सभ्यता में धन का स्थान गौण था; विद्या और आचरण से आदर मिलता था। पश्चिमी सभ्यता में धन ही मुख्य वस्तु है। हम भी धन कमाते थे; पर दया के साथ। पश्चिम भी धन कमाता है; पर दया का नाम नहीं। हमारी सभ्यता का आधार धर्म था, पश्चिमी सभ्यता का आधार संघर्ष है।

लेकिन यहाँ हम अपने सद्गुणों की प्रशंसा नहीं करने बैठे हैं। हमारे कहने का तात्पर्य केवल यह है, कि हमें हरेक पश्चिमी चीज़ के पीछे आँखें बन्द करके चलने की जो प्रवृत्ति हो रही है, वह केवल हमारी मानसिक पराजय के कारण। हमारी सभ्यता में भी रोग थे; मगर उसकी दवा योरोपीय सभ्यता की अन्धभक्ति नहीं है। उसकी दवा हमें अपनी ही संस्कृति में खोजनी थी। योरोपीय सभ्यता की नकल करके

हमें अपने यहाँ भी उन्हीं दवाओं का व्यवहार करना पड़ेगा, जो योरोप कर रहा है। योरोप पथ-भ्रष्ट है, उसे अपने लक्ष्य का ज्ञान नहीं और, आज योरोप के विचारवान् लोग कह रहे हैं, कि यह संस्कृति अब विध्वंस के गर्त में जानेवाली है। क्या हम भी उन्हीं बुराइयों की नकल करके अपनी संस्कृति को भी विध्वंस के गर्त में ढकेलने की तैयारी करें ? यह समझ लीजिए, कि यह राजनीतिक परिस्थिति नहीं रहेगी; पर इस परिस्थिति में हमने अपने अस्तित्व को खो दिया, अपने धर्म की सत्ता खो दी, अपनी संस्कृति को खो बैठे, तो हमारा अंत हो जायेगा।

(हिन्दी में : 'हंस', जनवरी, 1931)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

# कांग्रेस ज़िंदाबाद

गत वर्ष चौथी मार्च को महात्मा गाँधी जी ने डांडी की ओर प्रस्थान करके स्वराज्य-संग्राम की रण-भेरी बजायी थी। पूरे साल भर के बाद चौथी मार्च को क्षणिक-संधि की घोषणा हुई और कांग्रेस ने पहला मोर्चा जीता। यह सफलता किन साधनों द्वारा प्राप्त हुई है, इसको दुहराने की ज़रूरत नहीं। वह सारे दृश्य अभी तक हमारी आँखों के सामने हैं। जिस काम को हम असाध्य समझ रहे थे, वह इतना सरल था, इसकी हमने कल्पना भी न की थी। हमने लगभग अस्सी हज़ार स्वयंसेवक जेल भेजे, कांग्रेस के सभी प्रमुख नेताओं को बन्दी वनना पड़ा, पर सच पूछिए तो ऐसे महान उद्देश्य के लिए जितना त्याग किया गया वह कुछ नहीं के बराबर है। कुशल सेनापति वही है, जो थोड़े से थोड़े रक्तपात से बड़ी से बड़ी विजय कर दिखाये। महात्मा गाँधी जी उन्हीं कुशल सेनापतियों में हैं। अहिंसा और सत्याग्रह का ऐसा अमोघ अस्त्र उन्होने देश के हाथ में दिया, कि हम ब्रिटिश सरकार की मशीनगनों और हवाई जहाज़ों को तुच्छ समझकर निहत्थे मैदान में निकल पड़े और वह शक्तिशाली साम्राज्य, जिसने संसार पर अपना प्रभुत्व जमाये रखने के लिए पचास लाख आदमियों का वलिदान कर दिया था, हमारा लोहा मान गया। योरोपीय महासमर में भारत ने भी लगभग पन्द्रह लाख सैनिकों का बलिदान किया था और असंख्य धन वारा था, पर उसका क्या फल निकला ! वह पशुबल का संग्राम पशुबल से था। यह आत्मबल का संग्राम पशुबल से था और पशुबल को आत्मबल के सामने नीचा देखना पड़ा। हम यह नहीं कहते कि हमारा अभीष्ट पूरा हो गया और हमे पूर्ण स्वतन्त्रता प्राप्त हो गयी, पर जिस सरकार ने पहले हमारे उद्योग को हेय समझा था और उसकी हँसी उड़ायी थी, उसी सरकार का हमसे सन्धि करने पर विवश होना क्या छोटी बात है ? जब विपक्षी ने हमारी शक्ति को स्वीकार कर लिया, तो वह हमसे फिर ताल ठोंकने का साहस नहीं कर सकता। जिस शत्रु के हृदय में आप अपना आतंक जमा सकते हैं, उसकी पीठ में धूल लगा देना उससे कहीं सरल है। मुश्किल होता है, अपनी शक्ति का सिक्का बिठाना। वह अभीष्ट कांग्रेस ने पूरा कर लिया। ब्रिटिश सरकार अब दोबारा भारत की संयुक्त शक्ति का सामना करने का साहस नहीं कर सकती। उसे अब अगर कोई आशा है, तो वह भारत के विभिन्न

समुदायों एवं संप्रदायों का परस्पर वैमनस्य है। अगर कांग्रेस ने इस वैमनस्य को जीत लिया, तो फिर उसकी कोई माँग नहीं जो अंग्रेज़ सरकार पूरी करने के लिए मज़बूर न हो जाये। गोलमेज़-परिषद में सभी वर्गों ने डोमीनियन स्टेट्स का समर्थन करके अंग्रेज़ सरकार को चकित कर दिया था। प्रतिनिधियों का चुनाव जिस रीति से किया गया था, उससे सरकार ने यह आशा बाँध ली थी, कि यह एक स्वर होकर कुछ कह ही न सकेंगे। जितने मुँह होंगे, उतनी ही बातें होंगी। ऐसी परिषद् को बच्चों का खेल सिद्ध कर देना कुछ मुश्किल न था, लेकिन परिषद् ने एक स्वर होकर डोमीनियन स्टेट्स की सदा बुलन्द की। हाँ, ब्रिटिश सरकार की इतनी चाल चल गयी कि परिषद ने संरक्षणों को स्वीकार कर लिया जिसने परिषद को अपंग कर दिया। जो कुछ कसर रही, वह सांप्रदायिक स्वत्वों के बँटवारे के झमेले में पूरी हो गयी। महात्मा गाँधी जी ने देखा कि अब समझौते का अवसर आ गया है और जब समझौता से कार्य सिद्ध हो तो बलिदानों की ज़रूरत क्या। आपने कहा है कि "बलिदानों की एक सीमा तक तो आवश्यकता होती है; लेकिन उस सीमा के निकल जाने पर कष्टों का आवाहन करना मूर्खता की पराकाष्ठा है।" हमारा राष्ट्रीय आंदोलन महात्मा जी का चलाया हुआ है। वही इसके प्रवर्तक और संचालक हैं। जब उन्हें विश्वास है कि अब वह अवसर आ गया है, जब समझौते से ज़्यादा सफलता की आशा है, तो कौन कह सकता है कि उन्होंने संधि करके भूल की। अब तो हमारी जीत इसी में है कि भारत जो कुछ माँगे, एक स्वर होकर माँगे, फिर अंग्रेज़ सरकार को वह माँग पूरी करने के सिवा और कोई मार्ग न रहेगा। गोलमेज़-परिषद् में स्वत्वों पर जो नोच-खसोट हुई, उसका कारण यही था कि उसके प्रतिनिधि राष्ट्र भक्त न थे, पंथ-भक्त थे। अब वह अविश्वास का वातावरण बदल गया है, और हमें पूरा विश्वास है कि साम्प्रदायिक विरोध की बाधा हमारे मार्ग में न खड़ी होगी। मुसलिम नौजवानों की मनोवृत्ति साम्प्रदायिक नहीं। इसका परिचय पहले ही मिल चुका है। हमारे मुसलिम नौजवान विशेष अधिकारों के उपासक नहीं, वह सरकार का रक्षा का हाथ अपने सिर पर रहना आवश्यक समझते हैं। उनमें पुरुषार्थ है, उत्साह है, आत्मविश्वास है और वह राष्ट्र के हित के लिए पंथगत स्वत्वों को छोड़ना जानते हैं। जिस जाति में व्यापक भ्रातृ-भाव का आदर्श है, जहाँ कोई छोटा है न बडा है, सब बराबर हैं, वह जाति अगर विशेष अधिकारों और छोटी-छोटी नौकरियों के लिए राष्ट्रहित में बाधक हों, तो वह अपने ऊँचे आदर्श से गिर जायेगी। जब नारी जाति में इतना आत्मबल आ गया है कि वह देश के लिए कठिन से कठिन यातना सहने के लिए तैयार है तो क्या हमारे मुसलिम नौजवान इस अवसर पर अपने पुरुषार्थ का परिचय न देंगे ? भारत की वीर देवियों ने इस कठिन अवसर पर जिस वीरता का परिचय दिया है, वह संसार के इतिहास में अद्वितीय है। वे कोमलांगी रमणियाँ, जो परदे में रहना ही अपना गौरव समझती थीं, जिस वीरता से मैदान में आ खड़ी

हुईं, उसने संसार को चकित कर दिया ! हम तो यह कहना भी अतिशयोक्ति नहीं समझते कि इस संग्राम में विजय का सेहरा नारी-जाति ही के सिर है। माताओं ने सदैव अपनी सन्तान के लिए अपना बलिदान किया है और आज उसी मातृत्व ने भारत का उद्धार किया है।

(हिन्दी में : 'हंस', फरवरी, 1931)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

# नारी-जाति के अधिकार

यों तो भारतीय नारी सदैव कुलदेवी समझी गयी है और उसे समाज में पुरुषों से ऊँचा पद प्राप्त है किन्तु अन्यान्य कारणों से, जिनकी विवेचना करने का यह अवसर नहीं है, उसका स्थान गौण हो गया था। वह मन्दबुद्धिमत्ता जिसने एक ओर पराधीनता की बेड़ी पाँव में डाली, दूसरी ओर नारी जाति पर मनमाने अत्याचार करती गयी। ऊँच-नीच का ऐसा संक्रामक रोग फैला कि उसने समाज को ही छिन्न-भिन्न कर दिया। बल्कि स्त्री-पुरुष में भी भेद डाल दिया। पुरुषों ने नारी जाति के स्वत्वों का अपहरण करना शुरू किया, लेकिन राष्ट्रीयता और सद्‌बुद्धि की जो लहर इस समय आयी हुई है, वह इन तमाम भेदों को मिटा देगी और एक बार फिर हमारी माताएँ उसी ऊँचे पद पर आरूढ़ होंगी जो उनका हक़ है। भारत अपनी माताओं का सदैव भक्त रहा है। मातृ-पूजा उसके धर्म का एक मुख्य अंग है। क्या आज अपनी माताओं द्वारा विजयी होकर वह नारी-जाति के स्वत्वों को स्वीकार न करेगा ? भारत के पतन-काल में जब पुरुषों को अपने ही ऊपर विश्वास न था, वह स्त्रियों पर क्या विश्वास करते; पर इस एक वर्ष के सत्याग्रह-संग्राम ने सिद्ध कर दिया कि भारत की देवियाँ अब भी धर्म और कर्त्तव्य की वेदी पर अपने को होम कर सकती हैं। यदि पुरुषों को अब भी उन पर शासन करने का उन्माद हो तो उसे शीघ्र से शीघ्र दूर कर देना चाहिए, क्योंकि वह चाहे दें या न दें, देवियाँ अपने स्वत्वों को लेकर ही रहेंगी। उन्हें हर एक विषय में पुरुषों के समान अधिकार होना चाहिए और इसका निर्णय देवियों ही पर छोड़ देना चाहिए कि वे अपने हितार्थ जो स्वत्व चाहें ले लें। हमारे विचार में निम्नलिखित विषयों पर नारियों को असन्तोष है और इस असन्तोष को देवियों की इच्छानुसार ही शमन करना पड़ेगा–

1. एक विवाह का नियम स्त्री-पुरुष दोनों ही के लिए समान रूप से लागू हो। कोई पुरुष पत्नी के जीवन-काल में दूसरा विवाह न कर सके।

2. पुरुष की सम्पत्ति पर पत्नी का पूरा अधिकार हो। वह उसे रेहन-बय जो कुछ चाहे कर सके।

3. पिता की सम्पत्ति पर पुत्रों और पुत्रियों का समान अधिकार हो।

4. तलाक का कानून जारी किया जाये और वह स्त्री-पुरुष दोनों ही के लिए समान हो।

5. तलाक के समय स्त्री पुरुष की आधी सम्पत्ति पाये और यदि मौरूसी जायदाद हो, तो उसका एक अंश।

(हिन्दी में : 'हंस', फरवरी, 1931)

(उर्दू में : अप्रकाशित)

# कर्मवीर विद्यार्थी जी

कानपुर से इस हत्याकाण्ड में राष्ट्र को सबसे भयंकर जो क्षति पहुँची है वह विद्यार्थी जी की शहादत है। लुटा हुआ धन फिर आ जायेगा, उजड़े हुए घर फिर आबाद हो जायेंगे, माताओं के गोद में फिर बच्चे खेलेंगे, पर वह कर्मवीर भारत से सदैव के लिए उठ गया। विद्यार्थी जी के जीवन की सरलता और पवित्रता सात्त्विक थी। हम यह तो नहीं कह सकते कि हमारी उनसे घनिष्ठता थी, पर साल में दो-तीन बार हमें उनके दर्शनों का सौभाग्य अवश्य हो जाता था और उनके दर्शनों से आत्मा पर आशीर्वाद का-सा जो असर पड़ता था, वह अकथनीय है। स्वार्थ-चिन्ता ने कभी उनकी आत्मा को मलिन नहीं किया। उनका समस्त जीवन यज्ञमय था और कदाचित् ईश्वर की इच्छा थी कि उनकी मृत्यु उस यज्ञ की पूर्णाहुति हो। इस विद्रोह के एक या दो दिन पहले लखनऊ कांग्रेस कमेटी के दफ़्तर में हमें उनके दर्शन हुए थे। उनके जेल से लौटने के बाद मैं उनसे मिल न सका था। कितने तपाक से गले मिले। विनोद महान आत्माओं का स्थायी गुण है। उनकी सीधी-सी बात में भी विनोद की कुछ न कुछ मात्रा होती है। अपने जेल जीवन की एक घटना हँस-हँस कर सुनाने लगे। विक्टर ह्यूगो पर उनकी बड़ी श्रद्धा थी। 'नाइंटी थ्री' का अनुवाद वे पहले कर चुके थे। अबकी जेल में ह्यूगो के जगत प्रसिद्ध ग्रन्थ 'ले मिज़रेबुल' का उन्होंने अनुवाद किया था। बोले, 'कोई पन्द्रह सौ पृष्ठ होंगे। आपका प्रेस छापना चाहे तो मैं दे सकता हूँ।'

यह तो उनका विनोद मात्र था।

कौन जानता कि यह उनके अन्तिम दर्शन हैं। उस समय तो कराची जाने की बातचीत हो रही थी।

विद्यार्थी जी ने देश में जो सम्मान और यश प्राप्त किया, वह उनकी सेवा का प्रसाद था। वह बहुत बड़े विद्वान न थे, बड़ी-बड़ी उपाधियाँ न प्राप्त की थीं, मगर हृदय में सेवा की ऐसी लगन थी, जिसने उनकी लेखनी को ओज, उनकी भाषा को स्फूर्ति, उनकी वाणी को प्रभाव और व्यक्तित्व को गौरव प्रदान कर दिया था। उनकी आत्मा निष्कपट और निर्भीक थी। राजनीतिक समस्याओं पर वह जितने साहस से अपनी सम्मति प्रकट करते थे, उसने हमारे सम्पादकीय जीवन में अमर स्मृतियाँ छोड़ी हैं। अत्याचार के विरुद्ध उनकी तलवार सदैव म्यान से बाहर रहती

थी। 'प्रताप' ने अपने बीस वर्ष के जीवन में जितनी बाधाओं पर सफलता के साथ विजय पायी वह विद्यार्थी जी के सद्‌साहस, न्याय-निष्ठा और कर्त्तव्य-प्रेम का उज्ज्वल प्रमाण है।

हिन्दू-मुसलिम एकता के वह अनन्य भक्त थे। विद्यार्थी जी उन राष्ट्र-सेवियों में से थे जिन्होंने साम्प्रदायिकता को कभी अपने पास नहीं आने दिया। यह उनके राष्ट्रीय जीवन का मूल सिद्धान्त था। हम यह अनुमान कर सकते हैं कि कानपुर में जब यह आग भड़की, तो उनकी आत्मा को कितना आघात पहुँचा। शहर में हाहाकर मचा हुआ था। शहर के नेता कर्त्तव्य-भ्रष्ट से अपने-अपने घरों में बैठे थे। हिन्दू और मुसलमान एक दूसरे पर अमानुषिक अत्याचार कर रहे थे, पर यह कर्मवीर अपने प्राणों को हथेली पर लिये पीड़ित परिवारों को सुरक्षित स्थानों पर पहुँचाता, आहतों की सेवा और अनाथों की सहायता करता फिरता था। हितचिन्तक गण समझाते थे, पर जिसके जीवन का मूल आधार इतनी निर्दयता से पैरों तले रौंदा जा रहा हो, उसे ऐसी चेतावनियों की क्या परवाह हो सकती थी। धर्म जैसी पवित्र वस्तु भी मलिन आत्माओं में जाकर इतना भयंकर रूप धारण कर लेती है। धर्म जिसका उद्देश्य है मनुष्य को सत्य की ओर ले जाना, उसकी परलोक बुद्धि को शक्ति देना वही मानवी दुर्बलताओं से कलुषित होकर आज हिंसक जन्तु के रूप में प्रकट हो रहा है। वह धर्मान्धता जो ऐसी पवित्र आत्माओं के रक्त से अपने हाथ रँगती है, उसकी किन शब्दों में निन्दा की जाये। उन्हीं लोगों के हाथों यह अनर्थ हुआ जिनकी रक्षा के लिए वह निकले हुए थे। धर्मान्धता तेरी बलिहारी है। तू शत्रु और मित्र का भी विवेक नहीं रखती।

आज इस कर्मवीर की मृत्यु ने हमारे राष्ट्रीय जीवन में ऐसा स्थान ख़ाली कर दिया है, जिसकी पूर्ति होना कठिन है।

(हिन्दी में : 'हंस', मार्च, 1931)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

# साहित्य में समालोचना

साहित्य में समालोचना का जो महत्त्व है उसको बयान करने की ज़रूरत नहीं। सत् साहित्य का निर्माण बहुत गम्भीर समालोचना पर ही मुनहसर है। योरोप में इस युग को समालोचना का युग कहते हैं। वहाँ प्रतिवर्ष सैकड़ों पुस्तकें केवल समालोचना के विषय की निकलती रहती हैं, यहाँ तक कि ऐसे ग्रन्थों का प्रचार, प्रभाव और स्थान क्रियात्मक रचनाओं से किसी प्रकार घटकर नहीं है। कितने ही पत्रों और पत्रिकाओं में स्थायी रूप से आलोचनाएँ निकलती रहती हैं ; लेकिन हिन्दी में या तो समालोचना होती ही नहीं या होती है तो द्वेष या झूठी प्रशंसा से भरी हुई अथवा ऊपरी, उथली और बहिर्मुखी। ऐसे समालोचक बहुत कम हैं जो किसी रचना की तह में डूबकर उसका तात्त्विक, मनोवैज्ञानिक विवेचन कर सकें। हाँ, कभी-कभी प्राचीन ग्रन्थों की आलोचना नज़र आ जाती है जिसे सही मानों में समालोचना कह सकते हैं, मगर हम तो इसे साहित्यिक मुर्दापरस्ती ही कहेंगे। प्राचीन कवियों और साहित्याचार्यों का यशोगान हमारा धर्म है, लेकिन जो प्राणी केवल अतीत में रहे, पुरानी सम्पदा का ही स्वप्न देखता रहे और अपने सामने आने वाली बातों की तरफ से आँखें बन्द कर ले, वह कभी अपने पैरों पर खड़ा हो सकता है, इसमें हमें सन्देह है। पुरानों ने जो कुछ लिखा, सोचा और किया, वह पुरानी दशाओं और परिस्थितियों के अधीन किया। नये जो कुछ लिखते, सोचते या कहते हैं, वह वर्तमान परिस्थितियों के अधीन करते हैं इनकी रचनाओं में वही भावनाएँ और आकांक्षाएँ होती हैं जिनसे वर्तमान युग आन्दोलित हो रहा है। यदि हम पुराने विशाल खँडहरों ही को प्रतिमा की भाँति पूजते रहें और अपनी नयी झोंपड़ी की बिल्कुल चिन्ता न करें तो हमारी क्या दशा होगी, इसका हम अनुमान कर सकते हैं

आइए देखें, इस अभाव का कारण क्या है। हिन्दी-साहित्य में ऐसे लेखकों की ईश्वर की दया से कमी नहीं है जो संसार-साहित्य से परिचित हैं, साहित्य के मर्मज्ञ हैं, साहित्य के तत्त्वों को समझते हैं। साहित्य का पथ-प्रदर्शन उन्हीं का कर्त्तव्य है। लेकिन या तो वे हिन्दी पुस्तकों की आलोचना करना अपनी शान के खिलाफ समझते हैं या उन्हें हिन्दी-साहित्य में कोई चीज आलोचना के योग्य मिलती ही नहीं या फिर हिन्दी भाषा उन्हें अपने गहरे विचारों को प्रकट करने के लिए काफी नहीं मालूम होती। इन तीनों ही कारणों में कुछ-न-कुछ तत्त्व है, मगर इसका इलाज क्या

हिन्दी-साहित्य से मुँह मोड़ लेना है ? क्या आँखें बन्द करके बैठ जाने से ही सारी विपत्ति-बाधाएँ टल जाती हैं ? हमें साहित्य का निर्माण करना है, हमें हिन्दी को भारत की प्रधान भाषा बनाना है, हमें हिन्दी-द्वारा राष्ट्रीय एकता की जड़ें जमाना है। क्या इस तरह उदासीन हो जाने से ये उद्देश्य पूरे होंगे ? योरोपीय भाषाओं की इसलिए उन्नति हो रही है कि वहाँ दिमाग़ और दिल रखनेवाले व्यक्ति उससे दिलचस्पी रखते हैं, बड़े-बड़े पदाधिकारी, लीडर, प्रोफ़ेसर और धर्म-आचार्य साहित्य की प्रगति से परिचित रहना अपना कर्त्तव्य समझते हैं। यही नहीं, बल्कि अपने साहित्य से प्रेम उनके जीवन का एक अंग है, उसी तरह जैसे अपने देश के नगरों और दृश्यों की सैर। लेकिन हमारे यहाँ चोटी के लोग देशी साहित्य की तरफ़ ताकना भी हेय समझते हैं। कितने ही तो बड़े रोब से कहते हैं–हिन्दी में रखा ही क्या है ! अगर कुछ गिने-गिनाये लोग हैं भी तो वे समझते हैं इस क्षेत्र में आकर हमने एहसान किया है। वे यह आशा रखते हैं कि हिन्दी संसार उनकी हरएक बात को आँखें बन्द करके स्वीकार करे; उनके क़लम से जो कुछ निकले, ब्रह्मवाक्य समझा जाये। शायद वे समझते हैं, मौलिकता उपाधियों से आती है वे यह भूल जाते हैं कि बिरला ही कोई उपाधिधारी मौलिक होता है। उपाधियाँ जानी हुई और पढ़ी हुई बातों के प्रदर्शन या परिवर्तन से मिलती हैं। मौलिकता इसके सिवा और कुछ भी है। अगर कोई 'डॉक्टर' या 'प्रोफ़ेसर' लिखे तो शायद ऊँचे मस्तिष्क वालों की यह बिरादरी उसका स्वागत करे। लेकिन दुर्भाग्य-वश हिन्दी के अधिकांश लेखक न डॉक्टर हैं, न फ़िलासफ़र, फिर उनकी रचनाएँ कैसे सम्मान पायें और कैसे आलोचना के योग्य समझी जायें ? किसी वस्तु की प्रशंसा तो और बात है, निन्दा भी कुछ-न-कुछ उसका महत्त्व बढ़ाती है। वह निन्दा के योग्य तो समझी गयी ! हमारी यह दिमाग़वालों की बिरादरी किसी रचना की प्रशंसा तो कर ही नहीं सकती; क्योंकि इससे उसकी हेठी होती है–दुनिया कहेगी, यह तो शॉ और शेली और शिलर की बातें किया करते थे, उस आकाश से इतने नीचे कैसे गिर गये ! हिन्दी में भी कोई ऐसी चीज़ हो सकती है, जिसकी ओर वे आँखें उठा सकें, यह उनकी शिक्षा और गौरव के लिए लज्जास्पद है। बेचारे ने तीन वर्ष पेरिस और लन्दन की ख़ाक छानी, इसीलिए कि हिन्दी-लेखकों की आलोचना करे ! फ़ारसी पढ़कर भी तेल बेचे ! हम ऐसे कितने ही सज्जनों को जानते हैं जो डॉक्टर या डी. लिट. होने के पहले हिन्दी में लिखते थे; लेकिन जब से डॉक्टरेट की उपाधि मिली, वह पतंग की भाँति आकाश में उड़ने लगे। आलोचना-साहित्य की उनके द्वारा पूर्ति हो सकती थी; क्योंकि रचना के लिए चाहे विशेष शिक्षा की ज़रूरत न हो, आलोचना के लिए संसार-साहित्य से परिचित होने की ज़रूरत है। हमारे पास कितने ही युवक लेखकों की रचनाएँ, प्रकाशित होने के पहले, सम्मति के लिए आती रहती हैं। लेखक के हृदय में भाव है, मस्तिष्क में विचार हैं, कुछ प्रतिभा है, कुछ लगन, कुछ संस्कार–उसे केवल एक अच्छे सलाहकार की ज़रूरत है। इतना सहारा पाकर वह कुछ-से-कुछ हो जा सकता है; लेकिन यह सहारा उसे नहीं मिलता। न कोई ऐसे व्यक्ति हैं, न समिति, न मण्डल। केवल

पुस्तक-प्रकाशकों की पसन्द का भरोसा है। उसने रचना स्वीकार कर ली, तो ख़ैर, नहीं सारी की-कराई मेहनत पर पानी फिर गया। प्रेरक शक्तियों में यशोलिप्सा शायद सबसे बलवान है। जब यह उद्देश्य भी पूरा नहीं होता, तो लेखक कन्धा डाल देता है। और इस भाँति न जाने कितने गुदड़ी के रत्न छिपे रह जाते हैं। या फिर वह प्रकाशक महोदय के आदेशानुसार लिखना शुरू करता है और इस तरह कोई नियन्त्रण न होने के कारण, साहित्य में कुरुचि बढ़ती जाती है। इस तरफ़ जैनेन्द्रकुमारजी की 'परख', प्रसादजी का 'कंकाल', प्रतापनारायणजी की 'विदा', निरालाजी की 'अप्सरा', वृन्दावनलालजी का 'गढ़कुण्डार' आदि कई सुन्दर रचनाएँ प्रकाशित हुई हैं। मगर इनमें से एक की भी गहरी, व्यापक, तात्त्विक आलोचना नहीं निकलती। जिन महानुभावों में ऐसी आलोचना की सामर्थ्य थी, उन्हें शायद इन पुस्तकों की ख़बर भी नहीं हुई। इनसे कहीं घटिया किताबें अंग्रेज़ी में निकलती रहती हैं और उन्हें ऊँची बिरादरी वाले सज्जन शौक़ से पढ़ते और संग्रह करते हैं; पर इन रत्नों की ओर किसी का ध्यान आकृष्ट न हुआ। प्रशंसा न करते, दोष तो दिखा देते, ताकि इनके लेखक आगे के लिए सचेत हो जाते; पर शायद इसे भी वे अपने लिए ज़लील समझते हैं। इंग्लैण्ड का रेम्ज़े मैकडानल्ड या बौनर ला अंग्रेज़ी-साहित्य पर प्रकाश डालने वाला व्याख्यान दे सकता है; पर हमारे नेता खद्दर पहनकर अंग्रेज़ी लिखने और बोलने में अपना गौरव समझते हुए, हिन्दी-साहित्य का क-ख-ग भी नहीं जानते। यह इसी उदासीनता का नतीजा है कि 'विजयी विश्व तिरंगा प्यारा' जैसा भावशून्य गीत हमारे राष्ट्रीय जीवन में इतना प्रचार पा रहा है। 'वन्दे मातरम्' को यदि 'विजयी विश्व' के मुक़ाबले में रखकर देखिए, तो आपको विदित होगा कि आपकी लापरवाही ने हिन्दी-साहित्य को आदर्श से कितना नीचे गिरा दिया है। जहाँ अच्छी चीज़ की क़द्र करनेवाले और परखनेवाले नहीं हैं वहाँ नक़ली, घटिया, जटियल चीज़ें ही बाज़ार में आवें, तो कोई आश्चर्य की बात नहीं। वास्तव में हमारे यहाँ साहित्यिक जीवन का पता ही नहीं। नीचे से ऊपर तक मुर्दनी-सी छायी हुई है। यही मुख्य कारण है कि हिन्दी लेखकों में बहुत-से ऐसे लोग आ गये हैं जिनका स्थान कहीं और था। और, जब तक शिक्षित समुदाय अपने साहित्यिक कर्त्तव्य की यों अवहेलना करता रहेगा, यही दशा बनी रहेगी। जहाँ साहित्य-सम्मेलन जैसी सार्वजनिक संस्था के सदस्यों की कुल संख्या दो सौ से अधिक नहीं, वहाँ का साहित्य बनने में अभी बहुत दिन लगेंगे।

**(हिन्दी में : 'हंस', मई, 1931)**

**(उर्दू में : अप्रकाशित)**

# साहित्यिक क्लबों की आवश्यकता

हिन्दी वोलने और समझनेवालों की संख्या भारत में पन्द्रह करोड़ से कम नहीं है। वंगाली बोलने और समझनेवाले कुल पाँच करोड़ हैं। फिर भी बंगाली पुस्तकों के देखते, हिन्दी पुस्तकों और पत्रिकाओं की खपत कुछ नहीं है। यहाँ अच्छी-से-अच्छी पत्रिका भी घाटे ही पर चलती है और अच्छी-से-अच्छी पुस्तक भी गोदाम में पड़ी सड़ती है। कोई सज्जन एक पुस्तक मँगा लेते हैं तो सारे मुहल्ले में लूट मच जाती है। लोग एक-दो मील से उसके लिए दौड़ते हैं। अक्सर पुस्तक के स्वामी को पुस्तक देखने को नहीं मिलती और वह हाथों हाथ ग़ायव हो जाती है। यह कैफ़ियत देखकर वह सोचता है, कहाँ से इस वला में आ पड़े। पुस्तक नहीं देते तो वेमुरौवत कहलाते हैं, स्वार्थी की उपाधि मिलती है। देते हैं तो लौटकर नहीं आती। इसलिए पुस्तक मँगायें ही क्यों ? यह है हमारा साहित्यानुराग ! पुस्तक पढ़ना तो चाहते हैं, पर गाँठ का पैसा ख़र्च करके नहीं। जिनकी माक़ूल आमदनी है वह भी पुस्तकों की भिक्षा माँगने में नहीं शरमाते। अगर यही दशा रही तो हम नहीं समझते, साहित्य की उन्नति कैसे होगी। प्रकाशक नये उत्साह से मैदान में आता है पर साल-दो साल में घर की जमा गँवाकर बैठ जाता है। नयी-नयी पत्रिकाएँ निकलती हैं और दस-पाँच हज़ार का खून करके प्रस्थान कर जाती हैं। इस शिथिलता का एक उपाय जगह-जगह साहित्यिक क्लबों का खुलना है। प्रत्येक कस्बे और गाँव में ऐसे क्लब स्थापित होने चाहिए। नगरों में तो हर मुहल्ले में ऐसे क्लबों का खुलना वांछनीय है। अगर दो-एक उत्साही सज्जन भी हिम्मत करें, तो उन्हें दस, वीस, तीस ऐसे साहित्यानुरागी मिल जायेंगे जो उसे चार आने महीने तक खुशी से दे देंगे। अगर इन क्लबों द्वारा सौ रुपये वार्षिक की पुस्तकें और पत्रिकाएँ खपने लगें तो साहित्य का उद्धार हो सकता है। समस्त देश में अगर ऐसे दस हज़ार क्लव भी खुल जायें तो वहुत कुछ काम चल जाये। इस क्लब के मेम्वरों का एक काम यह भी होगा कि वह साहित्य-प्रेमियों को एक रु., दो रु. चार रु. सालाना की पुस्तकें ख़रीदने के लिए नियम-बद्ध कर सकें। सभ्य देशों में ऐसे क्लवों की बड़ी कदर है और यही कारण है कि वहाँ मामूली कितावें भी पचास-पचास हज़ार तक बिक जाती हैं। हमें आशा है, हिन्दी संसार इस प्रस्ताव की ओर ध्यान देगा।

**(हिन्दी में : 'हंस', जून, 1931)**
**(उर्दू में : अप्रकाशित)**

# श्रीकृष्ण और भावी जगत्

मनुष्य को आदि से सुख और शांति की खोज रही है और अंत तक रहेगी; मानव सभ्यता का इतिहास इसी खोज की कथा है। जिस जाति ने इस रहस्य को जितना अधिक समझा वह उतनी ही सभ्य और जितना ही कम समझा है उतनी ही असभ्य समझी जाती है। लोग भिन्न-भिन्न मार्गों से चले। किसी ने योग का मार्ग लिया, किसी ने तप का, किसी ने भक्ति का, किसी ने ज्ञान का, किन्तु त्याग सभी वादों का स्थायी लक्षण था। 'निवृत्ति' की दुहाई सभी दे रहे हैं। सुख का मूल निवृत्ति है, सबने इसी तत्त्व का प्रतिपादन किया। मोक्ष, आवागमन के बन्धन से छूट जाना, सुख और शान्ति की चरम सीमा है। मोक्ष-प्राप्ति के भिन्न-भिन्न मार्गो पर दीपक सबके लिए एक है–निवृत्ति।

इसका परिणाम क्या हुआ ? जिसे धर्म का अनुराग हुआ उसने संसार और संसार के व्यापार से मुँह मोड़कर जंगल की राह ली। कर्म बंधन है, कर्म से भागो नहीं। यह बंधन पृथ्वी में बाँध देगा। तपोवन आबाद हो गये। आज भी मोक्षार्थी उसी धर्मतत्त्व पर अटल है। बुद्ध ने भी निवृत्ति को ही प्रधान रखा, जैन मत में भी इसी तत्त्व की प्रधानता रही। भिक्षुओं के विहार बस्ती से दूर बने और वहाँ निर्वाण-पद प्राप्त होने लगा। ईसाई धर्म में भी पोप का राजाओं पर आधिपत्य हुआ, आश्रम बने और क्लर्जी लोग बस्ती से दूर जंगल में रहने लगे। इस्लाम ने भी यही शिक्षा दी कि दुनिया से दिल न लगाओ। शंकर, रामानुज, वल्लभाचार्य सभी निवृत्ति मार्ग के उपासक रहे और यदि जन-साधारण उस मार्ग पर चलने लगते तो आज संसार से मानव-वंश मिट गया होता। किन्तु काम, क्रोध, मोह, लोभ ने मोक्ष-प्राप्ति की निवृत्ति में सदैव बाधा डाली। यह गौरव भगवान कृष्ण को ही है कि उन्होंने निवृत्ति और प्रवृत्ति दोनों को संयुक्त कर दिया। प्रवृत्ति-युक्त निवृत्ति और निवृत्ति-युक्त प्रवृत्ति के आदर्श की सृष्टि की। कर्म करो, लेकिन उसमें बँधो मत। कर्म बंधन नहीं है, कर्म से फल की आशा रखना बंधन है। यज्ञार्थ जो कर्म किया जाये, जो निष्काम हो, उससे बंधन नहीं होता। वही सुख और शांति का मूल है।

सोचिए कितना महान सत्य है ! कितना मौलिक आदर्श ! निवृत्ति मानव स्वभाव से मेल नहीं खाती। उसके मार्ग पर चलनेवाले विशिष्ट जन ही होंगे। जन-साधारण के लिए वह मार्ग नहीं है। फिर उनके लिए धर्म का क्या आदर्श रह जाता है। वर्णाश्रम धर्म पर चलना। यहाँ ऊँच-नीच का भेद उत्पन्न हो जाता है। निवृत्ति-मार्ग का पथिक

कर्म के बंधन में फँसे हुए प्राणियों से अपने को यदि ऊँचा नहीं तो पृथक् अवश्य समझता है। कर्म मनुष्य के लिए स्वाभाविक क्रिया है। आँखें हैं तो देखेगा, पॉव हैं तो चलेगा, पेट है तो खायेगा। कर्म के पूर्ण विनाश की तो कल्पना भी नहीं हो सकती। समाधि भी तो कर्म है। मौन रहना भी कर्म है। सोचना भी कर्म है; नित्य कर्म हो या निमित्त कर्म, आप कर्म के फंदे से नहीं निकल सकते। फिर कर्म सदैव बंधन ही क्यों हो। उससे परमार्थ भी तो किया जा सकता है, सेवा भी तो की जा सकती है। तत्त्व यह निकला कि स्वार्थ भाव से कोई कर्म न किया जाये, वरन् जितने कर्म हों, यज्ञार्थ भाव से, निष्काम भाव से ही किये जायें। यहाँ कर्म का आनन्द तो मिलता है, कर्म से उत्पन्न होनेवाला दुःख नहीं मिलता। न कोई भेद है न द्वेष है। कर्म में पुरुषार्थ भी तो है।

लेकिन कर्मयोग के आदर्श पर जमे रहना छोटी बात नही है। जंगल में समाधि लगाकर बैठ जाना उतना कठिन नहीं है जितना कर्त्तव्य की वेदी पर अपना बलिदान करना । अपने कर्मों में हानि या लाभ से उदासीन रहना वीरो का ही काम है। और ऐसे कर्मयोगी संसार में विरले ही होते हैं। ममत्व के पंजे से निकलना सिंह के मुँह से निकलना है। समय-समय पर ज्ञानी पुरुष अवतरित होते रहते हैं और ममत्व के बंधन को, दुःख के मूल को, तोड़ने का उद्योग करते हैं, पर यह बंधन झटके पाकर कुछ और दृढ़ होता जाता है। यहाँ तक कि आज इस संसार में ममत्व का अकंटक राज्य है। भारतीय ममत्व पर कुछ रोक थी, कुछ निग्रह था क्योंकि वह अपने परम्परागत संस्कारों से अपने को मुक्त नही कर सकता था। बुद्ध और अशोक जैसे चरित्र, जो प्रभुता को लात मारकर ज्ञानार्जन के लिए निकल खड़े हों, संसार में मुश्किल ही से मिलेंगे। भारत की संस्कृति धर्म की भित्ति पर खड़ी की गयी थी। हमारे समाज और राज्य की सम्पूर्ण व्यवस्था धर्म पर अवलम्बित थी। लेकिन पाश्चात्य देशो में धर्म को जीवन से पृथक् रखा गया, जिसका फल यह हुआ कि आज संसार में जीवन-संग्राम ने प्रचण्ड रूप धारण कर रखा है। और यह ईश्वरहीन सभ्यता किसी संक्रामक रोग की भाँति फैलती जा रही है। जातियों और राष्ट्रों में अविश्वास है, आपस में संघर्ष। स्वामी और मजूर, अमीर और ग़रीब में भीषण युद्ध हो रहा है। धन और प्रभुता की तृष्णा एक विकराल जंतु की भाँति समस्त सभ्य संसार को निगलती चली जा रही है। उद्धार की जो युक्तियाँ सोची जाती हैं वह फलीभूत नहीं होतीं। हरेक राष्ट्र सशस्त्र दूसरे की गर्दन दबा बैठने की घात में लगा हुआ है। निर्बल जातियाँ उनके पैरों के नीचे पड़ी अंतिम साँसें ले रही हैं। मनुष्य एक मशीन बनकर रह गया है। जीवन में कृत्रिमता बढ़ती जाती है। सम्पदा के पीछे संसार पागल हो रहा है। उसकी प्राप्ति में किसी प्रकार के बंधन नही, बलवान राष्ट्र निर्बल राष्ट्रों का, बलवान व्यक्ति निर्बल व्यक्तियों का गला दबा रहे हैं। संघर्ष की व्यापक ध्वनि सुनायी दे रही है। कहीं शांति नहीं, कहीं सुख नहीं। ईश्वरहीन उद्योग में शांति कहाँ। हम नहीं समझते कि किसी युग में स्वार्थ का इतना प्राबल्य था। विचारवान लोग कह रहे हैं कि यह प्रलय का मार्ग है, वह संघर्ष एक दिन अग्नि की भाँति फैलकर सारे राष्ट्रों को भस्म कर डालेगा।

ऐसे समय में संसार के उद्धार का एक ही उपाय है और वह है कर्मयोग। इसी तत्त्व को सम्मुख रखकर हम ममत्व, स्वार्थ और संघर्ष के पंजे से छूट सकते हैं। स्वार्थ का विलुप्त होना ही प्रेम का प्रसार है, उसी भाँति जैसे अन्धकार का हटना ही प्रकाश है। हिंसा और अप्रेम से दबा हुआ संसार पंगु हो रहा है। हिंसामय जनतंत्र और हिंसामय एकतंत्र में विशेष अन्तर नहीं है। आधिभौतिकवाद के धर्महीन तत्त्वों से संसार का उद्धार न होगा। उसमें अध्यात्मवाद की स्फूर्ति डालनी पड़ेगी। आधिभौतिकवाद योरोप का आविष्कार नहीं। हमारे यहाँ चार्वाक के सिद्धान्त भी उसी पक्ष का प्रतिपादन करते हैं। पर योरोप का ईश्वरहीन सुखवाद ही आज संसार पर आधिपत्य जमाये हुए है। 'अधिकांश' प्राणियों का अधिक से अधिक उपकार सिद्धान्त रूप से निर्दोष है लेकिन जब तक यह सिद्ध न हो जाये कि 'उपकार' से क्या अभिप्राय है तब तक इस मत का भारत समर्थन नहीं कर सकता। जिस तरह 'उपकार' शब्द का व्यवहार किया जा रहा है। उससे तो यही विदित होता है कि 'उपकार' का आशय स्वार्थ के सिवाय और कुछ नही। यह स्वार्थ-बुद्धि वर्तमान जगत को संग्राम का क्षेत्र बनाये हुए है। समाज में जो विषमता फैली हुई है उसका कारण यही स्वार्थोपासना है। जब तक कर्मयोग के तत्त्व व्यवहृत न होंगे, संसार स्वार्थ के पंजे में दबा पड़ा रहेगा। कर्मयोग ही वह तत्त्व है, जो स्वार्थ को मिटाकर परार्थ की ध्वजा फहरायेगा। योरोप में कांट, हीगेल, शॉपेनहार आदि दार्शनिकों ने अध्यात्मवाद के बीज बो दिये हैं। अमेरिका में वेदांत-तत्त्वों का जिस उत्साह से स्वागत किया जा रहा है, भारत के धर्मोपदेशकों और दार्शनिकों का वहाँ जो सम्मान हो रहा है, उससे अनुमान किया जा सकता है कि हवा का रुख़ किधर है। वही लोग जो स्वार्थ के सबसे बड़े उपासक हैं, उससे अब विरक्त-से होते जा रहे हैं। विचारशील समुदाय प्रत्येक राष्ट्र में बाह्य व्यवहारों से पराङ्मुख होता जा रहा है। योरोप ने अपनी परम्परागत संस्कृति के अनुसार स्वार्थ को मिटाने का प्रयत्न किया है और कर रहा है। समष्टिवाद और बोलशेविज़्म उसके वह नये आविष्कार हैं जिनसे वह संसार में युगान्तर कर देना चाहता है। उनके समाज का आदर्श इसके आगे और जा ही न सकता था। किन्तु अध्यात्मवादी भारत इससे संतुष्ट होने वाला नहीं। वह अपने परलोक को ऐहिक स्वार्थ पर बलिदान नहीं कर सकता। यह अध्यात्मवाद से भटककर दूर जा पड़ा था जिसके फलस्वरूप उसे एक हज़ार वर्ष तक गुलामी करनी पड़ी। अबकी वह चेतेगा तो संसार को भी अपने साथ जगा देगा और उस व्यापक भ्रातृभाव की स्थापना करेगा जो ससार के सुख और शान्ति का एकमात्र साधन है। अबकी इस जागृति में ऊँच-नीच, छोटे-बड़े का भेद मिट जायेगा। समस्त संसार में अहिंसा और प्रेम का जयघोष सुनायी देगा और भगवान कृष्ण कर्मयोग के जन्मदाता के रूप में संसार के उद्धारकर्ता होंगे।[1]

**–अमृतराय; 'प्रेमचंद विश्वकोश', खण्ड–2 के अनुसार**

**यह लेख 'कल्याण', अगस्त, 1931 (श्रीकृष्णांक) में छपा है; उर्दू में : अप्रकाशित)**

1. यह लेख मुंशी जी के काग़ज़ों में उन्हीं के हस्ताक्षर में मिल गया। पता नहीं क्यों, छपने के लिए कहीं भेजा नहीं गया, या संभव है कहीं किसी अज्ञात पत्र में छपा हो। कब लिखा गया, कहना मुश्किल है, पर थोड़ा पुराना ज़रूर लगता है। –अमृत राय

# नवीन और प्राचीन

पूर्व और पश्चिम की प्राचीन संस्कृति में विशेष अन्तर न था। हाँ, चूँकि नयी संस्कृति का बड़ा भाग पश्चिम से आया है, इसलिए उसे पश्चिमी की उपाधि मिल गयी है। पश्चिमी संस्कृति हमे बहुत दिनों तक चकाचौंध में डाले रखा। उसकी चटक-मटक देखकर हम ऐसे मतवाले हुए कि जो कुछ सुन्दर और सरल भी हमारे यहाँ था, वह भी हमारी नज़रो से गिर गया। वक्त की पाबन्दी ही लीजिए! हमारे यहाँ पुरानी सभ्यता यह थी कि कोई परिचित या मित्र जिस वक्त चाहे हमारे पास बेरोक-टोक आ सकता था। हम उससे बातें करके खुश होते थे। उस वक्त हमें यह विचार कभी न सताता था, कि इस मनुष्य के आ जाने से हमारा समय नष्ट हो रहा है। एक मित्र की दिलजोई हमारी निगाह मे रुपये से कही ज़्यादा मूल्यवान थी। लेकिन अब हम हरेक चीज को रुपये के काँटों पर तौलते हैं, इसलिए किसी ऐसे आदमी का आना, जिससे हमारा कोई स्वार्थ न सिद्ध होता हो, हमें जहर-सा लगता है। एक आदमी आपको अपना हितैषी समझकर अपना दुख रोने, या केवल विनोद के लिए आपके पास आता है और आप उसके पास एक मिनट बैठना भी भार समझते है ! क्योंकि अब समय का मूल्य रुपये से आँका जाता है। मनुष्यता, सहानुभूति, दिलजोई किसी से प्रयोजन नही है। बस जो कुछ है रुपया है! अब हमारे बड़े आदमियों के द्वार पर भी भीतर और बाहर का लेबल लगा रहता है। जिससे स्वार्थ है, उसके लिए भीतर है। जिससे कोई प्रयोजन नही, उसके लिए बाहर है। और हम इस संस्कृति का बखान करते नही थकते। पश्चिम आदमियत का गला घोटकर स्वार्थ की मशीन बन गया है। वही हमें यह सिखा रहा है।

पूर्वीय सभ्यता अतिथियो के आ जाने से फूल उठती थी, इसे अपना अहोभाग्य समझती थी कि कोई मेहमान आया, वह आधी रात को आये, या पिछली रात को, उसकी ख़ातिरदारी में कोई कमी न होती थी। वह घर मे सबसे अच्छी जगह पाता था, सबसे अच्छा भोजन खाता था और सारा घर उसकी सेवा-सत्कार मे लगा रहता था। अब पश्चिम की सभ्यता ने हमें रोटी-चोर बनना सिखा दिया है। मेहमान आया और हमारे प्राण-पखेरू उड़ गये। कहाँ से कहाँ यह बला सिर पड़ी, अब मना रहे हैं कि वह जल्द से जल्द रफ़ा हो जाये! गृह-स्वामी का मुँह उतरा हुआ है, स्वामिनी की भवें चढ़ी हुई हैं। मालूम होती हैं कोई अमंगल अपनी अँधेरी छाया डाले हुए

है। बाबू साहब अपना कमरा नहीं छोड़ सकते। मेहमान बाहर बरामदे में टिका दिया जाता है। स्वामिनी ज़माने भर की लौंडी नहीं है, कि जो चाहे दनदनाता चला आये और वह सबके लिए भोजन बनाने बैठे। उसे तो अपने घरवालों के लिए भोजन बनाना पहाड़ हो रहा है। तब तक यह जमदूत न जाने कहाँ से फट पड़े। और अंधेर तो देखो, पहले से सूचना भी न दी, नहीं कोई बहाना कर लेते कि बीमार हैं या कहीं बाहर जा रहे हैं। जिस दिन मेहमान विदा होता है, घर में जैसे नया दिन होता है। हम इतने स्वार्थी, इतने संकीर्ण हो गये हैं कि निःस्वार्थ-भाव से कोई काम नहीं कर सकते। अगर अतिथि कोई मुक़दमा लाया हो, या उससे किसी मोटे मरीज़ के फँसने की आशा हो, या उसके ज़रिये कोई बड़ा आर्डर मिलने की सम्भावना हो, तो फिर परिस्थिति बदल जाती है। उस अतिथि की खूब ख़ातिर होती है, मालूम होता है, सारा घर उस पर प्राण दे रहा है। यहाँ भी वही रुपया वही हाय ! हाय ! और जो सज्जन नये रंग में जितने रँगे हैं, उनमें यह संकीर्णता उतनी ही अधिक है। देहातियों में, मजूरों में, वैश्यों में यह प्रवृत्ति अभी उतनी तीव्र नहीं है जितनी शिक्षित और सभ्य समाज में। अपने लिए, जो कुछ हो अपने लिए, यही उनका जीवन-तत्त्व है। हम यह नही कहते कि इस नयी संस्कृति में और उस पुरानी अतिथि-सेवा में सब बुराइयाँ ही बुराइयाँ या खूबियाँ ही खूबियाँ हैं। पुराने आतिथ्य में बहुधा बेफ़िकरे और निकम्मे मेहमान सिर पर सवार हो जाते थे। लेकिन बेफिकरे या निकम्मे आदमियों के सत्कार में भी, तो कुछ सज्जनता थी, कुछ उदारता थी। इस नयी संकीर्णता में तो कोरा स्वार्थ है, कोरी खुदगर्जी।

पश्चिम ने हमे सबसे ज़हरीला जो पाठ पढ़ाया है वह यही खुदगर्ज़ी है। समस्त संसार को स्वार्थ के पैरों तले रौंदकर वह अब स्वार्थ का पिशाच हो गया है। उसमें न हृदय है, न कोमलता है, न दर्द है। बस सिर से पैर तक, भीतर से बाहर तक स्वार्थ भरा हुआ है। हँसना-बोलना, रोना-गाना, एक भी स्वार्थ से खाली नहीं। प्राचीन संस्कृति में चिकित्सक के लिए किसी मरीज़ से फ़ीस लेना हराम था। वैद्य जी या हक़ीम साहब को जिस वक्त किसी मरीज़ का बुलावा मिल जाये, उसी वक़्त घर से चल पड़ना अनिवार्य था, उसमें कोई रियायत न थी। हक़ीम जी अक्सर दवा भी खुद ही देते थे, या कोई नुस्ख़ा लिखते थे, तो उसमें दवा के बहाने फ़ीस वसूल करने की कल्पना तक उनके मन में न आती थी। मरीज़ की सेवा करना उनका धर्म था। इसी को वह अपना गौरव समझते थे, पर आज जो कुछ होता है, वह हम रोज़ ही देखते हैं। हाँ, उस परिवार का एक चिह्न अभी बाक़ी है। कितने ही वैद्य या डॉक्टर घर पर मरीज़ से फीस नहीं लेते। हाँ, दवा में कुछ इसकी गुंजाइश निकाल ली जाती है। यही वह आत्मोन्नति है, जो पश्चिम के इन डेढ़ सौ सालों ने हमें दी है। वकील पुराने ज़माने में भी होते थे, अध्यापकों से भी प्राचीन युग ख़ाली न था पर वकील सरकार से वेतन पाता था और अध्यापक भिक्षा माँगकर विद्या-दान देता था। मनुष्य स्वार्थ का पुतला होकर रह गया है। अगर उसमें प्रतिभा है, तो संसार का इससे कोई उपकार नहीं हो सकता। वह जायदाद पैदा करेगा, पहाड़ों पर

जायेगा, हवा में उड़ेगा, शराबें उड़ायेगा। मुफ़्त मे क्यों किसी की सेवा करे ? उसके पश्चिमी गुरु ने उसे यह नया पाठ पढ़ाया है। अब तो हमारे महात्मा लोग बिना पैसे के आशीर्वाद भी नहीं दे सकते। पहले बुद्धि या सिद्धि की सफलता सेवा और उपकार में भी, अब स्वार्थ-सिद्धि में। मरीज़ के होठों पर प्राण लगे हों, डॉक्टर साहब बिना फ़ीस लिये नहीं जा सकते। यह तो दूनी-चौगुनी फ़ीस वसूल करने का मौक़ा है। ऐसे शिकार क्या रोज़ फँसते हैं! जब सभी स्वार्थ के उपासक हैं, कुएँ मे भंग पड गयी है, तो हमारे अध्यापक जी ने क्या अपराध किया है। वह भी योरोप जायेंगे, वहाँ से लौटकर लम्बा वेतन लेंगे। 'कैरियर' बनाना ही तो जीवन का उद्देश्य है! वाह रे पश्चिम! तेरी लीला ईश्वर की लीला से भी विचित्र है! क्या वे दिन फिर कभी आयेंगे, जब हमारी पुरानी संस्कृति का अभ्युदय होगा! उस सस्कृति का जिसमें ग़रीबी कलंक न थी। क्या आशा है।

(हिन्दी में : 'हंस', नवम्बर, 1931)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

# हिन्दू-मुस्लिम एकता

दिलों में गुबार भरा हुआ है, फिर मैल कैसे हो। मैली चीज़ पर कोई रंग नहीं चढ़ सकता, यहाँ तक कि जब तक दीवाल साफ़ न हो, उस पर सीमेंट का पलास्तर भी नहीं ठहरता। हम ग़लत इतिहास पढ़-पढ़कर एक-दूसरे के प्रति तरह-तरह की ग़लतफ़हमियाँ दिल में भरे हुए हैं, और उन्हें किसी तरह दिल से नहीं निकालना चाहते, मानो उन्हीं पर हमारे जीवन का आधार हो। मुसलमानों को अगर यह शिकायत है कि हिन्दू हमसे परहेज़ करते हैं, हमें अछूत समझते हैं, हमारे हाथ का पानी तक नहीं पीना चाहते, तो हिन्दुओं को यह शिकायत है कि मुसलमानों ने हमारे मन्दिर तोड़े, हमारे तीर्थ-स्थानों को लूटा, हमारे राजाओं की लड़कियाँ अपने महल में डालीं, और जाने क्या-क्या उपद्रव किये। हिन्दू-मुसलमानों के आचार और धर्म की हँसी उड़ाते हैं, मुसलमान हिन्दुओं के आचार और धर्म की। विजयी जाति पराजितों पर जो सबसे कठोर आघात करती है, वह है, उनके इतिहास को विषैला बना देना। प्राचीन, हमारे भविष्य का पथ-प्रदर्शक हुआ करता है। प्राचीन को दूषित करके, उसमें द्वेष और भेद और कीना भरकर, भविष्य को भुलाया जा सकता है। वही भारत में हो रहा है। यह बात हमारे अन्दर ठूँस दी गयी है, कि हिन्दू और मुसलमान हमेशा से दो विरोधी दलो में विभाजित रहे हैं, हालाँकि ऐसा कहना सत्य का गला घोंटना है। यह बिलकुल ग़लत है कि इसलाम तलवार के बल से फैला। तलवार के बल से कोई धर्म नहीं फैलता, और कुछ दिनों के लिए फैल भी जाये, तो चिरजीवी नहीं हो सकता। भारत में इसलाम के फैलने का कारण, ऊँची जातिवाले, हिन्दुओ का नीची जातियों पर अत्याचार था। बौद्धों ने ऊँच नीच का भेद मिटाकर नीचों के उद्धार का प्रयास किया, और इसमें उन्हें अच्छी सफलता मिली, लेकिन जब हिन्दू धर्म ने फिर ज़ोर पकड़ा, तो नीची जातियों पर फिर वही पुराना अत्याचार शुरू हुआ, बल्कि और ज़ोरो के साथ। ऊँचों ने नीचों से उनके विद्रोह का बदला लेने की ठानी। नीचों ने बौद्ध-काल में अपना आत्म-सम्मान पा लिया था। वह उच्चवर्गीय हिन्दुओं से बराबरी का दावा करने लगे थे। उस बराबरी का मज़ा चखने के बाद, अब उन्हें अपने को नीच समझना दुस्सह हो गया। यह खींच-तान हो ही रही थी कि इसलाम ने नये सिद्धान्तों के साथ पदार्पण किया। वहाँ ऊँच-नीच का भेद न था। छोटे-बड़े, ऊँच-नीच की क़ैद न थी। इसलाम की दीक्षा लेते ही मनुष्य की सारी अशुद्धियाँ सारी

अयोग्यताएँ, मानों धुल जाती थीं। वह मसजिद में इमाम के पीछे खड़ा होकर नमाज़ पढ़ सकता था। बड़े से बड़े सैयद-ज़ादे के साथ एक दस्तरख़ान पर बैठकर भोजन कर सकता था। यहाँ तक कि उच्चवर्गीय हिन्दुओं की दृष्टि में भी उसका सम्मान बढ़ जाता था। हिन्दू अछूत से हाथ नहीं मिला सकता, पर मुसलमानों के साथ मिलने-जुलने में उसे कोई बाधा नहीं होती। वहाँ कोई नहीं पूछता कि अमुक पुरुष कैसा, किस जाति का मुसलमान है। वहाँ तो सभी मुसलमान हैं। इसलिए नीचों ने इस नये धर्म का बड़े हर्ष से स्वागत किया, और गाँव के गाँव मुसलमान हो गये। जहाँ वर्गीय हिन्दुओं का अत्याचार जितना ही ज़्यादा था, वहाँ यह विरोधाग्नि भी उतनी ही प्रचण्ड थी, और वहीं इसलाम की तबलीग़ भी खूब हुई। कश्मीर, आसाम, पूर्वी बंगाल आदि इसके उदाहरण हैं। आज भी नीची जातियों में ग़ाज़ी मियाँ और ताज़ियों की पूजा बड़ी श्रद्धा के साथ की जाती है। उनकी दृष्टि में इसलाम विजयी शत्रु नहीं, उद्धारक था। यह है इसलाम के फैलने का इतिहास, और आज भी वर्गीय हिन्दू अपने पुराने संस्कारों को नहीं बदल सके हैं। आज भी छूत-छात और भेद-भाव को मानते आते हैं। आज भी मन्दिरों में, कुओं पर, संस्थाओं में, बड़ी रोक-टोक है। महात्मा गांधी ने अपने जीवन में सबसे बड़ा जो काम किया है, वह इस भेद-भाव पर कुठाराघात है। वर्गीय हिन्दुओं में जो एक सूक्ष्म-सी ऊपरी जागृति नज़र आती है, इसका श्रेय महात्मा जी को है।

तो इसलाम तलवार के बल से नहीं, बल्कि अपने धर्म-तत्त्वों की व्यापकता के बल से फैला। इसलिए फैला कि उसके यहाँ मनुष्यमात्र के अधिकार समान हैं। अब रही संस्कृति। हमें तो हिन्दू और मुस्लिम संस्कृति में कोई ऐसा मौलिक भेद नहीं नज़र आता। अगर मुसलमान पाज़ामा पहनता है, तो पंजाब और सीमा प्रान्त के सारे हिन्दू स्त्री-पुरुष पाज़ामा पहनते हैं। अचकन में भी मुसलमानी नहीं रही। रहा चौका-चूल्हा। पंजाब में चौके-चूल्हे का झगड़ा, हिन्दुओं में भी नहीं है, और शिक्षित समाज तो कहीं भी चौके-चूल्हे का कायल नहीं। मध्यप्रान्त के मुसलमान भी हिन्दुओं की ही भाँति चौके-चूल्हे की नीति का व्यवहार करते हैं। हिन्दू-मुस्लिम भेद के लिए, यहाँ भी कोई टिकाव नहीं मिलता। हमारे देवता अलग हैं, उनके देवता अलग। पुराणों में देवता को चाहे कुछ कहा जाये, हम तो प्रतिमा को ही देवता मानते हैं। शिव और राम, और कृष्ण और विष्णु जैसे हमारे देवता हैं, वैसे ही मुहम्मद, अली और हुसैन आदि मुसलमानों के देवता या पूज्य पुरुष हैं। हमारे देवता जैसे त्याग, आत्मज्ञान, वीरता और संयम के लिए आदरणीय हैं, उसी भाँति मुस्लिम देवता भी हैं। अगर हम श्री रामचन्द्र को स्मरणीय समझ सकते हैं, तो कोई कारण नहीं, कि हुसैन को उतना ही आदरणीय न समझें। हम मन्दिरों में पूजा करने जाते हैं, मुसलमान मसजिदों में, ईसाई गिरिजाघरों में। मगर कोई जैनी या आर्य-समाजी मन्दिर में पूजा करने नहीं जाता। क्या इसलिए हम जैनियों या आर्य-समाजियों को अपने से पृथक समझते हैं ? सिख भी हमारे मन्दिरों में नहीं जाते। उनके गुरुद्वारे अलग हैं, पर इसलिए हम सिक्खों से लड़ने नहीं जाते। यों तो हिन्दू-हिन्दू में, जाति-जाति

में, वर्ग-वर्ग में भेद है और उन भेदों पर हम लड़ने लग जायें, तो जीवन नरक-तुल्य हो जाये। तो जब हम इन भेदों को भूल जाते हैं, तो मसजिद में नमाज़ पढ़ना क्यों आपत्ति की बात समझी जाये। महात्मा गांधी तो गिरजा में भी प्रार्थना कर लेते हैं। यहाँ भी हमें हिन्दू-मुस्लिम भेद के लिए कोई आधार नहीं मिलता। तो क्या वह गऊ हत्या में है ? या शिखा में ? या जनेऊ में ? जनेऊ तो आज कम-से-कम अस्सी फ़ीसदी हिन्दू नहीं पहनते, और शिखा भी अब उतनी व्यापक वस्तु नहीं है। हम किसी हिन्दू को इसलिए अहिन्दू नहीं कह सकते, कि वह शिखाधारी नहीं है। बंगाल में शिखा का प्रचार नहीं। रही गऊ-हत्या। यह तो मालूम ही है कि अरब में गायें नहीं होतीं। वहाँ तो ऊँट और घोड़े ही पाये जाते हैं। भारत खेती का देश है, और यहाँ गाय को जितना महत्त्व दिया जाये उतना थोड़ा है। लेकिन आज क़ौल-क़सम लिया जाये तो शायद ऐसे बहुत कम राजे-महराजे या विदेश में शिक्षा प्राप्त करनेवाले हिन्दू निकलेंगे जो गौमांस न खा चुके हों। और उनमें से कितने ही आज हमारे नेता हैं, और हम उनके नामों पर जयघोष करते हैं। अछूत जातियाँ भी गौमांस खाती हैं, और आज हम उनके उत्थान के लिए प्रयत्न कर रहे हैं। हमने उनके मन्दिरों में प्रवेश के निमित्त कोई शर्त नहीं लगायी और न लगानी चाहिए। हमें अख़्तियार है, हम गऊ की पूजा करें, लेकिन हमं यह अख़्तियार नहीं है, कि हम दूसरों को गऊ-पूजा के लिए बाध्य कर सकें। हम ज़्यादा से ज़्यादा यही कर सकते हैं, कि गौमांस-भक्षियों की न्यायबुद्धि को स्पर्श करें। फिर मुसलमानों में अधिकतर गौमांस वही लोग खाते हैं, जो ग़रीब हैं, और ग़रीब अधिकतर वही लोग हैं, जो किसी ज़माने में हिन्दुओं से तंग आकर मुसलमान हो गये थे। वे हिन्दू-समाज से जले हुए थे और उसे जलाना और चिढ़ाना चाहते थे। वही प्रवृत्ति उनमें अब तक चली आती है। जो मुसलमान हिन्दुओं के पड़ोस में देहातों में रहते हैं, वे प्रायः गौमांस से उतनी ही घृणा करते हैं जितनी साधारण हिन्दू। इसलिए यदि हम चाहते हैं कि मुसलमान भी गौभक्त हों, तो उसका उपाय यही है कि हमारे और उनके बीच में घनिष्ठता हो, परस्पर ऐक्य हो। तभी वे हमारे धार्मिक मनोभावों का आदर करेंगे। बहरहाल इस जाति-द्वेष का कारण गौहत्या नहीं है। और उर्दू-हिन्दी का झगड़ा तो थोड़े-से शिक्षितों तक ही महदूद है। अन्य प्रान्तों के मुसलमान उर्दू के भक्त नहीं और न हिन्दी के विरोधी हैं। वे जिस प्रान्त में रहते हैं, उसी की भाषा का व्यवहार करते हैं। सारांश यह कि हिन्दू-मुस्लिम वैमनस्य का कोई यथार्थ कारण नहीं नज़र आता। फिर भी वैमनस्य है और इससे इनकार नहीं किया जा सकता। यहाँ तक कि हममें बहुत कम ऐसे महानुभाव हैं, जो इस वैमनस्य के ऊपर उठ सकें। खेद तो यह है, कि हमारे राष्ट्रीय नेता भी इस प्रवृत्ति से ख़ाली नहीं हैं। और यही कारण है कि हम एकता-एकता चिल्लाने पर भी, उस एकता से उतने ही दूर हैं। ज़रूरत यह है कि जैसा हम पहले कह चुके हैं, कि हम ग़लत इतिहास को दिल से निकाल डालें और देश-काल को भली भाँति विचार करके अपनी धारणाएँ स्थिर करें। तब हम देखेंगे, कि जिन्हें हम अपना शत्रु समझते थे, उन्होंने वास्तव में दलितों का उद्धार किया

है। हमारे जात-पाँत के कठोर बन्धनों को सरल किया है, और हमारी सभ्यता के विकास में सहायक हुए हैं। यह कोई छोटी और महत्त्वहीन बात नहीं है। कि 1857 के विद्रोह में हिन्दू-मुसलमान दोनों ही ने जिसे अपना नेता वनाया, वह दिल्ली का शक्तिहीन बादशाह था। हिन्दू-मुसलमान नृपतियों में पहले भी लड़ाइयाँ हुई हैं, पर वह लड़ाइयाँ धार्मिक द्वेष के कारण नहीं, स्पर्धा के कारण थीं, उसी तरह जैसे हिन्दू राजे आपस में लड़ा करते हैं। उन हिन्दू-मुस्लिम लड़ाइयों में हिन्दू सिपाही मुसलमानों की ओर होते थे, और मुसलमान सिपाही हिन्दुओं की ओर।

प्रोफ़ेसर मुहम्मद हबीब ऑक्सन ने अपने 'मध्यमाल में हिन्दू-मुस्लिम सम्बन्ध' नाम से इस विषय पर एक विद्वतापूर्ण लेख लिखा है, जिसका एक अंश हम नक़ल करते हैं–

'कहा जाता है कि हिन्दुओं को घोड़े पर सवार होने, तीर चलाने और जुलूस निकालने तथा स्नान और पूजा-पाठ का निषेध था, पर यह किम्वदन्तियाँ मौलिक प्रमाणों के ग़लत मुताला (अध्ययन) से पैदा हुई हैं। उस ज़माने का हिन्दू मज़हब संगठित और शक्तिशाली था। उसके साथ मुसलमान बादशाह इसलिए रवादारी बरतते थे, कि इसके सिवा दूसरी राह न थी। ···उनके लिए साम्प्रदायिक संघर्ष का फल तबाही के सिवा और कुछ न होता। यह विचित्र बात है कि मध्यकालीन इतिहास के राजनैतिक या ऐतिहासिक साहित्य में हिन्दू-मुस्लिम द्वन्द्व का कोई छोटे से छोटा प्रमाण नहीं मिलता। लेकिन इसका कारण यह नहीं है कि हिन्दू इसके लिए तैयार न थे। नहीं ! वह तो अपनी रणप्रियता के लिए बदनाम थे। लेकिन उस काल की किसी लड़ाई में भी हम सेनाओं को साम्प्रदायिक आधार पर लड़ते नहीं पाते। अफ़ग़ानी सिपाहियों का एक दस्ता तराइन की लड़ाई में राय पिथौरा के नीचे लड़ा था। मुसलमानों की एक पैदल सेना ने पानीपत की लड़ाई में मराठों की मदद की थी। असली हिन्दू-मुस्लिम लड़ाई तो वास्तव में कभी हुई ही नहीं।'

**(हिन्दी में : 'हंस', नवम्बर, 1931)**
**(उर्दू में : अप्रकाशित)**

# स्वामी श्रद्धानन्द और भारतीय शिक्षा प्रणाली

यों तो स्वामी जी प्राचीन आर्य आदर्शों के पूर्ण रूप से प्रवर्तक थे, पर मेरे विचार में राष्ट्रीय शिक्षा के पुनरुत्थान में उन्होंने जो काम किया है उसकी कोई नज़ीर नहीं मिलती। ऐसे युग में जब अन्य बाज़ारी चीज़ों की तरफ़ विद्या बिकती है, यह स्वामी जी ही का दिमाग़ था जिसने प्राचीन गुरुकुल प्रथा में भारत के उद्धार का तत्त्व समझा। लड़का जैसी शिक्षा पाता है, वैसा ही मनुष्य बनता है। हमारे विद्यालय ही राष्ट्र; की संस्कृति के सबसे बड़े रक्षक हैं। विद्यालय पूर्ण स्वतन्त्र होना चाहिए, चाहे स्वराज्य हो या परराज्य। राज्य से किसी प्रकार की सहायता लेना मानो शिक्षा का गला घोंटना है। और जब शिक्षा के पैरों में बेड़ियाँ पड़ गयीं तो उस शिक्षा की गोद में पले हुए छात्र भी गुलाम मनोवृत्ति के मनुष्य हों तो कोई आश्चर्य नहीं। राज्य-परिवर्तन होते रहते हैं, राष्ट के आदर्शों में कोई परिवर्तन नहीं होता। अगर उसके आदर्श बदल जायें तो उसकी परम्परा नष्ट हो जाये और वह राष्ट्र अपने व्यक्तित्व को खो बैठे। बौद्धकाल तक गुरुकुल प्रथा जीवित रही। मुसलिम युग में वह प्रथा नष्ट हो गयी और उसके नष्ट होते ही राष्ट्र नौका का लंगर उखड़ गया। जीवन के किसी विभाग पर नियंत्रण न रह सका। वर्ण और आश्रम, जो आर्य संस्कृति के स्तम्भ थे, अपना असली रूप खोकर जात-पाँति के रूप में आ गये और गेरुए वस्त्रधारी, अकर्मण्य, पेट के बन्दों ने संन्यास और वानप्रस्थ का स्थान छीन लिया। अंग्रेज़ी राज्य में नये-नये विद्यालय खुले मगर उनका आदर्श और उद्देश्य कुछ और था। वह दफ्तरी शासन का एक विभाग मात्र था जिसका उद्देश्य सत्य की खोज और संस्कृति का विकास नहीं, दफ्तरों के लिए कर्मचारियों का निर्माण था। वहा की पुस्तकों पर, शिक्षाविधि पर, अंग्रेज़ी राज की छाप थी। छात्रों के आत्मसम्मान को कुचला जाता था। कोई दुकानदारी थी जहाँ पग-पग पर छात्रों से कुछ वसूल करने की फ़िक्र रहती है। जुर्मानों का भव गर्म है। हाज़िर न हो सको तो जुर्माना दो, देर में आओ तो जुर्माना, शरारत करो तो जुर्माना, सबक याद न हो तो जुर्माना; दर्जनों तरह की फीस—पढ़ाई की फीस, पुस्तकालय की फीस, साइंस की फीस, इम्तहान की फीस, रोशनाई की फीस। ऐसी संस्थाओं के छात्रों से यह आशा करना कि वह राष्ट्र की कोई सेवा करें दुराशामात्र है। उनकी तो आत्मा कुचली जा चुकी है।

भारत के प्राचीन आदर्श की इस पश्चिमी आदर्श से जरा तुलना कीजिए। यहाँ हमारे वाइस-चांसलर साहब साढ़े तीन हजार रुपया महीना वेतन पाते हैं। कितना

शान-दार आपका बँगला है, कितनी अच्छी-अच्छी मोटरें हैं, कितने स्टाइल में रहते हैं ! प्रिन्सिपल साहब का वेतन भी लगभग दो हज़ार है। उतना शानदार बँगला तो आपका नहीं है, पर आप सिगार ज़्यादा कीमती पाते हैं। लेडियों में आपकी ज़्यादा पहुँच है। घुड़दौड़ के शौकीन हैं ही। प्रोफ़ेसर, रीडर, लेक्चरर, डीन, ट्यूटर, डिमांस्ट्रेटर, ग़रज़ ऊपर से नीचे तक वही शान, वही नमूना, वही ठाट। इस वातावरण में चरित्र का ज़िक्र ही क्या। किसी पुराने संन्यासी को लाकर बिठायें तो वह भी विलायती फ़ैशन और पैसे का गुलाम हो जाये, कोमल-हृदय युवकों का पूछना ही क्या। जीवन के वह तकल्लुफ़ और स्पर्द्धा और मिथ्या भोग के दृश्य देख-देखकर युवक भी वही रंग पकड़ता है। सिगार और लेवेंडर, बहुसंख्यक सूट और खुदा जाने क्या-क्या बलाएँ उसके पीछे पड़ जाती हैं, नहीं, बल्कि उसके सिर पर सवार हो जाती हैं। उन व्यसनों को पूरा करने के लिए वह झूठ, छल बहानेबाज़ी, सभी कुछ करता है, यहाँ तक कि आत्म-सम्मान तक खो बैठता है। वह संकटों का ज़रा भी मुक़ाबला नहीं कर सकता। उसे किसी न किसी के आश्रय की ज़रूरत है। अपने बल पर तो खड़ा ही नहीं रह सकता। जो एक वक़्त चाय न मिलने से बदहवास हो जाये, एक वक्त सिग़ार न मिले तो पागल हो जाये, वह जीवन-संग्राम का क्या मुक़ाबला कर सकता है। इस परिस्थिति में भी कभी-कभी रत्न निकल आते हैं। लेकिन वह अपवाद हैं।

प्राचीन प्रथा की तरफ आँखें उठाइए। कुलपति है, वह ज्ञान की मूर्ति, विद्या का भण्डार, ज़मीन का सर्द-गर्म चखे हुए और संसार के प्रलोभनों से ऊँचा उठा हुआ। अध्यापक भी उसी साँचे में ढले हुए, कहीं आडम्बर नहीं, कही मिथ्याभिमान नहीं। वहाँ शान इसमें नहीं कि कौन कितना व्यसनी है, किसके पास कितने अच्छे कुत्ते हैं, या कौन सिनेमा ज़्यादा देखता है, बल्कि इस बात में कि किसमें ज़्यादा त्याग है, किसमें ज़्यादा भक्ति या विद्वत्ता है, कौन ज़्यादा स्वावलम्बी है, किसमें सेवा और सहायता का भाव अधिक है। दोनों आदर्शों में कितना अन्तर है।

स्वामी श्रद्धानन्द जी ने इसी भारतीय आदर्श को ज़िन्दा कर दिखाया। समय उनके अनुकूल न था, विरोधियों का पूछना ही क्या, चारों तरफ़ बाधाएँ ही बाधाएँ। पर जितने आदर्शवादी थे, उतने ही हिम्मत के धनी थे। किसी बात की परवाह न करते हुए गुरुकुलों की स्थापना कर दी। यद्यपि ज़माने ने गुरुकुल पर भी अपना कुछ-न-कुछ असर जमाया। गुरुकुल से निकले स्नातकों को जिस दुनिया में आना पड़ा वह एक और ही दुनिया थी और उसमें सम्मानपूर्वक रहने के लिए उन्हें अपने जीवन में कुछ न कुछ रद्दोबदल करनी पड़ी और वह आदर्श, सजीव और सुन्दर, अपने प्राचीन गौरव से तेजस्वी, बनावट और मिथ्या को हिकारत नहीं दया की आँखों से देखता हुआ प्रतिकूल परिस्थितियों से कुछ चिंतित खड़ा है—अच्छे दिनों के इन्तज़ार में।

**(हिन्दी में : 'शुद्धि समाचार', श्रद्धानन्द-बलिदान अंक, जनवरी-फरवरी 1932)**

**(उर्दू में : अप्रकाशित)**

# दमन की सीमा

कांग्रेस स्वराज्य माँगती है। सरकार स्वराज्य देने को तैयार है। तो फिर यह दमन क्यों ? यह सत्याग्रह क्यों ? या तो कांग्रेस स्वराज्य नहीं, कुछ और माँगती है, या सरकार स्वराज्य नहीं कुछ और देना चाहती है। आइए इस प्रश्न को देखें।

कांग्रेस के स्वराज्य माँगने का क्या उद्देश्य है ? क्या केवल अधिकार, या ओहदे ? हन जोर देकर कह सकते हैं, कि कांग्रेस अधिकार या ओहदे नहीं चाहती, वह शासन की विभूतियों में हिस्सा बँटाने की इच्छुक नहीं है। वह केवल देश को सुखी देखना चाहती है। देश में आधे आदमी बेकार पड़े हुए हैं, सौ में नब्बे आदमियों को पेट भर भोजन नहीं मिलता, सौ में नब्बे आदमी लिख-पढ़ नहीं सकते और इसलिए वे जो थोड़ा-बहुत कमाते भी हैं, उसे निश्चिन्त होकर खा नहीं सकते। कहीं साहूकार उनके मुँह का कौर छीन लेता है, कहीं पुलिस। कांग्रेस को अगर विश्वास हो जाये, कि देश के लिए जो व्यवस्था गढ़ी जा रही है, उससे यह उद्देश्य पूरा हो जायेगा, तो वह आज ही सरकार के साथ सहयोग करने लगे; पर उसे यह विश्वास कैसे हो ?

कांग्रेस यही आश्वासन चाहती है। सरकार मौखिक आश्वासन तो देती है; पर जब उस पर अमल करने का समय आता है, तब तरह-तरह की रुकावटें पैदा की जाने लगती हैं, जिससे कांग्रेस को सरकार के इरादों पर सन्देह होने लगता है। कांग्रेस की यह कमज़ोरी कहो या ताक़त, कि वह राजनीति की उलझनों से घबड़ाती है। वह अफ़सर में अफसरी का भाव नहीं, सेवा का भाव देखना चाहती है। हम यह भी माने लेते हैं, कि उसे धैर्य नहीं, वह ज़ल्द से ज़ल्द देश का उद्धार करना चाहती है, चाहे इस जल्दबाज़ी से उन लोगों के स्वार्थ को हानि ही क्यों न हो, जो वर्तमान परिस्थिति से लाभ उठा रहे हैं। इसका कारण यह कदापि नहीं है, कि कांग्रेस वर्तमान स्वार्थों को कुचलकर खुद अधिकार का भोग करना चाहती है; बल्कि राष्ट्र की दशा वास्तव में इतनी शोचनीय हो गयी है, कि उसके उद्धार में एक दिन का विलम्ब एक-एक युग के समान है।

प्रजा भूखों मर रही है, हमारे विधाताओं को अपने हलवे-माँड़े में रत्ती-भर की कमी भी स्वीकार नहीं। सब खर्च ज्यों-का-त्यों चल रहा है। प्रजा के पास लगान देने को कुछ न हो; मगर सरकार अपना लगान वसूल करके ही छोड़ेगी, चाहे किसान

बिक जाये, तबाह हो जाये, चाहे उसकी ज़मीन बेदख़ल हो जाये, उसके बरतन-भाँड़े, बैल-बधिये, अनाज-भूसा सब का सब बिक जाये। आत्म रक्षा प्रकृति का नियम है। किसान भी प्रकृति का ही एक अंश है। वह भी चाहता है कि पहले अपने खाने भर को सुरक्षित रख ले, तब चाहे लगान दे, या साहूकार का ऋण चुकावे ; मगर विधाता अपना कर किसी तरह नहीं छोड़ सकते। उनके ख़याल में सरकार प्रजा के लिए नहीं; बल्कि प्रजा सरकार के लिए है। सरकार का शासन रहेगा, और इसी शान से रहेगा, प्रजा से उसे कोई मतलब नहीं। ख़र्च में कोई कमी नहीं हो सकती, या हो भी सकती है, तो बराय नाम। प्रजा पर कर बढ़ाकर शासन का खर्च वसूल कर लिया जायेगा। प्रजा के रहने को झोंपड़े मयस्सर नहीं, सरकार को नयी दिल्ली बनवाने की धुन है; प्रजा को रोटियों का ठिकाना नहीं, अधिकारियों को दस-दस और पाँच-पाँच हज़ार वेतन अवश्य मिलना चाहिए। कमी पूरी करने के लिए बीस मार्ग हैं—रेल और डाक का महसूल बढ़ाया जा सकता है, इनकम टैक्स बढ़ाया जा सकता है, माल पर महसूल बढ़ाया जा सकता है। ख़र्च बदस्तूर रहेगा, उसमें कमी नहीं हो सकती। इस सरकारी नीति से कांग्रेस का आश्वासन नहीं हो सकता और न होना चाहिए। सरकार यों तो जनता के हित-साधन का राग अलापते नहीं थकती; लेकिन जब उसको परिचय देने का समय आता है, तो बग़लें झाँकने लगती है। गोलमेज़ सभा में भी विधाताओं को इसकी फ़िक्र न थी, कि प्रजा की दशा क्योंकर सुधारी जाये; बल्कि यह फ़िक्र थी, कि कांग्रेस की शक्ति क्योंकर तोड़ी जाये। कांग्रेस के प्रोग्राम ने प्रजा को केन्द्रित कर दिया था। कांग्रेस ने शायद पहली बार प्रजा-हित को अपना मुख्य उद्देश्य बनाया था। जो लोग वर्तमान अनीति से फ़ायदा उठा रहे हैं, उन्होंने कांग्रेस की शक्ति तोड़ने में राजनीति का पूरा ज़ोर लगा दिया और अल्प संख्यक भाइयों का एक संघ बना डाला, जो बहुमत को अल्पमत कर देता है। बहुत के विरुद्ध अल्पमतवालों को कुछ न कुछ असंतोष रहना स्वाभाविक है। इस भावना को खूब उत्तेजित किया गया और संघ का निर्माण हुआ। अगर वह संघ-विधान सफल हो जाता है—और लक्षण कह रहे हैं कि वह अवश्य सफल होगा—तो बहुमत की शक्ति टूटी रखी है और बहुमत के प्रतिनिधित्व का दावा करनेवाली कांग्रेस चाहे निःशक्त न हो जाये पर उसके प्रभाव और विस्तार में कमी अवश्य आ जायेगी।

और यह चालें क्यों चली जा रही थीं ? केवल इसलिए कि प्रजा की वकालत करने वाली संस्था कांग्रेस को अपंग कर दिया जाये। गोरों की सारी कोशिश कांग्रेस के विरुद्ध दलबंदी में लगती रही। मुसलमान भाइयों को, अछूत भाइयों को, दलित भाइयों को, सिक्ख भाइयों को, ईसाई भाइयों को इस तरह संगठित करने की आयोजना की जाती रही, कि ऊँची जातिवाले हिन्दू अलग हो जायें और अल्पमत में हो जायें। न-जाने किस तर्क से यह सोच लिया गया है, कि कांग्रेस हिन्दुओं की संस्था और हिन्दुओं ही के हितों की रक्षा करती है। हालाँकि कांग्रेस में अछूत भी हैं, सछूत भी हैं, ईसाई भी हैं, सिख भी हैं, मुसलमान भी हैं। यही वह संस्था है, जो प्रत्येक विषय पर राष्ट्रीय-दृष्टि से विचार करती है और जाति-द्वेष से अपने

को बचाती रहती है।

इस उद्देश्य को पूरा करने के लिए पृथक् निर्वाचन का विधान सोच निकाला गया। पृथकता ने हिन्दू-मुसलमानों में कितना वैमनस्य पैदा कर दिया है, यह उन सज्जनों को प्रोत्साहित करने के लिए काफ़ी था। एक तरह से यह निश्चय कर लिया गया कि विच्छेद-नीति को बरता जाये। मुसलमान भाइयों को नौकरियों का प्रलोभन दिया गया। अछूत भाइयों को हिन्दुओं से अन्याय की शिकायत है ही और बज़ा शिकायत है। उन्हें पृथक करते क्या देर लगती थी। वहाँ डॉक्टर अम्बेडकर थे ही। वह बड़ी खुशी से इस गुट में आ गये। यह किसी ने सोचने की ज़हमत न उठायी, कि कांग्रेस ने जिस नीति की घोषणा की है, उससे राष्ट्र के किसी अंग को वास्तव में हानि पहुँचती है, या नहीं ? कांग्रेस अगर शासन का ख़र्च कम करने को कहती है, तो इसमें किसी जाति विशेष का हित है। कांग्रेस अगर किसानों का लगान कम करने को कहती है, स्वदेशी का प्रचार करती है, खद्दर का प्रचार करती है, नमक का क़ानून उठवाना चाहती है, नसीली चीज़ों का व्यवसाय बन्द कराना चाहती है; तो इसमें राष्ट्र के किस अंग की हानि है ? इस प्रश्न पर विचार करने की ज़रूरत न समझी गयी। वहाँ तो कांग्रेस की शक्ति को तोड़ना ही ध्येय था, जिससे राष्ट्र में एकता न होने पाये और भेद-नीति द्वारा हमेशा देश पर विदेशियों का प्रभुत्व बना रहे और इस नीति की सफलता के लिए आवश्यक था, कि कांग्रेस को गैरक़ानूनी बना दिया जाये और उसके नेताओं और मददगारों को जेल भेज दिया जाये। इस तरह मैदान साफ़ करके भेद-नीति का बेखटके प्रचार किया जाय। कांग्रेस पर मनमाने आक्षेप लगाये जायें और उसे राष्ट्र.की आँखों में हेय सिद्ध किया जाये और अगर कोई इन आक्षेपों का जवाब दे, तो उस पर तरह-तरह के क़ानून लगा दिये जायें। इस तरह साल-छः महीने के प्रोपेगेण्डा में कांग्रेस का ज़ोर कम हो जायेगा और फिर भेद-पीड़ित राष्ट्र पर मन-माने ढंग से शासन किया जायेगा! काँग्रेस तो राष्ट्र के हित-चिंतन में लगी हुई थी और वहाँ इस बात पर बड़ों-बड़ों की अक्ल ख़र्च हो रही थी कि किस तरकीब से इस बढ़ते हुए राष्ट्र को कुचला जाये। मि. बेंथाल की रिपोर्ट और सर ह्यूबर्ट कार के पत्र ने इस भेद-नीति का भण्डा फोड़ दिया है और उसे नग्नरूप में संसार के सामने खड़ा कर दिया है। फ्रेंचाइज़ कमेटी जो कुछ करेगी, वह हम जानते हैं। उसे जो कुछ करना था, वह इंग्लैंड में पहले ही तय किया जा चुका है। इस तरह जो शासन विधान तैयार होगा, उसमें न शक्ति होगी, न एकता होगी, न संगठन होगा और राष्ट्र की दशा पहले से भी खराब हो जायेगी। मि० बेंथाल की रिपोर्ट में 'स्वराज्य' या सुधार का उद्देश्य भी यही दिखाया गया है; अर्थात्—शासन में और शक्ति का संचार करना। तो यह निष्कर्ष निकला, राष्ट्र जिस स्वराज्य का अर्थ प्रजाधिकारियों की वृद्धि समझता है, शासन पक्षवाले उसी स्वराज्य को अर्थ शासनाधिकार वृद्धि बताते हैं। जब दोनों पक्षों में इतना मौलिक मतभेद है, तब इस आशा को कहीं सहारा नहीं मिलता, कि राष्ट्र की दशा निकट भविष्य

में कुछ सुधरेगी। व्यवस्था कुछ बदल दी जायेगी; पर उससे राष्ट्र का वह हित न होगा, जिसे हम हित समझते हैं; बल्कि उसका उद्देश्य शासन की बेड़ियों का और मजबूत और राजसत्ता को और बलवान करना होगा। इंग्लैंड इसी तरह; बल्कि इससे भी ज़्यादा निश्चिन्तता के साथ भारत का खून चूसता चला जायेगा। ग़रीब देश इसी तरह भूखों मर-मरकर एक रोटी के लिए पसीना वहाता रहेगा और अधिकारी भी इसी तरह चैन की वंशी बजाते रहेंगे। जव राष्ट्र की शक्ति छिन्न-भिन्न हो जायेगी, तो फिर नौकरशाही क्यों किसी की सुनने लगी।

हालाँकि अल्पमतवालों में भी मत-भेद है। अछूतों का एक हिस्सा पृथक् चुनाव चाहता है, तो दूसरा हिस्सा मिले हुए चुनाव के पक्ष में भी है। मुसलमानों, ईसाइयों, सिक्खों, सभी जातियों में यही दशा हो रही है। इनमें कौन हिस्सा बलवान है, कौन हिस्सा वास्तविक रूप में प्रतिनिधि है, इसका फ़ैसला करने का हमारे पास कोई साधन नहीं। सरकार जिसे चाहे, प्रतिनिधि समझे, जिसे चाहे, न समझे। अधिकारियों की प्रवृत्ति पृथक्तावादियों की ओर ही है।

जो कुछ रही-सही आशा थी, उसका फ़ेडरेशन ने चिराग़ गुल कर दिया। धन्य है वह मस्तिष्क, जिसने फ़ेडरेशन की कल्पना की। सुनने में तो ऐसा मालूम होता है कि यह विधान संयुक्त अमेरिका के नमूने पर रचा जा रहा है; पर वास्तव में यह केवल राष्ट्र को चिरकाल तक दासता में जकड़े रखने का एक चमत्कार-पूर्ण साधन है। राजाओं को 1/3 जगहें दे दी जायेंगी। मुसलमान भाई । लिये ही बैठे हैं। वाक़ी 1/3 में अछूत, दलित, हिन्दू, ईसाई, सिख, जमींदार, व्यापारी, किसान, स्त्री और न जाने कितने विशेषाधिकारों के लिए स्थान दिया जायेगा। राष्ट्र का अन्त हो गया। राजाओं के प्रतिनिधि राज-सत्ता की उपासना करेंगे ही, मुसलमान जिस तरफ़ अपना फ़ायदा देखेंगे उधर जायेंगे। सभी दल अपनी-अपनी रक्षा करेंगे। राष्ट्र की रक्षा कौन करेगा ?

वात यह है कि इंग्लैंड राज-सत्ता का अल्पांश भी छोड़ना नहीं चाहता। कांग्रेस ही एक ऐसी संस्था है, जो वास्तविक रूप में जन-सत्ता चाहती है; जो जात-पाँत के झगड़ों से अलग रहकर राष्ट्र के उद्धार का प्रयत्न करती है; जो दरिद्र किसानों के हित को सबसे ऊपर रखती है; विभिन्नता में एकता उत्पन्न करके राष्ट्र को बलवान वनाना चाहती है; जिसका मुख्य सिद्धान्त यह है कि देश का शासन, देश के हित के लिए हो, हम अपने ही देश में दलित और अपमानित न रहें, हममें यह व्यापक बेकारी न रहे, हमारी जनता पशुओं की भाँति जीवन न व्यतीत करे। हम वह स्वराज्य चाहते हैं, जिसमें हमें राष्ट्र की इच्छानुसार परिवर्तन और सुधार करने का अधिकार हो, जिसमें हमारे ही धन से पलनेवाले कर्मचारी हमीं को कुत्ता न समझें, जिसमें हम अपनी संस्कृति का निर्माण आप कर सकें। हम वह स्वराज्य चाहते हैं; जिसमें हम भी उसी तरह रह सकें, जैसे फ्रांस या इंग्लैंड में लोग रहते हैं। इसके साथ ही हम उन बुराइयों से भी बचना चाहते हैं, जिनमें अन्य अधिकांश राष्ट्र पड़े हुए हैं। हम

पश्चिमी सभ्यता की कृत्रिमताओं को मिटाकर उस पर भारतीयता की छाप लगाना चाहते हैं; हम वह स्वराज्य चाहते हैं, जिसमें स्वार्थ और लूट प्रधान न हो, नीति और धर्म प्रधान हो। सरकार यह तो जानती है कि खुले हुए शब्दों में यह कहने से इस समय काम नहीं चल सकता, कि हम भारत में शासन करने आये हैं और शासन करेंगे, इसलिए मुँह से तो वह मीठी-मीठी, राजनैतिक सत्य से भरी हुई बातें कहती है ; लेकिन परिस्थिति में ऐसा परिवर्तन कर देना चाहती है, कि स्वराज्य की आवाज़ उठानेवाली कोई संस्था ही न रह जाये। लोग आपस में क्षुद्र स्वार्थों के लिए लड़ते रहें और सरकार ऊँचे आसन पर बैठकर न्याय का परिचय देती रहे। दरिद्र देशों में ऐसे मनुष्यों की कमी नहीं हो सकती, जो अपने स्वार्थ के लिए राष्ट्र का अहित करने को तैयार हो जाएँ और ऐसे मनुष्यों का सहयोग सरकार को प्राप्त हो जायेगा। फ़ौज, पुलिस और ऐसे सज्जनों के सहयोग से भारत पर बहुत दिनों शासन किया जा सकता है; लेकिन जो लोग इस नीति को देश के लिए घातक समझते हैं, उनका हमेशा दमन करना पड़ेगा; अर्थात्--देश में हमेशा फ़ौजी क़ानून से शासन किया जा सकेगा; क्योंकि देश के सेवक चुप होकर न बैठेंगे और उनकी वाणी में सत्य का ऐसा आकर्षण है, कि जनता उनके झंडे के नीचे जमा होने से रुक नहीं सकती। अतएव इंग्लैंड के सामने दो रास्ते हैं। एक तो राज-सत्ता का मार्ग है। तलवार के जोर से प्रजा को दबाये रक्खो, उनके खेत कटवाकर मालगुज़ारी वसूल कर लो, वह जो कुछ गाढ़ा पसीना बहाकर कमाये वह रेल, डाक, नमक आदि के महसूल बढ़ाकर, आमदनी के टैक्स के रूप में वसूल कर लो। दूसरा जन-सत्ता का मार्ग है। प्रजा पर प्रजा के हित के लिये शासन करो। राजा और प्रजा का भाव दिल से निकाल डालो। अफ़सरी की बलाय ताक़ पर रख दो और प्रजा के सेवक बन जाओ। इस तरह राष्ट्र को शक्तिशाली और सम्पन्न बनाकर तुम यश के भागी ही न बनोगे, सुखी और स्वाधीन भारत, इंग्लैंड के लिए इस दरिद्र और दुखी भारत से कहीं ज़्यादा मूल्यवान सिद्ध होगा; लेकिन इस वक्त इंग्लैंड इस तरह की बातें सुनने को तैयार नहीं है। वह भारत से अपना आतंक मनवा कर छोड़ेगा मानो भारत ने कभी उसके आतंक को न माना था आतंक तो वह लगभग दो सौ साल से देखता चला आता है। पहले वह इससे भयभीत होता था, अब भयभीत भी नहीं होता। अब तो आतंक से उसके मन में जलन होती है, अब तो उसे राजसी ठाट-बाट, धूम-धाम, चमक-दमक देखकर घृणा होती है, इक्कीस तोपों की सलामियाँ और स्पेशल गाड़ियों और मख़मली पायंदाज उसे रोब में नहीं डालते, उसके दिल में घृणा का भाव उत्पन्न करते हैं। अब शासकों की स्वार्थ-नीति उनकी निर्दय माया-प्रेम, उनका निरीह, निष्फल आडम्बर, जैसे उसके जले पर नमक छिड़कते हैं। वह सरकार को केवल शोषक के रूप में देखता है। उसकी पुलिस उसे सताती है। उसके कर्मचारी उसके मुँह का कौर छीन कर खा जाते हैं। उसके बनाये हुए ज़मींदार उसे बेदर्दी से कुचलते हैं। उसकी बनायी हुई अदालतें उसे तबाह करती हैं। देहात से, सुधार और सहयोग और

शिक्षा और स्वास्थ्य और सभी आयोजनाएँ, जिनसे राष्ट्र बनता है, जिनसे उसका विकास होता है, लापता हैं। हम दावे से कह सकते हैं कि आज सरकार के विषय में अगर जनता से वोट लिया जाए तो समस्त भारत में पाँच वोट भी न मिलेंगे। और जब तक हमारे विधाता भारत का शासन भारत के हित के लिये न करेंगे, जब तक भारत को इंग्लैंड का मजूर समझा जायेगा, जब तक भारत को द्रव्योपार्जन का अखाड़ा, मोटी नौकरियों का क्षेत्र और इंग्लैंड के माल का बाज़ार समझा जायेगा, जब तक क़साइयों की भाति इंग्लैंड की निगाह भारत के मांस पर रहेगी, उस वक़्त तक देश में न शांति होगी और न उन्नति। दमन सब कुछ कर सकता है; पर देश का उद्धार नहीं कर सकता, और जब तक देश के उद्धार का आदर्श सामने न हो, शासन केवल लूट है, और कुछ नहीं।

(हिन्दी में : 'हंस', अप्रैल, 1932)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

# जाग्रति

## (1)

जीवन के लिये जागना जितना ज़रूरी है, उतना ही ज़रूरी सोना है। दोनों क्रियाएँ एक दूसरे के सहारे पर हैं। नींद का न आना भी एक बीमारी है, जिससे अनेक प्रकार की वाधाएँ आ सकती हैं। और जो प्राणी रात-दिन सोता ही रहे, वह तो मरा-सा है ही। यदि दोनों क्रियाएँ एक दूसरे की सहायता करती रहें—आदमी जागे कर्म करने के लिए, सोये विश्राम करने के लिए—तो जीवन सुखी होता है; लेकिन जागना जीवन का मुख्य लक्षण है, सोना अर्थात्—विश्राम, तो केवल उसका सहायक है। इसलिए, जाग्रति जीवन और अभ्युदय का चिह्न है और निद्रा पतन तथा ह्रास का। जाग्रति रज-प्रधान क्रिया है, निद्रा में तम की प्रधानता होती है। कम-से-कम सोने के लिए अनेक उपाय और साधन बताये गये हैं। अधिक से अधिक सोने के लिए आज तक किसी ने कोई उपाय नहीं बताया—उसी तरह, जैसे स्वस्थ रहने के लिए तरह-तरह के प्रयत्न किये जाते हैं, पर बीमारी के लिए भी किसी ने कोई प्रयत्न किया है, ऐसा कभी सुनने में नहीं आया। वास्तव में स्वास्थ्य का न होना ही बीमारी है—उसी तरह, जैसे प्रकाश का न होना ही अंधकार है। आदमी जितना ही कम सोये उतना ही जागरूक है, यहाँ तक कि कई विद्वानों का मत है, सोना कोई आवश्यक क्रिया नहीं। संभव है तपस्वियों के लिए सोना आवश्यक न हो, उनकी प्रकृति में रज और सत ही रह जाता हो, तम की सर्वथा हानि हो जाती हो, पर साधारण प्राणियों के लिए भी यही नियम लागू है कि मात्रा से अधिक सोने में हानि है, अतएव जब हम किसी राष्ट्र के विषय में जाग्रति की कामना करते हैं, तो इसका बोध यह होता है कि वह राष्ट्र मात्रा से अधिक तमोगुणी हो गया और उसमें जीवन की मात्रा ज़रूरत से कम है। हम इसी अवस्था में हैं और उससे निकलने का प्रयत्न कर रहे हैं। हम इस तत्त्व को मानते हैं कि हमारे लिए जाग्रति की बहुत बड़ी ज़रूरत है, लेकिन उस जाग्रति का, उस अभ्युदय का रूप क्या हो, इस विषय में अभी हममें थोड़ा मतभेद है, अनेक विचारक, अनेक सिद्धान्त बताते हैं। हम जागरण के दो-चार अंकों में इसी विषय की विवेचना करना चाहते हैं।

सबसे पहले यह ज़रूरी है कि हम ये समझ लें—हमारे जीवन का उद्देश्य क्या

है। जब तक हम इसका निश्चय न कर लें, हम जाग्रति का रूप स्थिर नहीं कर सकते। जैसे प्राणियों में प्रकृति भेद होता है और कभी-कभी ऐसा होता है कि जो वस्तु एक आदमी के लिए अमृत है, वही दूसरे आदमी के लिए घातक विष है, वैसे ही जातियों में भी प्रकृति भेद होता है। इसके अनेक कारण हो सकते हैं–देश की प्राकृतिक अवस्था जलवायु की विभिन्नता, परम्परा की विशेषता आदि। यदि हम इन परिस्थितियों को अपना दीपक न बनायेंगे, अपना मार्ग ऐसा न बनायेंगे, जो इन हालतों के अनुकूल हो, तो बहुत संभव है कि हम अपने लक्ष्य की प्राप्ति के बदले, दिन-दिन उससे दूर होते जायें। हमारी संस्कृति, जो सनातन से चली आती है, उसी के आधार पर हमें चलना होगा, क्योंकि संस्कृति केवल इन्हीं परिस्थितियों का समन्वय-मात्र है। यों कहना चाहिए कि संस्कृति का जो कुछ रूप है, वह इन्हीं परिस्थितियों का बनाया हुआ है। जब हम उस संस्कृति पर विचार करते हैं, तो हमें मालूम होता है वह कर्त्तव्य-प्रधान, धर्म-प्रधान, परमार्थ-प्रधान, अहिंसा-प्रधान व्रत और नियम प्रधान संस्कृति है। उसमें व्यक्ति और समष्टि के सामंजस्य का ऐसा विधान है कि एक दूसरे का शत्रु न होकर सहायक बनी रहे। व्यक्ति के लिए धन और शौर्य प्राप्त करने की पूरी स्वाधीनता है, पर उसका उपयोग समाज और राष्ट्र के हित के लिए होना चाहिए, भोग-विलास अथवा निर्बलों पर प्रभुत्व ज़माने के लिए नहीं। 'अहिंसा परमोधर्मः' और 'वसुधैव कुटुम्बकम्,' यह दो सूत्र हमारी संस्कृति के मूल तत्त्व हैं और इस अधोवस्था में हम उन्हें अपनाये हुए हैं। यद्यपि अनेक कारणों से उस संस्कृति का रूप विकृत हो गया है, उसमें असंख्य बुराइयाँ घुस गयी हैं, यहाँ तक कि अब उसका रूप पहचाना नहीं जा सकता, फिर भी यह तत्त्व प्रकाश-स्तम्भों की भाँति अब भी प्रतिकूल दशाओं का सामना करते हुए खड़े हैं। बहुत कुछ खो चुकने पर भी, अब तक हममें जो कुछ रह गया है, वह उन्हीं प्रकाश-स्तम्भों का प्रसाद है। अन्यथा अब तक हमारी नौका न जाने कब की भँवर में पड़कर डूब चुकी होती। इस कथन से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि हमारे जीवन का उद्देश्य प्रभुत्व की प्राप्ति नहीं, बल्कि परमार्थ संचय है। हमारे जीवन का आदर्श स्वार्थ की अंधी उपासना नहीं, संसार की निधि को समेटकर अपनी थैली में भर लेना नहीं वरन् संसार में इस तरह रहना है कि हमसे किसी को हानि न हो, किसी को कष्ट न हो, किसी का गला न दबे। हमारे आदर्श चरित्र नेपोलियन जैसे नहीं, जो संसार पर अधिकार प्राप्त करना चाहता था, न क्लाइब या क्रामबेल जैसे, लेनिन या मुसोलिनी जैसे। हमारे आदर्श चरित्र कृष्ण और राम और अशोक जैसे राजा, अर्जुन और भीष्म जैसे योद्धा और गांधी जैसे गृहस्थ हैं। हमारा विश्वास संघर्ष में नहीं, सहयोग में है।

कहा जाता है कि सिद्धांत रूप से सभी संस्कृतियाँ एक-सी हैं। पूर्व और पश्चिम में कोई अन्तर नहीं। वही अहिंसा और प्रेम और सेवा, जो हमारी संस्कृति का मूल तत्त्व है, पच्छिमी संस्कृति का भी मूलाधार है। जो कुछ अंतर है, वह नयी और पुरानी संस्कृति में है। पच्छिम की पुरानी संस्कृति में है। पच्छिम की पुरानी संस्कृति हमारी

संस्कृति से अभिन्न थी। जब से पच्छिम में कलों का युग आरंभ हुआ, तभी से वहाँ की संस्कृति में स्वार्थ और संघर्ष की प्रधानता हुई। यद्यपि यह कथन बिलकुल सार-हीन नहीं है, फिर भी पच्छिमी संस्कृति का जो उद्‌गम स्थान है, यानी यूनान और रोम, वह संघर्ष-प्रधान राष्ट्र था। ईसाई-धर्म, जो मूल में बौद्ध धर्म और बहुत अंशों में हिन्दू-धर्म का ही रूपान्तर है, पच्छिम में उस पौधे के समान था, जो कहीं विदेश से लाकर आरोपित किया गया हो। कुछ दिनों तक तो उसने अपने भीतर की शक्ति से बाहर की प्रतिकूल शक्तियों का सामना किया, फिर वह नष्ट हो गयी। विदेशी पौधा उस प्रतिकूल जलवायु में फल-फूल न सका। आज पच्छिमी ईसाई कहलाते हुए भी, ईसाइयत से कोसों दूर हैं। ईसाइयत की दया और अहिंसा का वहाँ कहीं नाम भी नहीं। रोम और यूनान के कवि, दार्शनिक, योद्धा तो प्रसिद्ध हैं, पर कोई त्यागी महात्मा था, इसमें सन्देह है। वह भोग-प्रधान संस्कृति थी और राष्ट्र के सभी अंग अधिक से अधिक भोगने के लिए लालायित रहते थे, जिसका परिणाम आपस के संघर्ष के सिवा और हो ही क्या सकता था। भारत में हमें प्राचीनकाल में ऐसे संघर्ष का पता नहीं मिलता। इसका कारण या तो यह हो सकता है कि यहाँ शक्तिशालियों ने दुर्बलों को इतना कुचल डाला था कि उनमें फ़रियाद करने की सामर्थ्य न थी, या यह कि त्याग और सेवा-भाव का इतना प्रसार था कि संघर्ष को पनपने के लिए कोई अवसर ही न मिलता था। देवताओं और असुरों में लड़ाइयों की कथाएँ मिलती हैं, लेकिन वह स्वार्थ का संघर्ष न था, बल्कि सिद्धांत था। असुर भोगवादी थे, देवता त्यागवादी। देवता जब लड़े आत्मरक्षा के लिए असुरों को परास्त करके उन पर रोब जमाने का भाव कभी उनके मन में न आया। योरोप में इसके प्रतिकूल स्वार्थ का संघर्ष था–गरीबों और अमीरों की, शासकों और शासितों की लड़ाई थी। उसी संघर्ष की छाप पच्छिमी संस्कृति के हरेक अंग पर लगी हुई है। ईसाई धर्म ने कई सदियों तक उस स्वाभाविक मनोवृत्ति को दबाये रखा। अंत में वह भी परास्त हो गयी, अतएव योरोप के जीवन में आज जो स्वार्थ का उन्माद है, यह उसकी स्वाभाविक और सनातन मनोवृत्ति है। बार-बार क्रांति का होना, उसी स्वार्थमय संघर्ष का परिणाम था।

अगले सप्ताह में हम फिर इस प्रश्न पर विचार करेंगे।

**(हिन्दी में : 'जागरण', 5 सितम्बर, 1932)**

**(उर्दू में : अप्रकाशित)**

# जाग्रति

## ( 2 )

पिछले अंक में हमने योरोप के संघर्ष और भारत के अहिंसा और प्रेम की चर्चा की थी। हमारी सस्कृति का मूल तत्त्व अहिंसा है, पच्छिम की संस्कृति का मूल तत्त्व में संघर्ष है। यह बात नहीं है कि पच्छिम में अहिंसा भाव का अस्तित्व नहीं, या भारत संघर्ष कोई अनोखी बात है, लेकिन हमें यहाँ अपवादों से बहस नहीं। पच्छिमी जीवन की नस-नस में, अणु-अणु में संघर्ष भरा हुआ है। उसी तरह भारतीय जीवन के अंग-अंग में अहिंसा और धर्म बसा हुआ है। संसार की विभूतियों पर अधिकार पाने के लिए और उन्हें भोगने के लिए संघर्ष और संग्राम अनिवार्य है। अहिंसा से तो केवल संतोष और त्याग और निवृत्ति का ही विकास होता है। योरोप का विजेता किसी संग्राम में विजय प्राप्त करने के बाद उस विजय से अधिक-से-अधिक लाभ उठाने का प्रयत्न करता है। यहाँ अर्जुन विजय प्राप्त करके ग्लानि और विराग में डूब जाते हैं, अशोक प्रभुता के शिखर पर पहुँच कर भिक्षु बन जाता है और धर्म के प्रचार में अपना जीवन सार्थक करता है। संघर्ष में गोलबन्दी होती है; अन्यथा एक वर्ग दूसरे वर्ग को चट कर जाये, इसलिए प्रत्येक वर्ग अपना संगठन करता है और अपने स्वार्थों की रक्षा करने के लिए बराबर प्रयत्न करता रहता है। भारत में इस तरह की गुटबंदी का प्रमाण नहीं मिलता। किसी वर्ग को दूसरे वर्ग से इतना भय न था कि वह अपना संगठन करता। प्रत्येक वर्ग का कार्यक्षेत्र नियत था। उस क्षेत्र के अन्दर वह अपना जीवन व्यतीत करता था। ब्राह्मण, समाज और राष्ट्र का नेता था, इसलिए नहीं कि उसमें धन बल था, या बाहुबल था, इसलिए कि उसमें ज्ञानबल था। वैश्य धन कमाता था; पर उस धन को जनहित में खर्च करता था। मनोवृत्तियाँ कुछ इस तरह की हो गयी थीं कि लोग अधिकारों की अपेक्षा अपने कर्तव्यों का ज़्यादा विचार रखते थे। उस वक़्त का राजा केवल सिंहासन की शोभा न बढ़ाता था; बल्कि उसे रात-दिन प्रजा के हित की चिंता रहती थी। वह नित्य अपने समय का कुछ न कुछ भाग प्रजा का दुख-दर्द सुनने में व्यतीत करता था, जिससे प्रजा में उसके प्रति भक्ति और श्रद्धा का भाव उत्पन्न होता था। जमींदार केवल किसान से लगान वसूल करके चैन न करता था, बल्कि प्रजा के हित की रक्षा करता था।

कुएँ और तालाब खुदवाना, अकाल और दुर्भिक्ष के समय प्रजा के लिए अपना सर्वस्व अर्पण कर देना, उसका धर्म था। अवश्य ही लोभी ज़मीदार भी होंगे, लेकिन समाज में वे बदनाम रहते थे और इसलिए उन्हें प्रजा पर अत्याचार करने का साहस न होता था।

इसके विपरीत पच्छिम में स्वार्थ और लोभ का राज है। कलों के आविष्कार ने व्यवसायिकता की एक हवा-सी फैला दी है। यह व्यवसायिकता पच्छिमी सभ्यता का कलंक है। संसार का जितना अहित इस व्यवसायवाद से हुआ है और आगे होगा, वह अभूतपूर्व है। इसी का यह कुपरिणाम है कि जो लोग अपने घरों में बैठ कर अपना काम करते थे, वे अब मिलों में आकर गुलामी करने पर मजबूर हैं। मिल का स्वामी उनसे अधिक से अधिक काम लेकर कम से कम मजूरी देना चाहता है, और यह संघर्ष यहाँ तक ज़ोर पकड़ गया है कि योरोप के प्रत्येक देश में इसे उखाड़ फेंकने का प्रयत्न ज़ोरों से हो रहा है। रूस ने तो उसे उखाड़ ही दिया, पर अन्य देशों में भी कम या ज़्यादा संघर्ष छिड़ा हुआ है। मिलों में थोड़े से मजूर बहुत से आदमियों का काम कर लेते हैं, इसलिए बहुत से लोग बेकार रहते हैं। इस बेकारी को दूर करने के लिए मिलों में ज़्यादा माल बनाना पड़ता है और उस माल की खपत के लिए बाज़ार खोजे जाते हैं। व्यवसायवाद और साम्राज्यवाद इस तरह एक स्थान पर आकर मिल जाते हैं। व्यापारियों को माल की खपत के लिए ऐसा बाज़ार चाहिए, जहाँ उनका माल बे-रोक टोक बिक सके, इसलिए कुछ देशों को अपने अधीन रखना उनके लिए अनिवार्य हो जाता है। उनका स्वार्थ इसी में होता है कि उस देश में वाणिज्य व्यवसाय की उन्नति न हो, अन्यथा उनके माल की बिक्री में बाधा होगी। यों कहना चाहिए कि वर्तमान शासन व्यापारियों के ही हाथ में है। सरकार उन्हीं के बल पर चलती है। उन्हीं की स्वार्थरक्षा के लिए बड़ी-बड़ी सेनाएँ रखी जाती हैं, खून की नदियाँ बहायी जाती हैं। योरोप का महाभारत इसके सिवाय और क्या था। ओटावा-सम्मेलन इसके सिवा और क्या है। इस व्यावसायिक संस्कृति ने कल-प्रधान राष्ट्रों के लिए लाज़िम कर दिया है कि उनके अधिकार में पराधीन राष्ट्रों की अधिक से अधिक संख्या हो।

इस संघर्ष का सबसे अच्छा उदाहरण वर्तमान पार्टी गवर्नमेंट है। राष्ट्र कई राजनैतिक दलों में विभाजित हो जाता है और जिस दल के प्रतिनिधि अधिक संख्या में होते हैं, उसी के हाथ में शासन आ जाता है। कभी-कभी तो ऐसा हो जाता है कि राष्ट्र की सारी शक्ति उस पार्टी के हाथ में आ जाती है, जिसमें उस राष्ट्र के एक तिहाई, चौथाई या इससे भी कम आदमी होते हैं। वहाँ की संघर्षमय मनोवृत्ति किसी ऐसी शासन विधि की कल्पना ही नहीं कर सकती, जिसमें सारा राष्ट्र-सम्मिलित हो। कहने को तो बहुमत का शासन होता, पर वह बहुमत वास्तव में अल्पमत होता है। अगर किसी राष्ट्र में आठ दल हैं और प्रत्येक दल के प्रतिनिधियों की संख्या पचीस ही तक रह जाये, तो जिस दल की संख्या छब्बीस होगी वह अधिकारी होगा। शेष सातों दल उसका विरोध करके उसे उखाड़ फेंकने की चेष्टा करते रहेंगे। मज़ा

यह है कि ये आठों दल अपने भिन्न-भिन्न सिद्धान्तों के आधार पर खड़े होते हैं और अपने सिद्धान्तों को देश के कल्याण के लिए उपयोगी समझते हैं। सबके अपने-अपने देश के सुधार प्रोग्राम हैं। एक मरीज़ के आठ चिकित्सक हैं। चाहिए तो यह था कि आठों आपस में सलाह करके रोगी का इलाज करते, लेकिन वहाँ प्रत्येक वैद्य अपने इलाज से रोगी की चिकित्सा करता है। एक वैद्य भी उसे स्वीकार नहीं करता कि उसके सिवा रोगी की चिकित्सा कोई दूसरा कर सकता है। मरीज़ इस परीक्षा में मरे, या जीयें, यह उसकी तक़दीर है। एक दल कहता है–अवैध व्यापार से देश का कल्याण होगा। दूसरा कहता है–बिलकुल ग़लत, इससे देश रसातल को चला जायेगा। बाहर से आनेवाली वस्तुओं पर कर लगाना चाहिए। ज़ाहिर है कि दो मतों में एक अवश्य भ्रम मूलक है। दो परस्पर विरोधी चीज़ें समान फल नहीं पैदा कर सकतीं, लेकिन पार्टी-शासन में यह ताक़त है कि वह विष को भी अमृत बना देता है। गौर करने की बात यह है कि जब राष्ट्र पर कोई संकट आ पड़ता है, तो सभी दलों की अक्ल गुम हो जाती है और थोड़े दिनों के लिए दलबन्दी स्थगित कर दी जाती है। योरोपीय महाभारत के समय इंग्लैंड में किसी एक दल का शासन न होकर संयुक्त राष्ट्र का शासन था। उसने लड़ाई जीत ली। आजकल भी किसी एक दल का शासन नहीं, राष्ट्र के सभी दलों का सम्मिलित शासन है। इस अवसर पर सम्मिलित शासन को वही सफलता होगी या नहीं, कोई नहीं कह सकता। पर, उन महानुभावों के ध्यान में यह बात कभी नहीं आती कि जब सम्मिलित शासन से हम संकटों पर विजय पाने में सफल हो जाते हैं, तो क्या साधारण अवस्थाओं में उससे विशेष उपकार न होगा, लेकिन जिन लोगों की प्रकृति ही झगड़ालू हो, संघर्ष जिनकी घुट्टी में पड़ गया हो, उन्हें सत्य को स्वीकार करने का साहस कहाँ से आवे !

(हिन्दी में : 'जागरण', 12 सितम्बर, 1932
उर्दू में : अप्रकाशित)

# महान तप

कल यरवदा जेल में वह महान् तप आरम्भ होगा, जिसकी कल्पना से ही रोमांच हो जाता है। भारत की तपोभूमि में इससे पहले भी बड़ी-बड़ी कठिन तपस्याएँ की गयी हैं, लेकिन यह तपस्या अभूतपूर्व है। भारत के इतिहास में ही नहीं, संसार के इतिहास में भी इसकी नज़ीर न मिल सकेगी। ज्ञान के लिए, मोक्ष के लिए, प्रभुता के लिए, औरों ने भी तप किये हैं, पर राष्ट्र के लिए प्राणों की आहुति देने का संकल्प महात्मा गाँधी ही की कीर्ति है। वह सेवा-यज्ञ जो आज से चालीस वर्ष पहले दक्षिण अफ्रीका में हुआ था, उसकी यह पूर्णाहुति है। धन्य हो महात्मा ! राष्ट्र की सेवा में तुम पहले ही अपना सर्वस्व अर्पण कर चुके थे। एक प्राण रह गया था। उसे भी राष्ट्र ही की भेंट करने जा रहे हो। एक समय दधीचि ने भी राष्ट्र की रक्षा के लिये प्राणों का बलिदान किया था। हम अपनी अश्रद्धा के कारण उसे पौराणिक कथा समझे बैठे थे, पर आज तुमने उस प्राचीन मर्यादा को, उस प्राचीन आदर्श को, उस प्राचीन आत्मोत्सर्ग को, पुनर्जीवित कर दिया। इस छल-प्रपंच के युग में तुमने सतयुग की प्रतिष्ठा कर दी और दिखा दिया कि सतयुग और कलयुग केवल हमारे चित्त की वृत्तियाँ हैं। श्रीरंगा अय्यर ने केन्द्रीय व्यवस्थापक सभा में इस संकल्प की आलोचना करते हुए सत्य ही कहा है कि कृष्ण भगवान ने भारत का उद्धार करने के लिए तुम्हारा रूप धारण किया है। राष्ट्र पर इस समय जो संकट पड़ा हुआ है, उसका मोचन तुम्हारे सिवा और कौन कर सकता था ? राष्ट्र की नौका साम्प्रदायिक भँवर में चक्कर खा रही थी। समस्त देश इन परिस्थितियों को देख-देखकर निराश और हताश हो रहा था। कहीं-कहीं साम्प्रदायिक द्वंद्व छिड़ गया था। राष्ट्र के मूल तत्त्व को हम भूल से गये थे। गोलमेज़ फिर कैसे हो, उसमें कौन जाये, आदि गौण बातों में पड़े हुए थे। उसी समय यरवदा जेल की ऊँची चारदीवारियों को भेदती, सरकार की गोपन नीति को चीरती हुई तुम्हारी इस भीषण प्रतिज्ञा की आवाज़, आकाशवाणी-सी, हमारे कानों में आती है, और सारा देश सचेत हो जाता है, हमारी मुरझायी हुई आशा फिर लहलहा जाती है, हमारी निर्जीव देह में जान पड़ जाती है। हमारी आँखें खुल जाती हैं और हम देखते हैं कि जब राष्ट्र न रहा तो स्वराज्य कहाँ, जब संस्कृति ही न रही, तो हमारा अस्तित्व ही कहाँ। भारतीय राष्ट्र का आदर्श मानव शरीर है जिसके मुँह, हाथ, उदर और पाँव ये चार अंग हैं। इनमें से किसी

एक अंग के विच्छेद हो जाने से देह अपंग या निर्जीव हो जायेगी। हमारे शूद्र भाई इस देह रूपी राष्ट्र के पाँव ही कट जायें, तो देह की क्या गति होगी ? इस अंग विच्छेद की थोड़ी-बहुत पीड़ा प्रत्येक व्यक्ति को हुई। लेकिन वह हृदय, जो सारे भारत की चेतना का केन्द्र है, उस पीड़ा से विकल हो उठा। उसे मर्मांतक वेदना हुई और उसका चीत्कार संयम और अहिंसा के बंधनों को तोड़ता हुआ निकल आया। आज वह चीत्कार समस्त भारत के वायुमंडल में प्रतिध्वनित हो रहा है। वह नश्तर की भाँति हमारे दिलों में चुभा जा रहा है। हम सिर थामकर उस व्यथा का अनुभव करते हैं। और अपनी परवशता पर रो उठते हैं। आज हम इतने बेकस और बेबस हैं कि उस वेदना का अनुभव करके भी, हृदय से निकलनेवाली आह सुनकर भी, छुरी को पाँव से अलग नही कर सकते।

हम स्वीकार करते हैं, शूद्रों के साथ हमने अन्याय किया है। हमने उन्हें जी भरकर रौंदा, कुचला, दला। इस अन्याय ने जिस हृदय को सबसे ज़्यादा दुखी किया है, वह उसी तपस्वी का हृदय है, जिसने अपना जीवन दलित भाइयों की सेवा में ही व्यतीत किया है। आज वह देखता है कि उसके जीवन की सारी तपस्या, सारी साधना धूल में मिली जा रही है। उसने जिस राष्ट्रीय एकता का भवन खड़ा करने के लिए एक-एक कंकड़ जमा किया था, वह सारी सामग्री आँखों के सामने बिखरी जा रही है। मानो उसका जीवन ही निरर्थक हुआ जा रहा है। क्या हमारी ब्रिटिश सरकार उस वेदना का अनुभव कर सकती है ! उस अन्याय के प्रायश्चित्त-स्वरूप वह क्या कुछ न करता, वह यहाँ तक राज़ी है कि दलितों के लिए शिक्षा और ज़ायदाद की कोई शर्त न रखो, उनके हरेक बालिग़ स्त्री-पुरुष को निर्वाचन का अधिकार दे दो, शेष हिन्दू-समाज के लिए निर्वाचन की जितनी कड़ी शर्तें चाहे लगा दो, पर अछूतों को हिन्दुओं से अलग न करो, क्योंकि इससे केवल हिन्दू समाज की ही क्षति न होगी, अछूतों का अस्तित्व ही न रहेगा। हम कल्पना नहीं कर सकते कि इससे ज़्यादा न्याय और क्या किया जा सकता है। ऐसा विचार उसी आत्मा से निकल सकता है, जो अछूतों की सेवा चिंतन क़रते-करते स्वयं अछूत भावना से ओत-प्रोत हो गया है। हम किसी ऐसे दूसरे व्यक्ति का नाम नहीं जानते, जिसने इस एकाग्रता, इस प्रेम और इस उत्साह से दलित-समाज की सेवा की हो। महात्मा उन व्यक्तियों में हैं, जो दलितों के उद्धार में ही हिन्दू जाति के उत्थान और उत्कर्ष का रहस्य छिपा हुआ देखते हैं जो हिन्दू जाति के मुख से अन्याय के इस कलंक को मिटा देने के लिए अपने प्राणों को भी अर्पण कर देने को तैयार है। जिस पौधे को उन्होंने तीस साल तक अपने रक्त से सींचा, उस पर कुठाराघात होते देखकर वह कैसे शान्त बैठे रहते ! यदि उन्हें अणु भर भी यह विश्वास होता कि इस विच्छेद से अछूतों के उपकार की संभावना है, तो सबसे पहले वह इसका स्वागत करते। सारा हिन्दू-समाज एक तरफ़ होता, पर वह अकेले, न्याय के बल पर, इस निर्णय को स्वीकार करते। राजनैतिक स्वार्थ का मार्ग यदि न्याय-मार्ग से पृथक् हो, तो महात्मा जी वह अन्तिम व्यक्ति हैं, जो उस मार्ग पर अग्रसर होंगे। वह देखते हैं कि दलित समाज का जीवन

हिन्दूजाति पर इतना अवलंबित है कि सरकार चाहे कुबेर का कोष लेकर भी आये तो उनकी रक्षा नहीं कर सकती।

दलितों के उद्धार का सबसे उत्तम साधन है—सम्मिलित निर्वाचन। यही उनके उत्थान का मूलमंत्र है। उनमें शिक्षा-प्रचार होते अभी बहुत दिन लगेंगे। उनमें कालगति से जो कुसंस्कार आ गये हैं उनका परिशोध भी समय लेगा। हिन्दू जाति में न्याय-भावना को व्यापक रूप से जगाने में भी बहुत दिन लगेंगे। शिक्षित-समाज में तो ऊँच नीच का भाव बहुत दूर हो चुका है। हाँ, अभी उसने क्रियात्मक रूप नहीं धारण किया, लेकिन अनुदारों की संख्या अभी बहुत ज़्यादा है। ग्रामों में अभी इस उदारता का, इस जाग्रति का, प्रकाश नहीं फैलने पाया। ये सभी साधन छः मासवाले रास्ते हैं। निकटतम मार्ग संयुक्त निर्वाचन ही है जिसके सम्मुख यह भेद-भाव यह भिन्नता, यह गर्व ठहर नहीं सकता। उस निर्वाचन में ऐसे अनुदार व्यक्तियों के लिए स्थान ही नहीं है, जिन पर दलित समाज को विश्वास न हो, जिनसे इसे भलाई की आशा न हो, जिन्हें वह अपना सच्चा हितू न समझता हो। हमें विश्वास है कि अगर आज किसी गाँव के चमार या पासी या मुसहर से जिज्ञासा की जाये, तो वह हिन्दू जाति से अलग होना कदापि स्वीकार न करेगा। वह हिन्दू-समाज में रहकर अपना उद्धार चाहता है हिन्दू-समाज से निकलकर नहीं। हमारे देखते-देखते कितनी ही जातियाँ, जो पहले नीच और दलित थीं, आज अपने संस्कारों को बदलकर जनेऊ पहन रही हैं, अपने आचरण सुधार रही हैं, अखाद्य पदार्थों का परित्याग कर रही हैं। उन्हें ज्ञात हुआ कि उनका यह पतन अज्ञान और आचरण-हीनता ही के हाथों हुआ। यह क्रिया बड़े जोरों के साथ जारी है। वे अब सन्ध्या करते हैं, श्राद्ध करते हैं, धर्म ग्रन्थों का अध्ययन करते हैं। वे अब अपनी सेवा का गौरव समझने लगे हैं। उनके देवता वही हैं जो सब हिन्दुओं के हैं। आदर्श वही हैं, विश्वास वही हैं, दृष्टिकोण वही हैं। हिन्दुत्व उनके अणु-अणु में भरा हुआ है। उसे आप उनके अन्दर से निकाल नहीं सकते। एक समय था, जब कुलीनता के मतवाले हिन्दुओ को दलितों की बिलकुल परवाह न थी। वे ईसाई हो जायें, मुसलमान हो जायें, हिन्दुओं के कान पर जूँ नहीं रेंगती थी, पर अब हिन्दू समाज इतना चेतना-शून्य नहीं है। दलितों के लिए अब मन्दिर खुलते जा रहे हैं, कुओं पर भी वह रोक-टोक नहीं रही। कट्टरता बड़ा कष्ट-साध्य रोग है, लेकिन लक्षण कह रहे हैं कि उसका आसन उखड़ गया है। पृथक् निर्वाचन से इस स्वाभाविक क्रिया के मार्ग में ऐसी बाधा आ खड़ी हुई है, जो रोग और रोगी दोनों ही का अन्त कर देगी। इसी बाधा को हरने के लिए महात्मा जी अपने प्राणों को भेंट चढ़ाने जा रहे हैं।

अब हमारा क्या कर्त्तव्य है? यों ही भाग्य को रोकर, अपने कुदिन को कोसकर, बैठे रहेंगे? कदापि नहीं। महात्मा जी के इस वज्रनिर्घोष ने सारे देश में तहलका डाल दिया है। घर-घर में यही चर्चा है। समस्त देश एक स्वर से कह रहा है—हम राष्ट्र की इस आशा को अपने जन्म-जन्मान्तरों के तप के इस वरदान को, अपने प्राणों के प्राण गांधी को, यों बलिवेदी पर न चढ़ने देंगे। हम अपने उन अछूत भाइयों

को जो हमसे रूठ गये हैं, मनायेंगे, उनके चरणों पर गिरकर मनायेंगे। हमें विश्वास है डॉ. अम्बेडकर और मि. श्रीनिवासन भी राष्ट्र की इस याचना को अस्वीकार न करेंगे। हमारी नौका को भँवर से निकालकर पार ले जानेवाला अकेला गांधी है। उसी में वह सामर्थ्य है, वह देवत्व है, वह ऐश्वर्य है। हमें विश्वास है वह ईश्वर के दरबार से हमारे उद्धार का बीड़ा लेकर आया है, हम उस दिन का इन्तजार कर रहे हैं, जब वह स्वाधीनता का वरदान लाकर जीर्ण और निराश माता की भेंट करेगा। क्या सामर्थ्यवान गांधी भी विधि की इस गति को टाल सकता है ? नहीं, नहीं, नहीं ! !

(हिन्दी में : 'जागरण', 19 दिसम्बर, 1932)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

# नवयुग

राष्ट्र केवल एक मानसिक प्रवृत्ति है। जब यह प्रवृत्ति प्रबल हो जाती है, तो किसी प्रान्त या देश के निवासियों में भ्रातृभाव जागृत हो जाता है। तब उनमें रूढ़ियों से पैदा होनेवाले भेद, पुराने संस्कारों से उत्पन्न होनेवाली विभिन्नताएँ और ऐतिहासिक तथा धार्मिक विषमताएँ, एक प्रकार से मिट जाती हैं। प्रान्त के निवासियों में एक नये जीवन का संचार हो जाता है। एक नगर में बाढ़ आ जाती है, तो सारे देश में हाहाकार मच जाता है और पीड़ितों की सहायता के लिए चारो ओर से धन और जन की वर्षा होने लगती है। एक स्त्री का अपमान हो जाता है, तो सारे देश को ताव आ जाता है। प्रतिकार के लिए भाँति-भाँति के साधन जमा किये जाने लगते हैं। प्राचीन काल का भारत केवल इसी अर्थ में एक था कि उसकी संस्कृति एक थी। हिमालय से राजकुमारी तक एक ही संस्कृति का विस्तार था—वही धर्म, वही आहार-व्यवहार, वही जीवन। छोटी-छोटी बातों में प्रान्तीयता मौजूद थी, कोई धोती-कुरता पहनता था, कोई कुरता-पाजामा, कोई बड़ी-सी चोटी रखता था, कोई बहुत छोटी-सी; मूल तत्त्वों में कोई अन्तर न था; परन्तु राजे सैकड़ों-हज़ारों थे, उनमें बराबर लड़ाइयाँ होती रहती थीं। उनके स्वार्थ अलग थे। वर्तमान राष्ट्र का विकास न हुआ था। संस्कृति तो आज भी योरोप और अमेरिका की एक ही है; लेकिन वहाँ बीसों ही राष्ट्र हैं, उनमें भी आपस में लड़ाइयाँ होती हैं, एक दूसरे को शका और अविश्वास की आँखों से देखता है। एक-दूसरे को निगल जाने के लिए तैयार बैठा हुआ है। वर्तमान राष्ट्र योरोप की इजाद है और राष्ट्रवाद वर्तमान युग का शाप। पृथ्वी को भिन्न-भिन्न राष्ट्रों में विभक्त करके उनमें कुछ ऐसी प्रतियोगिता, ऐसी स्पर्द्धा भर दी गयी है, कि आज प्रत्येक राष्ट्र की यही कामना है कि संसार की सारी विभूतियों पर उसी का अधिकार रहे, वही संसार में फलने-फूलने के योग्य है और किसी राष्ट्र को जीवित रहने का अधिकार नहीं है। एक-दूसरे से इतना सशंक है कि जब तक अपने को फौलाद से मढ़ न लें, जब तक अपने को गोले-बारूद के अन्दर बन्द न कर ले, उसे सन्तोष नहीं। सब समझते हैं कि सैनिक व्यय उन्हें मारे डालता है, सब चाहते हैं कि इस शंकामय प्रवृत्ति का अन्त कर दिया जाये। बार-बार इसका उद्योग होता है, सम्मेलन होते हैं; लेकिन सभी चेष्टाएँ निष्फल हो जाती हैं। जब दिलों में सफ़ाई नहीं है, तो सम्मेलनों से क्या होता है। वहाँ भी हरेक इसी फ़िक्र

मे रहता है कि नयी-नयी युक्तियों से दूसरे राष्ट्रों को तो निरस्त्र करा दे; पर आप अक्षुण्ण बना बैठा रहे। इसी राष्ट्रवाद ने साम्राज्यवाद, व्यवसायवाद आदि को जन्म देकर संसार में तहलका मचा रक्खा है। व्यापारिक प्रभुत्व के लिए महान युद्ध होते हैं, कपट-नीति चली जाती है, एक दूसरे की आँखों में धूल झोंकी जाती है। निर्बल राष्ट्र को उभरने नहीं दिया जाता। इसी राष्ट्रवाद का फल है कि कनाडा और आस्ट्रेलिया जैसे विस्तृत भूखंडों में–जो भारतवर्ष के बराबर की आबादी को आश्रय देने की सामर्थ रखते हैं–थोड़े से आदमियों ने एक राष्ट्र बनाकर अपना एकाधिकार जमा लिया है और किसी एशिया-निवासी को उसके अन्दर नहीं जाने देते, हालाँकि यदि अन्य निर्बल देश उसके साथ यही व्यवहार करें तो वे उससे लड़ने पर तैयार हो जायेंगे। अब यह प्रतियोगिता इतनी संक्रामक हो गयी है, कि हरेक राष्ट्र अन्य राष्ट्रों के माल को अपने मुल्क में आने से रोकने के लिए बड़े-बड़े कर लगाने का आयोजन कर रहा है। यह सारे अनर्थ इसीलिए हो रहे हैं, कि धन और भूमि की तृष्णा ने राष्ट्रों को चक्षुहीन-सा कर दिया है। पूर्व ऐतिहासिक काल में एक समय अवश्य ही ऐसा था, जब मानव-जाति किसी एक ही स्थान पर रहती थी। वह साइबेरिया था, या तिब्बत, या भारत, इसके विषय में अभी तक मतभेद है; पर राष्ट्रों की भाषा, नीति, रस्मोरिवाज आदि में ऐसे कितने ही प्रमाण मिलते हैं, जिनसे यह धारणा पुष्ट हो जाती है। ज्यों-ज्यों जनसंख्या बढ़ती गयी, लोग भिन्न-भिन्न प्रान्तों की ओर फैलते गये। जिसे जहाँ जलवायु अनुकूल मिली वहीं वह आबाद हो गया। फिर शनैः-शनैः उन संस्कारों और संस्थाओं का विकास हुआ, जो किसी न किसी रूप में आज तक विद्यमान हैं। जलवायु और प्राकृतिक प्रभावों के कारण भिन्न-भिन्न प्रान्तों के निवासियों की भाषा, आकृति, परिधान–यहाँ तक कि स्वभाव में भी परिवर्तन होते गये। भिन्न-भिन्न संस्कृतियों का विकास हुआ। संभव है, कुछ दिनों भिन्न-भिन्न प्रान्तवालों में मेल रहा हो; पर ज्यों-ज्यों उनके पारस्परिक स्वार्थों में संघर्ष हुआ, उनमें वैमनस्य हुआ और एक दूसरे के आक्रमणों से बचने का प्रयत्न होने लगा। इस संघर्ष ने राष्ट्रों की सृष्टि की; अतएव वर्तमान राष्ट्र उसी युग के चिह्न हैं और अभी तक उनमें यही प्रवृत्तियाँ मौजूद हैं। प्राणी-मात्र को भाई समझनेवाला ऊँचा और पवित्र आदर्श इस राष्ट्रवाद के हाथों ऐसा कुचला गया कि अब उसका कहीं चिह्न भी नहीं रहा और वह मानव-जाति का केवल अलभ्य आदर्श होकर रह गया है। इस युग में जीवित रहने के लिए राष्ट्रों का संगठित होना अनिवार्य-सा हो गया है; अन्यथा असंगठित प्राणि-समूहों का इस राष्ट्रीयता के युग में कहीं पता भी न लगेगा। हाँ, हमें इस शाप को मंगल-रूप में लाना पड़ेगा, इस विष को रस बनाना पड़ेगा। इस संघर्ष का मूल आज का घोर अनात्मवाद है। ईश्वर का संसार से बहिष्कार कर दिया गया है। योरोप के बाज़े राष्ट्रों ने तो गिरजे और देवालय ढा दिये। नये युग के साथ अनात्मवाद और भी प्रचण्ड रूप में आ खड़ा हुआ है। रूस धर्म को अफीम का नशा कहता है। स्पेन का भी कुछ यही विचार है। दोनों ही ईसाई धर्म के केन्द्र थे; पर दोनों ही देशों में गिरजे तोड़े गये हैं।

धर्म-संस्थाओं ने शासक-समुदाय से इस तरह अपने को मिला लिया था और लोकवाद का इतना विरोध किया था और कर रहे हैं कि जनता अब स्वाधीनता की नयी उमंग में धर्म-संस्थाओं को मिटाने पर तुली हुई है। रूस और स्पेन दोनों देशों की यही दशा है। भारत में भी कुछ वही हवा चलती नज़र आती है। नये राष्ट्र बन रहे हैं और राजनीतिक नये सिद्धान्तों पर चलकर वे बलवान और संगठित भी हो जायेंगे; लेकिन संसार में उनसे सुख और शान्ति की वृद्धि होगी, इसमें सन्देह है। जहाँ शासन-संगठन के विरोध में ज़बान खोलना बड़े से बड़ा अपराध है, जिसकी सज़ा मौत है, वहाँ शान्ति कहाँ। विचारों को शक्ति से कुचलकर बहुत दिनों तक शान्ति की रक्षा नहीं की जा सकती। अनीश्वरता की वृद्धि ने संसार को इस दशा में पहुँचाया है और जब तक उसका प्रभुत्व रहेगा, राज-शास्त्र के नियमों के बदलने से विशेष कल्याण की आशा नहीं। कम से कम वह चिरस्थायी नहीं रह सकती। एक समय भारत में था, जब नृपति भी ऋषियों से काँपते थे। आज वह ज़माना है कि समस्त संसार में पशुबल की प्रधानता है सुधार भी होते हैं, तो पशुबल से। मनुष्य में धर्म बुद्धि जैसे रही ही नहीं।

लेकिन इस तिमिराच्छन्न आकाश में अब कहीं-कहीं रजत झालर नज़र आने लगी है। यह नवयुग की ऊषा का चिह्न है। दैवगति से वर्तमान संसार-संस्कृति का दीवाला निकल रहा है। साम्राज्यवाद और व्यवसायवाद की जड़ें तक हिलने लगी हैं। जिस संगठन पर यह संस्कृति ठहरी हुई थी, उस संगठन में कम्पन शुरू हो गया है। मनुष्य ने जिन कृत्रिम साधनों का आविष्कार करके मानवजीवन को कृत्रिम बना दिया था, उनकी कलई खुलने लगी है। स्वार्थ से भरी हुई यह गुटबंदी जिसे आज राष्ट्र कहा जाता है, और जिसने संसार को नरक बना रखा है, अब टूटने लगी है। शासन की शक्ति अब कुबेर के उपासको के कठोर और निर्मम हाथों से निकलकर उन लोगों के हाथों में आ रही है, जिन्हें राजविस्तार की विशेष कामना न होगी, जो दुर्बलों के रक्त पर चैन करना अपने जीवन का उद्देश्य न समझेंगे, जो सन्तोषप्रद शान्ति के उपासक होंगे। न्याय और धर्म की आवाज़ कुछ-कुछ उठने लगी है। जापान ने पचीस साल पहले मंचूरिया को ले लिया होता, तो कोई भिनकता भी नहीं। आज जापान सारे संसार में बदनाम हो रहा है। प्रायः सभी राष्ट्रों में ऐसे विचारवान पुरुष निकल रहे हैं, जिन्हें वर्तमान संस्कृति में संसार की तबाही के लक्षण दिख रहे हैं और वे एक स्वर से इसके परिष्कार की, और ज़रूरत पड़े तो, शान्तिमय क्रान्ति की, ज़रूरत समझ रहे हैं, और समझा रहे हैं। न्याय और धर्म की आवाज़ आत्मवाद के जागने के लक्षण हैं, और दुखी भारत की आशा आत्मवाद के विस्तार में ही है। जब भावना व्यापक रूप धारण करेगी, तब तक उस नवयुग के आवाहन के लिए हमें अविश्रान्त उद्योग करना है।

(हिन्दी में : 'हंस', अक्टूबर-नवम्बर, 1932
उर्दू में : अप्रकाशित)

# हतभागे किसान

भारत के अस्सी फ़ीसदी आदमी खेती करते हैं। कई फ़ीसदी वह हैं जो अपनी जीविका के लिए किसानों के मुहताज हैं, जैसे गाँव के बढ़ई, लुहार आदि। राष्ट्र के हाथ में जो कुछ विभूति है, वह इन्हीं किसानों और मजदूरों की मेहनत का सदका है। हमारे स्कूल और विद्यालय, हमारी पुलिस और फ़ौज, हमारी अदालतें और कचहरियाँ, सब उन्हीं की कमाई के बल पर चलती हैं, लेकिन वही जो राष्ट्र के अन्न और वस्त्रदाता हैं, भर पेट अन्न को तरसते हैं, जाड़े-पाले में ठिठुरते हैं और मक्खियों की तरह मरते हैं। कोई जमाना था जब गाँव के लोग अपने डील-डौल, बल-पौरुष के लिए मशहूर थे। जब गाँवों में दूध-घी की इफ़रात थी। जब गाँव के लोग दीर्घजीवी होते थे। जब देहात की जलवायु स्वास्थ्यकर और पोषक थी, लेकिन आज आप किसी गाँव में निकल जाइए, आपको खोजने से भी हृष्ट-पुष्ट आदमी न मिलेगा, न किसी की देह पर मांस है न कपड़ा। मानो चलते-फिरते कंकाल हों। और तो और, उन्हें रहने को स्थान नहीं है। उनके द्वारों पर खड़े होने तक की जगह नहीं, नीची दीवारों पर रक्खी हुई फूस की झोंपड़ियों के अन्दर वह, उसका परिवार, भूसा, लकड़ी, गाय बैल सब के सब पड़े हुए जीवन के दिन काट रहे हैं। कोई समय था जब भारत के धन का संसार में शोहरा था। यहाँ के सोने और जवाहरात की चमक से दूर-दूर के कवियों की आँखों में चकाचौंध हो जाती थी, विजेताओं के मुँह में पानी भर आता था, मगर आज वह कपोलकथा मात्र है। आज भारत दरिद्रता और अज्ञान के ऐसे गहरे गढ़े में गिरा पड़ा है कि उसकी थाह भी नहीं मिलती। लार्ड कर्जन ने 1901 में यहाँ की व्यक्तिगत आय का अनुमान तीस रु० साल किया था। 1905 में एक दूसरे हिसाबदाँ ने इस अनुमान को पचास रु० तक पहुँचाया, और 1915 में वह समय था जब योरोपीय महाभारत ने चीज़ों का मूल्य बहुत बढ़ा दिया था। 1930 में वही हालत फिर हो गयी जो 1901 में थी और हिसाब लगाया जाय तो आज हमारी व्यक्तिगत आय शायद पच्चीस रु० से अधिक न हो, पर आज तक किसी ने किसानों की दशा की ओर ध्यान नहीं दिया और उनकी दशा आज भी वैसी है जो पहले थी। उनके खेती के औज़ार, साधन, कृषि-विधि, क़र्ज, दरिद्रता सब कुछ पूर्ववत् है।

नहीं, यह कहना गलती होगी कि उनकी दशा की तरफ किसी ने ध्यान नहीं

दिया। सरकार ने समय-समय पर उनकी रक्षा करने के लिए कानून बनाये हैं, और शायद इस तरह के कानून अब तक और ज़्यादा बन गये होते यदि ज़मींदारों की ओर से उनका विरोध न हुआ होता। अबकी बार ही छूट के विषय में ज़मींदारों ने कम रुकावटें नहीं डालीं, लेकिन अनुभव से मालूम हो रहा है कि इस नीति से किसानों का विशेष उपकार नहीं हुआ। इन कानूनों के बगैर सम्भव था, उनकी हालत इससे भी ख़राब होती। इनसे इतना फ़ायदा तो ज़रूर हुआ कि उनकी पतनोन्मुखी प्रगति रुक गयी लेकिन, उन्नति के लिए दशाएँ अनुकूल न हो सकीं। हमें तो उन्नति के लिए ऐसे विधानों की ज़रूरत है जो समाज में विप्लव किये बिना ही काम में लायें जा सकें। हम श्रेणियों में संग्राम नहीं चाहते। हाँ, इतना अवश्य चाहते हैं कि सरकार और ज़मींदार दोनों ही इस बात को न भूल जायें कि किसान भी मनुष्य है, उसे भी रोटी और कपड़ा चाहिए, रहने को घर चाहिए, उसके घर में शादी-ग़मी के अवसर आते हैं, उसे भी अपनी बिरादरी में अपने कुल मर्यादा की रक्षा करनी पड़ती है। बीमारी-आरामी औरों की तरह उस पर भी व्याप्त होती है। इसलिए लगान बाँधते समय इस बात का खयाल रखें कि किसान को कम से कम खेती में इतनी मजूरी तो मिल जाये कि वह अपने बाल-बच्चों का पालन कर सकें। हमारे प्रान्त में अधिकतर किसान ऐसे हैं जिनके पास तीन, चार एकड़ से ज़्यादा भूमि नहीं है। बहुत बड़ा हिस्सा तो ऐसों का है जिनके पास इसकी आधी ज़मीन भी नहीं है। और जमाबंदियाँ जितनी ही छोटी होती हैं, उन पर खेती का ख़र्च उतना ज़्यादा बैठता है। इसलिए ज़मीन के लगान के दर में नये सिरे से तरमीम होनी आवश्यक है। बेशक उससे ज़मीदारों की आमदनी कम हो जायेगी, और सरकार को अपने बजट बनाने में बड़ी कठिनाई पड़ेगी, लेकिन किसान के जीवन का अन्य सभी हितों से कहीं ज़्यादा मूल्य है।

किन्तु परिस्थितियों को देखते लगान में निकट भविष्य में विशेष कमी नहीं की जा सकती। वास्तव में हालत तो यह है कि छोटे-छोटे किसानों का खेती पर जो खर्च पड़ रहा है वह भी वसूल नहीं होता, लगान तो दूर की बात है। और मान लिया किसी तरह एक या दो साल डंडे के ज़ोर से लगान वसूल कर लिया गया भी तो क्या। जब किसान भूखों मर रहा है तो वह दुर्बल और रुग्ण होगा, खेती में ज़्यादा मेहनत न कर सकेगा और इसलिए उसकी पैदावार भी अच्छी न होगी। हमें तो परिस्थिति में कुछ ऐसा परिवर्तन करने की ज़रूरत है कि किसान सुखी और स्वस्थ रहे। जमींदार, महाजन और सरकार सबकी आर्थिक समृद्धि किसान की आर्थिक दशा के अधीन है। अगर उसकी आर्थिक दशा हीन हुई तो दूसरों की भी अच्छी नहीं हो सकती। किसी देश के सुशासन की पहचान साधारण जनता की दशा है। थोड़े से जमींदार और महाजन या राजपदाधिकारियों की सुदशा से राष्ट्र की सुदशा नहीं समझी जा सकती।

किसानों के लिए दूसरी ज़रूरत ऐसे घरेलू धन्धों की है जिससे वह अपनी फुरसत के वक़्त कुछ कमा सकें। यह काम असंगठित रूप से सफल नहीं हो सकता।

इसे या तो सहकारी सोसाइटियों के हाथ में दिया जाना चाहिए या सरकार को खुद अपने हाथ में रखकर व्यापार और उद्योग विभाग के द्वारा इसका संचालन कराना चाहिए। एक प्रान्त में बाज़ ऐसी चीज़ें है जिनकी खपत नहीं है, मगर दूसरे प्रान्तों में उनकी अच्छी खपत है। ऐसे उद्योगों का प्रचार किया जाना चाहिए।

खेती की पैदावार बढ़ाने की ओर भी अभी तक काफ़ी ध्यान नहीं दिया गया। सरकार ने अभी तक केवल प्रदर्शन और प्रचार के सीमा के अन्दर रहना ही उपयुक्त समझा है। अच्छे औज़ारों, अच्छे बीजों, अच्छी खादों का केवल दिखा देना ही काफ़ी नहीं है। सौ में दो किसान इस प्रदर्शन से फ़ायदा उठा सकते हैं। जिनको भोजन का ठिकाना नहीं है, जो नाक तक ऋण के नीचे दबा हुआ है उससे यह आशा नहीं की जा सकती कि वह नयी तरह के बीज़ या औज़ार या खाद खरीदेगा। उसे तो पुरानी लीक से जौ भर हटना भी दुस्साहस मालूम होता है। उसमें कोई परीक्षा करने की, किसी नयी परीक्षा का ज़ोख़िम उठाने की सामर्थ्य नहीं है। उसे तो लागत के दामों यह चीज़ें किस्तवार अदायगी की शर्त पर दी जानी चाहिए। सरकार के पास इन कामों के लिए हमेशा धन का अभाव रहता है। हमारे विचार में इससे ज़्यादा ज़रूरी सरकार के लिए कोई काम ही नहीं है।

दूसरी ज़रूरत ज़मीन की चकबन्दी है। ज़मीन का बँटवारा इतनी कसरत से हुआ है और हो रहा है कि जिसकी कोई हद नहीं। दक्षिण में सन् 1771 ई० से औसत जमाबन्दी चालीस एकड़ की थी। 1915 ई० में वह केवल सात एकड़ रह गयी। बंगाल में तीन एकड़ है और संयुक्त प्रान्त में केवल डेढ़ एकड़। यह डेढ़ एकड़ भी गाँव के चारों दिशाओं में स्थित होता है, इसलिए उसमें बहुत परिश्रम व्यर्थ हो जाता है। चकबन्दी हो जाने से इतना फ़ायदा होगा कि किसान अपने चक को बाड़ों से घेर सकेगा, उसमें कुएँ बनवा सकेगा, खेती की निगरानी कर सकेगा। इससे उसकी उपज में कुछ बढ़ती होने की आशा हो सकती है।

कीड़ों से भी फ़सल का अक्सर बहुत नुक़सान होता है। पिछले साल चूहों ने कितने खेतों का सफ़ाया कर दिया। कभी लाही आती है, कभी माहों, कभी गेरुई, कभी पतिंगे। कभी दीमकों का ज़ोर होता है, कभी कीड़ों का। किसानों के पास ही इन भौतिक बाधाओं की कोई दवा नहीं है। कृषि विभाग ने इस विषय मे बहुत कुछ खोज किया है और ज़रूरत है कि उसकी परीक्षित अनुभूतियाँ किसानों के कानो तक पहुँचायी जायें। केवल इतना ही नहीं, उनके द्वारों तक पहुँचायी जायें, पर यहाँ तो जो कुछ होता है दफ़्तरी ढंग से, जो इतना पेचीदा और बिलम्बकारी है कि उससे किसानों को फ़ायदा नहीं होता। यहाँ दफ़्तरी ढंग की नहीं, मिशनरी उद्योग की ज़रूरत है। अब तक सरकार ने किसानों के साथ सौतेले लड़के का-सा व्यवहार किया है। अब उसे किसानों को अपना जेठा पुत्र समझकर उसके अनुसार अपनी नीति का निर्माण करना पड़ेगा।

(हिन्दी में : 'जागरण', 19 दिसम्बर, 1932)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

# नये-नये सूबों की सनक

अंग्रेज़ों के आने के पहले भारत में बहुत-से छोटे-छोटे स्वाधीन राज्य थे, जो आपस में बराबर लड़ते रहते थे। ये राज्य भाषा या जाति की एकता के कारण नहीं प्रादुर्भूत हुए थे। जो बलवान था, उसने दूसरे राज्यों के इलाके दबाकर अपने राज्य में मिला लिये। जैसे योरोप में नेपोलियन की महत्त्वाकांक्षा थी कि योरोप के राष्ट्रों को परास्त करके एक बलवान केन्द्रीय शासन के अधीन कर दिया जाये, उसी भाँति भारत में केन्द्रीयता और प्रान्तीयता में हमेशा संघर्ष होता रहा। अशोक और चन्द्रगुप्त से पहले भी बड़े-बड़े महीपों ने चक्रवर्ती राज्य स्थापित करने की चेष्टा की। मुगल, मरहठे, सिक्ख सभी ने प्रांतीयता को दबाने का प्रयत्न किया। जब तक केन्द्रीय शासन के हाथों में शक्ति थी, प्रांतीयता दबी रही; लेकिन केन्द्र के शक्तिहीन होते ही प्रांतों ने स्वाधीनता के झंडे उड़ाना शुरू किये और राष्ट्रीयता की भावना ही ग़ायब हो गयी। अंग्रेजों के राज्य-विस्तार ने राष्ट्र-भावना की सृष्टि की और भारत को एक शक्तिशाली, सुव्यवस्थित राष्ट्र बनाने की आकांक्षा उत्पन्न हुई। किसी एक भारतीय झंडे के नीचे सम्पूर्ण देश को जमा करना असाध्य था। एक दूसरे से सशंक था, उसी तरह, जैसे आज योरोपीय राष्ट्रों की दशा है। अंग्रेजों से उन्हें वंशगत या जातिगत द्वेष न था, उनसे पुराने अपमान के बदले न चुकाने थे; अतएव ऐसे लोगों की कमी नहीं थी, जिन्होंने अंग्रेजों का हृदय से स्वागत किया और अंग्रेजों की सफलता के अन्य कारणों में यह भी एक कारण हो सकता है। देश में जो विचारवान थे, वे आपस की ईर्ष्या और विद्वेष से तंग आ गये थे और शान्ति को किसी दाम पर भी लेने को तैयार थे। केन्द्रीय शक्ति के सिवा इन स्वाधीन राजों को काबू में रखने का और कोई साधन न था। बहुत दिनों के बाद भारत को केन्द्रीय शासन का अवसर मिला और उसका शुभ फल यह हुआ कि देश में राष्ट्र-भावना का विकास होने लगा और दिन-दिन उसका प्रसार होता जा रहा है।

लेकिन इधर कुछ दिनों से फिर प्रांतीयता का भाव ज़ोर पकडने लगा है। कहीं प्रतिद्वन्द्विता के वशीभूत होकर, कहीं निकट स्वार्थ के कारण और कहीं ऐतिहासिक आधार लेकर नये-नये सूबे की माँग की जा रही है। बिहार और सीमाप्रान्त को पृथक् हुए, अर्सा हुआ, अब सिंध और उड़ीसा पृथक् होने के लिए ज़ोर मार रहे हैं। आन्ध्र प्रान्त भी पृथक् होना चाहता है। दिल्ली से भी पृथक् प्रान्त बनाये जाने का आन्दोलन

शुरू हो गया है; पर इन नये उम्मेदवारों में एक भी ऐसा नहीं, जो नये प्रान्त की आर्थिक ज़िम्मेदारियाँ उठा सके। नये-नये प्रान्तों से नये-नये नगरों का विकास होता है, काउंसिलों में ज़्यादा आदमियों के लिए जगहें निकल आती हैं, नये हाईकोर्ट में ज़्यादा वकीलों की ख़पत हो सकती है। यह सब सही है; पर रुपये किसके घर से आवें ? यह उम्मीदवार स्वयं इसे स्वीकार करते हैं कि वह नये कर अंगीकार करने को तैयार नहीं हैं। हर नये प्रान्त के ख़र्च का तखमीना लगभग दो करोड़ सालाना होता है। दिल्ली या उड़ीसा या सिंध निकट भविष्य में यह ख़र्च उठा सकेंगे, इसकी कोई आशा नहीं है। नतीजा इसके सिवा और क्या होगा कि दूसरे सूबों से उनकी सहायता की जाये। फ़ौज के या दूसरे राजकीय मदों में किसी तरह की कमी की गुंजाइश नहीं है। नये कर लगाये नहीं जा सकते, तो फिर यह सूबे कैसे बने ?

खर्च को छोड़िए। प्रान्तीयता की मनोवृत्ति राष्ट्रीय मनोवृत्ति की विरोधिनी है। वह हमारे मन में संकीर्णता का भाव उत्पन्न करती है और हमें किसी प्रश्न पर सामूहिक दृष्टि डालने के अयोग्य बना देती है। और इतिहास कह रहा है कि इसी सकीर्ण मनोवृत्ति ने भारत को पराधीन बनाया। दो सदियों की पराधीनता ने हममें ऐक्य का जो भाव जगाया है, वह इस बढ़ती हुई प्रान्तीयता के सामने कै दिन ठहर सकेगा ?

नये प्रान्तों की रचना का एक ही उज्र हो सकता है; अर्थात्–उनसे नये प्रान्तों के विकास और उन्नति की चाल तेज़ हो जाये; मगर इसकी कोई सम्भावना नहीं, क्योंकि ये नये उम्मीदवार केन्द्रीय सहायता के बल पर ही अपने क़िले बना रहे हैं। यह आशा करना कि केन्द्र से उन्हें इतनी प्रचुर सहायता मिल जायेगी कि वे शिक्षा, व्यवसाय, कृषि आदि विभागों की कायापलट कर सकेंगे, दुराशा मात्र है। गवर्नरों और मिनिस्टरों के बढ़ जाने से ही तो कोई नयी जाग्रति न उत्पन्न हो जायेगी। ये संस्थाएँ विवश होकर अपने को जीवित रखने के लिए, या तो प्रजा पर विशेष कर लगायेंगी, या इन विभागो की ओर से उदासीन हो जायेंगी, नतीजा यही होगा कि प्रजा की दशा मे तो कोई अन्तर न होगा–या वह और भी बदतर हो जायेगी–केवल गर्दन में जुआ और भारी हो जायेगा। किसी नये विधान को प्रजाहित की दृष्टि से देखना चाहिए। अगर यह अर्थ नहीं सिद्ध होता, तो उससे कोई लाभ नहीं। पहले प्रान्तों में मिनिस्टर न थे, काउंसिलों का यह रूप न था। नये विधान ने यह सारा आडम्बर जनता के सिर पर लाद दिया; पर उससे जनता का क्या हित हुआ ? हमारी आर्थिक दशा में क्या उन्नति हुई ? प्रजा की दशा अब भी वही है, जो इन विधानां के पहले थी। केवल अधिकारियों की संख्या बढ़ गयी। तात्पर्य यह है कि हमें यथासाध्य प्रान्तीयता को दबाना चाहिए, जो अब भी हमारी एकता में बाधक हो रही है।

**(हिन्दी में : 'हंस', दिसम्बर, 1932)**
**(उर्दू में : अप्रकाशित)**

# सर हरिसिंह गौड़ का तलाक़-बिल

अभी बहुत दिन नही हुए कि तलाक़ का नाम सुनकर हिन्दू समाज के कान खड़े हो जाते थे और उसे योरोप की नक़ल समझकर तिरस्कृत कर दिया जाता था। पर इन कई वर्षों में बहुत बड़ा सामाजिक परिवर्तन हो गया है और समाज की न्याय-चेतना बहुत कुछ जागृत हो गयी है। अब यह स्वीकार किया जाने लगा है कि स्त्री और पुरुष दोनों के अधिकार समान होने चाहिए। अभी तो यह हाल है कि पुरुष में चाहे कितने ही दोष हों, चाहे वह कितना ही लम्पट हो, उसके साथ कितना ही अत्याचार करे, औरत के लिए कहीं त्राण नहीं। वह उसकी ख़बर लेना छोड़ दे, अपनी दूसरी शादी कर ले, किन्तु स्त्री पर उसका अधिकार ज्यों का त्यों बना रहता है। स्त्री में रूप न हो, वह फूहड़ हो, उसके सन्तान न होती हो, या किसी कारण-वश उससे असन्तुष्ट हो, तो उसके लिए रास्ता साफ़ है। लेकिन पुरुष में कितनी ही बुराइयाँ हों, स्त्री के लिए कहीं शरण नहीं। यह एकतरफी नीति बहुत दिन चली, लेकिन अब नहीं चल सकती। अब तो न्याय का तक़ाज़ा है कि स्त्री को भी वही अधिकार प्राप्त हों। सर हरिसिंह ने तलाक़ के लिए तीन कारणों का निर्देश किया है–

1. जबकि पुरुष अव्यवस्थित चित्त हो।
2. जबकि पुरुष को कोढ़ की बीमारी हो।
3. जबकि वह नपुंसक हो।

स्त्री पुरुष में मनोमालिन्य के और बहुत से कारण हो सकते हैं। उनका इस बिल में कोई जिक्र नहीं है। हम नहीं समझते, वर्तमान रूप में किसी को उससे क्या आपत्ति हो सकती है। हिन्दू-विवाह का आदर्श बहुत ऊँचा है। हिन्दू-विवाह और तलाक़ दो परस्पर विरुद्ध बातें हैं, लेकिन इस आदर्श का मूल्य बहुत कम हो जाता है, जब उसके पालन का भार केवल स्त्रियों पर रख दिया जाता है। विशेषकर जब हिन्दू देवियाँ खुद इस बिल की माँग पेश कर रही हैं तो पुरुषों को उसे स्वीकार करने के सिवा और कोई मार्ग नहीं रह जाता। जब तक देवियाँ चुपचाप, बिना किसी तरह का असन्तोष प्रकट किये अपने कष्टों को सहन करती जाती थीं, पुरुषों के पास अपने को धोखा देने का एक बहाना था। वह कह सकते थे–हमारी देवियाँ पतिव्रत पर इतनी जान देनेवाली हैं कि चाहे पुरुष कितना भी ज़ुल्म करे उनके मन में कोई दुर्भावना आ ही नहीं सकती। अब भी हमारी अधिकांश बहनों की यही

मनोवृत्ति है, लेकिन ज्यों-ज्यों उनमें शिक्षा का प्रचार हो रहा है, उनमें अपनी वर्तमान अधोगति से विद्रोह उत्पन्न हो रहा है और तलाक़ की माँग उसी विद्रोह का सूचक है। पुरुषों को अब उनसे समझौता करना होगा। उनकी शिकायतों की अवहेलना करके अब वे अपने पुरुषत्व को कलंक से नहीं बचा सकते। यह सत्य है कि तलाक़ प्रथा का दुरुपयोग किया जा सकता है। पश्चिमीय देशों में उसकी जो छीछालेदर हो रही है, वह हम नित्य अख़बारों में देखते हैं। भारत में भी तलाक़ में मुकदमे अधिकांश ईसाई और ऐंग्लाइंडियन दम्पतियों की ओर से ही दायर किये जाते हैं, लेकिन वर्तमान हिन्दू विवाह में तो ऐसी बुराइयाँ आ गई हैं, नहीं तलाक़ बिल की जरूरत ही क्या थी।

हाँ, इस बिल के साथ इस बात का भी विचार करना आवश्यक है कि पुरुष की ज़ायदाद में स्त्रियों का कुछ अधिकार रहे। अन्यथा ऐसा हो सकता है कि नित नए फूलों का रस लेनेवाली मनोवृत्तियाँ तलाक़ को एक बहाना बना लें।

कुछ लोगों का यह कहना है कि पढ़े-लिखे समाज का एक अल्प भाग ही इस बिल के पक्ष में है। इसलिए वर्तमान प्रथा में अगर सौ में दो-चार शादियाँ दुखमय होती हैं, तो उन दो-चार के लिये सारे समाज को क्यों भ्रष्ट करने की चेष्टा करते हो। उन्हें हमारा यही उत्तर है कि यह बिल उन्हीं दुखमय दम्पतियों के लिए बनाया जा रहा है। सुखी दम्पतियो के लिए उस बिल का होना न होना दोनों बराबर है। विधवा-विवाह का बिल पास हो जाने से सभी विधवाएँ विवाह तो नहीं करने लगीं। शारदा क़ानून ने भी तो बाल विवाह नहीं बन्द कर दिया, हाँ, उसमें कुछ रुकावट अवश्य डाल दी। सबसे बड़ा कानून जनमत है। लेकिन फिर भी ऐसे क़ानूनों का हमें स्वागत करना चाहिए जिनका उद्देश्य सामाजिक अत्याचारों को दूर करना हो।

(हिन्दी में : 'हंस', मार्च, 1933
उर्दू में : अप्रकाशित)

# सहयोग या संघर्ष

जीवन के लिए संघर्ष का उतना ही महत्त्व है, जितना सहयोग का। कितने ही ऐसे काम हैं, जिनमें सहयोग से कहीं बढ़कर संघर्ष काम देता है, लेकिन देखना यह है कि कौन-सी नीति मानवता के अनुकूल है और कौन उसके प्रतिकूल। लड़के को पढ़ाने-लिखाने में प्यार और मार दोनों ही अपनी-अपनी जगह कल्याणकारी हैं, लेकिन प्यार हर समय के लिए है, मार केवल विशेष अवसरों के लिए। हम प्रातःकाल बच्चे का चुम्बन लेकर प्रसन्न होते हैं, लेकिन ऐसा तो शायद बहुत कम होता हो कि सवेरे उठते-उठते लड़के को दो-चार चाँटे लगाकर हम अपनी दिनचर्या शुरू करें। हम बच्चे को मारते भी हैं तो इसलिए कि उसे ज़्यादा प्यार कर सकें। डॉक्टर हमें नश्तर लगाता है तो इसीलिए कि फिर उसे नश्तर लगाने की ज़रूरत न पड़े। हम बच्चे को मारने के लिए नहीं मारते और न सर्जन नश्तर लगाने के लिए नश्तर लगाता है। सहयोग प्राप्त करने का एक साधन संघर्ष हो सकता है और होता है, लेकिन संघर्ष पर जीवन और समाज की बुनियाद डाली जाये और संघर्ष को ही विकास का मूल तत्त्व समझा जाये, यह तो कभी हितकर नहीं हो सकता। डार्विन साहब ने संघर्ष-सिद्धांत का आविष्कार करके मानव-जाति में उस पशुता को एक सहारा दे दिया और उस प्रगति को रोक दिया, जिधर उसका स्वाभाविक विकास उसे लिये जाता था। संघर्ष पशुता का लक्षण है, सहयोग मानवता का। हमें उत्तरोत्तर पशुता से मानवता की ओर जाना चाहिए था, लेकिन संग्राम के इस सिद्धात ने उस पशुता को एक नयी शक्ति प्रदान कर दी और उसी का यह फल है कि आज भूमडल पर संघर्ष की दुहाई सुन रहे हैं। इसने हमें कुछ ऐसा सम्मोहित कर दिया है कि इच्छा न रहते हुए भी हम उसी ओर खिंचे जा रहे हैं। आज Exploitation का जो बाज़ार गर्म है, वह संघर्ष-सिद्धान्त का सबसे विनाशकारी अंग है। हमने अपने स्वार्थ की बाग छोड़ दी है, और इसकी कुछ परवाह नहीं करते कि वह कितने बोये हुए खेतों को रौंदता, कितने जीवों को कुचलता चला जा रहा है। योरोप से हमने अगर कुछ सीखा तो वही सीखा, जो उसकी संस्कृति का सबसे निकृष्ट पहलू था। अभी बहुत दिनों की बात नहीं है कि हमें पश्चिम की सभी चीज़ें अपनी सभी चीज़ों से बढ़िया लगती थीं। उनका रहन-सहन, उनके रीति-रिवाज, उनके खान-पान सबमें हमारे लिए एक न रुकनेवाला आकर्षण था। योरोपवाले देर में सोकर उठते हैं, इसलिए हमें भी देर में सोकर उठना चाहिए ! योरोपवाले हरदम कपड़े पहने रहते हैं, इसलिए हमें भी कभी नंगे बदन

न रहना चाहिए ! योरोपवाले खूब शराब पीते हैं, इसलिये शराब पीना भी संसार पर विजय पाने का एक मंत्र है ! वही एकांत प्रेम, वही अपने से नीचे दरजे के आदमियों से पृथक् रहने की आदत, वही मुँह में सिगार दबाकर चलना, ग़रज़ हमने बन्दरों की तरह पच्छिमवालों की नकल शुरू की और अभी तक करते जा रहे हैं। हमारे नेता और अगुआ जब उस प्रवाह में न सँभल सके, तो छोटे-छोटे साधारण आदमी क्या सँभलते ? धीरे-धीरे समय ने हमको बताया कि योरोप में सब कुछ सोना ही सोना नहीं है, उसमें कांसा-पीतल भी है। हम अपने खोये हुए आत्मसम्मान को फिर अपनाने लगे, हमारे नज़रों से वह सम्मोहन हटा और हमें कुछ विचार करने की शक्ति आयी। महात्मा गांधी ने आकर मानों उन बिखरी हुई आकारहीन भावनाओं को मूर्तिमान कर दिया और योरोप की बुराइयाँ भी हमें नज़र आने लगीं। लेकिन संघर्ष का जो विष संसार की वायु में घुल गया है, उससे हम बचना चाहकर भी नहीं बच सकते। हमारे शासन-विधान में, हमारी व्यापारिक संस्थाओं में, हमारे निजी व्यवहार में, संघर्ष अपना नंगा नृत्य कर रहा है। शक्तिवान और शक्तिवान, धनवान और धनवान होना चाहता है और वह निर्बलों को कुचलता हुआ आगे बढ़ेगा। वह पड़ोसी के बराबर नहीं रह सकता, उससे बढ़कर रहेगा, उसे उखाड़ फेंकेगा। उसे अधिकार चाहिए। सोते, जागते वह अधिकार का स्वप्न देखता है और अधिकार के आगे ही सिर झुकाना जानता है। सच्चाई का बल, दीनता का बल उसके सामने कोई महत्त्व नहीं रखता। इसे वह दुर्बलता समझता है। उसके सामने केवल पशुबल का महत्त्व है, इसी से वह भयभीत होता है। इसी की पूजा करता है। उसका बढ़ा हुआ अहंकार उसकी आँखों के सामने भूत की तरह खड़ा है। ब्रह्मांड में व्याप्त एक चेतना है, इसे वह स्वीकार नहीं करता। प्राणी-प्राणी में एक दूसरे को खा जाने के सिवा और कोई भावना है, इसे वह नहीं मानता। ममता का एक पतला परदा जो उसे व्यापक सत्य से पृथक् किये हुए है, उसे उसने एक किला बना लिया है, जहाँ बैठा हुआ वह दूसरों पर हमले करता है और खुद हमलों से बचा रहता है।

हमारे सामने जो श्वेत-पत्र रखा गया है, उसके एक-एक शब्द में यही संघर्ष की भावना भरी हुई है। भारत दुर्बल है, असंगठित है, इसलिए उसे क्यों उभरने दिया जाये ? संघर्ष का अविश्वास से प्रेम है ही। इस विधान के एक-एक शब्द से भारतीयों के प्रति अविश्वास टपक रहा है। चूँकि भारत दबाया जा सकता है, उसे दबाये रखना चाहिए। भारत पर विश्वास करके, उसके उद्धार में सहयोग देकर संसार में नवयुग लाया जा सकता है, संघर्षी इंग्लैंड में इतनी कल्पना नहीं है। भारत तबाह हो जाये, उसके साथ चाहे इंग्लैंड खुद तबाह हो जाये, पर भारत पर अपनी गिरफ़्त ढीली नहीं की जा सकती। इग्लैंड की बिलकुल उस शक्की आदमी की-सी दशा है, जो अपनी स्त्री पर अविश्वास करके उसे कोठरी में बंद रखता है, कहीं जाता है, तो कोठरी के द्वार पर ताला डाल देता है। ऐसी स्त्री सुखी नहीं रह सकती, लेकिन क्या ऐसी स्त्री का पुरुष सुखी रह सकता है

(हिन्दी में : 'हंस', 3 अप्रैल, 1933
उर्दू में : अप्रकाशित)

# पाकिस्तान की नयी उपज

डॉ. सर मुहम्मद इक़बाल पच्छिम में मुसलिम राज्य का स्वप्न देख रहे हैं। अब उनके भी एक उस्ताद निकल आये हैं वह 'पाकिस्तान' के नाम से एक मुसलिम साम्राज्य का स्वप्न देख रहे हैं। इस पाकिस्तान में कश्मीर, पंजाब, बलोचिस्तान, सीमाप्रान्त और अफ़गानिस्तान आदि सम्मिलित होंगे और वह भारतवर्ष से बिलकुल पृथक् होगा। आविष्कारक महोदय का कथन है कि इन प्रान्तों में तीन करोड़ मुसलमान आबाद हैं, जो हालैण्ड, स्पेन, बेलजियम आदि देशो से अधिक हैं। उधर ईरान, तुर्किस्तान, शाम, इराक, मिस्र, तुर्की, मुसलिम रियासते पहले ही से हैं। यह पाकिस्तान सूबा उनके साथ मिल गया, तो एक महान मुसलिम साम्राज्य का उदय हो जायेगा और इसलाम के इतिहास मे जो वात पहले कभी न हुई थी, वह हो जायेगी! बात तो वहुत अच्छी है; पर कुछ कारण ही तो हैं कि अभी तक तुर्की और ईरान मे मेल नहीं हो सका। मेल का जिक्र ही क्या, अभी थोड़े दिन पहले वैमनस्य हो गया था। फिर अफ़गानिस्तान क्यो नही तुर्की से जा मिलता! और तुर्किस्तान को अफ़गानिस्तान से मिलने मे कौन बाधक हो रहा है! अगर धर्म ही राष्ट्र को मिला दिया करता तो जर्मनी और फ्रास और इटली आदि राष्ट्र कब के मिल चुके होते। भारत के पत्रों मे इस वात पर बड़ी हलचल मच गयी है। हम समझते हैं कि जब तक पाकिस्तान का जन्म होगा, दुनिया का रुख और हो चुका होगा।

**(हिन्दी में : 'जागरण', 14 मई, 1933**
**उर्दू में : अप्रकाशित)**

# स्वदेशी

दासता तथा दरिद्रता से–दोनों ही महान् कष्टदायक तथा अपमानजनक रोगों से, रक्षा का एकमात्र उपाय स्वदेशी को अपनाना है। मन से, वचन से, कर्म से 'स्वदेशी' हो जाना, एक कच्चा धागा भी विलायती न खरीदना, यही एक महामंत्र है, जिसको जप कर ब्रिटेन ने आधी दुनिया अपने अधिकार में कर ली, अमेरिका स्वर्ण-भूमि बन गया और जापान एशिया का ब्रिटेन बना हुआ है। इसी एक मंत्र का पाठ पहले भारत करता था, चीन करता था और दोनों अभ्युदय के ऊँचे पद पर बैठे हुए थे। जिस दिन से भारतीय बाज़ारों में विलायती माल भर गया, भारत का गौरव लुट गया। जिस दिन से चीन ने, जिसने स्वयं कागज़ बनाने का तरीका दुनिया को सिखलाया था, विलायती कागज़ तक अपनी दुकानों में भर लिया, उसी दिन चीन की स्वाधीनता की मृत्यु का घंटा विलायती गिरजाघरों में बजने लगा।

स्वदेशी की महानता शब्दों मे नहीं समझायी जा सकती। जब हम अपने शरीर पर, अपने कमरे में, अपने पास एक तिनका भी विलायती रखते हैं, जब कि हम उसके स्थान पर देशी तिनका रख सकते हैं, तो यह स्पष्ट हो जाता है कि हम उस तिनके के बराबर अपना रक्त स्वयं चूस रहे हैं, अपने भाई के सामने की थाली उठाकर दूसरों को दे रहे हैं। स्वदेशी की पूजा सम्राट से रंक तक करते हैं। ब्रिटिश सम्राट् पंचम जार्ज ने एक बार किसी सरकारी कार्यालय का निरीक्षण किया, वहाँ ब्रिटेन के बने टाइपराइटर के बजाय अमेरिकन टाइपराइटर का उपयोग होते देखकर उन्हें बड़ा दुख हुआ। आज भारत में लाखों योरोपियन रहते हैं, आप ज़रा इनके साथ बाहर चले जाइए। जर्मन जर्मनी का बना सामान ख़रीदता है, ब्रिटिश ब्रिटेन का बना हुआ। हमारे यहाँ कितने ऐसे देशी नरेश हैं, जिनके दफ़्तरों में देश की बनी चीज़ें काम में आती हैं, या जो विलायत जाकर यह पूछते हैं कि–"आपके यहाँ अमुक वस्तु भारत की बनी हुई मिलती है ?"

स्वदेशी को न अपनाना एक राष्ट्रीय दुर्गुण है। स्वदेशी सामान महँगा पड़ सकता है, पर अपने घर का माल महँगा पड़ने पर भी खरीदा जाता है। स्वदेशी माल ख़राब हो सकता है, पर अपनी भूल के लिए अपने ही मुँह में चपत कितने आदमी मारते हैं ? अपना अपराध सबसे पहले क्षम्य होता है। ठीक यही दशा स्वदेशी की भी है।

स्वदेशी में सबसे पहले कपड़े का स्थान है। विलायती कपड़ा पहनना वास्तव में देश के प्रति अन्याय है। ईश्वर के प्रति अन्याय है। अपना देश जब अपना माल बनाता है तो फिर बाहरी माल क्यों खरीदा जाये। हम 'बहिष्कार' का पाठ नहीं पढ़ा रहे हैं। किसी के प्रति भेद-भाव नहीं फैला रहे हैं। धरना देने की सलाह नहीं दे रहे हैं। हम केवल प्रत्येक व्यक्ति का अलग-अलग कर्त्तव्य बतला रहे हैं। स्वदेशी एक धर्म है, एक कर्त्तव्य है। भारत में राजनीतिक आन्दोलन का प्राबल्य होते हुए भी विदेशी माल–आँकड़े कपड़ा दिनों-दिन अधिकता से आ रहा है। यहाँ पर पाठकों का ध्यान हम उन्हीं आँकड़ों की ओर आकर्षित करना चाहते हैं। पत्र लिखता है–

'स्वदेशी के प्रति ध्यान बढ़ने तथा आर्थिक मन्दी होने पर भी भारत में विलायती कपड़े का आयात अनुमान से अधिक मात्रा में बढ़ता जा रहा है। बम्बई के मिल मालिक संघ की जो सबसे ताज़ी विज्ञप्ति प्रकाशित हुई है, उससे पता चलता है कि 1931-32 तथा 1932-33 के आर्थिक वर्षों (मार्च से मार्च) के विलायती रुई के सूत का आयात उन्चास प्रतिशत और तैयार थानों का आयात अट्ठावन प्रतिशत बढ़ गया है। इस वर्ष के पिछले तीन महीने से विलायती कपड़े का आयात–केवल जापानी सस्ता माल ही नहीं–बहुत बढ़ गया है। ब्रिटिश खाकी कपड़ा एक वर्ष में 83.3 प्रतिशत अधिक आया। जापानी खाकी कपड़ा 32.5 प्रतिशत अधिक आया। 31 मार्च 1933 तक कुल विलायती सूत जो बाहर से आया, 45.10 पौंड था। पिछले साल 31.60 लाख गज़ माल आया था। ब्रिटिश सूत का आयात 11.90 लाख गज़ से बढ़ कर 13.40 लाख गज़ हो गया, जापानी सूत 6.20 लाख से 8.10 लाख गज़। पिछले साल 775.60 गज़ विलायती कपड़ा आया था, इस साल 1,225.30लाख गज़ ! सितम्बर 1932 के बाद सबसे अधिक माल 1933 की मार्च में आया।... विलायती माल बम्बई, मद्रास, बंगाल, सिंध और बर्मा–सब जगह क़रीब-क़रीब बराबर ही आया है।'

भारतीयो, सावधान ! समूची राजनीति एक ओर और स्वदेशी एक ओर ! स्वदेशी प्रचारकों को सतर्क हो जाना चाहिए।

**(हिन्दी में : 'जागरण', 12 जून, 1933**
**उर्दू में : अप्रकाशित)**

# तुलसी-स्मृति-तिथि कैसे मनायी जाये ?

इस महीने (जुलाई, श्रावण) में जगह-जगह तुलसी-तिथि मनायी जायेगी। 29 जुलाई (शनिवार) को इस देश के अनेक नगरों और ग्रामों में विशेष रूप से तुलसीदास-सम्बन्धी उत्सव मनाया जायेगा। यों तो नित्य ही असंख्य स्थानों में तुलसीदास जी का गुणगान हुआ करता है; पर उस दिन उनके निमित्त कुछ महत्त्वपूर्ण कार्य होना चाहिए।

हिन्दी-पाठकों को स्मरण होगा कि महामना मालवीय जी ने काशी के तुलसी-घाट का जीर्णोद्धार करने के लिए पत्रों में एक अपील छपवायी है। उस पर यदि साल-भर में इसी एक दिन ध्यान दिया जाये, तो कुछ ही बरसों में–और अगर सुयोग मिल गया तो एक ही साल में–तुलसी-घाट का जीर्णोद्धार हो जा सकता है। तुलसीदास जी से सम्बन्ध रखनेवाले अनेक स्थान काशी में हैं और सबकी दशा शोचनीय है। गोपाल मन्दिर के अहाते में एक कोठरी है जिसे लोग गोस्वामी जी का निवास स्थान बतलाते हैं; वह साल-भर में एक वार सिर्फ़ श्रावण-शुक्ला सप्तमी को खुलती है। क्या उस अँधेरी (! ! ! ) कोठरी का इतना ही सम्मान पर्याप्त है ? जिस स्थान में महीनां और बरसों रहकर गोस्वामी जी ने 'विनय-पत्रिका' के समान अपूर्व विनय-ग्रन्थ लिखा, उस स्थान की दुर्दशा हिन्दीवालों के लिए घोर लज्जाप्रद है।

यही हाल अस्सी घाटवाले तुलसी-मन्दिर का है। जिस भाषा के हिमायती करोड़ों हो, उस भाषा के सर्वश्रेष्ठ कवि के प्रति ऐसी उदासीनता ! अभाग्य तुलसीदास का जो हिन्दुस्तान में हिन्दी के कवि हुए !

हर साल लोग जगह-जगह तुलसी-जयन्ती के नाम से तुलसी-तिथि मनाते हैं। करते क्या हैं ? गाँव वाले दो-चार सेर घी आग में झोंक देते हैं ! हवन के साथ-साथ ब्राह्मण-भोजन तो चाहिए ही ? वह भी थोड़ा-बहुत हो ही जाता है। इसके बाद ढोलक-झाल लेकर लोग तुलसीकृत रामायण गाने लगते हैं। चार-छः घण्टे लोग गला फाड़कर चिल्लाते हैं। बस, हो गये तुलसीदास से उऋण ! शहरवाले एक नोटिस छपवाकर बँटवा देते हैं। लोग निश्चित स्थान पर जुटते हैं। भाषण होते हैं, लेख पढ़े जाते हैं, कविताएँ सुनायी जाती हैं, सबमें यही कहा जाता है कि गोस्वामी जी की कविता ऐसी है, वैसी है, उनके उपकारों का हम बदला नहीं दे सकते–इत्यादि। बस, एक ही तरह की बातें हर साल ! क्या कोई कहेगा कहाँ से ? कोई रिसर्च तो

करता नहीं और जो करता है वह उस उत्सव में आता नहीं। इस तरह एक रस्म-सी पूरी कर दी जाती है। यह तो एक तरह से बला टालना है, इससे कुछ ठोस काम नहीं हो सकता।

इस समय आवश्यकता इस बात की है कि जहाँ-जहाँ तुलसी-तिथि मनायी जाये, वहाँ तुलसी-निधि के लिए थोड़ा-घना, जो मिल सके, अर्थ-संग्रह किया जाये और वह द्रव्य महामना मालवीय जी को इस निवेदन के साथ भेज दिया जाये कि वे इसे तुलसीदास से सम्बन्ध रखनेवाले स्थानों के जीर्णोद्धार में लगावें। इस तरह अगर कुछ साल भी हर जगह काम हो तो तुलसी-निधि में यथेष्ट धन एकत्र हो सकता है। उससे राजापुर, काशी और अयोध्या में तुलसीदास जी के जितने स्मृति-चिह्न हैं, सबकी रक्षा और पूजा-प्रतिष्ठा का प्रबन्ध किया जा सकता है।

तुलसीदास जी ने हिन्दूजाति और हिन्दूधर्म का जो उपकार किया है उसके वर्णन करने का यहाँ स्थान नहीं। उन्होंने हिन्दू-सभ्यता और हिन्दू-संस्कृति की बड़ी रक्षा की है। हिन्दू-समाज और हिन्दू-साहित्य उनके उपकार-भार से कभी मुक्त नहीं हो सकता। इसलिए हिन्दू-जाति का प्रतिनिधित्व करनेवाली हिन्दूमहासभा का भी कर्त्तव्य है कि वह इस दिशा में अपनी कुछ शक्ति लगावे। गोस्वामी जी की रचनाएँ सनातनधर्म की ढाल हैं; पर सनातनधर्म सभाओं को देश-हित के मार्ग में रोड़े अटकाने से फुर्सत ही नहीं मिलती कि वे अपने अनन्य संरक्षक की ओर कुछ भी ध्यान दें! वैष्णव-महासम्मेलन भी केवल धार्मिक झगड़ों में ही फँसा रहता है—वह सम्पन्न होकर भी तुलसीदास जैसे अनन्य वैष्णव के लिए आज तक कुछ न कर सका। किन्तु इन निर्जीव संस्थाओं से आगे भी विशेष आशा नहीं है। अतएव हिन्दी-साहित्य से प्रेम रखनेवाले लोग ही इस काम को अपने हाथ में लें और हिन्दी के इस लोकप्रिय महाकवि के समुचित सम्मान का आयोजन करें। किन्तु इस आयोजन का श्रीगणेश इसी 22 जुलाई हो जाना चाहिए।

काशी में अन्यत्र एक तुलसीदास जी का मन्दिर भी है, जिसके विषय में कहा जाता है कि वह काशी-नरेश की सहायता से बना है। उसमें गोस्वामी जी की एक शुभ्र प्रस्तरमूर्ति स्थापित है, जो उनके असली चित्र के आधार पर तैयार की गयी है। सुनते हैं, उसी असली चित्र को काशी-नागरी-प्रचारिणी सभा ने प्रकाशित किया है। लेकिन हमने आज तक उस मन्दिर को तीर्थ का रूप नहीं दिया। राजापुर की तीर्थयात्रा के लिए हम कभी उत्साहित नहीं हुए। अस्सी-घाट के तुलसी-मन्दिर में जो खड़ाऊँ गोस्वामी जी की रक्खी हैं उसकी ओर हमारा ध्यान कभी नहीं गया। उसी तुलसी-मन्दिर के पास एक तुलसी-पुस्तकालय है, जिसमें तुलसीदास-सम्बन्धी समस्त साहित्य का संग्रह करने की हमारी प्रवृत्ति कभी नहीं हुई। फिर हम तुलसी-तिथि क्यों मनाते हैं? शेक्सपियर की जन्मभूमि को अंग्रेज़ों ने स्वर्ग बना डाला है और हमारी भाषा के शेक्सपियर की जो दशा है, वह आपके सामने है।

तुलसी के ग्रन्थों से कितने ही लोग लखपती हो गये; बहुतों ने करोड़ों रुपये कमाकर घर में डाल दिये, और न जाने कब तक यह क्रम जारी रहेगा। किन्तु ऐसे

लोगों में कोई ऐसा माई का लाल आज तक आगे आता नहीं दिखायी दिया जो तुलसीदास के नाम पर एक परसेंट रॉयल्टी की रक़म भी खुशी से निकलकर देता। सच तो यह है कि हममें अभी अपनी भाषा के रत्नों की परख करने की योग्यता ही नहीं है, हम सिर्फ लकीर पीटने में ही बहादुर हैं! किन्तु सिर्फ़ पुरानी लकीर पीटकर तुलसीदास जैसे महाकवि को श्रद्धांजलि देने से कोई लाभ नहीं।

(हिन्दी में : 'हंस', जुलाई, 1933
उर्दू में : अप्रकाशित)

# राष्ट्रीयता और अन्तर्राष्ट्रीयता

राष्ट्रीयता वर्तमान युग का कोढ़ है, उसी तरह जैसे मध्यकालीन युग का कोढ़ साम्प्रदायिकता थी। नतीजा दोनों का एक है। साम्प्रदायिकता अपने घेरे के अन्दर पूर्ण शान्ति और सुख का राज्य स्थापित कर देना चाहती थी, मगर उस घेरे के बाहर जो संसार था, उसको नोचने-खसोटने में उसे ज़रा भी मानसिक क्लेश न होता था। राष्ट्रीयता भी अपने परिमित क्षेत्र के अन्दर रामराज्य का आयोजन करती है। उस क्षेत्र के बाहर का संसार उसका शत्रु है। सारा संसार ऐसे ही राष्ट्रों या गिरोहों में बँटा हुआ है, और सभी एक दूसरे को हिंसात्मक सन्देह की दृष्टि से देखते हैं और जब तक इसका अन्त न होगा, संसार में शान्ति का होना असंभव है। जागरूक आत्माएँ संसार में अन्तर्राष्ट्रीयता का प्रचार करना चाहती हैं और कर रही हैं, लेकिन राष्ट्रीयता के बन्धन में जकड़ा हुआ संसार उन्हें ड्रीमर या शेखचिल्ली समझकर उनकी उपेक्षा करता है।

इसमें तो कोई सदेह नहीं कि अन्तर्राष्ट्रीयता मानव संस्कृति और जीवन का बहुत ऊँचा आदर्श और आदि से संसार के विचारकों ने इसी आदर्श का प्रतिपादन किया है। 'वसुधैव कुटुम्वकम्' इसी आदर्श का परिचायक है। वेदान्त ने एकात्मवाद का प्रचार ही तो किया। आज भी राष्ट्रीयता का रोग उन्हीं लोगों को लगा हुआ है, जो शिक्षित हैं, इतिहास के जानकार हैं। वे संसार को राष्ट्रों ही के रूप में देख सकते हैं। संसार के संगठन की दूसरी कल्पना उनके मन में आ ही नहीं सकती। जैसे शिक्षा से और कितनी ही अस्वाभाविकताएँ हमने अपने अन्दर भर ली हैं, उसी तरह से इस रोग को भी पाल लिया है। लेकिन प्रश्न यह है कि उससे मुक्ति कैसे हो ? कुछ लोगों का ख़याल है कि राष्ट्रीयता ही अन्तर्राष्ट्रीयता की सीढ़ी है। इसी के सहारे हम उस पद तक पहुँच सकते हैं, लेकिन जैसा श्रीकृष्ण मूर्ति ने काशी में अपने एक भाषण में कहा है, यह तो ऐसा ही है जैसे कोई कहे कि आरोग्यता प्राप्त करने के लिए बीमार होना आवश्यक है। तो फिर यह प्रश्न रह जाता है कि हमारी अन्तर्राष्ट्रीय भावना कैसे जागे।

समाज का संगठन आदि काल से आर्थिक भित्ति पर होता आ रहा है। जब मनुष्य गुफाओं में रहता था, उस समय भी उसे जीविका के लिए छोटी-छोटी टुकड़ियाँ बनानी पड़ती थीं। उनमें आपस में लड़ाइयाँ भी होती रहती थीं। तब से आज तक

आर्थिक नीति ही संसार का संचालन करती चली आ रही है, और इस प्रश्न की ओर से आँखें बन्द करके समाज का कोई दूसरा संगठन सफल नहीं हो सकता। यह जो प्राणी-प्राणी में भेद है, फूट है, वैमनस्य है, यह जो राष्ट्रों में परस्पर तनातनी हो रही है, इसका कारण अर्थ के सिवा और क्या है। अर्थ के प्रश्न को हल कर देना ही, राष्ट्रीयता के क़िले को ध्वंस कर सकता है।

वेदान्त ने एकात्मवाद का प्रचार करके एक दूसरे ही मार्ग से इस लक्ष्य पर पहुँचने की चेष्टा की। उसने समझा समाज के मनोभाव को बदल देने से ही यह प्रश्न आप ही आप हल हो जायेगा, लेकिन इसमें उसे सफलता नहीं मिली। उसने कारण का निश्चय किये बिना ही कार्य का निर्णय कर लिया, जिसका परिणाम असफलता के सिवा और क्या हो सकता था। हज़रत ईसा, महात्मा बुद्ध आदि सभी धर्म-प्रवर्तकों ने मानसिक और आध्यात्मिक संस्कार से समाज का संगठन बदलना चाहा। हम यह नहीं कहते कि उनका रास्ता गलत था। नहीं, शायद वही रास्ता ठीक था, लेकिन उसकी असफलता का मुख्य कारण यही था कि उसने अर्थ को नगण्य समझा। अन्तर्राष्ट्रीयता, या एकात्मवाद या समता तीनों मूलतः एक ही हैं। उनकी प्राप्ति के दो मार्ग हैं, एक आध्यात्मिक दूसरा भौतिक। आध्यात्मिक मार्ग की परीक्षा हमने खूब कर ली। कई हज़ार वरसों से हम यही परीक्षा करते चले आ रहे है। वह श्रेष्ठतम मार्ग था। उसने समाज के लिए ऊँचे-से-ऊँचे आदर्श की कल्पना की और उसे प्राप्त करने के लिए ऊँचे से ऊँचे सिद्धान्त की सृष्टि की थी। उसने मनुष्य की स्वेच्छा पर विश्वास किया, लेकिन फल इसके सिवा और कुछ न हुआ कि धर्मोपजीवियों की एक बहुत बड़ी संख्या पृथ्वी का भार हो गयी। समाज जहाँ था, वहीं खड़ा रह गया नहीं और पीछे हट गया। संसार मे अनेक मतों और धर्मों और करोड़ों धर्मोपदेशकों के रहते हुए भी जितना वैमनस्य और हिंसा-भाव है, उतना शायद पहले कभी न था। आज दो भाई एक साथ नहीं रह सकते। यहाँ तक कि स्त्री-पुरुष में संग्राम चल रहा है। पुराने ज्ञानियों ने सारे झगड़ों की ज़िम्मेदारी 'ज़र, ज़मीन, जन' रक्खी थी। आज उसके लिए केवल एक ही शब्द काफ़ी है—सम्पत्ति।

जब तक सम्पत्ति मानव-समाज के संगठन का आधार है, संसार में अन्तर्राष्ट्रीयता का प्रादुर्भाव नहीं हो सकता। राष्ट्रों-राष्ट्रों की, भाई-भाई की, स्त्री-पुरुष की लड़ाई का कारण यही सम्पत्ति है। संसार में जितना अन्याय और अनाचार है, जितना द्वेष और मालिन्य है, जितनी मूर्खता और अज्ञानता है, उसका मूल रहस्य यही विष की गाँठ है। जब तक सम्पत्ति पर व्यक्तिगत अधिकार रहेगा, तब तक मानव-समाज का उद्धार नहीं हो सकता। मज़दूरों के काम का समय घटाइए, बेकारों का गुज़ारा दीजिए, ज़मींदारों और पूँजीपतियों के अधिकारों को घटाइए, मजूरों और किसानों के स्वत्वों को बढ़ाइए, सिक्के का मूल्य घटाइए इस तरह के चाहे जितने सुधार आप करें, लेकिन यह जीर्ण दीवार इस टीप-टाप से नहीं खड़ी रह सकती। इसे नये सिरे से गिराकर उठाना होगा।

संसार आदि काल से लक्ष्मी की पूजा करता चला आता है। जिस पर वह

प्रसन्न हो जायें उसके भाग्य खुल जाते हैं। उसकी सारी बुराइया मुआफ़ कर दी जाती हैं, लेकिन संसार का जितना अकल्याण लक्ष्मी ने किया है, उतना शैतान ने नहीं किया। यह देवी नहीं, डायन है।

सम्पत्ति ने मनुष्य को अपना क्रीतदास बना लिया है। उसकी सारी मानसिक, आत्मिक और दैहिक शक्ति केवल सम्पत्ति के संचय में बीत जाती है। मरते दम भी हमें यही हसरत रहती है कि हाय इस सम्पत्ति का क्या हाल होगा। हम सम्पत्ति के लिए जीते हैं, उसी के लिए मरते हैं। हम विद्वान बनते हैं सम्पत्ति के लिए, गेरुए वस्त्र धारण करते हैं, सम्पत्ति के लिए। घी में आलू मिलाकर हम क्यों बेचते हैं ? दूध में पानी क्यों मिलाते हैं ? भाँति-भाँति के वैज्ञानिक हिंसा यंत्र क्यों बनाते हैं ? वेश्याएँ क्यों बनती हैं और डाके क्यों पड़ते हैं ? इसका एक मात्र कारण सम्पत्ति है। जब तक सम्पत्तिहीन समाज का संगठन न होगा, जब तक सम्पत्ति-व्यक्तिवाद का अन्त न होगा, संसार को शान्ति न मिलेगी।

कुछ लोग समाज के इस आदर्श की वर्गवाद, या 'क्लास वार' कहकर उसका अपने मन में भीषण रूप खड़ा कर लिया करते हैं। जिनके पास धन है, जो लक्ष्मी पुत्र हैं, जो बड़ी-बड़ी कंपनियों के मालिक हैं, वे इसे हौवा समझकर, आँखें बन्द करके, गला फाड़कर चिल्ला पड़ते हैं। लेकिन शांत मन से देखा जाये, तो असम्पत्तिवाद की शरण में आकर उन्हें भी शान्ति और विश्राम प्राप्त होगा, जिसके लिए वे सन्तों और सन्यासियों की सेवा किया करते हैं, और फिर भी वह उनके हाथ नहीं आती। अगर वे अपने पिछले कारनामों को याद करें तो उन्हें मालूम हो कि सम्पत्ति जमा करने के लिए उन्होंने अपनी आत्मा का, अपने सम्मान का, अपने सिद्धान्त का कितना खून किया। बेशक् उनके पास करोड़ों की विभूति है, पर क्या उन्हें शान्ति मिल रही है ? क्या वे अपने ही भाइयों से, अपनी ही स्त्री से सशंक नहीं रहते ? क्या वे अपनी ही छाया से चौंक नहीं पड़ते ? वह करोड़ों का ढेर उनके किस काम आता है ? वे कुम्भकर्ण का पेट लेकर भी उसे अन्दर नहीं भर सकते। ऐंद्रिक भोग की भी सीमा है। इसके सिवा कि उनके अहंकार को यह सन्तोष हो कि उनके पास एक करोड़ जमा है, और तो उन्हे कोई सुख नहीं है। क्या ऐसे समाज में रहना उनके लिए असह्य होगा, जहाँ उनका कोई शत्रु न होगा, जहाँ उन्हें किसी के सामने नाक रगड़ने की ज़रूरत न होगी, जहाँ उन्हें छल-कपट के व्यवहार से मुक्ति होगी, जहाँ उनके कुटुम्बवाले उनके मरने की राह न देखते होंगे, जहाँ वे विष के भय के बगैर भोजन कर सकेंगे ? क्या यह अवस्था उनके लिए असह्य होगी ? क्या वे उस विश्वास, प्रेम और सहयोग के संसार से इतना घबराते हैं, जहाँ वे निर्द्वन्द्व और निश्चिन्त, समष्टि में मिलकर जीवन व्यतीत करेंगे ? बेशक् उनके पास बड़े-बड़े महल और नौकर-चाकर और हाथी घोड़े न होंगे, लेकिन यह चिन्ता, सन्देह और संघर्ष भी तो न होगा।

कुछ लोगों का सन्देह होता है कि व्यक्तिगत स्वार्थ के बिना मनुष्य में प्रेरक शक्ति कहाँ से आयेगी। फिर विद्या, कला और विज्ञान की उन्नति कैसे होगी ? क्या

गोसाईं तुलसीदास ने रामायण इसलिए लिखा था कि उस पर उन्हें रॉयल्टी मिलेगी। आज भी हम हज़ारों आदमियों को देखते हैं, जो उपदेशक हैं, कवि हैं, शिक्षक हैं, केवल इसलिए कि इससे उन्हें मानसिक सन्तोष मिलता है। अभी हम व्यक्ति की परिस्थिति से अपने को अलग नहीं कर सकते, इसीलिए ऐसी शंकाएँ हमारे मन में उठती हैं। समष्टि कल्पना के उदय होते ही यह स्वार्थ चेतना स्वयं संस्कृत हो जायेगी।

कुछ लोगों को भय होता है कि तब बहुत परिश्रम करना पड़ेगा। हम कहते हैं कि आज ऐसा कौन-सा राजा या धनी है जो कि आधी रात तक बैठा सिर नहीं खपाता। यहाँ उन विलासियों की बात नहीं है, जो बाप-दादों की कमाई उड़ा रहे हैं। वे तो पतन की ओर जा रहे हैं। जो आदमी सफल होना चाहता है, चाहे वह किसी काम में हो, उसे परिश्रम करना पड़ेगा। अभी वह अपने और अपने कुटुम्ब के लिए परिश्रम करता है। क्या तब उसे समष्टि के लिए परिश्रम करने में कष्ट होगा ?

(हिन्दी में : 'जागरण', 27 नवम्बर, 1933
उर्दू में : अप्रकाशित)

# महिला-सम्मेलन में सन्तान-निग्रह

अभी हाल में प्रयाग में प्रान्तीय महिला-सम्मेलन हुआ, उसमें और कई महत्त्व के प्रस्तावों के साथ सन्तान-निग्रह का प्रस्ताव भी स्वीकृत हुआ और म्युनिसिपैलिटियो और सरकारों से इसकी विधि सिखाने का प्रबन्ध करने का आदेश किया गया। युजिनेक शास्त्र यह कहता है कि देश में अयोग्य स्त्री-पुरुषों को 'न्युटरलाइज़' कर देना चाहिए, अर्थात् उन्हें जनन शक्ति से वंचित कर देना चाहिए और देश में सन्तान उत्पन्न करने का अधिकार ऐसे प्राणियों को मिलना चाहिए, जो दिल, दिमाग़ और देह तीनों से मजबूत हों और इसके साथ ही खुशहाल भी हो। मजूरो और अंर्थ शिक्षित स्त्री-पुरुषों को सन्तानोत्पत्ति का अधिकार न होना चाहिए। अतएव देश में जो विद्वान, प्रतिभाशाली, तेजस्वी स्त्री पुरुष हैं उन्हीं पर देश मे योग्य सन्तान पैदा करने की ज़िम्मेदारी आती है। अतएव इस सम्मेलन की विदुषी, मनस्वी, स्वाभिमानी देवियों को जहाँ यह प्रचार करने की ज़रूरत है कि अयोग्य स्त्री पुरुष सन्तान उत्पन्न न करें, वहाँ अपनी योग्य बहनों को सुयोग्य सन्तान उत्पन्न करने की प्रेरणा करनी चाहिए। पढ़ी-लिखी, विचारशील देवियाँ और उन्नत विचार वाले पुरुष सन्तान-निग्रह नहीं कर सकते और न राष्ट्र उन्हे इस ज़िम्मेदारी से आज़ाद कर सकता है। उन्हे तो सन्तान उत्पन्न करके उसका पालन करना ही पड़ेगा, अन्यथा देश मे अयोग्य सन्तान भर जायेगी। देश ने गरीबों का रुपया लेकर आपको पढ़ाया-लिखाया और आपको इस पद पर पहुँचाया। आपकी बात से देश को क्या फ़ायदा पहुँचा ?

उधर बड़े-बड़े विज्ञानशास्त्री इस यत्न में हैं कि लेबोरेटरी मे जिस तरह की सन्तान चाहे पैदा कर सकें। एक विद्वान ने तो यहाँ तक भविष्यवाणी की है कि दो हज़ार तैंतीस तक इस विषय में बहुत जाँच-खोज हो चुकी होगी और संभव ही नहीं, निश्चित है कि दो हज़ार एक सौ तैंतीस तक विज्ञान द्वारा उत्पन्न स्त्री-पुरुष संसार में हलचल मचा रहे होंगे। इसलिए हमारे उन्नत समाज को यह बेगार थोड़े ही दिनों तक झेलनी पड़ेगी। फिर विज्ञान उन्हें इस जिम्मेदारी से मुक्त कर देगा। तब तक भोजन की समस्या भी हल हो चुकी होगी। एक गोली खाकर हमारी सन्तान उतना ही पोषण प्राप्त कर सकेगी, जितना आजकल दूध, घी, मांस-मछली भरपेट खाकर भी नहीं मिल सकता। बस, सारे दिन सैर और गाना और विहार होगा। अफसोस उस ज़माने में हम न होंगे।

(हिन्दी में : 'हंस', नवम्बर, 1933
उर्दू में : अप्रकाशित)

# एम. सी. सी. की जय

कहते हैं कि फ्रेंच-क्रान्ति के पहले जनता तो भूखों मरती थी और उनके शासक और ज़मींदार और महाजन नाटक और नृत्य में रत रहते थे, वही दृश्य आज हम भारत में देख रहे हैं। देहातों में हाहाकार मचा हुआ है। शहरों में गुलछर्रे उड़ रहे हैं। कहीं एम. सी. सी. की धूम है, कहीं हवाई जहाज़ों के मेले की। बड़ी बेदर्दी से रुपये उड़ रहे हैं। काशी के इस क्रिकेट-मैच में कम से कम पाँच हज़ार आदमी तमाशा देख रहे थे। कम से कम पच्चीस हजार रुपये केवल टिकटों से वसूल हुए और दिया किसने, उन्हीं बाबुओं और अमीरों ने जिनसे शायद किसी राष्ट्रीय काम के लिए कौड़ी न मिल सके। खूब तमाशे देखे जावें, खूब मजे उड़ाये जावें। यह दुनिया है, कौन किसी के दुख से दुःखी होता है। यह सिर्रफिरों का काम है। संसार उनका है, जो मौज करते है। शहर के अन्देशों से मरनेवाले अभागे काजी को मरना ही चाहिए। दया अमीरों का चोंचला है, उसकी हमें ज़रूरत नहीं। न्याय के आने में देर है, तब तक चैन किये जावें। सुना इस मेच मे विजयनगरम् टीम जीत गयी। बस, अब स्वराज्य मिलने में देरी नहीं है।

(हिन्दी में : 'जागरण', 15 जनवरी, 1934
उर्दू में : अप्रकाशित)

# एक सार्वदेशिक साहित्य-संस्था की आवश्यकता

भारत में विज्ञान और दर्शन की, इतिहास और गणित की, शिक्षा और राजनीति की आल-इंडिया संस्थाएँ तो हैं, लेकिन साहित्य की कोई ऐसी संस्था नहीं है। इसलिए साधारण जनता को अन्य प्रान्तों की साहित्यिक प्रगति की कोई ख़बर नहीं होती और न साहित्य-सेवियों को ही आपस में मिलने का अवसर मिलता है।

बंगाल के दो-चार कलाकारों के नाम से तो हम परिचित हैं, लेकिन गुजराती, तमिल, तेलुगु और मलयालम आदि भाषाओं के निर्माताओं से हम बिलकुल अपरिचित हैं। अंग्रेज़ी साहित्य का तो ज़िक्र ही क्या, फ्रांस, जर्मनी, रूस, पोलैण्ड, स्वेडेन, बेलजियम आदि देशों के साहित्य से भी अंग्रेज़ी अनुवादों द्वारा हम कुछ न कुछ परिचित हो गये हैं, लेकिन बँगला को छोड़कर भारत की अन्य भाषाओं की प्रगति का हमें बिलकुल ज्ञान नहीं है। हरेक प्रान्तीय भाषा अपना सम्मेलन अलग-अलग करती है और करना ही चाहिए। हरेक प्रान्त में लोकल कौंसिलें हैं, पर प्रान्तीय साहित्यों की केन्द्रीय संस्था कहाँ है ? हमारे ख़याल में ऐसी एक संस्था की ज़रूरत है और यदि साहित्य सम्मेलन इसकी स्थापना करे, तो वह राष्ट्र और हिन्दी की बड़ी सेवा करेगा।

अभी तक हिन्दी ने जो विस्तार प्राप्त किया है, वह एक प्रकार से अपनी शक्ति द्वारा किया है। हिन्दी ही एक ऐसी भाषा है, जो भारत के सभी बड़े शहरों में समझी जाती है, चाहे बोली न जाती हो। अगर अंग्रेजी बीच में न आ खड़ी होती तो अन्य प्रान्तों के निवासी एक-दूसरे से हिन्दी ही में बातें करते और अब भी करते हैं, यद्यपि वही जो अंग्रेज़ी से अनभिज्ञ हैं।

अब वह समय आ गया है कि प्रान्तीय भाषाओं का सम्बन्ध ज्यादा घनिष्ठ किया जाये और हमारे संस्कारों का ऐसा समन्वय हो जाये कि हम राष्ट्रीय भाषा का ही नहीं, राष्ट्रीय साहित्य का निर्माण भी कर सकें। हरेक प्रान्त के साहित्य की अपनी-अपनी विशेषताएँ है। यह आवश्यक है कि हमारी राष्ट्रभाषा में उन सारी विशेषताओं का सामंजस्य हो जाये और हमारा साहित्य प्रान्तीयता के दायरे से निकलकर राष्ट्रीयता के क्षेत्र में पहुँच जाये। इस विषय में हम अन्य भाषाओं के कर्णधारों की सहायता और सहयोग से जितना आगे बढ़ सकते हैं, उतना और किसी तरह नहीं बढ़ सकते। यों तो कई बँगला और मराठी के विद्वान् हिन्दी में बराबर लिख रहे हैं और अनुमान किया जा सकता है कि हिन्दी का क्षेत्र सदैव फैलता जायेगा,

लेकिन ऐसी एक राष्ट्रीय साहित्य संस्था द्वारा हम इस प्रगति को और तेज़ कर सकते हैं।

अभी हमें बम्बई जाने का अवसर मिला था। वहाँ हमें गुजरात के प्रमुख साहित्य-सेवियों से बातचीत करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। हमें मालूम हुआ कि वे ऐसी संस्था के लिए कितने उत्सुक हैं, बल्कि मैं तो कहूँगा कि यह प्रस्ताव उन्हीं महानुभावों का था, और मैं हिन्दी साहित्य सम्मेलन के माननीय अधिकारियों से अनुरोध करूँगा कि वे इस प्रस्ताव को कार्य रूप में परिणत करें। हिन्दी का प्रचार समस्त भारत में बढ़ रहा है। यदि साहित्य सम्मेलन ऐसी संस्था का आयोजन करे, तो मुझे विश्वास है कि अन्य भाषाओं के लेखक उसका स्वागत करेंगे और हिन्दी का गौरव भी बढ़ेगा और विस्तार भी।

यह कौन नहीं जानता कि भारत में प्रान्तीयता का भाव बढ़ता जा रहा है। इसका एक कारण यह भी है, कि हरेक प्रान्त का साहित्य अलग है। यह आदान-प्रदान और विचार-विनिमय ही है, जिसके द्वारा प्रान्तीयता के संघर्ष को रोका जा सकता है। राष्ट्रों का निर्माण उसके साहित्य के हाथ में है। यदि साहित्य प्रान्तीय है, तो उसके पढ़नेवालों में भी प्रान्तीयता अधिक होगी। अगर सभी भारतीय भाषाओं के साहित्य-सेवियों का वार्षिक अधिवेशन होने लगे, तो संघर्ष की जगह सौम्य, सहकारिता का भाव उत्पन्न होगा और यह निश्चय रूप से कहा जा सकता है कि साहित्यों के सन्निकट हो जाने से प्रान्तों में भी सामीप्य हो जायेगा। जिन विद्वानों का अभी हमने नाम ही सुना है, उन्हें हम प्रत्यक्ष देखेंगे, उनके विचार उनके श्रीमुख से सुनेंगे और सत्संग से बहुत-से भ्रम, बहुत-सी संकीर्णताएँ आप ही आप शान्त हो जायेंगी। अन्यत्र हम पी. ई. एन. नामक विश्व साहित्य संस्था का संक्षिप्त विवरण प्रकाशित कर रहे हैं। जब बड़ी-बड़ी उन्नत भाषाओं को ऐसी एक संस्था की ज़रूरत मालूम होती है, तो क्या भारत की आत्मा, अभिव्यक्ति के लिए अपने साहित्यकारों की ओर देख रही है। दार्शनिक उसके विचारों को प्रकट कर सकता है; वैज्ञानिक उसके ज्ञान की वृद्धि कर सकता है; उसका मर्म, उसकी वेदना, उसका आनन्द, उसकी अभिलाषा, उसकी महत्त्वाकांक्षा तो साहित्य ही की वस्तु है और वह महान शक्ति प्रान्तीय सीमाओं के अन्दर जकड़ी पड़ी हुई है। बाहर की ताज़ी हवा और प्रकाश से वह वंचित है और यह बन्धन उसके विकास और वृद्धि में बाधक हो रहा है। सृष्टि-धाराओं को समन्वित करके हम उनमें प्रवाह और प्रगति उत्पन्न कर सकते हैं। और यह हिन्दी-साहित्य सम्मेलन का नैसर्गिक कर्त्तव्य है।

(हिन्दी में : 'हंस' फरवरी, 1934
उर्दू में : अप्रकाशित)

# सन्तान निग्रह और प्राकृतिक नियम

ब्रह्मचर्य के महत्त्व को हिन्दू-शास्त्रकारों ने जितना समझा था, उतना शायद और कहीं न समझा गया हो, लेकिन इसका उद्देश्य सन्तान-निग्रह नहीं, बल्कि मनुष्य के बल-बुद्धि की रक्षा करना था। उत्तम सन्तान के लिए भी बल-बुद्धि की रक्षा आवश्यक थी, लेकिन हम उस आदर्श से गिरते-गिरते यहाँ तक गिरे कि बाल-विवाह की भरमार होने लगी और उसे रोकने के लिए क़ानून बनाना पड़ा। प्राचीन आदर्श हृष्ट-पुष्ट सन्तानों से भरा-पूरा घर था। उस युग में आबादी की ज़रूरत थी और रोटी का प्रश्न इतना जटिल न था। अब ज़माना बदल रहा है और संसार में ज़रूरत से ज़्यादा आदमी हो गये हैं। इसके साथ ही बच्चों के पालन-पोषण का भार भी बढ़ गया है। हम अपने बालकों को पुष्टिकारक भोजन और अच्छी शिक्षा देना चाहते हैं, और बहुत से बच्चों का बोझ सिर पर लादकर अपनी ज़िन्दगी नहीं तल्ख़ करना चाहते। साधारण वित्त के आदमी को अगर सात-आठ लड़के- लड़कियों का ख़र्च उठाना पड़े, तो समझ लो कि उसकी और बच्चों की शामत है। अपनी भी साँसत और बच्चों की भी साँसत। इसी ज़रूरत ने सन्तान-निग्रह के विचार को जन्म दिया। इसमें तो किसी को आपत्ति नहीं है कि सन्तान-निग्रह आवश्यक वस्तु है। मतभेद इसी में है कि वह उद्देश्य ब्रह्मचर्य द्वारा पूरा किया जाये या कृत्रिम उपायों से। अगर ब्रह्मचर्य द्वारा हो सके, तो सबसे उत्तम, लेकिन वह न हो सके, तो हम कृत्रिम साधनों को भी बुरा नहीं समझते। कुछ विद्वानों का कथन है कि हमें प्राकृतिक विधान मे बाधक न होना चाहिए। क्योंकि इसका परिणाम भीषण होता है। मगर मानव संस्कृति तो प्राकृतिक विधान के विरोध का ही नाम है। अगर हम प्रकृति-मार्ग पर ही चलते तो आज भी कंदराओं में रहते और शिकार पर ज़िन्दगी बसर करते होते। प्रकृति पर विजय पाना तो मानवी सभ्यता का लक्ष्य ही है। हाँ, सन्तान-निग्रह के विरुद्ध जो सबसे विचारने योग्य बात है, वह यह है कि इससे स्त्री-पुरुष की भोग लालसा बढ़ जाती है, और विलास प्रवृत्ति पर अंकुश रखने के लिए जिस त्याग और बलिदान की ज़रूरत है, उसके शिथिल हो जाने के कारण स्त्री-पुरुष में प्रेम बन्धन ढीला हो जाता है और वह गृह कलह और असन्तोष के रूप में प्रकट होता है। इसके सिवा कुछ बीमारियाँ पैदा हो जाने की शंका भी रहती हैं, अतएव हमारे विचार में दम्पति को अपनी ज़रूरत, स्थिति, स्वास्थ्य आदि का विचार करके ही इस विषय में निश्चय करना चाहिए। इसके लिए कोई व्यापक नियम नहीं बनाया जा सकता।

**(हिन्दी में : 'हंस', मई, 1934**
**उर्दू में : अप्रकाशित)**

# सिनेमा और जीवन

सिनेमा का प्रचार दिन-दिन बढ़ रहा है। केवल इंग्लैण्ड में दो करोड़ दर्शक प्रति-सप्ताह सिनेमा देखने जाते हैं। इसलिए प्रत्येक राष्ट्र का फ़र्ज हो गया है कि वह सिनेमा की प्रगति पर कड़ी निगाह रखे और इसे केवल धन-लुटेरो के ही हाथ में न छोड़ दे। व्यवसाय का नियम है कि जनता मे जो माल ज्यादा खपे, उसकी तैयारी में लगे। अगर जनता को ताड़ी शराब से रुचि है, तो वह ताड़ी-शराब की दुकानें खोलेगा और खूब धन कमायेगा। उसे इससे प्रयोजन नहीं कि ताड़ी-शराव से जनता को कितनी दैहिक, आत्मिक, चारित्रिक, आर्थिक और पारिवारिक हानि पहुँचती है। उसके जीवन का उद्देश्य तो धन है और धन कमाने का कोई भी साधन वह नही छोड़ सकता। यह काम उपदेशको और सन्तों का है कि वे जनता मे सयम और निषेध का प्रचार करें। व्यवसाय तो व्यवसाय है। 'बिजनेस इज़ बिजनेस' यह वाक्य सभी की ज़बान पर रहता है। इसका अर्थ यही है कि कारोबार मे धर्म और अधर्म, उचित और अनुचित का विचार नही किया जा सकता। बल्कि उसका विचार करना बेवकूफ़ी है।

इसमे विद्वानों को मतभेद हो सकता है कि आदमी का पूर्व पुरुष बन्दर है या भालू; लेकिन इसमें तो सभी सहमत होंगे कि आदमी में दैविकता भी है और पाशविकता भी। अगर आदमी एक वक़्त मे किसी की हत्या कर सकता है, तो दूसरे अवसर पर किसी की रक्षा में अपने प्राणों का होम भी कर सकता है। आदि-काल से साहित्य काव्य और कलाओं का यही ध्येय रहा है कि आदमी में जो पशुत्व है उसका दमन करके, उसमें जो देवत्त्व है, उसको जगाया जाये। उसमे जो निम्न भावनाएँ हैं उनको दबाकर या मिटाकर कोमल और सुन्दर वृत्तियों को सचेत किया जाये। साहित्य और काव्य में भी ऐसे समय आये हैं, और आते रहते हैं, जब सुन्दर का पक्ष निर्बल हो जाता है और वह असुन्दर, बीभत्स और दुर्वासना का राग अलापने लगता है। लेकिन जब ऐसा समय आता है तो हम उसे पतन का युग कहते हैं। इसी उद्देश्य से साहित्य और कला में केवल मानव-जीवन की नक़ल करने को बहुत ऊँचा स्थान नहीं दिया जाता और आदर्शों की रचना करनी पड़ती है। आदर्शवाद का ध्येय यही है कि वह सुन्दर और पवित्र की रचना करके मनुष्य में जो कोमल

और ऊँची भावनाएँ हैं, उन्हें पुष्ट करे और जीवन के संस्कारों से मन और हृदय में जो गर्द और मैल जम रहा हो, उसे साफ कर दे। किसी साहित्य की महत्ता की जाँच यही है कि उसमें आदर्श चरित्रों की सृष्टि हो। हम सब निर्मल जीव हैं, छोटे-छोटे प्रलोभनों में पड़कर हम विचलित हो जाते हैं, छोटे-छोटे संकटों के सामने हम सिर झुका देते हैं। और जब हमें अपने साहित्य में ऐसे चरित्र मिल जाते हैं, तो हमें उनसे प्रेम हो जाता है, हममें साहस का जागरण होता है और हमें अपने जीवन का मार्ग मिल जाता है।

अगर सिनेमा इसी आदर्श को सामने रखकर अपने चित्रों की सृष्टि करता, तो वह आज संसार की सबसे बलवान् संचालक शक्ति होता, मगर खेद है कि इसे कोरा व्यवसाय बनाकर हमने उसे कला के ऊँचे आसन से खींचकर ताड़ी या शराब की दुकान की सतह तक पहुँचा दिया है, यही कारण है कि अब सर्वत्र यह आन्दोलन होने लगा है कि सिनेमा पर नियन्त्रण रखा जाये और उसे मनुष्य की पशुताओं को उत्तेजन देने की कुप्रवृत्ति से रोका जाय।

जिस ज़माने में बम्बई में कांग्रेस का जलसा था, सिनेमा-हाल अधिकांश में से खाली रहते थे, और उन दिनों जो चित्र दिखाये गये, उनमें घाटा ही रहा। इसका कारण इसके सिवा और क्या हो सकता है कि जनता के विषय में जो ख़याल है कि वह मारकाट और सनसनी पैदा करने वाली और शोरगुल से भरी हुई तस्वीरों को ही पसन्द करती है, वह भ्रम है। जनता प्रेम और त्याग अथवा मित्रता और करुणा से भरी हुई तस्वीरों को और भी रुचि से देखना चाहती है; मगर हमारे सिनेमावालों ने पुलिसवालों की मनोवृत्ति से काम लेकर यह समझ लिया है कि केवल भद्दे मसखरेपन और भँड़ैती और बलात्कार और सौ फ़ीट की ऊँचाई से कूदने, झूठ-मूठ टीन की तलवार चलाने में ही जनता को आनन्द आता है और कुछ थोडा-सा आलिंगन और चुम्बन तो मानो सिनेमा के लिए उतना ही ज़रूरी है जितना देह के लिए आँखें। बेशक़ जनता वीरता देखना चाहती है। प्रेम के दृश्यों से भी जनता को रुचि है, लेकिन यह ख़याल करना कि आलिंगन और चुम्बन के बिना प्रेम का प्रदर्शन हो ही नहीं सकता, और केवल नक़ली तलवार चलाना ही जवाँमर्दी है, और बिना ज़रूरत गीतों का लाना सुरुचि है, और मन और कर्म की हिंसा में ही जनता को आनन्द आता है, मनोविज्ञान का बिलकुल ग़लत अनुमान है। कहा जाता है कि, शेक्सपियर के शब्दों में, जनता अबोध बालक है। और वह जिन बातों पर एकान्त में बैठकर घृणा करती है, या जिन घटनाओं को अनहोनी समझती है, उन्हीं पर सिनेमा-हाल में बैठकर उल्लास से तालियाँ बजाती है। इस कथन में सत्य है। सामूहिक मनोविज्ञान की यह विशेषता अवश्य है। लेकिन अबोध बालक को क्या माँ की गोद पसन्द नहीं ? जनता नग्नता और फक्कड़ता और भँड़ैती ही पसन्द करती है, उसे चूमा-चाटी और बलात्कार में ही मज़ा आता है, तो क्या उसकी इन्हीं आवश्यकताओं को मज़बूत बनाना हमारा काम है ? व्यवसाय को भी देश और समाज के कल्याण के सामने झुकना पड़ता है। स्वदेशी आन्दोलन के समय में किसकी हिम्मत थी कि

जो 'बिज़नेस इज बिज़नेस' की दुहाई देता ? बिज़नेस से अगर समाज का हित होता है, तो ठीक है; वर्ना ऐसे बिज़नेस में आग लगा देनी चाहिए। सिनेमा अगर हमारे जीवन को स्वस्थ आनन्द दे पाता है, हममें निर्लज्जता और धूर्तता और कुरुचि को बढ़ाता है, और हमें पशुता की ओर ले जाता है, तो जितनी जल्द उसका निशान मिट जाय, उतना ही अच्छा।

और अब यह बात धीरे-धीरे समझ में आने लगी है कि अर्धनग्न तस्वीरें दिखाकर और नंगे नाचों का प्रदर्शन करके जनता को लूटना इतना आसान नहीं रहा। ऐसी तस्वीरें अब आमतौर पर नापसन्द की जाती हैं, और यद्यपि अभी कुछ दिनों जनता की बिगड़ी हुई रुचि आदर्श चित्रों को सफल न होने देगी लेकिन प्रतिक्रिया बहुत जल्द होने वाली है और जनमत अब सिनेमा में सच्चे और संस्कृत जीवन का प्रतिबिम्ब देखना चाहता है, राजाओं के विलासमय जीवन और उनकी अय्याशियों और लड़ाइयों में किसी को प्रेम नहीं रहा।

( हिन्दी में : 'हंस, मार्च, 1935
उर्दू में : अप्रकाशित )

# साहित्य की नयी प्रवृत्ति

जिस तरह संस्कृति के और सभी अंगों में योरोप हमार पथ-प्रदर्शक है, उसी तरह साहित्य में भी हम उन्हीं के पद-चिह्नों पर चलने के आदी हो गये हैं। यूरोप आजकल नग्नता की ओर जा रहा है। वही नग्नता जो उसके पहनावे में, उसके मनोरंजन में, उसके रूप-प्रदर्शन में नज़र आती है, उसके साहित्य में भी व्याप्त हो रही है। वह भूला जा रहा है कि कला संयम और संकेत में है। वही बात जो संकेतों और रहस्यों में आकर कविता बन जाती है, अपने स्पष्ट या नग्न रूप में बीभत्स हो जाती है। वह नंगे चित्र और मूर्तियाँ बनाना कला का चमत्कार समझता है। वह भूल जाता है कि वह काजल जो आँखों को शोभा प्रदान करता है, अगर मुँह पर पोत दिया जाय तो रूप को विकृत कर देता है। मिठाई उसी वक़्त तक अच्छी लगती है, जब तक वह मुँह मीठा करने के लिए खायी जाय। अगर वह मुँह में ठूँस दी जाय, तो हमें उससे अरुचि हो जायेगी। ऊषा की लाली में जो सुहावनापन है, वह सूरज के सम्पूर्ण प्रकाश में हरगिज नहीं। मगर वर्तमान साहित्य उसी खुलेपन की ओर चला जा रहा है। जिन प्रसंगों में जीवन का माधुर्य है, उन्हें स्पष्ट और नग्न रूप में दिखाकर वह उस माधुर्य को नष्ट कर रहा है। वही प्रवृत्ति, जो आज युवतियों को रेल और ट्राम में बार-बार आईना देखकर ओठों और गालों के धूमिल होते हुए रंग को फिर से चमका देने पर प्रेरित करती है, हमारे साहित्य में भी उन विषयों और भावों को खोलकर रख देने की गुदगुदी पैदा करती है, जिनके गुप्त और अस्पष्ट रहने में ही कला का आनन्द है।

और यह प्रवृत्ति और कुछ नहीं, केवल समाज की वर्तमान व्यवस्था का रूप मात्र है। जब नारी को इसका निराशाजनक आभास होता है कि उसके पास रूप के आकर्षण के सिवा और कुछ नहीं रहा, तो वह नाना प्रकार से उसी रूप को सँवार कर नेत्रों को आकर्षित करना चाहती है। उसमें वह सौन्दर्य नहीं रहा, जो काजल और पाउडर की परवाह न करके, केवल आँखों को खुश करने में ही अपना सार न समझकर अन्तस्तल की गहराइयों से अपना प्रकाश फैलाता है। वही व्यापार-बुद्धि जो आज गली-गली, कोने-कोने में अपना जौहर दिखा रही है, साहित्य और कला के क्षेत्र में भी अपना आधिपत्य जमा रही है। आप जिधर जाइए आपको दीवारों पर, तख्तियों पर व्यापारियों के बड़े-बड़े भड़कीले पोस्टर नज़र आयेंगे। समाचार पत्रों में भी तीन-चौथाई स्थान केवल विज्ञापनों से भरा रहता है। स्वामी को अच्छी

सामग्री देने की उतनी चिन्ता नहीं रहती, जितनी नफ़ा देने वाले के विज्ञापन हासिल करने की। उसके कन्वेन्सर लेखकों के पास लेख के लिए नहीं जाते, इसके लिए तो एक कार्ड काफ़ी है, मगर विज्ञापनदाताओं की सेवा में प्रसन्न करने में अपना उद्धार पाता है। कितने ही अच्छे-अच्छे पत्र तो केवल विज्ञापन के लिए ही निकलते हैं, लेख तो केवल गौण रूप से इसलिए दे दिये जाते हैं कि साहित्य के रसिकों को उन विज्ञापनों को पढ़ने के लिए प्रलोभन दे सकें। व्यापार के युग में जिस चीज़ का सबसे ज़्यादा महत्त्व होता है, वह धन है। जिसके अन्दर जो शक्ति है, चाहे वह देह की हो या मन की, या रूप की या बुद्धि की, वह उसे धन-देवता के चरणों में ही चढ़ा देता है। हमारा साहित्य भी, जो कला का ही एक अंग है, उसी व्यापार-बुद्धि का शिकार हो गया है। हम किसी चीज़ की रचना इसलिए नहीं करते कि हमें कुछ कहना है, कोई सन्देश देना है, जीवन के किसी नये दृष्टिकोण को दिखाना है, समाज और व्यक्ति में ऊँचे भावों का जगाना है अथवा हमने अपने जीवन में जो कुछ अनुभव किया है, उसे जनता को देना है, बल्कि केवल इसलिए कि हमें धन कमाना है और हम बाजार में ऐसी चीज़ रखना चाहते हैं जो ज़्यादा-से-ज़्यादा बिक सके जब एक बार यह ख़याल दिल में जम गया, तो फिर हम विचार-स्वातन्त्र्य और भाव स्वातन्त्र्य के नाम से ऐसी चीज़ें लिखते हैं, जिनके विषय में जनता को सदैव कुतूहल रहा है और सदैव रहेगा। ड्रामेटिस्ट और उपन्यासकार और कवि सभी नग्न लालसा और चूमा-चाटी से भरी हुई रचनाएँ करने के लिए मैदान में उतर आते हैं, और आपस में होड़-सी होने लगती है कि कौन नयी-से-नयी चौंकानेवाली बातें कह सुनाये, ऐसे-ऐसे प्रसंग उपस्थित करें कि कामुकता के छिपे हुए अड्डों में जो व्यापार होते हैं वह प्रत्येक स्त्री-पुरुष के सामने आ जायें। कोई आज़ाद प्रेम के नाम से, कोई पतितों के उद्धार के नाम से कोमोद्दीपन की चेष्टा करता है, और संयम और निग्रह को दकियानूसी कहकर मुक्त विलास का उपदेश देता है। सत्य और असत्य की उसे परवाह नहीं होती। वह तो चौंकाने वाली और कान खड़े करने वाली बातें कहना चाहता है, ताकि जनता उसकी कृतियों पर टूट पड़े और उसकी पुस्तकें हाथों-हाथ बिक जायें। उसे गुप्त-से-गुप्त प्रसंगों के चित्रण में ज़रा भी संकोच या झिझक नहीं होती। इन्हीं रहस्यों को खोलने में ही शायद उसके विचार में समाज का बेड़ा पार होगा। व्रत और त्याग जैसी चीज़ की उसकी निगाह में कुछ भी महिमा नहीं है। नहीं, बल्कि वह व्रत, त्याग और सतीत्व को संसार के लिए घातक समझता है। उसने इन वासनाओं को बेलगाम छोड़ देने में ही मानव-जीवन का सार समझा है। हक्सले और डी. एच. लारेंस और डिकोबरा आदि, आज अंग्रेज़ी-साहित्य के चमकते हुए रत्न समझे जाते हैं, लेकिन इनकी रचनाएँ क्या हैं ? केवल उपन्यास-रूपी कामशास्त्र। जब एक लेखक देखता है कि अमुक की रचना नग्नता और निर्लज्जता के कारण धड़ाधड़ बिक रही है, तो वह क़लम हाथ में लेकर बैठता है और उससे भी दस क़दम आगे जा पहुँचता है और इन पुस्तकों की समाज में खूब आलोचनाएँ होती हैं, उनकी निर्भीक सत्यवादिता के खूब ढोल पीटे जाते हैं। इस प्रवृत्ति को यथार्थवाद का नाम दे दिया जाता है और यथार्थवाद की आड़ में आप व्यभिचार

की निर्लज्जता की, चाहे जितनी मीमांसा कीजिए, कोई नहीं बोल सकता। एक महिला क़लम लेकर बैठती है और अपने कुत्सित प्रेम-रहस्यों का कच्चा चिट्ठा लिख जाती है। समाज में उसकी रचना की धूम मच जाती है। दूसरे महोदय अपनी अय्याशियों की झूठी-सच्ची कहानी लिखकर समाज में हलचल पैदा कर देते हैं। पुस्तकों को अधिक-से-अधिक लाभप्रद बनाने के लिए सम्भव है, अपनी आत्म-चर्चा को खूब बढ़ा-बढ़ा कर बयान किया जाता हो। कामुकता का ऐसा नंगा नाच शायद किसी युग में न हुआ हो। दुकानों पर रूपवती युवतियाँ बैठायी जाती हैं। इसलिए कि ग्राहकों की कामुकता को उत्तेजित करके एक पैसे की चीज़ के दो पैसे वसूल कर लिये जायें। ये युवतियाँ मानो वह चारा हैं, जिसे काँटे मे लगाकर मछलियों को फँसाया जाता है। जब सारे कुएँ में ही भंग पड़ गयी है तो कला और साहित्य क्यों अछूते बच जाते ? मगर यह सब उस सामाजिक व्यवस्था का प्रसाद है जो इस वक़्त संसार में फैली हुई है। और वह व्यवस्था है–"धन का कहीं ज़रूरत से ज़्यादा और कहीं ज़रूरत से कम होना। जिनके पास ज़रूरत से ज़्यादा है, वे मानो समाज के देवता हैं और जिनके पास ज़रूरत से कम है, वह हर मुमकिन तरीक़ों से धनवानों को खुश करना चाहते हैं। और धन की वृद्धि सदैव विषय-विलास की ओर जाती है। इसीलिए रूप के बाज़ार सजाये जाते हैं, इसीलिए नग्न चित्र बनाये जाते हैं, इसीलिए साहित्य कामुकता-प्रधान हो जाता है। साहित्य के इस नये पतन का एक कारण यह भी हो सकता है कि आजकल पश्चिमी समाज में फ़ैशन की गुलामी और भोग-लालसा के कारण कितने ही लोग विवाह से काँपते हैं, और उनकी रसिकता और कोई मार्ग न पाकर कामोद्दीपक साहित्य पढ़कर ही अपने दिल को तसल्ली दे लेती है। रूसी समाज को जिन लोगों ने देखा है, वे कहते हैं कि वहाँ की स्त्रियाँ रंग और पाउडर पर ज्ञान नहीं देतीं और न रेशम और लेस के लिए मरती हैं। उनके सिनेमाघरों के दरवाज़ों पर अर्धनग्न पोस्टरों का वह प्रदर्शन नहीं होता, जो अन्य देशों में नज़र आता है। इसका कारण यह है कि वहाँ धन की प्रभुता किसी हद तक ज़रूर नष्ट हो गयी है, और उनकी कला अब धन की गुलामी न करके समाज के परिष्कार में लगी हुई है। हम ऊपर कह आये हैं कि आज यथार्थवाद के पर्दे में बेशर्मी का नगा नाच हो रहा है। यथार्थवाद के माने ही यह हो गये हैं कि वह समाज और व्यक्ति के नीच-से-नीच, अधम-से-अधम और पतित-से-पतित व्यवहारों का पर्दा खोले, मगर क्या यथार्थता अपने क्षेत्र में समाज और व्यक्ति की पवित्र साधनाओं को नहीं ले सकती ? एक विधवा के पतित जीवन की अपेक्षा क्या उसके सेवामय, तपोमय जीवन का चित्रण ज़्यादा मंगलकारी नहीं है ? क्या साधु-प्रकृति मनुष्यों का यथार्थ जीवन हमारे दिलों पर कोई असर नहीं करता ? साहित्य में असुन्दर का प्रवेश केवल इसलिए होना चाहिए कि सुन्दर को और भी सुन्दर बनाया जा सके। अन्धकार की अपेक्षा प्रकाश ही संसार के लिए ज़्यादा कल्याणकारी सिद्ध हुआ है।

(हिन्दी में : 'हंस', अप्रैल, 1935
उर्दू में : अप्रकाशित)

# साहित्य में बुद्धिवाद

साहित्य-सम्मेलन की साहित्य-परिषद में श्री लक्ष्मीनाराण मिश्र ने इस विषय पर एक सारगर्भित भाषण दिया, जिसमें विचार करने की बहुत-कुछ सामग्री है। उसमें अधिकांश जो कुछ कहा गया है, उससे तो किसी को इनकार न होगा। जब हमें क़दम-क़दम पर बुद्धि की ज़रूरत पड़ती है, और बुद्धि को ताक पर रखकर हम एक क़दम भी आगे नहीं रख सकते, तो साहित्य क्योंकर इसकी उपेक्षा कर सकता है ? लेकिन जीवन के हरएक व्यापार को अगर बुद्धिवाद की ऐनक लगाकर ही देखे, तो शायद जीवन दूभर हो जाये। भावुकता को सीधे रास्ते पर रखने के लिए बुद्धि की नितान्त आवश्यकता है, नहीं तो आदमी संकटों में पड़ जाये। इसी तरह बुद्धि पर भी मनोभावों का नियन्त्रण ज़रूरी है, नहीं तो आदमी जानवर हो जाये, बल्कि राक्षस हो जाये। बुद्धिवाद हरएक चीज़ को उपयोगिता की कसौटी पर कसता है। बहुत ठीक ! अगर साहित्य का जीवन में कोई उपयोग न हो तो वह व्यर्थ की चीज़ है। वह उपयोग इसके सिवा क्या हो सकता है कि वह जीवन को ज़्यादा सुखी, ज़्यादा सफल बनाये, जीवन की समस्याओं को सुलझाने में मदद दे या जैनेन्द्र जी के शब्दों में, प्रकृति और जीवन में सामंजस्य उत्पन्न करे। कोरी भावुकता यदि यह सामंजस्य नहीं पैदा कर सकती, तो शायद कोरा बुद्धिवाद भी नहीं कर सकता। दोनों का समन्वय होने से ही वह एकता पैदा हो सकती है। सच पूछिए, तो कला और साहित्य बुद्धिवाद के लिए उपयुक्त ही नहीं। साहित्य तो भावुकता की वस्तु है, बुद्धिवाद की यहाँ इतनी ही ज़रूरत है कि भावुकता बेलगाम होकर दौड़ने न पाये। वैराग्यवाद में दुःखवाद और निराशावाद, ये सब जीवन-बल को कम करने वाली चीज़ें हैं और साहित्य पर इनका आधिपत्य हो जाना जीवन को दुर्बल कर देगा लेकिन उसी तरह बुद्धिवाद और तर्कवाद और उपयोगितावाद भी जीवन को दुर्बल कर देगा, अगर उसे बेलगाम दौड़ने दिया गया। बिजली की हमें इतनी ही ज़रूरत है कि मशीन चलती रहे; अगर करेण्ट ज़्यादा तेज़ हो गया तो घातक हो जायेगा। दाल में घी ज़रूरी चीज़ है। एक चम्मच और पड़ जाये तो और भी अच्छा, लेकिन घी पीकर तो हम नहीं रह सकते। मथुरा में कुछ ऐसे जन्तु पाये जाते हैं जो घी

के लोंदे-के-लोंदे खा जाते हैं; लेकिन उसमें भी वे खूब शक्कर मिला लेते हैं वरना उनकी भस्मक जठराग्नि भी जवाब दे जाये। बुद्धिवाद का आचार्य बर्नार्ड शॉ भी तो अपने नाटकों में हास्य और व्यंग्य और चुटकियों की चाशनी मिलाता है। वह ज़बान से चाहे कितनी ही बुद्धिवाद की हाँक लगाये, मगर भावुकता उसके पोर-पोर में भरी हुई है। वर्ना वह क्यों रॉल्स राइस कार पर सवार होता ? क्या मामूली बेबी ऑस्टिन से उसका काम नहीं चल सकता था ? उसके बुद्धिवाद पर मिसेज़ शॉ की भावुकता का नियन्त्रण न होता तो शायद आज वह पागलख़ाने की हवा खाता होता। मनुष्य में न केवल बुद्धि है, न केवल भावुकता—वह इन दोनों का सम्मिश्रण है—इसलिए आपके साहित्य में भी इन दोनों का सम्मिश्रण होना चाहिए। बुद्धिवाद तो कहेगा कि रस एक व्यर्थ की चीज़ है। प्रेम और वियोग, क्रोध और मोह, दया और शील, ये सब उसकी नज़र में हेय हैं। वह तो केवल न्याय और विचार को ही जीवन का सर्वस्व समझता है। उसका मन्त्र लेकर हमारी मानवता इतनी क्षीण हो जायेगी कि हवा से उड़ जाये। एक उदाहरण लीजिए।

एक मुसाफ़िर को डाकुओं ने घेर लिया है। अगर संसार में समष्टिवाद का राज हो गया है, तो निश्चय रूप से डाकू न होंगे। तो एक दूसरा उदाहरण लीजिए। एक स्त्री को कुछ लम्पटों ने घेर लिया है—समष्टिवाद भी लम्पटता का अन्त नहीं कर सकता—उसी वक़्त एक मुसाफ़िर उधर से आ निकलता है। भावुकता कहती है—भगा दो इन बदमाशों को और इस देवी का उद्धार करो। बुद्धिवाद कहेगा—मैं अकेला इन पाँच आदमियों का क्या सामना करूँगा ! व्यर्थ में मेरी जान भी जायेगी। लम्पट लोग स्त्री की हत्या न करेंगे लेकिन मेरा तो खून ही पी जायेंगे। यहाँ भावुकता ही मानवता है। बुद्धिवाद कायरता है, दुर्बलता है। प्रेम के आडम्बरों को निकाल दीजिए, तो वह केवल सन्तानोत्पत्ति की इच्छा है। मगर शायद बाबा आदम ने भी बीवी हव्वा से सीधे-सीधे यह न कहा होगा—मैं तुमसे सन्तानोत्पत्ति करना चाहता हूँ, इसलिए तुम मेरे पास आओ ! उन्हें भी कुछ-न-कुछ नाज़बरदारी करनी पड़ी होगी। अगर ब्रजभाषा वालों का रति-वर्णन घृणास्पद है, तो बुद्धिवाद का यह लक्कड़तोड़ अनुरोध भी नंगी बर्बरता है। फिर उस बुद्धिवाद को लिखकर ही क्या कीजिए जब कोई उसे पढ़े ही नहीं। अभी किसी बुद्धिवादी साहित्यिक डिक्टेटर का राज़ तो है नहीं, कि वह छायावाद को दफ़ा 124 के अन्दर ले ले। आप जनता तक तभी पहुँच सकते हैं, जब आप उसके मनोभावों को स्पर्श कर सकें। आपके नाटक या कहानी में अगर भावुकता के लिए रस नहीं है, केवल मस्तिष्क के लिए सूखा बुद्धिवाद है, तो नाटककार और नटों के सिवा हॉल में कोई दर्शक न होगा। हँसना और रोना भी तो भावुकता ही है। बुद्धि क्यों रोये ? रोने से मुर्दा जी न उठेगा। और हँसे भी क्यों ? जो चीज़ हाथ आ गयी है वह हँसने से ज़्यादा क़ीमती न हो जायेगी। ऐसा सूखा साहित्य अगर अमृत भी हो तो पड़ा-पड़ा भाप बनकर उड़ जायेगा। साहित्य में जीवन-बल की क्षमता होनी चाहिए। यहाँ तक तो हम आपके साथ हैं; लेकिन

वुद्धिवाद ही यह जीवन-वल दे सकता है, मनोभावो द्वारा यह शक्ति मिल ही नही सकती, यह हम नहीं मानते। आदर्श साहित्य वही है जिसमें बुद्धि और मनोभाव दोनों का कलात्मक सम्मिश्रण हो। बुद्धि के लिए दर्शन है, शास्त्र है, विज्ञान है और अनन्त ज्ञान-क्षेत्र है। क्या वह साहित्य और कला मे भी मनोभावों-मनोवेगो को नही रहने देना चाहता ?

(हिन्दी में : 'हंस', मई, 1935
उर्दू में : अप्रकाशित)

# महाजनी सभ्यता

**मुज़दः एदिल कि मसीहा नफ्से मी आयद;**
**कि स अनफ़ाज़ खुशश बूए-कसे मी आयद।**[1]

जागीरदारी सभ्यता में बलवान् भुजाएँ और मज़बूत कलेजा जीवन की आवश्यकताओं में परिगणित थे, और साम्राज्यवाद में बुद्धि और वाणी के गुण तथा मूक आज्ञा-पालन उसके आवश्यक साधन थे; पर उन दोनों स्थितियों में दोषों के साथ कुछ गुण भी थे। मनुष्य के अच्छे भाव लुप्त नहीं हो गये थे। जागीरदार अगर दुश्मन के खून से अपनी प्यास बुझाता था, तो अक्सर अपने किसी मित्र या उपकारक के लिए जान की बाज़ी भी लगा देता था। बादशाह अगर अपने हुक्म को क़ानून समझता था और उसकी अवज्ञा को कदापि सहन न कर सकता था, तो प्रजा-पालन भी करता था, न्यायशील भी होता था। दूसरे के देश पर चढ़ाई वह या तो किसी अपमान-अपकार का बदला फेरने के लिए या अपनी आनबान, रोब-दाब क़ायम रखने के लिए या फिर देश-विजय और राज्य-विस्तार की वीरोचित महत्त्वाकांक्षा से प्रेरित होता था। उसकी विजय का उद्देश्य प्रजा का खून चूसना कदापि न होता था। कारण, यह कि राजा और सम्राट जनसाधारण को अपने स्वार्थसाधन और धनशोषण की भट्ठी का ईंधन न समझते थे; किन्तु उनके दुःख-सुख में शरीक होते थे और उनके गुणों की क़द्र करते थे।

मगर इस महाजनी सभ्यता में तो सारे कामों की गरज़ महज़ पैसा होती है। किसी देश पर राज्य किया जाता है, तो इसलिए कि महाजनों, पूँजीपतियों को ज़्यादा-से-ज़्यादा नफ़ा हो। इस दृष्टि से मानो आज दुनिया में महाजनों का ही राज्य है। मनुष्य-समाज दो भागों में बँट ग्या है। बड़ा हिस्सा तो मरने और खपने वालों का है, और बहुत ही छोटा हिस्सा उन लोगों का, जो अपनी शक्ति और प्रभाव से बड़े समुदाय को अपने बस में किये हुए हैं। इन्हें इस बड़े भाग के साथ किसी तरह की हमदर्दी नहीं, ज़रा भी रू-रियाअत नहीं। उसका अस्तित्व केवल इसलिए है कि अपने मालिकों के लिए पसीना बहाये, खून गिराये और एक दिन चुपचाप इस दुनिया से विदा हो जाये। अधिक दुःख की बात तो यह है कि शासक-वर्ग के विचार और

1. हृदय, तू प्रसन्न हो कि पीयूष-पाणि मसीहा सशरीर तेरी ओर आ रहा है। देखता नहीं कि लोगों की साँसों से किसी की सुगन्धि आ रही है!

सिद्धान्त शासित वर्ग के भीतर भी समा गये हैं, जिसका फल यह हुआ है कि हर आदमी अपने को शिकारी समझता है और उसका शिकार है समाज। वह खुद समाज से बिलकुल अलग है; अगर कोई सम्बन्ध है, तो यह कि किसी चाल या युक्ति से वह समाज को उल्लू बनावे और उससे जितना लाभ उठाया जा सकता हो, उठा ले।

धन-लोभ ने मानस-भावों को पूर्ण रूप से अपने अधीन कर लिया है। कुलीनता और शराफ़त, गुण और कमाल की कसौटी पैसा, और केवल पैसा है। जिसके पास पैसा है वह देवता-स्वरूप है, उसका अन्तःकरण कितना ही काला क्यों न हो। साहित्य, संगीत और कला–सभी धन की देहली पर माथा टेकनेवालों में हैं। यह हवा इतनी ज़हरीली हो गयी है कि इसमें जीवित रहना कठिन होता जा रहा है। डॉक्टर और हकीम हैं कि वह बिना लम्बी फ़ीस लिये बात नहीं करते। वकील और बैरिस्टर हैं कि वे मिनटों को अशर्फ़ियों से तौलते हैं। गुण और योग्यता की सफलता उसके आर्थिक मूल्य के हिसाब से मानी जा रही है। मौलवी साहब और पण्डितजी भी पैसे वालों के बिना पैसे के गुलाम हैं। अख़बार उन्हीं का राग अलापते हैं। इस पैसे ने आदमी के दिलोदिमाग़ पर इतना क़ब्जा जमा लिया है कि उसके राज्य पर किसी ओर से भी आक्रमण करना कठिन दिखायी देता है। वह दया और स्नेह, सचाई और सौजन्य का पुतला मनुष्य दया-ममता से शून्य जड़यन्त्र बनकर रह गया है। इस महाजनी सभ्यता ने नये-नये नीति-नियम गढ़ लिये हैं जिन पर आज समाज की व्यवस्था चल रही है। उनमें से एक यह है कि समय ही धन है। पहले समय जीवन था, और उसका सर्वोत्तम उपयोग विद्या-कला का अर्जन अथवा दीन-दुखी जनों की सहायता था। अब उसका सबसे बड़ा सदुपयोग पैसा कमाना है। डॉक्टर साहब हाथ मरीज़ की नब्ज पर रखते हैं और निगाह घड़ी की सुई पर। उनका एक-एक मिनट एक-एक अशर्फ़ी है। रोगी ने अगर केवल एक अशर्फ़ी नज़र की है, तो वह उसे एक मिनट से ज़्यादा वक्त नहीं दे सकते। रोगी अपनी दुःखगाथा सुनाने के लिए बेचैन हैं; पर डॉक्टर साहब का उधर बिलकुल ध्यान नहीं, उन्हें उससे ज़रा भी दिलचस्पी नहीं। उनकी निगाह में उस व्यक्ति का अर्थ केवल इतना ही है कि वह उन्हें फ़ीस देता है। वह जल्द-से-जल्द नुस्खा लिखेंगे और दूसरे रोगी को देखने चले जायेंगे। मास्टर साहब पढ़ाने आते हैं, उनका एक घण्टा वक़्त बँधा है। घड़ी सामने रख लेते हैं, जैसे ही घण्टा पूरा हुआ, वह उठ खडे हुए। लड़के का सबक अधूरा रह गया है तो रह जाये, उनकी बला से! अधिक समय कैसे दे सकते हैं क्योंकि समय रुपया है! इस धन-लोभ ने मनुष्यता और मित्रता का नाम-शेष कर डाला है। पति को पत्नी या लड़कों से बात करने की फुर्सत नहीं, मित्र और सम्बन्धी किसकी गिनती में हैं। जितनी देर वह बातें करेगा, उतनी देर में तो कुछ कमा लेगा। कुछ कमा लेना ही जीवन की सार्थकता है, शेष सब कुछ समय-नाश है। बिना खाये-सोये काम नहीं चलता, बेचारा इससे लाचार है और इतना समय नष्ट करना ही पड़ता है।

आपका कोई मित्र या सम्बन्धी अपने नगर में प्रसिद्धि प्राप्त कर चुका है, तो समझ लीजिए, उसके यहाँ अब आपकी रसाई मुमकिन नहीं। आपको उसके दरे-दौलत पर जाकर कार्ड भेजना होगा। उन महाशय को बहुत से काम होंगे। मुश्किल से आपसे एक-दो बात करेंगे या साफ़ जवाब दे देंगे कि आज फ़ुर्सत नहीं है। अब वह पैसे के पुजारी हैं, मित्रता और शील-संकोच के नाम पर कब की तिलांजलि दे चुके हैं।

आपका कोई दोस्त वकील है और आप किसी मुक़दमे मे फँस गये हैं, तो उससे किसी प्रकार की सहायता की आशा न रखिए। अगर वह मुरव्वत को गंगा में डुबो नहीं चुका है, तो आपसे देन-लेन की बात शायद न करेगा; पर आपके मुक़दमे की ओर तनिक भी ध्यान न देगा। इससे तो कही अच्छा है कि आप किसी अपरिचित के पास जायें और उसकी पूरी फ़ीस अदा करे। ईश्वर न करे कि आप किसी को किसी चीज़ मे कमाल हासिल हो जाये, फिर उसमें मनुष्यता नाम को न रह जायेगी, उसका एक-एक-मिनट क़ीमती हो जायेगा।

इसका अर्थ यह नही कि व्यर्थ की गपशप मे समय नष्ट किया जाये; पर यह अर्थ अवश्य है कि धन-लिप्सा को इतना न बढ़ने दिया जाये कि वह मनुष्यता, मित्रता, स्नेह-सहानुभूति सबको निकाल बाहर करे।

पर आप उस पैसे के गुलाम को बुरा नही कह सकते। सारी दुनिया जिस प्रवाह में बह रही है, वह भी उसी में बह रहा है। मान-प्रतिष्ठा सदा से मानवीय आकांक्षाओ का लक्ष्य रहा है। जब विद्या-कला मान-प्रतिष्ठा का साधन थी, उस समय लोग इन्ही का अर्जन-अभ्यास करते थे। अब धन उसका एकमात्र उपाय है, तब मनुष्य मजबूर है कि एकनिष्ठ भाव से उसी की उपासना-आराधना करे। वह कोई साधु-महात्मा, सन्यासी-उदासी नही; वह देख रहा है कि उसके पेशे में जो सौभाग्यशाली सफलता की कठिन यात्रा पूरी कर सके है, वह उसी राज-मार्ग के पथिक थे, जिस पर वह खुद चल रहा है। समय धन है एक सफल व्यक्ति का। वह सबको इसी सिद्धान्त का अनुसरण करते देखता है, तो उन्ही के पद-चिह्नों का अनुसरण करता है। इसमें उसका क्या दोष ? मान-प्रतिष्ठा की लालसा तो दिल से मिटायी नही जा सकती। वह देख रहा है कि जिनके पास दौलत नही, और इसलिए नही कि उन्होंने वक्त को दौलत नही समझा, उनको कोई पूछने वाला नही। वह अपने पेशे में उस्ताद है, फिर भी उसकी कही पूछ नहीं। जिस आदमी मे तनिक भी जीवन की आकाक्षा है वह तो इस उपेक्षा की स्थिति को सहन नही कर सकता। उसे तो मुरव्वत, दोस्ती और सौजन्य को धता बताकर लक्ष्मी की आराधना में अपने को लीन कर देना होगा, तभी इस देवी का वरदान उसे मिलेगा। और यह कोई इच्छाकृत कार्य नहीं; किन्तु सर्वथा बाध्यकारी है। उसके मन की आस्था अपने-आप कुछ इस तरह की हो गयी है कि उसे धनार्जन के सिवा और किसी काम से लगाव नहीं रहा। अगर उसे किसी सभा या व्याख्यान में आध घण्टा बैठना पड़े, तो समझ लो कि वह क़ैद की घड़ियाँ काट रहा है, उसकी सारी मानसिक, भावगत और

सांस्कृतिक दिलचस्पियाँ किसी केन्द्र-बिन्दु पर आकर एकत्र हो गयी हैं। और क्यों न हों ? वह देख रहा है कि पैसे के सिवा उसका और कोई अपना नहीं। स्नेही मित्र भी अपनी ग़रज लेकर ही उसके पास आते हैं, स्वजन-सम्बन्धी भी उसके पैसे के ही पुजारी हैं। वह जानता है कि अगर वह निर्धन होता, तो यह जो दोस्तों का जमघटा लग रहा है, उनमें से एक के भी दर्शन न होते; इन स्वजन-सम्बन्धियों में से एक भी पास न फटकता। उसे समाज में अपनी एक हैसियत बनानी है, बुढ़ापे के लिए कुछ बचाना है, लड़कों के लिए कुछ कर जाना है जिससे उन्हें दर-दर ठोकरें न खानी पड़ें। इस निष्ठुर सहानुभूतिशून्य दुनिया का उसे पूरा अनुभव है। अपने लड़कों को वह उन कठिन अवस्थाओं में नहीं पड़ने देना चाहता, जो सारी आशाओं एवं उमंगों पर पाला गिरा देती हैं हिम्मत-हौसले को तोड़कर रख देती हैं। उसे वे सारी मंज़िलें, जो एक साथ जीवन के आवश्यक अंग हैं, खुद तय करनी होंगी और जीवन को व्यापार के सिद्धान्त पर चलाये बिना वह इनमें से एक भी मंज़िल पार नहीं कर सकता।

इस सभ्यता का दूसरा सिद्धान्त है 'बिज़नेस इज़ बिज़नेस', अर्थात् व्यवसाय व्यवसाय है, उसमें भावुकता के लिए गुंजाइश नहीं। पुराने जीवन-सिद्धान्त में वह लट्ठमार साफ़गोई नहीं है, जो निर्लज्जता कही जा सकती है और जो इस नवीन सिद्धान्त की आत्मा है, जहाँ लेन-देन का सवाल है, रुपये-पैसे का मामला है, वहाँ न दोस्ती का गुज़र है, न मुरव्वत का, न इन्सानियत का। 'बिज़नेस' में दोस्ती कैसी ! जहाँ किसी ने इस सिद्धान्त की आड़ ली और आप लाजवाव हुए। फिर आपकी ज़वान नहीं खुल सकती। एक सज्जन ज़रूरत से लाचार होकर अपने किसी महाजन मित्र के पास जाते हैं और चाहते हैं कि वह उनकी कुछ मदद करें। यह भी आशा रखते हैं कि शायद सूद की दर में वह कुछ रिआयत कर दें; पर जब देखते हैं कि वह महानुभाव मेरे साथ भी वही कारबारी बर्ताव कर रहे हैं, तो कुछ रिआयत की प्रार्थना करते हैं, मित्रता और घनिष्ठता के आधार पर आँखों में आँसू भरकर वड़े करुण स्वर में कहते हैं, "महाशय, मैं इस समय बड़ा परेशान हूँ, नहीं तो आपको कष्ट न देता, ईश्वर के लिए मेरे हाल पर रहम कीजिए। समझ लीजिए कि एक पुराने दोस्त ···।" वहीं बात काटकर आज्ञा के स्वर में फ़रमाया जाता है, "लेकिन जनाव, आप 'बिज़नेस इज़ बिज़नेस' इसे भूल जाते हैं !" उसी क्षण कातर प्रार्थी पर मानो बम का गोला गिरता है। अब उसके पास कोई तर्क नहीं, कोई दलील नहीं। चुपके से उठकर अपनी राह लेता है या फिर अपने व्यवसाय-सिद्धान्त के भक्त मित्र की सारी शर्तें क़बूल कर लेता है।

इस महाजनी सभ्यता ने दुनिया में जो नयी रीति-नीतियाँ चलायी हैं उनमे सबसे अधिक घातक और रक्त-पिपासु यही व्यवसायवाला सिद्धान्त है। मियाँ-बीवी में बिज़नेस, वाप-बेटे में बिज़नेस, गुरु-शिष्य में बिज़नेस ! सब मानवीय, आध्यात्मिक और सामाजिक नेह-नाते समाप्त। आदमी-आदमी के बीच बस कोई लगाव है तो बिज़नेस का। लानत है इस 'बिज़नेस' पर ! लड़की अगर दुर्भाग्यवश क्वाँरी रह गयी

और अपनी कोई जीविका न निकाल सकी, तो उसे अपने बाप के घर में ही लौण्डी बन जाना पड़ता है। यों लड़के-लड़कियाँ सभी घरों में काम-काज करते ही हैं, पर उन्हें कोई टहलुआ नहीं समझता; पर इस महाजनी सभ्यता में लड़की एक ख़ास उम्र के बाद लौण्डी और अपने भाइयों की मज़दूरनी हो जाती है। पूज्य पिताजी भी अपने पितृ-भक्त बेटे के टहलुए बन जाते हैं और माँ अपने सपूत की टहलुई। स्वजन-सम्बन्धी तो किसी गिनती में नहीं। भाई भी भाई के घर आये तो मेहमान है। अक्सर तो उसे मेहमानी का बिल भी चुकाना पड़ता है। इस सभ्यता की आत्मा है व्यक्तिवाद, आप स्वार्थी बना सब-कुछ अपने लिये।

पर यहाँ भी हम किसी को दोषी नहीं ठहरा सकते। वही मान-प्रतिष्ठा, वही भविष्य की चिन्ता, वही अपने बाद बीवी-बच्चों की गुज़र का सवाल, वही नुमाइश और दिखावे की आवश्यकता हरएक की गर्दन पर सवार है, और वह हिल नहीं सकता। वह इस सभ्यता के नीति-नियमों का पालन न करे तो उसका भविष्य अन्धकारमय है।

अब तक दुनिया के लिए इस सभ्यता की रीति-नीति का अनुसरण करने के सिवा कोई उपाय न था। उसे झख मारकर उसके आदेशों के सामने सिर झुकाना पड़ता था। महाजन अपने जोम में फूला फिरता था। सारी दुनिया चरणों पर नाक रगड़ रही थी। बादशाह उसका बन्दा, वज़ीर उसका गुलाम, सन्धि-विग्रह की कुंजी उसके हाथ में, दुनिया उसकी महत्त्वाकांक्षाओं के सामने सिर झुकाये हुए, हर मुल्क में उसका बोलबाला!

परन्तु अब एक नयी सभ्यता का सूर्य सुदूर पश्चिम से उदय हो रहा है, जिसने इस नाटकीय महाजनवाद या पूँजीवाद की जड़ खोदकर फेंक दी है। जिसका मूल सिद्धान्त यह है कि प्रत्येक व्यक्ति, जो अपने शरीर या दिमाग से मेहनत करके कुछ पैदा कर सकता है, राज्य और समाज का परम सम्मानित सदस्य हो सकता है, और जो केवल दूसरों की मेहनत या बाप-दादों के जोड़े हुए धन पर रईस बना फिरता है, वह पतिततम प्राणी है। उसे राज्य-प्रबन्ध में राय देने का हक नहीं और वह नागरिकता के अधिकारों का भी पात्र नहीं। महाजन इस नयी लहर से अति उद्विग्न होकर बौखलाया हुआ फिर रहा है और सारी दुनिया के महाजनों की शामिल आवाज़ इस नयी सभ्यता को कोस रही है, उसे शाप दे रही है। व्यक्ति-स्वातन्त्र्य, धर्म-विश्वास की स्वाधीनता और अपनी अन्तरात्मा के आदेश पर चलने की आज़ादी वह इन सबकी घातक, गला घोंट देने वाली बतायी जा रही है। उस पर नये-नये लांछन लगाये जा रहे हैं, नयी-नयी हुरमतें तराशी जा रही हैं। वह काले-से-काले रंग में रँगी जा रही हैं, कुत्सित-से-कुत्सित रूप में चित्रित की जा रही हैं। उन सभी साधनों से, जो पैसेवालों के लिए सुलभ हैं, काम लेकर उसके विरुद्ध प्रचार किया जा रहा है; पर सचाई है जो इस सारे अन्धकार को चीरकर दुनिया में अपनी ज्योति का उजाला फैला रही है।

निस्सन्देह इस नयी सभ्यता ने व्यक्ति-स्वातन्त्र्य के पंजे, नाखून और दाँत

तोड़ दिये हैं। उसके राज्य में अब एक पूँजीपति लाखों मज़दूरों का खून पीता रहकर मोटा नहीं हो सकता। उसे अब यह आज़ादी नहीं कि अपने नफ़े के लिए साधारण आवश्यकता की वस्तुओं के दाम चढ़ा सके, अपने सड़े-गले माल की खपत कराने के लिए युद्ध करा दे, गोला-बारूद और युद्ध-सामग्री बनाकर दुर्बल राष्ट्रों का दलन कराये। अगर इसकी स्वाधीनता है तो निस्सन्देह नयी सभ्यता में स्वाधीनता नहीं। पर यदि स्वाधीनता का अर्थ यह है कि जन-साधारण को हवादार मकान, पुष्टिकर भोजन, साफ़-सुथरे गाँव, मनोरंजन और व्यायाम की सुविधाएँ, बिजली के पंखे और रोशनी और सस्ते सद्यःसुलभ न्याय की प्राप्ति हो, तो इस समाज-व्यवस्था में जो स्वाधीनता और आज़ादी है, वह दुनिया की किसी सभ्यतम कहाने वाली जाति को भी सुलभ नहीं। धर्म की स्वतन्त्रता का अर्थ अगर पुरोहितों, पादरियों, मुल्लाओं की मुफ़्तख़ोर जमात के दम्भमय उपदेशों और अन्धविश्वास-जनित रूढ़ियों का अनुसरण है, तो निस्सन्देह वहाँ इस स्वतन्त्रता का अभाव है; पर धर्म-स्वातन्त्र्य का अर्थ यदि लोक-सेवा, सहिष्णुता, समाज के लिए व्यक्ति का बलिदान, नेकनीयती, शरीर और मन की पवित्रता है, तो इस सभ्यता में धर्माचरण की जो स्वाधीनता है, और किसी देश को उसके दर्शन भी नहीं हो सकते।

जहाँ धन की कमी-बेशी के आधार पर असमानता है, वहाँ ईर्ष्या-द्वेष, ज़ोर-ज़बर्दस्ती, बेईमानी, झूठे, मिथ्या अभियोग-आरोप, वेश्यावृत्ति, व्यभिचार और सारी दुनिया की बुराइयाँ अनिवार्य रूप से मौजूद हैं। जहाँ धन का आधिक्य नहीं, अधिकांश मनुष्य एक ही स्थिति में हैं, वहाँ जलन क्यों हो और जब्र क्यों हो ? सतीत्व-विक्रय क्यो हो और व्यभिचार क्यों हो ? झूठे मुक़दमे क्यों चलें और चोरी-डाके की वारदातें क्यों हों ? ये सारी बुराइयाँ तो दौलत की देन हैं; पैसे के प्रसाद हैं, महाजनी सभ्यता ने ही इनकी सृष्टि की है। वही इनको पालती है और वही यह भी चाहती है कि जो दलित, पीड़ित और विजित हैं, वे इसे ईश्वरीय विधान समझकर अपनी स्थिति पर सन्तुष्ट रहें। उनकी ओर से तनिक भी विरोध-विद्रोह का भाव दिखाया गया, तो उनका सिर कुचलने के लिए पुलिस-अदालत है, काला पानी है। आप शराब पीकर उसके नशे से बच नहीं सकते। आग लगाकर चाहें कि लपटें न उठे, असम्भव है। पैसा अपने साथ ये सारी बुराइयाँ लाता है, जिन्होंने दुनिया को नरक बना दिया है। इस पैसा-पूजा को मिटा दीजिए, सारी बुराइयाँ अपने-आप मिट जायेंगी, जड़ न खोदकर केवल फुनगी की पत्तियाँ तोड़ना तो बेकार है। यह नयी सभ्यता धनाढ्यता को हेय और लज्जाजनक तथा घातक विष समझती है। वहाँ कोई आदमी अमीरी ढंग से रहे तो लोगों की ईर्ष्या का पात्र नहीं होता; बल्कि तुच्छ और हेय समझा जाता है। गहनों से लदकर कोई स्त्री सुन्दरी नहीं बनती, घृणा की पात्र बनती है। साधारण जन-समाज से ऊँचा रहन-सहन रखना वहाँ बेहूदगी समझी जाती है। शराब पीकर वहाँ बहका नहीं जा सकता, अधिक मद्यपान वहाँ दोष समझा जाता है—धार्मिक दृष्टि से नहीं, किन्तु शुद्ध सामाजिक दृष्टि से; क्योंकि शराबख़ोरी से आदमी में धैर्य और कष्ट-सहन, अव्यवस्था और श्रमशीलता का अन्त

हो जाता है।

हाँ, इस समाज-व्यवस्था ने व्यक्ति को यह स्वाधीनता नहीं दी है कि वह जन-साधारण को अपनी महत्त्वाकांक्षाओं की तृप्ति का साधन बनाये और तरह-तरह के बहानों से उनकी मेहनत का फ़ायदा उठाये, या सरकारी पद प्राप्त करके मोटी-मोटी रक़में उड़ाये और मूँछों पर ताव देता फिरे। वहाँ ऊँचे-से-ऊँचे अधिकारी की तनख्वाह भी उतनी ही है, जितनी एक कुशल कारीगर की। वह गगनचुम्बी प्रसादों में नहीं रहता, तीन-चार कमरों में ही उसे गुज़र करनी पड़ती है। उसकी श्रीमतीजी रानी साहिबा या बेगम बनी हुई स्कूलों में इनाम बाँटती नहीं फिरती; बल्कि अक्सर मेहनत-मजदूरी या किसी अख़बार के दफ्तर में काम करती है। सरकारी पद पाकर व्यक्ति अपने को लाट साहब नहीं, बल्कि जनता का सेवक समझता है। महाजनी सभ्यता का प्रेमी इस समाज-व्यवस्था को क्यों पसन्द करने लगा जिसमें उसे दूसरों पर हुकूमत जताने के लिए सोने-चाँदी के ढेर लगाने की सुविधाएँ नहीं। पूँजीपति और ज़मींदार तो इस सभ्यता की कल्पना से ही काँप उठते हैं। उनकी जूड़ी का कारण हम समझ सकते हैं। पर जब वे लोग भी जो अनजान में महाजनी सभ्यता का समर्थन कर रहे हैं, उसकी खिल्ली उड़ाने और उस पर फ़बतियाँ कसने लगते हैं तो हमें उनकी इस दास-मनोवृत्ति पर हँसी आती है। जिसमें मनुष्यता, आध्यात्मिकता, उच्चता और सौन्दर्य-बोध है, वह कभी ऐसी समाज-व्यवस्था की सराहना नहीं कर सकता, जिसकी नींव लोभ, स्वार्थपरता और दुर्बल मनोवृत्ति पर खड़ी हो। ईश्वर ने तुम्हें विद्या और कला की सम्पत्ति दी है, तो उसका सर्वश्रेष्ठ उपयोग यही है कि उसे जन-समाज की सेवा में लगाओ, यह नहीं कि उससे जन-समाज पर हुकूमत चलाओ, उसका खून चूसो और उसे उल्लू बनाओ।

धन्य है वह सभ्यता, जो मालदारी और व्यक्तिगत सम्पत्ति का अन्त कर रही है, और जल्दी या देर से दुनिया उसका पदानुसरण अवश्य करेगी। यह सभ्यता अमुक देश की समाज-रचना अथवा धर्म-मज़हब से मेल नहीं खाती या उस वातावरण के अनुकूल नहीं है—यह तर्क नितान्त असंगत है। ईसाई मज़हब का पौधा यरूशलम में उगा, और सारी दुनिया उसके सौरभ से बस गई। बौद्ध धर्म ने उत्तर भारत में जन्म ग्रहण किया और आधी दुनिया ने उसे गुरु-दक्षिणा दी। मानव-स्वभाव अखिल विश्व में एक जैसा ही है। छोटी-मोटी बातों में अन्तर हो सकता है; पर मूल-स्वरूप की दृष्टि से सम्पूर्ण मानव जाति में कोई भेद नहीं। जो शासन-विधान और समाज-व्यवस्था एक देश के लिए भी कल्याणकारी है, वह दूसरे देशों के लिए भी हितकर होगी। हाँ, महाजनी सभ्यता और उसके गुरगे अपनी शक्ति भर उसका विरोध करेंगे, उसके बारे में भ्रमजनक बातों का प्रचार करेंगे, जन-साधारण को बहकायेंगे, उनकी आँखों में धूल झोंकेंगे; पर जो सत्य है एक-न-एक दिन उसकी विजय होगी और अवश्य होगी।

**हिन्दी में : 'हंस', सितम्बर, 1936)**

**(उर्दू में : 'कलीम', अगस्त, 1936 में प्रकाशित**

# प्रेम की वेदी

## पहला दृश्य

एक बँगलानुमा मकान, सामने बराण्डा है, जिसमें ईंटों के गोल खम्बे हैं। बराण्डे में दो-तीन मोढ़े बेढंगेपन के साथ रखे हुए हैं। बरामदे के पीछे तीन दरवाज़ों का एक कमरा है। कमरे के दोनों तरफ़ दो कोठरियाँ हैं। कमरे में दरी का फ़र्श है जो कई जगह फटा हुआ है। बीच में एक गोल मेज़ है, जिस पर मेज़पोश पड़ा हुआ है और एक गुलदस्ता रखा हुआ है, जिसके फूल सूख गये हैं। पाँच बेंत की कुरसियाँ हैं, जिन पर गर्द पड़ी हुई है; पर मैली और फटी हुई। दीवारों पर कई ईसाई-धर्म विषय के पुराने चित्र हैं, जिन पर गर्द पड़ी है। एक कैलेण्डर है और एक तरफ़ एक बड़ा शीशा। दाहिनी तरफ़ वाली कोठरी में दो कोच हैं, बेंत के; मगर टूटे हुए। नायीं तरफ़वाली कोठरी में एक कुरसी और प्यानो है। कमरे के पीछे वाली दीवार में एक दरवाज़ा है, जो अन्दर जाता है। भीतर एक छोटा-सा आँगन है। आँगन में पानी का नल और मुर्गियों का दरबा है। एक कोने में बावर्चीख़ाना है। सभी दरवाज़ों पर मैले परदे पड़े हुए हैं। मिस जेनी बायीं तरफ़वाली कोठरी में प्यानो पर बैठी गा रही है। उसकी उम्र 18-20 साल की होगी,, साँवला रंग, बड़ी-बड़ी आँखें, हलके गुलाबी रंग की साड़ी पारसी फ़ैशन से पहन हुए। रहन-सहन से ऐसा मालूम होता है, कि औसत दरजे का ईसाई परिवार है। फ़र्नीचर, फ़र्श सब कुछ उसी तरह का है, जैसा गुदड़ी बाज़ार में मिला करता है। मिस जेनी गाती है–'कभी हमसे तुमसे भी प्यार था, तुम्हें याद हो कि न याद हो।' मिसेज़ गार्डन अन्दर से आँखें मलती आती है। वह अधेड़ स्त्री है, गोरी, सिर के बाल खिचड़ी, मुख से चिन्ता झलक रही है। वह स्कर्ट पहने हुए है। स्कर्ट मैला हो गया है, जो उसके निर्बल शरीर पर खिलता नहीं।

**मिसेज़ गार्डन**– आज विलियम आता होगा। तू अभी तक यूँ ही बैठी हुई है ?

जेनी– तो क्या करूँ, नाचूँ, या ढोल बजाऊँ ?

मिसेज़ गार्डन– इसी तरह मेहमानों का स्वागत किया जाता है ? अभी तक न मुँह धोया, न कुछ मेक-अप किया।

जेनी– मैंने कह दिया, मेरी तबीयत उनसे नहीं मिलती। आप बरबस उनके पीछे पड़ी हुई हैं।

मिसेज़ गार्डन– तुम तो बेटी, कभी-कभी ऐसी बातें करने लगती हो, जैसे घर का हाल कुछ जानती ही न हो। विलियम में क्या बुराई है, जरा सुनूँ ? या यह भी कोई ज़िद है कि मेरी तबीयत उससे नहीं मिलती। अच्छा-ख़ासा जवान है। शक्ल-सूरत भी बुरी नहीं, बड़ा ही हँस-मुख, बड़ा नेक चलन, बड़ा चरित्रवान, न शराब से मतलब, न किसी और शौक़ से, और मुझे कैसा आदमी चाहिए चार पैसे कमाता है, घर में भी कुछ जायदाद है, और आदमी में क्या चाहिए। फैशनेबल नहीं है, यही ऐब है। मगर तू इसे ऐब समझ, मैं तो हुनर समझती हूँ। मैं सच कहती हूँ, बूढ़ी न होती, तो उससे ज़रूर शादी कर लेती। तुम्हारे पापा को गुज़रे आज पाँचवाँ साल है। हाथ में जो कुछ था, वह सब निकल गया। अब काम कैसे चले ? माना अब तू ग्रेजुएट हो गयी; लेकिन ऐसी कौन-सी बड़ी नौकरी तुझे मिली जाती है। ज़्यादा- से-ज़्यादा सौ की। तेरे पापा पाँच सौ लाते थे, तब गुज़र होता था, और चार पैसे हाथ में रह गये। विलियम की आमदनी चार-पाँच सौ से कम नहीं है। फिर यह अच्छा भी तो नहीं लगता, कि औरत अपऩी गुंज़र-बसर के लिए नौकरी करे। मैं इसे पसन्द नहीं करती। मुझे सौ रुपये की जगह मिलती थी; लेकिन तेरे पापा कभी राज़ी न हुए।

जेनी– मैं तो आप से कह चुकी, मैं शादी नहीं करना चाहती।

मिसेज़ गार्डन– आख़िर क्यों, वही तो पूछती हूँ।

जेनी– इसलिए कि मैं किसी मर्द की गुलामी पसन्द नहीं करती।

मिसेज गार्डन– शादी करना गुलामी है ? वे सभी औरतें जो शादी करती हैं, गुलाम हैं ?

जेनी– गुलाम नहीं तो और क्या हैं। रानियाँ हैं, वह भी गुलाम हैं। मजदूरिनें हैं, वह भी गुलाम हैं। मर्द की दुनिया वह है, जहाँ नाम है, धन है, सम्मान है। स्त्री की दुनिया वह, जहाँ पिसना और घुलना और कुढ़ना है। हर काम में औरत को मर्द की जवाबदेही करनी पड़ती है। अगर उसने चार पैसे ज़्यादा ख़र्च कर दिये, तो मर्द की त्योरियाँ चढ़ गयीं। मर्द के नाश्ते में ज़रा देर हो गयी, तो औरत के सिर आफ़त आ गयी। अगर वह वग़ैर मर्द से पूछे कहीं चली गयी, तो मर्द उसके ख़ून का

प्यासा हो गया। अगर किसी मर्द से हँसकर बोली, तो फिर समझ लो कि उसकी कुशल नहीं। दिखाने को तो मर्द स्त्री की बड़ी इज़्ज़त करता है, मोटर पर अच्छी जगह स्त्री की है, सलाम पहले मर्द करता है, स्त्री का ओवरकोट पुरुष सँभालता है, स्त्री का हाथ पकड़कर गाड़ी से उतारता है, पहले स्त्री को बिठाकर आप बैठता है; लेकिन यह सब दिखावे का शिष्टाचार है। पुरुष दिल में खूब समझता है कि उसने स्त्री की वह चीज़ छीन ली जिसकी पूर्ति में वह जितनी ख़ातिरदारी करे, वह थोड़ी है। वह चीज़ स्त्री की आज़ादी है।

**मिसेज़ गार्डन–** तेरे विचार बडे विचित्र हैं जेनी !

**जेनी–** विचित्र नहीं, यथार्थ हैं। हम अपने टामी की कितनी ख़ातिर करते हैं। उसे ताँगे पर साथ बैठाते हैं, गोद में उठाते हैं, उसका मुँह चूमते हैं। गले से लगाते हैं, उसे साबुन से नहलाते हैं ; लेकिन क्या बराबर हमारे मन में यह भाव नहीं रहता, कि यह हमारा कुत्ता है ? उसने ज़रा भी कोई काम हमारी इच्छा के विरुद्ध किया और हमने उस पर हण्टर जमाया। पुरुष विवाह करके स्त्री का स्वामी हो जाता है। स्त्री विवाह करके पुरुष की लौंडी हो जाती है। अगर वह पुरुष की खुशामद करती रहे, उसके इशारों पर नाचती रहे, तो उसके लिए रुपये है, गहने हैं, रेशमी कपड़े हैं, उस पर जान छिड़की जाती है, हृदय न्योछावर किया जाता है; लेकिन स्त्री ने ज़रा भी स्वेच्छा का परिचय दिया, ज़रा भी आत्म-सम्मान प्रकट किया, फिर वह त्याज्य है, कुलटा है। पुरुष उसे क्षमा नहीं कर सकता। पुरुष कितना ही दुराचारी हो, स्त्री जबान नहीं हिला सकती। उसका धर्म है, पुरूष को अपना खुदा समझे। मैं यह नहीं बरदाश्त कर सकती।

**मिसेज़ गार्डन–** मैं समझती हूँ, तेरी बातों में बहुत कुछ सच्चाई है; लेकिन गुज़ारे की तो कोई फ़िक्र करनी ही पड़ेगी।

**जेनी–** तो क्या तुम समझती हो, मैं निश्चिन्त हूँ; पर यह न समझना, मैं सौ-पचास की टीचरी करके लड़कियों को ग्रामर रटाऊँगी। अगर तकदीर ने मदद की, तो मैं दिखा दूँगी कि मैं कितना कमा सकती हूँ; विलियम कभी उसका स्वप्न भी नहीं देख सकता।

**(मिस उमा आती है। बड़ी रूपवती। माँग का सिन्दूर और भाल-तिलक बतला रहा कि वह विवाहिता है। उनकी गोल कलाई पर जड़ाऊ कंगन है, गले में जड़ाऊ हार, मूल्यवान बनारसी साड़ी पहने हुए, बहुत प्रसन्न वदन, मानो संसार में बसन्त-ही बसन्त, फूल-ही-फूल हैं।)**

**जेनी–** **(कुर्सी पर बैठे-बैठे)** मैं पहले कुरसी से उठकर तुम्हारा सत्कार करती थी; लेकिन आज न उठूँगी। इसलिए कि तुम मेरी निगाह में वह नहीं

रहीं, जो पहले थीं।

**उमा**– क्यों ? क्या मैं कुछ और हो गयी हूँ ?

**जेनी**– बेशक ! पहले तुम स्वतन्त्र कुमारी थीं। अब तुम एक पुरुष की दासी हो।

**उमा**– (मुसकुराकर) लेकिन तुम्हारी सहेली तो हूँ। तुम्हारे साथ पढ़ी तो हूँ, तुम्हारे साथ खेली तो हूँ। यदि मैं अपने पद से गिर गयी हूँ, तब तो तुम्हें मेरा और सत्कार करना चाहिए जिसमें मुझे दुःख न हो।

**जेनी**– अगर तुम्हारे ऊपर कोई विपत्ति आ गयी होती–ईश्वर न करे–तो मैं तुम्हारे पैरों-तले आँखें बिछाती; लेकिन तुमने जान-बूझकर अपने पैरों में बेड़ियाँ डाली हैं, अपनी स्वाधीनता, को, अपनी आत्मा को, सोने और रेशम पर बेचा है।

**उमा**– (हँसकर) अच्छा, ईमान से कहना, मैं पहले से ज़्यादा खूबसूरत नहीं मालूम हो रही हूँ ?

**जेनी**– अपने स्वामी की आँखों में मालूम होती होगी। मेरी आँखों में तो तुम्हारा रूप-लावण्य इस सोने और रेशम के नीचे दबा-सा मालूम होता है।

**उमा**– देखो यह कंगन, कितना बारीक़ काम है !

**जेनी**– (मुँह फेरकर) ग़ुलामी की हथकड़ी है।

**उमा**– यह हार देखो, हीरे जड़ें हैं।

**जेनी**– ग़ुलामी का तौक है।

**उमा**– (कुछ चिढ़कर) जिसे तुम ग़ुलामी की हथकड़ी और ग़ुलामी का तौक़ कहती हो, उसे मैं व्रत और कर्तव्य और आत्म-समर्पण का चिह्न समझती हूँ।

**जेनी**– यह व्रत यह कर्तव्य और यह आत्म-समर्पण एकतरफ़ा क्यों है ? तुम्हारे ही लिए क्यों इन चिह्नों की ज़रूरत है ? तुम्हारे पति के लिए क्यों ज़रूरी नहीं ? जहाँ तक मेरा अनुभव है, उसके हाथों में न चूड़ियाँ हैं, न कंगन है, न गले में हार है, न माथे पर सिन्दूर का टीका है। यह क्यों ? तुम्हें अपने व्रत पर स्थिर रखने के लिए बन्धन चाहिए, उसे बन्धन की ज़रूरत नहीं ?

**(उमा निरुत्तर हो जाती है और उपालंभ की दृष्टि से मिसेज़ गार्डन की ओर देखती है।)**

**उमा**– सुनती हैं मामा, आप इनकी बातें ?

**मिसेज गार्डन**– मैं इसे कुबुद्धि कहती हूँ। निरी मूर्खता।

**जेनी**– (विजय भाव से)जवाब दो न। क्यों तुम्हारे पति ने इन बन्धनों को स्वीकार नहीं किया ? क्यों तुम्हारे लिए इन बन्धनों को लाज़िम समझा

गया ? कर्तव्य और प्रेम उसके लिए भी उतना ही आवश्यक है, जितना तुम्हारे लिए। तुम्हें अपने कर्तव्य की याद दिलाते रहने के लिए निशानियों की ज़रूरत है, उसे क्यों नहीं ? इसका कारण इसके सिवा और क्या हो सकता है, कि तुम ग़ुलाम हो, वह आज़ाद है।

उमा– (एक जवाब सूझता है) पुरुष अपने कर्तव्य की ओर से आँखें बन्द कर ले, तो क्या स्त्री भी बन्द कर ले ? अगर पुरुष अपने व्रत का पालन न करे, अपनी आत्मा को भूल जाय तो क्या स्त्री भी भूल जाय ? मेरा विचार है कि स्त्री परिवार का मुख्य अंग है; इसलिए उसे बन्धनों की ज़्यादा ज़रूरत है। उसी तरह जैसे शूद्रों के लिए किसी निशानी की ज़रूरत नहीं, पर द्विजों के लिए यज्ञोपवीत अनिवार्य है।

जेनी– लचर दलील है। असली बात यह है, कि आदि में स्त्री पुरुष की सम्पत्ति समझी जाती थी, उसी तरह जैसे पशु, अनाज या घर। जैसे आज जायदाद पर डाके पड़ते हैं, चोरियाँ होती हैं उसी तरह उस समय भी होता था। लड़की बहुधा सबसे बहुमूल्य सम्पत्ति समझी जाती थी। इसलिए ज्यों ही वह सयानी हो जाती थी, उस पर डाके पड़ने लगते थे। पुरुष अपने सूरमाओं को लेकर अस्त्र-शस्त्र के साथ, लड़की के ऊपर छापा मारता था। दोनों दलों में खूब लड़ाई होती थी, खूब रक्तपात होता था। लुटेरे विजय पाते, तो लड़की को ले भागते और उसके साथ घर में जो चल सम्पत्ति मिल जाती, उसे भी उठा ले जाते। लड़की वाले रो-पीटकर रह जाते थे। कन्या विजेताओं के घर में क़ैद कर दी जाती थी। उसके हाथों में हथकड़ियाँ डाल दी जाती थीं, पैरों में बेड़ियाँ, गले में तौक़ और उस संग्राम के स्मृति-स्वरूप उसके माथे पर रक्त का टीका लगा दिया जाता होगा, जिससे कन्या समझती रहे कि उसने कभी भागने का प्रयत्न किया, तो उसकी भी वही दशा होगी जो उसके घरवालों की हुई है। कन्या को कभी घरवालों की याद न आये, वह इन नये स्वामियों को ही अपना सर्वस्व समझने लगे, इसलिए कन्या को उपदेश दिया जाता था कि पति ही तेरा स्वामी है, तेरा देवता है, उसको प्रसन्न रखकर ही तू स्वर्ग में जाएगी। यह है इन निशानियों का तथ्य। आज उन पाशविक प्रथाओं का रूप कुछ बदल गया है अवश्य ; किन्तु मूलाधारवही है। नयी संस्कृति ने कुछ लेप-थोप की है; लेकिन पुरुषों की मनोवृत्ति अब भी वही है और समाज-संस्था का आचार भी वही है। बिलकुल वही।

**मिसेज़ गार्डन–** यह तुम्हारे मस्तिष्क की उपज है या तुमने कहीं पढ़ा है ?

**जेनी–** यह एक बड़े फ्रांसीसी तत्त्ववेत्ता के विचार हैं।

**मिसेज़ गार्डन–** तो उसकी बुद्धि भ्रष्ट हो गयी होगी। स्त्री-पुरुष दोनों अपनी रुचि

के अनुसार अपना-अपना बनाव-सिंगार करते हैं। स्त्री पुरुष को आकर्षित करना चाहती है, पुरुष स्त्री को। पुरुष में पशुबल अधिक है, स्त्री में बुद्धिबल अधिक है, इसलिए बाहर की कड़ी मेहनत-मजूरी, लड़ाई-दंगा मर्द के हिस्से पड़ा, भीतर का काम औरत के हिस्से आया। मैंने तो बड़े-बड़े राजाओं को हीरों के हार और मोतियों के कंगन पहने देखा है। फिर देस-देस का रिवाज़ अलग-अलग है। भूटान में तो स्त्री-पुरुष एक-से जान पड़ते हैं। पता ही नहीं चलता, कौन स्त्री है, कौन पुरुष। मज़दूर औरतें भी बहुत कम गहने पहनती हैं। योरप में साधारणतः स्त्रियाँ गहने पहनती ही नहीं हैं। केवल ऊँचे कुलवाली महिलाएँ दो-एक चीज़ पहन लेती हैं। भारत में पोर-पोर गहनों से लदा होता है। अपने-अपने देश की प्रथा है।

**जेनी–** आप इसे स्वीकार नहीं करतीं कि पुरुष स्त्री पर शासन करता है ?

**मिसेज़ गार्डन–** नहीं। अगर ऐसे पुरुष हैं, जो स्त्री पर शासन करते हैं, तो ऐसी स्त्रियाँ भी जो पुरुष पर शासन करती हैं। मैं खुद तुम्हारे पापा पर शासन करती थी। वह मुझसे पूछे बिना किसी से मिलने भी न जाते थे। उन्हें लौटने में एक मिनट की भी देर हो जाती थी, तो मैं उनकी बुरी तरह ख़बर लेती थी। यह मैं मान लूँगी कि पुरुष में यह प्रवृत्ति अधिक होती है लेकिन इसका कारण यही है कि पुरुष ने पशुबल के साथ बुद्धिबल में भी उन्नति की, हमने आलस्य और विलास में पड़कर हर तरह से अपनी मिट्टी ख़राब कर ली। समाज की यह जो वर्तमान अधोगति है, इसकी जिम्मेदारी स्त्री-पुरुष दोनों ही पर आती है। केवल पुरुषों को इलजाम देना अन्याय है।

**जेनी–** यह तो आप मानेंगी ही कि नब्बे फ़ीसदी पुरुष व्यभिचारी होते हैं। ऐसा कोई बिरला ही पुरुष संसार में होगा, जिसने स्त्री पर निगाह न डाली हो।

**मिसेज़ गार्डन–** अगर ऐसे दगाबाज़ मर्द हैं, तो एसी दगाबाज़ औरतें भी कम नहीं हैं। हो सकता है, मरदों की संख्या अधिक हो; लेकिन इसका कारण यह नहीं है कि औरतें स्वभावतः विदुषी होती हैं; बल्कि उसे प्रकृति ने जकड़ रखा है। मैं तो मोटी बात यह जानती हूँ कि जो स्त्री-पुरुष सुख-शान्ति से ज़िन्दगी बसर करना चाहते हैं, वह जानते हैं कि पूर्ण विश्वास और प्रेम से ही यह सिद्धि हाथ आ सकती है। जो स्त्री-पुरुष वासना-तृप्ति के उपासक हैं, वह दोनों रोकर और झींककर ज़िन्दगी के दिन काटते हैं।

**जेनी–** आप तो मामा, आज मरदों की वकालत करने पर तुली हुई हैं।

आपका यही निर्णय है कि पुरुष-स्त्री को अपने बराबर समझता है और उस पर किसी तरह का दबाव नहीं डालता ?

मिसेज़ गार्डन– हाँ , जो पुरुष जीवन का सच्चा अर्थ समझता है, उसका यही व्यवहार होता है। सुशिक्षित जोड़ों में इसका विचार ही नहीं आने पाता कि कौन छोटा है, कौन बड़ा। स्त्री से कोई भूल हुई, पुरुष ने डाँटा। पुरुष से कोई ग़लती हुई, स्त्री ने गरदन नापी। दोनों हर हालत में सन्तुष्ट रहते हैं। मैं यह नहीं कहती कि ऐसा पुरुष सच्चा साधु हो जाता है और उनका मन किसी स्त्री पर चंचल नहीं होता, अथवा हरेक विवाहित स्त्री देवी होती है, लेकिन उन्हें अपने ऊपर निग्रह करना होता है, और कभी-कभी गुप्त प्रेम की आँच में जलकर मर जाना होता है। यदि मुझे अपने पति से अधिक रूपवान् पुरुष को देखकर दिल पर हाथ रखने का अधिकार है, तो मेरे पति को भी मुझसे अधिक रूपवती स्त्री को देखकर यह अधिकार समान रूप से प्राप्त है ; लेकिन हम दोनों समझते हैं कि इस विश्वासघात से हमारे सुख-शान्ति में बाधा पड़ेगी। इसलिए ज़ब्त करते हैं। कुलीन और विचारशील स्त्री-पुरुषों में तो यह भावना आने ही नहीं पाती।

उमा– (प्रसन्न होकर) अब कह जेनी, मामा ने तुम्हारी ज़बान बन्द कर दी या नहीं ?

जेनी– वाह ! इन पुराने विचारों से मेरी ज़बान बन्द हो जाती, तो अब तक मेरी शादी विलियम से हो गयी होती। मेरा तो विचार है, जिन स्त्रियों में कोई व्यक्तित्व नहीं है, कोई उत्साह नहीं है, आदर्श नहीं है, उन्हें विवाह कर लेना चाहिए। लेकिन जिनमें अपने विचार हैं, अपना व्यक्तित्व है, अपनी इच्छा है, जिन्हें कीर्ति और ख्याति की लालसा है, उन्हें अविवाहित रहना चाहिए। अपनी हस्ती को पति की हस्ती मे डुबा देना, इतना बड़ा त्याग है, जो मैं नहीं कर सकती।

(मोटर का हार्न सुनाई देता है।)

उमा– लो, वह महाशय आ पहुँचे। इनके मारे घर से निकलना मुश्किल है। **(मोटर द्वार पर आकर रुकती है और उमा का पति योगराज उतरकर अन्दर आता है । उमा दोनों महिलाओं का अपने पति से परिचय कराती है।)**

योगराज– तुमने मुझसे क्यों न कहा, मिस गार्डन के पास जा रही हूँ, मैं भी तुम्हारे साथ आता।

उमा– तुमने भी तो अपने मित्रों से मेरा परिचय नहीं कराया। मैं क्यों कराती ?

योगराज– मेरे मित्रों में शायद ही कोई ऐसा हो, जो तुम्हें देखकर मेरा शत्रु न हो जाता। मेरे विचार में तुम्हें अपनी सहेलियों से यह शिकायत न

होगी।

**उमा**– आप अपने मित्रों की जिस चंचलता से डरते हैं, क्या आप उससे मुस्तना हैं ?

**योगराज**– था तो नहीं, लेकिन तुमने कर दिया (**मुस्कराता है**)।

**उमा**– मेरी यह बहन कहती है, स्त्री विवाह करके पुरुष की गुलाम हो जाती है। क्या तुम मुझे अपना गुलाम समझते हो ?

**जेनी**– (**झेंपकर**) यह इस बहस का अवसर नहीं उमा, आप हमारे मेहमान हैं। हमें आपका कुछ स्वागत करने दो। आपके लिए चाय बनाऊँ ?

**(जेनी योगराज को सिर से पाँव तक अनुरक्त नेत्रों से देखकर आँखें झुका लेती है।)**

**योगराज**– जी नहीं, मैं चाय पी चुका हूँ, आप कष्ट न करें।

**जेनी**– उमा शायद डर रही है, कि मैं चाय में कोई जादू कर दूँगी।

**योगराज**– मैं तो चाहता हूँ, आप मुझ पर जादू करें, उमा ने मुझ पर जो वशीकरण डाल रखा है, उससे ज़रा छुटकारा तो मिले।

**जेनी**– आप हैं बड़े भाग्यवान कि उमा जैसी स्त्री पायी।

**योगराज**– मैंने उस जन्म में कोई बड़ी तपस्या की थी।

**उमा**– तुम दोनों मिलकर मुझे बनाओगे तो मैं चली जाऊँगी।

**(जेनी की आँखें फिर योगराज से मिलती हैं। वह आँखें झुका लेता है। उमा जेनी को तीव्र नेत्रों से देखती है।)**

**योगराज**– (**प्यानो देखकर**) अच्छा, आपको प्यानो का भी शौक है ? फिर तो मेरा जी चाहता है, यहाँ कुछ देर बैठकर संगीत का आनन्द उठाऊँ। क्यों मिस गार्डन, आप हमें निराश तो न करेंगी ?

**जेनी**– आप तो तकल्लुफ़ की बातें करते हैं बाबूजी ! आइए ! जो कुछ कहिए सुनाऊँ ?

**(दोनों प्यनो वाली कोठरी में जाते हैं।)**

**उमा**– (**अधीर होकर**) भाई गाना-वाना सुनाने लगेगी, तो देर होगी। मैंने अम्मा से कहा भी नहीं, चली आयी। वह मुझ पर नाराज़ होने लगेंगी।

**जेनी**– (**मुस्कराकर**) तो तुम जाओ न। बाबूजी मेरी एक चीज़ सुनकर जाएँगे।

**उमा**– (**खिसियाकर**) मुझे ड्राइव करना नहीं आता।

**जेनी**– तो ज़रा देर बैठ जाओ न, अम्मा मार न डालेंगी।

**योगराज**– नहीं मिस गार्डन, इस वक़्त क्षमा कीजिए। यह दोष मुझ पर आ जाएगा। फिर कभी।

**(वह जेनी और मिसेज़ गार्डन से हाथ मिलाता है। उमा भी दोनों से हाथ मिलाती है।)**

**जेनी**— कल आना उमा, और बाबूजी को लाना।

(उमा कोई जवाब नहीं देती। दोनों चले जाते हैं।)

**मिसेज़ गार्डन**— बड़ा सुशील लड़का है।

**जेनी**— एक यह आदमी है, एक आप का विलियम। सूरत से उजड्डपन बरसता है। चेहरे पर सौम्यता की परछाई तक नहीं।

**मिसेज़ गार्डन**— बेटी, सभी आदमी एक-से नहीं होते। यह लोग कुलीन हैं। विलियम का बाप रेलवे-गार्ड था। हाँ, उसने बेटे को अच्छी शिक्षा दिलायी।

**जेनी**— और आप चाहती हैं कि मैं उस गँवार से विवाह कर लूँ।

**मिसेज़ गार्डन**— मेरे पास भी दस हज़ार देने को होते, तो मैं भी कोई ऐसा ही वर खोजती। जितना गुड़ डालोगी, उतना ही मीठा तो होगा।

**जेनी**— इसीलिए तो मैंने निश्चय कर लिया है, विवाह न करूँगी। तुमने देखा मामा, उमा कितनी जली जाती थी।

**मिसेज़ गार्डन**— अभी नयी मुहब्बत है न !

**जेनी**— देख लेना, इन दोनों में बहुत दिन पटेगी नहीं। उमा अल्हड़ छोकरी है। योगराज रसिया है। महीने-दो-महीने में वह उसकी तरफ़ से ऊब उठेगा।

**मिसेज़ गार्डन**— नहीं जेनी, देख लेना दोनों जीवन पर्यन्त सुखी रहेंगे।

**जेनी**— मैं तो कभी पसन्द न करूँ कि कोई मेरे गले में रस्सी डाले फिराया करे।

(मिसेज़ गार्डन चली जाती हैं। जेनी पिआनो पर बैठकर गाने लगाती है—कभी हमसे तुमको भी प्यार था !)

{परदा}

## दूसरा दृश्य

**(वही मकान, अन्दर का वावर्चीख़ाना। विलियम एक वेंत के मोढ़े पर वावर्चीख़ाने के द्वार पर बैठा हुआ है। मिसेज़ गार्डन पतीली में कुछ पका रही है। विलियम बड़ा भीमकाय, गठीला, पक्के रंग का आदमी है, वड़ी-वड़ी मूँछें, चौड़ी छाती, फ़ौजी जवान-सा मालूम होता है।)**

**मिसेज़ गार्डन**— तुमने कभी प्रोपोज़ भी किया, या यों ही समझ लिया, कि वह इनकार कर देगी ?

**विलियम**— मेरी हिम्मत ही जवाब दे देती है। औरतों के सम्मुख मर्द इतना मूक हो जाता है, इसका अनुभव मुझे अब हुआ।

**मिसेज़ गार्डन**— कायर कहो। ऐसे कायर प्राणी कभी फलीभूत नही हो सकते। तुम ताकते ही रह जाओगे और कोई दूसरा आदमी आ कूदेगा।

**विलियम**— इसकी तो मुझे चिन्ता नही है मिसेज गार्डन, उसका और अपना ख़ून एक कर दूँगा। मैं चाहे जेनी को न पा सकूँगा; पर कोई दूसरा भी उसे मेरे जीते-जी नहीं पा सकता।

**मिसेज़ गार्डन**— फिर वही उजड्डपन की वात ! अरे तू प्रोपोज क्यों नही करता भई ?

**विलियम**— कैसे प्रोपोज करूँ, यही तो मुझे नही आता। कई कितावे देखी ; मगर कुछ साफ न खुला।

**मिसेज़ गार्डन**— उसे कभी पार्क-वार्क मे ले जाओ ओर वहाँ एकान्त मे प्रोपोज़ करो। और मैं क्या बताऊँ !

**विलियम**— वह जब मेरे साथ कहीं जाय भी। मुझे देखते ही तो उसके चेहरे पर उदासी छा जाती है। चाहती है मैं उठकर चला जाऊँ। कभी ख़ातिर से बैठाए, कुछ बात-चीत करे, तब तो मेरा दिल बढ़े।

**मिसेज़ गार्डन**— तो क्या तुम साल-भर से यों ही रास्ता नापने आते हो ?

**विलियम**— मेरी पहुँच तो आप ही तक है।

**मिसेज़ गार्डन**— तो क्या मुझसे शादी करेगा ? कैसा युवक है ! होशियार मर्द एक घण्टे में औरत को रास कर लेता है, तुम्हें साल-भर दौड़ते हो गया और अभी क ख की नौबत भी नहीं आयी। कुछ तुममें बूता हो तो

में भी ज़ोर लगाऊँ। बछड़ा तो खूँटे ही के बल पर कूदेगा। आख़िर तुमने उसे अपनी ओर आकर्षित करने के लिए अब तक क्या-क्या कार्रवाई की ?

**विलियम**– मैंने अंग्रेज़ी बोलने का अच्छा अभ्यास कर लिया है।

**मिसेज़ गार्डन**– खूब ! तो क्या आप अंग्रेज़ी में प्रोपोज़ करेंगे, या वह तुम्हारे अंग्रेज़ी भाषण का प्रवाह देखकर तुम्हारे ऊपर लट्टू हो जाएगी ?

**विलियम**– मैंने गाना भी सीख लिया है।

**मि. गार्डन**– यह तुमने बहुत अच्छा किया। वह गाने में कुशल है। सम्भव है रुचि की समानता आगे चलकर मैत्री का रूप धारण कर ले। पिआनो बजा लेते हो ?

**विलियम**– जी हाँ, अच्छी तरह।

**मि. गार्डन**– अभी तो जेनी के आने में देर है। अपनी सहेली से मिलने गयी है। चलो देखूँ तुम कैसा पिआनो बजा लेतो हो ?

**(दोनों, पिआने वाली कोठरी में जाते हैं। विलियम पिआनो पर एक वेसुरा राग अलपाता है।)**

**मि. गार्डन**– लाहौल बिलाकूबत ! यही आपका गाना है ! खुदा के लिए कहीं उसके सामने न बजाने लगना, नहीं उसे तुम्हारी सूरत से घृणा हो जाएगी।

**विलियम**– अभी तो सीख रहा हूँ मिसेज़ गार्डन, कुछ दिनों में देखिएगा !

**मि. गार्डन**– जाओ भी, चले हो गाना सीखने। अच्छा और क्या सीखा ?

**विलियम**– टेनिस खेलने लगा हूँ।

**मि. गार्डन**– हाँ, इसकी बड़ी ज़रूरत थी। खूब अच्छी तरह खेल जाते हो ?

**विलियम**– जी हाँ, कहिए तो दिखाऊँ ?

**मि. गार्डन**– टेनिस भी तो पिआनो ही की तरह नहीं सीखा है ?

**विलियम**– नहीं जी, खूब खेलता हूँ। अच्छे-अच्छों के छक्के छुड़ा दिये हैं।

**मि. गार्डन**– सच ! अच्छा, कमरे में चलकर दिखाओ तो ज़रा अपना खेल छुड़ा दिये हैं।

**(दोनों कमरे में आते हैं। मिसेज़ गार्डन खूँटी पर से दोनों रैकेट उतार लेती है। दोनों एक-एक रैकेट लेकर आमने-सामने खड़े हो जाते हैं। विलियम गेंद सर्व करता है। मिसेज़ गार्डन गेंद को उसकी तरफ़ लौटाती है। वह गेंद की तरफ़ लपकता है और ज़ोर में आकर लुढ़क जाता है। फिर सँभल कर खड़ा होता है। )**

**मि. गार्डन**– यही आपका खेल है ! तुम इसमें भी फेल हो गये। खुदा के लिए कहीं जेनी के सामने न खेलना, नहीं मुफ़्त की भद होगी।

**विलियम**– मैं गिरा थोड़े ही था। ज़ोर से दौड़ा तो ज़रा पाँव फिसल गया।

**मि. गार्डन–** अच्छा, टेनिस-सूट तो बनवा लिया है।

**विलियम–** यह तो मुझसे किसी न बताया ही नही !

**मि. गार्डन–** शाबाश ! तो यही लांग बूट पहनकर टेनिस खेलते हो ?

**विलियम–** बूट पहनकर खूब दौड़ते बनता है।

**मि. गार्डन–** वही हो और क्या। मैं पूछती हूँ, आख़िर तुम किस दुनिया में रहते हो ? पहले टेनिस सूट बनवाओ, तब टेनिस खेलो। यह नहीं कि यह लक्कड़तोड़ जूते और यह नीचा कोट पहनकर टेनिस खेलने लगे। तुम्हारी हँसी उड़ती होगी और क्या ?

**विलियम–** मुझसे तो लेडी डगलस ने यही कहा कि फौजी आदमियों के लिए टेनिस सूट की ज़रूरत नहीं।

**मि. गार्डन–** अच्छा, अब आदमी बनना सीखो। यह जंगल-सी मूँछें साफ़ कराओ। वह ज़माना दूसरा था, जब औरत मर्द की मूँछें देखकर खुश होती थीं। मुझे ही ले लो, मूँडी हुई मूँछे मुझे एक आँख नही भाती; लेकिन अब ज़माना बदल गया है। अब स्त्री चाहती है कि मर्द का चेहरा साफ़ हो। बालों का चिह्न तक न हो।

**विलियम–** तो कल ही लीजिए। इसमें कौन छप्पन टके का खर्च है।

**मि. गार्डन–** अच्छा, कुछ नाचना-वाचना भी सीखा है ? जेनी बहुत अच्छा नाचती है।.

**विलियम–** जी हाँ, नाचना तो पहले ही से आता है।

**मि. गार्डन–** अच्छा ज़रा, दिखाओ।

**(विलियम वहीं बन्दरों की भाँति उचकने लगता है। नाचते समय स्थूल शरीर को सँभालने में उसकी मुखाकृति ऐसी विकृत हो जाती है कि मि. गार्डन हँसते-हँसते लोट जाती है।)**

**मि. गार्डन–** रहने भी दो। यह आपका नाच है, जैसे बनैला सुअर किलोल करे। भई, यह बेल मुँढे चढ़ने की नहीं। अभी तुममें बड़ी-बड़ी त्रुटियाँ है। पहले इनको दूर करो ! तब हिम्मत करके एक दिन प्रोपोज़ करो।

**विलियम–** त्रुटियाँ तो मैं पूरी कर लूँगा; लेकिन प्रोपोज़ करना टेढ़ी खीर है।

**मि. गार्डन–** मैं एक बात कहूँ ... ज़रा-सी शराब पी लेना।

**विलियम–** ऐसा न हो, बहकने लगूँ ?

**मि. गार्डन–** अजी नहीं, थोड़ी-सी पीना और बढ़िया क़िस्म की, जिसमें मुँह से सुगन्ध आवे; और देखो गँवारों की तरह बात-चीत न किया करो। शिष्टाचार सीखो। पहनावा भी भले आदमियों-सा रखो। टाई और कॉलर रेशमी लो। कोट के बटन में एकाध गुलाब लगा लिया करो। यह मोटा-सोटा लेडियों के पसन्द की चीज़ नहीं। हलकी-सी सोफियानी छड़ी लो। यह तुमने डिबिया-सी घड़ी और ज़ंजीर लगा

रखी है, इसे धता बताओ। सुनहरी घड़ी कलाई पर बाँधो। तुम्हारे घर में कितने नौकर हैं।

**विलियम–** नौकर ! नौकरों की क्या ज़रूरत है ? एक बूढ़ी दाई है. वह रोटी और गोश्त पका देती है। दोनों वक्त। सुवह को दो सेर दूध खुद दुहालाता हूँ। बूढ़िया विस्तर डाल देती है। और मुझे नौकर की ज़रूरत ही क्या हैं दफ़्तर से आकर दो ढाई सौ हाथ जेलिम के फेर लाता हूँ। खाना खाकर सो जाता हूँ।

**मि. गार्डन–** कुछ न हो तो एक वेयरा, एक खानसामाँ और एक अर्दली तो होना ही चाहिए। वावरची अलग। एक मेहतर, एक धोबी और एक बागवान भी रखो। और कैसे मालूम होगा कि तुम साहब हो। अभी मोटर न हो तो कोई हरज नहीं; लेकिन साल-दो साल में उसका प्रबन्ध भी करना पड़ेगा। घर में कुछ तसवीरें हैं।

**विलियम–** जी हाँ, अखबारों में जो अच्छी तसवीर नज़र आ जाती है, फ्रेम करा लेता हूँ।

**मि. गार्डन–** शावाश ? तव तो तुम आर्ट के बड़े रसिक हो। अच्छा कभी सिनेमा देखने जाते हो ?

**विलियम–** वहाँ जाकर नींद कौन खराब करे मि. गार्डन ? मुझे तो उस में कुछ मज़ा नहीं आता।

**मि. गार्डन–** तो तुम निरे गँवार हो। खाना, काम करना और सोना जानते हो। सभ्यता तो जैसे तुम्हें छू नहीं गई ...।

**(जेनी को आहट मिलती है। विलियम पिछवाड़े के द्वार वदहवास भागता है !)**

**जेनी–** आज उमा और उसका पति विदा हो गये मामा ! उमा बहुत रोती थी। मेरे गले लिपटकर रोने लगी। मुझे भी रोना आ गया। अब वेचारी न जाने कब आयेगी !

**मि. गार्डन–** इन लोगों में विदाई के समय रोने का बुरा रिवाज है।

**जेनी–** क्या जाने मामा ! मुझे तो खुद रोना आ गया था। मैं तो तुम्हारे पास से जाने लगूँ, तो मुझे ज़रूर रोना आये। योगराज एक सिनेमा-कम्पनी का डायरेक्टर है, मामा ! पन्द्रह सौ वेतन पाता है।

**मि. गार्डन–** अच्छा ! मगर अभी उम्र तो कुछ नहीं है। अपनी-अपनी तक़दीर है।

**जेनी–** अमेरिका और इग्लैंड हो आये हैं मामा ! अमेरिका में एक कम्पनी के डायरेक्टर रहे। कितनी ही युवतियाँ वहाँ उनसे शादी करने पर तुली हुई थीं। कितनी ही तो लाखों की सम्पत्ति उन्हें दे रहीं थीं; लेकिन उनकी मँगनी पहले ही उमा से हो गई थी। सबको सूखा जबाब दियां वहाँ होते तो अब तक उन्हें चार-पाँच हज़ार मिलते होते। इस फन

में उन्हें कमाल है। उमा है बड़ी नसीबेवाली। मुझे उन्होंने अपनी कम्पनी में बुलाया है। पहले एक हज़ार देंगे।

**मि. गार्डन–** **(बेटी को गले लगाकर )** सच !

**जेनी–** हाँ मामा ! वह तो मुझे अपने साथ ले चलने पर ज़ोर दे रहे थें मैंने कहा–अभी मुझे कुछ तैयारी करनी हैं मुझे पांच सौ का चेक तैयारियों के लिए दे गये हैं।

**मि. गार्डन–** खुदा का लाख-लाख शुक्र है, कि उसने आड़े वक्त में हमारी मद्द की। वड़ा सरीफ़ आदमी मालूम होता है।

**जेनी–** **(कुछ शर्माते हुए)** अगर उमा मेरी सहेली न होती और मुझसे इतना प्रेम न करती होती, तो एक बार मैं अपने भाग्य की परीक्षा करती।

**मि. गार्डन–** क्या कहती है जेनी ! विवाहित पुरुष के साथ ?

**जेनी–** शादी-विवाह बच्चों का खेल है, मामा ! यह केवल स्त्री और पुरुष के मन का समझौता है। इसमें धर्म को घसीटना मूर्खता है। मैं रूप-रंग में उमा जैसी नहीं; लेकिन उन्हें मैं जितना आकर्षित कर सकती हूँ, उमा नहीं कर सकतीं काश विवाह के पहले इनसे मेरा परिचय हो गया होता ! मेरा गाना सुनकर मस्त हो गये। और तुमसे क्या कहूँ। खेद यही है, कि वह उमा के पति हैं और उमा इतनी निष्कपट और सरल है, कि मुझे उस पर दया आती है। वह तो चाहती है कि उन्हे किसी औरत की हवा भी न लगे।

**मि. गार्डन–** **(चिन्ता-भाव से)** अब तेरे मन की यह दशा है जेनी, तो मैं तेरी उस कम्पनी में जाना उचित नहीं समझती।

**जेनी–** तुम भी मामा, मुझे छोकरी समझती हो। मैं योगराज को दिल से चाहती हूँ; लेकिन क्या मज़ाल कि मेरे मुँह से एक शब्द भी निकले, या इशारों से भी इसका आभास मिले। मैं न इतनी कृत्घ्न हूँ और न इतनी मदमाती।

**मि. गार्डन–** खुदा तेरे इरादों को पाक रखे बेटी ! यही सज्जनों की धन है। खुदा ने चाहा, तो तुझे इससे अच्छा आदमी मिल जायगा। चलो खाना तैयार है।

**(दोनों खाना खाने जाती हैं।)**

**{परदा}**

## तीसरा दृश्य

(वर्षा काल का एक प्रभात। बादल घिरे हुए हैं। एक शानदार बँगला।) दरवाजों पर जाली लोट के परदे पड़े हुए हैं ! उमा एक कमरे में पलंग पर पड़ी हुई है। एक औरत उसके सिर में तेल डाल रही है। उमा का मुख पीला पड़ गया हैं देह सूख गई है। कमरे के पीछे की तरफ दो खिड़कियाँ हैं, जो बाग में खुलती हैं, )

उमा– (आईने की ओर देखकर) यौवन इतना अस्थिर है, इसकी मैंने कल्पना भी न की थी। मानो एक स्वप्न था कि आँख खुलते ही ग़ायब हो गया; मगर कितना मधुर स्वप्न था ! मैं स्वर्ग की अप्सरा की भाँति विमान में बैठी आकाश में विहार करती थी। अब न वह विमान है, न स्वर्ग। मैं अपनी सारी निधि खोकर दया की भिक्षा पर पड़ी हुई हूँ। क्यों चम्पा तू भी कुछ देखती है, बाबूजी के स्वभाव में कितना परिवर्तन हो गया है ! मुझे ऐसा जान पड़ता है, कि अब उन्हें मेरे समीप बैठने में आनन्द नहीं आता।

चम्पा– नहीं बहूजी, ऐसा न कहें। बाबूजी को मैंने कई बार आपके सिरहाने खड़े रोते देखा है। मुझे देखते ही उन्होंने रुमाल से आँखें छिपा लीं और बाहर चले गये। आप वहाँ लेटी रहती हैं और वह दबे पाँव कमरे के द्वार पर टहलते रहते हैं। शायद उन्हें शंका होती है कि उनके आने से आपको कष्ट होगा।

उमा– (अविश्वास से देखकर) मुझे उनके आने से कष्ट होगा ! यह उनका प्रेम है, जो मुझे जिन्दा रखे हुए है चम्पा ! वही ज्योति मुझे जीवन प्रदान कर रही है। नहीं अब तक यह दीपक कब का बुझ गया होता। ( लेडी डाक्टर के साथ योगराज कमरे में आता है और उसे कुरसी पर बैठाकर बाहर चला जाता है।)

लेडी डा.– आज तो आपकी तबियत अच्छी मालूम होती है।

उमा– होगी ! मुझे तो कोई फर्क नहीं मालूम होता।

लेडी डा.– रात को नींद आई थी ?

उमा– जी नहीं। पलक तक नहीं झपकी।

लेडी डा.– मैंने तो आप से पहले ही कहा था, कुछ दिनों के लिये पहाड़ पर चली

जाइए। आप राजी न हुई। कम-से-कम सुबह को हवा खाने तो चली जाया करो।

**उमा–** इच्छा ही नहीं होती मेम साहब ! सोचती हूँ। जब मरना ही है, तो क्या छः महीने पहले और क्या छः महीने पीछे।

**लेडी डा.–** नही-नहीं, तुम बहुत जल्दी अच्छी हो जाओगी उमा देवी ! अगर तुम पहाड़ो पर चली जाओ, तो एक महीने मे चगी हो जाओगी। मैं आज बाबूजी से कहती हूँ, तुम्हें कल ही भेज दे।

**उमा–** आप मुझे अकेले जाने को कहती है। मैं अकेली नही रह सकती।

**लेडी डा.–** नही, अब मैं अकेली जाने को न कहूँगी। बाबूजी तुम्हारे साथ जायेंगे।

**उमा–** (प्रसन्न होकर) हाँ ! तब मुझे जाने मे कोई इन्कार नहीं है। (**लेडी डाक्टर थर्मामीटर लगाकर ज्वर देखती हैं और नुस्खा लिखकर चली जाती है। द्वार पर योगराज खड़े हैं**)

**लेडी डा.–** इनकी हालत खराब होती जाती है। आप इन्हे पहाड पर ले जायें। मैंने पहले इस पर ज्यादा जोर न दिया था। मैने समझा था, दवाओ से काम चल जायगा; लेकिन अब मालूम होता है, पहाड़ो पर जरूर ले जाना पड़ेगा।

**योगराज–** मैं कल ही चला जाऊँगा।

(**दोनों योगराज के कमरे में आकर बैठते हैं**)

**लेडी डा.–** हॉं जाइए; मगर आपने किसी तरह का कुपथ्य किया, तो आपको इनसे हाथ धोना पड़ेगा। अब मैं साफ-साफ कहती हूँ, आपके ही कारण इनकी यह दशा हुई। साल भर मे दो गर्भपात और तीसरा गर्भ ! एक कमसिन, कोमल प्रकृति की बालिका कितना अत्याचार सह सकती ! आप शिक्षित है, दुनिया देख चुके हैं, आपको विवाह करने के पहले इस विषय का ज्ञान प्राप्त कर लेना चाहिए था। पहले गर्भपात के बाद आपको कम-से-कम साल-भर के लिए उन्हे मैके भेज देना चाहिए था। इनसे पृथक् रहना जरूरी था; पर आपने जरा भी परवाह न की। जिस वक्त उमा देवी आई थी, मैंने उन्हे देखा था। खिले हुए गुलाब का-सा चेहरा था। एक साल के अन्दर उनकी यह दशा हो गई, कि देह में रुधिर का नाम नहीं। इसके जिम्मेदार आप हैं।

**योगराज–** लेडी विलसन, ईश्वर के लिए मुझे क्षमा कीजिए। मैं आपसे कसम खाकर कहता हूँ, कि मुझे कुछ न मालूम था।

**लेडी डा.–** तो यह किसका दोष है ? अगर कोई आदमी तैरना न जानने पर भी दरिया में कूदे; तो यह किसका दोष है ? जिसने घोड़े पर सवारी करना न सीखा हो, उसे क्या अधिकार है कि वह घोड़े दौड़ावे ?

उमादेवी वालिका थीं। अपने कर्तव्य का उसे ज्ञान न था। इस विपय मे न उसने कुछ पढ़ा, न किसी से बात-चीत की। वह तो इतना ही जानती थी कि आप उसके स्वामी हैं, आप की इच्छाओं के आगे झुकना उसका कर्तव्य है। उसे क्या मालूम था कि वह आपकी कामुकता के सामने सिर झुकाकर अपने लिए विष बो रही है। आपको भी चाहे अभी कुछ मालूम होता हो; पर जल्द या देर में इसका असर अवश्य होगा। प्रकृति उन लोगों को कभी क्षमा नहीं करती जो उसके नियमों को तोड़ते हैं।

**(योगराज निस्पन्द वैठा रहता है, मानो निष्प्राण हो। जब लेडी विलसन टोपी उठाकर जाने लगती हैं, तो वह चौंककर खड़ा हो जाता है ?**

**योगराज–** लेडी विलसन, ईश्वर के लिए इन्हें किसी तरह बचा लीजिए। मैं उम्र भर आपकी गुलामी करूँगा। आप मुझसे मेरा सब कुछ ले लें, केवल इन्हें बचा लें, मुझपर दया कीजिए।

**लेडी डा.–** लाला योगराज बच्चो, की-सी बातें न करो। बचाना मेरे वश की बात नही है। मैं यथाशक्ति यत्न करूँगी, यह मेरा धर्म है। इससे ज्यादा मे और कुछ नही कर सकती। आपने भी वही नादानी की जो आपके दूसरे भाई किया करते हैं। स्त्री उनके लिए केवल विषय-भोग का यन्त्र है। वह स्त्री पर जितना अत्याचार चाहें कर सकते हैं। अगर स्त्री की ओर से कुछ अरुचि हो, तो उसके शत्रु हो जायँगे। वह बेचारी पति को प्रसन्न रखने के लिए सब कुछ झेलने को तैयार रहती है। सभी घरों में यही तमाशा देखती हूँ। अगर क्षय रोग न फैले, तो क्या हो; लेकिन अव भी घवराने की कोई बात नहीं। कल आप इन्हें पहाड़ पर ले जाइए और पूरा विश्राम कीजिए। नही तो आपको पछताना पड़ेगा।

**(लेडी विलसन चली जाती है। योगराज फिर उमा के पास आता है।)**

**उमा–** क्या कहती थीं लेडी विलसन ? तुमसे अलग-अलग बाते कर रहीं थीं ?

**योगराज–** कुछ नहीं, वहीं पहाड़ पर जाने की बात चीत थी। मैंने निश्चय किया है, कल हम लोग चल दें।

**उमा–** तो मेरे घर खत लिख दो। अम्माँ और दादा से मुलाकात तो कर लूँ। जेनी से भी मिलने को जी चाहता है। उसे भी एक ख़त लिख दो।

**योगराज–** इसमें कई दिन लग जायँगे उमा !

**उमा–** जैसी तुम्हारी इच्छा। कहीं मर गई तो उन लोगों को देख भी न सकूँगी !

**(उसकी आँखों से आँसू की दो बूँद गिर पड़ती हैं। योगराजझुककर उसके माथे का चुम्वन लेता है।)**

**योगराज**– **(भर्राई हुई आवाज़ में)** नहीं, नहीं उमा ! ईश्वर ने चाहा, तो तुम वहाँ से स्वस्थ होकर आओगी। वहाँ के जल-वायु का ज़रूर असर होगा।

**उमा**– **(चम्पा से)** अब रहने दे चम्पा ! बाहर जा, फिर बुलाऊँ जो आ जाना।

**(चम्पा चली जाती है।)**

मेरे पास आ जाओ राजा। कुछ याद है तुम्हें, आज हमारे विवाह की पहली बरस-गाँठ है। आज ही के दिन तुम मेरे घर गये थे। ज्यों ही मुझे बरात आने की ख़बर मिली, मैं कोठे पर चढ़कर तुम्हें देखने गयी थी। तुम मुझे नहीं देख सके थे ; पर मैंने तुम्हें खूब देखा था। कितनी जल्द एक पूरा साल बीत गया ! आज उसका उत्सव मनाऊँगी। तुम भी दफ़्तर न जाना। आज मेरा जी कुछ हलका मालूम होता है। तुम्हारे साथ खूब बातें करूँगी। तुम चले जाते हो तो घर फाड़ खाने लगता है। एक छन भी तुम्हें नहीं देखती तो जी घबड़ा उठता है। आज मैं अपना कमरा फूलों से सजाऊँगी, लेकिन नहीं। फूलों को न तोड़ना। **(बाग़ की ओर देखकर)** अपनी डालियों पर कितने सुन्दर लगते हैं। तोड़ने से मुरझा जाएँगे।

**(चम्पा को बुलाती है, वह आकर खड़ी हो जाती है।)**

देख चम्पा, ज़रा मेरी वह साड़ी निकाल ला, जो कई महीने हुए काश्मीर से मँगवायी थी। एक बार भी नहीं पहन सकी। आज उसे पहनूँगी, देख और कपड़ों की तह न विगड़े। साड़ी में थोड़ा अगर मल देना। आज इनसे इनाम लूँगी।

**(चम्पा चली जाती है।)**

बताओ आज मुझे क्या सौगात दोगे ? कोई अच्छी-सी चीज़ देना।

योगराज काँपते हुए स्वर में क्या लोगी उमा ? मेरे पास जो कुछ है तुम्हारा है।

**उमा**– **(मुसकराकर उसके गले में हाथ डाल देती है)** जी नहीं, इन बातों में मैं नहीं आती। मैं जो कुछ माँगूँगी, वह तुम्हें देना होगा।

**योगराज**– तुम्हारे लिए मेरी जान भी हाजिर है उमा !

**उमा**– मैं तुमसे एक वचन माँगती हूँ।

**योगराज**– यह तो तुमने कुछ न माँगा।

**उमा**– नहीं, मैं वही वचन लूँगी। उसमें मुझे जितना आनन्द मिलेगा उतना और किसी चीज़ से न मिलेगा। वचन दो कि मैं मर जाऊँगी, तो मेरी सोहाग-सिन्दूर की डिबिया पर रोज़ दो फूल चढ़ाओगे। उसी सिन्दूर ने तो मुझे तुम्हारा प्रेमदान दिया था। तुम्हें छोड़कर मुझे संसार

मे उससे प्रिय और कोई वस्तु नहीं है। उसकी याद बनाये रखना। (योगराज मुँह फेरकर रूमाल आँखों पर रख लेता है और आँसुओं को रोकता हुआ कमरे के बाहर चला जाता है। एक मिनट तक वह सामने के अशोक-वृक्ष के नीचे खड़ा फूट-फूट कर रोता है। फिर उमा का पुकारना सुनकर द्वार की ओर चलता है; पर अश्रु-विह्वल हो जाने के कारण द्वार पर रुक जाता है।)

{परदा}

## चौथा दृश्य

**जेनी का मकान, सन्ध्या का समय, विलियम टेनिस सूट पहने-मूँछें मुँड़ाये, एक रैकेट हाथ में लिये, नशे में चूर आता है।**

**जेनी–** आज तो तुमने नया रूप भरा है विलियम। यह किस गधे ने तुमसे कहा कि मूँछें मुँड़ा लो ! बिलकुल हिजड़ों से लगते हो। अपने सिर की क़सम। यह तुम्हें क्या सनक सगर हुई। अच्छी-ख़ासी मूँछें थीं, मुड़ाकर सफ़ाया कर दिया। ज़रा जाकर आईने में अपनी सूरत देखो। एक तो माशा अल्लाह आप यों ही बड़े रूपवान हैं, उस पर मूँछें मुड़ा ली। हो निरे गावदी !

**विलियम–** **(कुरसी जेनी के पास खींचकर)** आज का दिन बड़ा मुबारक है जेनी !

**जेनी–** **(मुँह फेरकर)** अरे तुमने तो शराब पी है **(नाक वन्द करके)** नाक फटी जाती है। अलग बैठिए आप। आज तुम्हें हो क्या गया है ?

**विलियम–** **(जेनी की तरफ़ झुककर)** आज मेरा दिमाग़ सातवें आसमान पर है जेनी। मैं वह विलियम नहीं हूँ अब। आज मैं उस जीवन का स्वप्न देख रहा हूँ, जिस पर फ़रिश्ते भी लट्टू होते हैं। आज मुझे वह वरदान मिलनेवाला है, जिस पर तीनों लोक की निधि कुरवान है, आज मैं तुम्हें अपनी जीवन-सहचरी बनने की दावत देने आया हूँ। आज मैं प्रोपोज़ कर रहा हूँ। **(कुरसी से उतरकर जेनी के पैरों पर सिर रख देता है)** देखो जेनी, खुदा के लिए इनकार मत करना। बोलो, मेरी प्रार्थना स्वीकार करती हो ? तुम्हारे मुख के एक शब्द पर मेरे भाग्य का दारोमदार है। अगर हाँ, कहती हो तो मुझसे बड़ा भाग्यशाली संसार में नहीं। न कहती हो तो मुझसे बड़ा अभागा संसार में न होगा। यदि तुम्हें मुँड़ी हुई मूँछें पसन्द नहीं हैं, तो मैं फिर मूँछें रख लूँगा। देखो, मैंने इसी दिन के लिए यह सूट बनवाया है, और मुझे यक़ीन है कि यह मुझे बुरा नहीं लगता।

**जेनी–** बिलकुल नहीं, खुदा बुरी नज़र से बचाये।

**विलियम–** **(अकड़ कर)** मैं टेनिस बहुत अच्छा खेलने लगा हूँ।

**जेनी**– सच ?

**विलियम**– अपने सिर की क़मस। और पिआनो भी खूब बजा लेता हूँ।

**जेनी**– ओहो ! तब तुम पूरे उस्ताद हो गये।

**विलियम**– नाचता ऐसा हूँ, कि तुम देखो तो खुद नाचने लगो।

**जेनी**– वाह ! तब तो कोई वज़ह नहीं कि मैं तुमसे शादी न करूँ।

**विलियम**– वह मेरी ज़िन्दगी का सबसे मुबारक दिन होगा।

**जेनी**– अच्छा तो आओ हमारी तुम्हारी शर्तें तय हो जायँ।

**विलियम**– सब कुछ गिरजे में ही हो जाएगा जेनी ! आं हां ! जिस वक़्त मैं तुम्हें आलटर की तरफ़ ले चलूँगा, तुम रेशमी गाउन पहने, हाथ में गुलदस्ता लिये मेरे कन्धे पर सिर रखे चलेगी, वह कितनी मुबारक घड़ी होगी!

**जेनी**– मुझे उस स्वांग से नफ़रत है।

**विलियम**– **(ताज्जुब से)** तो फिर और कैसे शादी होगी जेनी !

**जेनी**– तुम मेरी शर्तें मान लो, बस शादी हो गयी। इसकी क्या ज़रूरत कि गिरजे चलें, पादरी आयें, मेहमान जमा हों, बाजे बजें, रस्में अदा हों। मुझे वह तमाशा पसन्द नहीं। बोलो मेरी शर्तें मंजूर करोगे ?

**विलियम**– **(निराश होकर)** क्या शर्तें हैं जेनी !

**जेनी**– मेरी पहली शर्त यह होगी, कि जिस दिन तुम्हें किसी दूसरी औरत से बातें करते देखूँ, उसी दिन तुम्हें घर से निकाल दूँ।

**विलियम**– **(प्रसन्न होकर)** हाँ, मंजूर है जेनी ?

**जेनी**– मेरी दूसरी शर्त यह होगी कि शादी के बाद भी मुझे अख़्तियार होगा, जिससे चाहूँ हसूँ-बोलूँ, जहाँ चाहूँ जाऊँ-आऊँ, जिससे चाहूँ प्रेम करूँ। बोलो मानते हो ?

**विलियम**– यह कैसे मुमकिन है जेनी ! तुम हँसी करती हो। उस वक़्त अगर कोई मर्द तुम्हारी तरफ़ आँखें भी उठाये, तो उसका खून पी जाऊँ, खोदकर ज़मीन में गाड़ दूँ, जीता निगल जाऊँ !

**जेनी**– तो फिर हमारी-तुम्हारी विधि नहीं मिलती।

**विलियम**– देखो जेनी, मेरी अभिलाषाओं का खून न करो। मेरी ज़िन्दगी बरबाद हो जाएगी।

**जेनी**– अच्छा बस, अब हँसी हो चुकी विलियम ! तुमने कभी सोचा है, तुम क्यों शादी करना चाहते हो ?

**विलियम**– **(हक्का-बक्का होकर)** आख़िर और सब लोग क्यों शादी करते हैं ?

**जेनी**– और सब लोग झक मारते हैं। मैं तुमसे पूछती हूँ, तुम क्यों शादी करना चाहते हो ?

**(विलियम सिर खुजलाता है और बगलें झाँकने लगता है।)**

**जेनी**– तुम्हें नहीं मालूम। अच्छा मुझसे सुनो। तुम केवल इसलिए विवाह करना चाहते हो, कि तुम्हारा चित्त प्रसन्न करने के लिए तुम्हारे घर में एक खिलौना आ जाय।

**विलियम**– बस-बस, यही बात है जेनी ! तुम कितनी बुद्धिमती हो।

**जेनी**– तुम इसलिए विवाह करना चाहते हो कि जब मैं बढ़िया सूफियाना साड़ी पहनकर तुम्हारी मोटर साइकिल पर तुम्हारे साथ निकलूँ, तो लोग हँस-हँसकर कहें–वह जा रहा है भाग्य का धनी विलियम !

**विलियम**– बस-बस यही बात है जेनी ! सचमुच तुम बड़ी बुद्धिमती हो।

**जेनी**– इसलिए कि जब तुम अपने अफ़सरों की दावत करो, तो मैं उनसे मीठी-मीठी बातें करके उनका दिल खुश करूँ और अफ़सर खुश होकर तुम्हारी तरक्की करें।

**विलियम**– बस-बस यही बात है जेनी !

**जेनी**– इसलिए कि तुम्हारे बच्चे हो जायँ और तुमने जो थोड़ी-सी चाँदी जमा कर रखी है, उसके वारिस पैदा हो जायँ।

**विलियम**– बस-बस जेनी। सुभान अल्लाह !

**जेनी**– तो मैंने इसके लिए एक बहुत अच्छी औरत तलाश कर रखी है। वह मुझसे कहीं अच्छी बीबी होगी तुम्हारी। तुम जैसे रखोगे वैसे रहेगी। जो चाहोगे वह करेगी, तुम्हारे घर में झाड़ू लगाएगी, तुम्हारा खाना बनाएगी, तुम्हारा बिस्तर लगाएगी।

**विलियम**– **(प्रसन्न होकर)** वह कौन है जेनी !

**जेनी**– मेरी मेहतरानी। गोरी, हँस-मुख चंचल, बाँकी औरत है।

**विलियम**– तुम मेरा अपमान कर रही हो जेनी ! मैं मेहतरानी से विवाह करूँगा ? मैं भी ख़ानदान का शरीफ़ हूँ।

**जेनी**– अच्छा ! तो तुम ऐसी बीवी चाहते हो, जिससे तुम्हारे ख़ानदान की इज्ज़त में बट्टा न लगे ?

**विलियम**– और क्या ?

**जेनी**– तो तुम अभी शादी का अर्थ नहीं समझे।

**विलियम**– तो क्या मैं नालायक़ हूँ ? मेरे पास ऐसे-ऐसे सर्टिफिकेट है कि देखो तो दंग रह जाओ।

**जेनी**– अच्छा ! यह नयी बात सुनी।

**विलियम**– मैं जो ज़रा चुपचाप रहता हूँ, तो तुमने समझ लिया बस यूँ ही है। अपने मुँह अपनी तारीफ़ नहीं करना चाहता। इसे मैं ओछापन समझता हूँ; लेकिन जब ऐसा अवसर आ पड़ा है, तो मुझे उन सनदों को पेश करना पड़ेगा। देखो। **(जेब से कई चिट्ठियों का पुलिन्दा निकालकर)**

यह मिसेज़ डगलस का खत है। उन्होंने मेरे टेनिस खेलने की तारीफ़ की है।

**(जेनी खत पढ़ती है**–It is hereby certified that Doby William handles his tennis ball just as a skilful wife handles her husband and consequently he should not be disqualified in a matrimonial game on this account.

**जेनी**– इस सनद ने तो मेरी जबान बन्द कर दी। तुम्हारे पेट में ऐसे-ऐसे गुण भरे हैं ?

**विलियम**– जी हाँ, और आप क्या समझती हैं। देखती जाइए। यह मिस डासन का ख़त है।

**जेनी दूसरा खत पढ़ी है**–*It is hereby certified that Doby William has invented an altogether new dance, never heard of before, and no body else can compete him there. It is an extra qualification in his favour for a matrimonial job.*

**जेनी**– तुमने ऐसे-ऐसे लाजवाब सर्टिफिकेट छिपा रखे हैं ! तुम तो छिपे रुस्तम निकले !

**विलियम**– देखती जाइए। इस चिट्ठी में हेडमास्टर साहब ने मेरे चाल-चलन की प्रशंसा की है। और यह सनद दिखाना तो मैं भूल ही गया। यह हिज़ हाइनेस गवर्नर ने मेरे फ़ादर को दिया था। मुझे कोई मामूली आदमी न समझिए।

**(मिसेज़ डगलस और मिस डासन दो औरतों के साथ आती नज़र आती हैं। विलियम फ़ौरन भाग खड़ा होता है।)**

**मिस डासन**– मैंने कहा चलूँ, विलियम का तमाशा देखती आऊँ ! आज तुम्हें प्रोपोज़ करने आया था। मेरे सिर पर सवार हो गया कि मुझे एक सर्टिफिकेट लिख दो। बताओ क्या लिखती ?

**मिसेज़ डगलस**– निरा अहमक है। मुझसे ज़िद करने लगा कि टेनिस का सर्टिफ़िकेट दे दीजिए। रैकेट पकड़ने का तो शऊर नहीं। भला मैं क्या लिखती?

**मिस डासन**– क्या हुआ, उसने प्रोपोज किया ? ज़रा उसका क़िस्सा कहो।

**मिसेज डगलस**– यही सुनने के लिए तो भागी आ रही हूँ।

**जेनी**– तुम्हें देखते ही भाग खड़ा हुआ। मगर तुमने बड़े मार्के का सर्टिफिकेट दिया। फूला न समाता था। जेब में लिये फिरता है।

**दोनों लेडियाँ**– क्या क्या ! हमने कब कोई चिट्ठी दी !

**जेनी–** दिखाता तो था !

**मिस डासन–** तो कमबख़्त ने अपने हाथ से लिख ली होगी। जभी भागा। कहाँ हैं दोनों चिट्ठियाँ ?

**जेनी–** चिट्ठियाँ तो लेता गया: पर उसका मजमून मुझे याद है। हजरत ने अपनी दानिस्त में अपनी तारीफ़ लिखी थी।

**(जेनी एक काग़ज़, पर दोनों खतों को याद से लिखती है, और तीनों हँसते-हँसते लोट जाती हैं।)**

{परदा}

## पाँचवाँ दृश्य

**(योगराज का बँगला। प्रातःकाल। योगराज और जेनी एक कमरे में बैठे बातें कर रहे हैं।**

योगराज के मुख पर शोक का गाढ़ा रंग झलक रहा है।! आँखें सूजी हुई, नाक का सिरा लाल, कण्ठ-स्वर भारी। जेनी सफरी कपड़े पहने हुए है। मालूम होता है , अभी बाहर से आयी है। )

**जेनी–** मुझे यही पछतावा हो रहा है, कि एक दिन पहले क्यों न आयी। जिस समय मुझे तार मिला, अम्मा कुछ अस्वस्थ थीं। मैंने समझा ज़रा इनकी तबियत सँभल जाय, तो चलूँ ; अगर जानती यह आफ़त आनेवाली है, तो तुरन्त भागती। देखने भी न पायी !

**योगराज–** आपका नाम अन्त समय तक उनकी जबान पर था। बार-बार आपको पूछती थीं। **(लम्बी साँस खींचकर)** मैं तो कहीं का न रहा मिस जेनी! मुझे जीवन में वह विभूति मिल गयी थी, कि उसे खोकर अब संसार मेरी आँखों में सूना हो गया। और यह सब मेरे कर्मों का फल है। मैं ही उनका घातक हूँ। मेरी ही भोग-लिप्सा ने उस कच्चे फूल को तोड़कर ज़मीन पर गिरा दिया ! उन्हें दो बार गर्भ-पात हुआ; पर मेरी अन्धी आँखो को कुछ न सूझता था। जिस फूल को सिर और आँखों और हृदय से लगाना चाहिए था, जिसकी सुगन्ध से मुझे अपने जीवन को बसाना चाहिए था, उसे मैंने पैरों से कुचला। कभी-कभी जी में उबाल आता है, कि दीवार से सिर पटक दूँ ! यह दाग़ दिल से कभी न मिटेगा, यह घाव कभी न भरेगा !

**(रोता है। )**

**जेनी–** यों अधीर होने से कैसे काम चलेगा बाबूजी ! मैं तो उसकी सहेली थी, लेकिन मुझे उससे जितना प्रेम था, उतना अपनी सगी बहन से भी न होता फिर आपके शोक का अनुमान कौन कर सकता है। उसका शील-स्वभाव ही ऐसा था कि बेअख़्तियार दिल को खींच लेता था: किन्तु अब धैर्य के सिवा और क्या कीजिएगा ! खुदा की यही मर्ज़ी

थी, आदमी की उसमे क्या दख़ल ! अब इसी विचार से दिल को तसल्ली दीजिए कि यह संसार उसके लिए उपयुक्त स्थान न था। वह स्वर्ग के योग्य थी और स्वर्ग ने उसे ले लिया।

**योगराज**– हाय ! किसी तरह दिल को तसल्ली नहीं होती मिस जेनी ! यो अपनी मृत्यु से वह मर जाती, तो मैं सब्र कर लेता ; लेकिन यह कैसे भूल जाऊँ कि मैंने ही उनकी हत्या की, मेरी ही विषयाशक्ति ने उनकी जान ली। मैंने अमृत को इस तरह खाया, जैसे पशु घास खाता है। वह देवी मुझ पर कुरबान हो गयी। मुझे प्रसन्न रखना उनके जीवन का एक-मात्र उद्देश्य था। मेरी इच्छा के विरुद्ध कभी एक शब्द भी मुँह से न निकला। प्रातःकाल नींद खुलती, तो उनकी सहास मूर्ति सामने आमोद की वर्षा-सी करती हुई दिखाई देती थी। दिन-दिन दुर्बल होती जाती थीं; लेकिन मेरी ख़ातिरदारी मे अणुमात्र भी कमी न करती थी। इस घर की एक-एक वस्तु पर उनका प्रेम अंकित है। वह खुद फूलों की तरह कोमल थी। और फूलो मे उन्हे असीम प्रेम था। यह गमले जो सामने रखे हुए हे, उन्ही क लगाये हुए हैं खाने की जिस वस्तु मे मेरी रुचि देखती, उसे अपने हाथो से पकाती। कुरसियो पर जो यह फूलदार गद्दे हैं, उन्ही के हाथ काढ़े हुए हैं। मेज पर जो मेजपोश हे, उन्ही का काढ़ा हुआ हे। तकियो के गिलाफ उन्ही के बनाये हुए हैं। किस-किस बात को रोऊँ। उन्होंने अपने को मुझ पर अर्पित कर दिया। मुझ जेसा अनाचारी, व्यसनी, अधम व्यक्ति इस योग्य न था कि उसे ऐसी देवी मिलती। ईश्वर ने सुअर के गले मे मोतियों की माला डाल दी ?

(वह चुप हो जाता है ओर कई मिनट तक आँखें बन्द किये बेठा रहता हे। सहसा सिर पर ज़ोर से हाथ मारकर कमरे से निकलता हे और बगीचे की ओर भागता हे। जेनी उसके पीछे-पीछे जाती हे। वह बगीचे में खड़ा होकर फूलों की क्यारियों की ओर ध्यान से देखता है, जेसे किसी को खोज रहा हो। फिर वहीं से लपका हुआ आता है और उमा के कमरे का परदा हटा कर धीरे से अन्दर जाता है और कमरे को ख़ाली पाकर ज़ोर से छाती पीटकर ज़मीन पर गिर पड़ता है। जेनी की आँखों में आँसू बहने लगते हैं। दौड़कर पानी लाती है और उसके मुँह पर पानी छींटे देती है। एक मिनट में योगराज चौंककर उठ बैठता है।)

**जेनी**– बाबूजी, आप बुद्धिमान होकर नादान बनते हैं। इस तरह होश-हवास खो देने से क्या फ़ायदा होगा।

**योगराज**– कह नही सकता मुझे क्या हो जाता है, मिस गार्डन ! मुझे ऐसा मालूम होता है जैसे उमा अपने कमरे में बैठी हुई हैं, जैसे बगीचे मे घूम

रही हैं। जानता हूँ, अब इस जीवन में उनके दर्शन न होंगे, लेकिन न जाने क्यों यह भ्रम हो जाता है ! मन किसी के मुँह से यह सुनने को लालायित रहता है कि वह दस-पाँच दिनों के लिए कहीं चली गयी हैं। कभी न मिलेंगी, सदा के लिए चली गयीं, यह असह्य है, मैं इसे नहीं बरदाश्त कर सकता... **(एक क्षण के बाद सिर पर हाथ मारकर)** मुझे इसका ध्यान ही न रहा कि आप सफ़र करके आ रही हैं ! हाय ! आज वह होतीं, तो आपको देखकर कितनी ख़ुश होतीं। मैं आपकी क्या ख़ातिर कर सकता हूँ, ख़ातिर करनेवाला तो चला गया !

**(महाराज को पुकारता है।)**

देखो, मिस साहब के लिए नाश्ता लाओ, बहुत जल्द और महरी को भेजो, आपका हाथ-मुँह धुलाये।

**जेनी–** आप ज़रा भी तकल्लुफ़ न करें बाबूजी ! अभी नाश्ता करने की ज़रा भी इच्छा नहीं है। जी नहीं चाहता।

**योगराज–** तो फिर आपकी ख़ातिर क्या करूँ। आइए, आपको उमा का कमरा दिखाऊँ। देखिए उन्होंने कैसी-कैसी साहित्य की पुस्तकें जमा कर रखी थीं। उनकी कविताएँ आपको सुनाऊँ–

**(दोनों उमा के कमरे में जाते हैं, जो कालीन और गद्देदार कोचों और शीशे के सामानों से सजा हुआ है। योगराज एक आलमारी खोलता है। उसमें उमा के आभूषणों की संदूक़ची निकल आती है। योगराज तुरन्त उसे निकाल लेता है और उसे खोलकरएक-एक आभूषण लेकर जेनी को दिखाता है।)**

**योगराज–** यह उनके आभूषण हैं। इन्हें पहनकर वह कितनी प्रसन्न होती थीं। इनके एक-एक अणु में उनके स्पर्श का सौरभ है। इन्होंने अपनी सुनहरी आँखों से उनके रूप की छटा देखी है। यह उनके आदर और प्रेम के पात्र रह चुके हैं। यह इस दुरवस्था में पड़े रहें, यह मैं नहीं देख सकता। उन्हें अपने आभूषणों की यह दशा देखकर स्वर्ग में भी कितना दुःख होता होगा। मैं आपके मनोभावों पर आघात नहीं करना चाहता मिस गार्डन ! क्षमा कीजिएगा; लेकिन आप इन चीज़ों को स्वीकार कर लें, तो उनकी आत्मा को कितनी शान्ति होगी ! इनका कोई दूसरा उपयोग ऐसा नहीं है , जिससे उन्हें इतना आनन्द हो। आपको वह अपनी बहन समझती थीं और इस नाते से मैं आपको इन्हें स्वीकार करने के लिए मजबूर कर सकता हूँ।

**(विक्षिप्तों की भाँति मुसकाता है।)**

**जेनी–** **(सजल नेत्रों से)** आपने तो मेरे लिए कुछ कहने की गुंजाइश नहीं रखी

वाबूजी ! लेकिन मैं अपने को इस योग्य नहीं समझती, आप इन्हें उनकी स्मृति-स्वरूप अपने पास सुरक्षित रखें। शायद कोई ऐसा समय आवे, जब इनका दावेदार घर मे आ जाय। इन्हें मेरी ओर से उसकी भेंट कीजिएगा।

**योगराज–** **(ठट्ठा मारता है)** वह समय कभी न आएगा जेनी। उमा ने जो स्थान ख़ाली कर दिया है, वह हमेशा खाली रहेगा- हमेशा ! आप मेरी इस याचना को अस्वीकार करके मुझे बड़ा सदमा पहुँचा रही हैं और उनकी आत्मा को भी; लेकिन मैं ज़िद्दी आदमी हूँ, जेनी ! कभी-कभी पागलो के-से काम करने लगता हूँ। आइए, मे आपको एक चीज़ पहनाऊँ। चोट खाये हुए दिल की गुस्ताखियों को क्षमा कीजिएगा।

**(वह उस हार को जेनी के गले में डाल देता है। जेनी सिर झुकाये सजल नेत्र शोकातुर बैठी हुई है। योगराज उसकी कलाइयों पर कंगन शेरदहाँ, ब्रेसलेट पहनाता है, गले में नेकलेस डाल देता है। केशों में शीश-फूल लगा देता है। पैरों में पाजेब डालने के लिए झुकता है। जेनी जल्दी से पाँव हटा लेती है और उसके हाथ से पाजेब लेकर पहन लेती है। सामने आईना रखा हुआ है। जेनी की उस पर नजर पड़ जाती है। वह उसमें अपनी सूरत देखती है और खिलखिला कर हँस पड़ती है।)**

**जेनी–** आपने तो मुझे गुड़िया बना दिया। मुझे तो यह चीज बिल्कुल शोभा नहीं देती।

**योगराज–** आप मेरी ऑखों से नहीं देख रही हैं मिस जेनी ! मुझे तो ऐसा मालूम हो रहा है कि उमा मेरे ऊपर तरस खाकर आकाश से उतर आयी है। आपमें और उसमे इतना सादृश्य है, इसका अब तक मुझे अनुमान न था। तुम मेरी उमा हो जेनी ! तुममें उसी आत्मा का आभास है, वही रूप-माधुर्य है, वही कोमलता है। तुम वही हो, मेरी प्यारी उमा! तुम मुझसे क्यों रूठ गयी थी ? बोलो, मैंने क्या अपराध किया था? इस तरह कोई अपने प्रेमी से ऑखें फेर लेता है ?

**(वह फूट-फूटकर रोने लगता है।)**

**जेनी–** **(घबड़ा कर)** बाबूजी ! होश में आइये। यह आपकी क्या दशा है !

**(आदमियों को पुकारती है।)**

**{परदा}**

## छठा दृश्य

**(योगराज का बँगला। जेनी और योग बैठे बातें कर रहे हैं।)**

**जेनी**– आयी थी दो दिन के लिए और रह गयी तीन महीने ! माँ मुझे रोज़ कोसती होंगी। मैंने कितनी ही बार लिखा कि यहीं आ जाओ ; पर आती ही नहीं। मैं सोचती हूँ, दो-चार दिन के लिए घर हो आऊँ।

**योगराज**– अजीब स्वभाव है उनका। रुपये भी वापस कर देती हैं, घर से आतीं भी नहीं। आख़िर चाहती क्या हैं ?

**जेनी**– बस यही कि मैं शादी कर लूँ और उनके पास रहूँ शायद उन्हें यह ख़ौफ़ भी हो कि कहीं तुम मुझे लेकर भाग न जाओ।

**योगराज**– (हँसकर) तुम जाओगी, तो फिर लौटकर न आने पाओगी। मेरा फ़िल्म अधूरा रह जाएगा। जब तक ड्रामा पूरा न हो जाय, मैं तुम्हें एक दिन के लिए भी नहीं छोड़ सकता। और अब तुमसे क्या छिपाऊँ जेनी ! छिपाना व्यर्थ है। शायद तुमने पहले ही भाँप लिया है। अब मैं तुम्हारे बग़ैर ज़िन्दा नहीं रह सकता। मैंने तुममें अपनी उमा को फिर से पाया। अगर उस वक़्त तुम न आती मालूम नहीं मेरी क्या हालत होती। शायद दीवाना हो जाता, या कहीं डूब मरा होता। तुमने आकर मेरे तड़पते हुए हृदय पर मरहम रखा और मुझे जिला लिया।

**जेनी**– इसीलिए अब मेरा यहाँ से जाना ज़रूरी है। मैं जाना नहीं चाहती। शायद इतना तुम भी समझ गये होंगे, क्यों नहीं जाना चाहती। लेकिन इसका नतीज़ा क्या है ? खुद रो-रोकर मरूँ और तुम्हें भी हैरान करूँ। मैं तो रोने की आदी हूँ। लेकिन तुम्हारे रास्ते का काँटा क्यों बनूँ? तुम्हारा जी थोड़े दिनों में बदल जाएगा। जीवन के आमोद-प्रमोद तुम्हें फिर अपनी ओर खींच लेंगे और जीवन की अभिलाषाएँ फिर जाग उठेंगी। तुम इतने सहृदय, इतने उदार, इतने सज्जन, इतने उन्नतात्मा हो कि जिस किसी से भी तुम्हारा सम्पर्क हो जाएगा, उसमें तुम अपना आदर्श आरोपित कर दोगे। जब मुझ जैसी औरत में तुमने गुण देख लिए, तो मुझे मालूम हो गया कि तुम अपना स्वर्ग आप बना सकते हो। मिट्टी को भी सोना बनाने का मन्त्र तुम्हें आता है। मैं कभी किसी से प्रेम कर सकूँगी, इसकी मैंने कल्पना तक न

की थी। प्रेम मेरे लिए विनोद और परिहास की वस्तु थी। तुमने मेरे हृदय में प्रेम की ज्योति जलायी और अब उस पिछले जीवन की याद करती हूँ, तो मालूम होता है कितना नीरस, कितना अस्वाभाविक था, लेकिन इसका कोई इलाज नहीं। विधि हमारे और तुम्हारे बीच में खड़ी है और...

**योगराज–** क्या उस विधि पर हम विजय नही पा सकते जेनी ?

**जेनी–** कैसे ?

**योगराज–** हमारी शादी नहीं हो सकती ?

**जेनी–** धर्म-बन्धन को क्या करोगे !

**योगराज–** मैं धर्म के बन्धन को तोड़ दूँगा ?

**जेनी–** **(हाथ से मना करके)** नहीं नही, मै तुम्हें समाज में अछूत नहीं बनाना चाहती। तुम्हारा समाज से निकाल दिया जाना, मेरे लिए असह्य है। मैं तुम्हें इतने घोर धर्म-संकट में नहीं डाल सकती। मेरे प्रति तुम्हारा जो सद्भाव है, उस पर इतना भारी वोझ लादना कि कुछ दिनों में वह दव जाय, न मेरे लिए अच्छा है, न तुम्हारे लिए। मे मानती हूँ, तुम मेरी खातिर वह अरमान और उपहास बर्दाश्त करोगे ; लेकिन मैं इतनी स्वार्थिन नहीं हूँ।

**योगराज–** में समाज और उसके वन्धनों की परवा नहीं करता जेनी ! अगर मे कोई ऐसा काम करूँ, जिससे समाज का अहित होता हो, तो वेशक समाज मेरा वहिष्कार कर सकता है; लेकिन मैं अपने व्यक्तिगत अधिकार को समाज के भय से नही छोड़ना चाहता।

**जेनी–** **(सोचकर)** नही; ऐसे मामलो मे तर्क से काम नही चल सकता। मुझे जाने दो। मैं जानती हूँ, तुमसे अलग रहकर संसार मेरे लिए सूना है; लेकिन मुझे इस विचार से सन्तोष होता रहेगा कि मैंने संसार के निर्दय आघातो से तुम्हारी रक्षा की।

**योगराज–** यह सन्तोष बहुत थोड़े दिन रहेगा जेनी ! अगर तुम्हारा खयाल है कि तुम्हारे जाने के वाद मैं यह सव कुछ भूल जाऊँगा और फिर किसी रूपवती रमणी से विवाह करके आनन्द से रहूँगा, तो वह ग़लत है। तुमने सोचा है, मैं अपना स्वर्ग आप बना सकता हूँ। तुमसे मुझे जो प्रेम है, उसे तुम मेरी इस शक्ति का प्रमाण समझ रही हो। वास्तव में तुम अपना मूल्य बहुम कम समझ रही हो। मैंने तुममें जो कुछ पाया, जो कुछ देखा, वह फिर कहीं और देख सकूँगा. यह असम्भव है। उसका प्रमाण शायद तुम्हें जल्द मिल जाय। निःस्वार्थ प्रेम ऐसी सस्ती चीज़ नहीं है जो बाज़ार में मिलती हो।

(दोनों कुछ देर सिर झुकाये विचारों में डूबे वैटे रहते हैं।)

**योगराज–** अगर यही समाज का भय है, तो क्यों न हम किसी दूसरी जगह चलें, जहाँ कोई हमें जानता ही न हो ?

**जेनी–** **(मुसकराकर)** किसान की खेती उसकी आँखों के सामने चरी जाय, क्या तभी उसे दुख होगा ? विना कोई अपराध किये चोरों की तरह रहना वहुत सुखी जीवन नहीं हो सकता। हम जिनसे आदर और सम्मान चाहते हैं, उन्हीं से निन्दा पाकर दुखी होते हैं। और लोग क्या कहते हैं, इसकी हमें परवा नहीं होती ? मामा तो ज़हर ही खा लेगी ओर शायद तुम्हारे घर वाले भी प्रसन्न न होंगे।

**योगराज–** तुम तो किसी वात पर राजी नहीं हो जेनी !

**जेनी–** जिन हालतों मे ईश्वर ने हम दोनो को पैदा किया है, उसका एक ही इलाज है कि हम दोनों एक-दूसरे से अलग हो जायँ। मैं तुम्हारे लिए सब कुछ झेलने को तैयार हूँ; लेकिन तुम्हें उस संकट में नही डाल सकती। तुम्हारे ऊपर यह आक्षेप मैं नहीं सुन सकती कि औरत के पीछे ईसाई हो गया और न शायद तुम मेरे ऊपर यह आक्षेप सुनना पसन्द करोगे कि दौलत के पीछे या भोग-विलास के पीछे एक आदमी के साथ चली गयी। मै आज-कल की प्रथानुसार शुद्ध होकर तुम्हे उस आक्षेप से वचा सकती हूँ; लेकिन शुद्धि को मे विलकुल ढोंग समझती हूँ। में अपने स्वभाव से, अपने संस्कारो से, जो कुछ हूँ वही रहूँगी। हवन कर लेने या दो-चार मन्त्र पढ़ लेने से मेरे संस्कार नही वदल सकते। ईसाई-धर्म मे मुझे वहुत-सी वात खटकती है; पर हिन्दू धर्म मे भी ऐसी बातो की कमी नहीं। ईसाई-धर्म में तो वह चीज भी नही। यहाँ तो केवल रूढ़ियाँ हैं, केवल पुरानी लकीरों को पीटना है। इसके लिए मेरी आत्मा तैयार नही। मुझे हँसकर विदा कर दो; मगर देखना यह विच्छेद हमारे आत्मिक ऐक्य को शिथिल न कर दे। मुझसे नाराज न होना, मेरी तरफ़ से आँखें न फेरना। जेनी तुम्हारी है, और तुम्हारी रहेगी, ससार की आँखों मे नही ईश्वर की आँखो मे, जो संसार की सृष्टि करता है।

**योगराज–** **(कम्पित स्वर में)** तो यह तुम्हारा अन्तिम फ़ैसला है जेनी ?

**जेनी–** हाँ प्यारे, यही मेरा अन्तिम फ़ैसला है। तुम थोड़े दिनों में मुझे भूल जाओगे। ईश्वर से मेरी यही दुआ होगी कि तुम मुझे जल्द-से-जल्द भूल जाओ; लेकिन भूलकर भी कभी-कभी याद कर लिया करना। **(रोकर)** ये दिन कितनी जल्द गुज़र जाएँगे, यह मैंने न सोचा था; लेकिन जीवन के लिए जिस प्रेमाधार की ज़रूरत है वह तुमने मुझे

दे दिया और वह मेरी उम्र भर के लिए काफ़ी है। विवाह मेरी दृष्टि में आत्मिक सम्बन्ध है। उसे रस्म के बन्धनों से जकड़ना मैं अनावश्यक ही नहीं, पाप समझती हूँ। दिल का मिलना ही विवाह है। रस्म के बन्धन से स्त्री-पुरुष को बाँध देना तो वैसा ही है, जैसे दो पशु एक रस्सी में जोत दिये गये हों। जिस बन्धन का आधार समाज या धर्म का भय है, वह कभी सुखकर नहीं हो सकता। सुख का मूल स्वच्छन्दता है, बन्धन नहीं। प्रेम भी जल-प्रवाह की भाँति मुक्त रहना चाहता है। अवरोध से उसमें कीट पैदा हो जाते हैं, दुर्गन्ध आने लगता है। मेरा तो विचार है कि प्रेम बन्धनों में पड़कर उस प्रकार निष्प्राण हो जाता है, जैसे कोई पौधा प्रकाश न पाकर निर्जीव हो जाता है। मैं स्वेच्छा से यहाँ रात भर बैठी रह सकती हूँ, लेकिन कोई यह द्वार बन्द कर दे तो मैं इसी क्षण यहाँ से निकल भागने के लिए विकल हो जाऊँगी।

**योगराज**– मैं तो इसके लिये तैयार हूँ जेनी!

**जेनी**– लेकिन मैं तो तुम्हें काँटों में नहीं उलझाना चाहती। समाज में तुम्हारा जो स्थान है, उसकी रक्षा करना भी मेरे प्रेम का अंग हो गया है। यह मेरे जीवन का नया अनुभव है। मुझे विश्वास है, तुम अपने ऊपर इस निन्दा और अपमान का कोई असर न होने दोगे; लेकिन मनुष्य तो प्रकृति के नियमों में जकड़ा हुआ है। उससे तुम कैसे बच सकते हो? इस ग्लानि और संकट के वातावरण में तुम बहुत दिन अपने को न सँभाल सकोगे। मैं तुम्हारे ऊपर सन्देह नहीं कर रही हूँ लेकिन टाल्सटाय की अन्नाकरिनिना का अन्त मेरी आँखों के सामने फिरा करता है। मैं उसे भूलना चाहती हूँ पर असफल होती हूँ।

**योगराज**– (निराश होकर) तुम्हारी जैसी इच्छा हो जेनी! मैं तुम्हें मजबूर नहीं कर सकता। जाओ, ईश्वर तुम्हारी रक्षा करे। कभी-कभी मेरी खोज-खबर लेती रहना ... आज मुझे मालूम हुआ कि उमा मर गयी और अब फिर नहीं आ सकती!

**(रोने लगता है। फिर अपने को सँभालकर)**

यह सदमा शायद मैं बर्दाश्त न कर सकूँ जेनी, लेकिन जाओ जहाँ रहो सुखी रहो।

**जेनी**– अपनी शादी में मुझे ज़रूर बुलाना।

**योगराज**– जल्द ही होगी जेनी! सुनकर तुम खुद आओगी।

**जेनी**– हाँ, मैं खुद आऊँगी; लेकिन कम-से-कम इत्तला तो देना।

**(आभूषणों की सन्दूक़ची उठाकर)**

ओर यह आभूपण उस सोभाग्यवती को मेरी ओर से भेंट कर देना।

योगराज– (संदूकची लेकर) धन्यवाद !

(उठकर सिर झुकाये आहिस्ता-आहिस्ता कमरे के वाहर चला जाता है। जेनी एक क्षण तक उसे देखती रहती है, फिर आँखों में आँसू भरे अपना सामान वाँधने लगती है।)

{परदा}

## सातवाँ दृश्य

(जेनी का मकान। मिसेज़ गार्डन मुरगियों को दाना चुगा रही है)

**विलियम**– मिस गार्डन का कोई पत्र आया था ?

**मि. गार्डन**– हाँ वह खुद दो-एक दिन में आ रही है।

**विलियम**– मैं तो उसकी ओर से अब निराश हो गया हूँ मिसेज़ गार्डन ! मैं जो कुछ हूँ, वही रहूँगा। मैंने सब कुछ करके देख लिया। वह मेरे वश की नहीं। फिर अब वह खुद एक हज़ार महीना कमाती है। मेरे तीन सौ उसकी नज़र में क्या जँचेंगे। अब तो वह मुझसे वाह भी करना चाहे तो न करूँ।

**मि. गार्डन**– सच ! आख़िर क्यों उससे नाराज़ हो गये ? उसके एक हज़ार के साथ तुम्हारे तीन सौ मिलाकर तेरह सौ हो जाएँगे। इतना हिसाब भी नहीं जानते ?

**विलियम**– लेकिन घर में मेरा पोजीशन क्या होगा, इसका भी आप ख़याल करती हैं ? मैं अपनी बीवी की नज़रों में गिरना नहीं चाहता। आख़िर वह किस लिए मेरा दबाव मानेगी, मेरा लिहाज़ करेगी ! सब लोग यही कहेंगे कि अपनी बीवी की रोटियाँ खाता है, बीवी की कमाई पर शान जमाता है।

**मिसेज़ गार्डन**– (मुसकराकर) तो इसमें क्या बुराई है ? औरत अपने मर्द की कमाई खाती है, उस पर शान जमाती है तब तो उसे ज़रा भी शर्म नहीं आती।

**विलियम**– अब मैं आपको कैसे समझाऊँ ? मर्द मर्द है, औरत औरत है।

**मि. गार्डन**– अच्छा, आज मुझे यह नयी बात मालूम हुई। मैं तो समझती थी, मर्द औरत है, औरत मर्द है।

**विलियम**– आप तो मज़ाक करती हैं। मेरे दिल में जो भाव है उसे कहने के लिए मेरे पास शब्द नहीं। मर्द चाहता है कि स्त्री उसका मुँह ताके, जिस चीज़ की ज़रूरत हो उससे कहे, उसका अदब और लिहाज़ करे। इसीलिए वह रात-दिन जी तोड़कर परिश्रम करता है, दग़ा-फरेब, छल-कपट सब कुछ केवल इसीलिए करता है, कि स्त्री की निगाहों

में उसकी साख हो। उसकी सबसे बड़ी अभिलाषा यही होती है कि स्त्री ज़्यादा-से-ज़्यादा खातिर कर सके, ज़्यादा-से-ज़्यादा आराम दे सके। वह स्त्री के ही लिए जीता है। और स्त्री ही के लिए मरता है। वह उस पर न्योछावर हो जाना चाहता है। लेकिन जब स्त्री खुद पुरुष से ज़्यादा कमाती हो तो उसकी नज़र में पुरुष का क्या महत्त्व होगा ?

**मि. गार्डन–** अच्छा, तुम्हारा यह मतलब है ! लेकिन मैंने तो देखा है कि अक्सर पुरुषों को मालदार स्त्रियों की तलाश रहती है।

**विलियम–** ऐसे पुरुष बेहया हैं मिसेज गार्डन ! मैं उन्हें निर्लज्ज समझता हूँ। वे हमेशा स्त्री के मोहताज रहते हैं, उसकी खुशामद करते हैं, उसके इशारों पर चलते हैं। स्त्री उन पर शासन करती है, उनके कान पकड़कर जिस तरह चाहती है, उठाती और बैठाती है। मैं तो यह जिल्लत नही सह सकता।

**मि. गार्डन–** मैंने तो ऐसे मर्द भी देखे हैं, जो स्त्री के धन पर मज़े उडाते हैं और उस पर रोब भी जमाते हैं।

**विलियम–** उन लोगों को मैं भाग्यवान समझता हूँ। मै अपना शुमार उन भाग्यवानों में नहीं कर सकता। उनमें कुल-प्रतिष्ठा होगी, रूप-आकर्षण होगा, विद्या-गौरव होगा। मुझमें तो इनमें से एक गुण भी नही। मे तो सीधा सादा गरीब मजदूर हूँ। मेरी हिमाकत थी कि मैंने जेनी का रोग पाला। वास्तव में मैं उसके योग्य नही हूँ।

**मि. गार्डन–** इसीलिए कि वह तुमसे ज़्यादा कमाती है। ?

**विलियम–** हाँ प्यारी मिसेज गार्डन ! मैंने अपनी ग़लती मालूम कर ली। इस बीच में मैंने एक बात और मालूम कर ली। देखिए। मेरी हँसी न उडाइएगा। मुझे मालूम हुआ है, कि जीवन में मुझे ऐसी सहचरी की जरूरत हे, जो मुझसे ज्यादा अनुभव, ज़्यादा बुद्धि, ज़्यादा धैर्य रखती हो, जो अपनी सलाहों से मेरी सहायता करती रहे, जिस पर में विश्वास कर सकूँ। मे तुममें ये सभी गुण पाता हूँ। (**ज़मीन पर घुटने टेकता है**) मे आपसे प्रोपोज करता हूँ, मिसेज़ गार्डन ! देखिए खुदा के लिए इन्कार न कीजिएगा। मुझे अब ज्ञात हुआ कि जीवन के आनन्द के लिए रूप और योवन की इतनी ज़रूरत नहीं है, जितनी अनुभव और सेवाभाव की। रूपवती युवती मुझमें हज़ारों त्रुटियाँ पाएगी। वह अपने साथ सन्देह और ईर्ष्या लाती है। मुझे उसकी जासूसी करनी पड़ेगी। वह किससे बोलती है, किससे हँसती है, कहाँ जाती है, मुझे उसकी एक-एक गति पर निगाह रखनी पड़ेगी। यह झझट मेरे मान का नही। आपके ऊपर मैं पूर्ण विश्वास कर सकता हूँ। आप मुझसे

कपट नहीं कर सकतीं।

**मि. गार्डन–** **(हर्षोन्मत्त होकर)** भला सोचो तो विलियम, दुनिया क्या कहेगी, कि इस औरत को बुढ़ापे में यह हवस पैदा हुई है। यही करना था तो आज से तीन साल पहले क्यों न किया ? तब तो मैं इतनी बूढ़ी न थी। तब शायद तुम्हें कुछ अधिक सन्तुष्ट कर सकती।

**विलियम–** इसका तो मुझे भी खेद है।

**मि. गार्डन–** अच्छा बतलाओ, मुझ पर रोब तो न जमाओगे ?

**विलियम–** नहीं, खुदा की क़सम। मैं आपके हुक्म के बग़ैर एक पग भी न चलूँगा।

**(मिसेज़ गार्डन विलियम को छाती से लगाती है।)**

**मि. गार्डन–** मै तुम्हारी ओर से बहुत आशंकित थी विलियम, कि कहीं तुम किसी मायाविनी के जाल मे फँस न जाओ। तुम इतने सरल, इतने निष्कपट, इतने भोले-भाले हो कि मुझे तुम्हारी ओर से बराबर यही खटका लगा रहता था। इसीलिए मै तुम्हें जेनी से मिलाती रहती थी। जेनी मे और चाहे कितनी ही बुराइयाँ हों, चंचलता नहीं है। तुम्हे याद है प्यारे विलियम, मेरी तुमसे पहली मुलाकात पार्क मे हुई थी। मै गिरजे से लौट रही थी। उसी दिन तुमने मेरे हृदय मे स्थान पा लिया था। मेरे दिल ने उसी दिन कहा था कि यह चिड़िया एक दिन तेरे पिजंरे मे आएगी। आज वह सौभाग्य मुझे प्राप्त हो गया। चलो, हम दोनो गिरजे में खुदा का शुक्र करें।

{परदा}

## आठवाँ दृश्य

**(जेनी का विशाल भवन। जेनी एक सायेदार वृक्ष के नीचे एक चेयर पर विचार-मग्न बैठी है।)**

जेनी– **(स्वगत)** मन को विद्वानों ने हमेशा चंचल कहा है। लेकिन मैं देखती हूँ कि इससे ज़्यादा स्थिर वस्तु संसार में न होगी। कितना प्रयत्न किया कि रज्जन को भूल जाऊँ; लेकिन जितना ही उससे दूर भागती हूँ उतना फन्दा और कठोर होता है। महीनों से पिआनो पर नहीं बैठी। दिल जैसे मर गया है। वही सूरत आँखों में फिरती है, वही बातें कानों में गूँजती हैं। यहीं रज्जन से रूपवान् पुरुष पड़े हुए हैं, उनसे कहीं विद्वान्, पर किसी से बोलने की इच्छा नहीं होती। मैं जानती हूँ, मैं जरा भी हिम्मत दिलाऊँ तो वे मुझ पर प्राण देने लगेंगे। कितने आसक्त, लुब्ध नेत्रों से मेरी ओर देखते हैं। किसी से दो-एक बात कर लेती हूँ तो कितने निहाल हो जाते हैं। पर उस देवता के सामने ये सब खिलौने हैं। खिलौने में रंग है, रूप है, कला है, उस देवता से कहीं ज़्यादा; पर कुछ बात है जो देवता में श्रद्धा और प्रेम उत्पन्न करती है, खिलौनों के प्रति केवल विनोद का भाव। वह क्या बात है ? प्यारे रज्जन ! तुमने मुझ पर क्या जादू कर दिया ?

**(मिसेज विलियम आती है।)**

**मि. विलियम**– तू यहाँ कब तक बैठी रहेगी जेनी ! अब तो शबनम पड़ने लगी ?

जेनी– कमरे में तो मेरा दम घुटता है मामा !

**मि. विलियम**– मैंने बहुत अच्छा पुडिंग बनाया है। चल थोड़ा सा खा ले। तूने दिन-भर कुछ नहीं लिया। ज़रा आईने में अपनी सूरत देख। जैसे छः महीने की रोगिनी हो।

जेनी– मेरी अभी कुछ खाने की इच्छा नहीं है मामा ! क्षमा करो। इधर कई दिन से रज्जन का कोई ख़त नहीं आया। मेरा दिल धड़क रहा है। कहीं दुश्मनों की तबियत ख़राब न हो।

**मि. विरियम**– जब तेरी तबियत का यह हाल है तो क्यों रज्जन से विवाह नहीं कर लेती ? वह बेचारा हर तरह राजी है; पर तुझे न जाने क्या खब्त

हो गया है। खुद भी मरती है और उस बेचारे को भी रुलाती है। जब वह धर्म की और सम्बन्धियों की परवाह नहीं करता तो उससे क्यों नहीं कहती– प्रभु मसीह पर ईमान लाये। प्रेम का उद्देश्य जीवन का सुख है, या सारी उम्र रोते रहना ?

**जेनी**– यही तो मैं भी सोचती हूँ मामा ! क्या हरज था अगर मैं अपनी शुद्धि करा लेती। मुझमें तो कोई तब्दीली हो न जाती, हाँ उनके समाज को सन्तोष हो जाता। अगर मैं जानती उनका हृदय इतना कोमल है तो उन्हें छोड़कर न आती। मुझे तो अब अपनी ज़िद पर पछतावा हो रहा है। धर्म और सिद्धान्त आदमी के लिये हैं। आदमी उनके लिए नहीं है। मामा, मैं तुमसे अपनी विकलता क्या कहूँ। ऐसा मन होता है कि पर होते तो इसी वक़्त उड़कर पहुँच जाती और कहती– डार्लिंग मुझे क्षमा करो। यह तीन महीने मैंने जिस तरह काटे हैं वह तुमने देखा है, पर मेरे दिल पर जो कुछ गुज़री है वह कौन जान सकता है ? एक क्षण के लिए भी उनकी सूरत आँखों से नहीं उतरी। ऐसे प्रेम पर अपना सर्वस्व अर्पण कर देने वाले प्राणी भी संसार में हैं, वह मैंने उन्हीं को देखा। मुझे स्वर्ग की विभूति मिल रही थी मामा! मैंने समाज के भय से उसे ठुकरा दिया। मैंने समझा था मामा, मेरे चले जाने के बाद भोग-विलास में इनका जी बहल जाएगा, फिर किसी युवती से विवाह करके इनका जीवन सुखी हो जाएगा। क्या जानती थी वह मेरे वियोग में अपने को घुला डालेंगे। कल अगर उनका पत्र न आएगा तो मैं चली जाऊँगी मामा ! तब मुझे तुम्हारी बड़ी चिन्ता थी मामा ? मैं डरती थी कहीं मैं उनसे विवाह कर लूँ तो तुम ज़हर न खा लो। अब मैं तुम्हारी ओर से भी निश्चिन्त हूँ।

**मि. विलियम**– क्या तू समझती है विलियम से शादी कर लेने से मेरे दिल में तेरी वह मुहब्बत नहीं रही ?

**जेनी**– यह बात नही मामा ! कम-से-कम तुम्हारे साथ एक आदमी तो है, जो तुम्हारी रक्षा करता रहेगा।

**मि. विलियम**– विलियम मेरे पीछे पड़ गया, प्राण दिया देता था, नहीं इस उम्र में मुझे शौहर की हवस नहीं थी।

**जेनी**– तो मैं तुम्हें कुछ कहते थोड़े ही हूँ मामा ! विलियम में अगर दो-एक बुराइयाँ हैं तो हज़ारों खूबियाँ भी हैं। मैं तो ज्यों-ज्यों उनका परिचय पाती हूँ; उनके प्रति मेरी श्रद्धा बढ़ती है। वह सचमुच ही तुम्हारे योग्य थे मामा !

**(चपरासी तार लाता है। जेनी का रंग उड़ जाता है। काँपते हुए हाथों से लेती है। पढ़ते ही मूर्च्छित हो कर गिर पड़ती है–)**

Yograj breathed his last with Jenny's name on his lips to the last moment.

**मि. विलियम–** या खुदा, या मेरे परवरदिगार, यह क्या गजब हुआ !

**(जेनी के हृदयस्थल पर हाथ रखती है। फिर बदहवास दौड़ी हुई अन्दर जाती है और गुलाबजल लाकर जेनी के मुख पर छिड़कती है। समीप कोई पंखा न होने के कारण उस समाचार-पत्र से हवा करती है जो जेनी ने पढ़कर कुरसी के नीचे रख दिया था। बीच-बीच में खुदा का नाम लेती जाती है और इन्तज़ार भरी आँखों से फाटक की ओर देखती है कि विलियम आता होगा। एक मिनट के बाद जेनी सचेत हो जाती है।)**

**जेनी–** मैं बिलकुल अच्छी हूँ मामा, तुम जरा न घबराओ। न जाने कैसा जी हो गया था, जैसे दिल बैठ गया हो। अब बिलकुल अच्छी हूँ। इसका भय तो मुझे पहले से था। जिस वक़्त मैं वहाँ से चली, उसी वक्त उनकी हालत देखकर मुझे वह शंका हुई थी; लेकिन मैंने सोचा मर्द हैं, दस-पाँच दिन में इनका जी बहाल हो जाएगा। क्या जानती थी यह दिन देखना पड़ेगा।

**(एक क्षण में उसकी आँखें फिर चंचल हो जाती हैं। हिस्टीरिया की-सी दशा हो जाती है।)**

कौन कहता है वह मर गये ? बिलकुल झूठ है। वह मेरे सामने हैं, मेरी आँखों में हैं, मेरे हृदय में हैं। हाँ, उसी तरह खड़े मुझे प्रेमातुर नेत्रों से देख रहे हैं। ज़रा उनकी नटखटी तो देखो मामा, परदे की आड़ में छिप-छिपकर मुझे धोखा देते हैं। मुँह धो रखिए, मैं ऐसे धोखे में नहीं आने की।

**(यकायक उठकर कमरे की तरफ़ चलती है। उसकी माँ भी पीछे-पीछे आती है। जेनी अपनी मेज़ पर से योगराज का चित्र उठाकर उसे हृदय से लगाती है। और उसका चुम्बन लेती है।)**

**मि. विलियम–** जेनी, खुदा के लिए दिल को समझाओ।

**जेनी–** दिल को समझाकर क्या होगा मामा। अब वह किसके काम का है। फिर जब वह मेरे पास भी हो ! वह तो रज्जन के साथ गया। नही, मैं इस तरह बैठी रहती ! सज्जन मर जाते और मै इस तरह बैठी रहती ! ऐ ! मैं इस तरह बैठी रहती ! आँखों से खून निकल पड़ता, मेरी लाश ज़मीन पर पड़ी होती। लेकिन मैं यहीं बैठी हूँ जैसे मुझे कुछ हुआ ही नहीं है।

**(वह तस्वीर को मेज पर रख देती है और योगराज के पत्रों को निकालती है जो एक मखमली केस में रखे हुए हैं।)**

मेरी अच्छी मामा, ज़रा बैठ जाओ, मैं तुम्हें उनके पत्र सुनाऊँ–'मेरी

बेवफा जेनी' मैं उस वक़्त उनसे रूठ गयी थी कि मुझे बेवफा क्यों कहा; लेकिन अब मालूम हुआ उन्होंने मुझे खूब पहचान लिया था। बेवफा तो मैं हूँ ही, नहीं उन्हें वहाँ छोड़कर चली आती। मैं बेवफा हूँ, बेदर्द हूँ, मायाविनी हूँ ! हाय ! ये गालियाँ कितनी प्यारी लगती हैं। तब मैंने उन्हें डाँट बतायी थी ! इस आक्षेप को स्वीकार न करती थी। आज रज्जन के ये शब्द कितने मीठे, कितने मर्मस्पर्शी हैं। अब मुझे कौन बेवफा कहेगा, कौन बेदर्द कहेगा ! कौन मायाविनी कहेगा? अब किसके साथ बेवफाई करूँगी मामा, बताओ कैसे दिल को समझाऊँ ? कैसे इस अभागे को समझाऊँ ?

**(सिर के बाल नोचती है। मिसेज़ विलियम उसे छाती से लगाती है।)**

**मि. विलियम–** बेटा, जेनी, मेरा कलेजा !

**जेनी–** मामा मैं भूली जाती हूँ, उन्हें छोड़कर यहाँ क्या करने आयी थी ' बिलकुल याद नहीं आती। बताओ, मैं यहाँ क्या करने आयी थी मैंने क्यों उन्हें कत्ल किया ? हाँ, याद आ गया ! उनके कुल-मर्यादा और धर्म की रक्षा करने के लिए ! अपने धर्म की रक्षा करने [illegible]ाए! सोचो इस अनर्थ को ! जिसके चरणों पर अपने प्राणो को अर्पित कर देना मेरे जीवन की सबसे बड़ी अभिलाषा थी, उसे मैंने इन्हीं हाथों से कत्ल किया। मैंने नहीं, मेरे धर्म ने कत्ल कर दिया। धर्म ने भी नहीं मेरी अभिलाषा ने कत्ल किया। लोगों ने यह तरह-तरह के मत बनाकर ससार में कितना विष बोया है, कितनी आग लगायी है, कितना द्वेष फैलाया है। क्या धर्म इसीलिए आया है कि आदमियों की अलग-अलग टोलियाँ बनाकर उनमें भेद-भाव भर दे ? ऐसा धर्म लुटेरों का हो सकता है, स्वार्थियों का हो सकता है, मूर्खों का हो सकता है, ईश्वर का नहीं हो सकता।

**मि. विलियम–** बेटा, धर्म खुदा ने न भेजा होता, तो दुनिया अब तक तबाह हो गयी होती। आदमी-आदमी को खा गया होता। बाइबिल तो खुदा का क़लामे पाक है।

**जेनी–** खुदा के तो सभी क़लामे पाक हैं; लेकिन उन पाक-क़लामों ने ससार का क्या उपकार किया, इंसान की इंसानियत को कितना सुधारा ? आज दौलत जिस तरह आदिमियो का खून बहा रही है, उसी तरह, उससे ज़्यादा बेदर्दी से, धर्म ने आदमियों का खून बहाया है। दौलत कम-से-कम इतनी निर्दय, इतनी कठोर नहीं होती ! लेकिन दौलत वही कर रही है जिसकी उससे आशा थी, धर्म तो प्रेम का सन्देश लेकर आता है और काटता है आदमियों का गला ! वह मनुष्य के बीच ऐसी दीवार खड़ी कर देता है जिसे पार नहीं किया जा सकता।

आखिर सम्पूर्ण जगत् की एक ही आत्मा तो है। धर्म का यह भेद क्या आत्मा की एकता को मिटा सकता है ? वह खुदा जो एक-एक अणु में मौजूद है, उसे हम गिरजे और मसज़िद और मन्दिर में बन्द कर देते हैं और एक दूसरे को काफिर और मलेच्छ कहते है। पूछो, उस विश्वात्मा को तुम्हारे इन झगड़ों से क्या मतलब ? उसे इसकी क्या परवा कि तुम गिरजे मे जाते हो या मसज़िद मे। वह तो केवल इतना देखती है, कि तुम प्रेम से रहते हो या नही। उसके मुक्त प्रवाह में जो कोई भी मेड़ें बाँधेगा, वह प्रकृति के नियम को तोड़ेगा और उसे इसकी सज़ा ज़रूर मिलेगी। हम आये दिन वह सज़ा पा रहे हैं, फिर भी हमारी आँखें नहीं खुलतीं। आदमी की शक्ति है, कि उस जगदात्मा को टुकड़ों में बाँट सके ? उस व्यापक चेतना को ! कभी नहीं। वह तो कोई धर्म नही।

**मि गार्डन–** खुदा ने तो केवल हमारे नबी को भेजा था।

**जेनी–** खुदा ने किसी नबी को भी नहीं भेजा मामा। हमारे जितने धर्म है सभी बिगड़े हुए समाज को सुधारने की तदबीरें है; लेकिन धर्मो पर खुदा की कुछ ऐसी मार है, कि वह आते तो हैं सुधार के लिए; लेकिन उलटे और बिगाड कर जाते हैं। यह वही पुराने ज़माने की गिरोहबन्दी है, जब गुफाओं में बसनेवाला आदमी हिंसक पशुओं या अपनी ही जाति की दूसरी टोलियों में अपनी रक्षा करने के लिए गिरोह बनाकर रहता था। नबी आये, वली आये, अवतार हुए, खुदा खुद आया, बार-बार आया। नतीजा क्या हुआ ? लड़ाई और कत्ल ! रंग का भेद, नस्ल का भेद, इन सब भेदो को मिटाने का टीका लिया था धर्म ने; लेकिन वह स्वयं भेद का कारण बन गया, ऐसे भेद का, जो सब भेदो से कठोर है। मैं तुम्हारी लड़की हूँ, मुझे तुमने अपने प्राणो का रक्त पिलाकर पाला है। मै जानती हूँ तुम्हें संसार मे मुझसे प्यारी कोई वस्तु नहीं है; लेकिन आज मैं गिरजे में न जाकर मसजिद में प्रार्थना करने जाऊँ तो तुम मेरी सूरत से नफरत करोगी। सम्भव है, अपने हाथों से मेरी हत्या कर डालो। मैं भी वही हूँ, तुम भी वही हो, फिर यह द्वेष कहाँ से आ गया। मैं कहती हूँ यह धर्म का प्रसाद है जिसने हमारे मन को संकीर्ण बना डाला है।

**मि गार्डन–** तू मुझे इतनी धर्मान्ध समझती है बेटी ! मुझे अफ़सोस ज़रूर होगा, मैं खुदा से तेरी मुक्ति के लिये दुआ करूँगी; लेकिन तेरा अहित नहीं कर सकती, कभी नहीं।

**(जेनी माँ के गले लिपटकर उसका चुम्बन लेती है)**

**जेनी–** मामा, खुदा तुझे ज़न्नत में जगह दे, तुमने मेरे हृदय का बोझ उतार

दिया। अव मुझे कोई शंका नहीं, कोई वाधा नहीं। आज मैं इन सारे ढकोसलों को, इन सारे वनावटी वन्धनों को, प्रेम की वेदी पर अर्पण करती हूँ। यही ईश्वर का धर्म है। धन का धम, विद्या का धर्म, राष्ट्र का धर्म संघर्ष हो सकता है। खुदा का धर्म प्रेम है और इसी धर्म को स्वीकार करती हूँ। शेष धोखा है। आप फ़ौरन मोटर मँगवाइए। गाड़ी तो दो वजे रात को जाएगी। मैं उसका इन्तज़ार नहीं कर सकती। मोटर से जाऊँगी। सवेरे तक पहुँच जाऊँगी। वहीं प्रभात के शुभ-मुहूर्त में रुज्जन से मेरा विवाह होगा, वड़ी धूम-धाम के साथ, हवन-कुण्ड की परिक्रमा करके, श्लोक और मन्त्र पढ़कर। मेरे लिए आलटर और हवन-कुण्ड में कोई अन्तर नहीं रहा। मुझे शक्ति दो ईश्वर! कि आजीवन इस व्रत को निभा सकूँ। परम पिता! मुझे वल दो, धैर्य और वुद्धि दो।

(प्रथम प्रकाशन : सन् 1933 )

## शेर और लड़का

बच्चो, शेर तो शायद तुमने न देखा हो, लेकिन उसका नाम तो सुना ही होगा। शायद उसकी तसवीर देखी हो और उसका हाल भी पढ़ा हो। शेर अक्सर जंगलों और कछारों में रहता है। कभी-कभी वह उन जंगलों से आस-पास के गाँवों में आ जाता है और आदमी और जानवरों को उठा ले जाता है। कभी-कभी उन जानवरों को मारकर खा जाता है, जो जंगलों में चरने जाया करते हैं। थोड़े दिनों की बात है कि एक गड़ेरिया का लड़का गाय-बैलों को लेकर जंगल में गया और उन्हें जंगल में छोड़कर आप एक झरने के किनारे मछलियों का शिकार खेलने लगा। जब शाम होने को आयी तो उसने अपने जानवरों को इकट्ठा किया, मगर एक गाय का पता न था। उसने इधर-उधर दौड़ धूप की, मगर गाय का पता न चला। बेचारा बहुत घबराया। मालिक मुझे जीता न छोड़ेंगे। इस वक्त ढूँढ़ने का मौका न था, क्योंकि जानवर फिर इधर-उधर चले जाते; इसलिए वह उन्हें लेकर घर लौटा और उन्हें बाड़े में बाँधकर, बिना किसी से कुछ कहे हुए गाय की तलाश में निकल पड़ा। उस छोटे लड़के की यह हिम्मत देखो! अँधेरा हो रहा है, चारों तरफ सन्नाटा छाया हुआ है, जंगल भाँय-भाँय कर रहा है, गीदड़ का होवाना सुनाई दे रहा है, पर वह बेखौफ जंगल में बढ़ा चला जा रहा था।

कुछ देर तक तो वह गाय को ढूँढ़ता रहा, लेकिन जब अँधेरा हो गया तो उसे डर मालूम होने लगा। जंगल में अच्छे अच्छे आदमी डर जाते हैं, उस छोटे-से बच्चे का कहना ही क्या। मगर जाये कहाँ? जब कुछ न सूझी तो एक पेड़ पर चढ़ गया और उसी पर रात काटने की ठान ली। उसने पक्का इरादा कर लिया था कि बगैर गाय को लिये घर न लौटूँगा। दिन भर का थका-माँदा तो था ही, उसे जल्दी नींद आ गयी। नींद चारपाई और बिछावन नहीं ढूँढ़ती।

अचानक पेड़ इतनी जोर से हिलने लगा कि उसकी नींद खुल गयी। गिरते-गिरते बच गया। सोचने लगा; पेड़ कौन हिला रहा है? आँखें मलकर नीचे की तरफ देखा तो उसके रोयें खड़े हो गये। एक शेर पेड़ के नीचे खड़ा उसकी तरफ ललचायी हुई आँखों से ताक रहा था। उसकी जान सूख गयी। वह दोनों हाथों से डाल से चिमट गया। नींद भाग गयी।

* जंगल की कहानियाँ—यहाँ आरम्भिक पाँच बाल कहानियाँ प्रस्तुत हैं।

कई घण्टे गुजर गये, पर शेर वहाँ से ज़रा भी न हिला। वह बार-बार गुर्राता और उछल-उछलकर लड़के को पकड़ने की कोशिश करता। कभी-कभी तो वह इतने नजदीक आ जाता कि लड़का ज़ोर से चिल्ला उठता।

रात ज्यों-त्यों कटी, सवेरा हुआ। लड़के को कुछ भरोसा हुआ कि शायद शेर उसे छोड़कर चला जाये। मगर शेर ने हिलने का नाम तक न लिया। सारे दिन वह उसी पेड़ के नीचे बैठा रहा। शिकार सामने देखकर वह कहाँ जाता। पेड़ पर बैठे-बैठे लड़के की देह अकड़ गयी थी, भूख के मारे बुरा हाल था, मगर शेर था कि वहाँ से जौर भर भी न हटता था। उस जगह से थोड़ी दूर पर एक छोटा-सा झरना था। शेर कभी-कभी उस तरफ़ ताकने लगता था। लड़के ने सोचा कि शेर प्यासा है। उसे कुछ आस बँधी कि ज्योंही वह पानी पीने जायेगा, मैं भी यहाँ से खिसक चलूँगा। आखिर शेर उधर चला। लड़का पेड़ पर से उतरने की फ़िक्र कर ही रहा था कि शेर पानी पीकर लौट आया। शायद उसने भी लड़के का मतलब समझ लिया था। वह आते ही इतनी ज़ोर से चिल्लाया और ऐसा उछला कि लड़के के हाथ-पाँव ढीले पड़ गये, जैसे वह नीचे गिरा जा रहा हो। मालूम होता था, हाथ-पाँव पेट में घुसे जा रहे हैं। ज्यों-त्यों करके वह दिन भी बीत गया। ज्यों-ज्यों रात होती जाती थी, शेर की भूख भी तेज होती जाती थी। शायद उसे यह सोच-सोचकर गुस्सा आ रहा था कि खाने की चीज़ सामने रखी है और मैं दो दिन से भूखा बैठा हूँ। क्या आज भी एकादशी रहेगी? वह रात भी उसे ताकते ही बीत गयी।

तीसरा दिन भी निकल आया। मारे भूख के उसकी आँखों में तितलियाँ-सी उड़ने लगी। डाल पर बैठना भी उसे मुश्किल मालूम होता था। कभी-कभी तो उसके जी में आता कि शेर मुझे पकड़ ले और खा जाये। उसने हाथ जोड़कर ईश्वर से विनय की–भगवान, क्या तुम मुझ ग़रीब पर दया न करोगे?

शेर को भी थकावट मालूम हो रही थी। बैठे-बैठे उसका जी ऊब गया। वह चाहता था किसी तरह जल्दी से शिकार मिल जाये। लड़के ने इधर-उधर बहुत निगाह दौड़ाई कि कोई नज़र आ जाय, मगर कोई नजर न आया। तब वह चिल्ला-चिल्लाकर रोने लगा। मगर वहाँ उसका रोना कौन सुनता था।

आख़िर उसे एक तदबीर सूझी। वह पेड़ की फुनगी पर चढ़ गया और अपनी धोती खोलकर हवा में उड़ाने लगा कि शायद किसी शिकारी की नज़र पड़ जाये। एकाएक वह ख़ुशी से उछल पड़ा। उसकी सारी भूख, सारी कमज़ोरी गायब हो गयी। कई आदमी झरने के पास खड़े उस उड़ती हुई झण्डी को देख रहे थे। शायद उन्हें अचम्भा हो रहा था कि, जंगल के पेड़ पर झण्डी कहाँ से आयी। लड़के ने उन आदमियों को गिना–एक, दो, तीन, चार।

जिस पेड़ पर लड़का बैठा था वहाँ की ज़मीन कुछ नीची थी। उसे ख़्याल आया कि अगर वे लोग मुझे देख भी लें तो उनको यह कैसे मालूम हो कि इसके नीचे तीन दिन का भूखा शेर बैठा हुआ है। अगर मैं उन्हें होशियार न कर दूँ तो यह दुष्ट किसी-न-किसी को ज़रूर चोट कर जायेगा। यह सोचकर वह पूरी ताक़त

से चिल्लाने लगा। उसकी आवाज सुनते ही वे लोग रुक गये और अपनी-अपनी बन्दूकें सम्हालकर उसको ताकने लगे।

लड़के ने चिल्लाकर कहा, "होशियार रहो! होशियार रहो! इस पेड़ के नीचे एक शेर बैठा हुआ है!"

शेर का नाम सुनते ही वे लोग सँभल गये, चटपट बन्दूकों में गोलियाँ भरीं और चौकन्ने होकर आगे बढ़ने लगे।

शेर को क्या खबर कि नीचे क्या हो रहा है। वह तो अपने शिकार की ताक में घात लगाये बैठा था। एकाएक पैरों की आहट पाते ही वह चौंक उठा और उन चारों आदमियों को एक टीले की आड़ में देखा। फिर क्या कहना था। उसे मुँह माँगी मुराद मिली। भूख में सब्र कहाँ। वह इतने जोर से गरजा कि सारा जंगल हिल गया और उन आदमियों की तरफ जोर से जम्प मारी। मगर वे लोग पहले ही से तैयार थे। चारों ने एक साथ गोली चलायी। दन! दन! दन! दन! आवाज हुई। चिड़ियाँ पेड़ों से उड़-उड़कर भागने लगीं। लड़के ने नीचे देखा, शेर जमीन पर गिरा पड़ा था। वह एक बार फिर उछला और फिर गिर पड़ा। फिर वह हिला तक नहीं।

लड़के की खुशी का क्या पूछना। भूख प्यास का नाम तक न था। चटपट पेड़ से उतरा तो देखा सामने उसका मालिक खड़ा है। वह रोता हुआ उसके पैरों पर गिर पड़ा। मालिक ने उसे उठाकर छाती से लगा लिया और बोला, "क्या तू तीन दिन से इसी पेड़ पर था?"

लड़के ने कहा, "हाँ, उतरता कैसे? शेर तो नीचे बैठा था।"

मालिक, "हमने तो समझा था कि किसी शेर ने तुझे मारकर खा लिया। हम चारों आदमी तीन दिन से ढूँढ रहे हैं। तूने हमसे कहा तक नहीं और निकल खड़ा हुआ।"

लड़का, "मैं डरता था, गाय जो खोयी थी।"

मालिक, "अरे पागल, गाय तो उसी दिन आप ही आप चली आयी थी।"

भूख प्यास से शक्ति तक न रहने पर भी लड़का हँस पड़ा।

## बनमानुष की दर्दनाक कहानी

आज हम तुम्हें एक बनमानुष का हाल सुनाते हैं। सामने जो तसवीर है, उससे तुम्हें मालूम होगा कि बनमानुष न तो पूरा बन्दर है, न पूरा आदमी। वह आदमी और बन्दर के बीच में एक जानवर है। मगर वह बड़ा बलवान होता है और आदमियों को बड़ी आसानी से मार डालता है। वह अधिकतर अफ्रीका के जंगलों में पाया जाता है।

एक दिन एक शिकारी अफ्रीका के क्लब में बैठा हुआ अख़बार पढ़ रहा था कि उसका एक दोस्त घबराया हुआ कमरे में आया और बोला, "एक हब्शी दूर से यहाँ आया है और कहता है कि पास के जंगल में एक नर बनमानुष निकला है, जो सिर्फ़ आदमियों को मार रहा है।" शिकारी ने उस हब्शी को बुलाकर पूछताछ की तो मालूम हुआ कि उबांशी जाति के एक आदमी ने उस बनमानुष के जोड़े को मार डाला है। शायद इसीलिए वह आदमियों को मार रहा है। हब्शी ने कहा, "साहब ऐसे डीलडौल का बनमानुष कहीं देखने में नहीं आया था। बड़े-बड़े जवानों को बात की बात में मार डालता है। ताज्जुब तो यह है कि वह चुन-चुनकर उसी जाति के आदमियों को मारता है। अब तक क़रीब दस उबांशियों को मार चुका है।" शिकारी शेर का शिकार करने आया था, पर उसने दिल में सोचा–यह बनमानुष तो शेर से भी ज़्यादा ख़ौफ़नाक है। पहले इसी को क्यों न मारूँ ?

दूसरे दिन उसने तड़के ही शिकार का सामान ठीक-ठाक किया और उसी हब्शी को लेकर जंगल की तरफ़ चल खड़ा हुआ। कई सिपाही भी मौजूद थे। वे भी अपनी छोलदारियाँ और बन्दूक़ें लेकर चलने को तैयार हो गये। हब्शी राह दिखाता हुआ आगे-आगे चलने लगा।

दिन भर लगातार चलने के बाद वे लोग उबांशियो के गाँव मे पहुँचे। रास्ते में बहुत-से जानवर मिले, पर बनमानुष का कहीं निशान तक न मिला। अफ्रीका के सब गाँव क़रीब-क़रीब एक ही तरह के होते हैं। गाँव के बीच में उबांशियों के सरदार का झोंपडा था, जो चारों ओर बाँसों से घिरा हुआ था। एक बड़े डील-डौल का आदमी कंधे पर बन्दूक़ रखे सामने टहल रहा था।

शिकारियो की ख़बर पाकर पाकर उबांशी सरदार उनसे मिलने आया और फौजी सलाम करके बोला, "आप लोग ख़ूब आये, अब मुझे उम्मीद है कि बनमानुष जरूर मारा जायेगा। हम लोगों का तो घर से निकलना मुश्किल हो गया है।" शिकारी ने गरूर के साथ कहा, "हाँ देखो क्या होता है, आये तो इसी इरादे से हैं।"

शिकारियो ने सरदार के झोंपड़े के पास ही अपनी छोलदारियाँ लगा दी और पेट देवता की पूजा करने की फ़िक्र करने लगे कि अचानक किसी के कराहने की आवाज़ आयी, जैसे उसका कोई मर गया हो। शिकारी ने पूछा, "यह कौन रो रहा है ?"

हब्शी ने घबरायी हुई आवाज़ में कहा, "हुज़ूर, यह वही बनमानुष है। दिन भर अपने मुर्दा जोड़े के पास बैठा रोता है रात होते ही इधर-उधर घूमने लगता है। न मालूम किस वक़्त चुपके से गाँव में घुस आता है और किसी-न-किसी उबांशी को मार डालता है। और किसी जाति के आदमी से नहीं बोलता।"

लोग दिन भर के थके-माँदे, भूखे-प्यासे थे। बनमानुष का शिकार करने की किसे सूझती थी। जब लोग खा-पीकर फारिग हुए तो सलाह होने लगी कि बनमानुष का शिकार कैसे किया जाये ? उबांशी सरदार ने कहा, "रात को आप लोग उसे नहीं पा सकते। दिन को ही उसका शिकार हो सकता है।"

शिकारियो को भी उसकी सलाह पसन्द आयी। सब अपनी छोलदारियों में घुस गये और बाहर पहरे का यह बन्दोबस्त कर दिया कि दो-दो घण्टे के बाद पहरा बदल दिया जाये। शिकारी थका था, जल्दी ही सो गया, लेकिन थोड़ी ही देर सोया था कि उसकी नींद टूट गयी और सामने एक परछाई-सी खड़ी दिखायी दी। उसकी आँखें आग की तरह जल रही थीं। अफ़सर ने फ़ौरन आवाज़ दी, "सन्तरी !"

पर कोई जवाब न मिला। न मालूम यह आवाज़ सन्तरी के कानों तक पहुँची भी या नहीं।

अफ़सर ने तुरन्त बिजली की बत्ती जलायी। उसका कलेजा सन्न हो गया। सामने छः फीट का वनमानुष खड़ा था और उसके हाथ मे सन्तरी की बन्दूक़ थी, जिसकी नली बिलकुल टेढ़ी-मेढ़ी हो गयी थी। वह शिकारी की ओर आँखे जमाये हुए था, जैसे सोच रहा हो कि इसे मारूँ या छोड़ दूँ। उसका डरावना चेहरा देखकर शिकारी की घिग्घी बँध गयी, मुँह से आवाज़ तक न निकली।

अचानक बाहर किसी चीज़ के गिरने का धमाका हुआ। शायद कोई संतरी अँधेरे में ठोकर खाकर गिर पड़ा था। वनमानुष ने झट बन्दूक़ फेंक दी और उछलकर छोलदारी से बाहर निकल गया। अब अफ़सर साहब के होश ठिकाने हुए। बिछावन से उठे, बन्दूक़ सँभाली, बाहर निकले और बिजली की ललटेन लेकर बनमानुष तलाश करने लगे, लेकिन वह वहाँ कहाँ था। मगर इससे ज़्यादा ताज्जुब की बात यह थी कि उस सन्तरी का भी कहीं पता न था, जो पहरा दे रहा था।

शिकारी ने अबकी सन्तरी को ताकीद कर दी कि खूब होशियार रहे, मगर सोने की हिम्मत न पड़ी। बिजली की रोशनी मे बैठे-बैठे गप-शप करके रात काटी। दूसरे दिन तड़के सब लोग शिकार करने चले। गाँव के आदमी उन्हें विदा करने के लिए गाँव के बाहर तक आये। अच्छी ख़ासी भीड़ जमा हो गयी। शिकारी लोग झाड़ियों की आड में चलने लगे, जिसमे वनमानुष उनकी आहट पाकर कहीं भाग न जाये। हब्शी को वह जगह मालूम न थी, जहाँ मादा वनमानुष मरी पड़ी थी। उसी के पीछे लोग चले जा रहे थे। जाते-जाते रास्ते मे एक जगह बड़ी बदबू आने लगी। हब्शी सहमकर ठिठक गया और कान लगाकर सुनने लगा। वहीं रोने की आवाज़ सुनायी दी। शिकारी ने अपने साथियों से कहा, "तुम लोग बन्दूकें तैयार रखो, मैं आगे-आगे चलता हूँ।" मगर अभी दो सौ क़दम न गया था कि उसे वह नज़र आया। मगर वह अकेला न था, उसके जोड़े की लाश भी वहीं पड़ी हुई थी। वनमानुष उस लाश पर झुका हुआ अपने दोनों हाथों से छाती पीट-पीट कर रो रहा था। उसके चेहरे से ऐसा मालूम हो रहा था, मानो वह अपने जोड़े से कह रहा हो कि एक बार फिर उठो, चलो यह देश छोड़कर उस देश में जाकर बसें, जहाँ के आदमी इतने निर्दयी, इतने कठोर नहीं हैं। जब वह देखता था कि उसके इतना समझाने पर भी मादा न तो बोलती है और न हिलती है, तो वह छाती पीटकर रोने लगता था।

यह हाल देखकर शिकारी का दिल दर्द से पिघल गया। बन्दूक उसके हाथ

से गिर पड़ी। शिकारी का जोश ठंडा हो गया। साथियों को लेकर वह डेरे पर लौट आया। सब लोग वहाँ बैठकर बातें करने लगे, "देखो, जानवरों में भी कितनी मोहब्बत होती है, लाश सड़ गयी है, मगर नर अभी तक उसे नहीं छोड़ रहा है। उबांशियों ने यह बहुत बुरा काम किया कि उसके जोड़े को मार डाला।"

अभी यही बातें हो रही थी कि देखा कई आदमी एक लाश लिये चले आ रहे हैं। शिकारी लाश को फ़ौरन पहचान गया। यह उस सन्तरी की लाश थी। मालूम हो गया कि उसी बनमानुष ने रात को उसे मार डाला है। शिकारी क्रोध से अन्धा हो गया, बोला, "अब इस दुष्ट को किसी तरह न छोड़ूँगा। ऐसे खूनी जानवरों पर दया करना पाप है। आज उसका काम तमाम करके ही दम लूँगा।"

यह कहकर फिर उसी जगह जा पहुँचा, जहाँ मादा मरी पड़ी थी। मगर अवकी बनमानुष वहाँ न दिखायी दिया। तब ये लोग उसके पैर का निशान देखते हुए उसकी खोज में चले। आख़िर एक पहाड़ी के नीचे से जहाँ एक पहाड़ी नदी बहती थी, बनमानुष आता दिखायी दिया। उसकी देह से बूँद-बूँद पानी टपक रहा था। मालूम होता था अभी नहाकर निकला है। शिकारियों को देखते ही पहले तो वह गरज उठा, फिर किसी शोक में डूबे हुए आदमी की तरह छाती पीट-पीटकर रोने लगा। वे लोग चुपचाप खड़े रहे। जब वह बिलकुल पास आ गया तो अफसर ने उसके कन्धे पर निशाना लगाकर गोली चलायी। वह ज़ोर से चीख़ा और गिर पड़ा। उसका कन्धा ज़ख्मी हो गया था; पर वह तुरन्त ही दूसरे हाथ के सहारे अफसर की तरफ़ दौड़ा। अफ़सर ने अबकी उसकी छाती पर गोली चलायी। शिकारियों ने समझा, उसे मार लिया; मगर वह झट एक चट्टान फाँदकर भागा और जंगल में घुस गया।

शाम होने को थी। अब उसे ढूँढ़ना बेकार समझकर शिकारी डेरे की तरफ़ लौटे। गोकि यह मालूम था कि वह घायल हो गया है, फिर भी लोगों ने पहरे का बन्दोबस्त किया और खा-पीकर सोये। रात-भर सब लोग आराम से सोते रहे। अफ़सर साहब की नींद खुली ही थी कि एक हब्शी दौड़ा हुआ आया और बोला, "साहब वह तो फिर रो रहा है।" अफ़सर ने ध्यान से सुना, हाँ, यह तो वही रोने की आवाज़ है।

लोगों ने झटपट कपड़े पहने और बन्दूकें लेकर रवाना हो गये! उस जगह पहुँचकर वे लोग झाड़ियों के आड़ से दोनों बनमानुषों की अन्तिम प्रेम-लीला का तमाशा देखने लगे–देखा कि वह अपने जोड़े की लाश को अपने खून से रँगी हुई छाती से दबाकर रो रहा है। उसकी आँखों में नशा-सा छाया हुआ मालूम होता था, जैसे कोई शराब के नशे में चूर हो। यह दर्दनाक मंज़र देखकर शिकारियों की आँखें भी आँसुओं से तर हो गयीं। यह तो मालूम ही था कि वह अब चोट नहीं कर सकता। शिकारी बिलकुल पास चला गया कि अगर हो सके तो उसे जीता पकड़कर मरहमपट्टी की जाये। उसे देखते ही बनमानुष ने बड़ी दर्दनाक आँखों से उसकी ओर देखा, मानो कह रहा था–क्यों देरी करते हो. एक गोली और चला दो कि जल्द इस दुःख-भरे संसार से विदा हो जाऊँ?

शिकारी ने ऐसा ही किया। एक गोली ने उसका काम तमाम कर दिया। इधर बन्दूक़ की आवाज़ हुई, उधर बनमानुष चित हो गया। मगर आवाज़ के साथ ही शिकारी का दिल भी काँप उठा। उसे ऐसा मालूम हुआ, मैंने ख़ून किया है, मैं ख़ूनी हूँ।

## दक्षिणी अफ्रीका में शेर का शिकार

एक मशहूर शिकारी ने एक शेर के शिकार का हाल लिखा है। आज हम उसकी कथा उसी की जबान से सुनाते हैं--कई साल हुए एक दिन मैं नैरोवी की एक चौड़ी गली से जा रहा था कि एक शेरनी पर नज़र पड़ी जो अपने दो बच्चों समेत झाड़ियों की तरफ़ चली जा रही थी। शायद शिकार की तलाश में वस्ती में घुस आयी थी। उसे देखते ही मैं लपककर अपने घर आया और रायफल लेकर फिर उसी तरफ़ चला संयोग से चाँदनी रात थी। मैंने आसानी से शेरनी को मार डाला और उसके दोनों बच्चों को पकड़ लिया। इन बच्चों की उम्र ज़्यादा न थी; सिर्फ तीन हफ़्ते के मालूम होते थे। एक नर था, दूसरा मादा। मैंने नर का नाम जैक और मादा का जिल रखा। जैक तो जल्द बीमार होकर मर गया, जिल बच रही। जिल अपना नाम समझती और मेरी आवाज़ पहचानती थी। मैं जहाँ जाता वहाँ कुत्ते की तरह मेरे पीछे-पीछे चलती। मेरे कमरे में फर्श पर लेटी रहती थी। अक्सर मेरे पैरों पर सो जाती और जगाने के वाद अपने पंजे मेरे घुटनों पर रखकर बिल्ली की तरह मेरा सिर अपने चेहरे पर मलती।

एक दिन चाँदनी रात में जिल को साथ लेकर सेर के लिए निकला। हम दोनों खुशी के साथ सड़क पर चले जा रहे थे। मैं यह बिलकुल भूल गया था कि उस होटल में नाच होने वाला है। संयोग से देखिए कि मैं और जिल उस वक्त होटल के पास पहुँचे, जब कोई मेहमान सवारी की तलाश में बाहर खड़ा था। उसने जब देखा, एक शेरनी सड़क के बीचोंबीच उसकी तरफ़ चली आ रही है, तो वह इतना घबराया कि बयान से बाहर है और सामने की तरफ़ बेतहाशा भागा। उसे भागते देखकर और भी दो-तीन आदमी भाग चले। जिल ने समझा यह भी कोई खेल है, वह भी उनके पीछे-पीछे दौड़ी। हँसते-हँसते मेरे पेट में बल पड़ गये। आख़िर मैं भी जिल के पीछे दौड़ा और बड़ी मुश्किल से जिल को पकड़ पाया। यद्यपि उसने किसी को घायल नहीं किया, मगर आनन्द की ज़िन्दगी बितानेवालों की बहादुरी की कलई खुल गयी। फिर में जिल को लेकर चाँदनी रात मे कभी बाहर न निकला।

एक दिन मैं एक जगह दावत खाने गया। वहाँ से अपने बंगले की तरफ़ चला तो आधी रात हो गयी थी। आधा रास्ता तय कर चुका था कि एकाएक बन्दूक चलने की आवाज़ सुनायी दी। ऐसा मालूम हुआ कि कोई आदमी घबराहट में शू-शू कर रहा है। ज़रा और आगे बढ़ा तो देखा कि एक सिख सन्तरी लालटेन के खम्भे

पर चन्द्रा बदहवासी की हालत में थू-थू कर रहा है। मुझे देखते उसने कहा, "साहब, ज़रा बचे रहिएगा; एक शेर बिलकुल पास खड़ा है और घोड़े को खा रहा है।" मैंने इधर-उधर निगाह दौड़ाई तो पचास क़दम के फासले पर एक शेर दिखायी दिया। वह सचमुच एक घोड़े को चट कर रहा था। सन्तरी के शोर-गुल की उसे बिलकुल परवाह न थी।

मैंने सिख सन्तरी को आवाज़ दी कि वह जहाँ है, वहीं ठहरा रहे और मै अकेले एक दोस्त के पास बन्दूक लेने गया। जब रायफल लेकर लौटा तो देखा शेर बैटा ओठ चाट रहा है और सन्तरी ज्यों-का-त्यों खम्भे से चिमटा खड़ा है। मैंने फ़ौरन शेर पर बन्दूक चलायी ? वह जख्मी तो हो गया, मगर मरा नहीं। वह बड़े ज़ोर से गरजा और एक तरफ़ को चल दिया। लेकिन मैं उसे कब छोड़ने वाला था, मै खून का निशान देखता हुआ उसके पीछे चला। आख़िर मैंने उसे खाड़ी के किनारे पर खड़ा देखा। अबकी मेरी गोली काम कर गयी शेर गिर पड़ा। मैं खुश-खुश शेर के पास गया और उसे देखते ही पहचान गया। वह मेरी शेरनी जिल थी !

## गुब्बारे पर चीता

"मैं तो जाऊँगा, जरूर जाऊँगा, चाहे कोई छुट्टी दे या न दे।"

एक स्कूल के सामने एक बड़ा मैदान है, कई लड़के खड़े हैं और बलदेव अपनी जेब में हाथ डाले हुए सब लड़कों को सरकस देखने के लिए चलने की सलाह दे रहा है।

बात यह थी कि स्कूल के पास एक मैदान में सरकस पार्टी आयी हुई थी। सारे शहर की दीवारों पर उसके विज्ञापन चिपका दिये गये थे। विज्ञापन में तरह-तरह के जंगली जानवर अजीब-अजीब काम करते दिखाये गये थे। लड़के तमाशा देखने के लिए ललचा रहे थे। पहला तमाशा रात को शुरू होनेवाला था। मगर हेडमास्टर साहब ने लड़कों को वहाँ जाने की मनाही कर दी थी—इश्तिहार बड़ा आकर्षक था—

"आ गया है ! आ गया है !!"

"जिस तमाशे को आप लोग भूख-प्यास छोड़कर इन्तज़ार कर रहे थे, वही बम्बई सरकस आ गया है।"

"आइए और तमाशे का आनन्द उठाइए। बड़े-बड़े खेलों के सिवा एक खेल और भी दिखाया जायेगा, जो न किसी ने देखा होगा और न सुना होगा।"

लड़कों का मन तो सरकस में लगा हुआ था। सामने किताबें खोलें जानवरों की चर्चा कर रहे थे। क्योंकर शेर और बकरी एक बर्तन में पानी पियेंगे ? और इतना बड़ा हाथी पैरगाड़ी पर कैसे बैठेगा ? पैरगाड़ी के पहिये बहुत बड़े-बड़े होंगे ? और तोता बन्दूक़ छोड़ेगा ? और बनमानुष बाबू बनकर मेज पर बैठेगा !

बलदेव सबसे पीछे बैठा हुआ अपनी हिसाब की कापी पर शेर की तसवीर

खीच रहा था और सोच रहा था कि कल शनीचर नहीं, इतवार होता तो कैसा मज़ा आता।

बलदेव ने बडी मुश्किल से कुछ पैसे जमा किये थे। मना रहा था कि कब छुट्टी हो और कब भागूँ। हेडमास्टर साहब का हुक्म सुनकर वह जामे से बाहर हो गया। छुट्टी होते ही वह बाहर मैदान मे निकल आया और लड़कों से बोला, "मैं तो जाऊँगा, जरूर जाऊँगा चाहे कोई छुट्टी दे या न दे।" मगर और लडके इतने साहसी न थे। कोई उसके साथ जाने पर राजी न हुआ। बलदेव अब अकेला पड़ गया। मगर वह बडा जिद्दी था, दिल में जो बात बैठ जाती, उसे पूरा करके ही छोडता था। शनीचर को और लडके तो मास्टर के साथ गेद खेलने चले गये, बलदेव चुपके से खिसककर सरकस की ओर चला। वहाँ पहुँचते ही उसने जानवरों को देखने के लिए एक आने का टिकट खरीदा और जानवरों को देखने लगा। इन जानवरों को देखकर बलदेव मन मे बहुत झुँझलाया। यह शेर है! मालूम होता है महीनों से इसे मलेरिया बुखार आ रहा हो। यह भला क्या बीस हाथ ऊँचा उछलेगा! और यह सुन्दर-वन का बाघ है? जैसे किसी ने इसका खून चूस लिया हो। मुर्दे की तरह पड़ा है। वाह रे भालू! यह भालू है या सूअर, और वह भी काना, जैसे मौत के चंगुल से निकल भागा हो। अलबत्ता यह चीता कुछ जानदार है और एक तीन टाँग का कुत्ता भी।

यह कहकर बड़े जोर से हँसा। उसकी एक टाँग किसने काट ली? दुमकटे कुत्ते तो देखे थे, पैरकटा कुत्ता आज ही देखा। और यह दौड़ेगा कैसे?

उसे अफसोस हुआ कि गेंद छोड़कर यहाँ नाहक आया। एक आने पैसे भी गये। ऐसे जानवरों को तो मैं सेंत-मेंत भी न देखता।

इतने में एक बडा भारी गुब्बारा दिखायी दिया। उसके पास एक आदमी खडा चिल्ला रहा था–'आओ, चले आओ, चार आने में आसमान की सैर करो।'

अभी वह उसी तरफ देख रहा था कि अचानक शोर सुनकर वह चौंक पडा। पीछे फिरकर देखा तो मारे डर के उसका दिल काँप उठा। वही चीता न जाने किस तरह पिंजरे से निकलकर उसी की तरफ दौड़ा चला आ रहा था। बलदेव जान लेकर भागा।

इतने में एक और तमाशा हुआ। इधर से चीता गुब्बारे की तरफ दौड़ा। जो आदमी गुब्बारे की रस्सी पकडे हुए था, वह चीते को अपनी तरफ आता देखकर बेतहाशा भागा। बलदेव को और कुछ न सूझा तो वह झट से गुब्बारे पर चढ गया। चीता भी शायद उसे पकडने के लिए कूदकर गुब्बारे पर जा पहुँचा। गुब्बारे की रस्सी छोड़कर तो वह आदमी पहले ही भाग गया था। वह गुब्बारा उड़ने के लिए बिलकुल तैयार था। रस्सी छूटते ही वह ऊपर उठा। बलदेव और चीता दोनों ऊपर उठ गये। बात की बात में गुब्बारा ताड़ के बराबर जा पहुँचा। बलदेव ने एक बार नीचे देखा तो लोग चिल्ला-चिल्लाकर उसे बचने के उपाय बतलाने लगे। मगर बलदेव के तो होश उड़े हुए थे। उसकी समझ मे कोई बात न आयी। ज्यों-ज्यों गुब्बारा ऊपर उठता जाता था चीते की जान निकली जाती थी। उसकी समझ में न आता

था कि कौन मुझे आसमान की ओर लिये जाता है। वह चाहता तो बड़ी आसानी से बलदेव को चट कर जाता, मगर उसे अपनी ही जान की फिक्र पड़ी हुई थी। सारा चीतापन भूल गया था। आख़िर वह इतना डरा कि उसके हाथ-पाँव फूल गये और वह फिसलकर उलटा नीचे गिरा। ज़मीन पर गिरते ही उसकी हड्डी-पसली चूर-चूर हो गयी।

अब तक तो बलदेव को चीते का डर था। अब यह फिक्र हुई कि गुब्बारा मुझे कहाँ लिये जाता है। वह एक बार घंटाघर के मीनार पर चढ़ा थां ऊपर से उसे नीचे के आदमी खिलौनों-से और घर घरौदों-से लगते थे। मगर इस वक्त वह उससे कई गुना ऊँचा था।

एकाएक उसे एक बात याद आ गयी। उसने किसी किताब में पढ़ा था कि गुब्बारे का मुँह खोल देने से गैस निकल जाती है और गुब्बारा नीचे उतर आता है। मगर उसे यह न मालूम था कि मुँह बहुत धीरे-धीरे खोलना चाहिये। उसने एकदम उसका मुँह खोल दिया और गुब्बारा बड़े ज़ोर से गिरने लगा। जब वह ज़मीन से थोड़ी ऊँचाई पर आ गया तो उसने नीचे की तरफ़ देखा, दरिया बह रहा था। फिर तो वह रस्सी छोड़कर दरिया में कूद पड़ा और तैरकर निकल आया।

## पागल हाथी

मोती राजा साहब की खास सवारी का हाथी। यों तो वह बहुत सीधा और समझदार था, पर कभी-कभी उसका मिज़ाज़ गर्म हो जाता था और वह आपे में न रहता था। उस हालत मे उसे किसी बात की सुधि न रहती थी, महावत का दबाव भी न मानता था। एक बार इसी पागलपन में उसने अपने महावत को मार डाला। राजा साहब ने यह ख़बर सुनी तो उन्हें बहुत क्रोध आया। मोती की पदवी छिन गयी। राजा साहब की सवारी से निकाल दिया गया। कुलियों की तरह उसे लकड़ियाँ ढोनी पड़तीं, पत्थर लादने पड़ते और शाम को वह पीपल के नीचे मोटी जंजीरो से बाँध दिया जाता। रातिब बन्द हो गया। उसके सामने सूखी टहनियाँ डाल दी जाती थीं और उन्हीं को चबाकर वह भूख की आग बुझाता। जब वह अपनी इस दशा को अपनी पहली दशा से मिलाता तो वह बहुत चंचल हो जाता। वह सोचता, कहाँ मैं राजा का सबसे प्यारा हाथी था और कहाँ आज मामूली मज़दूर हूँ। यह सोच कर ज़ोर-ज़ोर से चिंघाड़ता और उछलता। आखिर एक दिन उसे इतना जोश आया कि उसने लोहे की जंजीर तोड़ डाली और जंगल की तरफ़ भागा।

थोड़ी ही दूर पर एक नदी थी। मोती पहले उस नदी में जाकर खूब नहाया। तब वहाँ से जंगल की ओर चला। इधर राजा साहब के आदमी उसे पकड़ने के लिए दौड़े, मगर मारे डर के कोई उसके पास जा न सका। जंगल का जानवर जंगल ही

में चला गया।

जंगल में पहुँचकर अपने साथियों को ढूँढ़ने लगा। जब वह कुछ दूर और आगे बढ़ा तो उसे हाथियों ने जब उसके गले मे रस्सी और पाँव में टूटी जंजीर देखी तो मुँह फेर लिया। उसकी बात तक न पूछी। उनका शायद मतलब था कि तुम गुलाम तो थे ही, अब नमकहराम गुलाम हो, तुम्हारी जगह इस जंगल में नहीं है। जब तक वे आँखों से ओझल न हो गये, मोती वहीं खड़ा ताकता रहा। फिर न जाने क्या सोचकर वहाँ से भागता हुआ महल की ओर चला।

वह रास्ते ही में था कि उसने देखा राजा साहब शिकारियों के साथ घोड़े पर चले आ रहे हैं। वह फ़ौरन एक बड़े चट्टान की आड़ में छिप गया। धूप तेज थी, राजा साहब ज़रा दम लेने को घोड़े से उतरे। अचानक मोती आड़ से निकल पड़ा और गरजता हुआ राजा साहब की ओर दौड़ा। राजा साहब घबराकर भागे और एक छोटी झोपड़ी में घुस गये। ज़रा देर बाद मोती भी पहुँचा। उसने राजा साहब को अन्दर घुसते देख लिया था। पहले तो उसने अपनी सूँड़ से ऊपर का छप्पर गिरा दिया, फिर उसे पैरों से रौंदकर चूर-चूर कर डाला।

भीतर राजा साहब का मारे डर के बुरा हाल था। जान बचने की कोई आशा न थी।

आख़िर जब कुछ न सूझी तो वह जान पर खेलकर पीछे दीवार पर चढ़ गये और दूसरी तरफ़ कूदकर भाग निकले। मोती द्वार पर खड़ा छप्पर रौंद रहा था और सोच रहा था कि दीवार को कैसे गिराऊँ आख़िर उसने धक्का देकर दीवार गिरा दी। मिट्टी की दीवार पागल हाथी का धक्का क्या सहती। मगर जब राजा साहब भीतर न मिले तो उसने बाक़ी दीवारें भी गिरा दीं और जंगल की तरफ़ चला गया।

घर लौटकर राजा साहब ने ढिंढोरा पिटवा दिया कि जो आदमी मोती को जीता पकड़कर लायेगा, उसे एक हज़ार रुपया इनाम दिया जायेगा। कई आदमी इनाम के लालच से उसे पकड़ने के लिए जंगल मे गये। मगर उनमें से एक भी न लौटा।

मोती के महावत के एक लड़का था। उसका नाम था मुरली। अभी वह कुल आठ-नौ बरस का था, इसलिए राजा साहब दया करके उसे और उसकी माँ को खाने-पहनने के लिए कुछ खर्च दिया करते थे। मुरली था तो बालक पर हिम्मत का धनी था, कमर बाँधकर मोती को पकड़ लाने के लिए तैयार हो गया। मगर माँ ने बहुतेरा समझाया, और लोगों ने भी मना किया, मगर उसने किसी की एक न सुनी और जगल की ओर चल दिया।

जंगल में गौर से इधर-उधर देखने लगा। आख़िर उसने देखा कि मोती सिर झुकाये उसी पेड़ की ओर चला आ रहा है। उसकी चाल से ऐसा मालूम होता था कि उसका मिजाज ठंडा हो गया है।

ज्यों ही मोती उस पेड़ के नीचे आया, उसने पेड़ के ऊपर से पुचकारा 'मोती।'

मोती इस आवाज़ को पहचानता था। वहीं रुक गया और सिर उठाकर ऊपर

की ओर देखने लगा। मुरली को देखकर पहचान गया। यह वही मुरली था, जिसे वह अपनी सूँड़ से उठाकर अपने मस्तक पर बिठा लेता था !' मैंने ही इसके बाप को मार डाला है,' यह सोचकर उसे बालक पर दया आयी। खुश होकर सूँड़ हिलाने लगा।

मुरली उसके मन का भाव पहिचान गया। वह पेड़ से नीचे उतरा और उसकी सूँड़ को थपकियाँ देने लगा। फिर उसे बैठने का इशारा किया। मोती बैठा नहीं, मुरली को अपनी सूँड़ से उठाकर पहले ही की तरह अपने मस्तक पर बिठा लिया और राजमहल की ओर चला।

मुरली जब मोती को लिये हुए राजमहल के द्वार पर पहुँचा तो सबने दाँतों उँगली दबाई। फिर भी किसी की हिम्मत न होती थी कि मोती के पास जाये। मुरली ने चिल्लाकर कहा, "डरो मत, मोती बिलकुल सीधा हो गया है, अब वह किसी से न बोलेगा।" राजा साहब भी डरते-डरते मोती के सामने आये। उन्हें कितना अचम्भा हुआ कि वही पागल मोती अब गाय की तरह सीधा हो गया है।

उन्होंने मुरली को एक हज़ार रुपया इनाम तो दिया ही, उसे अपना ख़ास महावत बना लिया, और मोती फिर राजा साहब का सबसे प्यारा हाथी बन गया।

(हिन्दी में : प्रथम संस्करण, फ़रवरी, 1936)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

## कुत्ते की कहानी*

बालको ! तुमने राजाओं और वीरों की कहानियाँ बहुत सुनी होंगी, लेकिन किसी कुत्ते की जीवन-कथा शायद ही सुनी हो। कुत्तों के जीवन में ऐसी बात ही कौन-सी होती है जो सुनायी जा सके। न वह देवों से लड़ता है, न परियों के देश में जाता है, न बड़ी-बड़ी लड़ाइयाँ जीतता है; इसीलिए मुझे भय है कि कहीं तुम मेरी कहानी को उठाकर फेंक न दो। किन्तु मैं तुम्हें विश्वास दिलाता हूँ कि मेरे जीवन में ऐसी कितनी ही बातें हुई हैं, जो बड़े-बड़े आदमियों के जीवन में भी न हुई होंगी। इसीलिए मैं आज अपनी कथा सुनाने बैठा हूँ। जिस तरह तुम कुत्तों को दुत्कार दिया करते हो, उसी भाँति मेरी इस कथा को ठुकरा न देना। इसमें तुम्हें कितनी ही काम की बातें मिलेंगी और अच्छी, बातें जहाँ मिलें, तुरन्त ले लेना चाहिए।

जब मेरा जन्म हुआ, तो मेरी आँखें और कान बन्द थे। इसलिए नहीं कह सकता कि बाजे-गाजे बजे, गाना-बजाना हुआ या नहीं। मुझे तो कुछ सुनाई न दिया। हाँ, जिस बिछावन पर मैं लेटा था, वह रुई की भाँति नर्म था। सर्दी ज़रा भी न

*यहाँ आरम्भिक पाँच अनुच्छेद प्रस्तुत हैं।

लगती थी। मैं दिल में समझ रहा था, किसी वड़े घर में मेरा जन्म हुआ है, लेकिन जव आँखें खुलीं, तो मैंने देखा कि एक भाड़ की गर्म राख में अपनी माता की छाती से चिपटा हुआ पड़ा हूँ। हम चार भाई थे। तीन लाल थे। मैं काला था। उस पर सबसे छोटा और सबसे कमज़ोर।

माता भी हम लोगों के पास बहुत कम रहती थीं। उन्हें खाने की टोह में इधर-उधर दौड़ना पड़ता था। वह रात-रात भर जागकर गाँव की रक्षा करती थीं। क्या मजाल कि कोई अनजान आदमी गाँव में क़दम रख सके। दूसरे गाँव के कुत्तों को तो वह दूर ही से देखकर भगा देती थीं। जव किसी खेत में कोई साँड़ घुसता, तो उसे दूर तक भगा आतीं; मगर इतना सब कुछ करने पर भी कोई उन्हें खाने को न देता था। बेचारी पेट की आग से जला करती थीं। उस पर हम लोगों की चिन्ता उन्हें और मारे डालती थी। इसलिए जब भूख सताती, तो कभी-कभी वह चोरी से घरों मे घुस जातीं और खाने की जो चीज़ मिल जाती, लेकर निकल भागतीं। उन्हे देखते ही लोग मारने दौड़ते और घरों के द्वार वन्द कर लेते।

एक दिन बड़ी ठण्ड पड़ी। बादल छा गये और ठंडी हवा चलने लगी। हमारे दो भाई वह ठण्ड न सह सके और मर गये। हम दो ही रह गये। माताजी बहुत रोयीं, मगर क्या करतीं ? गाव वालों को फिर भी उन पर दया न आयी। आदमी इतने मतलवी और बेदर्द होते हैं, यह मैंने पहली वार देखा।

एक दिन गाँव में उत्सव था। एक बनिये के यहाँ ब्राह्मण-भोज था। सैकड़ों आदमी जमा थे। पूरियाँ बन रही थीं। माताजी वार-बार उधर जातीं, पर दुत्कार पाकर भाग आती थीं। किसी को इतनी दया न आती थी कि एक टुकड़ा उनकी ओर फेंक दे। एक टुकड़ा दे देने से कुछ कमी न पड़ जाती, पर यह कौन समझाये ? जव सव चीज़ें तैयार हो गयीं तो आँगन में पत्तल डाल दिये गये। लोग अपने-अपने आसन पर जा बैठे और भोजन परसा जाने लगा। उसी समय माताजी वहा पहुँचीं। हम दोनों भाई भी उनके साथ थे। द्वार पर ही एक आदमी ने दुत्कारा मगर माताजी भागी नहीं, पूछ हिलाने लगीं और वहीं बैठ गयीं। वह आदमी जव किसी काम से भीतर चला गया तो माताजी भी दबे पाँव दालान में जा पहुँचीं। उन्हे देखकर चारों तरफ़ से धत्! धत् का ऐसा कोलाहल मचा कि माताजी घबरा गयीं। दो-तीन आदमी डंडे लेकर दौड़े। माताजी को अगर दालान से निकल जाने का रास्ता मिलता, तो वह उधर से बाहर निकल जातीं, लेकिन उधर लोग डंडे लिये खडे थे, इसलिए माताजी बैठे हुए आदमियों के बीच से होकर मोरी के रास्ते वाहर निकल आयी !

मगर तमाशा तो देखिए कि माताजी के बाहर निकलते ही भोजन करने वाले भी उठ खड़े हुए ! जानते हो क्यों ? माताजी के उधर से निकल जाने के कारण भोजन भ्रष्ट हो गया ! विचार होने लगा कि क्या किया जाये! बेचारा बनिया फूट-फूटकर रोने लगा। कुछ लोग कहते थे, इसमें दोष ही क्या है कुतिया ने पत्तलों में मुँह तो डाला नहीं, छूने से क्या होता है; किन्तु जो बहुत कुलीन वे, वे कुतिया

का बीच से निकल जाना ही भोजन को भ्रष्ट करने के लिए काफ़ी समझते थे। आख़िर इन्हीं कुलीनों की जीत हुई और सारा भोजन अछूतों में बाँट दिया गया। उस दिन माताजी ने खूब पेट-भर कर खाया। ऐसा सुख उन्हें जीवन में कभी न मिला था।

लेकिन उन बेचारी के भाग्य में सुख लिखा ही न था। भोजन करके ज़रा लेटी ही थीं कि बनिया डंडा लिये आ पहुँचा और लगा पीटने। माताजी को भागने का अवसर न मिला। ज़ोर-ज़ोर से चिल्लाने लगीं। उनका विलाप सुनकर पत्थर भी पसीज जाता, पर उस निर्दयी को ज़रा भी दया न आयी। मैं मन में कुढ़ रहा था। अपना कुछ वश होता, तो बनियेराम को इस बेदर्दी का मज़ा चखा देता लेकिन जरा-सा बच्चा क्या करता! वारे, यह विलाप सुनकर कुछ लोग जमा हो गये और समझाने लगे—जाने दो भाई, भूख में आदमियों की बुद्धि तो भ्रष्ट हो ही जाती है, यह तो पशु है, इसे क्या मालूम, किसका फायदा हो रहा है, किसका नुकसान। अब तो जो हो गया, सो हो गया। इसे मारकर क्या पाओगे? बनिये के चित्त में यह बात बैठ गयी और माताजी की जान छूटी।

उसी दिन शाम को एक बटोही गाँव में आकर ठहरा। उसने एक पेड़ के नीचे उपले जलाये और हाँडी में दाल चढ़ाकर आटा गूँधने लगा। आटा गूँध चुकने पर उसने हाँडी उतार दी और सामने के कुएँ पर पानी लाने चला गया। गूँधा हुआ आटा पत्तल पर रखा हुआ था। इतने में माताजी घूमती हुई वहाँ पहुँच गयीं और शायद यह समझकर कि मुसाफ़िर ने इतना जूठन छोड़ दिया है, उन्होंने आटा उठा लिया और चम्पत हो गयीं। मुसाफिर ने कुएँ पर से ही धत्-धत् करना शुरू किया, लेकिन माताजी ने पीछे फिरकर भी न देखा। बेचारा माथे पर हाथ धरकर रोने लगा। आज तीन दिनों का भूखा, थका-माँदा उस पर भगवान की यह लीला! दो-तीन आदमियों ने समझाया—भाई, तुम्हारा तो चार-छः आने का नुकसान हुआ, कल तो इसने हज़ारों पर पानी फेर दिया।

मुसाफ़िर ने कहा—मैं क्या जानता था कि यह चाण्डालिन घात में बैठी हुई है! बूढ़े चौधरी बोले—जान पड़ता है, आज का तुम्हारा भोजन उसी के भाग्य में था। मसल है, 'शाह की मुहर आने-आने पर, खुदा की मुहर दाने-दाने पर।' फिर से बना-खा लो।

बेचारे मुसाफिर ने फिर से चौका लगाया, और भोजन बनाने लगा। चौधरी वहीं बैठे रहे। मुसाफिर ने पूछा—बाबा, मैं आपकी उस कहावत का मतलब नहीं समझा! जरा समझा दीजिए।

चौधरी बोले—एक फ़कीर यही कहकर सबके दरवाज़े पर भीख-माँगता फिरता था—'शाह की मुहर आने-आने पर, खुदा की मुहर दाने-दाने पर।'

एक मनचले रईस ने उस फ़कीर से कहा—साईं, यह बात समझ में नहीं आती, भला दानों पर कैसी मुहर?

साईं ने कहा—नहीं बेटा; खुदा जिसको जो दाना देना चाहेगा, वही पा सकता है। दूसरा हरगिज नहीं पा सकता। इसकी जब चाहो तब परीक्षा कर सकते हो।

रईस ने कहा—लीजिए, मैं अभी इसकी परीक्षा लेता हूँ। अगर यह बात सच निकली, तो मैं आपका गुलाम हो जाऊँगा।

रईस ने एक ज्वार का दाना हाथ में लिया और कहा—देखिए, मैं इसे अपने मुँह में डालता हूँ। अगर खुदा की इस पर मुहर है, तो किसी और को दे दे।

यह कहकर उसने दाने को अपने मुँह में फेंका, पर दाना मुँह मे न जाकर ज़मीन पर गिर पड़ा और एक चिड़िया उठाकर ले गयी।

रईस भौंचक्का-सा रह गया। बस, आप भी याद रखिए कि न तो कोई किसी को खिलाता हे, और न किसी का खाता है। सबको खिलानेवाला ईश्वर है।

## दो

जव हम दोनो भाई जरा वडे हुए, तो लड़कों ने हमे खेलाना शुरू किया। मैं बहुत खूबसूरत था। मुझे एक पण्डितजी का लडका पकड लाया। मेरे भाई को एक डफाली का लडका पकड़ ले गया। मैं पण्डितजी के घर पलने लगा। मेरा भाई डफाली के घर। सब लोग उसे जकिया कहते थे और मुझे कल्लू।

जाड़े का मोसम था। जब सब लडके धूप मे जमा हो जाते, तो हमें गोद मे ले लेते और चूमते। कोई कहता हमारा बच्चा है। कोई कहता, हमारा मुन्ना है। कोई लडका एक कान पकड़कर उठाता ओर कहता, देखो भाई, चोर है या साह ? जब तक कान दर्द न करते मैं न वोलता। बस, सब कहने लगते, फेंको-फेको यह चोर है। मगर जब कान दुखने से चिल्ला उठता, तो सब साह-साह कहकर हँस पड़ते। प्रायः यह खेल दिन मे सैकडो बार होता। कोई हमारे अगले पैरों को उठाकर कहता—मेरा मुन्नू दो पेर से चलता है। यो चलाये जाने से हमारे पेर दर्द करने लगते थे, पर करते क्या कभी-कभी छोटे-बडे लडके छोटे बच्चों को मेरी पीठ पर बेठा कर कहते—मेरा लल्लू हाथी पर बेठा हे। भला मे उन बच्चों का बोझ क्या उठाता। जब चिल्लाने लगता, तो जान बचती। कोई-कोई लड़के तो मेरे गले मे रस्सी बाँधकर दौड़ाते। भला मै उनके बराबर कैसे दौडता, लेकिन वे अपनी धुन में मुझे घसीटते हुए ले ही जाते थे, इससे सारा बदन दुखने लगता था, मगर मुझ गरीब का वहाँ कोन मददगार बेठा था ? कभी-कभी लडके मुझे पास वाले गड्ढे मे डाल देते ओर मेरी तैराकी का तमाशा देखते। जब मै बाहर निकलने के लिए छटपटाने लगता, तो लड़के हँस-हँसकर कहते- देखो, कल्लू कैसा तेरता है ! उस समय मैं डूबने-डूबने हो जाता था। पाँव जोर-ज़ोर से चलाता हुआ किसी तरह किनारे आ जाता और मारे ठंड के काँपने लगता। जब धूप लगने से देह मे कुछ गर्मी आती तो कोई शैतान लडका बोल उठता, अबकी मेरी बारी है सुनते ही मेरी जान-सी निकल जाती, मगर भागकर जाता कहाँ। कोई फिर पानी में डाल देता। क्या बतलाऊँ कि उस समय

कितना गुस्सा आता। बार-बार यही जी मे आ जाता था कि कोई इन दुष्टों को भी इसी तरह डुबकियाँ देता, तो इनकी आँखें खुलतीं। हम दोनों भाइयों में से सुखी तो एक भी न थे, पर जकिया की दशा मेरी दशा से अच्छी थी। पण्डितजी के यहाँ मुझे रूखा-सूखा भोजन मिलता था और वह भी बहुत कम, इसलिए मुझे दूसरे द्वारों का चक्कर लगाना पड़ता था।

डफाली मांस का प्रेमी था। रोजाना उसके घर मास पका करता था, इसलिए जकिया को काफ़ी भोजन मिल जाता था। उसे किसी दूसरे दरवाज़े पर जाने की जरूरत नहीं पड़ती थी। कुछ तो बेफ़िक्री और कुछ पूरी खुराक मिलने पर वह दिन-दिन ताक़तवर और तन्दुरुस्त वनने लगा। मैं कभी-कभी भूख से तंग आकर डफाली के दरवाज़े पर पहुँच जाता कि शायद वहाँ कुछ मिल जाये। सोचता, आख़िर जकिया भी अपना ही खून है, उससे आरजू-मिन्नत करूँगा, तो ज़रूर कुछ-न-कुछ दे देगा। फिर उसका कोई नुकसान भी तो नहीं है। मैं उसके खाने में हिस्सा लेना नहीं चाहता था, केवल उसका जूठन चाहता था, पर वह मेरी परछाईं देखते ही गुर्राकर मुझ पर ऐसा झपटता, जैसे मैं उसका कोई दुश्मन हूँ। वह था मुझसे ताकतवर, इसलिए मैं उसका सामना न कर सकता था। वह दाँतों से मुझे खूब काटता और नीचे गिराकर पजों से खसोटता। जब मैं ज़ोर से चिल्लाने लगता और पूँछ सिकोड़ लेता, तब कहीं जान वचती थी। उठकर ज्योंही भागना चाहता कि डफाली कह उठता–पण्डित का भग्गू कुत्ता वह भागा ! वह भागा ! इस पर मुझे बहुत ग्लानि होती थी। मैं फिर जाकर जकिया से उलझ पड़ता और इतनी मुस्तैदी से लड़ता कि भूख का ख़याल ही न रहता। मेरी मुस्तैदी देखकर देखनेवाले कहते–वाह कल्लू ! वाह ! शाबाश ! इससे तबीयत और फड़क जाती थी। और भी ज़ोर लगाता। लेकिन आख़िर मुझे भागना ही पड़ता था। तब सब तालियाँ बजाकर मुझ पर हँसने लगते। जोश ठंडा होने पर देखता तो लहू-लुहान हो गया हूँ। महीनो मे जाकर कहीं घाव अच्छे होते थे। घाव अच्छा होने पर यही जी चाहता कि चलकर जकिया को पछाड़ूँ और पण्डितजी की बदनामी मिटाऊँ, मगर अपनी हालत देखकर रह जाता।

एक दिन मैं जान पर खेलकर जकिया से उलझ पड़ा। वह भी पूरे जोश के साथ मुझसे लड़ने लगा। संयोग से पण्डितजी भी वहाँ पहुँच गये। उनके पहुँचते ही और लोगों ने कहा–कल्लू भग्गू कुत्ता है, कभी भी जकिया का सामना नहीं कर सकता। इस पर मैंने देखा कि पण्डितजी का चेहरा फीका पड़ गया है। तब तो मैंने निश्चय कर लिया कि आज चाहे जान रहे या जाय, मगर जकिया को ज़रूर पछाड़ूँगा। कुछ ऐसे जीवट से लड़ा और ऐसे दाँव-पेंच खेला कि बचा जकिया को छठी का दूध याद आ गया। देखनेवाले कहने लगे कि भाई आज तो कल्लू ने कमाल कर दिया। ठीक है, मालिक को देखकर सबकी छाती बढ़ती है। जकिया डफाली को देख-देखकर ही इसे रोज़ पछाड़ता था। आज पण्डितजी को देखकर कल्लू ने नीचा दिखाया। मैंने देखा, पण्डितजी का चेहरा उस समय खिल उठा था, मानो मैंने

उनकी लज्जा रख ली। अब उन्होने मेरी खुराक कुछ बढ़ा दी। उधर जकिया पर डफाली और भी तवज्जुह करने लगा।

एक दिन की बात है कि माताजी डफाली के दरवाज़े में पहुँच गयीं। उस समय जकिया वहॉ मौजूद न था। डफाली ने माताजी की दीन दशा देखकर एक टुकड़ा फेंक दिया। ज्योंही माताजी टुकड़ा उठाने को आगे बढ़ीं कि जकिया पहुँच गया और माताजी पर टूट ही तो पड़ा। संयोग से वहीं पर मैं भी पहुँच गया। फिर क्या था ? जकिया से जान बचाकर माताजी मुझसे भिड़ गयीं।

मैं तो उन पर वार करना नहीं चाहता था, लेकिन वे पूरी ताकत से मुझ पर वार करने लगी। उस समय मुझे बडी हँसी आती थी। पेट भी क्या चीज़ है ! इसके लिए लोग अपने-पराये को भूल जाते हैं। नहीं तो अपनी सगी माता और अपना सगा भाई क्यो दुश्मन हो जाते। यह तो हम जानवरो की बातें हैं। मनुष्यों की ईश्वर जाने।

## तीन

मेरे पण्डितजी के घर अनाज बहुत होता था। घर कच्चा था, लेकिन चूहो ने अपना अड्डा जमा लिया था। उनके उपद्रव से घरवालो का नाको दम था। वे लोग चाहते थे कि चूहेदानी लगाकर इनका सर्वनाश कर दिया जाये। मगर पण्डितजी यह कहकर टाल देते थे कि चूहे गणेशजी के वाहन हैं। इन्हे तक़लीफ न देनी चाहिए, इनके खाने से कितना अनाज कम हो जायेगा ? उनका विश्वास था कि चूहे जितना गल्ला नुकसान करते है, उसका चौगुना श्रीगणेशजी की दया से उपज में बढ़ जाता है, इसलिए जब वह किसी को चूहेदानी लगाते देखते, तो उससे पचासों बाते कहते।

पण्डितजी की धाक लोगो पर ख़ूब बैठ गयी। जब कही देवताओं की भक्ति की चर्चा होती, तो पण्डितजी का नाम पहले लिया जाता था। कैसे सज्जन हैं कि इतना नुक़सान सहने पर भी चूहो को नहीं मारते ! नही तो लोग आदमी की जान तक ले लेते है।

जब तक चूहे अनाज की लूट मचाते रहे, तब तक तो पण्डितजी अपनी प्रतिज्ञा पर डटे रहे, लेकिन जब उनके वार कपड़े-लत्ते पर भी होने लगे, तो उनके आसन डोल गये। जाड़ों के कपड़े कुछ सन्दूक़ों में रखे हुए थे, कुछ अलगनियों पर। गर्मियों में किसी ने उनकी परवाह न की। बरसात में जब उन्हें धूप में डालने के लिए निकाला गया, तो सारे कपड़े कटे पड़े थे। चूहों ने लकड़ी की सन्दूक तक काट डाली थी। पण्डितजी की आँखों में ख़ून उतर आया। चूहों ने एक-एक चीज़ में हज़ारों छेद कर दिये थे। दो-ढाई सौ रुपये पर पानी फिर गया था। फिर तो पण्डितजी ने ठान लिया कि जैसे भी होगा, इन चूहों का सर्वनाश करके ही छोड़ूँगा। उसी दिन एक

बिल्ली पाली और ती-चार चूहेदानियाँ मँगवायीं। फिर क्या था ? रोजाना चूहे फँसने लगे। मुझे भी विनोद का मसाला मिल गया। यों तो मैं सच्चा हिन्दू और पूरा ब्राह्मण हो गया था, क्योंकि विशेषकर ब्राह्मण ही का अन्न-जल खाना-पीना पड़ता था। मांस पर रुचि ही न होती थी, लेकिन शिकार खेलने में बड़ा मज़ा आता था। मज़ा क्यों न आता, यह तो मेरी खानदानी बात थी।

जब पण्डितजी चूहेदानी खोलते, उस समय कल्लू-कल्लू पुकारते। मैं कहीं पर भी होता, तीर की तरह वहाँ पहुँच जाता था। उस समय मैं जो खिलवाड़ करता था, वह देखने ही लायक होता था। चूहों को खिला-खिलाकर जान से मार डालता था, पर खाता न था।

मगर भाई जकिया पक्का मुसलमान था, रोज़ मांस खाता। वह भी उस शिकार में शामिल हो जाता था और कभी-कभी माताजी भी पहुँच जाती थीं। उन दिनों उनका खूब पेट भरने लगा। फिर तो वे मन-ही-मन हम लोगों को आशीर्वाद देने लगी। शायद उन्हें पिछले बच्चों की याद भी आने लगी हो। यदि वे भी जीते होते तो उनकी खूब सेवा करते। भाई साहब के जी में आता, तो दो-एक चूहों को पेट में रख लेते, मगर मैं तो बाबा कालभैरवजी की शपथ खाकर कहता हूँ कि सूँघता भी न था।

उस समय चूहों की जान लेने में हम लोगों को ज़रा भी दया न आती थी। यह ख़याल भी न होता था कि इनमें भी जान है। अब मैं सोचता हूँ, तो मालूम होता है कि बच्चे जो हम लोगों को अपने विनोद के लिए कष्ट देते थे, वह कोई निर्दयता का काम नहीं करते थे। विनोद में इन सब बातों पर ध्यान ही नहीं दिया जाता। पण्डितजी बहुत खुश होते, जब हम लोग चन्द मिनटों में पचासों चूहों को सदा के लिए बेहोश कर देते। उस समय पण्डितजी पर मुझे बहुत हँसी आती थी। अब इनके गणेशजी क्या हुए ! क्या अब ये चूहे गणेशजी के वाहन नहीं हैं ? क्या अब इस हत्या से नाराज होकर गणेश भगवान पण्डितजी को दण्ड ने देंगे ? वाह, क्या समझ है ! इससे तो यही मालूम होता है कि जिस बात से लोगों को नुक़सान तो कम होता है और प्रतिष्ठा बहुत बढ़ती है, उसे तो लोग हँसते बर्दाश्त करते हैं, लेकिन जब अधिक हानि पहुँचती है, तो सब प्रतिज्ञा टूट जाती है।

## चार

जिस गड्ढे में फेंक-फेंककर मुझसे लड़के खेलते थे, उसी में गाँव के सभी छोटे-बड़े नहाते-धोते थे। गड्ढा था भी बहुत गहरा। इसीलिए बारहों महीना पानी भरा रहता था। कच्चा होने पर भी उसका पानी स्वच्छ था। पण्डितजी की स्त्री अपने छोटे बच्चे को रोजाना सावधान करती थीं कि खबरदार ! उस गड्ढे की ओर कभी न जाना, नहीं तो डूब जाओगे। प्रायः सभी माँ-बाप अपने बच्चों को ऐसी चेतावनी

देते रहते, मगर लड़के कब मानने लगे ? माँ-बाप की नज़रें बचाकर गड्ढे पर पहुँच ही जाते और तरह-तरह के खेल खेलते। कोई पानी में कत्तल फेंकता, कोई मेंढकों पर निशाना लगाता, कुछ सयाने लड़के पानी में कूद जाते और तैरने का अभ्यास करते।

होनहार को कौन रोक सकता है ? गाँव के कुछ लड़के गड्ढे में तैर रहे थे। पण्डितजी का छोटा लड़का भी पहुँच गया। पहले तो वह किनारे पर ही खेलता रहा, मगर उसके जी में आया कि ज़रा मैं भी तैरूँ। आगे बढ़ा ही था कि पाँव फिसल गये और डूबने लगा। सब लड़के घबराकर चिल्लाने लगे—लड़का डूबा, लड़का डूबा ! मगर किसी की निकालने की हिम्मत न पड़ती थी। अगर कोई सयाना होता, तो कुछ कोशिश भी करता। यों तो डूबते हुए को निकालने में सभी डरते हैं। डूबनेवाला बचानेवाले को इस तरह पकड़ लेता है कि दोनों डूबने लगते हैं। इस काम के लिए बहुत होशियार आदमी की ज़रूरत होती है। यही बात वहाँ भी हुई। पण्डितजी का बड़ा लड़का संयोग से नहाने आ रहा था। भाई को डूबते देखा, तो तुरन्त कूद पड़ा। पर छोटे लडके ने बड़े लड़के को इस प्रकार पकड़ लिया कि दोनों डूबने लगे। फिर तो लड़कों ने और भी शोर मचाया। और बात की बात में गाँव-भर में शोर मच गया—रामू और श्यामू दोनों डूब रहे हैं, चलो निकालो, नहीं तो एक भी न बचेगा। चन्द मिनटों में गड्ढे पर मर्द और औरतों की भीड़ लग गयी। पर कूदने में सब पसोपेश कर रहे थे। इतने में मैं भी वहाँ पहुँच गया। सारी बातें चट समझ में आ गयीं। तुरन्त पानी में तीर की तरह घुसा। उस समय प्रायः दोनों लड़के डूब चुके थे। सिर्फ़ ज़रा-ज़रा बाल दिखाई पड़ रहे थे। मैंने दाँतों से उनके बाल पकड़ लिये और पलक मारते किनारे पर खींच लाया। लोग मेरा यह साहस देखकर दंग रह गये। पण्डितजी उस समय किसी काम से बाहर गये थे। संयोग से वे भी उसी समय आ गये और आदमियों की भीड़ देख बाहर-ही-बाहर वहाँ पहुँच गये। क्षणभर में उन्हें सब बातें ज्ञात हो गयीं। फिर तो उन्होंने मुझे उठाकर छाती से लगा लिया। पण्डितजी के आने से पहले ही लोगों ने लड़कों के पेट से पानी बाहर कर दिया था। वे स्वस्थ हो गये थे। अब तो गाँव-भर में मेरी खूब तारीफ़ होने लगी। यह कुत्ता पूर्व-जन्म का कोई देवता है। किसी बात से चूका और कुत्ते का जन्म पा गया। कोई कहता—नहीं, इस पर भैरवनाथ की छाया है। देवताओं की इच्छा ही तो है, जिस पर रीझ जायें। उसे दिन से पण्डितजी मुझे अपनी जान से अधिक प्यार करने लगे। अब मुझे पेट के लिए किसी दूसरे के दरवाज़े पर नहीं जाना पड़ता था।

उस समय जकिया भी वहाँ मौजूद था। उसकी मूर्खता तो देखिए, जिस समय लड़कों को निकालकर मैं बाहर आ रहा था, वह बड़े कर्कश स्वर में हाँव-हाँव चिल्ला रहा था। इस पर कुछ लोगों ने उसे ढेले मारकर भगा दिया। ठीक ही था, कहाँ तो घबराये हुए लोग लड़कों की जान बचाने की कोशिश कर रहे थे, कहाँ यह व्यर्थ चिल्ला रहा था। डफाली उसकी यह हरकत देखकर चिढ़ गया। चिढ़ता क्यों न ?

उसको तो यह उम्मीद थी कि मेरा कुत्ता कभी नाम करेगा, उसने उसे खिलाने-पिलाने में कोई कसर न रखी थी, मगर वहाँ पर सबके मुँह से जकिया के लिए दुर-दुर निकल रहा था। उसी दिन से न जाने क्यों वह मुझसे विशेष प्रेम करने लगा। जहाँ देखता, उठा लेता और घण्टों तक मेरी गर्दन सहलाता। इस पर उसे मैं धन्यवाद देना चाहता था, पर सिवा पूँछ हिलाने के और क्या कर सकता था। अब उसकी आँख जकिया की ओर से धीरे-धीरे फिरने लगी थी। मैं अपने भाई से वैर नहीं करना चाहता था; लेकिन जकिया मेरी जान का दुश्मन हो गया। जहाँ देखता, मुझसे भिड़ जाता। मज़बूत था ही, मुझे हार माननी पड़ती।

## पाँच

अब पण्डितजी जो कुछ लाते, उसमें अपने लड़कों की तरह मेरा भी हिस्सा लगाते। मैं भी हर वक्त पण्डितजी के साथ-ही-साथ रहता था। वह किसी काम से बाहर जाते, तो मुझे बहुत दुःख होता। जब वह लौटकर आ जाते, तो पूँछ हिला-हिलाकर नाचने लगता। इससे शायद वह भी खिल उठते, क्योंकि उनके चेहरे पर प्रसन्नता की एक गहरी झलक दिखायी पड़ती थी।

एक दिन पण्डितजी के मटर के खेत में एक गड़रिये की भेड़ें पड़ गयीं। पण्डितजी ने देखा, तो उसे डाँट दिया। कई दिनों बाद गड़रिये ने फिर वही शरारत की। अवकी पण्डितजी ने डाँट-फटकार के बाद दो-तीन थप्पड़ भी जमा दिये। मैंने समझा कि गड़रिया अब ऐसी भूल न करेगा, मगर दो-तीन दिन के बाद उसने फिर अपनी भेंड़ें पण्डितजी के खेत में डाल दीं। उस दिन पण्डितजी को बहुत गुस्सा आया। उन्होंने उसे ज़मीन पर पटककर लातों और घूँसों से खूब मारा। मैंने भी गुस्से में आकर उसे खूब काटा, नोचा।

उस दिन तो गड़रिया चला गया। दूसरे दिन से वह मेरी खोज में रहने लगा। मुझे पण्डितजी के साथ देखता, तो होंठ चबाकर रह जाता। मैं भी ताड़ गया था कि यह मुझे अकेला पाते ही अवश्य वार करेगा; इसलिए मैं पण्डितजी का साथ कभी भूलकर भी न छोड़ता था।

अव गड़रिये की भेंड़ पण्डितजी के खेत में कभी न पड़ती थीं। गड़रिया अब बदला लेने पर तुला रहता था।

एक दिन की बात सुनो, पण्डितजी की ईख की खेती बहुत अच्छी थी। गाँव वाले अक्सर कहा करते थे कि इस साल पण्डितजी सबसे बाज़ी मार ले जायेंगे। गड़रिये ने कहा, इस खेत में आग लगा दो, सारी कसर निकल जायेगी। आधी रात के समय खेत पर पहुँच ही तो गया। बचा यह नहीं जानते थे कि यहाँ पर भी मेरा ही पहरा रहता था। ज्योंही आग की चिनगारी ईख में फेंककर भागने का विचार किया कि मैंने झपटकर उसके पाँव पकड़ लिये। वह अचकचाकर गिर पड़ा। क्यों

न गिर पड़ता, चोरो का कलेजा ही कितना ! बचा ने भागने की बहुत कोशिश की, मगर एक न चली। ख़ैरियत यह थी कि खेत गॉव से थोड़ी ही दूर पर था। एकाएक ज्वाला उठी, तो गॉव वाले चटपट पहुँच गये। मुझे गड़रिये का पैर पकड़े देखकर लोग समझ गये कि यह इसी की बदमाशी है। जो आता पहले गड़रिये की पूजा करके तब आग बुझाने जाता। उस बदमाश की ऐसी मरम्मत हुई कि मरने-मरने हो गया। इतने पर भी लोगों को सन्तोष न हुआ। सलाह हुई कि इसे थाने ले चलो, मगर पण्डितजी ने उसे योही छोड़ दिया। लोगो से कहा—जब तक ईश्वर न विगाडेगा, आदमी कुछ नही कर सकता। मसल है—'जाको राखे साइयाँ मार न सकिहैं कोय।'

गॉव वालो को पण्डितजी के व्यवहार पर बड़ा आश्चर्य हुआ, क्योंकि ऐसी दशा मे उसे पूरा दण्ड दिलाये बिना कोई भी न छोड़ता। मे तो कहता हूँ कि यदि सब ईख जल गयी होती और गडरिया पकड लिया जाता, तो पण्डितजी जीता न छोडते, मगर यहॉ तो दयालुता का सिक्का जमाना था। क्यों न क्षमा कर जाते। नही तो कहलाने को तो पण्डितजी ब्राह्मण थे; पर दरवाज़े पर भिखमगो को भीख नही मिलती थी।

उस दिन से पण्डितजी मुझ पर और प्रेम करने लगे। सारे गॉव पर मेरी धाक वॅध गयी, लेकिन वह नर-पिशाच इसी फिक्र मे रहता कि कब इसका अन्त कर दूँ। रात-दिन मेरी ही खोज मे रहता, मगर ईश्वर की दया से मेरा बाल भी बाँका न कर सका।

आखिर उसे एक तरकीब सूझ गयी। वह जकिया को खूब खिलाने-पिलाने लगा। उसके समय डफाली ने जकिया को अपने घर से प्रायः निकाल ही दिया था। कभी-कभी दूसरे कुत्तो की तरह उसे भी कौर दे देता था। बात यह थी कि एक दिन एक पुलिस का आदमी उ ाा डफाली के दरवाजे पर रात को गश्त करने आया था। उस समय जकिया ने उसे काट खाया था। पुलिस के आदमी ने डफाली को वहुत तग किया था, तभी से उसे जकिया से घृणा हो गयी थी। उसकी तो ऐसी इच्छा हो गयी थी कि जकिया दरवाजे पर भी न रहे, मगर वहुत दिनो की मुहब्बत के सबब से उसे कुछ-न-कुछ देना ही पडता था।

जकिया ताकतवर तो बहुत था; मगर उसे भले-बुरे का ज्ञान न था। जभी चाहता, बेसुरा राग छेड़ देता। कभी-कभी देवमन्दिरो मे हड्डियाँ रख आता। इससे गॉव वाले भी चिढ़ गये थे। गुण उसमें यही था कि वह मज़बूत बहुत था। क्या मजाल कि कोई दूसरे गाँव का कुत्ता आ जाये। गीदड़ों की तो उसे देखते ही नानी मर जाती थी। हिरन और नीलगायें जो पहले खेतों को तहस-नहस कर देती थीं, अब गाँव में आने का नाम न लेतीं। एक बन्दर ने गाँव में बड़ा उत्पात मचा रखा था। बच्चों के हाथ से रोटी छीन लेता। औरतों को रास्ते में रोक लेता, और जो कुछ उनके पास होता, वह लिये बिना पिण्ड न छोड़ता। लोगों को राह चलनी मुश्किल हो गयी थी। गाँव-भर की खपरैल उलट दी थीं। जकिया ने उसे ऐसा झँझोड़ा कि

बचा ने फिर सूरत ही न दिखायी।

हाँ, तो गड़रिये ने जकिया को इसी इरादे से खिलाना-पिलाना शुरू किया कि मुझसे बदला ले, मगर जकिया भी छटा हुआ था। जो हमेशा मछली और मांस का आदी था वह रूखे-सूखे सत्तू पर कैसे टिक सकता। है ? गड़रिये ने उसे बाँधकर खूब पीटा। तब से वह उसके यहाँ से भाग गया। अब वह किसी का नहीं था। कहलाता तो था डफालीवाला कुत्ता, मगर डफाली से उसका कुछ भी सम्बन्ध न था।

अब गड़रिये ने निश्चय किया कि जैसे भी होगा, मुझे जान से मार डालेगा, चाहे उसकी जान रहे या जाये। एक दिन उस कम्बख्त ने जान पर खेल कर बार कर ही तो दिया। बात यह थी कि पण्डितजी मन्दिर में पूजा कर रहे थे और मैं नीचे बैठा झपकी ले रहा था। पण्डितजी आँख मूँदकर श्री शिवजी का ध्यान कर रहे थे। पूरी ताकत के साथ एक लाठी जमा ही तो दी। लाठी ऐसी घात से लगी कि मेरे मुँह से एक चीख़ निकल गयी। फिर मुझे कोई ख़बर न थी कि मैं कहाँ हूँ। जब होश आया, तो अपने को जानवरों के अस्पताल में पाया। कुछ दिनों में अच्छा होकर अस्पताल से चला आया, मगर मेरी कमर बहुत कमज़ोर हो गयी थी। जब-जब पूर्वी हवा चलती जान ही निकल जाती थी। पीछे पण्डितजी से पता लगा कि वे मेरी उस चीख़ को सुनकर पूजा छोड़कर बाहर निकल आये। देखा कि गड़रिया दूसरा वार करना चाहता है। झट दौड़कर उसे पकड़ लिया और उसके लाठी से उसे खूब पीटा। तब उसका चालान कराके छः महीने के लिए सज़ा करवा दी। फिर तो जेल में उसकी जो दुर्गति या सुगति हुई होगी उसका अनुभव तो वही करेगा, जो कभी जेल गया होगा। ये सब बातें पण्डितजी अपने मित्रों से कहते थे, तो मैं सुनता था। उस समय से पण्डितजी पर मुझे बहुत ही गर्व रहने लगा। मेरा विश्वास था कि पण्डितजी के रहते हुए मुझे किसी प्रकार का कष्ट न होगा। कभी मैं पछताता कि मैं भी आदमी क्यों न हुआ।

मेरी माताजी की दशा दिन-दिन ख़राब होती जाती थी। भूख, चिन्ता, मार, इन सब कारणों ने मिलकर उन्हें पागल बना दिया। एक खंडहर में अकेली पड़ी रहतीं। मैं एक बार उन्हें देखने गया था। मुझ पर इतनी तेज़ी से झपटीं कि मैं भाग न जाऊँ तो मुझे ज़रूर काट खायें। उधर से लोगों ने आना बन्द कर लिया। संयोग की बात, गड़रिया उसी दिन सजा भुगतकर निकला था। एकाएक उसी दिन रास्ते में माताजी उसे मिल गयीं और उसके बहुत बचाने पर भी काट खाया। उनके दाँतों में इतना विष था कि दो-तीन दिनों में गड़रिया मर गया। किसी की मृत्यु पर ख़ुश होना, चाहे वह अपना शत्रु ही क्यों न हो, बुरी बात है मगर मैं उछलने लगा। गड़रिया के मरने से मुझे बहुत खुशी हुई। अब मेरा कोई बैरी न था।

मगर इस खुशी ने मुझे जितना हँसाया, उतना ही इस ख़बर ने रुलाया भी कि उसके दो ही तीन दिन बाद पुलिस ने माताजी को गोली मार दी। मैं कई दिन तक दुखी रहा। भला संसार में ऐसा कौन होगा, ज़िसे माता के मरने का मार्मिक

शोक न हो।

अब जकिया के सिवा कोई मेरा सगा न रह गया था। उस समय कभी-कभी मैं सोचता, देखें हम लोगों का अन्त कैसे होता है। यद्यपि उस समय मैं खाने-पीने से सुखी था और जकिया दुखी; मगर सन्तोष इतना ही था कि कहने को भाई तो है। कभी तो उसके भी दिन फिरेंगे ! पहले उसने सुख भोगे, मैंने दुःख झेले। अब मैं सुख भोग रहा हूँ, और वह दुःख। किसी के दिन बराबर नहीं जाते।

जब कभी जकिया पण्डितजी के दरवाजे पर आता, तो मैं कभी चिढ़ता न था। वह तो डरता था कि कहीं यह बदला न ले, मगर मैं वहाँ से टल जाता कि वह निश्चिंत होकर खा ले। कभी-कभी मुझे अधिक भोजन मिल जाता, तो मैं मुँह में रखकर जकिया के पास पहुँचा देता। वह दिखावे में तो प्रसन्न रहता, मगर दिल में मुझसे बराबर जला करता।

(हिन्दी में : प्रथम संस्करण, जुलाई, 1936)
(उर्दू में : अप्रकाशित)

राम कथा

बालकाण्ड *

## जन्म

प्यारे बच्चो ! तुमने विजय-दशमी का मेला तो देखा ही होगा। कहीं-कहीं इसे रामलीला का मेला भी कहते हैं। इस मेले में तुमने मिट्टी या पीतल के बन्दरों और भालुओं के-से चेहरे लगाये आदमी देखे होंगे। राम, लक्ष्मण और सीता को सिंहासन पर बैठे देखा होगा और इनके सिंहासन के सामने कुछ फ़ासले पर कागज़ और बाँसों का बड़ा पुतला देखा होगा। इस पुतले के दस सिर और बीस हाथ देखे होंगे। वह रावण का पुतला है। हज़ारों बरस हुए, राजा रामचन्द्र ने लंका में जाकर रावण को मारा था। उसी कौमी फ़तह की यादगार में विजय-दशमी का मेला होता है और हर साल रावण का पुतला जलाया जाता है। आज हम तुम्हें उन्हीं राजा रामचन्द्र की ज़िन्दगी के दिलचस्प हालात सुनाते हैं।

गंगा की उन सहायक नदियों में, जो उत्तर से आकर मिलती हैं, एक सरजू नदी भी है। इसी नदी पर अयोध्या का मशहूर कस्बा आबाद है। हिन्दू लोग आज भी वहाँ तीर्थ करने जाते हैं। आजकल तो अयोध्या एक छोटा-सा क़स्बा है; मगर कई हज़ार साल हुए, वह हिन्दुस्तान का सबसे बड़ा शहर था। वह सूर्यवंशी खानदान के नामी-गिरामी राजाओं की राजधानी थी। हरिश्चन्द्र जैसे दानी, रघु जैसे ग़रीब परवर, भगीरथ जैसे वीर राजा इसी सूर्यवंश में हुए। राजा दशरथ इसी प्रसिद्ध वंश के एक राजा थे। रामचन्द्र राजा दशरथ के बेटे थे।

उस ज़माने में अयोध्या नगरी विद्या और कला की केन्द्र थी। दूर-दूर के व्यापारी रोज़गार करने आते थे। और वहाँ की बनी हुई चीज़ें ख़रीदकर ले जाते थे। शहर में विशाल सड़कें थीं। सड़कों पर हमेशा छिड़काव होता था। दोनों ओर आलीशान महल खड़े थे। हर क़िस्म की सवारियाँ सड़कों पर दौड़ा करती थीं। अदालतें, मदरसे, औषधालय सब मौजूद थे। यहाँ तक कि नाटक-घर भी बने हुए थे, जहाँ शहर के लोग तमाशा देखने जाते थे। इससे मालूम होता है कि पुराने ज़माने में भी इस देश में नाटकों का रिवाज था। शहर के आस-पास बड़े-बड़े बाग़ थे। इन बाग़ों में किसी को फल तोड़ने की मुमानियत न थी। शहर की हिफ़ाजत के लिए मजबूत चहारदीवारी बनी हुई थी। अंदर एक क़िला भी था। क़िले के चारों ओर गहरी खाई खोदी गयी थी, जिसमें हमेशा पानी लबालब भरा रहता था। क़िले के बुर्जों पर तोपें लगी रहती थीं। शिक्षा इतनी प्रचलित थी कि कोई जाहिल आदमी ढूँढ़ने से भी न मिलता था।

* यहाँ आरम्भिक प्रथम काण्ड प्रस्तुत है।

लोग बड़े अतिथि का सत्कार करनेवाले, ईमानदार, शांतिप्रेमी, विद्याभ्यासी, धर्म के पाबन्द और दिल के साफ थे। अदालतों में आजकल की तरह झूठे मुकदमे दायर नहीं किये जाते थे। हर घर में गायें पाली जाती थीं। घी-दूध की इफरात थी। खेती में अनाज इतना पैदा होता था कि कोई भूखा न रहने पाता था। किसान खुशहाल थे। उनसे लगान बहुत कम लिया जाता था। डाके और चोरी की वारदातें सुनाई भी न देती थीं। और ताऊन, हैज़ा वगैरह बीमारियों का नाम तक न था। वह सब राजा दशरथ की बरकत थी।

एक रोज़ राजा दशरथ शिकार खेलने गये और घोड़ा दौड़ाते हुए एक नदी के किनारे जा पहुँचे। नदी दरख़्तों की आड़ में थी। वहीं जंगल में अन्धक मुनि नामक एक अन्धा रहता था। उसकी स्त्री भी अन्धी थी। उस वक़्त उनका नौजवान बेटा श्रवण नदी में पानी भरने गया हुआ था। उसके कलशे के पानी में डूबने की आवाज़ सुनकर राजा ने समझा कि कोई जंगली हाथी नहा रहा है। तुरंत शब्द-बेधी बाण चला दिया। तीर नौजवान के सीने में लगा। तीर का लगना था कि वह ज़ोर से चिल्लाकर गिर पड़ा। राजा घबराकर वहाँ गये तो देखा कि एक नौजवान पड़ा तड़प रहा है। उन्हें अपनी भूल मालूम हुई। बेहद अफ़सोस हुआ। नौजवान ने उनको लज्जित और दुःखित देखकर समझाया—अब रंज करने से क्या फ़ायदा ! मेरी मौत शायद इसी तरह लिखी थी। मेरे माँ-बाप दोनों अन्धे हैं। उनकी कुटी वह सामने नज़र आ रही है। मेरी लाश उनके पास पहुँचा देना। यह कहकर वह मर गया।

राजा ने नौजवान की लाश को कन्धे पर रखा और अन्धे के पास जाकर यह दुःखद समाचार सुनाया। बेचारे दोनो बुड्ढे, तिस पर दोनों आँखों के अंधे, और यही इकलौता बेटा उनकी ज़िन्दगी का सहारा था—इसके मरने का समाचार सुनकर फूटकर रोने लगे। जब आँसू जरा थमे तो उन्हे राजा पर गुस्सा आया। उनको खूब जी भरकर कोसा और यह शाप देकर कि जिस तरह बेटे के शोक में हमारी जान निकल रही है उसी तरह तुम भी बेटे ही के शोक मे मरोगे, दोनों मर गये। राजा दशरथ भी रो-धोकर यहाँ से विदा हुए।

राजा दशरथ के अब तक कोई सन्तान न थी। सतान ही के लिए उन्होंने तीन शादियाँ की थीं। बड़ी रानी का नाम कौशल्या था, मँझली रानी का सुमित्रा और छोटी रानी का कैकेयी। तीनों रानियाँ भी संतान के लिए तरसती रहती थीं। अन्धे का शाप राजा के लिए वरदान हो गया। चाहे बेटे के शोक में मरना ही पड़े, बेटे का मुँह तो देखेंगे। ताज और तख़्त का वारिस तो पैदा होगा। इस ख़याल से राजा को बड़ी तसकीन हुई। इसके कुछ ही दिन बाद अपने गुरु वशिष्ठ के मशविरे से राजा ने एक यज्ञ किया। इसमें बहुत से ऋषि-मुनि जमा हुए और सबने राजा को आशीर्वाद दिया। यज्ञ के पूरे होते ही तीनों रानियाँ गर्भवती हुईं और नियत समय के बाद तीनों रानियों के चार राजकुमार पैदा हुए। कौशल्या से रामचन्द्र हुए, सुमित्रा से लक्ष्मण और शत्रुघ्न और कैकेयी से भरत। सारे राज में मंगल-गीत गाये जाने लगे। प्रजा ने खूब उत्सव मनाया। राजा ने इतना सोना-चाँदी दान किया कि राज

में कोई निर्धन न रह गया। उनकी दिली कामना पूर्ण हुई। कहाँ एक बेटे का मुँह देखने को तरसते थे, कहाँ चार-चार बेटे हो गये। घर गुलजार हो गया। ज्योतिहीन आँखें रोशन हो गयीं।

चारों लड़कों का लालन-पालन होने लगा। जब वह ज़रा सयाने हुए तो गुरु वशिष्ठ ने उन्हें शिक्षा देना शुरू किया। चारों लड़के बहुत ही जहीन थे, थोड़े ही दिनों में वेद-शास्त्र सब ख़त्म कर लिये और रणविद्या में भी खूब होशियार हो गये। धनु-विद्या में, भाला चलाने में, कुश्ती में, किसी फ़न में इनका समान न था। मगर उनमें घमण्ड नाम को भी न था। चारों बुजुर्गों का अदब करते थे। छोटों को भी वह सख़्त-सुस्त न कहते। उनमें आपस में बड़ी गहरी मुहब्बत थी। एक दूसरे के लिए जान देते थे। चारों ही सुन्दर, स्वस्थ और सुशील थे। उन्हें देखकर सबके मुँह से आशीर्वाद निकलता था। सब कहते थे, यह लड़के खानदान का नाम रोशन करेंगे। यों तो चारों में एक-सी मुहब्बत थी, मगर लक्ष्मण को रामचन्द्र से, शत्रुघ्न को भरत से खास प्रेम था। राजा दशरथ मारे खुशी के फूले न समाते थे।

## ताड़का और मारीच का वध

एक दिन राजा दशरथ दरबार में बैठे हुए मन्त्रियों से कुछ बात-चीत कर रहे थे कि ऋषि विश्वामित्र पधारे। विश्वामित्र उस समय के बहुत बड़े तपस्वी थे। वह क्षत्रिय होकर भी केवल अपनी आराधना के बल से ब्रह्मर्षि के पद पर पहुँच गये थे। सभी ऋषि उनके सामने आदर से सिर झुकाते थे। मगर ज्ञानी होने पर भी वह किसी हद तक क्रोधी थे। किसी ने उनकी मरज़ी के खिलाफ काम किया और उन्होंने शाप दिया। इससे सभी राजे-महाराजे उनसे डरते थे; क्योंकि उनके शाप को कोई रद्द न कर सकता था। लड़ाई की विद्या में भी वह अद्वितीय थे। राजा दशरथ ने सिंहासन से उतरकर उनका स्वागत किया और उन्हें अपने सिंहासन पर बिठाकर बोले—आज इस ग़रीब के घर को अपने चरणों से पवित्र करके आपने मुझ पर बड़ा एहसान किया। मेरे योग्य कोई सेवा हो तो बताइए; वह सर आँखों पर बजा लाऊँ।

विश्वामित्र ने आशीर्वाद देकर कहा—महाराज ! हम तपस्वियों को राज-दरबार की याद उसी समय आती है, जब हमें कोई तकलीफ होती है, या जब हमारे ऊपर कोई अत्याचार करता है। मैं आजकल एक यज्ञ कर रहा हूँ किन्तु राक्षस लोग उसे अपवित्र करने की कोशिश करते हैं। वह यज्ञ की वेदी पर रक्त और हड्डियाँ फेंकते हैं। मारीच और सुबाहु दो बड़े ही विद्रोही राक्षस हैं। यह सारा फिसाद उन्हीं लोगों का है। मुझमें अपनी तपस्या का इतना बल है कि चाहूँ तो एक शाप देकर उनकी सारी सेना को जलाकर राख कर दूँ; पर यज्ञ करते समय क्रोध को रोकना पड़ता है। इसलिए मैं आपके पास फरियाद लेकर आया हूँ। आप राजकुमार रामचन्द्र और लक्ष्मण को मेरे साथ भेज दीजिए, जिससे वह मेरे यज्ञ की रक्षा करें और उन राक्षसों को शिथिल कर दें। दस दिन में हमारा यज्ञ पूरा हो जायेगा। राम के सिवा और किसी से यह काम न होगा।

राजा दशरथ बड़ी मुश्किल में पड़ गये। राम का वियोग उन्हें एक क्षण के लिये सह्य न था। यह भय भी हुआ कि लड़के अभी अनुभवी नहीं हैं, डरावने राक्षसों से भला क्या मुकाबला कर सकेंगे। डरते हुए बोले—हे पवित्र ऋषि ! आपकी आज्ञा शिरोधार्य है; किन्तु इन अल्प-वयस्क लड़कों को राक्षसों के मुकाबले में भेजते मुझे भय होता है। उन्हें अभी तक युद्ध-क्षेत्र का अनुभव नहीं है। मैं स्वयं अपनी सारी सेना लेकर आपके यज्ञ की रक्षा करने चलूँगा। लड़कों को साथ भेजने के लिए मुझे विवश न कीजिए।

विश्वामित्र हँसकर बोले—महाराज ! आप इन लड़कों को अभी नहीं जानते। इनमें शेरों की-सी हिम्मत और ताक़त है। मुझे पूरा विश्वास है कि ये राक्षसों को मार डालेंगे। इनकी तरफ़ से आप निडर रहिए। इनका बाल भी बाँका न होगा।

राजा दशरथ फिर कुछ आपत्ति करना चाहते थे; मगर गुरु वशिष्ठ के समझाने पर राजी हो गये। और दोनों राजकुमारों को बुलाकर ऋषि विश्वामित्र के साथ जाने का आदेश दिया। रामचन्द्र और लक्ष्मण यह आज्ञा पाकर दिल में बहुत खुश हुए। अपनी वीरता को दिखाने का ऐसा अच्छा अवसर इन्हें पहले न मिला था। दोनों ने युद्ध में जाने के कपड़े पहने, हथियार सजाये और अपनी माताओं से आशीर्वाद लेने के बाद राजा दशरथ के चरणों पर गिरकर खुशी-खुशी विदा हुए। विश्वामित्र ने दोनों भाइयों को एक ऐसा मन्त्र बताया कि जिसको पढ़ने से थकावट पास नहीं आती थी। नये-नये बहुत अद्‌भुत हथियारों का उपयोग करना सिखाया, जिनके मुकाबले में कोई ठहर न सकता था।

कई दिन के बाद तीनों आदमी गंगा को पार करके घने जंगल में जा पहुँचे। विश्वामित्र ने कहा—बेटा ! इस जंगल में ताड़का नाम की दानवी रहती है। वह इस रास्ते से गुज़रनेवाले आदमी को पकड़कर खा डालती है। पहले यहाँ एक अच्छा नगर बसा हुआ था; पर इस दानवी ने सारे आदमियों को खा डाला। अब वही बसा हुआ नगर घना जंगल है। कोई आदमी भूलकर भी इधर नहीं आता। हम लोगों की आहट पाकर वह दानवी आती होगी। तुम तुरन्त उसे तीर से मार डालना।

विश्वामित्र अभी यह वाकया बयान कर ही रहे थे कि हवा में जोर की सनसनाहट हुई और ताड़का मुँह खोले दौड़ती हुई आती दिखायी दी। उसकी सूरत इतनी डरावनी और डील इतना बड़ा था कि कोई कम साहसी आदमी होता तो मारे डर के गिर पड़ता। उसने इन तीनों आदमियों के सामने आकर गरजना और पत्थर फेंकना शुरू किया। विश्वामित्र ने रामचन्द्र को तीर चलाने का इशारा किया। रामचन्द्र एक औरत पर हथियार चलाना नियम के विरुद्ध समझते थे। ताड़का दानवी थी तो क्या, थी तो औरत। मगर ऋषि का संकेत पाकर उन्हें क्या आपत्ति हो सकती थी। ऐसा तीर चलाया कि वह ताड़का की छाती में चुभ गया। ताड़का ज़ोर से चीख़कर गिर पड़ी और एक क्षण में तड़प-तड़प कर मर गयी।

तीनों आदमी फिर आगे चले और कई दिनों बाद विश्वामित्र के आश्रम में

पहुँच गये। था तो यह भी जंगल; पर इसमें अधिकतर ऋषि लोग रहा करते थे। शेर, नीलगाय, हिरन निडर घूमा करते थे। इस तपोभूमि के प्रभाव से शिकार खेलनेवाले भी शिकार की तरफ़ प्रवृत्त न होते थे।

दूसरे दिन से विश्वामित्र ने यज्ञ करना शुरू किया। राम और लक्ष्मण कमर में तलवार लटकाये, धनुष और बाण हाथ में लिये जंगल के चारों ओर गश्त लगाने लगे। न खाने-पीने की फिक्र थी, न सोने-लोटने की। रात-दिन बिना सोये और बिना खाये पहरा देते थे। इस पकार पाँच दिन कुशल से बीत गये। मगर छठे दिन क्या देखते हैं कि मारीच और सुबाहु राक्षसों की सेना लिये यज्ञ को अपवित्र करने चले आ रहे हैं। दोनों भाई तुरन्त सँभल गये। ज्योंही मारीच सामने आया, रामचन्द्र ने ऐसा तीर मारा कि वह बड़ी दूर जाकर गिर पड़ा। सुबाहु बाक़ी था। उसे भी एक अग्नि-बाण में ठंडा कर दिया। फिर तो राक्षसी सेना के पैर उखड़ गये। दोनों भाइयों ने दूर तक उनका पीछा किया और कितनों ही को मार डाला। इस प्रकार यज्ञ सुन्दर रीति से पूरा हो गया। किसी प्रकार की रुकावट न हुई। विश्वामित्र ने दोनों भाइयों की खूब प्रशंसा की।

## विवाह

राम और लक्ष्मण अभी विश्वामित्र के आश्रम में ही थे कि मिथिला के राजा जनक ने विश्वामित्र को अपनी लड़की सीता के स्वयंवर में सम्मिलित होने के लिए नवेद भेजा। उस समय में प्रायः विवाह स्वयंवर की रीति से होते थे, लड़की का पिता एक उत्सव करता था, जिसमें दूर-दूर से आकर लोग सम्मिलित होते थे। उत्सव में साहस या युद्ध के कौशल की परीक्षा होती थी। जो युवक इस परीक्षा में सफल होता था, उसी के गले में कन्या जयमाल डाल देती थी। उसी से उसका विवाह हो जाता था। विश्वामित्र की हार्दिक इच्छा थी कि सीता का विवाह राम से हो जाये। वह यह भी जानते थे कि राम परीक्षा में अवश्य सफल होंगे। इसलिए जब वह मिथिला जाने लगे, तो राम और लक्ष्मण को भी साथ लेते गये। राजा दशरथ से आज्ञा लेने के लिए अयोध्या जाने और वहाँ से मिथिला आने के लिए काफी वक्त न था। मिथिला वहाँ से करीब ही थी। इसलिए विश्वामित्र ने सीधे वहाँ जाने का निश्चय किया।

आजकल जिस प्रान्त को हम बिहार कहते हैं, वही उस ज़माने में मिथिला कहलाता था। मिथिला के राजा जनक बड़े विद्वान और ज्ञानी पुरुष थे, बड़े-बड़े ऋषि-मुनि उनसे ज्ञान की शिक्षा लेने आते थे। कई साल पहले मिथिला में बड़ा भारी अकाल पड़ा था। उस वक्त ऋषियों ने मिलकर फ़ैसला किया कि यह काल यज्ञ ही से दूर हो सकता है। इस यज्ञ को पूरा करने की एक शर्त यह भी थी कि राजा जनक खुद हल चलायें। राजा जनक को अपनी प्रजा अपने प्राण से भी अधिक प्रिय थी। इसके सिर से इस संकट को दूर करने के लिए उन्होंने इस यज्ञ को शुरू कर दिया। जब वह हल-बैल लेकर खेत में पहुँचे और हल चलाने लगे तो क्या देखते

हैं कि फल की नोक से जो ज़मीन खुद गयी है उसमें एक चाँद-सी लड़की पड़ी हुई है। राजा के कोई सन्तान न थी; तुरन्त इस लड़की को गोद में उठा लिया और घर लाये। उसका नाम सीता रखा, क्योंकि वह फल की नोक से निकली थी। फल को संस्कृत में सित् कहते हैं। इस ईश्वरीय देन को राजा जनक ने बड़े लाड़-प्यार से पाला। और अच्छे-अच्छे विद्वानों से शिक्षा दिलवायी। इसी सीता के विवाह पर यह स्वयंवर रचा गया था।

राम-लक्ष्मण और विश्वामित्र सोन, गंगा इत्यादि नदियों को पार करते हुए चौथे दिन मिथिला पहुँचे। सारे शहर के लोग इन राजकुमारों की सुन्दरता और डील-डौल देखकर उन पर मोहित हो गये। सबके मुँह से यही आवाज़ निकलती थी कि सीता के योग्य कोई है तो यही राजकुमार है; जैसी सुन्दर वह है वैसे ही खूबसूरत रामचन्द्र हैं। मगर देखा चाहिए, इनसे शिव का धनुष उठता है या नहीं।

राजा जनक को विश्वामित्र के आने की खबर हुई तो उन्होंने उनका बड़ा आदर-सत्कार किया। जब उन्हें मालूम हुआ कि वह दोनों नौजवान राजा दशरथ के बेटे हैं, तब उनके दिल में भी यही ख़्वाहिश हुई कि काश ! सीता का ब्याह राम से हो जाता; मगर स्वयंवर की शर्त से लाचार थे।

विश्वामित्र ने राजा से पूछा—महाराज, आपने स्वयंवर के लिए कौन-सी परीक्षा चुनी है ?

जनक ने उत्तर दिया—भगवन्, क्या कहूँ, कुछ कहा नहीं जाता। सैकड़ों बरस गुजर गये, एक बार शिवजी ने मेरे किसी पूर्वज को अपना धनुष दिया था। वह धनुष तब से मेरे घर में रखा हुआ था। एक दिन मैंने सीता से अपनी पूजा की कोठरी को लीप डालने के लिए कहा:—उसी कोठरी में वह पुराना धनुष रखा हुआ था। सैकडों बरस से कोई उसे उठा न सका था। सीता ने जाकर देखा तो उसके आस-पास बहुत कूड़ा जमा हो गया था। उसने धनुष को उठाकर एक ओर रख दिया। मैं पूजा करने गया तो धनुष को हटा हुआ देखकर मुझे बड़ा आश्चर्य हुआ। जब मालूम हुआ कि सीता ने उसे उठाकर ज़मीन साफ़ की है, तब मैंने शर्त की कि ऐसी वीर कन्या का विवाह उसी वर से करूँगा, जो धनुष को चढ़ाकर तोड़ देगा। अब देखूँ, लड़की के भाग्य में क्या है ?

दूसरे दिन स्वयंवर की तैयारियाँ शुरू हुईं। मैदान में एक बड़ा शामियाना ताना गया। सैकड़ों सूरमा जो अपने बल के घमंड में दूर-दूर से आये हुए थे, आ-आकर बैठे। शहर के लाखों स्त्री-पुरुष एकत्रित हुए। शिवजी के धनुष को बहुत-से आदमी उठाकर सभा में लाये। जब सब लोग आ गये तो राजा ज़नक ने खड़े होकर कहा—ऐ भारतवर्ष के वीरो ! यह शिवजी का धनुष आप लोगों के सामने रखा है। जो इसे तोड़ देगा, उसी के गले में सीता जयमाल डालेगी।

यह सुनते ही सूरमाओं और वीरों ने धनुष के पास जा-जाकर ज़ोर लगाना शुरू किया। सभी राजकुमार सीता से विवाह करने का स्वप्न देख रहे थे। कमर कस-कसकर घमंड से ऐंठते-अकड़ते धनुष के पास जाते, और जब वह तिल भर

भी न हिलता तो अपमान से गर्दन झुकाये अपना-सा मुँह लिये लौट आते थे। सारी सभा में एक भी ऐसा योद्धा न निकला जो धनुष को उठा सकता, तोड़ने का तो ज़िक्र ही क्या।

राजा जनक ने यह दशा देखी तो उन्हें बड़ा भय हुआ। सभा में खड़े होकर निराशा-सूचक स्वर में बोले—शायद यह वीर-भूमि अब वीरों से ख़ाली हो गयी। जभी तो इतने आदमियों में एक भी ऐसा न निकला जो इस धनुष को तोड़ सकता। यदि मैं ऐसा जानता तो स्वयंवर के लिए यह शर्त न रखता। ऐसा प्रतीत होता है कि सीता अविवाहित रहेगी। यही इसके भाग्य में है तो मैं क्या कर सकता हूँ। आप लोग अब शौक़ से जा सकते हैं। इस हौसले और ताक़त पर आप लोगों को यहाँ आने की ज़रूरत ही क्या थी ?

लक्ष्मण बड़े जोशीले युवक थे। जनक की यह बातें सुनकर उनसे सहन न हो सका। जोश से बोला—महाराज ! ऐसा अपनी जबान से न कहिए। जब तक राजा रघु का वंश कायम है, यह देश वीरों से ख़ाली नहीं हो सकता। मैं डींग नहीं मारता। सच कहता हूँ कि अगर खाली भाई साहब की आज्ञा पाऊँ तो एकदम मैं इस धनुष के पुरजे-पुरजे कर दूँ। मेरे भाई साहब चाहें तो इसे एक हाथ से तोड़ सकते हैं। इसकी हक़ीक़त ही क्या है। लक्ष्मण की यह जोशपूर्ण बातें सुनकर सारे सूरमा दंग रह गये। रामचन्द्र छोटे भाई की तबीयत से परिचित थे। उनका हाथ पकड़कर खींच लिया और बोले—भाई, यह समय इस तरह की बातें करने का नहीं है। जब तक तुम्हारे बड़े मौजूद हैं, तुम्हें जबान खोलना उचित नहीं।

लक्ष्मण बैठ गये तो विश्वामित्र ने रामचन्द्र से कहा—बेटा, अब तुम जाकर इस धनुष को तोड़ो, जिसमें राजा जनक को तसकीन हो। रामचन्द्र सीता को पहले ही दिन एक बाग़ में देख चुके थे। दोनों भाई बाग़ में सैर करने गये थे और सीता देवी की पूजा करने आयी थीं। वहीं दोनों की आँखें मिली थीं। उसी वक्त से रामचन्द्र को सीता से प्रेम हो गया था। वह इसी समय की प्रतीक्षा में थे। विश्वामित्र की आज्ञा पाते ही उन्होने उन्हें प्रणाम किया और धनुष की ओर चले। सूरगाओ ने अपना अपमान कम करने के विचार से उन पर आवाज़ें कसना शुरू किया। एक ने कहा, ज़रा सँभले हुए जाइएगा, ऐसा न हो, अपने ही ज़ोर में गिर पड़िए। दूसरा बोला—इस पुराने धनुष पर दया कीजिए, कहीं पुरजे-पुरजे न कर दीजिएगा। तीसरा बोला—ज़रा धीरे-धीरे कदम रखिए, ज़मीन हिल रही है। किन्तु रामचन्द्र ने इन तीनों की तरफ़ तनिक भी ध्यान न दिया। धनुष को इस तरह उठा लिया जैसे कोई फूल हो और इतनी ज़ोर से चढ़ाया कि बीच से उसके दो टुकड़े हो गये। इसके टूटने से ऐसी आवाज़ हुई कि लोग चौंक पड़े। धनुष ज्योंही टूटकर गिरा, वह सफलता की प्रसन्नता से उछलकर दौड़े। राजा जनक सभा के बाहर चिन्ता-पूर्ण दृष्टि से यह दृश्य देख रहे थे। रामचन्द्र को गले लगा लिया और सीताजी ने आकर उनके गले में जयमाल डाल दी। नगरवालों ने प्रसन्न होकर जय-जयकार करना शुरू किया। मंगल-गान होने लगा, बन्दूकें छूटने लगीं। और सूरमा लोग एक-एक करके चुपके-चुपके सरकने

लगे। शहर के छोटे-बड़े धनी-निर्धन, सब ख़ुशी से फूले न समाते थे। सभी ने मुँह-माँगी मुराद पायी। सलाह हुई कि राजा दशरथ को शुभ समाचार की सूचना देनी चाहिए। कई ऊँट के सवार तुरन्त कोशल की ओर रवाना किये गये। विश्वामित्र राजकुमारो के साथ राजभवन में जाना ही चाहते थे कि मंडप के बाहर शोर और गुल सुनायी देने लगा। ऐसा मालूम होता था कि बादल गरज रहा है। लोग घबड़ा-घबड़ाकर इधर-उधर देखने लगे कि यह क्या आफत आनेवाली है। एक क्षण के बाद भेद खुला कि परशुराम ऋषि क्रोध से गरजते चले आ रहे हैं। देवों का-सा कद, अगारे-सी लाल-लाल आँखें, क्रोध से चेहरा लाल, हाथ मे तीर-कमान, कधे पर फरसा—यह आपका रूप था। मालूम होता था, सबको कच्चा ही खा जायेगे। आते ही गरजकर बोले—किसने मेरे गुरु शिवजी का धनुष तोड़ा है, निकल आये मेरे सामने, जरा मैं भी देखूँ वह कितना वीर है?

रामचन्द्र ने बहुत नम्रता से कहा—महाराज! आपके किसी भक्त ने ही तोडा होगा और क्या। परशुराम ने फरसे को घुमाकर कहा—कदापि नही, यह मेरे भक्त का काम नहीं। यह किसी शत्रु का काम है। अवश्य मेरे किसी वैरी ने यह काम किया है। मैं भी उसका सिर तन से अलग कर दूँगा। किसी तरह क्षमा नही कर सकता। मेरे गुरु का धनुष और उसे कोई क्षत्रिय तोड डाले? मैं क्षत्रियो का शत्रु हूँ। जानी-दुश्मन! मैंने एक-दो बार नही, इक्कीस बार क्षत्रियो के रक्त की नदी बहायी है। अपने बाप के खून का बदला लेने के लिए मैंने जहाँ क्षत्रियो को पाया है, चुन-चुनकर मारा है। अब फिर मेरे हाथो क्षत्रियो पर वही आफत आनेवाली है। जिसने यह धनुष तोडा हो, मेरे सामने निकल आवे।

दिलेर और मनचले लक्ष्मण यह ललकार सुनकर भला कब सहन कर सकते थे। सामने आकर बोले—आप एक सडे-से धनुष के टूटने पर इतना आपे से क्यो वाहर हो रहे हैं? लडकपन मे ऐसे कितने धनुष खेल-खेलकर तोड डाले, तब तो आपको तनिक भी क्रोध न आया। आज इस पुराने, बेदम धनुष के टूट जाने से आप क्यो इतना कुपित हो रहे हैं? क्या आप समझते हैं कि इन गीदड-भभकियो से कोई डर जायेगा?

जैसे घी पड जाने से आग और भी तेज हो जाती है, उसी तरह लक्ष्मण के ये शब्द सुनकर परशुराम और भी भयावने हो गये। फरसे को हाथ मे लेकर बोले—तू कौन है जो मेरे साथ इस धृष्टता से व्यवहार करता है? तुझे क्या अपनी जान जरा भी प्यारी नही है, जो इस तरह मेरे सामने जबान चलाता है? क्या यह धनुष भी वैसा ही था, जैसे तुमने लडकपन मे तोडे थे? यह शिवजी का धनुष था।

लक्ष्मण बोले—किसी का धनुष हो, मगर था बिलकुल सडा हुआ। छूते ही टूट गया। जोर लगाने की जरूरत ही न पड़ी। इस जरा-सी बात के लिए व्यर्थ आप इतना बिगड़ रहे हैं।

परशुराम और भी झल्लाकर बोले—अरे मूर्ख, क्या तू मुझे नहीं पहचानता? मैं तुझे लड़का समझकर अभी तरह दिये जाता हूँ, और तू अपनी धृष्टता नही छोड़ता।

मेरा क्रोध बुरा है। ऐसा न हो, मैं एक बार में तेरा काम तमाम कर दूँ।

लक्ष्मण–मेरा काम तो तमाम हो चुका ! हाँ, मुझे डर है कि कहीं आपका क्रोध आपको हानि न पहुँचाये। आप-जैसे ऋषियों को कभी क्रोध न करना चाहिए।

परशुराम ने फरसा सँभालते हुए दाँत पीसते हुए कहा–क्या कहूँ, तेरी उम्र तुझे बचा रही है, वरना अब तक तेरा सिर तन से जुदा कर देता।

लक्ष्मण–कहीं इस भरोसे मत रहिएगा। आप फूँककर पहाड़ नहीं उड़ा सकते। आप ब्राह्मण हैं इसलिए आपके ऊपर दया आती है। शायद अभी तक आपका किसी क्षत्रिय से पाला नहीं पड़ा। जभी आप इतना बफ़ार रहे हैं।

रामचन्द्र ने देखा कि बात बढ़ती जा रही है, तो लक्ष्मण का हाथ पकड़कर बिठा दिया और परशुराम से हाथ जोड़कर बोले–महाराज ! लक्ष्मण की बातों का आप बुरा न मानें। यह ऐसा ही धृष्ट है। यह अभी तक आपको नहीं जानता, वरना यों आपके मुँह न लगता। इसे क्षमा कीजिए छोटों का कुसूर बड़े माफ किया करते हैं। आपका अपराधी मैं हूँ, मुझे जो दण्ड चाहें, दें। आपके सामने सिर झुका है।

रामचन्द्र की यह आदरपूर्ण बातचीत सुनकर परशुराम कुछ नर्म पड़े कि एकाएक लक्ष्मण को हँसेते देखकर फिर उनके बदन में आग लग गयी। बोले–राम ! तुम्हारा यह भाई अति धृष्ट है। विनय और शील तो इसे छू तक नहीं गया। जो कुछ मुँह में आता है, बक डालता है। रंग इसका गोरा है। पर दिल इसका काला है। ऐसा अशिष्ट लड़का मैंने नहीं देखा।

अभी तक तो लक्ष्मण परशुराम को केवल छेड़ रहे थे, किन्तु ये बातें सुनकर उन्हें क्रोध आ गया। बोले–सुनिए महाराज ! छोटो का काम बड़ो का आदर करने का है, किन्तु इसकी भी सीमा होती है। आप अब इस सीमा से बढ़े जा रहे हैं। आखिर आप क्यों इतना अप्रसन्न हो रहे हैं ? आपके बिगड़ने से तो धनुष जुड़ न जायेगा। हाँ, जग-हँसाई अवश्य होगी। अगर यह धनुष आपको ऐसा ही प्रिय है, तो किसी कारीगर से जुड़वा दिया जायेगा। इसके अतिरिक्त और हम क्या कर सकते हैं। आपका क्रोध बिलकुल व्यर्थ है।

मारे क्रोध के परशुराम की आँखें बीर-बहूटी की तरह लाल हो गयीं। वह थर-थर काँपने लगे। उनके नथने फड़कने लगे। रामचन्द्र ने उनकी यह दशा देखकर लक्ष्मण को वहाँ से चले जाने का इशारा किया और अत्यन्त विनीत भाव से बोले–महाराज ! बड़ों को छोटे, कम-समझ आदमियों की बातों पर ध्यान नहीं देना चाहिए। इसके बकने से क्या होता है। हम सब आपके सेवक हैं। धनुष मैंने तोड़ा है। इसका दोषी मैं हूँ। इसका जो दण्ड आप उचित समझें मुझे दें। आप इसका जो दण्ड माँगें, मैं देने को तैयार हूँ।

परशुराम ने नर्म होकर कहा–तावान मैं तुमसे क्या लूँगा। मुझे यही भय है कि इस धनुष के टूट जाने से क्षत्रियों को फिर घमण्ड होगा और मुझे फिर उनका अभिमान तोड़ना पड़ेगा। यह शिव का धनुष नहीं टूटा है, ब्राह्मणों के तेज और बल को धक्का लगा है।

रामचन्द्र ने हँसकर कहा—ऋषिराज ! क्षत्रिय ऐसे नीच नही हैं कि इस ज़रा-से धनुष के टूट जाने से उन्हे घमण्ड हो जाये। अगर आप मेरी वीरता की विशेषता देखना चाहते हैं तो इससे भी बड़ी परीक्षा लेकर देखिए।

परशुराम—तैयार है ?

राम—जी हाँ, तैयार हूँ।

परशुराम ने अपना तीर और कमान रामचन्द्र के समीप फेककर कहा—अच्छा, इस धनुष पर प्रत्यंचा चढा। देखूँ तू कितना वीर है !

रामचन्द्र ने धनुष उठा लिया और बड़ी आसानी से प्रत्यचा चढाकर बोले—कहिए, अब क्या करूँ ? तोड दूँ इस धनुष को ?

परशुराम का सारा क्रोध शान्त हो गया। उन्होने बढ़कर रामचन्द्र को हृदय से लगा लिया और उन्हे आशीर्वाद देते हुए अपना धनुष-वाण लेकर विदा हो गये। राजा जनक की जान सूख रही थी कि न जाने क्या विपदा आनेवाली है। परशुराम के चले जाने से जान मे जान आयी। फिर मंगल-गान होने लगे।

राजा दशरथ रामचन्द्र और लक्ष्मण का कुछ समाचार न पाने से बहुत चिन्तित हो रहे थे। यह शुभ-समाचार मिला तो बडे प्रसन्न हुए। अयोध्या मे भी उत्सव होने लगा। दूसरे दिन धूमधाम से बारात सजा कर वह मिथिला चले।

राजा जनक ने बारात का खूब सेवा-सत्कार किया और शास्त्र-विधि से सीता जी का विवाह रामचन्द्र से कर दिया। उनकी एक दूसरी लड़की थी जिसका नाम उर्मिला था। उसकी शादी लक्ष्मण से हो गयी। राजा जनक के भाई के भी दो लडकियाँ थी। वे दोनो भरत और शत्रुघ्न से ब्याही गयी। कई दिन के बाद बारात विदा हुई। राजा जनक ने अनगिनती सोने-चाँदी के बर्तन, हीरे-जवाहरात, जड़ाऊ झूलों से सजे हुए हाथी, नागौरी बैलो से जुते हुए रथ, अरबी जाति से घोडे दहेज मे दिये।

**(उर्दू में, प्रथम संस्करण, 1928( हिन्दी में, 1936 में कभी प्रकाशित)**

# पुस्तक समीक्षा

**स्कन्दगुप्त**

लेखक : श्री जयशंकर प्रसाद, प्रकाशक : भारती भण्डार, काशी। सजिल्द मूल्य : ढाई रुपया ; पृष्ठ-संख्या 250

जयशंकर प्रसाद जी ने बौद्ध इतिहास को खूब पढ़ा है। 'चन्द्रगुप्त', 'अजातशत्रु' आदि नाटक बौद्धकालीन भारत के ही चित्र हैं। 'स्कन्दगुप्त' भी इसी ढंग का ड्रामा है। यह स्कन्दगुप्त वही है, जिसे विक्रमादित्य कहा जाता है। स्कन्दगुप्त की सौतेली माता और सौतेले भाई ने स्कन्दगुप्त का वध करके राज्य पर अधिकार करने की चेष्टा की। दूसरों ने भी उसी समय आक्रमण किया, पर स्कन्दगुप्त ने अन्त में विजय प्राप्त की और हूणों के क़दम भी पीछे हटा दिये। अपने सौतेले भाई को उन्होंने क्षमा ही नहीं किया, उसे अपना युवराज भी बना दिया, इत्यादि। साहित्य के सब अंगों में ऐतिहासिक नाटक लिखना सबसे मुश्किल है। तीन हज़ार वर्ष पहले के चरित्रों, परिस्थितियों, भावों की कल्पना करना लोहे के चने चबाना है। प्रसादजी के और नाटकों की भाँति यह नाटक भी प्राचीन संस्कृत का अनुवाद होकर रह गया है। चरित्र केवल नाम हैं, जिनमें जीवन की गन्ध तक नहीं। भाषा निर्जीव, जटिल है, मानो मनों मिट्टी के बोझ से दबी हुई कोई लाश है। ऐसी भाषा स्कन्दगुप्त के समय के लोग शायद व्यवहार कर सकें, आजकल और वह भी नाटक-जैसी जनप्रिय वस्तु में तो उसका व्यवहार करना साहित्य के गले पर छुरी फेरना है। वही पुराना षड्यन्त्र है, वही जेलखाना, वही ऐन मौके पर प्राण बच जाना, वही सारे पुराने कील-काँटे हैं। नाटकों में गाना ज़रूरी चीज़ है, लेकिन उसका मौक़ा होता है। किसी महफ़िल में आप खूब गाइए, कोई कुछ न कहेगा। कोई राजकुमारी विहार करते वक़्त खूब नाचे, कोई चूँ नहीं कर सकता, राजा साहब भी अपने गाढ़े मित्रों के साथ खूब नाचें-गायें कोई मुज़ायक़ा नहीं, लेकिन ऐसी दशा में, जबकि हूण सैनिक शहर वालों को आग में झोंकने को तैयार हों, सारे नगर में हाहाकार मचा हुआ हो, स्त्रियों और पुरुषों का पद्यों में बात करना हास्यास्पद है !

देखिए—

**स्त्रियाँ** : हे नाथ !
हमारे निर्बलों के बल कहाँ हो ?

हमारे दीन के सम्बल कहा हो ?

**पुरुष** : नहीं हो नाम ही, बस नाम है क्या,
सुना, केवल यहाँ हो या वहाँ हो।

**स्त्रियाँ** : पुकारा जब किसी ने तब सुना था,
भला विश्वास यह हमको कहाँ हो ?

**मातृगुप्त** (कालिदास) : हे प्रभु !
हमें विश्वास दो, अपना बना लो !
सदा स्वच्छन्द हों, चाहे जहाँ हों।

यह तो वही पारसी नाटक वालों की तुकन्दियों मे बातचीत है, और कुछ नही। मजा यह कि गोविन्दगुप्त के आते ही हूण सैनिक परछाई की तरह विलीन हो जाते हैं और स्कन्दगुप्त की जय-जय होने लगती है।

प्रसाद जी सुकवि हैं। हमारे वर्तमान कवियों में आपका स्थान बहुत ऊँचा है। इस नाटक में जितने पद्य आये हैं, सभी सुन्दर हैं।

नाटक में मुख्य घटनाओं को चुन लेना चाहिए और उन्हीं की ओर दर्शक का ध्यान खींचने की चेष्टा करनी चाहिए। मुख्य बातों को गौण और गौण को मुख्य बना देना ऐसी भूल है, जो अक्सर हो जाया करती है। इस नाटक में भी उसने अपनी टाँग अड़ा ही दी। स्कन्दगुप्त का चरित्र दर्शाने में प्रसाद जी को कुछ सफलता मिली है, यद्यपि यह चिरत्र और सुन्दर हो सकता था। हम प्रसाद जी से यहाँ निवेदन करेंगे कि आपको ईश्वर ने जो शक्ति दी है, उसका उपयोग वर्तमान सामाजिक और राजनीतिक समस्याओं के हल करने में लगाइए। स्टेज का आज यही ध्येय माना जाता है। इन गड़े मुर्दों को उखाड़ने से आज कोई फ़ायदा नहीं।

**('माधुरी', वर्ष 7, खण्ड 1, संख्या 4, अक्तूबर, 1928)**

**कंकाल–**

लेखक, जयशंकर 'प्रसाद'।

अपनी रचनाओ के अत्यन्त सुन्दर, फड़कते हुए नाम रखने की प्रथा प्राचीन काल से चली आती है। किताब तो है सड़ियल; पर नाम इतना सुन्दर, मानो साहित्य का रत्न ही है। 'प्रसाद' जी ने इतना सुन्दर उपन्यास लिखकर इतना वीभत्स नाम रख दिया, कि पहले पाठक को एक प्रकार की अरुचि हो जाती है। वह समझने लगता है, कि इसमें कोई पैशाचिक रहस्य होगा, या कोई हत्या-कांड; लेकिन दिल पर ज़ब्र करके जब वह पुस्तक उठाता है और एक परिच्छेद पढ़ जाता है, तब उसे मालूम होता है कि यह तो कोई ऊँचे दर्जे की चीज़ है। पुस्तक समाप्त कर लेने पर उसके सामने कंकाल का भीषण दृश्य नहीं, सौरभ से भरे हुए रमणीक उद्यान का दृश्य आता है, जो हृदय पर न मिटनेवाला असर छोड़ जाता है। यह 'प्रसाद' जी का पहला ही उपन्यास है; पर आज हिन्दी में बहुत कम ऐसे उपन्यास हैं, जो

इसके सामने रक्खे जा सकें। मुझे अब तक आपसे यह शिकायत थी कि आप क्यों प्राचीन वैभव का राग अलापते हैं, ऐसी चीज़ें क्यों नहीं लिखते, जिनमें वर्तमान समस्याओं और गुत्थियों को सुलझाया गया हो ; न-जाने क्यों मेरी यह धारणा हो गयी है, कि हम आज से दो हज़ार वर्ष पूर्व की बातों और समस्याओं का चित्रण सफलता के साथ नहीं कर सकते। मुझे यह असम्भव-सा मालूम होता है। हमको उस ज़माने के रहन-सहन, आचार-विचार का इतना अल्पज्ञान है कि क़दम-क़दम पर ठोकरें खाने की संभावना रहती है। हमको बहुत कुछ कल्पना का आश्रय लेना पड़ता है और कल्पना यथार्थ का रूप खड़ा करने में बहुधा असफल होती है। शायद यह मेरी प्रेरणा का फल है, कि 'प्रसाद' जी ने इस उपन्यास में समकालीन सामाजिक समस्याओं को हल करने की चेष्टा की है और खूब की है। मेरी पहली शिकायत पर कुछ लोगों ने मुझे खूब आड़े हाथों लिया था; पर अब मुझे वह कठोर बातें बहुत प्रिय लग रही हैं। अगर ऐसी ही दस-पाँच लताड़ों के बाद ऐसी सुन्दर वस्तु निकल आये, तो मैं आज भी उनको सहन करने को तैयार हूँ। इस उपन्यास को निकले चार-पाँच महीने हो गये। मैं चाहता था कि कोई मुझसे योग्यतर सज्जन इसकी आलोचना करें। मैंने खुद कई मित्रों से–जिनकी आलोचना शक्ति मुझसे कहीं बढ़ी हुई है–इसकी आलोचना करने की दर्खास्त की; पर सभी वादे करके टाल गये ; इसलिए आज मुझे इस कर्त्तव्य का पालन खुद करना पड़ा। मैं सच्चे हृदय से कहता हूँ, कि मुझे इस रचना में बड़ा आनन्द मिला।

लेखक की कवितामयी शैली में यद्यपि उतनी सजीवता और मरदानापन नहीं; पर उसकी क़सर सौंदर्य और कोमलता ने पूरी कर दी है। दृश्यों के चित्रण में नवीनता है, वैचित्र्य है और हृदय है। चरित्रों में गहराई है, जान है और सत्य है। संभाषणों में विचार है, तथ्य है और चुभनेवाले वाक्य हैं। मंगल का हिन्दू-आदर्शवाद, विजय का दार्शनिक-जड़वाद, स्वामी जी का बगुलाभगतपन, किशोरी की पाखंडमयी धार्मिकता और निर्लज्ज्य विलासिता ; सभी पाठक को मुग्ध कर देते हैं। घंटी का चरित्र बहुत ही सुन्दर हुआ है। उसने एक दीपक की भाँति अपने प्रकाश से इस रचना को उज्ज्वल कर दिया है। अल्हड़पन के साथ जीवन पर ऐसी तात्त्विक दृष्टि, यद्यपि पढ़ने में कुछ अस्वाभाविक मालूम होती है, पर यथार्थ में सत्य है। विरोधों का मेल जीवन का गूढ़ रहस्य है। वह भी सती है, यमुना भी सती है, पर दोनों में कितना सूक्ष्म अन्तर है। एक कठोर है, दूसरी कोमल। एक छाछ को गर्म दूध समझनेवाली, दूसरी विष भी ग्रहण करने को तैयार।

मुझे विश्वास है कि 'प्रसाद' जी ऐसे और भी रत्न उत्पन्न करेंगे और हिन्दी भाषा उनका यथोचित सम्मान करेगी।

**('हंस', नवम्बर 1930 )**

**परख–**

लेखक, श्री जैनेन्द्र कुमार जैन

जैनेन्द्र कुमार की रचनाएँ थोड़े ही दिनों से प्रकाशित होने लगी हैं। कुछ

कहानियाँ 'त्याग भूमि' में निकलीं, कुछ 'माधुरी' में। दो-चार और इधर-उधर निकलीं होंगी और 'परख' तो उनका पहला उपन्यास है, पर जो कुछ उन्होंने लिखा है, बहुत ही सुन्दर लिखा है। भाषा, चरित्र, चुटकियाँ, सभी अपने ढंग की निराली हैं। उनमें साधारण-सी बात को भी कुछ इस ढंग से कहने की शक्ति है, जो तुरन्त आकर्षित करती है। उनकी भाषा में एक ख़ास लोच, एक ख़ास अन्दाज़ है। इसके साथ ही वह उन रियलिस्टों में नहीं हैं, जिन्हें नग्न चित्रों में ही आनन्द आता है। 'सुन्दर' को वह कभी हाथ से नहीं जाने देते। 'परख' है तो छोटी किताब, पर हिन्दी में एक चीज़ है। भाषा इतनी सजीव, शैली इतनी आकर्षक, चरित्र इतना मार्मिक कि चित्त मुग्ध हो जाता है, मगर यह नयी विवाह प्रथा हमारी समझ में नहीं आयी। यदि कट्टो और बिहारी को सेवाव्रत ही धारण करना था—और ऐसा प्रतीत होता है कि जीवन में वह फिर न मिले होंगे—तो विवाह बन्धन की क्या ज़रूरत थी ? विवाह वासना की चीज़ न हो, सन्तान पैदा करने की चीज़ न हो, पर संगति की चीज़ तो है ही, ऐसी गाड़ी तो है ही जिसके दो पहिये होते हैं। यदि स्त्री और पुरुष को एक दूसरे के प्रेम, सहारे और सहानुभूति की ज़रूरत न हो, तो विवाह का नाम ही कौन ले। कट्टो का चरित्र एक सरल युवती, विधवा का चरित्र है, जिसमें विराग भी है और तृष्णा भी, अभिलाषा भी है और निराशा भी। विराग कितना व्यंजित, तृष्णा कितनी दबी हुई। बिहारी में जवानी की उमंग है। वह उमंग का सजीव पुतला है। चिन्ता, पसोपेश और परिणाम वह कभी सोचता ही नहीं। खाता है तो उमंग से, बोलता है तो उमंग से, प्रेम करता है तो उमंग से और संन्यास लेता है, तो वह भी उमंग से। सत्यप्रकाश का पतन—हम उसे पतन ही कहेंगे—एक मनस्वी युवक का पतन है, जो निन्यानवे के फेर में पड़ जाता है। हमें विश्वास है इस रचना का आदर होगा। हम जैनेन्द्र जी को इस पर बधाई देते हैं और कथा प्रेमियों से आग्रह करते हैं कि वह इसे अवश्य पढ़ें।

जैनेन्द्र जी से हमारी थोड़ी देर की मुलाकात है। सीधे-सादे खद्दरधारी आदमी हैं, हृदय में देश-भक्ति कूट-कूट कर भरा हुआ, लम्बे-लम्बे सँवारे हुए केश हैं, न आँखों पर सुनहरी ऐनक, न कोई टीम-टाम। चुपचाप काम करनेवाले आदमियों में हैं, पूरे सत्याग्रही। आजकल गुजरात स्पेशल जेल में जेल जीवन पर कोई उपन्यास लिखने की सामग्री जमा कर रहे हैं।

('हंस', फरवरी 1931)

**कारवाँ—**

लेखक, श्री भुवनेश्वर प्रसाद

'कारवाँ' हिन्दी साहित्य के इतिहास में एक नयी प्रगति का प्रवर्तक है, जिसमें शा और आस्कर वाइल्ड का सुन्दर समन्वय हुआ है। अभी तक हमारा हिन्दी ड्रामा घटनाओं और चरित्रों और कथाओं के आधार पर ही रचा गया है। कुछ समस्या

नाटक भी लिखे गये हैं। जिनमें रूढ़ियों का या नये या पुराने विचारों का खाका खींचा गया है, पर सब कुछ स्थूल, घटनात्मक दृष्टि से ही हुआ है, जीवन और उसकी भिन्न-भिन्न समस्याओं पर सूक्ष्म, पैनी, तात्त्विक, बौद्धिक दृष्टि डालने की चेष्टा नहीं की गयी जो नये ड्रामा का आधार है। जैसा लेखक ने अपने 'प्रवेश' में खुद कहा है–

'हिन्दी में समस्या नाटककारों का केवल एक सहज आदर्श है। उनके कथोप-कथन में 'समस्या' शब्द का आ जाना।'

लेखक ने यहाँ कुछ मुबालगे से काम लिया है, लेकिन इसमें दो रायें नहीं हो सकतीं कि समस्या नाटक की स्पिरिट को उन्होंने खूब पकड़ पाया है और हमारे जीवन के गुप्त रहस्यों, प्रेम और भावुकता की आड़ में छिपे हुए मनोविकारों पर ऐसा निर्दय प्रकाश डाला है कि उनकी ओर ताकते डर लगता है। सम्भाषण में जगह-जगह मनोभावों की ऐसी मार्मिक विवेचना की गयी है कि लेखक की सूझ की प्रखरता और बुद्धि की तीव्रता का कायल होना पड़ता है। राजेन जब स्त्री से कहता है–'स्त्री की घृणा की तीव्रता का कायल होना पड़ता है। राजेन जब स्त्री से कहता है–'हृदय तो टूटने ही के लिए बने हैं। मानव-जीवन की सबसे बड़ी ट्रेजेडी तो यही है कि हमारे हृदय नहीं टूटते, या जब मिस्टर सिंह कहते हैं–'अनुभव तो मनुष्य जीवन की हार है। संसार का कोई अप्रिय सत्य जब हमें पूर्णतया परास्त कर देता है, तो हम उसे अनुभव कहते हैं।' या जब वह आगे चलकर फिर कहते हैं–'विवाहित जीवन में सुख केवल उस अहंकार का नाम है, जो स्त्री को पुरुष पर या पुरुष को स्त्री पर विजय पाने में होता है।' या जब किशोर माया से कहता है–'कोई भी मनुष्य अपने प्रेम पात्र के साथ सुखी नहीं रह सकता, तुम्हें उस बालक के लिए पग-पग पर त्याग और बलिदान करना पड़ेगा। और सुख, सुख नाम है विजय का।' या जब माया कहती है–'स्त्री का वास्तविक जीवन जभी प्रारम्भ होता है, जब एक पुरुष अपने आपको उसके लिए मिटा चुकता है।' तो मानो हमारी बुद्धि पर ऐसी कड़ी चोट पड़ती है कि हम क्षण भर के लिए चौंधिया जाते हैं। और जी चाहता है लेखक का ज़ोरों के साथ खंडन करें, जो शायद इस बात का प्रमाण है कि उसका निशाना ठीक बैठा है।

पुस्तक में प्रवेश और उपसंहार को छोड़कर छः एकांकी नाटक हैं, जिसमें तीन 'हंस' में गत वर्ष छप चुके हैं, शेष तीन या तो अप्रकाशित हैं, या अन्य पत्रिकाओं में निकल चुके हैं। 'श्यामा, एक वैवाहिक विडम्बना' में मिसेज़ पुरी अपने पति से फ़र्माती हैं–'समाज के सम्मुख मैं तुम्हें प्यार करने के लिए उत्तरदायिनी हूँ और विवाह करके यदि मैंने जीविका के लिए अपने आपको नहीं बेचा है–यदि इस कठिन सत्य का सामना तुम नहीं करना चाहते–तो मुझे प्रेम तो चाहिए।' अगर वैवाहिक जीवन में प्रेम नहीं है–और निस्सन्देह नहीं है–तो और कहाँ है ? मुक्ताचरण के जीवन में ? व्यभिचार में प्रेम केवल रसिकों की, मुफ़्त का धन उड़ानेवालों की कल्पना है। अपने नग्न रूप में वह केवल सन्तान की नैसर्गिक प्रेरणा है। भोग की इच्छा का

नाम प्रेम ग़लत रखा गया है। जब एक जोड़ा इस ज़िम्मेदारी से लद जाता है, तो एक दूसरे के प्रति त्याग और सहानुभूति की मानवीय भावनाएँ जाग उठती हैं। यही वैवाहिक जीवन है, यही प्रेम है। अगर प्रेम से कवियों और रसिकों के प्रेम का आशय है, तो वह चन्द्रलोक में होगा, मर्त्यलोक में नहीं। यह ग़लत है, कुफ़्र है, कि स्त्री जीविका के लिए अपने आपको बेचती है। अस्सी फ़ीसदी दुनिया के बसनेवाले मज़दूर हैं। उनके स्त्री-पुरुष दोनों ही परिश्रम करते हैं। प्रायः स्त्री ज़्यादा करती है। जीविका का वहाँ प्रश्न ही नहीं है। फिर भी अधिकतर पुरुष ही प्रधान है। जहाँ लड़कियाँ पिता की सम्पत्ति की वारिस होती हैं, वहाँ भी पुरुष का आदर कम नहीं है, बल्कि और ज़्यादा है। जिसमें बुद्धि बल ज़्यादा है, वही विजयी है। कभी-कभी मेहरे मर्द नज़र आ जाते हैं। ऐसे घरों में स्त्रियों की प्रधानता होती है। वैवाहिक जीवन से घबड़ानेवाले वह पुरुष हैं, जो अपनी अकर्मण्यता के कारण कोई ज़िम्मेदारी नहीं लेना चाहते, जो परले सिरे के खुदग़रज हैं, जो विलास के पुतले हैं, चाहे वे कवि हों या फिलासफ़र। विवाह अवश्य एक बन्धन है, लेनिक इस नज़र से देखिए तो जीवन ही क्या है ? किसी भी ऐसे समाज की कल्पना की जा सकती है, जहाँ निरंकुशता का राज हो ? ऐसी यूटोपिया तो आज तक किसी ने नहीं बनायी। कुछ न कुछ बन्धन तो जीवन में रहेगा ही। इसी का नाम संयम है और जिस तरह जीवन के और विभागों में, उसी तरह वैवाहिक जीवन में भी उसका खास महत्त्व है। वैवाहिक जीवन में पाँव रखते ही स्त्री-पुरुष दोनों वफ़ादारी का व्रत कर लेते हैं, और इस व्रत का जितना ही दृढ़ता से पालन होता है उतना ही जीवन सुखी होता है। सुख उस विजय का नाम है जो स्त्री को पुरुष पर या पुरुष को स्त्री पर पाने में होता है, बड़ी सुन्दर सूक्ति हो सकती है, लेकिन निस्सार। उस विजय का नाम सुख नहीं, बल्कि व्यभिचार है।

ख़ैर यह तो हुई विचार की बात, पर पुरी दम्पति के मनोरहस्यों का बड़ा ही बारीक चित्रण है। बेचारा मिस्टर पुरी एक बड़ा ट्रैजिक व्यक्ति है, पर बिलकुल सच्चा और उसके साथ ही कुछ कमज़ोर, जो नहीं चाहता कि उसकी स्त्री उसका असली रूप देखे। बलवान पुरुष मनोज महोदय की परवाह न करता। किस हिमाकत के साथ आप कहते हैं—"श्यामा मेरी है ··· समाज की एक हृदयहीन लौह विधि ने ही उसे तुम्हारी बनाया है, तुम्हारा उस पर क्या स्वत्व है ?" स्वत्व तो मनोज महाशय का है, क्योंकि आप श्यामा से प्रेम करते हैं। मिस्टर पुरी सम्भव है कहीं क्लर्क हों। नौ बजे से लेकर छः बजे शाम तक किसी दफ़्तर में नाक रगड़ते हों, अपने जीवन-रक़्त का एक-एक बूँद श्यामा के लिए जलाते हों, लेकिन उनका श्यामा पर कोई स्वत्व नहीं है, स्वत्व है मनोज का, क्योंकि वह श्यामा से प्रेम करता है।

'एक साम्यहीन साम्यवादी' में आजकल जैसे साम्यवादी देखने में आते हैं उनकी जीती-जागती तस्वीर। 'मिस्टर मिश्रा का तीस वर्ष के दाहिनी ओर राजनैतिक विचार सहिष्णुता के बायीं ओर ··· रुपये से जहाँ तक उसके कमाने का प्रश्न है निर्लिप्त। नाम और काम दोनों को लोलुप।' कितना अजीब खाका है।

'शैतान' एक उद्दंड, शेखीबाज़, मनचले लोफर का चरित्र है, जिसकी आकस्मिक उदारता उस स्त्री को मुग्ध कर देती है, जो उससे घृणा करती थी। 'प्रतिमा का विवाह' एक धन-लोलुप रमणी का चित्र है, मगर अभी शायद भारत में प्रतिमाओं का जन्म नहीं हुआ है। वह भारतीय नाम की एक अंग्रेज छोकरी हो सकती है, जो बूढ़े पति के धन से जवान प्रेमी के साथ बिहार करके बूढ़े को उसकी बुढ़भस की सज़ा देती है। सम्भव है, नयी रोशनी कुछ दिनों में यहाँ की रमणियों की मनोवृत्ति में यह तब्दीली पैदा कर दे, लेकिन यद्यपि इस क्षेत्र में हमारा अनुभव बहुत ही कम है, फिर भी हम इसी भ्रम में पड़े रहना चाहते हैं कि यह सम्पूर्णतया काल्पनिक सृष्टि है, जीवन से इसका कोई ताल्लुक़ नहीं।

'लाटरी' का प्रसंग यह है कि एक पुरुष 'विदेश में अपरिचितों में' रंग-बिरंगे स्वप्न देखता है और जब गर्म धड़कता हृदय लेकर घर आता है, तो देखता है उसकी स्त्री किसी दूसरे पुरुष के प्रेम में पागल है। स्त्री अपने आशिक से कहती है–'तुमने मुझे क्यों जानने दिया कि तुम मुझसे प्रेम करते हो, मेरी आत्मा में पैठकर तुमने उस हिंसक बाघिनी को क्यों जगा दिया, मेरे जीवन में चिनगारियाँ क्यों भर दीं ?'

आशिक साहब उसके प्रेम का बल लिये चले जाने को तैयार हैं। फ़रमाते हैं–'मैं तुम्हारे स्वप्न लेकर संसार के किसी कोने में चला जाऊँगा और तुम्हारे जीवन में एक सरस, पर अप्रिय स्वप्न, केवल एक स्वप्न छोड़ जाऊँगा।'

स्त्री जवाब देती है–'और मैं एक पुरुष के गले में निर्जीव लता के समान लिपटी रहूँ, जिसे मैं प्रेम नहीं करती ? उसके लिए बच्चे उत्पन्न करूँ ? उसे प्रेम न करूँ, समझूँ नहीं, पर उसके जीवन में ईर्ष्या की आग लगा दूँ और सदैव अपने हृदय में एक दूसरे पुरुष का दाहक प्रेम लिये रहूँ।'

स्त्री का पति आता है और यह कौतुक देखकर फिर अपनी नौकरी पर चला जाना चाहता है। पत्नी पुरुष में कुछ खरी-खरी बातें होती हैं। आशिक साहब पर इन बातों का कुछ ऐसा असर होता है कि वह अपने प्रेम से इस्तीफ़ा दे देते हैं और जिस पद पर पति जाना चाहता था, उस पर खुद चले जाते हैं

'रोमांस, रोमांस' का प्रसंग भी बहुत कुछ लाटरी से मिलता-जुलता है। हाँ, मिस्टर सिंह ने अपने दिल जले मन में स्त्री के विषय में जो असत्य और अर्धसत्य शब्द कहे हैं उनका Cynicism मन में ग्लानि पैदा करता है और यही क्या इस रचना की एक नाटिका एक 'साम्यहीन साम्यवादी' के सिवा और प्रायः सभी में एक ही विचार, कुछ बदले हुए रूपों में काम कर रहा है, अर्थात्–वैवाहिक जीवन का काला रुख़। जितनी स्त्रियाँ आयी हैं, सभी अपने शौहरों से बग़ावत किये बैठी हैं, सभी किसी दूसरे आदमी से साँठ-गाँठ करती हैं और खुल्लम-खुल्ला करती हैं, और सभी पुरुष ईर्ष्या से जलते हैं और कुढ़ते हैं। वैवाहिक जीवन की यह निस्सारता शायद लेखक ने आस्कर वाइल्ड से उधार ली है। अगर ऐसा है तो ग़नीमत है, लेकिन अगर यह उनके मन की भावनाएँ हैं, तो हम यही कहेंगे कि उन्होंने उसका केवल सियाह रुख ही देखा है, अगर वैवाहिक जीवन इतना दुखमय होता तो आज संसार

में एक जोड़ा भी नज़र न आता। जीवन में सर्वथा विद्रोह ही विद्रोह नहीं है, कविता भी है, भावुकता भी है, आनन्द भी है, त्याग भी है। वही कवि-प्रतिभा जिसे जीवन में निराशा के सिवा और कुछ नज़र नहीं आता, शायद यहाँ भी प्रस्फुटित हो रही है। और यह उसी के उद्‌गार हैं। या शायद ऐसे प्रसंग इसलिए चुने गये हैं कि दाम्पत्य के विषय में जो भावनाएँ लेखक ने अपने अन्दर भर ली हैं, उनके इज़हार के लिए दूसरे प्रसंगों में गुंजाइश न थी। पुराने जमाने में 'शुक बहत्तरी' के ढंग की पुस्तकें बहुत लिखी जाती थीं, जिनमें स्त्री-पुरुष के बेवफ़ाई पर आक्षेप करती थी और पुरुष-स्त्री की दग़ाबाज़ी पर। दोनों अपने पक्ष के समर्थन में नज़ीरें पेश करते थे और पुस्तक तैयार हो जाती थी। उन क़िस्सों के लेखकों का मंशा केवल मनोरंजन होता था। नया ड्रामा अब उससे बहुत ऊँचा उठ गया है। वह अब जीवन की फ़िलासफ़ी और ज़िन्दगी के मसले हल करता है और मसले भी वह लेता है, जो सार्वजनिक होते हैं, वह नहीं, जिनका केवल मुट्ठी भर दिल जले आदमियों से ताल्लुक़ है।

भुवनेश्वर प्रसाद जी में प्रतिभा है, गहराई है, दर्द है, पते की बातें कहने की शक्ति है, मर्म को हिला देने की वाक्‌चातुरी है। काश, वह इसका उपयोग भी 'एक साम्यहीन साम्यवादी' जैसी रचनाओं में करते। आस्कर वाइल्ड के गुणों को लकर क्या वह उसके दुर्गुणों को नहीं छोड सकते।

**('हंस' जून 1935)**

**तितली—**

लेखक, जयशंकर प्रसाद

'तितली' प्रसाद जी का दूसरा उपन्यास है और यद्यपि इसमें कंकाल की साहित्यिक छटा नहीं है, पर दृष्टिकोण की स्पष्टता और विचारों की प्रौढ़ता में उससे बढ़ा हुआ है। 'तितली' नाम पढ़कर ऐसा अनुमान होता है कि इसमें किसी चंचल कामिनी का चित्रण होगा, मगर यह अनुमान गलत निकलता है और तितली का विकास आदर्श गृहिणी और मर्यादाओ पर उत्सर्ग करनेवाली देवी के रूप में होता है। वह देहाती स्त्री है, पर उसे अच्छी शिक्षा मिली है और कठिन परिस्थितियों में पड़कर इसका चरित्र कुन्दन की भाँति और भी निखर जाता है...

पुरुषोचित साहस से उसने इन चौदह वर्षों में संसार का सामना किया था। किसी से न झुकने की टेक, अविचल कर्त्तव्यनिष्ठा और अपने बल पर खड़े होकर इतनी सारी गृहस्थी उसने बना ली।

उसके मन में यही आकांक्षा है कि उसका दंडित पति लौटकर आवे और उसकी साधना का पुरस्कार दे। लेकिन, जब यह कामना पूरी नहीं होती और तितली गाँव में संदेह का विषय बन जाती है, तब वह चिल्ला उठती है—

'मैंने इतने धैर्य से इसलिए संसार का सब अत्याचार सहा कि एक दिन वह

आवेंगे और मैं उनकी थाती उन्हें सौंपकर अपने दुःखपूर्ण जीवन से विश्राम लूँगी ··· क्या एक दिन, एक घड़ी, एक क्षण भी मेरा, मेरे मन का नहीं आवेगा--जब मैं अपने जीवन-मरण के सुख-दुःख में साथ रहनेवाले की प्रतिज्ञा करनेवाले के मुँह से अपनी सफ़ाई सुन लूँ।

उधर शैला अंग्रेज़ महिला है, जो इंग्लैंड में कुँवर इन्द्रदेव सिंह की सज्जनता से प्रभावित होकर उनके साथ भारत आती है और यहाँ किसानों की दुर्दशा देखकर उनको संगठित करने और उनकी आर्थिक समस्याओं को हल करने का आयोजन करने लगती है। फिर विद्वान रामनारायण के मुख से हिन्दू धूर्म का उपदेश सुनकर वह हिन्दू धर्म की दीक्षा ले लेती है और कुँवर साहब से उसका विवाह हो जाता है, पर उसका वैवाहिक जीवन सुखी नहीं है। स्मिथ नाम का एक अंग्रेज़ उसके मन को बुरी तरह आन्दोलित कर देता है। उसी समय शैला और तितली में जो बातें होती हैं, उससे उनके आदर्श स्पष्ट हो जाते हैं। तितली कहती है–

'तुम धर्म के बाहरी आवरण से अपने को ढँककर हिन्दू स्त्री बन गयी हो सही, किन्तु उसकी संस्कृति की मूल शिक्षा भूल रही हो। हिन्दू स्त्री का श्रद्धापूर्ण समर्पण उसकी साधना का प्राण है। इस मानसिक परिवर्तन को स्वीकार करो। देखो इन्द्रदेव बाबू कैसे देव प्रकृति के मनुष्य हैं। उस त्याग को तुम अपने प्रेम से और उज्ज्वल बना सकती हो।'

जिस तरह शैला और तितली के मनोभावों में अन्तर है, उसी तरह कुँवर इन्द्रदेव और पंडित रामनाथ के जीवन-आदर्शों में भी गहरा अन्तर है। दोनों ही देश और समाज के शुभ चिन्तक हैं, लेकिन इन्द्रदेव समाज को पच्छिमी ढंग पर ले जाना चाहता है, इसके ख़िलाफ़ रामनाथ हिन्दू आदर्शों पर श्रद्धा रखता है और उन्हीं के परिष्कार में जाति का उद्धार देखने का इच्छुक है। इन्द्रदेव जाति की दुर्दशा की चर्चा करते हुए कहते हैं –

'इससे तो अच्छी है पश्चिम की आर्थिक भौतिक समता, जिसमें ईश्वर न रहने पर भी मनुष्य को सब तरह की सुविधाओं की योजना है।'

इन्द्रदेव पश्चिम की भौतिक समता के पुजारी हैं। रामनाथ भी समता के भक्त हैं, पर यह काम भारतीय आत्मवाद द्वारा पूरा करने के इच्छुक हैं। वह इन्द्रदेव के जवाब में कहते हैं–

'जनता को अर्थ प्रेम की शिक्षा देकर उसे पशु बनाने की चेष्टा अनर्थ करेगी। उसमें ईश्वर भाव या आत्मा का निर्वासन होगा, तो सब लोग उस दया, सहानुभूति और प्रेम के उद्‌गम से अपरिचित हो जायेंगे, जिससे आपका व्यवहार टिकाऊ होगा। प्रकृति में विषमता तो स्पष्ट है। नियन्त्रण के द्वारा उसमें व्यावहारिक समता का विकास न होगा। भारतीय आत्मवाद की मानसिक समता ही उसे स्थायी बना सकेगी।'

इन्द्रदेव का पारिवारिक जीवन बाधापूर्ण है। यों घर के स्वामी वही हैं, पर उस पर राज है उनकी बहन माधुरी का, जो पति प्रेम से वंचित होकर मैके में ही

रहती है और इस घर के संचालन में अपने जीवन को सार्थक कर रही है। उनकी माता श्याम दुलारी देवी का समय बीमारी और पूजा-पाठ और अमीरी के चोचलों में कटता है। इन्द्रदेव जब इंग्लैंड से एक अंग्रेजी युवती के साथ लौटता है और दोनों अलग छावनी में रहने लगते हैं, तो माधुरी और श्यामदुलारी दोनों ही चिन्तित होती हैं और शैला को किसी तरह दूध की मक्खी की तरह निकाल बाहर करना चाहती हैं। रियासती हथकंडे शुरू हो जाते हैं, यहाँ तक कि इन्द्रदेव घर से विरक्त होकर शहर में चले जाते हैं और वहाँ बैरिस्ट्री करके अपना निर्वाह करने लगते हैं। अपनी सारी सम्पत्ति अपनी माँ के नाम हिब्बा करके वह उस हिब्बानामे की रजिस्ट्री करा देते हैं, लेकिन देहातों के सुधार का विचार उनके हृदय में अभी तक मौजूद है। वह शैला से कहते हैं–

'कुछ पढ़े-लिखे सम्पन्न और स्वस्थ लोगों को नागरिकता की प्रलोभनों को छोड़कर देश के गाँवों में बिखर जाना चाहिए। उनके सरल जीवन में–जो नागरिकता के संसर्ग से विषाक्त हो रहा है–विश्वास, प्रकाश और आनन्द का प्रचार करना चाहिए।

मगर आदर्श हिन्दू माता अपने पुरुष से सम्पत्ति दान लेकर क्या अधिकार का सुख भोगने में संतुष्ट हो सकती है ? वह अन्त में सब कुछ अपनी बहू शैला को भेंट करके सुखी होती है। इन्द्रदेव की बहन माधुरी भी अन्त में पति के दुर्व्यवहार से दुखी होकर शैला से स्नेह करने लगती है। इस समय मनोभावों का दर्शन कितना कोमल है–

'प्रेम, मित्रता की भूखी मानवता ! बार-बार अपने को ठगा कर भी वह उसी के लिए झगड़ती है।'

तितली का पति मधुबन बड़ा मनचला युवक है, जो अन्याय देखकर शान्त नहीं बैठ सकता। उसकी विधवा बहन राजरानी पर जब एक सूदख़ोर महन्त बलात्कार करने की चेष्टा करता है, तो मधुबन क्रोध को क़ाबू में नहीं रख सकता। वह महन्त को गला दबाकर मार डालता है और उसके सन्दूक से रुपयों की थैली लेकर भागता है और कलकत्ता पहुँचता है। वहाँ कई घटना चक्रों में पड़ने के बाद उसे दस साल की सज़ा दी जाती है। जेल में पड़े-पड़े उसके चंचल मन में तरह-तरह के सन्देह उठते हैं और अपने ऊपर ग्लानि होने लगती है। वह सोचता है–

'क्या तितली मुझसे स्नेह करेगी ? मुझ अपराधी से उसका वही सम्बन्ध फिर स्थापित हो सकेगा ? मैंने उसका ही यदि स्मरण किया होता–जीवन के शून्य अंश को उसी के प्रेम से, केवल उसी की पवित्रता से, भर लिया होता, तो आज यह दिन मुझे न देखना पड़ता। किन्तु क्या वही तितली होगी ? अब भी वैसी ही पवित्र ? इस नीच संसार में जहाँ पग-पग पर प्रलोभन है, खाई है, आनन्द की, सुख की लालसा है ?'

जेल से छूटने के बाद वह ठोकरें खाता हरिहर क्षेत्र पहुँचता है और यहाँ अपने पुराने दुश्मन चौबे जी और तहसीलदार की बातचीत से उसे तितली के विषय में

संदेह होता है–उसका लड़का कब हुआ ? प्रतिशोध लेने के लिए उसका पशु साँकल तुड़ा रहा था और वह बार-बार उसे शांत करना चाहता था।

वह घर आता है। उसी समय तितली जीवन से निराश होकर गंगा की गोद में कूद पड़ती है। अंतिम समय उसे मधुबन के दर्शन होते हैं–

उसने देखा सामने एक चिर-परिचित मूर्ति है। जीवन-युद्ध का थका हुआ सैनिक मधुबन विश्राम-शिविर के द्वार पर खड़ा था।

प्रसाद जी कवि हैं और इस कथा में अनेक स्थल ऐसे आये हैं

जहाँ उनकी लेखनी कवित्व में डूब गयी है। दो-एक उदाहरण लीजिए–

'रसीली चाँदनी की आर्द्रता से मन्थर पवन अपनी लहरों से राजकुमारी के शरीर में रोमाच उत्पन्न करने लगा था।'

'अपनी सलज्ज गरिमा को ओढ़े हुए वह स्त्रियों की रानी-सी दिखलायी पड़ती थी।'

'दो वृक्षों की ऊँची चोटियाँ पश्चिम के धुँधले और पीले आकाश की भूमिका पर एक उदास चित्र का अंश बना रही थी।'

इस पुस्तक ने हिन्दी के अच्छे उपन्यासों में एक की संख्या और बढ़ा दी है। कमी जो खटकती है वह है इसमें विनोद और सजीवता की। चौबे जी शुरू में तो कुछ आशाजनक थे, पर आगे चलकर बदमाश निकल गये। उपन्यास पढ़ते हुए मन इस प्रवंचना में नहीं पड़ने पाता कि यह कोई यथार्थ जीवन का चरित्र है। उसकी औपन्यासिकता मन से दूर नहीं होती। चरित्र सजीव न होकर छाया से मालूम होते हैं। सूर्य का तीव्र प्रकाश कहीं नहीं है, मद्धिम चाँदनी में सारे दृश्य दिखायी देते हुए जान पड़ते हैं। अन्त खुद एक पहेली है। हम चरित्रों की झलक-सी देखते हैं। उनका सम्पूर्ण रूप हमारे सामने नहीं आता, मगर शायद यह उनका अधखुलापन ही है, जो उन्हें हृदय के समीप पहुँचा देता है। कला जितनी छिपाव में है, उतनी दिखाव में नहीं।

('हंस', जुलाई 1935)

**मधुबाला–**

रचयिता, श्री बच्चन

यह कवि बच्चन के गीतों और कविताओं का दूसरा संग्रह है जो छोटे आकार में बड़ी सज-धज से छपा है। बच्चन में अपना व्यक्तित्व है, अपनी शैली है, अपने भाव हैं और अपनी फ़िलासफ़ी है। मधु, मधुबाला, साक़ी आदि भावनाएँ हिन्दी में अनोखी हैं। यहाँ तो सोमरस और भंग का प्राधान्य था, मगर सोमरस का वैदिक काल में चाहे जो महत्त्व रहा हो और भंग, गाँजा, चरस आदि का साधु और रसिक-मण्डली में चाहे आज भी कितना ही रिवाज हो, मगर नशे की कल्पना हमारी कविता के क्षेत्र में नहीं घुसने पायी। हमारी मध्यकाल की कविता में बंसी और वृन्दावन

की पुकार है और नयी कविता में वीणा और माला और धूप-दीप की कल्पना का प्राधान्य। वह साकार की भक्ति थी, यह निराकार की उपासना है और इसलिए आत्मानुभूतिपूर्ण और अन्तर्मुखी है। बच्चन जी की कविता में भी वही भावनाएँ हैं मगर कल्पना हिन्दी के लिए सर्वथा अछूती है और यह श्रेय उनको है कि उन्होंने फ़ारसी का यह तख़ैयुल यहाँ ऐसा खपाया है कि उसमें बेगानापन बिलकुल नहीं रहा। और चूँकि हिन्दी में भी बुलबुल और क़फ़स और साक़ी और साग़र के रसिक मौजूद हैं और कसरत से मौजूद हैं; हिन्दी में यह चीज़ पाकर उन्होंने उसका स्वागत किया। फ़ारसी और उर्दू के कवियों ने तो साक़ी और सुराही को अध्यात्म की चीज़ बना डाला है। उनके लिए शराब दैवी आदेश है, या भक्ति या ज्ञान। उनका नशा वह विह्वलता है, जो भक्ति की पूर्णता है। पिंजरे में फँसी हुई बुलबुल का, बाग़ में बनाये हुए घोंसले की याद में तड़पना मनुष्य के जीवन से इतना मिलता है कि हम उसके दुःख में शरीक होने के लिए मजबूर हैं। शराब की कल्पना भी जहाँ इस दुःख भरे संसार से विरक्ति की सूचक है, वहाँ धार्मिक कट्टरता और संकीर्णता से विद्रोह का भी इशारा करती है। देखिए मधुप भी क्या कहता है–

हमने छोड़ी कर की माला,
पोथी-पत्रा भू पर डाला,
मंदिर-मसजिद के बन्दी-गृह
को तोड़ लिया कर में प्याला।
औ दुनिया को आज़ादी का,
संदेश सुनाने हम आये।

हमें आशा है, बच्चन जी की मधुबाला कहीं निराशावाद की शराब न पिलाये ?

('हंस', अप्रैल 1936)

**अन्ना**

लेखक : टॉल्स्टॉय
अनुवादक : पं. छविनाथ पाण्डेय

तुर्गनेव ने एक बार काउण्ट टॉल्स्टॉय के विषय में अपनी स्वाभाविक उदारता के साथ कहा था, "मैं उनकी तुलना में क्या कहूँ ? समकालीन योरोपियन साहित्य में उनका कोई जोड़ नहीं। उनकी क़लम में यह जादू है कि वह जो कुछ लिखते हैं, वह जैसे जी उठता है। और उनकी रचना-शक्ति का क्षेत्र कितना विराट है ! उसे देखकर आश्चर्य होता है।"

और इस कथन में रत्ती-भर भी अतिशयोक्ति नहीं है। टॉल्स्टॉय की रचना शक्ति अद्भुत थी, कल्पना-शक्ति अलौकिक थी। जीवन का ऐसा कोई विभाग ऐसा कोई अंग नहीं है, जिस पर उनकी तेज़ आँखें न पड़ी हों। और उनके मस्तिष्क में

जो चीज़ एक बार पहुँच जाती थी, वह अलौकिक हो जाती थी। ऊँची-से-ऊँची या निकृष्ट-से-निकृष्ट सोसाइटी का चित्रण वह समान बारीकी और सच्चाई के साथ करते हैं। आपको कहीं कोई अस्वाभाविकता, कहीं कोई अनाड़ीपन न मिलेगा। अमीरों के नाच और दावतों में, सैनिकों की छावनियों और ग़रीबों की झोंपड़ियों मे, ऐयाशों के विलास और विहार में, त्यागियों की साधना और संयम में, कहीं भी वे बन्द नहीं हैं, कहीं भी वे अजनबी नहीं हैं, कहीं भी वे भटकते नहीं; और मानव-चरित्र का ऐसा वैचित्र्य तो आपको साहित्य में कहीं मिल ही नहीं सकता। उनकी 'वार एण्ड पीस' को ही लीजिए। हज़ारों चरित्र आये हैं, सब अपने-अपने व्यक्तित्व के साथ। बड़े-से-बड़ा वीर, बड़े-से-बड़ा कायर, सज्जन, दुर्जन, लुच्चे, शोहदे, साधु, सज्जन—सभी उनकी क़लम के नीचे आकर सजीव हो जाते हैं, बोलने लगते हैं। आपको उनसे इतनी दिलचस्पी हो जाती है, मानो वे आपके घनिष्ठ हों, आप सम्मोहित हो जाते है। उनकी पहली पुस्तक 1852 में और आख़िरी पुस्तक 1910 में छपी। इस साठ वर्ष के साहित्यिक जीवन में उन्होंने क्या कुछ नहीं लिखा ? उपन्यास, गल्प, आलोचना, ड्रामे, राजनीति, जीवन-चरित्र, सभी लिखा जो कुछ लिखा, उस पर अपने व्यक्तित्व की छाप लगा दी। क्रान्ति उनके रक्त में थी। वही क्रान्ति की भावना, उनकी रचनाओ की प्रेरक थी।

कुछ लोगों के संस्कार ऐसे होते है कि होश सँभालते ही उनके ज्ञान-चक्षु खुल जाते है। बुद्ध, शंकर और दयानन्द इसी श्रेणी के मनुष्यों मे हैं। कुछ लोग ऐसे होते हे जिन्हें साधना और तप से ज्ञान प्राप्त करना होता है। टॉल्स्टॉय इसी श्रेणी के मनुष्य थे। उनका ज्ञान, उनकी सेवा, उनका वैराग्य, सन्देहों और विचारो और मानसिक द्वन्द्वों से होकर निकला था, और इसीलिए उसमें इतनी शक्ति, इतनी तीव्रता भी थी। साहित्य की सृष्टि मानसिक द्वन्द्व से होती है। टॉल्स्टॉय कभी इस द्वन्द्व से ख़ाली नहीं रहे। वह समय ही क्रान्ति का था। फ्रास की क्रान्ति की ध्वनि उस वक़्त तक हवा में गूँज रही थी। छात्रावस्था से ही टॉल्स्टॉय में नैतिक उत्थान की भावना प्रबल थी और इसके साथ ही नैतिक पतन का बीज अहकार भी था। वह मान भी चाहता था, मनुष्यों पर अधिकार भी चाहता था; पर इसके साथ ही मानसिक निर्मलता और विनय की प्रबल आकांक्षा भी रखता था। और उसकी महत्ता का रहस्य यही मानसिक द्वन्द्व था। जीवन के प्रलोभनो से वह सदैव भागना चाहता था। बार-बार प्रण करता था कि भविष्य में सदाचार का पालन करूँगा; लेकिन इच्छा बार-बार प्रतिज्ञा को तोड़ने पर मज़बूर कर देती थी और वह फिर नये सिरे से प्रतिज्ञा करता था। युवावस्था में ही उसकी आत्मा, धर्म और समाज और राष्ट्रीयता के मिथ्या, घातक, स्वार्थमय व्यापारों से विद्रोह करने लगी थी। धर्म में सेवा और त्याग और उपकार का भाव ग़ायब होकर, केवल अन्ध-विश्वास और स्वार्थलिप्सा रह गयी थी। उसे मनुष्य के ऐहिक जीवन की परवाह न थी। वह केवल परलोक सुधारने का बीड़ा लिये हुए था। मसीह ने जीवन का जो आदर्श सामने रखा था, उसका वह नये सिरे से उद्धार करना चाहता था। समाज में ऊँच-नीच का भेद, उस भ्रातृ-भाव का अभाव,

जो ईसा के उपदेशों का मूल तत्त्व था, और जिसने मुट्ठी-भर धनियों और अधिकारियों को सारी जाति के भाग्य का विधाता बना दिया था, उसके लिये असह्य था। उसके विचार में उपजीवी वर्ग समाज का सबसे बड़ा शत्रु था। इस विषय में उनके विचार सम्पूर्णतः सोशलिस्ट थे। जो स्वयं शारीरिक श्रम से अपनी जीविका न प्राप्त कर सके, उसके लिए टॉल्स्टॉय की समाज-व्यवस्था में कोई स्थान नहीं था। कलाकार और लेखक, वकील और डॉक्टर, ये सब उनके विचार में समाज के अनावश्यक अंग थे। एक जुलाहे का, मोची का और लोहार का मूल्य समाज में वकील या कलाकार से कहीं अधिक था। मोची या लोहार या जुलाहा मनुष्य की मौलिक आवश्यकताओं को पूरा करते हैं। उनके न रहने से समाज को कष्ट होगा। चित्रकारों के मिट जाने से समाज को कोई कष्ट होने की सम्भावना न थी। कला को भी वह सर्वग्राह्य बनाना चाहते थे। जिस कला का आनन्द थोड़े-से शिक्षित लोग ही उठा सकें, यह उनके विचार में कला ही न थी। कला में मनुष्य-मात्र के हृदय पर असर डालने की शक्ति न हो, तो वह केवल समय और धन का अपव्यय है। इस दृष्टिकोण को सामने रखकर उन्होंने स्वयं कई कहानियाँ लिखीं और उनकी जिन पुस्तकों में मानव-हृदय का चित्रण मात्र था, बाद को उनकी निन्दा की।

आज भी ससार राष्ट्रों के संघर्ष की समस्या को हल करने का विफल प्रयत्न कर रहा है। आज भी इसी उद्देश्य से लड़ाइयों की भीषणता चित्रित की जा रही है। उसका मनुष्य की मानसिक, बौद्धिक और चारित्रिक प्रवृत्तियों पर क्या असर पड़ता है, यह दिखाया जा रहा है; पर इस विषय का जितना सुन्दर, मार्मिक, यथार्थ चित्रण टॉल्स्टॉय ने किया है वह और किसी ने शायद ही किया हो। टॉल्स्टॉय स्वयं पहले फ़ौज में नौकर हुए और सेवास्टोपोल की लड़ाई में भी शरीक भी हुए; पर उन्हें बहुत जल्द इस हत्याकारी व्यापार से घृणा हो गयी। यहाँ उन्हें फ़ौजी अफ़सरों के मनोभावों का अध्ययन करने का जो अवसर मिला, वह शायद और कहीं न मिलता। 'वार एण्ड पीस' के बाद टॉल्स्टॉय ने 'अन्ना करेनिना' की रचना की और हमारे विचार में उनकी रचनाओं मे इसका स्थान अगर कम है, तो 'वार एण्ड पीस' से ही–और वह भी केवल इस दृष्टि से, कि इसका क्षेत्र उतना फैला हुआ नहीं है; लेकिन फैलाव में जो कमी है, वह उसकी गहराई ने पूरी कर दी है। 'अन्ना' टॉल्स्टॉय की सृष्टि में ही नहीं, ससार-साहित्य की सृष्टि में बेजोड़ है, अद्वितीय है। इंगलैंड के प्रसिद्ध उपन्यासकार मेरेडिथ का कथन है कि–" 'अन्ना' उपन्यास ससार का सबसे सम्पूर्ण और सजीव स्त्री-पात्र है।" इस रचना मे टॉल्स्टॉय ने सामाजिक समस्याओं का ऐसा वास्तविक, ऐसा मर्मस्पर्शी चित्रण किया है, मन के गुप्त-से-गुप्त रहस्यों पर ऐसा प्रकाश डाला है कि उसे पढ़कर हम आश्चर्यचकित हो जाते हैं। पुस्तक का पहला ही वाक्य इतना गहरा और भावपूर्ण है कि हमारे ऊपर जादू का-सा असर हो जाता है। ऐसा जान पड़ता है–मानो वे सारे दृश्य हमारी आँखों के सामने हो रहे हैं, मानो हम दूरबीन लगाये सब-कुछ देख रहे हैं। ऐसा कोई स्थल नहीं है, जहाँ चतुर कलाकार को भ्रम या कठिनाई का सामना करना पड़ा हो। वह स्त्री का चित्रण

पुरुष की आँखों से नहीं, स्त्री की आँखों से करता है। एक स्त्री दूसरी स्त्री के विषय में कैसे भाव रखती है, स्त्री के मनोभाव में कैसे परिवर्तन होते हैं, वह पुरुष की किन बातों से दुखित होती है, और एक ही परिस्थिति, भिन्न-भिन्न स्त्रियों पर कैसा भिन्न-भिन्न प्रभाव डालती है, इसका दिग्दर्शन टॉल्स्टॉय से उत्तम शायद ही किसी ने किया हो। ऐसा जान पड़ता है, उसके पास कोई ऐसा गुप्त साधन है, जिससे वह मन में उठनेवाले भावों को खुली किताब की तरह पढ़ लेता है।

अन्ना विलासिनी स्त्री है, जो पुरुष का सम्पूर्ण हृदय पाकर प्रसन्न हो सकती है। उसका पति शीतल प्रकृति का मनुष्य है, जिसके लिए स्त्री केवल गृहस्वामिनी है। वह राजनीति में इतना व्यस्त रहता है कि अन्ना समझती है, उसे उसमें प्रेम नहीं है। वह रस्की की ओर आकर्षित हो जाती है, लेकिन वह माता हो चुकी है और बालक का प्यार उसे बेचैन करता रहता है, और अन्त में उसकी वही अधिकार-लालसा उसकी आत्म-हत्या का कारण बन जाती है। रूसी साहित्य में अन्ना एक पहेली है और उसको समझने-समझाने की बहुतों ने कोशिश की है। कुछ लोगों का ख़याल है कि अन्ना का अन्त टॉल्स्टॉय की दण्ड-भावना का परिचायक है। उसका आदर्शवाद, ऐसी स्त्री का पश्चात्तापपूर्ण अन्त दिखाये बग़ैर सन्तुष्ट न हो सकता था। कुछ लोगों का कहना है कि वह सामाजिक चित्रण है। पतिव्रता स्त्री भी मानसिक विफलता से आत्म-हत्या कर सकती है। पुस्तक में 'डॉली' का चरित्र बहुत ही सुन्दर है, जो गृहस्थी के जंजाल, बच्चों के पालन-पोषण और पति के व्यभिचार से दुःखी रहकर भी सन्तुष्ट है, पर ऐसी स्त्री के मन में भी कभी-कभी अन्ना के विलास और यौवन को देखकर एक प्रकार की लालसा आये बिना नहीं रहती। लेविन के चरित्र में कदाचित् टॉल्स्टॉय ने अपना ही चित्र खींचा है। इन्हीं दिनों देहात-सुधार की ओर उनका झुकाव हो रहा था।

मैंने आज लगभग बीस साल हुए, तब यह पुस्तक पढ़ी थी। जो कुछ याद था, उसी के आधार पर मैंने ये दो शब्द लिखे हैं। पढ़ते समय मेरे मन में यह इच्छा हुई थी कि इस पुस्तक का हिन्दी में अनुवाद हो सकता तो बड़ी अच्छी बात होती। हर्ष की बात है कि आज श्री छविनाथ जी और श्री विनोदशंकर जी व्यास के सहयोग से मेरी वह इच्छा पूर्ण हुई।

–प्रेमचन्द

**('अन्ना' : मूल लेखक–टॉल्स्टॉय, अनुवादक–पं० छविनाथ पाण्डेय, प्रकाशक–पुस्तक, काशी, प्रथम संस्करण 1933)**

# साहित्य का उद्देश्य

सज्जनों,

यह सम्मेलन हमारे साहित्य के इतिहास में एक स्मरणीय घटना है। हमारे सम्मेलनों और अजुमनो मे अब तक आम तौर पर भाषा और उसके प्रचार पर ही बहस की जाती रही है। यहाँ तक कि उर्दू और हिन्दी का जो आरम्भिक साहित्य मोजूद है, उसका उद्देश्य विचारो और भावो पर असर डालना नही, केवल भाषा का निर्माण करना था। वह भी एक बडे महत्त्व का कार्य था। जब तक भाषा एक स्थायी रूप न प्राप्त कर ले, उसमें विचारो और भावो को व्यक्त करने की शक्ति ही कहाँ से आयेगी ? हमारी भाषा के 'पायनियरों' ने–रास्ता साफ करनेवालों ने–हिन्दुस्तानी भाषा का निर्माण करके जाति पर जो एहसान किया है, उसके लिए हम उनके कृतज्ञ न हो तो यह हमारी कृतघ्नता होगी।

भाषा साधन है, साध्य नही। अब हमारी भाषा ने वह रूप प्राप्त कर लिया है कि हम भाषा से आगे बढ़कर भाव की ओर ध्यान दे ओर इस पर विचार करे कि जिस उद्देश्य से यह निर्माण-कार्य आरम्भ किया गया था, वह क्याकर पूरा हो। वही भाषा, जिसमें आरम्भ म 'बागोबहार' ओर 'बेताल पचीसी' की रचना ही सबसे बडी साहित्य सेवा थी, अब इस योग्य हो गयी है कि उसमे शास्त्र ओर विज्ञान के प्रश्नो की भी विवेचना की जा सके ओर यह सम्मेलन इस सचाई की स्पष्ट स्वीकृति है।

भाषा बोल-चाल की भी होती है ओर लिखने की भी। बोल-चाल की भाषा तो मीर अम्मन और लल्लूलाल के जमाने मे भी मोजूद थी पर उन्होने जिस भाषा की दाग बेल डाली, वह लिखने की भाषा थी और वही साहित्य है। बोल-चाल से हम अपने करीब के लोगो पर अपने विचार प्रकट करते हैं–अपने हर्ष-शोक के भावो का चित्र खीचते हैं। साहित्यकार वही काम लेखनी-द्वारा करता है। हाँ, उसके श्रोताओ की परिधि बहुत विस्तृत होती है, और अगर उसके बयान मे सचाई है, तो शताब्दियो और युगो तक उसकी रचनाएँ हृदयो को प्रभावित करती रहती हैं।

परन्तु मेरा अभिप्राय यह नही है कि जो कुछ लिख दिया जाये, वह सब का सब साहित्य है। साहित्य उसी रचना को कहेगे। जिसमे कोई सचाई प्रकट की गयी हो, जिसकी भाषा प्रौढ, परिमार्जित एवं सुन्दर हो और जिसमें दिल और दिमाग़

पर असर डालने का गुण हो। और साहित्य में यह गुण पूर्ण रूप से उसी अवस्था में उत्पन्न होता है, जब उसमें जीवन की सचाइयाँ और अनुभूतियाँ व्यक्त की गयी हों। तिलिस्माती कहानियों, भूत-प्रेत की कथाओं और प्रेम-वियोग के आख्यानों से किसी जमाने में हम भले ही प्रभावित हुए हों; पर अब उनमें हमारे लिए बहुत कम दिलचस्पी है। इसमें सन्देह नहीं कि मानव-प्रकृति का मर्मज्ञ साहित्यकार राजकुमारों की प्रेम-गाथाओं और तिलिस्माती कहानियों में भी जीवन की सचाइयाँ वर्णन कर सकता है, और सौन्दर्य की सृष्टि कर सकता है; परन्तु इससे भी इस सत्य की पुष्टि ही होती है कि साहित्य में प्रभाव उत्पन्न करने के लिये यह आवश्यक है कि वह जीवन की सचाइयों का दर्पण हो। फिर आप उसे जिस चौखटे में चाहें, लगा सकते हैं–चिड़े की कहानी और गुलोबुलबुल की दास्तान भी उसके लिए उपयुक्त हो सकती है।

साहित्य की बहुत-सी परिभाषाएँ की गयी हैं; पर मेरे विचार से उसकी सर्वोत्तम परिभाषा 'जीवन की आलोचना' है। चाहे वह निबन्ध के रूप में हो, चाहे कहानियों के, या काव्य के, उसे हमारे जीवन की आलोचना और व्याख्या करनी चाहिए।

हमने जिस युग को अभी पार किया है, उसे जीवन से कोई मतलब न था। हमारे साहित्यकार कल्पना की एक सृष्टि खड़ी करके उसमें मनमाने तिलिस्म बाँधा करते थे। कहीं फिसानये अजायब की दास्तान थी, कहीं बोस्ताने ख़याल की और कहीं चन्द्रकान्ता-सन्तति की। इन आख्यानों का उद्देश्य केवल मनोरंजन था और हमारे अद्भुत-रस-प्रेम की तृप्ति; साहित्य का जीवन से कोई लगाव है, यह कल्पनातीत था। कहानी कहानी है, जीवन जीवन। दोनों परस्पर-विरोधी वस्तुएँ समझी जाती थीं। कवियों पर भी व्यक्तिवाद का रंग चढ़ा हुआ था। प्रेम का आदर्श वासनाओं को तृप्त करना था, और सौन्दर्य का आँखों को। इन्हीं शृंगारिक भावों को प्रकट करने में कवि-मंडली अपनी प्रतिभा और कल्पना के चमत्कार दिखाया करती थी। पद्य में कोई नयी शब्द-योजना, नयी कल्पना का होना दाद पाने के लिए काफ़ी था–चाहे वह वस्तु-स्थिति से कितनी ही दूर क्यों न हो। आशियाना और क़फ़स, बर्क़ और ख़िरमन की कल्पनाएँ, विरह दशाओं के वर्णन में निराशा और वेदना की विविध अवस्थाएँ, इस खूबी से दिखायी जाती थीं कि सुननेवाले दिल थाम लेते थे। और आज भी इस ढंग की कविता कितनी लोकप्रिय है, इसे हम और आप खूब जानते हैं।

निस्सन्देह, काव्य और साहित्य का उद्देश्य हमारी अनुभूतियों की तीव्रता को बढ़ाना है; पर मनुष्य का जीवन केवल स्त्री-पुरुष-प्रेम का जीवन नहीं है। क्या वह साहित्य, जिसका विषय शृंगारिक मनोभावों और उनसे उत्पन्न होनेवाली बिरह व्यथा, निराशा आदि तक ही सीमित हो–जिसमें दुनिया की कठिनाइयों से दूर भागना ही जीवन की सार्थकता समझी गयी हो, हमारी विचार और भाव सम्बन्धी आवश्यकताओं को पूरा कर सकता है ? शृंगारिक मनोभाव मानव-जीवन का एक अंग मात्र है, और जिस साहित्य का अधिकांश इसी से सम्बन्ध रखता हो, वह उस जाति और उस

युग के लिए गर्व करने की वस्तु नही हो सकता और न उसकी सुरुचि का ही प्रमाण हो सकता है।

क्या हिन्दी और क्या उर्दू—कविता मे दोनो की एक ही हालत थी। उस समय साहित्य और काव्य के विषय मे जो लोक-रुचि थी, उसके प्रभाव से अलिप्त रहना सहज न था। सराहना और कद्रदानी की हवस तो हर एक को होती है। कवियो के लिए उनकी रचना ही जीविका का साधन थी। और कविता की कद्रदानी रईसो और अमीरो के सिवा और कौन कर सकता है? हमारे कवियो को साधारण जीवन का सामना करने और उसकी सचाइयो से प्रभावित होने के या तो अवसर ही न थे, या हर छोटे-बडे पर कुछ ऐसी मानसिक गिरावट छायी हुई थी कि मानसिक और बौद्धिक जीवन रह ही न गया था।

हम इसका दोष उस समय के साहित्यकारो पर ही नही रख सकते। साहित्य अपने काल का प्रतिविम्ब होता है। जो भाव और विचार लोगो के हृदयो को स्पन्दित करते हैं, वही साहित्य पर भी अपनी छाया डालते है। ऐसे पतन के काल मे लोग या तो आशिकी करते हैं, या अध्यात्म और वैराग्य मे मन रमाते हैं। जब साहित्य पर ससार की नश्वरता का रग चढा हो, और उसका एक-एक शब्द नैराश्य मे डूबा हो, समय की प्रतिकूलता के रोने से भरा हो और शृगारिक भावो का प्रतिविम्ब बन गया हो, तो समझ लीजिए कि जाति जडता और ह्रास के पजे मे फँस चुकी है और उसमे उद्योग तथा सघर्ष का बल बाकी नही रहा, उसने ऊँचे लक्ष्यो की ओर से आँखे बन्द कर ली है और उसमे से दुनिया को देखने-समझने की शक्ति लुप्त हो गयी है।

परन्तु हमारी साहित्यिक रुचि बडी तेजी से बदल रही है। अब साहित्य केवल मन बहलाव की चीज नही है मनोरजन के सिवा उसका और भी कुछ उद्देश्य है। अब वह केवल नायक-नायिका के सयोग-वियोग की कहानी नही सुनाता; किन्तु जीवन की समस्याओ पर भी विचार करता है, और उन्हे हल करता है। अब वह स्फूर्ति या प्रेरणा के लिए अद्‌भुत आश्चर्यजनक घटनाएँ नही ढूँढता और न अनुप्रास का अन्वेषण करता है; किन्तु उसे उन प्रश्नो से दिलचस्पी है, जिनसे समाज या व्यक्ति प्रभावित होते हैं। उसकी उत्कृष्टता की वर्तमान कसौटी अनुभूति की वह तीव्रता है, जिससे वह हमारे भावो और विचारो मे गति पैदा करता है।

नीति-शास्त्र और साहित्य-शास्त्र का लक्ष्य एक ही है—केवल उपदेश की विधि मे अन्तर है। नीति-शास्त्र तर्को और उपदेशो के द्वारा बुद्धि और मन पर प्रभाव डालने का यत्न करता है, साहित्य अपने लिए मानसिक अवस्थाओं और भावो का क्षेत्र चुन लिया है। हम जीवन मे जो कुछ देखते हैं, या जो कुछ हम पर गुज़रती है, वही अनुभव और वही चोटें कल्पना में पहुँचकर साहित्य सृजन की प्रेरणा करती है।

कवि या साहित्यकार में अनुभूति की जितनी तीव्रता होती है, उसकी रचना उतनी ही आकर्षक और ऊँचे दर्जे की होती है। जिस साहित्य से हमारी सुरुचि न जागे, आध्यात्मिक और मानसिक तृप्ति न मिले, हममें शक्ति और गति न पैदा हो,

हमारा सौन्दर्य-प्रेम न जाग्रत हो—जो हममें सच्चा संकल्प और कठिनाइयों पर विजय पाने की सच्ची दृढ़ता न उत्पन्न करे, वह आज हमारे लिए बेकार है, वह साहित्य कहाने का अधिकारी नहीं।

पुराने ज़माने में समाज की लगाम मजहब के हाथ में थी। मनुष्य की आध्यात्मिक और नैतिक सभ्यता का आधार धार्मिक आदेश था और वह भय या प्रलोभन से काम लेता था—पुण्य-पाप के मसले उसके साधन थे।

अब साहित्य ने यह काम अपने जिम्मे ले लिया है और उसका साधन सौन्दर्य-प्रेम है। वह मनुष्य में इसी सौन्र्य-प्रेम को जगाने का यत्न करता है। ऐसा कोई मनुष्य नहीं जिसमें सौन्दर्य को अनुभूति न हो। साहित्यकार में यह वृत्ति जितनी ही जाग्रत और सक्रिय होती है, उसकी रचना उतनी ही प्रभावमयी होती है। प्रकृति-निरीक्षण और अपनी अनुभूति की तीक्ष्णता की बदौलत उसके सौन्दर्य-बोध में इतनी तीव्रता आ जाती है कि जो कुछ असुन्दर है, अभद्र है, मनुष्यता से रहित है, वह उसके लिए असह्य हो जाता है। उस पर वह शब्दों और भावों की सारी शक्ति से वार करता है। यों कहिए कि वह मानवता, दिव्यता और भद्रता का बाना बाँधे होता है। जो दलित है, पीड़ित है, वंचित है—चाहे वह व्यक्ति हो या समूह, उसकी हिमायत और वकालत करना उसका फ़र्ज़ है। उसकी अदालत समाज है। इसी अदालत के सामने वह अपना इस्तगासा पेश करता है और उसकी न्याय-वृत्ति तथा सौन्दर्य-वृत्ति को जाग्रत करके अपना यत्न सफल समझता है।

पर साधारण वकीलों की तरह साहित्यकार अपने मुवक्किल की ओर से उचित-अनुचित सब तरह के दावे नहीं पेश करता, अतिरंजना से काम नहीं लेता, अपनी ओर से बातें गढ़ता नहीं। वह जानता है कि इन युक्तियों से वह समाज की अदालत पर असर नहीं डाल सकता। उस अदालत का हृदय-परिवर्तन तभी सम्भव है, जब आप सत्य से तनिक भी विमुख न हों, नहीं तो अदालत की धारणा आपकी ओर से ख़राब हो जायेगी और वह आपके ख़िलाफ़ फ़ैसला सुना देगी। वह कहानी लिखता है, पर वास्तविकता का ध्यान रखते हुए; मूर्ति बनाता है पर ऐसी कि उसमें सजीवता हो और भावव्यंजकता भी—वह मानव-प्रकृति का सूक्ष्म दृष्टि से अवलोकन करता है, मनोविज्ञान का अध्ययन करता है और इसका यत्न करता है कि उसके पात्र हर हालत में और हर मौक़े पर इस तरह आचरण करें, जैसे रक्त-मांस का बना मनुष्य करता है। अपनी सहज सहानुभूति और सौन्दर्य-प्रेम के कारण वह जीवन के उन सूक्ष्म स्थानों तक जा पहुँचता है, जहाँ मनुष्य अपनी मनुष्यता के कारण पहुँचने में असमर्थ होता है।

आधुनिक साहित्य में वस्तु स्थिति-चित्रण की प्रकृत्ति इतनी बढ़ रही है कि आज की कहानी यथासम्भव प्रत्यक्ष अनुभवों की सीमा के बाहर नहीं जाती। हमें केवल इतना सोचने से ही सन्तोष नहीं होता कि मनोविज्ञान की दृष्टि से सभी पात्र मनुष्यों से मिलते-जुलते हैं; बल्कि हम यह इत्मीनान चाहते हैं कि वे सचमुच के मनुष्य हैं, और लेखक ने यथासम्भव उनका जीवन-चरित्र ही लिखा है क्योंकि कल्पना

के गढ़े हुए आदमियों में हमारा विश्वास नहीं है : उनके कार्यों और विचारों से हम प्रभावित नहीं होते। हमें इसका निश्चय हो जाना चाहिए कि लेखक ने जो सृष्टि की है, वह प्रत्यक्ष अनुभवों के आधार पर की गयी है और अपने पात्रों की जबान से वह खुद बोल रहा है।

इसीलिए साहित्य को कुछ समालोचकों ने लेखक का मनोवैज्ञानिक जीवन-चरित्र कहा है।

एक ही घटना या स्थिति से सभी मनुष्य समान रूप से प्रभावित नहीं होते। हर आदमी की मनोवृत्ति और दृष्टिकोण अलग है। रचना कौशल इसी में है कि लेखक जिस मनोवृत्ति या दृष्टिकोण से किसी बात को देखे, पाठक भी उसमें उससे सहमत हो जाये। यही उसकी सफलता है। इसके साथ ही हम साहित्यकार से यह भी आशा रखते हैं कि वह अपनी बहुज्ञता और अपने विचारों की विस्तृति से हमें जाग्रत करे, हमारी दृष्टि तथा मानसिक परिधि को विस्तृत करे—उसकी दृष्टि इतनी सूक्ष्म, इतनी गहरी और इतनी विस्तृत हो कि उसकी रचना से हमें आध्यात्मिक आनन्द और बल मिले।

सुधार की जिस अवस्था में वह हो, उससे अच्छी अवस्था आने की प्रेरणा हर आदमी में मौजूद रहती है। हममें जो कमज़ोरियाँ हैं वह मर्ज़ की तरह हमसे चिमटी हुई हैं। जैसे शरीरिक स्वास्थ्य एक प्राकृतिक बात है और रोग उसका उलटा उसी तरह नैतिक और मानसिक स्वास्थ्य भी प्राकृतिक बात है और हम मानसिक तथा नैतिक गिरावट से उसी तरह सन्तुष्ट नहीं रहते, जैसे कोई रोगी अपने रोग से सन्तुष्ट नहीं रहता। जैसे वह सदा किसी चिकित्सक की तलाश में रहता है, उसी तरह हम भी इस फिक्र में रहते हैं कि किसी तरह अपनी कमज़ोरियों को परे फेककर अधिक अच्छे मनुष्य बनें। इसीलिए हम साधु-फ़कीरों की खोज में रहते हैं, पूजा-पाठ करते हैं, बड़े-बूढ़ों के पास बैठते हैं, विद्वानों के व्याख्यान सुनते हैं और साहित्य का अध्ययन करते हैं।

और हमारी सारी-कमज़ोरियों की ज़िम्मेदारी हमारी कुरुचि और प्रेम-भाव से वंचित होने पर है। जहाँ सच्चा सौन्दर्य-प्रेम है, जहाँ प्रेम की विस्तृति है, वहाँ कमज़ोरियाँ कहाँ रह सकती हैं ? प्रेम ही तो आध्यात्मिक भोजन है और सारी कमजोरियाँ इसी भोजन के न मिलने अथवा दूषित भोजन के मिलने से पैदा होती हैं। कलाकार हममें सौन्दर्य की अनुभूति उत्पन्न करता है और प्रेम की उष्णता। उसका एक वाक्य, एक शब्द, एक संकेत, इस तरह हमारे अन्दर जा बैठता है कि हमारा अन्तःकरण प्रकाशित हो जाता है। पर जब तक कलाकार खुद सौन्दर्य-प्रेम से छककर मस्त हो और उसकी आत्मा स्वयं इस ज्योति से प्रकाशित न हो, वह हमें यह प्रकाश क्योंकर दे सकता है ?

प्रश्न यह है कि सौन्दर्य है क्या वस्तु ? प्रकटतः यह प्रश्न निरर्थक-सा मालूम होता है क्योंकि सौन्दर्य के विषय में हमारे मन में कोई शंका-सन्देह नहीं। हमने सूरज का उगना और डूबना देखा है, ऊषा और सन्ध्या की लालिमा देखी है, सुन्दर

सुगन्धि-भरे फूल देखे हैं, मीठी बोलियाँ बोलनेवाली चिड़ियाँ देखी हैं, कल-कल निनादिनी नदियाँ देखी हैं, नाचते हुए झरने देखे हैं—यही सौन्दर्य है।

इन दृश्यों को देखकर हमारा अन्तःकरण क्यों खिल उठता है ? इसलिए कि इनमें रंग या ध्वनि का सामंजस्य है। बाजों का स्वरसाम्य अथवा मेल ही संगीत की मोहकता का कारण है। हमारी रचना ही तत्त्वों के समानुपात में संयोग से हुई है ; इसलिए हमारी आत्मा सदा उसी साम्य तथा सामंजस्य की खोज में रहती है। साहित्य कलाकार के आध्यात्मिक सामंजस्य का व्यक्त रूप है और सामंजस्य सौन्दर्य की सृष्टि करता है, नाश नहीं। वह हममें वफ़ादारी, सचाई, सहानुभूति, न्याय-प्रियता और ममता के भावों की पुष्टि करता है। जहाँ ये भाव हैं, वहीं दृढ़ता है और जीवन है; जहाँ इनका अभाव है वहीं फूट, विरोध, स्वार्थपरता है—द्वेष, शत्रुता और मृत्यु है। यह बिलगाव, विरोध, प्रकृति-विरुद्ध जीवन के लक्षण हैं, जैसे रोग प्रकृति-विरुद्ध आहार-विहार का चिह्न है। जहाँ प्रकृति से अनुकूलता और साम्य है, वहाँ संकीर्णता और स्वार्थ का अस्तित्व कैसे सम्भव होगा ? जब हमारी आत्मा प्रकृति के मुक्त वायुमण्डल में पालित-पोषित होती है, तो नीचता-दुष्टता के कीड़े अपने आप हवा और रोशनी से मर जाते हैं। प्रकृति से अलग होकर अपने को सीमित कर लेने से ही ये सारी मानसिक और भावगत बीमारियाँ पैदा होती हैं। साहित्य हमारे जीवन को स्वाभाविक और स्वाधीन बनाता है। दूसरे शब्दों में, उसी की बदौलत मन का संस्कार होता है। यही उसका मुख्य उद्देश्य है।

'प्रगतिशील लेखक-सघ', यह नाम ही मेरे विचार से ग़लत है। साहित्यकार या कलाकार स्वभावतः प्रगतिशील होता है। अगर यह उसका स्वभाव न होता, तो शायद वह साहित्यकार ही न होता। उसे अपने अन्दर भी एक कमी महसूस होती है और बाहर भी। इसी कमी को पूरा करने के लिए उसकी आत्मा बेचैन रहती है। अपनी कल्पना में वह व्यक्ति और समाज को सुख और स्वच्छन्दता की जिस अवस्था में देखना चाहता है, वह उसे दिखायी नहीं देती। इसलिए, वर्तमान मानसिक और सामाजिक अवस्थाओं से उसका दिल कुढ़ता रहता है। वह इन अप्रिय अवस्थाओं का अन्त कर देना चाहता है, जिससे दुनिया में जीने और मरने के लिए इससे अधिक अच्छा स्थान हो जाये। यही वेदना और यही भाव उसके हृदय और मस्तिष्क को सक्रिय बनाये रखता है। उसका दर्द से भरा हृदय इसे सहन नहीं कर सकता कि एक समुदाय क्यों सामाजिक नियमों और रूढ़ियों के बन्धन में पड़कर कष्ट भोगता रहे ? क्यों न ऐसे सामान इकट्ठा किये जायें कि वह गुलामी और ग़रीबी से छुटकारा पा जाये ? वह इस वेदना को जितनी बेचैनी के साथ अनुभव करता है, उतना ही उसकी रचना में ज़ोर और सचाई पैदा होती है। अपनी अनुभूतियों को वह जिस क्रमानुपात में व्यक्त करता है, वही उसकी कलाकुशलता का रहस्य है। पर शायद इस विशेषता पर ज़ोर देने की ज़रूरत इसलिए पड़ी की प्रगति या उन्नति से प्रत्येक लेखक या ग्रंथकार एक ही अर्थ नहीं ग्रहण करता। जिन अवस्थाओं को एक समुदाय उन्नति समझ सकता है, दूसरा समुदाय असन्दिग्ध अवनति मान सकता है ; इसलिए

कि यह साहित्यकार अपनी कला को किसी उद्देश्य के अधीन नहीं करना चाहता। उसके विचारों में कला केवल मनोभावों के व्यक्तिकरण का नाम है, चाहे उन भावों से व्यक्ति या समाज पर कैसा ही असर क्यों न पड़े।

उन्नति से हमारा तात्पर्य उस स्थिति से है, जिससे हममें दृढ़ता और कर्म-शक्ति उत्पन्न हो, जिससे हमें अपनी दुःखावस्था की अनुभूति हो, हम देखें कि किन अन्तर्बाह्य कारणों से हम इस निर्जीवता और ह्रास की अवस्था को पहुचँ गये, और उन्हें दूर करने की कोशिश करें।

हमारे लिए कविता के वे भाव निरर्थक हैं, जिनसे संसार की नश्वरता का आधिपत्य हमारे हृदय पर और दृढ़ हो जाये, जिनसे हमारे हृदयों में नैराश्य छा जाये। वे प्रेम-कहानियाँ, जिनसे हमारे मासिक-पत्रों के पृष्ठ भरे रहते हैं, हमारे लिए अर्थहीन हैं, अगर वे हममें हरकत और गरमी नहीं पैदा करतीं। अगर हमने दो नवयुवकों की प्रेम-कहानी कह डाली, पर उससे हमारे सौन्दर्य-प्रेम पर कोई असर न पड़ा और पड़ा भी तो केवल इतना ही कि हम उनकी विरह-व्यथा पर रोयें, तो इससे हममें कौन-सी मानसिक या रुचि सम्बन्धी गति पैदा हुई ? इन बातों से किसी ज़माने में हमें भावावेश हो जाता रहा हो तो जाता रहा हो पर आज के लिए वे बेकार हैं। इस भावोत्तेजक कला का अब ज़माना नहीं रहा। अब तो हमें उस कला की आवश्यकता है, जिसमें कर्म का सन्देश हो। अब तो हज़रते इक़बाल के साथ हम भी कहते हैं :

> रमूज़े हयात जोई जुज़दर तपिश नयाव,
> दरकुलज़ुम आरमीदन नंगस्त आबे जूरा।
> ब आशियाँ न नशीनम ज़े लज़्ज़ते परवाज़,
> गहे वशाख़े गुलम गहे बरलबे जूयम।

{अर्थात् अगर तुझे जीवन के रहस्य की खोज है, तो वह तुझे संघर्ष के सिवा और कहीं नहीं मिलने का—सागर में जाकर विश्राम करना नदी के लिए लज्जा की बात है। आनन्द पाने के लिए मैं घोंसले में कभी बैठता नहीं,—कभी फूलों की टहनियों पर, तो कभी नदी-तट पर होता हूँ।}

अतः हमारे पथ में अहंवाद अथवा अपने व्यक्तिगत दृष्टिकोण को प्रधानता देना वह वस्तु है, जो हमें जड़ता, पतन और लापरवाही की ओर ले जाती है और ऐसी कला हमारे लिए न व्यक्ति-रूप में उपयोगी है और न समुदाय-रूप में।

मुझे यह कहने में हिचक नहीं कि मैं और चीज़ों की तरह कला को भी उपयोगिता की तुला पर तौलता हूँ। निस्संदेह कला का उद्देश्य सौन्दर्य-वृत्ति की पुष्टि करना है और वह हमारे आध्यात्मिक आनन्द की कुंजी है; पर ऐसा कोई रुचिगत मानसिक तथा आध्यात्मिक आनन्द नहीं, जो अपनी उपयोगिता का पहलू न रखता हो। आनन्द स्वतः एक उपयोगिता-युक्त वस्तु है और उपयोगिता की दृष्टि से एक ही वस्तु से हमें सुख भी होता है, और दुःख भी। आसमान पर छायी लालिमा निस्संदेह बड़ा सुन्दर दृश्य है; परन्तु आषाढ़ में अगर आकाश पर वैसी लालिमा छा जाये, तो

वह हमें प्रसन्नता देनेवाली नहीं हो सकती। उस समय तो हम आसमान पर काली-काली घटाएँ देखकर ही आनन्दित होते हैं। फूलों को देखकर हमें इसलिए आनन्द होता है कि उनसे फलों की आशा होती है। प्रकृति से अपने जीवन का सुर मिलाकर रहने में हमें इसीलिए आध्यात्मिक सुख मिलता है कि उससे हमारा जीवन विकसित और पुष्ट होता है। प्रकृति का विधान वृद्धि और विकास है, और जिन भावों, अनुभूतियों और विचारों से हमें आनन्द मिलता है, वे इसी वृद्धि और विकास के सहायक हैं। कलाकार अपनी कला से सौन्दर्य की सृष्टि करके परिस्थिति को विकास के उपयोगी बनाता है।

परन्तु सौन्दर्य भी और पदार्थों की तरह स्वरूपस्थ और निरपेक्ष नहीं, उसकी स्थिति भी सापेक्ष है। एक रईस के लिए जो वस्तु सुख का साधन है, वही दूसरे के लिए दुःख का कारण हो सकती है। एक रईस अपने सुरक्षित सुरम्य उद्यान में बैठकर जब चिड़ियों का कल गान सुनता है तो उसे स्वर्गीय सुख की प्राप्ति होती है ; परन्तु एक दूसरा सज्ञान मनुष्य वैभव की इस सामग्री को घृणितम वस्तु समझता है।

बन्धुत्व और समता, सभयता तथा प्रेम सामाजिक जीवन के आरम्भ से ही, आदर्शवादियों का सुनहला स्वप्न रहे हैं। धर्म प्रवर्तकों ने धार्मिक, नैतिक और आध्यात्मिक बन्धनों से इस स्वप्न को सचाई बनाने का सतत किन्तु निष्फल यत्न किया है। महात्मा बुद्ध, हज़रत ईसा, हज़रत मुहम्मद आदि सभी पैग़म्बरों और धर्म प्रवर्तकों ने नीति की नींव पर इस समता की इमारत खड़ी करनी चाही; पर किसी को सफलता न मिली और छोटें-बड़े का भेद जिस निष्ठुर रूप में आज प्रकट हो रहा है, शायद कभी न हुआ था।

"आज़माये को आज़मानी मूर्खता है", इस कहावत के अनुसार यदि हम अब भी धर्म और नीति का दामन पकड़कर समानता के ऊँचे लक्ष्य पर पहुँचना चाहें, तो विफलता ही मिलेगी। क्या हम इस सपने को उत्तेजित मस्तिष्क की सृष्टि समझकर भूल जायें ? तब तो मनुष्य की उन्नति और पूर्णता के लिए कोई आदर्श ही बाक़ी न रह जायेगा। इससे कहीं अच्छा है कि मनुष्य का अस्तित्व ही मिट जाये। जिस आदर्श को हमने सभ्यता के आरम्भ से पाला है। जिसके लिए मनुष्य ने, ईश्वर जाने कितनी कुरबानियाँ की हैं, जिसकी परिणति के लिये धर्मों का आविर्भाव हुआ, मानव-समाज का इतिहास जिस आदर्श की प्राप्ति का इतिहास है, उसे सर्वमान्य समझकर, एक अमिट सचाई समझकर, हमें उन्नति के मैदान में क़दम रखना है। हमें एक ऐसे नये संघटन को सर्वांगपूर्ण बनाना है, जहाँ समानता केवल नैतिक बन्धनों पर आश्रित न रहकर अधिक ठोस रूप प्राप्त कर ले। हमारे साहित्य को उसी आदर्श को अपने सामने रखना है।

हमें सुन्दरता की कसौटी बदलनी होगी। अभी तक यह कसौटी अमीरी और विलासिता के ढंग की थी। हमारा कलाकार अमीरों का पल्ला पकड़े रहना चाहता था, उन्हीं की क़द्रदानी पर उसका अस्तित्व अवलम्बित था और उन्हीं के सुख-दुःख,

आशा-निराशा, प्रतियोगिता और प्रतिद्वन्द्विता की व्याख्या कला का उद्देश्य था। उसकी निगाह अन्तःपुर और बँगलों की ओर उठती थी। झोंपड़े और खँड़हर उसके ध्यान के अधिकारी न थे। उन्हें वह मनुष्यता की परिधि के बाहर समझता था। कभी इनकी चर्चा करता भी था, तो इनका मज़ाक उड़ाने के लिए, ग्रामवासी को देहाती वेशभूषा और तौर-तरीक़े पर हँसने के लिए। उसका शीन-क़ाफ दुरुस्त न होना या मुहावरों का गलत उपयोग उसके व्यंग्य-विद्रूप की स्थायी सामग्री थी। वह भी मनुष्य है, उसके भी हृदय और उसमें भी आकांक्षाएँ हैं,—यह कला की कल्पना के बाहर की बात थी।

कला नाम था और अब भी है, संकुचित रूप-पूजा का, शब्द योजना का, भाव-निबन्धन का। उसके लिए कोई आदर्श नहीं है, जीवन का कोई ऊँचा उद्देश्य नहीं है—भक्ति, वैराग्य, अध्यात्म और दुनिया से किनारा-क़शी उसकी सबसे ऊँची कल्पनाएँ हैं। हमारे उस कलाकार के विचार से जीवन का चरम लक्ष्य यही है। उसकी दृष्टि अभी इतनी व्यापक नहीं कि जीवन-संग्राम में सौन्दर्य का परमोत्कर्ष देखे। उपवास और नग्नता मे भी सौन्दर्य का अस्तित्व सम्भव है, इसे कदाचित् वह स्वीकार नहीं करता। उसके लिए सौन्दर्य सुन्दर स्त्री में है—उस बच्चोंवाली गरीब रूप-रहित स्त्री में नहीं, जो बच्चे को खेत की मेड़ पर सुलाये पसीना बहा रही है। उसने निश्चय कर लिया है कि रँगे होठो, कपोलों और भौंहों में निस्सन्देह सुन्दरता का वास है—उसके उलझे हुए बालों, पपड़ियाँ पड़े हुए होठो और कुम्हलाये हुए गालों मे सौन्दर्य का प्रवेश कहाँ ?

पर यह संकीर्ण दृष्टि का दोष है। अगर उसकी सौन्दर्य देखनेवाली दृष्टि में विस्तृति आ जाये तो वह देखेगा कि रँगे होठो और कपोलो की आड़ मे अगर रूप-गर्व और निष्ठुरता छिपी है, तो इन मुरझाये हुए होठो और कुम्हलाये हुए गालो के ऑसुओं मे त्याग, श्रद्धा और कष्ट-सहिष्णुता है। हाँ, उसमें नफ़ासत नहीं, दिखावा नही, सुकुमारता नही।

हमारी कला यौवन के प्रेम मे पागल है और यह नही जानती कि जवानी छाती पर हाथ रखकर कविता पढ़ने, नायिका की निष्ठुरता का रोना रोने या उसके रूप-गर्व और चोचलों पर सिर धुनने में नहीं है। जवानी नाम है आदर्शवाद का, हिम्मत का, कठिनाई से मिलने की इच्छा का, आत्म-त्याग का। उसे तो इकबाल के साथ कहना होगा—

**अज़ दस्ते जुनूने मन जिब्रील ज़बूँ सैदे,**
**यज़दाँ बकमन्द आवर ऐ हिम्मते मरदाना।**

{अर्थात् मेरे उन्मत्त हाथों के लिए जिब्रील एक घटिया शिकार है। ऐ हिम्मते मरदाना, क्यों न अपनी कमन्द में तू खुदा को ही फाँस लाये ?

अथवा

**चूँ मौज साज़े साजूद बजूदम ज़े सैल बेपरवास्त,**
**गुमां मबर कि दरी बहर साहिले जोयम।**

{अर्थात् तरंग की भाँति मेरे जीवन की तरी भी प्रवाह की ओर से बेपरवाह है, यह न सोचो कि इस समुद्र में मैं किनारा ढूँढ़ रहा हूँ।}

और यह अवस्था उस समय पैदा होगी, जब हमारा सौन्दर्य व्यापक हो जायेगा, जब सारी सृष्टि उसकी परिधि मैं आ जायेगी। वह किसी विशेष श्रेणी तक ही सीमित न होगा, उनकी उड़ान के लिए केवल बाग़ की चहारदीवारी न होगी, किन्तु वह वायु-मण्डल होगा जो सारे भूमंडल को घेरे हुए है। तब कुरुचि हमारे लिए सह्य न होगी, तब हम उसकी जड़ खोदने के लिए कमर कसकर तैयार हो जायेंगे। हम जब ऐसी व्यवस्था को सहन न कर सकेंगे कि हज़ारों आदमी कुछ अत्याचारियों की गुलामी करें, तभी हम केवल काग़ज़ के पृष्ठों पर सृष्टि करके ही सन्तुष्ट न हो जायेंगे, बल्कि उस विधान की सृष्टि करेंगे, जो सौन्दर्य, सुरुचि, आत्म-सम्मान और मनुष्यता का विरोधी न हो।

साहित्यकार का लक्ष्य केवल महफिल सजाना और मनोरंजन का सामान जुटाना नहीं है–उसका दरजा इतना न गिराइए। वह देश-भक्ति और राजनीति के पीछे चलनेवाली सचाई भी नहीं, बल्कि उनके आगे मशाल दिखाती हुई चलनेवाली सचाई है।

हमें अक्सर यह शिकायत होती है कि साहित्यकारो के लिए समाज में कोई स्थान नहीं–अर्थात् भारत के साहित्यकारों के लिए। सभ्य देशों में तो साहित्यकार समाज का सम्मानित सदस्य है, और बड़े-बड़े अमीर और मन्त्रिमंडल के सदस्य उनसे मिलने में अपना गौरव समझते हैं; परन्तु हिन्दुस्तान तो अभी मध्य-युग की अवस्था में पड़ा हुआ है। यदि साहित्य ने अमीरों का याचक बनने को जीवन का सहारा बना लिया हो, और उन आन्दोलनों, हलचलों और क्रान्तियो से बेख़बर हो जो समाज में हो रही है–अपनी ही दुनियां बनाकर उसमे रोता और हँसता हो, तो इस दुनिया मे उसके लिए जगह न होने में कोई अन्याय नहीं है। जब साहित्यकार बनने के लिए अनुकूल रुचि के सिवा और कोई क़ैद नहीं रही, जैसे महात्मा बनने के लिए किसी प्रकार की शिक्षा की आवश्यकता नहीं, आध्यात्मिक उच्चता ही काफ़ी है, तो महात्मा लोग दर-दर फिरने लगे, उसी तरह साहित्यकार भी निकल आये।

इसमें शक नहीं कि साहित्यकार पैदा होता है, बनाया नहीं जाता; पर यदि हम शिक्षा और जिज्ञासा से प्रकृति की इस देन को बढ़ा सकें, तो निश्चय ही हम साहित्य की अधिक सेवा कर सकेंगे। अरस्तू ने और दूसरे विद्वानों ने भी साहित्यकार बननेवालों के लिए कडी शर्तें लगायी हैं और उनकी मानसिक, नैतिक,, आध्यात्मिक और भागवत सभ्यता तथा शिक्षा के लिए सिद्धान्त और विधियाँ निश्चित कर दी हैं; मगर आज तो हिन्दी में साहित्यकार के लिए प्रवृत्तिमात्र अलम् समझी जाती है, और किसी प्रकार की तैयारी की उसके लिए आवश्यकता नहीं। वह राजनीति, समाज-शास्त्र या मनोविज्ञान से सर्वथा अपरिचित हो, फिर भी वह साहित्यकार है।

साहित्यकार के सामने आजकल जो आदर्श रखा गया है, उसके अनुसार ये सभी विद्याएँ उसका विशेष अंग बन गयी हैं और साहित्य की प्रवृत्ति अहंवाद या

व्यक्तिवाद तक परिमित नही रही, बल्कि वह मनोवैज्ञानिक और सामाजिक होता जाता है। अब वह व्यक्ति को समाज से अलग नही देखता, किन्तु उसे समाज के एक अग-रूप मे देखता है। इसलिए नही कि वह समाज पर हुकूमत करे, उसे अपने स्वार्थ-साधन का औजार बनाये, मानो उसमे और समाज मे सनातन शत्रुता है, बल्कि इसलिए कि समाज के अस्तित्व के साथ उसका अस्तित्व कायम है और समाज से अलग होकर उसका मूल्य शून्य के बराबर हो जाता है।

हममे से जिन्हे सर्वोत्तम शिक्षा और सर्वोत्तम मानसिक शक्तियॉं मिली हैं, उन पर समाज के प्रति उतनी ही जिम्मेदारी भी हैं। हम उस मानसिक पूँजीपति को पूजा के योग्य समझेगे, जो समाज के पैसे से ऊँची शिक्षा प्राप्त कर उसे स्वार्थ साधन मे लगाता है ? समाज से निजी लाभ उठाना ऐसा काम है, जिसे कोई साहित्यकार कभी पसन्द न करेगा। उस मानसिक पूँजीपति का कर्त्तव्य है कि वह समाज के लाभ को अपने निजी लाभ से अधिक ध्यान देने योग्य समझे—अपनी विद्या और योग्यता से समाज को अधिक से अधिक लाभ पहुँचाने की कोशिश करे। वह साहित्य के किसी भी विभाग मे प्रवेश क्यो न करे, उसे उस विभाग से विशेषत और सब विभागो से सामान्यतः परिचय हो।

अगर हम अन्तर्राष्ट्रीय साहित्यकार-सम्मेलनो की रिपोर्ट पढे, जो हम देखेगे कि ऐसा कोई शास्त्रीय, सामाजिक, ऐतिहासिक ओर मनोवैज्ञानिक प्रश्न नही है, जिस पर उसमे विचार विनिमय न होता हो। इसके विरुद्ध, हम अपनी ज्ञानसीमा को देखते हे तो हमे अपने अज्ञान पर लज्जा आती है। हमने समझ रखा है कि साहित्य रचना के लिए आशुबुद्धि ओर तेज कलम काफी है। पर यही विचार हमारी साहित्यिक अवनति का कारण हे। हमे अपने साहित्य का मानदण्ड ऊंचा करना होगा जिसमे वह समाज की अधिक मूल्यवान सेवा कर सके, जिसमे समाज मे उसे वह पद मिले जिसका वह अधिकारी है, जिसमे वह जीवन के प्रत्येक विभाग की आलोचना-विवेचना कर सके ओर हम दूसरी भाषाओं तथा साहित्यो का जूठा खाकर ही सन्तोष न करे, किन्तु खुद भी उस पूंजी को बढ़ाये।

हमे अपनी रुचि ओर प्रवृत्ति के अनुकूल विषय चुन लेने चाहिए और विषय पर पूर्ण अधिकार प्राप्त करना चाहिए। हम जिस आर्थिक अवस्था में जिन्दगी बिता रहे हैं, उसमे यह काम कठिन अवश्य हे, पर हमारा आदर्श ऊँचा रहना चाहिए। हम पहाड की चोटी तक न पहुँच सकेगे, तो कमर तक तो पहुँच ही जायेगे, जो जमीन पर पडे रहने से कही अच्छा हे। अगर हमारा अन्तर प्रेम की ज्योति से प्रकाशित हो ओर सेवा का आदर्श हमारे सामने हो, तो ऐसी कोई कठिनाई नही जिस पर हम विजय न प्राप्त कर सके।

जिन्हे धन-वेभव प्यारा है, साहित्य-मन्दिर मे उनके लिए स्थान नही है। यहॉं तो उन उपासकों की आवश्यकता है, जिन्होने सेवा को ही अपने जीवन की सार्थकता मान लिया हो, जिनके दिल मे दर्द की तडप हो और मुहब्बत का जोश हो। अपनी इ़ज़्ज़त तो अपने हाथ है। अगर हम सच्चे दिल से समाज की सेवा करेंगे तो मान,

प्रतिष्ठा और प्रसिद्धि सभी हमारे पाँव चूमेंगी। फिर मान-प्रतिष्ठा की चिन्ता हमे क्यों सताये ? और उसके न मिलने से हम निराश क्यों हों ? सेवा में जो आध्यात्मिक आनन्द है, वही हमारा पुरस्कार है–हमें समाज पर अपना बड़प्पन जताने, उस पर रोब जमाने की हवस क्यों हो ? दूसरों से ज़्यादा आराम के साथ रहने की इच्छा भी क्यों सताये ? हम अमीरों की श्रेणी में अपनी गिनती क्यों करायें ? हम तो समाज के झण्डा लेकर चलनेवाले सिपाही हैं और सादी जिन्दगी के साथ ऊँची निगाह हमारे जीवन का लक्ष्य है। जो आदमी सच्चा कलाकार है, वह स्वार्थमय जीवन का प्रेमी नहीं हो सकता। उसे अपनी मनस्तुष्टि के लिए दिखावे की आवश्यकता नहीं–उससे तो उसे घृणा होती है। वह तो इक़बाल के साथ कहता है–

**मर्दुम आज़ादम आगूना रायूरम कि मरा,**
**मीतवां कुश्तव येक जामे ज़ुलाले दीगरां।**

{अर्थात् मैं आज़ाद हूँ और इतना हयादार हूँ कि मुझे दूसरों के निथरे हुए पानी के एक प्याले से मारा जा सकता है।}

हमारी परिषद् ने कुछ इसी प्रकार के सिद्धान्तों के साथ कर्म-क्षेत्र में प्रवेश किया है। साहित्य का शराब-कबाब और राग-रंग का मुखापेक्षी बना रहना उसे पसन्द नहीं। वह उसे उद्योग और कर्म का सन्देशवाहक बनाने का दावेदार है। उसे भाषा से बहस नहीं। आदर्श व्यापक होने से भाषा अपने-आप सरल हो जाती है। भाव-सौन्दर्य बनाव-सिंगार से बेपरवाही ही दिखा सकता है। जो साहित्यकार अमीरों का मुँह जोहनेवाला है, वह रईसी रचना-शैली स्वीकार करता है; जो जन-साधारण का है वह जन-साधारण की भाषा में लिखता है। हमारा उद्देश्य देश में ऐसा वायु-मण्डल उत्पन्न कर देना है, जिसमें अभीष्ट प्रकार का साहित्य उत्पन्न हो सके और पनप सके। हम चाहते हैं कि साहित्य केन्द्रों में हमारी परिषदें स्थापित हों और वहाँ साहित्य की रचनात्मक प्रवृत्तियों पर नियमपूर्वक चर्चा हो, निबंध पढ़े जायें, बहस हो, आलोचना-प्रत्यालोचना हो। तभी वह वायु-मंडल तैयार होगा। तभी साहित्य में नये युग का आविर्भाव होगा।

हम हर एक सूबे में, हर एक जबान में, ऐसी परिषदें स्थापित कराना चाहते हैं, जिसमें हर एक भाषा में हम अपना सन्देश पहुँचा सकें। यह समझना भूल होगी कि यह हमारी कोई नयी कल्पना है। नहीं, देश के साहित्य-सेवियों के हृदयों में सामुदायिक भावनाएँ विद्यमान हैं। भारत की हर एक भाषा में इस विचार के बीच प्रकृति और परिस्थिति ने पहले से बो रखे हैं, जगह-जगह उसके अँकुये भी निकलने लगे हैं। उसको सींचना एवं उसके लक्ष्य को पुष्ट करना हमारा उद्देश्य है।

हम साहित्यकारों में कर्मशक्ति का अभाव है। यह एक कड़वी सचाई है; पर हम उसकी ओर से आँखें नहीं बन्द कर सकते। अभी तक हमने साहित्य का जो आदर्श अपने सामने रखा था, उसके लिये कर्म की आवश्यकता न थी, कर्माभाव ही उसका गुण था क्योंकि अक्सर कर्म अपने साथ पक्षपात और संकीर्णता को भी लाता है। अगर कोई आदमी धार्मिक होकर अपनी धार्मिकता पर गर्व करे, तो इससे

कहीं अच्छा है कि वह धार्मिक न होकर 'खाओ पियो मौज़ करो', का कायल हो। ऐसा स्वच्छन्द-चारी तो ईश्वर की दया का अधिकारी हो भी सकता है; पर धार्मिकता का अभिमान रखनेवाले के लिए इसकी संभावना नहीं।

जो हो, जब तक साहित्य का काम केवल मनबहलाव का सामान जुटाना, केवल लोरियाँ गा-गाकर सुलाना, केवल आँसू बहाकर जी हलका करना था, तब तक उसके लिए कर्म की आवश्यकता न थी। वह एक दीवाना था जिसका ग़म दूसरे खाते थे। मगर हम साहित्य को केवल मनोरंजन और विलासिता की वस्तु नहीं समझते। हमारी कसौटी पर वही साहित्य खरा उतरेगा जिसमें उच्च चिन्तन हो, स्वाधीनता का भाव हो, सौन्दर्य का सार हो, सृजन की आत्मा हो, जीवन की सचाइयों का प्रकाश हो—जो हममें गति, संघर्ष और बेचैनी पैदा करे, सुलाये नहीं क्योंकि अब और ज़्यादा सोना मृत्यु का लक्षण है।

**(प्रगतिशील लेखक-संघ के प्रथम अधिवेशन पर दिये भाषण के अंश)**
**लखनऊ में होनेवाले प्रगतिशील लेखक संघ के पहले अधिवेशन 1936 में सभापति आसन से दिया गया भाषण।**

**(लखनऊ में 10 अप्रैल, 1936 को 'प्रगतिशील लेखक संघ' के प्रथम अधिवेशन में अध्यक्ष पद से दिया गया भाषण, जो उर्दू में दिया गया: हिन्दी में : 'हंस', जुलाई, 1936 में प्रकाशित;**
**उर्दू में : 'ज़माना' अप्रैल, 1937 में, 'अदब की गर्ज़ो गायत' शीर्षक से प्रकाशित)**

# साहित्य की प्रगति

साहित्य की सैकड़ों परिभाषाएँ की गयी हैं और उनमें से हम अपना मतलब निकालने के लिए एक ले लेंगे। परिभाषा है तो पंडितों की वस्तु, मगर जब घर बनाना है तो नींव डालनी ही पड़ेगी। हवा में मकान बना सकते तो क्या बात थी, लेकिन अभी विज्ञान वह विद्या नहीं जान पाया है। साहित्य जीवन की आलोचना है, इस उद्देश्य से कि सत्य की खोज की जाये। सत्य क्या है और असत्य क्या है, इसका निर्णय हम आज तक नहीं कर सके। एक के लिए जो सत्य है वह दूसरे के लिये असत्य। एक श्रद्धालु हिन्दू के लिए चौबीसों अवतार महान सत्य हैं–संसार की कोई भी वस्तु धन, धरती, पुत्र, पत्नी उसकी नज़रों में इतनी सत्य नहीं हैं। उस सत्य की रक्षा के लिए वह अपनी ही नहीं, अपने पुत्रों की आहुति भी दे देगा। इसी प्रकार दया एक के लिए सत्य है, पर दूसरा उसे संसार के सब दुःखों का मूल समझता है और इसलिए असत्य कहता है। इसी सत्य और असत्य का संग्राम साहित्य है। दर्शन और विज्ञान का उद्देश्य भी यही है, लेकिन वह बुद्धि के रास्ते से वहाँ पहुँचना चाहता है। बेचारा साहित्य भी वही यात्रा कर रहा है लेकिन गंभीर विचार से, मौन न रहकर, केवल थकन मिटाने के लिए अपनी खंजरी बजाकर गाता भी जाता है। यह रास्ता तो काटना ही पड़ेगा, तो क्यों न हँस-खेलकर काटो। इसी 'दया' सत्य पर वड़े-वडे धर्मो की बुनियाद पड़ी, यह मानो मानव जाति की ओर से इन्द्र को ललकार थी, उनका सिंहासन छीनने के लिए, लेकिन आज उसका मज़ाक़ उड़ाया जा रहा है।

यह सत्य और असत्य की यात्रा उसी वक्त से शुरू हुई जव से मनुष्य में आत्मा का विकास हुआ। इसके पहले तो उसकी सारी शक्तियाँ प्रकृति से अपने भोजन के लिए लड़ने में ही खर्च हो जाती थीं। जब यह चिंता लगी हो कि आज बच्चे खायेंगे क्या या आज रात की सर्दी काटने के लिए आग कैसे बने, तो सत्य और असत्य के राग कौन गाता। उस वक्त सबसे बड़ा सत्य वह भूख और ठंड थी। साहित्य और दर्शन सभ्य जीवन के लक्षण हैं, जब हममें इतना सामर्थ्य आ जाये कि पेट के सिवा कुछ और भी सोच सकें। रोटी-दाल से निश्चिन्त होने के बाद ही खीर और पकौड़ी की सूझती है। आदि में मनुष्य में पशु-प्रकृति की ही प्रधानता थी। केवल पशुवल ही सबसे बड़ा अधिकार था। मगर जब मनुष्य आये दिन के कलह और संघर्ष से तंग आ गया तो तरह-तरह के नियम बने और मतों की सृष्टि

हुई। नये-नये सत्यों का आविष्कार हुआ, जो प्रकृत सत्य न थे, वरन् मानव सत्य थे। मनुष्य ने अपने को नीति के बन्धनों से जकड़ना शुरू कर दिया। जातियाँ बनीं, उपजातियाँ बनीं और जायदाद के आधार पर समाज का संगठन हो गया। पहले दस-पाँच भेड़-बकरियाँ और थोड़ा-सा नाज ही सम्पत्ति थीं। फिर स्थावर सम्पत्ति का आविर्भाव हुआ और चूँकि मनुष्य ने इस सम्पत्ति के लिए बड़ी-बड़ी कुर्बानियाँ की थीं, बड़े-बड़े कष्ट उठाये थे, वह उसकी नज़रो में सबसे बहुमूल्य वस्तु थीं उसकी रक्षा के लिए वह अपनी और अपने पुत्रों के प्राणों की बाज़ी लगा सकता था। विवाह-प्रथा को ऐसा रूप दिया गया कि सम्पत्ति घर से बाहर न जाने पावे। और उस धुँधले अतीत से आज तक का मानव-इतिहास केवल सम्पत्ति-रक्षा का इतिहास है। तब समाज मे दो बड़े-बड़े भेद हो गये। जो संसार के इस सग्राम में परास्त हो गये, उन्होने ईश्वर-भजन का आश्रय लिया और संसार को माया कहकर उससे विरक्त हो गये और नये-नये बन्धन बनने लगे, यहाँ तक कि हमारा क्षेत्र संकुचित होते-होते रूढियों का एक कारागार-सा बन गया। धर्म के नाम पर हज़ारों तरह के पाखंड समाज मे घुस आये, जिनमे उलझकर मानव-समाज की गति रुक गयी। अति सब चीज की दुःखकर होती है। यह प्रकृति का नियम है। वही संस्थाएँ जिनका निर्माण समाज के कल्याण के निमित्त किया गया थॉ, अन्त मे समाज के पाँव की बेडियाँ बन गयीं। वही दूध, जो एक मात्रा मे अमृत है उस मात्रा से बढकर विष हो जाता है। मानव-समाज मे शान्ति का स्थापन करने के लिए जो-जो योजनाएँ सोच निकाली गयी वह सभी कालान्तर मे या तो जीर्ण हो जाने के कारण अपना काम न कर सकी या कठोर हो जाने के कारण कष्ट देने लगीं। जो पहले कुलपति था वह राजा बना। फिर वह इतना शक्तिशाली बन बैठा कि अपने को भगवान का कारकुन समझने लगा, जिससे बाजपुर्स करने का किसी मनुष्य को अधिकार न था। उसकी अधिकार-तृष्णा बढने लगी। उसकी इस तृष्णा पर समाज का रक्त बहने लगा। अन्त मे आदम जाति मे इन दशाओ के प्रति विद्रोह का भाव उत्पन्न हो गया। मनुष्य की आत्मा इन निरर्थक ही नही, घातक बन्धनो को मकडी के जाले की भॉति तोड-फोड करके निर्मल, स्वच्छ, मुक्त आकाश और वायु मे विचरण करने के लिए आतुर हो उठी। बीच-बीच मे कितनी ही बार ऐसे विद्रोह उठे। हमारे जितने मत हैं, वह सब इसी विद्रोह के स्मारक हैं, किन्तु उन विद्रोहो मे कलह की जो मुख्य वस्तु थी, वह ज्यो-की-त्यो बनी रही। सम्पत्ति में हाथ लगाने का किसी को या तो साहस ही न हुआ या किसी को सूझी ही नही। जो इन सारे दुर्व्यवस्थाओ का मूल था वह इतने सौम्य वेश में धर्म और विद्या और नीति के आवरण में महान बना हुआ बैठा था, कि किसी को उसकी ओर सन्देह करने की भी प्रेरणा न हुई। हालाँकि उसी के इशारे और सहयोग से समाज पर नित नये बन्धन लगाये जा रहे हैं। यह बड़े-बड़े न्यायालय और यह साम्राज्यवाद और ये बड़े-बड़े व्यापार के केन्द्र उसी के रचे हुए खिलौने हैं। ये भिन्न-भिन्न मत उसके खिलौनों के सिवा और क्या हैं। यह जात-पाँत, यह ऊँच-नीच का भेद उसी की छोड़ी हुई फुलझड़ियाँ हैं। यह चकले, जो मानव-समाज

के कोढ़ हैं, उसके क्रूर विनोद हैं। ये हमारी असंख्य विधवाएँ, ये हमारे लाखों मजूर जो पशुओं की भाँति जीवन काट रहे हैं, उसी भानमती के छू-मंतर की विभूतियाँ हैं। उसने प्यूरिटेनिज़्म का कुछ ऐसा निषेधात्मक रूप ग्रहण कर लिया है, कि जो उससे अणु मात्र भी विमुख हो जाये, उसकी ख़ैरियत नहीं। उसका क़ानून मार्शल-ला से कहीं कठोर, कहीं जान-लेवा है। उसकी अपील के लिए कहीं कोई Tribunal नहीं है। सारांश यह कि उसने जीवन को इतना संकीर्ण, इतना उलझनदार, इतना अन्यायपूर्ण, इतना स्वार्थमय, इतना कृत्रिम बना दिया है कि मानवता उससे भयभीत हो उठी है और उसको उखाड़ फेंकने के लिए, उसके पंजों से निकल जाने के लिए वह अपना पूरा ज़ोर लगा रही है। इन रूढ़ियों ने, इन बन्धनों ने, इन असत्य बाधाओं ने, ब्रह्माण्ड की व्यापक चेतना में जो दर्बे-से बना दिये हैं, जिनमें बन्द होकर वह अपनी स्वच्छन्दता खो बैठे हैं, आज हमारी आत्मा उन दर्बों को तोड़कर उस व्यापक चेतना से सामंजस्य प्राप्त करने के लिए उतारू हो गयी है। संभव है, रस्सी को ज़ोर से खींचकर इसके टूटने के साथ ही वह अपने ही ज़ोर में गिर पड़े। संभव है पिंजरे में बन्द पक्षी की भाँति पिंजरे से निकलकर वह शिकारी चिड़ियों का ग्रास बन जाये, पर उसे गिरना मंजूर है, ग्रास बन जाना मंजूर है, उन दर्बों में रहना मंजूर नहीं। संसार को जी भर कर भोगने की अबाँध लालसा जिसे सदियों की प्यूरिटेनिज़्म ने खूँख़्वार बना दिया है, सर्वभक्षी बन जाना चाहती है। निषेधों की उसे बिलकुल परवाह नहीं है। वह पाप को पुण्य, असत्य को सत्य और अपूर्ण को पूर्ण बना देना ठान बैठी है। उसने प्यूरिटेनिज़्म का सदियों तक व्यवहार करके देख लिया है और अब बिना उसे ज़मीन में दफ़न किये उसे चैन नहीं। झूठ बोलना पाप है! क्यों पाप है? अगर उस झूठ से समाज का अहित होता है तो वह बेशक पाप है। अगर उससे समाज का कल्याण होता है, तो वह पुण्य है। निरपेक्ष सत्य के अस्तित्व को ही वह स्वीकार नहीं करती। चोरी को तुम पाप कहते हो? तुम चाहते हो कि संसार की सारी सम्पत्ति बटोरकर उस पर एकाधिपत्य जमा लो। कोई उसे छुए तो उसके लिए जेल है, फाँसी है। हममें और तुममें इसके सिवा और क्या अन्तर है कि तुम सफल चोर हो और हम चोर-कला में तुम्हारी बराबरी नहीं कर सकते। इस प्यूरिटेनिज़्म ने हमारी आत्मा को कितना शुष्क काठ का-सा बना दिया है कि उसमें रस का लोप हो गया। कविता कितनी ही सुन्दर और भावमयी हो, वह उसका आनन्द नहीं उठा सकती। इससे वासनाओं का उद्दीपन होता है। चित्रकला से तो उसे दुश्मनी है। भला मनुष्य की क्या मजाल है कि वह परमात्मा के काम में दख़ल दे। सृष्टि परमात्मा का काम है। मनुष्य अगर उसकी नक़ल करता है, तो उसे सूली पर चढ़ा दो, फाँसी पर लटका दो। इतिहास में ऐसे धर्मात्माओं की कमी नहीं है जिन्होंने पुस्तकालय जला दिये, चित्रालयों को भूमिस्थ कर दिया, संगीत के उपासकों को निर्वासित कर दिया। तीर्थस्थानों में जो पिशाच-लीलाएँ होती हैं वह इसी प्यूरिटेनिज़्म का प्रसाद है। आज भारत में जो पाँच करोड़ अछूत, नौ करोड़ मुसलमान और शायद एक करोड़ ईसाई हैं और जिस अनैक्य के कारण राष्ट्र के विकास में बाधाएँ खड़ी हो

गयी हैं, उसका ज़िम्मेदार इस प्यूरिटेनिज़्म के सिवा और कौन है ? और जगहों में तो प्युरिटेनिज़्म से ज़्यादा हानि नहीं होती। मत शराब पियो, मत मांस खाओ। इसके बगैर समाज की कोई हानि नहीं। दरिद्र देश में पैसे का दुरुपयोग किसी तरह भी क्षम्य नहीं। लेकिन इससे पैदा होनेवाली अहम्मन्यता तो और भी जघन्य है। त्याग और संयम स्तुत्य है, उसी हालत में, जब अहंकार को न अंकुरित होने दे, लेकिन दुर्भाग्य से इन दोनों में कारण और कार्य का-सा सम्बन्ध पाया जाता है। जो जितना ही नीतिवान है, वह उतना ही अहंकारी भी है। इसलिए समाज आचारवानों को सन्देह की आँखो से देखता है। एक शराबी या ऐयाश आदमी अगर उदार हो, सहानुभूति रखता हो, क्षमाशील हो, सेवा-भाव रखता हो तो समाज के लिए वह एक पक्के आचारवादी किन्तु अनुदार, घमंडी, संकीर्ण-हृदय पुरुष से कहीं ज़्यादा उपयोगी है। प्युरिटन मनोवृत्ति जैसे इस ताक में रहती है कि किसका पाँव फिसले और वह तालियाँ बजाये। प्युरिटेनिज्म और अनुदारता दो पर्याय-से हो गये हैं और जहाँ सेक्स का प्रश्न आ जाता है, वहाँ तो वह नंगी तलवार, बारूद का ढेर है। यहाँ वह किसी तरह की नर्मी नहीं कर सकता। उसे अपने नियमों की रक्षा के लिए किसी का जीवन नष्ट कर देने में एक प्रकार का गौरव-युक्त आनन्द प्राप्त होता है। भोग उसकी दृष्टि मे सबसे वडा पाप है। चोरी करके हम समाज में रह सकते हैं, धोखा देकर, झूठी गवाही देकर, निर्बलों को कुचलकर, मित्रों से विश्वासघात करके, अपनी स्त्री को डंडों से पीटकर हम समाज में रह सकते हैं, उसी शान और अकड़ के साथ, लेकिन भोग अक्षम्य अपराध है। उसके लिए कोई प्रायश्चित्त नहीं। पुरुषों के लिए तो चाहे किसी तरह क्षमा सुलभ हो जाये, किन्तु स्त्रियों के लिए क्षमा के द्वार बन्द हैं और उन पर अलीगढ़वाला बारह लीवर का ताला पड़ा हुआ है। इसी का यह प्रसाद है कि हमारी बहनें और बेटियाँ आये दिन तीर्थस्थानों में लाकर छोड दी जाती हैं और इस तरह उन्हें कुत्सित जीवन बिताने के लिए मजबूर किया जाता है। हम केवल अपराधी को दंड देकर सन्तुष्ट नहीं होते, उसके कुटुम्ब का, उसकी सन्तान का और सन्तानों की भी सन्तान का बहिष्कार कर देते हैं ! हम स्त्री या पुरुष किसी के लिए भी व्यभिचार के समर्थक नहीं, लेकिन यह कहाँ का न्याय है कि जिस अपराध के लिए पुरुष को दंड देने में हम असमर्थ हों, उसी अपराध के लिए कुमारियों या विधवाओं को कलंकित किया जाये ? सौभाग्यवतियों को हमने इसलिए छोड़ दिया है कि परिस्थितियाँ उनके अनुकूल हैं और समाज उन्हें दंड देने में असमर्थ है। जो पुरुष स्वयं बड़े धड़ल्ले से व्यभिचार करता है, वह भी अपनी स्त्री को पिंजरे में बन्द रखना चाहता है और यदि वह मानव स्वभाव से प्रेरित होकर पिंजरे से निकलने की इच्छा करे, तो उसकी गरदन पर छुरी फेरने से भी नहीं हिचकता। यह सामाजिक विषमता असह्य हो उठी है और वह बड़ी तेज़ी से विद्रोह का रूप धारण कर रही है।

इन सामाजिक दशाओं का हमने इसलिए संक्षिप्त वर्णन किया है कि जैसा हमने आरम्भ में कहा है—साहित्य जीवन की आलोचना है, इस उद्देश्य से कि उससे

सत्य और सुन्दर की खोज की जाये। बाह्य जगत हमारे मन के अन्दर प्रवेश करके एक दूसरा जगत बन जाता है, जिस पर हमारे सुख-दुख, भय-विस्मय, रुचि या अरुचि का गहरा रंग चढ़ा होता है। एक ही तत्त्व भिन्न-भिन्न हृदयों में भिन्न भाव उत्पन्न करता है। एक आदमी अपने लड़के को इसलिए पीट रहा है कि लड़का खेलाड़ी है, मन लगाकर नहीं पढ़ता। इस पर तरह-तरह की आलोचनाएँ होती हैं। बाप का धर्म है कि लड़के को कुराह चलते देखे, तो उसे ताड़ना दे। यह सनातन रीति है। दूसरा कहता है—नहीं, लड़का केवल इसलिए खेलाड़ी हो गया है कि उसे प्रेम से पढ़ाया नहीं जाता। यह बाप का दोष है। तीसरा आदमी एक कदम और आगे जाता है और कहता है—खेलना लड़कों का स्वाभाविक धर्म है, यही उनकी शिक्षा है। बाप को कोई अधिकार नहीं है कि वह लड़के के प्राकृतिक विकास में बाधक हो। एक चौथा आदमी बाप की इस ताड़ना में पुत्र-स्नेह का नहीं—स्वार्थ, लोभ, दम्भ का रंग झलकता हुआ देखता है। बाह्य जगत और मनुष्य जगत में यही अन्तर है। साहित्य की रचना करनेवाले तो वही होते हैं जो जगत-गति से विशेषरूप से प्रभावित होते हैं, जिनके मन में संसार को कुछ अधिक सुन्दर, कुछ अधिक उत्कृष्ट देखने की महत्त्वाकांक्षा होती है। वे असुन्दर को देखकर जितने दुखी होते हैं, उतना ही सुन्दर को देखकर प्रसन्न होते हैं। और वे अपने हर्ष या शोक को अपने मन में ही रखकर संतुष्ट नहीं होते। वे संसार को भी अपने हर्ष या शोक का एक भाग देना चाहते हैं। भाव को अपना बनाकर सबका बना देना, यही साहित्य है। डॉ. रवीन्द्रनाथ ने अपने 'सौन्दर्य और साहित्य' नामक निबन्ध में लिखा है—

> "सौन्दर्य-बोध जितना विकसित होता जाता है, उतना स्वतन्त्रता के स्थान पर सुसंगति, आघात के स्थान पर आकर्षण, आधिपत्य के स्थान पर सामंजस्य हमें आनन्द देता है।"

हम इसमें इतना और मिला देंगे—अनुदारता की जगह उदारता, भेद की जगह मेल, घृणा की जगह प्रेम।

नवीन साहित्य की रुचि में बिलकुल यही विकास नज़र आ रहा है। वह अब आदर्श चरित्रों की कल्पना नहीं करता। उसके चरित्र अब उस श्रेणी से लिये जाते हैं जिन्हें कोई प्युरिटन छूना भी पसन्द न करेगा। मैक्सिम गोर्की, अनातोल फ्रांस, रोमां रोलां, एच. जी. वेल्स आदि योरोप के, स्वर्गीय रतननाथ सरशार, शरद्‌चन्द्र आदि भारत के—ये सभी हमारे आनन्द के क्षेत्र को फैला रहे हैं, उसे मानसरोवर और कैलाश की चोटियों से उतारकर हमारे गली-कूचों में खड़ा कर रहे हैं। वह किसी शराबी को, किसी जुआरी को, किसी विषयी को देखकर घृणा से मुँह नहीं फेर लेते। उनकी मानवता पतितों में वह खूबियाँ, उससे कहीं बड़ी मात्रा में देखती है, जो धर्म ध्वजाधारियों में और पवित्रता के पुजारियों में नहीं मिलती। बुरे आदमी को भला समझकर, उससे प्रेम और आदर का व्यवहार करके उसको अच्छा बना देने की जितनी सम्भावना है, उतनी उससे घृणा करके, उसका बहिष्कार करके नहीं। मनुष्य में जो कुछ सुन्दर है, विशाल है, आदरणीय है, आनन्दप्रद है, साहित्य उसी की मूर्ति है।

उसकी गोद में उन्हें आश्रय मिलना चाहिए, जो निराश्रय हैं, जो पतित हैं, जो अनादृत हैं। माता उस बालक से अधिक-से-अधिक स्नेह करती है, जो दुर्बल है, बुद्धिहीन है, सरल है। सपूत बेटे पर वह गर्व करती है। उसका हृदय दुखी होता है, कपूतों ही के लिए। कपूत ही में वह अपने मातृ-वात्सल्य को टिका पाती है। बीस-पच्चीस साल पहले वेश्या साहित्य से बहिष्कृत थी। अगर कभी वह साहित्य में लायी जाती थी, तो केवल अपमानित किये जाने के लिए। रचयिता की प्युरिटन-मनोवृत्ति बिना उसे मनमाना दंड दिये विश्राम न लेती थी। अब वह साहित्य में अपमान की वस्तु नहीं, आदर और प्रेम की वस्तु बन गयी है। गऊ को हत्या के लिए बेचनेवाला अगर दोषी है तो ख़रीदनेवाला कम दोषी नहीं है। ख़रीदनेवाले का अगर समाज में आदर है तो बेचनेवाले का क्यों अनादर हो ? वेश्या में बेटीपन है, मातापन है, पत्नीपन है। उसमें भी भक्ति और श्रद्धा है, सहृदयता है। उसका तो जीवन ही पर-सुख के लिए अर्पित हो गया है। वह समाज के गद्य की सूक्ति है। उसकी शोभा इसी में है कि वह गद्य में घुल-मिलकर सम्पूर्ण गद्य को सजीव और चमत्कृत कर दे। सूक्तियों को चुनकर अलग कर देने से उनका सूक्तिपन ज्यों का त्यों रहता है, समाज शुष्क हो जाता है। अगर कोई ईश्वर है, तो ये देवदासियाँ हिसाब के दिन उससे पूछेंगी—हमने सदा पर-सुख चेष्टा की, सदैव दूसरों के जख्म पर मरहम रक्खा, जख़्मी भी किया, लेकिन प्राण लेने के लिए नहीं, बल्कि अपना प्रेम 'इंजेक्ट' करने के लिए। क्या उसका यही पुरस्कार था ?—और हमें विश्वास है, ईश्वर उन्हें कोई जवाब न दे सकेगा। प्राचीनकाल की अप्सराएँ तो देवताओ और ऋषि-मुनियों की मंजूरे-नज़र थीं। हम उनकी कलयुगी बेटियों का किस मुँह से अनादर कर सकते हैं।

ईश्वर का जिक्र बडे मौके से आ गया। साहित्य की नवीन प्रगति उनसे विमुख हो रही है। ईश्वर के नाम पर उनके उपासकों ने भू-मण्डल पर जो अनर्थ किये हैं, और कर रहे हैं, उनके देखते इस विद्रोह को बहुत पहले उठ खड़ा होना चाहिए था। आदमियो के रहने के लिए शहरों में स्थान नहीं है, मगर ईश्वर और उनके मित्रो और कर्मचारियो के लिए बड़े-बड़े मन्दिर चाहिए। आदमी भूखों मर रहे हैं, मगर ईश्वर अच्छे से अच्छा खायगा, अच्छे-से-अच्छा पहनेगा और खूब विहार करेगा। अपनी सृष्टि की ख़बर लेना उसने छोड़ दिया, तो साहित्य भी, जो ईश्वर के दरबार में प्रजा का वकील है, साफ़-साफ़ कह देगा—आपकी यह स्वार्थपरता आपकी शान के खिलाफ़ है। लेकिन ईश्वर की लीला कुछ ऐसी विचित्र है, कि हम मुँह से जितने ही अनीश्वरवादी बनते हैं, आत्मा से उतने ही ईश्वरवादी बन जाते हैं। अब तक मुँह से ईश्वरवादी थे, आत्मा से पक्के नास्तिक। अब परिस्थिति बदल रही है और सच्चा ईश्वरवाद उषा की लालिमा से उदित हो रहा है। घृणा को ईश्वरवाद से क्या प्रयोजन। जहाँ मेल है, सामंजस्य है, समन्वय है, वहीं ईश्वर है। नक़ली ईश्वरवाद से आत्मवाद प्रस्फुटित हो रहा है। लेकिन इसके साथ युवकों का भौंरापन और युवतियों का तितलीपन भी नवीन प्रगति का एक लक्षण है, जिसके हम समर्थक नहीं। प्रणय केवल मनोविनोद की वस्तु नहीं। वह इससे कहीं पवित्र और महान है। वह

आत्म-समर्पण है, स्त्री के लिए भी और पुरुष के लिए भी। वर्तमान योरोपीय साहित्य बड़े वेग से अबाध प्रेम की ओर जा रहा है। वैवाहिक मैत्री और वैवाहिक परीक्षा की समस्याएँ साहित्य में हल की जा रही हैं। यह पेटभरों की स्वाद-लिप्सा है। संसार का सारा धन खींचकर वे अब निश्चिन्त हो गये हैं और निश्चिन्त आदमी कामुकता की ओर न जाये, तो क्या करे ! बौद्धिक विकास के लिए रसिकता परमावश्यक है। रस की उपेक्षा केवल दुर्बल और रक्तहीन प्राणी ही कर सकता है। जो स्वस्थ है, बलवान है, उसका रसिक होना अनिवार्य है, लेकिन रसिकता और कामुकता में जो अन्तर है, उसे योरोप का साहित्य भूलता जा रहा है। सदियों के बन्धन और निग्रह के बाद अब जो उसे यह वस्तु मिली है तो वह सर्वभक्षी हो जाना चाहता है। इस क्षुधातुरता की दशा में उसे खाद्य और अखाद्य कुछ नहीं सूझता। स्त्री और पुरुष दोनों ही वैवाहिक जीवन की ज़िम्मेदारियों से भाग रहे हैं। अगर वह प्युरिटनिज़्म सीमा का अतिक्रमण कर गया था, तो यह रसिकता भी सीमा के बाहर निकली जा रही है। अब तक पुरुष इस क्षेत्र में विजय-कामना किया करता था। अब स्त्री भी योरोपीय साहित्य में उसी मनोवृत्ति का प्रदर्शन कर रही है। उस शीत-प्रधान देश के लिए सदैव उत्तेजना की ज़रूरत है। वहाँ जमे हुए घी को पिघलाने के लिए थोडी-सी गर्मी चाहिए ही। यहाँ तो घी यों ही पिघला रहता है, उसके लिए आँच दिखाने की ज़रूरत नहीं। रसिकता भोजन-रूपी जीवन के लिए चटनी के समान है, जो उसके स्वाद और रुचि को बढ़ा देती है। केवल चटनी खाकर तो कोई जीवित नही रह सकता।

विषय बहुत बड़ा है। एक छोटे-से भाषण में उसकी काफ़ी व्याख्या नहीं की जा सकती। समाज का वर्तमान सगठन दूषित है। दुःख, दरिद्रता, अन्याय, ईर्ष्या, द्वेष आदि मनोविकार, जिनके कारण संसार नरक के समान हो रहा है, इनका कारण दूषित समाज-संगठन है। सोशियालोजी के साथ साहित्य भी इसी प्रश्न को हल करने मे लगा हुआ है।

(हिन्दू विश्वविद्यालय की बिहारी एसोसिएशन के वार्षिकोत्सव पर पढ़ा गया ;
'हंस' मार्च, 1933 में प्रकाशित)

# 'प्रेम-प्रसून'

गल्प, आख्यायिका या छोटी कहानी लिखने की प्रथा प्राचीन काल से चली आती है। धर्म-ग्रन्थों में जो दृष्टान्त भरे पड़े हैं, वे छोटी कहानियाँ ही हैं, पर कितनी उच्च कोटि की। महाभारत, उपनिषद्, बुद्ध-जातक, बाइविल—सभी सद्ग्रन्थों में जन-शिक्षा का यही साधन उपयुक्त समझा गया है। ज्ञान और तत्त्व की बातें इतनी सरल रीति से और क्योंकर समझायी जातीं ? किन्तु प्राचीन ऋषि इन दृष्टान्तों द्वारा केवल आध्यात्मिक और नैतिक तत्त्वों का निरूपण करते थे। उनका अभिप्राय केवल मनोरंजन नहीं होता था। सद्ग्रन्थों के रूपकों और बाइबिल के 'पैरेबल्स' देखकर तो यही कहना पड़ता है कि अगले जो कुछ कर गये, वह हमारी शक्ति से बाहर है; कितनी विशुद्ध कल्पना, कितना मौलिक निरूपण, कितनी ओजस्विनी रचना-शैली है कि उसे देखकर वर्तमान साहित्यिक बुद्धि चकरा जाती है। आजकल आख्यायिका का अर्थ बहुत व्यापक हो गया है। उसमें प्रेम की कहानियाँ, जासूसी क़िस्से, भ्रमण-वृत्तान्त, अद्भुत घटना-विज्ञान की बातें, यहाँ तक कि मित्रों की गपशप—सभी शामिल कर दी जाती हैं। एक अँगरेजी समालोचक के मतानुसार तो कोई रचना, जो पन्द्रह मिनट में पढ़ी जा सके, गल्प कही जा सकती है। और-तो-और, उसका यथार्थ उद्देश्य इतना अनिश्चित हो गया है कि उसमें किसी प्रकार का उपदेश देना दूषण समझा जाने लगा है। वह कहानी सबसे नाक़िस समझी जाती है जिसमें उपदेश की छाया भी पड़ जाये।

आख्यायिकाओं द्वारा नैतिक उपदेश देने की प्रथा धर्म-ग्रन्थों ही में नहीं, साहित्य-ग्रन्थों में भी प्रचलित थी। 'कथा-सरित्सागर' इसका उदाहरण है। इसके पश्चात् बहुत-सी आख्यायिकाओं को एक शृंखला में बाँधने की प्रथा चली। 'बैताल-पच्चीसी' और 'सिंहासन-बत्तीसी' इसी श्रेणी की पुस्तकें हैं। उनमें कितनी नैतिक और धार्मिक समस्याएँ हल की गयी हैं, यह उन लोगों से छिपा नहीं, जिन्होंने उनका अध्ययन किया है। अरबी में 'सहस्र-रजनी-चरित्र' इसी भाँति का अद्भुत संग्रह है, किन्तु उसमें किसी भाँति का उपदेश देने की चेष्टा नहीं की गयी। उसमें सभी रसों का समावेश है, या अद्भुत-रस ही की प्रधानता है, और अद्भुत रस में उपदेश की गुंजाइश नहीं रहती। कदाचित् उसी आदर्श को लेकर इस देश में 'शुक-बहत्तरी' के ढंग की कथाएँ रची गयीं, जिनमें स्त्रियों की बेवफ़ाई का राग अलापा गया है।

यूनान में हकीम ईसप ने एक नया ही ढंग निकाला। उन्होंने पशु-पक्षियों की कहानियों द्वारा उपदेश देने का आविष्कार किया।

मध्यकाल काव्य और नाटक-रचना का काल था। आख्यायिकाओं की ओर बहुत कम ध्यान दिया गया। उस समय कहीं तो भक्ति-काव्य की प्रधानता रही, कहीं राजाओं के कीर्ति-गान की। हाँ, शेख़सादी ने फ़ारसी में 'गुलिस्ताँ-बोस्ताँ' की रचना करके आख्यायिकाओं की मर्यादा रखी। यह उपदेश-कुसुम इतना मनोहर और सुन्दर है कि चिरकाल तक प्रेमियों के हृदय इसकी सुगन्ध से रंजित होते रहेंगे। उन्नीसवीं शताब्दी में फिर आख्यायिकाओं की ओर साहित्यकारों की प्रवृति हुई; और तभी से सभ्य-साहित्य में इनका विशेष महत्त्व है। योरप की सभी भाषाओं में गल्पों का यथेष्ट प्रचार है, पर मेरे विचार में फ्रांस और रूस के साहित्य में जितनी उच्च-कोटि की गल्पें पायी जाती हैं, उतनी अन्य योरपीय भाषाओं में नहीं। अँगरेजी में भी डिकेन्स, वेल्स, हार्डी, किलपिंग, शार्लट यंग, ब्राण्टी आदि ने कहानियाँ लिखी हैं, लेकिन इनकी रचनाएँ गाईमोपासाँ, बालज़ाक या पियेर-लोटी की टक्कर की नहीं। फ्रांसीसी कहानियों में सरसता की मात्रा बहुत अधिक रहती है। इसके अतिरिक्त गाईमोमासाँ और बालज़ाक ने आख्यायिका के आदर्श को हाथ से नहीं जाने दिया है। उनमें आध्यात्मिकता या सामाजिक गुत्थियाँ अवश्य सुलझायी गयी हैं। रूस में सबसे उत्तम कहानियाँ काउण्ट टॉल्स्टॉय की हैं। इनमें कई तो ऐसी हैं जो प्राचीन काल के दृष्टान्तों की कोटि की हैं। चेख़ब ने बहुत कहानियाँ लिखी हैं, और योरप में उनका प्रचार भी बहुत है; किन्तु उनमें रूस के विलासप्रिय समाज के जीवन-चित्रों के सिवा और कोई विशेषता नहीं। दास्ताव्यस्की ने भी उपन्यासों के अतिरिक्त कहानियाँ लिखी हैं, पर उनमें मनोभावों की दुर्बलता दिखाने की चेष्टा की गयी है। भारत में बंकिमचन्द्र और डॉ. रवीन्द्रनाथ ने कहानियाँ लिखी हैं, और उनमें से कितनी ही बहुत उच्च कोटि की हैं।

प्रश्न यह हो सकता है कि आख्यायिका और उपन्यास मे आकार के अतिरिक्त और भी कोई अन्तर है ? हाँ, है, और बहुत बड़ा अन्तर है। उपन्यास घटनाओं, पात्रों और चरित्रों का समूह है; आख्यायिका केवल एक घटना है—अन्य बातें सब उसी घटना के अन्तर्गत होती हैं। इस विचार से उसकी तुलना ड्रामा से की जा सकती है। उपन्यास में आप चाहे जितने स्थान लावें, चाहे जितने दृश्य दिखावें, चाहे जितने चरित्र खींचें; पर यह कोई आवश्यक बात नहीं कि वे सब घटनाएँ और चरित्र एक ही केन्द्र पर आकर मिल जायें। उनमें कितने ही चरित्र तो केवल मनोभाव दिखाने के लिए ही रहते हैं; पर आख्यायिका में इस बाहुल्य की गुंजाइश नहीं, बल्कि कई सुविज्ञ जनों की सम्मति तो यह है कि उसमें केवल एक ही घटना या चरित्र का उल्लेख होना चाहिए। उपन्यास में आपकी क़लम में जितनी शक्ति हो, उतना ज़ोर दिखाइए, राजनीति पर तर्क कीजिए, किसी महफ़िल के वर्णन में दस-बीस पृष्ठ लिख डालिए (भाषा सरस होनी चाहिए), ये कोई दूषण नहीं। आख्यायिका में आप महफ़िल के सामने से चले जायेंगे, और बहुत उत्सुक होने पर भी आप उसकी ओर निगाह

नहीं उठा सकते। वहाँ तो एक शब्द, एक वाक्य भी ऐसा नहीं होना चाहिए, जो गल्प के उद्देश्य को स्पष्ट न करता हो। इसके सिवा कहानी की भाषा बहुत ही सरल और सुबोध होनी चाहिए। उपन्यास वे लोग पढ़ते हैं जिनके पास रुपया है; और समय भी उन्हीं के पास रहता है जिनके पास धन होता है। आख्यायिका साधारण जनता के लिए लिखी जाती है, जिसके पास न धन है, न समय। यहाँ तो सरलता में सरलता पढ़ा कीजिए—यही कमाल है। कहानी वह ध्रुपद की तान है, जिसमें गायक महफ़िल शुरू होते ही अपनी सम्पूर्ण प्रतिभा दिखा देता है; एक क्षण में चित्त को इतने माधुर्य से परिपूरित कर देता है, जितना रात-भर गाना सुनने से भी नहीं हो सकता।

हम जब किसी अपरिचित प्राणी से मिलते हैं, तो स्वभावतः यह जानना चाहते हैं कि यह कौन है, पहले उससे परिचय करना आवश्यक समझते हैं। पर आजकल कथा भिन्न रूप से आरम्भ की जाती है। कहीं दो मित्रों की बात-चीत से कथा आरम्भ की जाती है, कहीं पुलिस-कोर्ट के एक दृश्य से, परिचय पीछे आता है। यह अँगरेजी आख्यायिकाओं की नक़ल है। इससे कहानी अनायास ही जटिल और दुर्बोध हो जाती है। योरप वालों की देखा-देखी यन्त्रों द्वारा डायरी या टिप्पणियों द्वारा भी कहानियाँ लिखी जाती हैं। मैंने स्वयं इन सभी पद्धतियों पर रचना की है; पर वास्तव में इससे कहानी की सफलता में बाधा पड़ती है। योरप के विज्ञ समालोचक कहानियों के लिए किसी अन्त की भी ज़रूरत नहीं समझते। इसका कारण यही है कि वे लोग कहानियाँ केवल मनोरंजन के लिए पढ़ते हैं। आपको लन्दन के किसी होटल में एक लेडी मिल जाती है। उसके साथ उसकी वृद्धा माता भी है। माता कन्या से किसी विशेष पुरुष से विवाह करने के लिए आग्रह करती है। लड़की ने अपना दूसरा वर ठीक कर रखा है। माँ बिगड़कर कहती है, "मैं तुम्हें अपना धन न दूँगी।" कन्या कहती है, "मुझे इसकी परवा नहीं।" अन्त में माता अपनी लड़की से रूठकर चली जाती है। लड़की निराशा की दशा में बैठी है कि उसका अपना पसन्द किया युवक आता है। दोनों में बातचीत होती है। युवक का प्रेम सच्चा है। वह बिना धन के ही विवाह करने पर राज़ी हो जाता है। विवाह होता है। कुछ दिन तक स्त्री-पुरुष सुखपूर्वक रहते हैं। इसके बाद पुरुष धनाभाव से किसी दूसरी धनवान् स्त्री की टोह लेने लगता है। उसकी स्त्री को इसकी ख़बर हो जाती है, और वह एक दिन घर से निकल जाती है। बस, कहानी यहीं समाप्त कर दी जाती है; क्योंकि रीयलिस्ट्स अर्थात् यथार्थवादियों—का कथन है कि संसार में नेकी बदी का फल मिलता नज़र नहीं आता, बल्कि बहुधा बुराई का परिणाम अच्छा और भलाई का बुरा होता है। आदर्शवादी कहता है—यथार्थ का यथार्थ रूप दिखाने से फ़ायदा क्या! वह तो हम अपनी आँखों से देखते ही हैं। कुछ देर के लिए तो हमें इन कुत्सित व्यवहारों से अलग रहना चाहिए, नहीं तो साहित्य का मुख्य उद्देश्य ही ग़ायब हो जाता है। वह साहित्य का समाज को दर्पण मात्र नहीं मानता, बल्कि दीपक मानता है, जिसका काम प्रकाश फैलाना है। भारत का प्राचीन साहित्य आदर्शवाद का ही समर्थक है।

हमें भी आदर्श की ही मर्यादा का पालन करना चाहिए। हाँ, यथार्थ का उसमें ऐसा सम्मिश्रण होना चाहिए कि सत्य से दूर न जाना पड़े।

हमने इन कहानियों में आदर्श को यथार्थ से मिलाने की चेष्टा की है। हम कहाँ तक सफल हुए हैं, इसका निर्णय पाठक ही कर सकते हैं। हमारा ख़याल है कि आख्यायिका में ये तीन गुण अवश्य होने चाहिए–

1. आध्यात्मिक या नैतिक उपदेश ;
2. अत्यन्त सरल भाषा ;
3. स्वाभाविक वर्णन-शैली।

इन्हीं सिद्धान्तों के अनुसार इन कहानियों की रचना की गयी है। आशा है, पाठकों का इनसे मनोरंजन होगा।

विनीत,
प्रेमचन्द
**(प्रथम संस्करण, जुलाई, 1924 से )**

# कर्बला

प्रायः सभी जातियों के इतिहास में कुछ ऐसी महत्त्वपूर्ण घटनाएँ होती हैं, जो साहित्यिक कल्पना को अनन्त काल तक उत्तेजित करती रहती हैं। साहित्यिक समाज नित-नये रूप में उनका उल्लेख किया करता है–छन्दों में, गीतों में, निबन्धों में, लोकोक्तियों में, व्याख्यानों में बार-बार उनकी आवृत्ति होती रहती है, फिर भी नये लेखकों के लिए गुंजाइश रहती है। हिन्दू-इतिहास मे 'रामायण' और 'महाभारत' की कथाएँ ऐसी ही घटनाएँ हैं। मुसलमानों के इतिहास में 'कर्बला' के संग्राम को भी वही स्थान प्राप्त है। उर्दू और फ़ारसी के साहित्य में इस संग्राम पर दफ़्तर-के-दफ़्तर भरे पड़े हैं, यहाँ तक कि जैसे हिन्दी साहित्य के कितने ही कवियों ने राम और कृष्ण की महिमा गाने में अपना जीवन व्यतीत कर दिया, उसी तरह उर्दू और फ़ारसी मं कितने ही कवियों ने केवल मर्सिया कहने में ही जीवन समाप्त कर दिया। किन्तु जहाँ तक हमारा ज्ञान है, अब तक किसी भाषा में, इस विषय पर नाटक की रचना शायद नहीं हुई। हमने हिन्दी में यह ड्रामा लिखने का साहस किया है।

कितने खेद और लज्जा की बात है कि कई शताब्दियों से मुसलमानों के साथ रहने पर भी अभी तक हम लोग प्रायः उनके इतिहास से अनभिज्ञ हैं। हिन्दू-मुसलिम वैमनस्य का एक कारण यह भी है कि हम हिन्दुओं को मुसलिम महापुरुषों के सच्चरित्रों का ज्ञान नहीं। जहाँ किसी मुसलमान बादशाह का ज़िक्र आया कि हमारे सामने औरंगज़ेब की तसवीर खिंच गयी; लेकिन अच्छे और बुरे चरित्र सभी समाजो में सदैव होते आये हैं, और होते रहेंगे। मुसलमानों में भी बड़े-बड़े दानी, बड़े-बड़े धर्मात्मा और बड़े-बड़े न्यायप्रिय बादशाह हुए हैं। किसी जाति के महान् पुरुषों के

चरित्रों का अध्ययन उस जाति के साथ आत्मीयता के सम्बन्ध का प्रवर्तक होता है, इसमें सन्देह नहीं।

नाटक दृश्य भी होते हैं और पाठ्य भी। पर हमारा विचार है, दोनों प्रकार के नाटकों में कोई रेखा नहीं खींची जा सकती। अच्छे अभिनेताओं द्वारा खेले जाने पर प्रत्येक नाटक मनोरंजक और उपदेशप्रद हो सकता है। नाटक का मुख्य अंग उसकी भाव-प्रधानता है, और सभी बातें गौण हैं। जनता की वर्तमान रुचि से किसी नाटक के अच्छे या बुरे होने का निश्चय करना न्यायसंगत नहीं। नौटंकी और धनुष-यज्ञ देखने के लिए लाखों की संख्या में जनता टूट पड़ती है, पर उसकी यह सुरुचि आदर्श नहीं कही जा सकती। हमने यह नाटक खेले जाने के लिए नहीं लिखा, मगर हमारा विश्वास है कि यदि कोई इसे खेलना चाहे, तो बहुत थोड़ी काट-छाँट से खेल भी सकते हैं।

यह ऐतिहासिक और धार्मिक नाटक है। ऐतिहासिक नाटकों में कल्पना के लिए बहुत संकुचित क्षेत्र रहता है। घटना जितनी ही प्रसिद्ध होती है, उतनी ही कल्पना-क्षेत्र की संकीर्णता भी बढ़ जाती है। यह घटना इतनी प्रसिद्ध है कि इसकी एक-एक बात, इसके चरित्रों का एक-एक शब्द हज़ारों बार लिखा जा चुका है। आप उस वृतान्त से जौ-भर आगे-पीछे नहीं जा सकते। हमने ऐतिहासिक आधार को कहीं नहीं छोड़ा है। हाँ, जहाँ किसी रस की पूर्ति के लिए कल्पना की आवश्यकता पड़ी है, वहाँ अप्रसिद्ध और गौण चरित्रों द्वारा उसे व्यक्त किया है। (पाठक इसमें हिन्दुओं को प्रवेश करते देखकर चकित होंगे, परन्तु वह हमारी कल्पना नहीं है, ऐतिहासिक घटना है। आर्य लोग वहाँ कैसे और कब पहुँचे, यह विवादग्रस्त है। कुछ लोगों का खयाल है कि महाभारत के बाद अश्वत्थामा के वंशधर वहाँ जा बसे थे। कुछ लोगों का यह भी मत है कि ये लोग उन हिन्दुओं की सन्तान थे, जिन्हें सिकन्दर यहाँ से कै़द कर ले गया। कुछ हो, इस बात के ऐतिहासिक प्रमाण हैं कि कुछ हिन्दू भी हुसैन के साथ क़र्बला के संग्राम में सम्मिलित होकर वीर-गति को प्राप्त हुए थे।)

इस नाटक में स्त्रियों के अभिनय बहुत कम मिलेंगे। महाशय डी. एल. राय ने अपने ऐतिहासिक नाटकों में स्त्री-चरित्र की कमी को कल्पना से पूरा किया है। उनके नाटक पूर्ण रूप से ऐतिहासिक हैं। क़र्बला ऐतिहासिक ही नहीं , धार्मिक भी है, इसलिए इसमें किसी स्त्री-चरित्र की सृष्टि नहीं की जा सकी।

यह नाटक दुःखान्त ( Tragedy ) है। दुःखान्त नाटक के लिए आवश्यक है कि उसका नायक कोई वीरात्मा हो, और उसका शोकजनक अन्त उसके धर्म और न्यायपूर्ण विचारों और सिद्धान्तों के फलस्वरूप हो। नायक की दारुण कथा दुःखान्त नाटकों के लिए पर्याप्त नहीं है। उसकी विपत्ति पर हम शोक नहीं करते, वरन् उसकी नैतिक विजय पर आनन्दित होते हैं। क्योंकि वहाँ नायक की प्रत्यक्ष हार वस्तुतः उसकी विजय होती है। दुःखान्त नाटकों में शोक और हर्ष के भावों का विचित्र रूप से समावेश हो जाता है। हम नायक को प्राण त्यागते देखकर आँसू बहाते हैं, किन्तु

वे आँसू करुणा के नहीं, विजय के होते हैं। दुःखान्त नाटक आत्म-बलिदान की कथा है, और आत्म-बलिदान केवल करुणा की वस्तु नहीं, गौरव की भी वस्तु है। हाँ, नायक का वीरात्मा होना परम आवश्यक है, जिससे हमें उसकी अविचल सिद्धान्त-प्रियता और अदम्य सत्साहस पर गौरव और अभिमान हो सके।

नाटक में संगीत का अंश होना आवश्यक है, किन्तु इतना नहीं, जो अस्वाभाविक हो जाय। हम महान् विपत्ति और महान सुख, दोनों ही दशाओं में रोते और गाते हैं। हमने ऐसे ही अवसरों पर गान की आयोजना की है। मुसलिम पात्रों के मुख से ध्रुपद और विहाग कुछ बेजोड़-सा मालूम होता है, इसलिए हमने उर्दू-कवियों की गजलें दे दी हैं। कहीं-कहीं अनीस के मर्सियों में से दो-चार बन्द उद्धृत कर दिये हैं। इसके लिए हम उन महानुभावों के ऋणी हैं। कविवर श्रीधर जी पाठक की एक भारत-स्तुति भी ली गयी है, अतएव हम उन्हें धन्यवाद देते हैं।

इस नाटक की भाषा के विषय में कुछ निवेदन करना आवश्यक है। इसकी भाषा हिन्दी-साहित्य की भाषा नहीं है। मुसलमान पात्रों से शुद्ध हिन्दी भाषा का प्रयोग कराना कुछ स्वाभाविक न होता। इसलिए हमने वही भाषा रखी है, जो साधारणतः सभ्य-समाज में प्रयोग की जाती है, जिसे हिन्दू और मुसलमान दोनों ही बोलते और समझते हैं।

—प्रेमचन्द

(प्रथम संस्करण, नवम्बर, 1924 से)

## आज़ाद-कथा

पण्डित रतननाथ धर 'सरशार' लखनवी उर्दू-भाषा में उपन्यास-साहित्य के नियामक हैं। उनकी रचनाएँ, जिनमे 'फ़िसाना-ए-आज़ाद' सर्वश्रेष्ठ है, और आज भी उर्दू-साहित्य का मुख उज्ज्वल कर रही है। इस वक़्त तक उर्दू में उपन्यासों की प्रथा न थी। भाषा-शैली भी वही थी, जिसका नमूना 'फ़िसाना-अजायब' है—गद्य में भी अलंकार और तुकों की भरमार होती थी। पण्डित रतननाथ ने भी बहुधा उसी ढंग की भाषा लिखी थी। वह जब किसी बाग़ या दृश्य का वर्णन करने लगते हैं, तो उनकी भाषा 'फ़िसाना-अजायब' के ढंग की हो जाती है। लेकिन उनके पात्रों की बातचीत बहुत ही स्वाभाविक और लखनवी बोलचाल का बहुत ही अच्छा नमूना है। पण्डितजी 'अवध अख़बार' के सम्पादक थे, और 'फ़िसाना-आज़ाद' पहले उसी दैनिक पत्र (1878-80 तक) में प्रकाशित हुआ था। शायद पहले पण्डित जी का विचार कोई बड़ा उपन्यास लिखने का न था। आज़ाद नाम के कल्पित चरित्र द्वारा वह वर्तमान समाज पर कटाक्ष करना और चुटकियों द्वारा उसमें नये भावों और विचारों का बीज बोना चाहते थे। पहली ज़िल्द के बड़े भाग में आज़ाद ही के सैर-सपाटों का ज़िक्र है, लेकिन आगे चलकर प्रेम-चर्चा की ज़रूरत मालूम हुई, और कथा ने

यह रूप धारण किया। अब उसकी बड़ी-बड़ी चार ज़िल्दें हैं, और उनमें लगभग 4000 पृष्ठ हैं। उनका पूरा हिन्दी अनुवाद किया जाय तो 12,000 पृष्ठों का बृहद ग्रन्थ हो जाय; लेकिन पुस्तक में अनेक प्रसंग ऐसे हैं जिनसे न तो पात्रों पर प्रकाश पड़ता है, और न हास्य या व्यंग्य ही का कुछ स्वाद मिलता है। कहीं-कहीं हास्य इतना नीरस और अश्लील हो गया है कि उसका अनुवाद करना अनुपयुक्त है। हमने इन प्रसंगों को छोड़ दिया है। फुटकर लेखों को भी हमने शृंखला में बाँधने की चेष्टा की है, बोलचाल की भाषा ज्यों-की-त्यों रहने दी है। बहुधा जगह की किफ़ायत के लिए कई-कई वाक्यों को मिला दिया है। अतएव यह 'फ़िसाना-आज़ाद' का अनुवाद नहीं, उसका एक परिष्कृत संस्करण है।

पण्डित रतननाथ लखनऊ में पैदा हुए थे और उनका लड़कपन लखनऊ ही की गलियों में, खेलने में गुज़रा। उन्होंने लखनवी जीवन के सभी अंगों का अवलोकन किया और ये सारे दृश्य उनके स्मृति-पट पर अंकित हो गये थे। 'फ़िसाना-आज़ाद' में आपको लखनऊ के भोले-भाले रंगीन नवाब मिलते हैं, उनके खुशामदी मुसाहवों के दर्शन होते हैं, उनकी बेगमात के हाव-भाव का चित्र नज़र आता है। कहीं बाँके आते हैं तो कहीं अफ़ीमची, कहीं भटियारिनों की तिरछी चितवन है तो कहीं वेश्याओं के नाज़-नख़रे; कहीं मदारी के तमाशे हैं तो कहीं सरकस के; कहीं बाज़ार का मोल-भाव है तो कहीं मजलिसों का राग-रंग। ये सभी दृश्य इतने मनोरंजक, इतने हास्यमय हैं कि पढ़ते ही बनता है। पण्डितजी हास्य रस लिखने में सिद्धहस्त थे। 'फिसाना-आज़ाद' ने लखनऊ के उस पुराने विलासमय जीवन में कितना सुधार किया, इसका अनुमान करना मुश्किल है। 'फ़िसाना-आज़ाद' के अतिरिक्त 'सैर कोहसार' और 'जामेसरशार' भी धर महोदय की उत्तम रचनाएँ हैं। उर्दू में इन पुस्तकों का कितना आदर हुआ, इसका अनुमान इसी से हो सकता है कि इनके आठ-नौ एडीशन हो चुके हैं और अब तक इनकी माँग में कमी नहीं हुई। उर्दू में शरर, मिर्जा रुसवा, हकीम मुहम्मद अली आदि उपन्यासकारों में किसी की रचनाओं का इतना प्रचार नहीं हुआ।

हमारी बहुत दिनों से यह इच्छा थी कि हास्य और विनोद के इस भण्डार का मज़ा हिन्दी के पाठकों को चखाया जाय; लेकिन काम इतना बड़ा और इतने परिश्रम का था कि बार-बार हिम्मत टूट जाती थी। चार हज़ार उर्दू के बड़े-बड़े पृष्ठों को मथकर हिन्दी के एक हज़ार पृष्ठों में लाना आसान न था, पर हिन्दी-प्रेमियों के प्रोत्साहन ने आख़िर यह काम करा ही डाला। दो ज़िल्दों का इत्र आपकी सेवा में भेंट किया जा रहा है। इसकी सुगन्ध आपको पसन्द आयी, तो शेष दो ज़िल्दों का इत्र खींचने के लिए फिर कमर बाँधूँगा।

प्रेमचन्द

**लखनऊ**
**1-9-25**

**(प्रथम संस्करण, 1925 से)**

## गल्प-रत्न

**प्राक्कथन**

मनुष्य जाति के लिए मनुष्य ही सबसे विकट पहेली है। वह खुद अपनी समझ में नहीं आता। किसी-न-किसी रूप में वह अपनी ही आलोचना किया करता है, अपने ही मन के रहस्य खोला करता है, इसी आलोचना को, इसी रहस्योद्घाटन को, 'साहित्य' कहते हैं, चाहे वह गद्य हो या पद्य। और आख्यायिका साहित्य का एक प्रधान अंग है, आज से नहीं, आदि-काल से ही, जब मनुष्य को लिखना नहीं आता था। हाँ, आजकल की आख्यायिका और प्राचीन काल की आख्यायिका में समय की गति और रुचि से बहुत-कुछ अन्तर हो गया है। प्राचीन आख्यायिका कुतूहल-प्रधान होती थी, या अध्यात्मविषयक। वर्तमान आख्यायिका, साहित्य के दूसरे अंगों की भाँति, मनोवैज्ञानिक विश्लेषण और मनोरहस्य के उद्घाटन को अपना ध्येय समझती है। यह स्वीकार कर लेने में हमें संकोच न होना चाहिए कि उपन्यासों ही की तरह आख्यायिका की कला भी हमने पश्चिम से ली है। मगर सौ वर्ष पहले, यूरोप भी इस कला से अनभिज्ञ था। बड़े-बड़े उच्च कोटि के दार्शनिक तथा ऐतिहासिक उपन्यास लिखे जाते थे; लेकिन छोटी-छोटी कहानियों की ओर किसी का ध्यान न जाता था। हाँ, कुछ परियों और भूतों की कहानियाँ अलबत्ता प्रचलित थीं; किन्तु इसी एक शताब्दी के अन्दर या उससे भी कम समझो, छोटी कहानियों ने साहित्य के और सभी अंगों पर विजय प्राप्त कर ली है। कोई पत्रिका ऐसी नहीं, जिसमें कहानियों की प्रधानता न हो। यहाँ तक कि कितनी ही पत्रिकाएँ तो कहानियों के सिवा और कुछ देतीं ही नहीं। हाँ, जिन पत्रिकाओं को नफ़ा-नुक़सान की चिन्ता नहीं और जो किसी विशेष उद्देश्य से निकाली जाती हैं, उनकी बात अलग है। ऐसी दार्शनिक, ऐतिहासिक, राजनैतिक, व्यावसायिक पत्रिकाएँ हैं जिनमें कहानियों का प्रवेश नहीं होता, पर वे जनता के लिए नहीं, विशेष सम्प्रदायों के लिए निकाली जाती हैं।

कहानियों के इस प्राबल्य का मुख्य कारण आजकल का जीवन-संग्राम और समयाभाव है। अब वह जमाना नहीं रहा कि हम 'बोस्ताने-ख़याल' लेकर बैठ जायें और सारे दिन उसी की लहरों में गोते खाया करें। अब तो हम संग्राम में इतने तन्मय हो गये हैं कि हमें मनोरंजन के लिए समय ही नहीं मिलता। अगर कुछ मनोरंजन स्वास्थ्य के लिए अनिवार्य न होता, और हम विक्षिप्त हुए बिना नित्य अठारह घण्टे काम कर सकते, तो शायद हम मनोरंजन का नाम भी न लेते। लेकिन प्रकृति ने हमें विवश कर दिया है, इसलिए हम चाहते हैं कि थोड़े-से-थोड़े समय में अधिक-से-अधिक मनोरंजन हो जाय, इसीलिए सिनेमा-गृहों की संख्या दिन-दिन बढ़ती जाती है। जिस उपन्यास के पढ़ने में महीनों लगते, उसका आनन्द हम दो घण्टों में उठा लेते हैं। कहानी के लिए पन्द्रह-बीस मिनट ही काफी हैं, अतएव हम कहानी ऐसी चाहते हैं कि वह थोड़े-से-थोड़े शब्दों में कही जाय; उसमें एक वाक्य,

एक शब्द भी अनावश्यक न आने पावे, उसका पहला ही वाक्य मन को आकर्षित कर ले और अन्त तक उसे मुग्ध किये रहे। उसमें कुछ चटपटापन हो, कुछ ताजगी हो, कुछ विकास हो, और इसके साथ ही कुछ तत्त्व भी हों। तत्त्वहीन कहानी से चाहे मनोरंजन भले हो जाय, मानसिक तृप्ति नहीं होती। यह सच है कि हम कहानियों में उपदेश नहीं चाहते, लेकिन विचारों को उत्तेजित करने के लिए, मन के सुन्दर भावों का जाग्रत करने के लिए, कुछ-न-कुछ अवश्य चाहते हैं। वही कहानी सफल होती है जिसमें इन दोनों में से एक अवश्य उपलब्ध हो।

सबसे उत्तम कहानी वह होती है जिसका आधार किसी मनोवैज्ञानिक सत्य पर हो। साधु पिता का अपने कुव्यसनी पुत्र की दशा से दुखी होना मनोवैज्ञानिक सत्य है। इस आवेग में पिता के मनोवेगों को चित्रित करना और तदनुकूल उसके व्यवहारों को प्रदर्शित करना कहानी को आकर्षक बना सकता है। बुरा आदमी भी बिलकुल बुरा नहीं होता, उसमें कहीं-न-कहीं देवता अवश्य छिपा होता है, यह मनोवैज्ञानिक सत्य है। उस देवता को खोलकर दिखा देना सफल आख्यायिका का काम है। विपत्ति-पर-विपत्ति पड़ने से मनुष्य कितना दिलेर हो जाता है, यहाँ तक कि बड़े-से-बड़े संकट का सामना करने के लिए ताल ठोककर तैयार हो जाता है। उसकी सारी दुर्वासना भाग जाती है। उसके हृदय के किसी गुप्त स्थान मे छिपे हुए जौहर निकल आते हैं और हमें चकित कर देते हैं। यह मनोवैज्ञानिक सत्य है। एक-दो घटना या दुर्घटना भिन्न-भिन्न प्रकृति के मनुष्यों को भिन्न-भिन्न रूप से प्रभावित करती हैं। हम कहानी में इसको सफलता के साथ दिखा सके, तो कहानी अवश्य आकर्षक होगी। किसी समस्या का समावेश कहानी को आकर्षक वनाने का सबसे उत्तम साधन है। जीवन मे ऐसी समस्याएँ नित्य ही उपस्थित होती रहती हैं, और उनसे पैदा होनेवाला द्वन्द्व आख्यायिका को चमका देता है। सत्यवादी पिता को मालूम होता है कि उसके पुत्र ने हत्या की है। वह उसे न्याय की वेदी पर बलिदान कर दे, या अपने जीवन सिद्धान्तों की हत्या कर डाले। कितना भीषण द्वन्द्व है! पश्चात्ताप ऐसे द्वन्द्वों का अखण्ड स्रोत है। एक भाई ने अपने दूसरे भाई की सम्पत्ति छल-कपट से अपहरण कर ली है। उसे भिक्षा माँगते देखकर क्या छली भाई को जरा भी पश्चात्ताप न होगा? अगर ऐसा न हो, तो वह मनुष्य नहीं है।

उपन्यासों की भाँति कहानियाँ भी कुछ घटना-प्रधान होती हैं, कुछ चरित्र प्रधान! चरित्र-प्रधान कहानी का पद ऊँचा समझा जाता है। मगर कहानी में बहुत विस्तृत विश्लेषण की गुंजाइश नहीं होती। यहाँ हमारा उद्देश्य सम्पूर्ण मनुष्य को चित्रित करना नहीं, वरन् उसके चरित्र का एक अंग दिखाना है। यह परमावश्यक है कि हमारी कहानी से जो परिणाम या तत्त्व निकले, वह सर्वमान्य हो और उसमें कुछ बारीकी हो। यह एक साधारण नियम है कि हमें उसी बात में आनन्द आता है, जिससे हमारा कुछ सम्बन्ध हो। जुआ खेलने वालों को जो उन्माद और उल्लास होता है, वह दर्शक को कदापि नहीं हो सकता। जब हमारे चरित्र इतने सजीव और आकर्षक होते हैं कि पाठक अपने को उसके स्थान पर समझ लेता है, तभी उसे

कहानी में आनन्द प्राप्त होता है। अगर लेखक ने अपने पात्रों के प्रति पाठक में यह सहानुभूति नहीं उत्पन्न कर दी, तो वह अपने उद्देश्य में असफल है।

मगर यह समझना भारी भूल होगी कि कहानी वास्तविक जीवन का चित्र होती है। वास्तविक जीवन का चित्र तो किसी डायरी में ही मिल सकता है। कहानी कहानी है; यथार्थ नहीं हो सकती। जीवन में बहुधा हमारा अन्त उस समय हो जाता है, जब उसकी बिलकुल ज़रूरत न थी; लेकिन कहानी में ऐसा अन्त हो जाय तो वह पाठक को अरुचिकर होगा। पाठक ने जिस पात्र का अंकुर देखा है, वह उसे बढ़कर फलते-फूलते भी देखना चाहता है। कला का रहस्य है कृत्रिमता, पर वह कृत्रिमता जिस पर यथार्थ का आवरण पड़ा हो। कलाविद् अपने उद्देश्य की पूर्ति के लिए कुछ तोड़-मरोड़ करता है–कुछ घटाता है, कुछ बढ़ाता है, कुछ छिपाता है, कुछ खोलता है, तब उसका मनोरथ सिद्ध होता है।

–प्रेमचन्द

(प्रथम संस्करण 1929 से)

## प्रेमचन्द की सर्वश्रेष्ठ कहानियाँ

लेखक हमेशा यही चाहता है कि उसकी सब रचनाएँ सुन्दर हों, पर ऐसा होता नहीं। अधिकांश रचनाएँ तो यत्न करने पर भी साधारण होकर रह जाती हैं। अच्छे-से-अच्छे लेखकों की रचनाओं में भी थोड़ी-सी चीज़ें अच्छी निकलती हैं। फिर उनमें भी भिन्न-भिन्न रुचि की चीज़ें होती हैं और पाठक अपनी रुचि की चीज़ों को छाँट लेता है और उन्हीं का आदर करता है। हरएक लेखक की हरएक चीज़, हरएक आदमी को पसन्द आ जाये, ऐसा बहुत कम देखने में आता है।

मेरी प्रकाशित कहानियों की संख्या तीन सौ के लगभग हो गयी है। उनके कई संग्रह छप गये हैं, लेकिन आजकल किसके पास इतना समय है कि उन सभी कहानियों को पढ़ सके। अगर हम हरएक लेखक की हरएक चीज़ पढ़ना चाहें, तो शायद दस-पाँच लेखकों में ही हमारी ज़िन्दगी ख़त्म हो जाये, इसलिए हमारे मित्रों का बहुत दिनों से आग्रह था कि मैं अपना कोई ऐसा संग्रह निकालूँ, जिससे पाठक को मेरी कृतियों का मूल्य निर्धारित करने में सुविधा हो, जिसे मेरी रचनाओं का नमूना कहा जा सके, जिसे पढ़कर लोग जीवन के विषय में मेरी धारणाओं से परिचित हो सकें। यह संग्रह इसी उद्देश्य से किया गया है। इसमें मैंने उन्हीं कहानियों का संग्रह किया है, जिन्हें मैं खुद पसन्द करता हूँ और जिन्हें भिन्न-भिन्न रुचि के आलोचकों ने भी पसन्द किया है।

कहानी सदैव से जीवन का एक विशेष अंग रही है। हरएक बालक को अपने बचपन की वो कहानियाँ याद होंगी जो उसने अपनी माता या बहन से सुनी थीं। कहानियाँ सुनने को वह कितना लालायित रहा था, कहानी शुरू होते ही वह किस

तरह सब-कुछ भूलकर सुनने में तन्मय हो जाता था, कुत्ते और बिल्लियों की कहानियाँ सुनकर वह कितना प्रसन्न होता था—इसे शायद वह कभी नहीं भूल सकता। बाल-जीवन की मधुर स्मृतियों में कहानी शायद सबसे मधुर है। वह खिलौने और मिठाइयाँ और तमाशे सब भूल गये, पर वह कहानियाँ अभी तक याद हैं और उन्हीं कहानियों को आज उसके मुँह से उसके बालक उसी हर्ष और उत्सुकता से सुनते होंगे। मनुष्य-जीवन की सबसे बड़ी लालसा यह है कि वह एक कहानी बन जाये और उसकी कीर्ति हरएक ज़बान पर हो।

कहानियों का जन्म तो उसी समय से हुआ, जब आदमी ने बोलना सीखा, लेकिन प्राचीन कथा-साहित्य का हमें जो कुछ ज्ञान है, वह 'कथा-सरित्सागर', 'ईसप की कहानियाँ' और 'अलिफ़-लैला' आदि पुस्तकों से हुआ है। यह उस समय के साहित्य के उज्ज्वल रत्न हैं। उनका मुख्य लक्षण उनका कथा-वैचित्र्य था। मानव-हृदय को वैचित्र्य से सदैव प्रेम रहा है। अनोखी घटनाओ और प्रसंगों कों सुनकर हम अपने बाप-दादों की भाँति ही प्रसन्न होते हैं। हमारा ख़याल है कि जन-रुचि जितनी आसानी से अलिफ़ लैला की कथाओं का आनन्द उठाती है, उतनी आसानी से नवीन उपन्यासो का आनन्द नहीं उठा सकती और अगर काउण्ट टाल्सटाय के कथनानुसार जनप्रियता ही कला का आदर्श मान लिया जाये, तो अलिफ लैला के सामने स्वयं टाल्स्टाय के 'वार एण्ड पीस' और ह्यूगो के 'ला मिज़रेबल' की कोई गिनती नहीं! इस सिद्धान्त के अनुसार हमारी राग-रागिनियाँ, हमारी सुन्दर चित्रकारियों और कला के अनेक रूप, जिन पर मानव जाति को गर्व है, कला के क्षेत्र से बाहर हो जायेगे। जनरुचि तरज़ और विहाग की अपेक्षा बिरहे और दादरे को ज़्यादा पसन्द करती है। बिरहों और ग्राम-गीतों में बहुधा बड़े ऊँचे दर्जे की कविता होती है; फिर भी यह कहना असत्य नहीं कि विद्वानों और आचार्यो ने कला के विकास के लिए जो मर्यादाएँ बना दी हैं, उनसे कला का रूप अधिक सुन्दर और संयत हो गया है। प्रकृति मे जो कला है वह प्रकृति की है, मनुष्य की नही। मनुष्य को तो वही कला मोहित करती है, जिस पर मनुष्य की आत्मा की छाप हो, जो गीली मिट्टी की भाँति मानव-हृदय के साँचे मे पककर संस्कृत हो गयी हो। प्रकृति का सौन्दर्य हमे अपने विस्तार और वैभव से पराभूत कर देता है। उसमे हमे आध्यात्मिक उल्लास मिलता है, पर वही दृश्य जब मनुष्य की तूलिका, रंगो और मनोभावों से रंजित होकर हमारे सामने आता है, तो वह जैसे हमारा अपना हो जाता है। उसमें हमें आत्मीयता का सन्देश मिलता है।

लेकिन भोजन जहाँ थोड़े से मसाले से अधिक रुचिकर हो जाता है, वहाँ यह भी आवश्यक है कि मसाले मात्रा से बढ़ने न पावें। जिस तरह मसालों के बाहुल्य से भोजन का स्वाद और उपयोगिता कम हो जाती है, उसी भाँति साहित्य भी अलंकारों के दुरुपयोग से विकृत हो जाता है। जो कुछ स्वाभाविक है, वही सत्य है। स्वाभाविकता से दूर होकर कला अपना आनन्द खो देती है और समझने वाले थोड़े से कलाविद् ही रह जाते हैं; उसमें जनता के मर्म को स्पर्श करने की शक्ति नहीं

रह जाती।

पुरानी कथा-कहानियाँ अपने घटना-वैचित्र्य के कारण मनोरंजक तो हैं, पर उनमें उस रस की कमी है जो शिक्षित रुचि साहित्य में खोजती है। अब हमारी साहित्यिक रुचि कुछ परिष्कृत हो गयी है। हम हरएक विषय की भाँति साहित्य में भी बौद्धिकता की तलाश करते हैं। अब हम किसी राजा की अलौकिक वीरता या रानी के हवा में उड़कर राजा के पास पहुँचने, या भूत-प्रेतों के काल्पनिक चरित्रों को देखकर प्रसन्न नहीं होते। हम उन्हें यथार्थ के काँटे पर तोलते हैं और उसे जौ-भर भी इधर-उधर नहीं देखना चाहते। आज के उपन्यासों और आख्यायिकाओं में अस्वाभाविक बातों के लिए गुंजाइश नहीं है। उनमें हम अपने जीवन का ही प्रतिबिम्ब देखना चाहते हैं। उसके एक-एक वाक्य को, एक-एक पात्र को, यथार्थ के रूप में देखना चाहते हैं। उनमें जो कुछ भी हो, वह इस तरह लिखा जाये कि साधारण बुद्धि उसे यथार्थ समझे। घटना, वर्तमान कहानी या उपन्यास का मुख्य अंग नहीं है। उपन्यासों में पात्रों का केवल बाह्य रूप देखकर हम सन्तुष्ट नहीं होते। हम उनके मनोगत भावों तक पहुँचना चाहते हैं, और जो लेखक मानव-हृदय के रहस्यों को खोलने में सफल होता है, उसी की रचना सफल समझी जाती है। हम केवल इतने ही से सन्तुष्ट नहीं होते कि अमुक व्यक्ति ने अमुक काम किया। हम देखना चाहते हैं कि किन मनोभावों से प्रेरित होकर उसने वह काम किया, अतएव मानसिक द्वन्द्व वर्तमान उपन्यास या गल्प के ख़ास अंग हैं।

प्राचीन कलाओं में लेखक बिलकुल नेपथ्य में छिपा रहता था। हम उसके विषय में उतना ही जानते थे, जितना वह अपने को अपने पात्रों के मुख से व्यक्त करता था। जीवन पर उसके क्या विचार हैं, भिन्न-भिन्न परिस्थितियों में उसके मनोभावों में क्या परिवर्तन होते हैं, इसका हमें कुछ पता न चलता था; लेकिन आजकल उपन्यासों में हमें लेखक के दृष्टिकोण का भी स्थल-स्थल पर परिचय मिलता रहता है। हम उसके मनोगत विचारों और भावों द्वारा उसका रूप देखते रहते हैं और ये भाव जितने व्यापक और गहरे अनुभवपूर्ण होते हैं, उतनी ही लेखक के प्रति हमारे मन में श्रद्धा उत्पन्न होती है। यों कहना चाहिए कि वर्तमान आख्यायिका या उपन्यास का आधार ही मनोविज्ञान है। घटनाएँ और पात्र तो उसी मनोवैज्ञानिक सत्य को स्थिर करने के निमित्त ही लाये जाते हैं। उनका स्थान बिलकुल गौण है। उदाहरणतः इस संग्रह में 'सुजान भगत', 'मुक्ति-मार्ग', 'पंच-परमेश्वर', 'शतरंज के खिलाड़ी' और 'महातीर्थ' सभी में एक-न-एक मनोवैज्ञानिक रहस्य को खोलने की चेष्टा की गयी है।

यह तो सभी जानते हैं कि आख्यायिका का प्रधान धर्म मनोरंजन है, पर साहित्यिक मनोरंजन वह है जिससे हमारी कोमल और पवित्र भावनाओं को प्रोत्साहन मिले—हम में सत्य, निःस्वार्थ सेवा, न्याय आदि देवत्व के जो अंश हैं, वे जाग्रत हों। कला में मानवीय आत्मा की वह चेष्टा है जो उसके मन में अपने आपको पूर्ण देखने की होती है। अभिव्यक्ति मानव-हृदय का स्वाभाविक गुण है। मनुष्य जिस समाज में रहता है, उसमें मिलकर रहता है। जिन मनोभावों से वह अपने मेल के क्षेत्र को

बढ़ा सकता है, अर्थात् जीवन के अनन्त प्रवाह में सम्मिलित हो सकता है, वही सत्य है। जो वस्तुएँ भावनाओं के इस प्रवाह में बाधक होती हैं, वे सर्वथा अस्वाभाविक हैं। पर ये स्वार्थ, अहंकार और ईर्ष्या की बाधाएँ न होतीं तो हमारी आत्मा के विकास को शक्ति कहाँ से मिलती ? शक्ति तो संघर्ष में है। हमारा मन इन बाधाओं को परास्त करके अपने स्वाभाविक कर्म को प्राप्त करने की सदैव चेष्टा करता रहता है। इसी संघर्ष से साहित्य की उत्पत्ति होती है। यही साहित्य की उपयोगिता भी है। साहित्य में कहानी का स्थान इसीलिए ऊँचा है कि वह एक क्षण में ही बिना किसी घुमाव-फिराव के आत्मा के किसी-न-किसी भाव को प्रकट कर देती है, आत्मा की ज्योति की आंशिक झलक दिखा देती है। और चाहे थोड़ी ही मात्रा में क्यों न हो, वह हमारे परिचय का, दूसरों में अपने को देखने का, दूसरों के हर्ष या शोक को अपना बना लेने का, क्षेत्र बढ़ा देती है।

हिन्दी में इस नवीन शैली की कहानियों का प्रचार अभी थोड़े ही दिनों से हुआ है, पर इन थोड़े ही दिनों में इसने साहित्य के अन्य सभी अंगों पर अपना सिक्का जमा लिया है। किसी पत्र को उठा लीजिए, उसमें कहानियों की ही प्रधानता होगी। हाँ, जो पत्र किसी विशेष नीति या उद्देश्य से निकाले जाते हैं, उनमें कहानियों का स्थान नहीं रहता। जब डाकिया कोई पत्रिका लाता है, तो हम सबसे पहले उसकी कहानियाँ पढ़ना शुरू करते हैं। इनसे हमारी वह क्षुधा तो नहीं मिटती जो इच्छापूर्ण भोजन चाहती है, पर फलों और मिठाइयो की जो क्षुधा हमें सदैव बनी रहती है, वह अवश्य कहानियो से लुप्त हो जाती है। हमारा खयाल है कि कहानियों ने अपने सार्वभौम आकर्षण के कारण संसार के प्राणियों को एक-दूसरे के जितना निकट कर दिया है, उनमें जो एकात्मभाव उत्पन्न कर दिया है, उतना और किसी चीज़ ने नहीं किया। हम आस्ट्रेलिया का गेहूँ खाकर, चीन की चाय पीकर, अमेरिका की मोटरों पर बैठकर भी उनको उत्पन्न करनेवाले प्राणियो से बिलकुल अपरिचित रहते हैं; लेकिन मोपासाँ, अनातोले फ्रांस, चेखब और टाल्स्टाय की कहानियाँ पढ़कर हमने फ्रांस और रूस से आत्मिक सम्बन्ध स्थापित कर लिया है। हमारे परिचय का क्षेत्र सागरों, द्वीपों और पहाड़ो को लाँघता हुआ फ्रास और रूस तक विस्तृत हो गया है। हम वहाँ भी अपनी ही आत्मा का प्रकाश देखने लगते हैं। वहाँ के किसान, मज़दूर और विद्यार्थी हमें ऐसे लगते हैं, मानो उनसे हमारा घनिष्ठ परिचय हो।

हिन्दी में बीस-पच्चीस साल पहले गल्पों की कोई चर्चा न थी। कभी-कभी बँगला या अंग्रेज़ी कहानियों के अनुवाद छप जाते थे। आज कोई ऐसा पत्र नहीं, जिसमें दो-चार कहानियाँ प्रति मास न छपती हों। कहानियों के अच्छे-अच्छे संग्रह निकलते जा रहे हैं। अभी बहुत दिन नहीं हुए कि कहानियों का पढ़ना समय का दुरुपयोग समझा जाता था। बचपन में हम कभी कोई किस्सा पढ़ते पकड़ लिये जाते थे तो कड़ी डाँट पड़ती थी। यह ख़याल किया जाता था कि किस्सों से चरित्र भ्रष्ट हो जाता है और उन 'फ़िसाना-अजायब' और 'शुकबहत्तरी' और 'तोता-मैना' के दिनों में ऐसा ख़याल होना स्वाभाविक ही था। उस वक़्त कहानियाँ कहीं स्कूली पाठ्यक्रम

में रख दी जाती, तो शायद पिताओं का एक डेपुटेशन इसके विरोध में शिक्षा-विभाग के अध्यक्ष की सेवा में पहुँचता। आज छोटे-बड़े सभी क्लासों में कहानियाँ पढ़ाई जाती हैं और परीक्षाओं में उन पर प्रश्न किये जाते है। यह मान लिया गया है कि सांस्कृतिक विकास के लिए सरस साहित्य से उत्तम कोई साधन नहीं है। अब लोग यह भी स्वीकार करने लगे हैं कि कहानी कोरी गल्प नही है, और उसे मिथ्या समझना भूल है। आज से दो हज़ार वर्ष पहले यूनान के विख्यात फिलासफ़र अफ़लातून ने कहा था कि हरएक काल्पनिक रचना में भी मौलिक सत्य मौजूद रहता है। 'रामायण', 'महाभारत' आज उतने ही सत्य हैं, जितने आज से पाँच हज़ार साल पहले थे, हालाँकि इतिहास, विज्ञान और दर्शन मे सदैव परिवर्तन और परिवर्द्धन होते रहते हैं। कितने ही सिद्धान्त, जो एक ज़माने में सत्य समझे जाते थे, आज असत्य सिद्ध हो गये है और मनोभावों मे कभी परिवर्तन नहीं होता। किसी ने बहुत ठीक कहा है कि "कथा में नाम और सन् के सिवा सब-कुछ सत्य है और इतिहास में नाम और सन् के सिवा कुछ भी सत्य नहीं। गल्पकार अपनी रचनाओं को जिस साँचे में चाहे ढाल सकता है, किन्तु किसी दशा में भी वह उस महान सत्य की अवहेलना नहीं कर सकता जो जीवन-सत्य कहलाता है।

–प्रेमचन्द

बनारस अगस्त,1993

(प्रथम संस्करण सितंबर, 1934 से)

## मानसरोवर–1

**प्राक्कथन**

एक आलोचक ने लिखा है कि इतिहास में सब-कुछ यथार्थ होते हुए भी वह असत्य है, और कथा-साहित्य में सब-कुछ काल्पनिक होते हुए भी वह सत्य है। इस कथन का आशय इसके सिवा और क्या हो सकता है कि इतिहास-आदि में शुरू से अन्त तक हत्या, संग्राम और धोखा का ही प्रदर्शन है, जो असुन्दर है; इसलिए असत्य है। लोभ की क्रूर-से-क्रूर, अहंकार की नीच-से-नीच, ईर्ष्या की अधम-से-अधम घटनाएँ आपको वहाँ मिलेंगी और आप सोचने लगेंगे, क्या मनुष्य इतना अमानुषिक है कि थोड़े-से स्वार्थ के लिए भाई भाई की हत्या कर डालता है; बेटा बाप की हत्या कर डालता है और राजा असंख्य प्रजाओं की हत्या कर डालता है। उसे पढ़कर मन में ग्लानि होती है, आनन्द नहीं; और जो वस्तु आनन्द नहीं प्रदान कर सकती, वह सुन्दर नहीं हो सकती; और जो सुन्दर नहीं हो सकती, वह सत्य भी नहीं हो सकती। जहाँ आनन्द है, वहीं सत्य है। साहित्य काल्पनिक वस्तु है; पर उसका प्रधान गुण है आनन्द प्रदान करना, और इसीलिए वह सत्य है। मनुष्य ने जगत में जो कुछ

सत्य और सुन्दर पाया है, और पा रहा है, उसी को साहित्य कहते हैं, और गल्प भी साहित्य का एक भाग है।

मनुष्य जाति के लिए मनुष्य ही सबसे विकट पहेली है। वह खुद अपनी समझ में नहीं आता। किसी-न-किसी रूप में वह अपनी ही आलोचना किया करता है, अपने ही मनो-रहस्य खोला करता है। मानव-संस्कृति का विकास ही इसीलिए हुआ है कि मनुष्य अपने को समझे। अध्यात्म और दर्शन की भाँति साहित्य भी इसी खोज में लगा हुआ है; अन्तर इतना ही है कि वह इस उद्योग में रस का मिश्रण करके उसे आनन्दप्रद बना देता है; इसलिए अध्यात्म और दर्शन केवल ज्ञानियों के लिए हैं, साहित्य मनुष्य मात्र के लिए।

जैसा हम ऊपर कह चुके हैं, गल्प या आख्यायिका साहित्य का एक प्रधान अंग है—आज से नहीं, आदिकाल से ही। हाँ, आजकल की आख्यायिका और प्राचीन काल की आख्यायिका में समझ की गति और रुचि के परिवर्तन से बहुत कुछ अन्तर है। प्राचीन आख्यायिका कुतूहल-प्रधान होती थी या अध्यात्म-विषयक। उपनिषदों और महाभारत में आध्यात्मिक रहस्यों को समझाने के लिए आख्यायिकाओं का आश्रय लिया गया है। जातक भी आख्यायिका के सिवा और क्या हैं ? बाइबिल में भी दृष्टान्तों और आख्यायिकाओं के द्वारा ही धर्म के तत्त्व समझाये गये हैं। सत्य इस रूप में आकर साकार हो जाता है और तभी जनता उसे समझती है और उसका व्यवहार करती है। वर्तमान आख्यायिका मनोवैज्ञान्कि विश्लेषण और जीवन के यथार्थ स्वाभाविक चित्रण को अपना ध्येय समझती है। उसमें कल्पना की मात्रा कम, अनुभूतियों की मात्रा अधिक होती है; बल्कि अनुभूतियाँ ही रचनाशील भावना से अनुरंजित होकर कहानी बन जाती हैं। मगर यह समझना भूल होगी कि कहानी जीवन का यथार्थ चित्र है। जीवन का चित्र तो मनुष्य स्वयं हो सकता है, मगर कहानी के पात्रों के सुख-दुख से हम जितना प्रभावित होते हैं, उतना यथार्थ जीवन से नहीं होते, जब तक वह निजत्व की परिधि में न आ जाये। कहानियों के पात्रों से हमें एक ही दो मिनट में परिचय का निजत्व हो जाता है, और हम उनके साथ हँसने और रोने लगते हैं। उनका हर्ष और विषाद हमारा अपना हर्ष और विषाद हो जाता है; बल्कि कहानी पढ़कर वे लोग भी रोते या हंसते देखे जाते हैं, जिन पर साधारणतः सुख-दुख का कोई असर नहीं पड़ता, जिनकी आँखें श्मशान में या क़ब्रिस्तान में भी सजल नहीं होतीं ; वे लोग भी उपन्यास के मर्मस्पर्शी स्थानों पर पहुँचकर रोने लगते हैं। शायद इसका कारण यह भी हो कि स्थूल प्राणी सूक्ष्म मन के उतने समीप नहीं पहुँच सकते, जितने कि कथा के सूक्ष्म चरित्र के। कथा के चरित्रों और मन के बीच में जड़ता का वह पर्दा नहीं होता, जो एक मनुष्य के हृदय को दूसरे मनुष्य के हृदय से दूर रखता है, और अगर हम यथार्थ को हूबहू खींचकर रख दें, तो उसमें कला कहाँ है ? कला केवल यथार्थ की नकल का नाम नहीं है। कला दीखती तो यथार्थ है; पर यथार्थ होती नहीं। उसकी खूबी यही है कि वह यथार्थ मालूम हो। उसका मापदण्ड भी जीवन के मापदण्ड से अलग है। जीवन में बहुधा हमारा अन्त उस

समय हो जाता है, जब वह वांछनीय नहीं होता। जीवन किसी का दायी नहीं है। उसके सुख-दुःख, हानि-लाभ, जीवन-मरण में कोई क्रम, कोईसम्बन्ध नहीं ज्ञात होता। कम-से-कम मनुष्य के लिए वह अज्ञेय है; लेकिन कथा-साहित्य मनुष्य का रचा हुआ जगत् है, और परिमित होने के कारण सम्पूर्णतः हमारे सामने आ जाता है और जहाँ वह हमारी मानवीय न्याय-बुद्धि या अनुभूति का अतिक्रमण करता हुआ पाया जाता है, हम उसे दण्ड देने के लिए तैयार हो जाते हैं। कथा में अगर किसी को सुख प्राप्त होता है, तो इसका कारण बताना होगा; दुःख भी मिलता है तो भी उसका कारण बताना होगा। यहाँ कोई चरित्र मर नहीं सकता, जब तक मानव की न्याय-बुद्धि उसकी मौत न माँगे। स्रष्टा को जनता की अदालत में अपनी हरएक कृति के लिए जवाब देना पड़ेगा। कला का रहस्य भ्रान्ति है; पर वह भ्रान्ति, जिस पर यथार्थ का आवरण पड़ा हो।

हमें यह स्वीकार कर लेने में संकोच न होना चाहिए कि उपन्यासों ही की तरह आख्यायिका की कला भी हमने पच्छिम से ली है। कम-से-कम इसका आजकल का विकसित रूप तो पच्छिम का ही है। अनेक कारणों से जीवन की अन्य धाराओ की तरह ही साहित्य में भी हमारी प्रगति रुक गयी और हमने प्राचीन से जौ-भर इधर-उधर हटना भी निषिद्ध समझ लिया। साहित्य के लिए प्राचीनों ने जो मर्यादाएँ बाँध दी थीं, उनका उल्लंघन करना वर्जित था। अतएव काव्य, नाटक, कथा किसी में भी हम आगे क़दम न बढ़ा सके। कोई वस्तु बहुत सुन्दर होने पर भी अरुचिकर हो जाती है, जब तक उसमें नवीनता न लायी जाये। एक ही तरह के नाटक, एक ही तरह के काव्य पढ़ते-पढ़ते आदमी ऊब जाता है, और वह कोई नयी चीज़ चाहता है, चाहे वह उतनी सुन्दर और उत्कृष्ट न हो। हमारे यहाँ तो यह इच्छा उठी ही नहीं, या हमने उसे इतना कुचला कि वह जडीभूत हो गयी। पश्चिम प्रगति करता रहा, उसे नवीनता की भूख थी, मर्यादाओं की बेड़ियो से चिढ़। जीवन के हरएक विभाग में उसकी इस अस्थिरता की, असन्तोष की, बेड़ियो से मुक्त हो जाने की छाप लगी है। साहित्य मे भी उसने क्रान्ति मचा दी। शेक्सपियर के नाटक अनुपम हैं; पर आज उन नाटकों का जनता के जीवन से कोई सम्बन्ध नहीं। आज के नाटक का उद्देश्य कुछ और है, आदर्श कुछ और है, विषय कुछ और है, शैली कुछ और है। कथा-साहित्य में भी विकास हुआ और उसके विषय में चाहे उतना बड़ा परिवर्तन न हुआ हो, पर शैली तो बिलकुल ही बदल गयी। 'अलिफ़-लैला' उस वक्त का आदर्श था–उसमें बहुरूपता थी, वैचित्र्य था, कुतूहल था, रोमांस था; पर उसमें जीवन की समस्याएँ न थीं, मनोविज्ञान के रहस्य न थे, अनुभूतियों की इतनी प्रचुरता न थी, जीवन अपने सत्य रूप में इतना स्पष्ट न था। उसका रूपान्तर हुआ, जब उपन्यास का उदय हुआ, जो कथा और ड्रामा के बीच की वस्तु है। पुराण-दृष्टांत भी रूपान्तरित होकर गल्प बन गये।

मगर सौ वर्ष पहले यूरोप भी इस कला से अनभिज्ञ था। बड़े-बड़े उच्च कोटि के दार्शनिक तथा ऐतिहासिक या सामाजिक उपन्यास लिखे जाते थे; लेकिन

छोटी-छोटी कहानियों की ओर किसी का ध्यान न जाता था। हाँ, परियों और भूतों की कहानियाँ लिखी जाती थीं; किन्तु इसी एक शताब्दी के अन्दर, या उससे भी कम समझिये, छोटी कहानियों ने साहित्य के और सभी अंगों पर विजय प्राप्त कर ली है और यह कहना ग़लत न होगा कि जैसे किसी ज़माने में कवित्त ही साहित्यिक अभिव्यक्ति का व्यापक रूप था, वैसे ही आज कहानी है, और उसे यह गौरव प्राप्त हुआ है यूरोप के कितने ही महान् कलाकारों की प्रतिभा से, जिनमें बालज़ाक, मोपासाँ, चेख़ब, टाल्स्टाय, मैक्सिम गोर्की आदि मुख्य हैं। हिन्दी में तो पचीस-तीस साल पहले तक गल्प का जन्म न हुआ था। आज तो कोई ऐसी पत्रिका नहीं, जिसमें दो-चार कहानियाँ न हों; यहाँ तक कि कई पत्रिकाओं में केवल कहानियाँ ही दी जाती हैं।

कहानियों के इस प्राबल्य का मुख्य कारण आजकल का जीवन-संग्राम और समयाभाव है। अब वह ज़माना नहीं रहा कि हम 'बोस्ताने-ख़याल' लेकर बैठ जायें और सारे दिन उसी के कुंजों में विचरते रहें। अब तो हम संग्राम में इतने तन्मय हो गये हैं कि हमें मनोरंजन के लिए समय ही नहीं मिलता। अगर कुछ मनोरंजन स्वास्थ्य के लिए अनिवार्य न होता, और हम विक्षिप्त हुए बिना अठारह घण्टे काम कर सकते, तो शायद हम मनोरंजन का नाम भी न लेते; लेकिन प्रकृति ने हमें विवश कर दिया है, इसलिए हम चाहते हैं कि थोड़े-से समय में अधिक-से-अधिक मनोरंजन हो जाये। इसलिए सिनेमा-गृहों की संख्या दिन-दिन बढ़ती जाती है। जिस उपन्यास के पढ़ने में हमें महीनों लगते, उसका आनन्द हम दो घण्टे में उठा लेते हैं। कहानी के लिए तो पन्द्रह-बीस मिनट ही काफ़ी हैं। अतएव हम कहानी ऐसी चाहते हैं कि वह थोड़े- से-थोड़े शब्दों में कही जाये, उसमें एक वाक्य, एक शब्द भी अनावश्यक न आने पाये, उसका पहला ही वाक्य मन को आकर्षित कर ले और अन्त तक उसे मुग्ध किये रहे, उसमें कुछ चटपटापन हो, कुछ विकास हो, और इसके साथ ही कुछ तत्त्व भी हो। तत्त्वहीन कहानी से चाहे मनोरंजन भले हो जाये, मानसिक तृप्ति नहीं होती। यह सच है कि हम कहानियों में उपदेश नहीं चाहते; लेकिन विचारों को उत्तेजित करने के लिए, मन के सुन्दर भावों को जाग्रत करने के लिए, कुछ-न-कुछ अवश्य चाहते हैं। वही कहानी सफल होती है, जिसमें इन दोनों में से एक अवश्य उपलब्ध हो।

सबसे उत्तम कहानी वह होती है, जिसका आधार किसी मनोवैज्ञानिक सत्य पर हो। साधु पिता का अपने कुव्यवसनी पुत्र की दशा से दुःखी होना मनोवैज्ञानिक सत्य है। इस आवेग में पिता के मनोवेगों को चित्रित करना और तदनुकूल उसके व्यवहारों को प्रदर्शित करना, कहानी को आकर्षक बना सकता है। बुरा आदमी भी बिलकुल बुरा नहीं होता, उसमें कहीं-न-कहीं देवता अवश्य छिपा होता है, यह मनोवैज्ञानिक सत्य है। उस देवता को खोलकर दिखा देना सफल आख्यायिका का काम है। विपत्तियाँ पड़ने से मनुष्य कितना दिलेर हो जाता है, यहाँ तक कि वह बड़े-से-बड़े संकट का सामना करने के लिए भी ताल ठोंककर तैयार हो जाता है। उसकी सारी दुर्वासना भाग जाती है। उसके हृदय के किसी गुप्त स्थान में छिपे हुए

जौहर निकल आते हैं और हमें चकित कर दते हैं। यह मनोवैज्ञानिक सत्य है। एक ही घटना या दुर्घटना भिन्न-भिन्न प्रकृति के मनुष्यों को भिन्न-भिन्न रूप में प्रभावित करती है। हम कहानी में इसको सफलता के साथ दिखा सकें तो कहानी अवश्य आकर्षक होगी। किसी समस्या का समाधान कहानी को आकर्षक बनाने का सबसे उत्तम साधन है। जीवन में ऐसी समस्याएँ नित्य ही उपस्थित होती रहती हैं और उनसे पैदा होने वाला द्वन्द्व आख्यायिका को चमका देता है। सत्यवादी पिता को मालूम होता है कि उसके पुत्र ने हत्या की है। वह उसे न्याय की वेदी पर बलिदान कर दे, या अपने जीवन-सिद्धान्तों की हत्या कर डाले ! कितना भीषण द्वन्द्व है ! पश्चात्ताप ऐसे द्वन्द्वों का अखण्ड स्रोत है। एक भाई ने दूसरे भाई की सम्पत्ति छल-कपट से अपहरण कर ली है, उसे भिक्षा माँगते देखकर क्या छली भाई को ज़रा भी पश्चात्ताप न होगा ? अगर ऐसा न हो, तो वह मनुष्य नहीं है।

उपन्यासों की भाँति कहानियाँ भी कुछ घटना-प्रधान होती हैं, कुछ चरित्र-प्रधान। चरित्र-प्रधान कहानी का पद ऊँचा समझा जाता है; मगर कहानी में बहुत विस्तृत विश्लेषण की गुंजाइश नहीं होती। यहाँ हमारा उद्देश्य सम्पूर्ण मनुष्य को चित्रित करना नहीं, वरन् उसके चरित्र का एक अंग-भर दिखाना है। यह परमावश्यक है कि हमारी कहानी से जो परिणाम या तत्त्व निकले, वह सर्वमान्य हो और उसमें कुछ बारीकी हो। यह एक साधारण नियम है कि हमें उसी बात में आनन्द आता है, जिससे हमारा कुछ सम्बन्ध हो। जुआ खेलनेवालों को जो उन्माद और उल्लास होता है, वह दर्शक को कदापि नहीं हो सकता। जब हमारे चरित्र इतने सजीव और आकर्षक होते हैं कि पाठक अपने को उसके स्थान पर समझ लेता है, तभी उसे कहानी में आनन्द प्राप्त होता है। अगर लेखक ने अपने पात्रों के प्रति पाठक में यह सहानुभूति नहीं उत्पन्न कर दी, तो वह अपने उद्देश्य में असफल है।

पाठकों से कहने की ज़रूरत नहीं है कि इन थोड़े दिनों में हिन्दी गल्प-कला ने कितनी प्रौढ़ता प्राप्त कर ली है। पहले हमारे सामने केवल बँगला-कहानियों का नमूना था। अब हम संसार के सभी प्रमुख गल्प-लेखकों की रचनाएँ पढ़ते हैं, उन पर विचार और बहस करते हैं, उनके गुण-दोष निकालते हैं और उनसे प्रभावित हुए बिना नहीं रह सकते। अब हिन्दी गल्प-लेखकों में विषय, दृष्टिकोण और शैली का अलग-अलग विकास होने लगा है। कहानी जीवन के बहुत निकट आ गयी है। उसकी ज़मीन अब उतनी लम्बी-चौड़ी नहीं है। उसमें कई रसों, कई चरित्रों और कई घटनाओं के लिए स्थान नहीं रहा। अब वह केवल एक प्रसंग का, आत्मा की एक झलक का सजीव, मर्मस्पर्शी चित्रण है। इस एकतथ्यता ने उसमें प्रभाव, आकस्मिकता और तीव्रता भर दी है। अब उसमें व्याख्या का अंश कम, संवेदना का अंश अधिक रहता है। उसकी शैली भी अब प्रवाहमयी हो गयी है। लेखक को जो कुछ कहना है, वह कम-से-कम शब्दों में कह डालना चाहता है। वह अपने चरित्रों के मनोभावों की व्याख्या करने नहीं बैठता, केवल उसकी तरफ़ इशारा भर कर देता है। कभी-कभी तो सम्भाषणों में एक-दो शब्दों से ही काम निकाल लेता है। ऐसे

कितने ही अवसर होते हैं, जब पात्र के मुँह से एक शब्द सुनकर हम उसके मनोभावों का पूरा अनुमान कर लेते हैं, पूरे वाक्य की ज़रूरत ही नहीं रहती। अब हम कहानी का मूल्य उसके घटना-विन्यास से नहीं लगाते। हम चाहते हैं, पात्रों की मनोगति स्वयं घटनाओं की सृष्टि करे। घटनाओं का स्वतन्त्र कोई महत्त्व ही न रहा, उनका महत्त्व केवल पात्रों के मनोभावों को व्यक्त करने की दृष्टि से ही है, उसी तरह जैसे शालिग्राम स्वतन्त्र रूप से केवल पत्थर का एक गोल टुकड़ा है, लेकिन उपासक की श्रद्धा से प्रतिष्ठित होकर देवता बन जाता है। खुलासा यह है कि गल्प का आधार अब घटना नहीं, मनोविज्ञान की अनुभूति है। आज लेखक केवल कोई रोचक दृश्य देखकर कहानी लिखने नहीं बैठ जाता। उसका उद्देश्य स्थूल सौन्दर्य नहीं। वह तो कोई ऐसी प्रेरणा चाहता है, जिसमें सौन्दर्य की झलक हो, और इसके द्वारा वह पाठक की सुन्दर भावनाओं को स्पर्श कर सके।

–प्रेमचन्द

**(प्रथम संस्करण से, मार्च, 1936)**

# स्वामी विवेकानन्द

कृष्ण भगवान ने गीता में कहा है कि जब-जब धर्म का ह्रास और पाप की प्रबलता होती है, तब-तब मैं मानव-जाति के कल्याण के लिए अवतार लिया करता हूँ। इस नाशवान जगत् में सर्वत्र सामान्यतः और भारतवर्ष में विशेषतः जब कभी पाप की वृद्धि या और किसी कारण (समाज के) संस्कार या नवनिर्माण की आवश्यकता हुई, तो ऐसे सच्चे सुधारक और पथप्रदर्शक प्रकट हुए हैं, जिनके आत्मबल ने सामयिक परिस्थिति पर विजय प्राप्त की। पुरातन काल में जब पाप-अनाचार प्रबल हो उठे, तो कृष्ण भगवान आये और अनीति-अत्याचार की आग बुझायी। इसके बहुत दिन बाद क्रूरता, विलासिता और स्वार्थपरता का फिर दौरदौरा हुआ, तो बुद्ध भगवान ने जन्म लिया और उनके उपदेशों ने धर्मभाव को ऐसी धारा बहा दी, जिसने कई सौ साल तक जड़वाद को सिर न उठाने दिया। पर जब कालप्रवाह ने इस उच्च आध्यात्मिक शिक्षा की नींव को भी खोखली कर दिया और उसकी आड़ में दंभ-दुराचार ने फिर ज़ोर पकड़ा, तो शंकर स्वामी ने अवतार लिया और अपनी वाग्मिता तथा योगबल से धर्म के परदे में होनेवाली बुराइयों की जड़ उखाड़ दी। अनंतर कबीर साहब और श्री चैतन्य महाप्रभु प्रकट हुए और अपनी आत्म-साधना का सिक्का लोगों के दिलों पर जमा गये।

ईसा की पिछली शताब्दी के प्रारम्भ में जड़वाद ने फिर सिर उठाया, और इस बार उसका आक्रमण ऐसा प्रबल था, अस्त्र ऐसे अमोघ और सहायक ऐसे सबल थे कि भारत के आत्मवाद को उसके सामने सिर झुका देना पड़ा और कुछ ही दिनों में हिमालय से लगाकर कन्याकुमारी तथा अटक से कटक तक उसकी पताका फहराने लगी। हमारी आँखें इस भौतिक प्रकाश के सामने चौंधिया गयीं, और हमने अपने प्राचीन तत्त्वज्ञान, प्राचीन शास्त्रविज्ञान, प्राचीन समाज-व्यवस्था, प्राचीन धर्म और प्राचीन आदर्शों को त्यागना आरंभ कर दिया। हमारे मन में दृढ़ धारणा हो गयी कि हम बहुत दिनों से मार्ग-भ्रष्ट हो रहे थे और आत्मा-परमात्मा की बातें निरी ढकोसला हैं। पुराने ज़माने में भले ही उनसे कुछ लाभ हुआ हो, पर वर्तमान काल के लिए यह किसी प्रकार उपयुक्त नहीं और इस रास्ते से हटकर हमने नये राज-मार्ग को न पकड़ा, तो कुछ ही दिनों में धरा-धाम से लुप्त हो जायेंगे।

ऐसे समय पुनीत भारत-भूमि में पुनः एक महापुरुष का आविर्भाव हुआ, जिसके

हृदय में अध्यात्म-भाव का सागर लहरा रहा था; जिसके विचार ऊँचे और दृष्टि दूरगामिनी थी; जिसका हृदय मानव-प्रेम से ओतप्रोत था। उसकी सच्चाई-भरी ललकार ने क्षण भर में जड़वादी संसार में हलचल मचा दी। उसने नास्तिक्य के गढ़ में घुसकर साबित कर दिया कि तुम जिसे प्रकाश समझ रहे हो, वह वास्तव में अंधकार है, और यह सभ्यता जिस पर तुमको इतना गर्व है, सच्ची सभ्यता नहीं। इस सच्चे विश्वास के बल से भरे हुए भाषण ने भारत पर भी जादू का असर किया और जड़वाद के प्रखर प्रवाह ने अपने सामने ऐसी ऊँची दीवार खड़ी पायी, जिसकी जड़ को हिलाना या जिसके ऊपर से निकल जाना उसके लिए असाध्य कार्य था।

आज अपनी समाज-व्यवस्था, अपने वेदशास्त्र, अपने रीति-व्यवहार और अपने धर्म को हम आदर की दृष्टि से देखते हैं। यह उसी पूतात्मा के उपदेशों का सुफल है कि हम अपने प्राचीन आदर्शों की पूजा करने को प्रस्तुत हैं और यूरोप के वीर पुरुष और योद्धा, विद्वान और दार्शनिक हमें अपने पंडितों, मनीषियों के सामने निरे बच्चे मालूम होते हैं। आज हम किसी बात को, चाहे वह धर्म और समाज-व्यवस्था से सम्बन्ध रखती हो या ज्ञान-विज्ञान से, केवल इसलिए मान लेने को तैयार नहीं हैं कि यूरोप में उसका चलन है, किन्तु उसके लिए हम अपने धर्मग्रंथों और पुरातन पूर्वजों का मत जानने का यत्न करते और उनके निर्णय को सर्वोपरि मानते हैं, और यह सब ब्रह्मलीन स्वामी विवेकानंद के आध्यात्मिक उपदेशों का ही चमत्कार है।

स्वामी विवेकानंदजी का जीवन-वृत्तांत बहुत संक्षिप्त है। दुःख है कि आप भरी जवानी मे ही इस दुनिया से उठ गये और आपके महान व्यक्तित्व से देश और जाति को जितना लाभ पहुँच सकता था, न पहुँच सका। 1863 ई० में वह एक प्रतिष्ठित कामराय कुल में उत्पन्न हुए। बचपन से ही होनहार दिखाई देते थे। अंग्रेज़ी स्कूलो मे शिक्षा पायी और 1884 मे बी. ए. की डिग्री हासिल की। उस समय उनका नाम नरेंद्रनाथ दत्त था। कुछ दिनों तक ब्रह्म-समाज के अनुयायी रहे। नित्य प्रार्थना मे सम्मिलित होते और चूँकि गला बहुत ही अच्छा पाया था, इसलिए कीर्तन-समाज में भी शरीक हुआ करते थे, पर ब्रह्म-समाज के सिद्धांत उनकी प्यास न बुझा सके। धर्म उनके लिए केवल किसी पुस्तक से दो-चार श्लोक पढ़ देने, कुछ विधि-विधानों का पालन कर देने और गीत गाने का नाम नहीं हो सकता था। कुछ दिनों तक सत्य की खोज में इधर-उधर भटकते रहे।

उन दिनों स्वामी रामकृष्ण परमहंस के प्रति लोगों की श्रद्धा थी। नवयुवक नरेंद्रनाथ ने भी उनके सत्संग से लाभ उठाना आरंभ किया और धीरे-धीरे उनके उपदेशों से इतने प्रभावित हुए कि उनकी भक्त-मंडली में सम्मिलित हो गये और उस सच्चे गुरु से अध्यात्म तत्त्व और वेदांत रहस्य स्वीकार कर अपनी जिज्ञासा तृप्त की। परमहंसजी के देहत्याग के बाद नरेंद्र ने कोट-पतलून उतार फेंका और संन्यास ले लिया। उस समय से आप विवेकानंद नाम से प्रसिद्ध हुए। उनकी गुरु-भक्ति गुरु-पूजा की सीमा तक पहुँच गयी थी। जब कभी आप उनकी चर्चा करते हैं, तो

एक-एक शब्द से श्रद्धा और सम्मान टपकता है। 'मेरे गुरुदेव' के नाम से उन्होंने न्यूयार्क में एक विद्वत्तापूर्ण भाषण किया, जिसमें परमहंसजी के गुणों का गान बड़ी श्रद्धा और उत्साह के स्वर में किया गया है।

स्वामी विवेकानंद ने गुरुदेव के प्रथम दर्शन का वर्णन इस प्रकार किया है–देखने में वह बिलकुल साधारण आदमी मालूम होते थे। उनके रूप में कोई विशेषता न थी। बोली बहुत सरल और सीधी थी। मैंने मन में सोचा कि क्या यह संभव है कि यह सिद्ध पुरुष हों। मैं धीरे-धीरे उनके पास पहुँच गया और उनसे वह प्रश्न पूछे, जो मैं अक्सर औरों से पूछा करता था। "महाराज, क्या आप ईश्वर के अस्तित्व में विश्वास रखते हैं ?" उन्होंने जवाब दिया, 'हाँ।" मैंने फिर पूछा,"क्या आप उसका अस्तित्व सिद्ध कर सकते हैं ?" जवाब मिला,"हाँ !" मैंने पूछा,"क्योंकर ?" जवाब मिला–"मैं उसे ठीक वैसे ही देखता हूँ, जैसे तुमको।"

परमहंसजी की वाणी में कोई वैद्युतिक शक्ति थी, जो संशयात्मा को तत्क्षण ठीक रास्ते पर लगा देती थी और यही प्रभाव स्वामी विवेकानंद की वाणी और दृष्टि में भी था। हम कह चुके हैं कि परमहंसजी के परमधाम सिधारने के बाद स्वामी विवेकानंद ने संन्यास ले लिया। उनकी माता उच्चाकांक्षिणी स्त्री थीं उनकी इच्छा थी कि मेरा लड़का वकील हो, अच्छे घर में उसका ब्याह हो, और दुनिया के सुख भोगे। उनके संन्यास-धारण के निश्चय का समाचार पाया, तो परमहंसजी की सेवा में उपस्थित हुईं और अनुनय-विनय की कि मेरे बेटे को जोग न दीजिए ; पर जिस हृदय ने शाश्वत प्रेम और आत्मानुभूति के आनंद का स्वाद पा लिया हो, उसे लौकिक सुख-भोग कब अपनी ओर खींच सकते हैं ! परमहंसजी कहा करते थे कि जो आदमी दूसरों को आध्यात्मिक उपदेश देने की आकांक्षा करे, उसे पहले स्वयं उस रंग में डूब जाना चाहिए। इस आदेश के अनुसार स्वामीजी हिमालय पर चले गए और वह पूरे नौ साल तक तपस्या और चित्त-शुद्धि की साधना में लगे रहे। बिना खाये, बिना सोये, एकदम नग्न और एकदम अकेले सिद्ध-महात्माओं की खोज में ढूँढ़ते और उनके सत्संग से लाभ उठाते रहते थे। कहते हैं कि परमतत्त्व की जिज्ञासा उन्हें तिब्बत खींच ले गयी, जहाँ उन्होंने बौद्ध धर्म के सिद्धांतों और साधन-प्रणाली का समीक्षक बुद्धि से अध्ययन किया। स्वामीजी खुद फ़रमाते हैं कि मुझे दो-दो तीन-तीन दिन तक खाना न मिलता था। अक्सर ऐसे स्थान पर नंगे बदन सोया हूँ, जहाँ की सर्दी का अंदाजा थर्मामीटर से नहीं लग सकता। कितनी ही बार शेर, बाघ और दूसरे शिकारी जानवरों का सामना हुआ, पर राम के प्यारे को इन बातों का क्या डर !

स्वामी विवेकानंद हिमालय में थे, जब उन्हें प्रेरणा हुई कि अब तुम्हें अपने गुरुदेव के आदेश का पालन करना चाहिए। अतः वह पहाड़ से उतरे और बंगाल, संयुक्तप्रांत, राजपूताना, बम्बई आदि में रेल से और अक्सर पैदल भी भ्रमण करते; किंतु जो जिज्ञासु जन श्रद्धावश उनकी सेवा में उपस्थित होते थे, उन्हें धर्म और नीति के तत्त्वों का उपदेश करते थे। जिसे विपद्ग्रस्त देखते, उसको सांत्वना देते। मद्रास

उस समय नास्तिकों और जड़वादियों का केंद्र बन रहा था। अँग्रेज़ी विश्वविद्यालयों से निकले हुए नवयुवक, जो अपने धर्म और समाज-व्यवस्था के ज्ञान से बिलकुल कोरे थे, खुलेआम ईश्वर का अस्तित्व अस्वीकार किया करते थे। स्वामीजी यहाँ अरसे तक टिके रहे और कितने ही होनहार नौजवानों को धर्म-परिवर्तन से रोका तथा जड़वाद के जाल से बचाया। कितनी ही बार लोगों ने उनसे वाद-विवाद किया, उनकी खिल्ली उड़ायी; पर वह अपने वेदांत के रंग में इतना डूबे हुए थे कि उन्हें किसी की हँसी-मज़ाक़ की तनिक भी परवाह न थी। धीरे-धीरे उनकी ख्याति नवयुवक-मंडली से बाहर निकलकर कस्तूरी की गंध की तरह चारों ओर फैलने लगीं बड़े-बड़े धनी-मानी लोग भक्त और शिष्य बन गये और उनसे नीति तथा वेदांत-तत्त्व के उपदेश लिये। जस्टिस सुब्रह्मण्यन् अय्यर, महाराज रामनद (मद्रास) और. महाराजा खेतड़ी (राजपूताना) उनके प्रमुख शिष्यों में थे।

स्वामीजी मद्रास में थे, जब अमरीका में सर्व-धर्म सम्मेलन के आयोजन का समाचार मिला। वह तुरंत उसमें सम्मिलित होने को तैयार हो गये, और उनसे बड़ा ज्ञानी तथा वक्ता और था ही कौन ? भक्त-मंडली की सहायता से आप इस पवित्र यात्रा पर रवाना हो गये। आपकी यात्रा अमरीका के इतिहास की एक अमर घटना है। यह पहला अवसर था कि कोई पश्चिमी जाति दूसरी जातियों के धर्म-विश्वासों की समीक्षा और स्वागत के लिए तैयार हुई हो। रास्ते में स्वामी जी ने चीन और जापान का भ्रमण किया और जापान के सामाजिक जीवन से बहुत प्रभावित हुए। वहाँ से एक पत्र में लिखते हैं–

"आओ, इन लोगों को देखो और जाकर शर्म से मुँह छिपा लो। आओ, मर्द बनो ! अपने संकीर्ण बिलों से बाहर निकलो और ज़रा दुनिया की हवा खाओ।"

अमरीका पहुँचकर उन्हें मालूम हुआ कि अभी सम्मेलन होने में बहुत देर है। ये दिन उनके बड़े कष्ट में बीते। अकिंचनता की यह दशा थी कि पास में ओढ़ने-बिछाने तक को काफ़ी न था। पर उनकी संतोष-वृत्ति इन सब कष्ट-कठिनाइयों पर विजयी हुई। अंत में बड़ी प्रतीक्षा के बाद नियत तिथि आ पहुँची। दुनिया के विभिन्न धर्मों ने अपने-अपने प्रतिनिधि भेजे थे, और यूरोप के बड़े-बड़े पादरी और धर्म-शास्त्र के अध्यापक, आचार्य हज़ारों की संख्या में उपस्थित थे। ऐसे महासम्मेलन में एक अकिंचन असहाय नवयुवक का कौन पुछैया था, जिसकी देह पर साबित कपड़े भी न थे। पहले तो किसी ने उनकी ओर ध्यान ही न दिया, पर सभापति ने बड़ी उदारता के साथ उनकी प्रार्थना स्वीकार कर ली, और वह समय आ गया कि स्वामीजी श्रीमुख से कुछ कहें। उस समय तक उन्होंने किसी सार्वजनिक सभा में भाषण न किया था।

एकबारगी आठ-दस हज़ार विद्वानों और समीक्षकों के सामने खड़े होकर भाषण करना कोई हँसी-खेल न था। मानव-स्वभाववश क्षण-भर स्वामीजी को भी घबराहट रही, पर केवल एक बार तबीयत पर ज़ोर डालने की ज़रूरत थी। स्वामीजी ने ऐसी पांडित्यपूर्ण, ओजस्वी और धाराप्रवाह वक्तृता की कि श्रोतृमंडली मंत्रमुग्ध-सी हो गयी। यह असभ्य हिंदू ; और ऐसा विद्वत्तापूर्ण भाषण ! किसी को विश्वास न होता

था। आज भी इस वक्तृता को पढ़ने से भावावेश की अवस्था हो जाती है। वक्तृता क्या है, भगवद्‌गीता और उपनिषदों के ज्ञान का निचोड़ है। पश्चिम वालों को आपने पहली बार सुझाया कि धर्म के विषय में निष्पक्ष उदार भाव रखना किसको कहते हैं। और धर्मवालों के विपरीत आपने किसी धर्म की निंदा न की और पश्चिमवालों की जो बहुत दिनों से यह धारणा हो रही थी कि हिंदू तअस्सुब के पुतले हैं, वह एकदम दूर हो गयी। वह भाषण ऐसा ज्ञान-गर्भ और अर्थ-भरा है कि उसका खुलासा करना असंभव है, पर उसका निचोड़ यह है–

"हिन्दू धर्म का आधार किसी विशेष सिद्धांत को मानना या कुछ विशेष विधि-विधानों का पालन करना नहीं है। हिन्दू का हृदय शब्दों और सिद्धांतों से तृप्ति-लाभ नहीं कर सकता। अगर कोई ऐसा लोक है, जो हमारी स्थूल दृष्टि से अगोचर है, तो हिन्दू उस दुनिया की सैर करना चाहता है; अगर कोई ऐसी सत्ता है, जो भौतिक नहीं है; कोई ऐसी सत्ता है, जो न्याय-रूप, दया-रूप और सर्वशक्तिमान है, तो हिन्दू उसे अपनी अंतर्दृष्टि से देखना चाहता है। उसके संशय तभी छिन्न होते हैं, जब वह इन्हें देख लेता है।"

आपने पाश्चात्यों को पहली बार सुनाया कि विज्ञान के वह सिद्धांत, जिनका उनको गर्व है और जिनका धर्म से सम्बन्ध नहीं, हिन्दुओं को अति प्राचीन-काल से विदित थे और हिन्दू-धर्म की नींव उन्ही पर खड़ी है और जहाँ अन्य धर्मों का आधार कोई विशेष व्यक्ति या उसके उपदेश हैं, हिन्दू धर्म का आधार शाश्वत सनातन सिद्धांत है और यह इस बात का प्रमाण है कि वह कभी-न-कभी विश्व-धर्म बनेगा। कर्म को केवल कर्त्तव्य समझकर करना, उसमें फल या सुख-दुख की भावना न रखना ऐसी बात थी, जिससे पश्चिमवाले अब तक सर्वथा अपरिचित थे। स्वामीजी के ओजस्वी भाषणों और सच्चाई भरे उपदेशों से लोग इतने प्रभावित हुए कि अमरीका के अख़बार बड़ी श्रद्धा और सम्मान के शब्दों में स्वामीजी की बडाई छापने लगे। उनकी वाणी में वह दिव्य प्रभाव था कि सुननेवाले आत्मविस्मृत हो जाते।

भक्तों की संख्या दिन-दिन बढ़ने लगी। चारों ओर से जिज्ञासु जन उनके पास पहुँचते और अपने-अपने नगर में पधारने का अनुरोध करते। स्वामीजी को अक्सर दिन-दिन भर दौड़ना पड़ता। बड़े-बड़े प्रोफ़ेसरों और विद्वानों ने आकर उनके चरण छुए और उनके उपदेशों को हृदय में ध्यान दिया।

स्वामीजी अमरीका में करीब तीन साल रहे और इस बीच श्रम और शरीर-कष्ट की तनिक भी परवाह न कर अपने गुरुदेव के आदेश के अनुसार वेदांत का प्रचार करते रहे। इसके बाद आपने इंग्लैंड की यात्रा की। आपकी ख्याति वहाँ पहले ही पहुँच चुकी थी। अंग्रेजों, को जो नास्तिकता और जड़ पूजा में दुनिया में सबसे आगे बढ़े हुए हैं, आकृष्ट करने में पहले आपको बहुत कष्ट करना पड़ा; पर आपकी अद्‌भुत अध्यवसाय और प्रबल संकल्प शक्ति अंत में इन सब बाधाओं पर विजयी हुई और आपकी वक्तृताओं का जादू अंग्रेज़ों पर भी चल गया। ऐसे-ऐसे वैज्ञानिक, जिन्हें खाने के लिए भी प्रयोगशाला के बाहर निकलना कठिन था, आपका भाषण सुनने

के लिए घंटों पहले सभा में पहुँच जाते और प्रतीक्षा में बैठे रहते। आपने वहाँ तीन बड़े मारके के भाषण किये और आपकी वाग्मिता तथा विद्वत्ता का सिक्का सबके दिलों पर बैठ गया। सब पर प्रकट हो गया कि जड़वाद में यूरोप चाहे भारत से कितना ही आगे क्यों न हो, पर अध्यात्म में ब्रह्मज्ञान का मैदान हिन्दुस्तानियों का ही है! आप करीब एक साल तक वहाँ रहे और अनेकानेक सभा-समितियों, कॉलिजों और क्लब-घरों से आपके पास निमंत्रण आते थे, पर वेदांत के प्रचार का कोई भी अवसर आप हाथ से न जाने देते। आपकी ओजमयी वक्तृताओं का यह प्रभाव हुआ कि बिशपों और पादरियों ने गिरजों में वेदांत पर भाषण किये।

एक दिन एक संभ्रांत महिला के मकान पर लंदन के अध्यापकों की सभा होनेवाली थी। श्रीमतीजी शिक्षा-विषय पर बड़ा अधिकार रखती थीं। उनका भाषण सुनने तथा उस पर बहस की इच्छा से बहुत से विद्वान एकत्र हुए थे। संयोगवश श्रीमतीजी की तबीयत कुछ ख़राब जो गयी। स्वामीजी वहाँ विद्यमान थे। लोगों ने प्रार्थना की कि आप ही कुछ फ़रमायें। स्वामीजी उठ खड़े हुए और भारत की शिक्षा-प्रणाली पर पांडित्यपूर्ण भाषण किया। उन विद्या-व्यवसायियों को कितना आश्चर्य हुआ, जब स्वामीजी के श्रीमुख से सुना कि भारत में विद्यादान सब दानों से श्रेष्ठ माना गया है और भारतीय गुरु अपने विद्यार्थियों से कुछ लेता नहीं, बल्कि उन्हें अपने घर पर रखता है और उनको विद्यादान के साथ-साथ भोजन-वस्त्र भी देता है।

धीरे-धीरे यहाँ भी स्वामीजी की भक्त-मंडली काफ़ी बड़ी हो गयी। बहुत से लोग, जो अपनी रुचि का आध्यात्मिक भोजन न पाकर धर्म से विरक्त हो रहे थे, वेदांत पर लट्टू हो गये, और स्वामीजी में उनकी इतनी श्रद्धा हो गयी कि यहाँ से जब वह चले, जो उनके साथ कई अंग्रेज शिष्य थे, जिनमें कुमारी नोवल भी थीं, जो बाद को भगिनी निवेदिता के नाम से प्रसिद्ध हुईं। स्वामी जी ने अंग्रेजों के रहन-सहन और चरित्र-स्वभाव को बड़ी सूक्ष्म दृष्टि से देखा-समझा। इस अनुभव की चर्चा करते हुए एक भाषण में आपने कहा कि यह क्षत्रियों और वीर पुरुषों की जाति है।

16 सितम्बर,1896 ई० को स्वामीजी कई अंग्रेज़ चेलों के साथ प्रिय स्वदेश को रवाना हुए। भारत के छोटे-बड़े सब लोग आपकी उज्ज्वल विरुदावली को सुन-सुनकर आपके दर्शन के लिए उत्कंठित हो रहे थे। आपके स्वागत और अभ्यर्थना के लिए नगर-नगर में कमेटियाँ बनने लगीं। स्वामीजी जब जहाज़ से कोलम्बो में उतरे, तो जनसाधारण ने जिस उत्साह और उल्लास से आपका स्वागत किया, वह एक दर्शनीय दृश्य था। कोलम्बो से अलमोड़ा तक जिस-जिस नगर में आप पधारे, लोगों ने आपकी राह में आँखें बिछा दीं। अमीर-ग़रीब, छोटे-बड़े सबके हृदय में आपके लिए एक-सा आदर-सम्मान था। यूरोप में बड़े विजेताओं की जो अभ्यर्थना हो सकती है, उससे कई गुना अधिक भारत में स्वामीजी की हुई। आपके दर्शन के लिए लाखों की भीड़ जमा हो जाती थी और लोग आपको एक नज़र देखने के लिए मंज़िलें

तय करके आते थे, क्योंकि भारतवर्ष लाख गया-बीता है, फिर भी एक सच्चे संत और महात्मा का जैसा कुछ आदर-सम्मान भारतवासी कर सकते हैं और किसी देश में संभव नहीं। यहाँ मन को जीतने और हृदयों को वश में करनेवाले विजेता का, देश को जीतने और मानव प्राणियों का रक्त बहानेवाले विजेता से कहीं अधिक आदर-सम्मान होता है।

हर शहर में जनसाधारण की ओर से आपके कार्यों की बड़ाई और कृतज्ञता-प्रकाश करनेवाले मानपत्र दिये गये। कुछ बड़े शहरों में तो पंद्रह-पंद्रह बीस-बीस मानपत्र तक दिये गये और आपने उनके उत्तर में देशवासियों को देशभक्ति के उत्साह तथा अध्यात्म-तत्त्व से भरी हुई वक्तृताएँ सुनायीं। मद्रास में आपके स्वागत के लिए 17 आलीशान फाटक बनाये गये। महाराज रामनन्द ने, जिनकी सहायता से स्वामीजी अमरीका गये थे, इस समय बड़े उत्साह और उदारता के साथ आपके स्वागत का आयोजन किया। मद्रास के विभिन्न स्थानों में घूमने और अपने अमृत उपदेशों से लोगों को तृप्त, आह्लादित करते हुए 28 फ़रवरी को स्वामीजी कलकत्ते पधारे। यहाँ आपके स्वागत-अभिनंदन के लिए लोग पहले ही अधीर हो रहे थे। जिस समय आपको मानपत्र दिया गया, सभा में पाँच हज़ार से अधिक लोग उपस्थित थे। राजा विनयकृष्ण बहादुर ने स्वयं मानपत्र पढ़ा, जिसमें स्वामीजी के भारत का गौरव बढ़ानेवाले कार्यों का बखान किया गया था।

कलकत्ता में स्वामीजी ने एक अति पांडित्यपूर्ण भाषण किया ; पर अध्यापन और उपदेश में अत्यधिक श्रम करने के कारण आपका स्वास्थ्य बिगड़ गया और जलवायु-परिवर्तन के लिए आपको दार्जिलिंग जाना पड़ा। वहाँ से अल्मोड़ा गये, पर स्वामीजी ने तो वेदांत के प्रचार का व्रत ले रखा था, उनको बेकारी में कब चैन आ सकता था ? ज्यों ही तबीयत ज़रा सँभली, स्यालकोट पधारे और वहाँ से लाहौर वालों की भक्ति ने अपने यहाँ खींच बुलाया। इन दोनों स्थानों मे आपका बड़े उत्साह से स्वागत-सत्कार हुआ और आपने अपनी अमृतवाणी से श्रोताओं के अंतःकरणों में ज्ञान की ज्योति जगा दी। लाहौर से आप कश्मीर गये और वहाँ से राजपुताने का भ्रमण करते हुए कलकत्ता लौट आये। इस बीच आपने दो मठ स्थापित कर दिये थे। इसके कुछ दिन बाद रामकृष्ण मिशन की स्थापना की, जिसका उद्देश्य लोकसेवा है और जिसकी शाखाएँ भारत के हर भाग में विद्यमान हैं तथा जनता का अमित उपकार कर रही हैं।

1897 ई० का साल सारे हिन्दुस्तान के लिए बड़ा मनहूस था। कितने ही स्थानों में प्लेग का प्रकोप था और अकाल भी पड़ रहा था। लोग भूख और रोग से काल का ग्रास बनने लगे। देशवासियों को इस विपत्ति में देखकर स्वामीजी कैसे चुप बैठ सकते थे ? आपने लाहौरवाले भाषण में कहा था–

"साधारण मनुष्य का धर्म यही है कि साधु-सन्यासियों और दीन-दुखियों को भरपेट भोजन कराये। मनुष्य का हृदय ईश्वर का सबसे बड़ा मन्दिर है, और इसी मन्दिर में उसकी आराधना करनी होगी।"

फलतः आपने बड़ी सरगर्मी से ख़ैरातख़ाने खोलना आरंभ किया। स्वामी रामकृष्ण ने देश-सेवाव्रती संन्यासियों की एक छोटी-सी मंडली बना दी। यह सब स्वामीजी के निरीक्षण में तन-मन से दीन-दुखियों की सेवा में लग गये। मुर्शिदाबाद, ढाका, कलकत्ता, मद्रास आदि में सेवाश्रम खोले गये। वेदांत के प्रचार के लिए जगह-जगह विद्यालय भी स्थापित किये गये। कई अनाथालय भी खुले और यह सब स्वामीजी के सदुद्योग का सुफल था। उनका स्वास्थ्य बहुत बिगड़ रहा था, फिर भी वह स्वयं घर-घर घूमते और पीड़ितों को आश्वासन तथा आवश्यक सहायता देते-दिलाते। प्लेग-पीड़ितों की सहायता करना, जिनसे डॉक्टर लोग भी भागते थे, कुछ इन्हीं देशभक्तों का काम था।

उधर इंग्लैंड और अमरीका में भी वह पौधा बढ़ रहा था, जिसका बीज स्वामीजी ने बोया था। दो संन्यासी अमरीका में और एक इंग्लैंड में वेदांत-प्रचार में लगे हुए थे, और प्रेमियों की संख्या दिन-दिन बढ़ती जाती थी।

स्वामीजी का स्वास्थ्य जब बहुत अधिक बिगड़ गया, तो आपने लाचार हो, इंग्लैंड की दूसरी यात्रा की और वहाँ कुछ दिन ठहरकर अमरीका चले गये। वहाँ आपका बड़े उत्साह से स्वागत हुआ। दो बरस पहले जिन लोगों ने आपके श्रीमुख से वेदात दर्शन पर ज़ोरदार वक्तृताएँ सुनी थीं, वह अब पक्के वेदांती हो गये थे। स्वामीजी के दर्शन से उनके हर्ष की सीमा न रही। वहाँ का जलवायु स्वामीजी के लिए लाभजनक सिद्ध हुआ और कठिन श्रम करने पर भी कुछ दिन में आप फिर स्वस्थ हो गये।

धीरे-धीरे हिन्दू दर्शन के प्रेमियों की संख्या इतनी बढ़ गई कि स्वामीजी दिन-रात श्रम करके भी उनकी पिपासा तृप्त न कर सकते थे। अमरीका जैसे व्यापारी देश में एक हिन्दू संन्यासी का भाषण सुनने के लिए दो-दो हज़ार आदमियों का जमा हो जाना कोई साधारण बात नही अकेले सानफ्रांसिस्को नगर में आपने हिन्दू दर्शन पर पूरे पचास व्याख्यान दिये। श्रोताओं की संख्या दिन-दिन बढ़ती गयी और अध्यात्म-तत्त्व के प्रेमियों की तृप्ति केवल दार्शनिक व्याख्यान सुनने से न होती थी। साधन और योगाभ्यास की आकांक्षा भी उनके हृदयों में जगी। स्वामीजी ने उनकी सहायता से सानफ्रांसिस्को में 'वेदांत सोसाइटी' और 'शांति-आश्रम' स्थापित किया और दोनों पौधे आज तक हरे-भरे हैं शांति-आश्रम नगर के कोलाहल से दूर एक परम रमणीय स्थान पर स्थित है और उसका घेरा लगभग दो सौ एकड़ है। यह आश्रम एक उदार धर्मानुरागिनी महिला की वदान्यता का स्मारक है।

स्वामीजी न्यूयार्क में थे कि पेरिस में विभिन्न धर्मों का सम्मेलन करने की आयोजना हुई और आपको भी निमंत्रण मिला। उस समय तक आपने फ्रांसीसी भाषा में कभी भाषण न किया था। यह निमंत्रण पाते ही उसके अभ्यास में जुट गये और आत्मबल से दो महीने में ही उस पर इतना अधिकार प्राप्त कर लिया कि देखनेवाले दंग हो जाते। पेरिस में आपने हिन्दू-दर्शन पर दो व्याख्यान दिये, पर चूँकि यह केवल निबन्ध पढ़नेवालों का सम्मेलन था, और उसका उद्देश्य सत्य की खोज नहीं, किंतु

पेरिस की प्रदर्शनी की शोभा बढ़ाना था, इसलिए फ्रांस में स्वामीजी को सफलता न हुई।

अंत में अत्यधिक श्रम के कारण स्वामीजी का शरीर बिलकुल गिर गया। यों ही बहुत कमज़ोर हो रहे थे, पेरिस-सम्मेलन की तैयारी ने और भी कमजोर बना दिया। अमरीका, इंग्लैंड और फ्रांस की यात्रा करते हुए जब आप स्वदेश लौटे, तो देह में हड्डियाँ भर रह गयी थीं और इतनी शक्ति न थी कि सार्वजनिक सभाओं में भाषण कर सकें। डॉक्टरों की कड़ी ताकीद थी कि आप कम-से-कम दो साल तक पूर्ण विश्राम करें, पर जो हृदय अपने देशवासियों के दुःख देखकर गला जाता हो, और जिसमें उनकी भलाई की धुन समायी हो, जिसमें यह लालसा हो कि आज की धन और बल से हीन हिन्दू जाति फिर पूर्वकाल की सबल, समृद्ध और आत्मशालिनी आर्य जाति बने, उससे यह कब हो सकता था कि एक क्षण के लिए भी आराम कर सके। कलकत्ते पहुँचते ही, कुछ ही दिन के बाद आप आसाम की ओर रवाना हुए और अनेक सभाओं में वेदांत का प्रचार किया। कुछ तो स्वास्थ्य पहले से ही बिगड़ा हुआ था, कुछ उधर का जलवायु भी प्रतिकूल सिद्ध हुई। आप फिर कलकत्ते लौटे। दो महीने तक हालत बहुत नाजुक रही। फिर बिलकुल तंदुरुस्त हो गये।

इन दिनों आप अक्सर कहा करते थे कि अब दुनिया में मेरा काम पूरा हो चुका, पर चूँकि उस काम को जयारी रखने के लिए जितेंद्रिय, निःस्वार्थ और आत्मबल-सम्पन्न संन्यासियों की अत्यंत आवश्यकता थी, इसलिए अपने बहुमूल्य जीवन के शेष मास आपने अपनी शिष्य-मंडली की शिक्षा और उपदेश मे लगाये। आपका कथन था कि शिक्षा का उद्देश्य पुस्तक पढ़ाना नहीं है, किन्तु मनुष्य को मनुष्य बनाना है। इन दिनों आप अक्सर समाधि की अवस्था में रहा करते थे और अपने भक्तों से कहा करते थे कि अब मेरे महाप्रस्थान का समय बहुत समीप है। 4 जुलाई, 1902 को यकायक आप समाधिस्थ हो गये। इस समय आपका स्वास्थ्य बहुत अच्छा था। सबेरे दो घंटे समाधि में रहे थे, दोपहर को शिष्यों को पाणिनीय व्याकरण पढ़ाया था और तीसरे पहर दो घंटे वेदोपदेश करते रहे। इसके बाद टहलने को निकले। शाम को लौटे तो थोड़ी देर माला जपने के बाद फिर समाधिस्थ हो गये और इसी रात को पंचभौतिक शरीर का त्याग कर परमधाम को सिधार गये। यह दुर्बल पार्थिव देह आत्म-साक्षात्कार की दिव्यानुभूति को न सह सकी।

पहले लोगों ने इस अवस्था को समाधि मात्र समझा और एक संन्यासी ने आपके कान में परमहंसजी का नाम सुनाया; पर जब इसका कुछ असर न हुआ, तब लोगों को विश्वास हो गया कि आप ब्रह्मलीन हो गये। आपके चेहरे पर तेज था और अधखुली आँखें आत्मज्योति से प्रकाशित थीं।

इस हृदय-विदारक समाचार को सुनते ही सारे देश में कोलाहल मच गया और दूर-दूर से लोग आपके अंतिम दर्शन के लिए कलकत्ते पहुँचे। अंत में, दूसरे दिन दो बजे के समय गंगातट पर आपकी दाहक्रिया हुई। परमहंसजी की भविष्यवाणी थी कि मेरे इस शिष्य के जीवन का उद्देश्य जब पूरा हो जायेगा, तब वह भरी जवानी

में इस दुनिया से चल देगा। वह अक्षरशः सत्य निकली।

स्वामीजी का रूप बड़ा सुन्दर और भव्य था। शरीर सबल और सुदृढ़ था। वज़न दो मन से ऊपर था। दृष्टि में बिजली का असर था और मुखमंडल पर आत्मतेज का आलोक। आपकी दयालुता की चर्चा ऊपर कर चुके हैं। कड़ी बात शायद जबान से एक बार भी न निकली हो। विश्वविख्यात और विश्ववंद्य होते हुए भी स्वभाव अति सरल और व्यवहार अति विनम्र था। उनका पांडित्य अगाध, असीम था। अंग्रेज़ी के पूर्ण पंडित और अपने समय के सर्वश्रेष्ठ वक्ता थे। संस्कृत-साहित्य और दर्शन के पारगामी विद्वान् और जर्मन, हिब्रू, ग्रीक, फ्रेंच आदि भाषाओ पर पूर्ण अधिकार रखते थे। कठोर श्रम तो आपका स्वभाव ही था। केवल चार घंटे सोते थे। चार बजे तड़के उठकर जप-ध्यान में लग जाते। प्राकृतिक दृश्यों के बड़े प्रेमी थे। भोर में तप-जप से निवृत्त होकर मैदान में निकल जाते और प्रकृति-सुषमा का आनंद लेते। पालतू पशुओं को प्यार करते और उनके साथ खेलते। अपने गुरुदेव की अंत समय तक पूजा करते रहे। स्वर में बड़ा माधुर्य और प्रभाव था।

श्री रामकृष्ण परमहस कभी-कभी आपसे भजन गाने की फ़रमाइश किया करते थे और उससे इतने प्रभावित होते कि आत्मविस्मृत-से हो जाते। मीराबाई और तानसेन के प्रेमभरे गीत आपको बहुत प्रिय थे। वाणी मे वह प्रभाव था कि वक्तृताएँ श्रोताओं के हृदयो पर पत्थर की लकीर बन जातीं। कहने का ढग और भाषा बहुत सरल होती थी; पर उन सीधे-सादे शब्दों मे कुछ ऐसा आध्यात्मिक भाव भरा होता था कि सुननेवाले तल्लीन हो जाते थे। आप सच्चे देशभक्त थे, राष्ट्र पर अपने को उत्सर्ग कर देने की बात आपसे अधिक शायद ही और किसी के लिए सही हो सकती हो। देशभक्ति का ही उत्साह आपको अमरीका ले गया था। अपने विपद्ग्रस्त राष्ट्र और अपने प्राचीन साहित्य तथा दर्शन का गौरव दूसरे राष्ट्रों की दृष्टि मे स्थापित करना, ब्रह्मचारियों को शिक्षा देना, अपने पीड़ित देशवासियों के लिए जगह-जगह ख़ैरातख़ाने खुलवाना—यह सब आपके सच्चे देशप्रेम के समारक हैं। आप केवल महर्षि ही न थे, ऐसे देशभक्त भी थे, जिसने देश पर अपने आपको मिटा दिया हो। एक भाषण में फरमाते हैं—

"मेरे नौजवान दोस्तो! बलवान बनो। तुम्हारे लिए मेरी यही सलाह है। तुम भगवद्गीता के स्वाध्याय की अपेक्षा फुटबाल खेलकर कहीं अधिक सुगमता से मुक्ति प्राप्त कर सकते हो। जब तुम्हारी रगें और पुट्ठे अधिक दृढ़ होंगे, तो तुम भगवद्गीता के उपदेशों पर अधिक अच्छी तरह चल सकते हो। गीता का उपदेश कायरों को नहीं दिया गया था; किन्तु अर्जुन को दिया गया था, जो बडा शूरवीर, पराक्रमी और क्षत्रिय-शिरोमणि था। कृष्ण भगवान के उपदेश और अलौकिक शक्ति को तुम तभी समझ सकोगे, जब तुम्हारी रगों में खून कुछ और तेज़ी से दौड़ेगा।"

एक दूसरे व्याख्यान में उपदेश देते हैं—

"यह समय आनंद में भी आँसू बहाने का नहीं! हम रो तो बहुत चुके। अब हमारे लिए नरक बनाने की आवश्यकता नहीं। इस कोमलता ने हमें इस हद तक

पहुँचा दिया है कि हम रुई का गाला बन गये हैं। अब हमारे देश और जाति को जिन चीज़ों की ज़रूरत है, वह है–लोहे के हाथ-पैर और फौलाद के सारे पुट्ठे और वह दृढ़ संकल्प शक्ति, जिसे दुनिया की कोई वस्तु रोक नहीं सकती; जो प्रकृति में रहस्यों की हद तक पहुँच जाती है और अपने लक्ष्य से कभी विमुख नहीं होती, चाहे उसे समुद्र की तह में जाना या मृत्यु का सामना क्यों न करना पड़े। महत्ता का मूल मंत्र विश्वास है–दृढ़ और अटल विश्वास, अपने आप और सर्व शक्तिमान जगदीश्वर पर विश्वास।" स्वामीजी को अपने ऊपर ज़बरदस्त विश्वास था। स्वयं उन्हीं का कथन है–

"गुरुदेव के गले में एक फोड़ा निकल आया था। धीरे-धीरे उसने इतना उग्र रूप धारण कर लिया कि कलकत्ते के सुप्रसिद्ध डॉक्टर बाबू महेंद्रलाल सरकार बुलाये गये। उन्होंने परमहंसजी की हालत देखकर निराशा जतायी और चलते समय शिष्यों से कहा कि यह रोग संक्रामक है, इसलिए इससे बचते रहो और गुरुजी के पास बहुत देर तक न ठहरा करो। यह सुनकर शिष्यों के होश उड़ गये और आपस में कानाफूसी होने लगी। मैं उस समय कहीं गया हुआ था। लौटा तो अपने गुरुभाइयों को अति भयभीत पाया। कारण मालूम होते ही मैं सीधे गुरुदेव के कमरे में चला गया। वह प्याली, जिसमें उनके गले से निकाला हुआ मवाद रखा हुआ था, उठा ली, और सब शिष्यों के सामने बड़े इत्मीनान से पी गया और बोला, देखो, मृत्यु क्योंकर मेरे पास आती है ?"

स्वामीजी सामाजिक सुधारों के पक्के समर्थक थे, पर उसकी वर्तमान गति से सहमत न थे। उस समय समाज-सुधार के जो यत्न किये जाते थे, वह प्रायः उच्च और शिक्षित वर्ग से ही सम्बन्ध रखते थे। परदे की रस्म, विधवा-विवाह, जाति-बधन–यही इस समय की सबसे बड़ी सामाजिक समस्याएँ हैं, जिनमें सुधार होना अत्यावश्यक है, और सभी शिक्षित वर्ग से सम्बन्ध रखती हैं। स्वामीजी का आदर्श बहुत ऊँचा था–अर्थात् श्रेणीवालों को ऊपर उठाना, उन्हें शिक्षा देना और अपनाना। यह लोग हिन्दू जाति की जड़ हैं और शिक्षित-वर्ग उसकी शाखाएँ ! केवल डालियों को सींचने से पेड़ पुष्ट नहीं हो सकता। उसे हरा-भरा बनाना हो, तो जड़ को सींचना होगा। इसके सिवा इस विषय में आप कठोर शब्दों के व्यवहार को अति अनुचित समझते थे, जिनका फल केवल यही होता है कि जिनका सुधार करना है, वही लोग चिढ़कर ईंट का जवाब पत्थर से देने को तैयार हो जाते हैं। और सुधार का मतलब केवल यही रह जाता है कि निरर्थक विवादों और दिल दुखानेवाली आलोचनाओं से पन्ने-के-पन्ने काले किये जायें। इसी से तो समाज-सुधार के यत्न आरम्भ हुए सौ साल से ऊपर हो चुका और अभी तक कोई नतीजा न निकला।

स्वामीजी ने सुधारक के लिए तीन शर्तें रखी हैं। पहली यह कि देश और जाति का प्रेम उसका स्वभाव बन गया हो, हृदय उदार हो और देशवासियों की भलाई की सच्ची इच्छा उसमें बसती हो। दूसरी यह कि अपने प्रस्तावित सुधारों पर उसको दृढ़ विश्वास हो। तीसरी यह कि वह स्थिरचित्त और दृढ़ निश्चय हो। सुधार के

परदे में अपना कोई काम बनाने की दृष्टि न रखता हो और अपने सिद्धांतों के लिए बड़े-से-बड़ा कष्ट और हानि उठाने को तैयार हो, यहाँ तक कि मृत्यु का भय भी उसे अपने संकल्प से न डिगा सके। कहते थे कि ये तीनों योग्यताएँ जब तक हममें पूर्ण मात्रा में उत्पन्न न हो जायें, तब तक समाज-सुधार के लिए हमारा यत्न करना बिलकुल बेकार है; पर हमारे सुधारकों में कितने हैं, जिनमें ये योग्यताएँ विद्यमान हों। फरमाते हैं–

"क्या भारत में कभी सुधारकों की कमी रही है ? क्या तुम कभी भारत का इतिहास पढ़ते हो ? रामानुज कौन थे ? शंकर कौन थे ? नानक कौन थे ? चैतन्य कौन थे ? दादू कौन थे ? क्या रामानुज नीची जातियों की ओर से लापरवाह थे ? क्या वह आजीवन इस बात का यत्न नहीं करते रहे कि चमारो को भी अपने संप्रदाय में सम्मिलित कर ले ? क्या उन्होंने मुसलमानों को अपनी मंडली में मिलाने की कोशिश नही की थी ? क्या गुरु नानक ने हिन्दू-मुसलमान दोनों जातियों को मिलाकर एक बनाना नहीं चाहा था ? इन सब महापुरुषों ने सुधार के लिए यत्न किये और उनका नाम अभी तक कायम है। अतर इतना है कि वे लोग कटुवादी न थे। उनके मुँह से जब निकलते थे, मीठे वचन ही निकलते थे। वह कभी किसी को गाली नही देते थे, किसी की निदा नहीं करते थे। निःसदेह सामाजिक जीवन के सुधार के इन गुरुतर और महत्त्वपूर्ण प्रश्नों की हमने उपेक्षा की है और प्राचीनो ने जो मार्ग स्वीकार किया था, उससे विमुख हो गये हैं।"

सामाजिक सुधार के समस्त प्रचलित प्रश्नों मे से स्वामीजी केवल एक के विषय मे सुधारको से सहमत थे। बाल-विवाह और जनसाधारण की गृहस्थ-जीवन की अत्यधिक प्रवृत्ति को वह घृणा की दृष्टि से देखते थे, अतः रामकृष्ण मिशन की ओर से जो विद्यालय स्थापित किये गये, उनमे पढनेवालों के माँ-बाप को यह शर्त भी स्वीकार करनी पड़ती है कि बेटे का ब्याह 18 साल के पहले न करेंगे। वह ब्रह्मचर्य के ज़बरदग्न समर्थक थे और भारतवर्ष की वर्तमान भीरुता और पतन को ब्रह्मचर्यनाश का ही परिणाम समझते थे। आजकल के हिन्दुओं के बारे में अक्सर वह तिरस्कार के स्वर मे कहा करते थे कि यहाँ भिखमगा भी यह आकांक्षा रखता है कि ब्याह कर लूँ और देश मे दस-बारह गुलाम और पैदा कर दूँ।

वर्तमान शिक्षा-प्रणाली के आप कट्टर विरोधी थे। आपका मत था कि "शिक्षा जानकारी का नाम नही है, जो हमारे दिमाग़ मे ठूँस दी जाती है, किन्तु शिक्षा का प्रधान उद्देश्य मनुष्य के चरित्र का उत्कर्ष, आचरण का सुधार और पुरुषार्थ तथा मनोबल का विकास है... अतः हमारा लक्ष्य यह होना चाहिए कि हमारी सब प्रकार की लौकिक शिक्षा का प्रबन्ध हमारे हाथ में हो और उसका सचालन यथासंभव हमारी प्राचीन रीति-नीति और प्राचीन प्रणाली पर किया जाये।"

स्वामीजी की शिक्षा-योजना बहुत विस्तृत थी। एक हिन्दू विश्वविद्यालय स्थापित करने का भी आपका विचार था, पर अनेक बाधाओं के कारण आप उसे कार्यान्वित न कर सके। हाँ, उसका सूत्रपात अवश्य कर गये।

धर्मगत रागद्वेष का तो आपके स्वभाव में कहीं लेश भी न था। दूसरे धर्मों की निन्दा और अपमान को बहुत अनुचित मानते थे। ईसाई धर्म, इसलाम, बौद्ध धर्म सबको समान दृष्टि से देखते थे। एक भाषण में हज़रत व ईसा को ईश्वर का अवतार माना था। अपने देशवासियों को सदा इस बात की याद दिलाते रहते थे कि आत्मविश्वास ही महत्त्व का मूलमंत्र है। हमें अपने ऊपर बिलकुल भरोसा नहीं। अपने को छोटा और नीचा समझते हैं, इसी कारण दीन-हीन बने हुए हैं। हर अंग्रेज़ समझता है कि मैं शूरवीर हूँ, साहसी हूँ और जो चाहूँ, कर सकता हूँ। हम हिन्दुस्तानी अपनी असमर्थता के इस हद तक कायल हैं कि मर्दानगी का ख़याल भी हमारे दिलों में नहीं पैदा होता। जब कोई कहता है कि तुम्हारे पुरखे निर्बुद्धि थे, वह ग़लत रास्ते पर चले और इसी कारण तुम इस अवस्था को पहुँचे, तो हमको जितनी लज्जा होती है, उसका अनुमान भी नहीं किया जा सकता, और हमारी हिम्मत और भी टूट जाती है।

स्वामीजी इस तत्त्व को खूब समझते थे और किसी दूषित प्रथा के लिए अपने पूर्व-पुरुषों को कभी दोष नहीं देते थे। कहते थे कि हर एक प्रथा अपने समय में उपयोगी थी और उसकी निंदा करना निरर्थक है। आज हम इस बात पर ज़ोर दे रहे हैं कि साधु-समुदाय के अस्तित्व से हमारे देश को कोई लाभ नहीं, और हमारी दान-धारा को उधर से हटकर शिक्षा-संस्थाओं और समाज-सुधार के कार्यों की ओर बहना चाहिए। स्वामीजी इसे स्वार्थपरता मानते थे। और है भी ऐसा ही । साधु कितना ही अपढ़ हो, अपने धर्म और शास्त्रों से कितना ही अनभिज्ञ हो, फिर भी हमारे अशिक्षित देहाती भाइयों की ज्ञान-पिपासा की तृप्ति और मनः समाधान के लिये उसके पास काफी विद्या-ज्ञान होता है। उसकी मोटी-मोटी धर्म-सम्बन्धी बातें कितने ही दिलों में जगह पातीं और कितनों के लिए कल्याण का साधन बनती हैं। अब अगर इनकी आवश्यकता नहीं समझी जाती, तो कोई ऐसा उपाय सोचना चाहिए, जिसमें उनका काम जारी रहे। पर हम इस दिशा में तो तनिक भी नहीं सोचते और जो रहा-सहा साधन है, उसे भी तोड़-फोड़कर बराबर किया चाहते हैं।

सारांश, स्वामीजी अपनी जाति को आचार-व्यवहार, रीति-नीति, साहित्य और दर्शन, सामाजिक जीवन, उसके पूर्वकाल के महापुरुष और पुनीत भारत भूमि सबको श्रद्धेय और सम्मान्य मानते थे। आपके एक भाषण का निम्नलिखित अंश सोने के अक्षरों में लिखा जाने योग्य है–

"प्यारे देशवासियो ! पुनीत आर्यावर्त्त के बसनेवालो ! क्या तुम अपनी इस तिरस्करणीय भीरुता से वह स्वाधीनता प्राप्त कर सकोगे, जो केवल वीर-पुरुषों का अधिकार है ? हे भारतनिवासी भाइयो ! अच्छी तरह याद रखो कि सीता, सावित्री और दमयंती तुम्हारी जाति की देवियाँ हैं। हे वीर पुरुषो ! मर्द बनो और ललकारकर कहो, मैं भारतीय हूँ। मैं भारत का रहनेवाला हूँ। हर-एक भारतवासी, चाहे वह कोई भी हो, मेरा भाई है। अपढ़ भारतीय, निर्धन भारतीय, ऊँची जाति का भारतीय, नीची जाति का भारतीय सब मेरे भाई हैं। भारतीय मेरा भाई है। भारत मेरा जीवन, मेरा

प्राण है। भारत के देवता मेरा भरण-पोषण करते हैं। भारत मेरे बचपन का हिंडोला, मेरे यौवन का विलास-भवन और बुढ़ापे का बैकुंठ है। हे शंकर ! हे धरती माता ! मुझे मर्द बना। मेरी दुर्बलता दूर कर और मेरी भीरुता का नाश कर !'

स्वामीजी के उपदेशों का सार यह है कि हम स्वजाति और स्वदेश के साथ अपने कर्त्तव्यों का पालन करें, आत्मबल प्राप्त करें, बलवान और वीर बनें। नीची जातियों को उभारे और उन्हें अपना भाई समझें। जब तक 90 प्रतिशत भारतवासी अपने को दीन-हीन समझते रहेंगे, भारत में एका और मेल का होना सर्वथा असंभव है। हम धर्म में आस्था रखें, पर संन्यासी-विरागी न बनें। हाँ, हम अपने एका के लिए सब प्रकार के त्याग करने को तैयार रहें। हम एक पैसा कमायें, पर उसे अपने सुख-विलास में खर्च न करें, राष्ट्रहित में लगा दें। हिन्दू तत्त्वज्ञान के कर्म-सम्बन्धी अंग का अनुसरण करें। शम, दम और तप, त्याग उन लोगों के लिए छोड़ दें, जिन्हें भगवान ने इस उच्च पद पर पहुँचने की क्षमता प्रदान की है।

स्वामीजी की शिक्षा का आधार प्रेम और शक्ति है। निर्भीकता उसका प्राण है और आत्मविश्वास उसका धर्म है। उनकी शिक्षा में दुर्बलता और अनुनय-विनय के लिए तनिक भी स्थान नहीं था। उनका वेदांत मनुष्य को सांसारिक दुख-क्लेश से बचाने, जीवन-संग्राम में वीर की भाँति जुटने और मानसिक आध्यात्मिक आकांक्षाओं की पूर्ति की समान रूप से शिक्षा देता है।

**(उर्दू में : 'जमाना', मई, 1908)**
**(हिन्दी में : 'कलम, तलवार और त्याग', 1940 में संकलित)**

# पत्र

## जयशंकर प्रसाद को

### (1)

हंस कार्यालय,
सरस्वती प्रेस, काशी
24-1-1930

प्रिय प्रसाद जी,

पहले मुझे आज्ञा दीजिए कि मैं 'कंकाल' पर आपको बधाई दूँ ! मैंने इसे आदि से अन्त तक पढ़ा और मुग्ध हो गया। आपसे मेरी जो पुरानी शिकायत थी, वह बिल्कुल मिट गयी। मैंने एक बार आपकी पुस्तक 'समुद्रगुप्त' (यह पुस्तक 'स्कन्दगुप्त' थी—गोयनका) की आलोचना करते हुए लिखा था कि आपने इसमें गड़े मुर्दे उखाड़े हैं। इस पर मुझे काफ़ी सज़ा भी मिली थी, पर जो लेखनी वर्तमान समस्याओं को इतने आकर्षक ढंग से जनता के सामने रख सकती है, इस तरह दिलों को हिला सकती है, उसे, फिर वही बात मेरे मुँह से निकलती है, क्षमा कीजिए, पूर्वजों की कीर्ति का भविष्य के निर्माण में भाग होता है और बड़ा भाग होता है, लेकिन हमें तो नये सिरे से दुनिया बनानी है। अपनी किस पुरानी वस्तु पर गौरव करें ? वीरता पर ? दान पर ? तप पर ? वीरता क्या थी ? अपने ही भाइयों का रक्त बहाना। दान क्या था ? एकाधिपत्य का नग्न नृत्य और तप क्या था ? वही जिसने आज कम-से-कम 80 लाख बेकारों का बोझ हमारी दरिद्र जनता पर लाद दिया है। अगर 5 रु. प्रतिमास भी एक साधु की जीविका पर खर्च हो तो लगभग 20 करोड़ हमारी गाढ़ी कमाई के उसी पुराने तप के आदर्श की भेंट हो जाते हैं। किस बात पर गर्व करें ? वर्णाश्रम धर्म पर, जिसने हमारी जड़ खोद डाली ? 'कंकाल' में एक समाज के सच्चे हितैषी की आँखों का गर्म, बड़ी-बड़ी बूँदों वाला आँसू है। घंटी और यमुना दोनों का क्या कहना ! मैं 'हंस' में इसकी बृहद् आलोचना करूँगा।

'हंस' का नाम आ गया। आपसे उसके लिए कुछ याचना करूँ ? मैं छोटे-छोटे 'कंकाल' चाहता हूँ या कोई उपन्यास हो तो वह भी बड़े प्रेम और आदर से प्रकाशित करूँगा। काशी से कोई साहित्य की पत्रिका न निकलती थी। काशी के लोगों के क़लम से दूसरे नगरों को फ़ैज पहुँचता है और काशी में सन्नाटा ! मस्जिद में दीया जले और घर में अँधेरा ! मैं धनी नहीं हूँ, मज़दूर आदमी हूँ, लेकिन काशी का यह

अभाव मुझे लज्जास्पद जान पड़ा और मैंने 'हंस' निकालने का निश्चय कर लिया। धन तो आपसे अभी नहीं माँगता, शायद कभी वह भी माँगूँ, लेकिन आपकी लेखनी की विभूति अवश्य माँगता हूँ। होली तक पत्र निकाल देना चाहता हूँ। सबसे पहला हक़ काशी का है। इसे ख़्याल रखिए। पत्र का इन्तज़ार कर रहा हूँ।

भवदीय,
धनपतराय

(2)

अजन्ता सिनेटोन लि.,
बम्बई-12
1-10-1934

प्रिय भाई साहब,

बन्दे !

मैं कुशल से हूँ और आशा करता हूँ आप भी स्वस्थ हैं और बाल-बच्चे मजे में हैं। जुलाई के अन्त में बनारस गया था, दो दिन घर से चला कि आपसे मिलूँ, पर दोनों ही दिन ऐसा पानी बरसा कि रुकना पड़ा। जिस दिन बम्बई आया हूँ, सारे रास्ते भर भीगता आया और उसका फल यह हुआ कि कई दिन खाँसी आती रही।

मैं जब से यहाँ आया हूँ, मेरी केवल एक तस्वीर फ़िल्म हुई है। वह अब तैयार हो गयी है और शायद 15 अक्टूबर तक दिखायी जाय। तब दूसरी तस्वीर शुरू होगी। यहाँ की फ़िल्म-दुनिया देखकर चित्त प्रसन्न नहीं हुआ। सब रुपये कमाने की धुन मे हैं, चाहे तस्वीर कितनी ही गन्दी और भ्रष्ट हो। सब इस काम को सोलहों आना व्यवसाय की दृष्टि से देखते हैं, और जन-रुचि के पीछे दौड़ते हैं। किसी का कोई आदर्श, कोई सिद्धान्त नहीं है। मैं तो किसी तरह यह साल पूरा करके भाग आऊँगा। शिक्षित रुचि की कोई परवाह नहीं करता। वही औरतों को उठा ले जाना, बलात्कार, हत्या, नक़ली और हास्यजनक लड़ाइयाँ सभी तस्वीरों में आ जाती हैं। जो लोग बड़े सफल समझे जाते हैं, वे भी इसके सिवा और कुछ नहीं करते कि अंग्रेजी फ़िल्मों के सीन नक़ल कर लें और कोई अण्ट-सण्ट कथा गढ़कर उन सभी सीनों को उसमें खींच लायें।

कई दिन हुए मि. हिमांशु राय से मुलाक़ात हुई। वह मुझे कुछ समझदार आदमी मालूम हुए। फ़िल्मों के विषय में देर तक उनसे बातें होती रहीं। वह सीता पर कोई नयी फ़िल्म बनाना चाहते हैं। उनकी एक कम्पनी क़ायम हो गयी है और शायद दिसम्बर से काम शुरू कर दें। सीता पर दो-एक चित्र बन चुके हैं, लेकिन उनके

ख़्याल में अभी इस विषय पर एक अच्छे चित्र की माँग है। कलकत्ता वालों की 'सीता' कुछ चली नहीं मैंने तो नहीं देखा, लेकिन जिन लोगों ने देखा है उनके ख़्याल में चित्र असफल रहा। अगर आप सीता पर कोई फ़िल्म लिखना चाहें तो मैं हिमांशु राय से जिक्र करूँ! मेरे ख़्याल में सीता का जितना सुन्दर चित्र आप खींच सकते हैं, दूसरा नहीं खींच सकता। आपने तो 'सीता' देखी होगी। उसमें जो कमी रह गयी है, उस पर भी आपने विचार किया होगा। आप उसका कोई उससे सुन्दर रूप खींच सकते हैं तो खींचिए। उसका स्वागत होगा।

प्रेस का हाल आपको मालूम ही है। मैंने 'जागरण' बन्द कर दिया। घाटा तो मेरे सामने ही कम न था, पर इधर उसकी बिक्री बहुत घट गयी थी। अब मैं 'हंस' को सुधारना चाहता हूँ। जैसी कि आपसे कई बार बातचीत हो चुकी है, इसका दाम 5 रु. कर देना चाहता हूँ और 100 पृष्ठ का मैटर देना चाहता हूँ। मगर अभी साल भर पाबन्दी के साथ वक़्त पर निकालकर पाठकों में विश्वास पैदा करना पड़ेगा। 'जागरण' के कारण इसकी ओर ध्यान देने का अवसर ही न मिलता था। अब कोशिश करूँगा कि इसकी सामग्री इससे अच्छी रहे, कहानियों की संख्या अधिक हो और बराबर वक़्त पर निकले। आप अक्टूबर के लिए एक कहानी लिखने की अवश्य कृपा कीजिए। हाँ, मैंने 'तितली' नहीं देखी। उसकी एक प्रति भिजवा दीजिएगा।

मेरा स्वास्थ्य तो कभी अच्छा न था, अब और खराब हो रहा है। क़ब्ज की शिकायत बढ़ती जाती है। सुबह को सोकर उठता हूँ तो कमर बिल्कुल अकड़ी रहती है। सीधा खड़ा नहीं हो सकता, झुकना तो दूर रहा। पेट में वायु भरी रहती है, जब दो-तीन मील चल लेता हूँ तो वायु कम हो जाती है, कमर सीधी होती है और तब शौच जाता हूँ। मेरा विश्वास होम्योपैथी पर ही है, पर यहाँ होम्योपैथी को कोई नहीं जानता। दो-एक डॉक्टर हैं तो वे मेरे घर से छः मील पर रहते हैं जहाँ जाना मुश्किल है। यदि आप डॉक्टर सिन्हा से कोई चीज़ तज़वीज़ कराके मेरे पास वी. पी. द्वारा भिजवा दें तो आपका थोड़ा-सा एहसान मानूँगा, अगर आपकी इच्छा होगी। अपनी जो तरकीबें थीं, उनको आज़मा कर हार गया। वजन भी दो पौण्ड घट गया है। जो देखता है पूछ बैठता है– आप बीमार हैं क्या ? एक बड़े डॉक्टर से कंसल्ट किया। उसने कोयले का बिस्कुट खाने की सलाह दी। एक टिन खा गया, कोई लाभ न हुआ। हींग, अजवाइन, सोंठ सब देख चुका हूँ। कभी-कभी तो रात को नींद खुलती है तो कमर में दर्द होता पाता हूँ और लेटना तकलीफ़देह हो जाता है। तब कमर पकड़कर धीरे-धीरे टहलता हूँ। आप डॉक्टर साहब से ज़रूर कुछ भिजवाइए।

और क्या लिखूँ ? बम्बई सुन्दर है, अगर स्वास्थ्य ठीक हो, ज़्यादा महँगा भी नहीं, बहुत-सी चीज़ें तो वहाँ से भी सस्ती हैं। चमड़े की चीज़ें, कम्बल, विलायती सामान वहाँ से बहुत सस्ता। बिजली 4 आने यूनिट। खाने-पीने की चीज़ों में भी घी और मक्खन खराब, दूध बुरा नहीं शाक-भाजी सस्ती और इफ़रात। आप चार पैसे में मीठा अभी तक ले लीजिए। सन्तरे रुपये के बीस पच्चीस, केले बहुत सस्ते,

मटर वहाँ के सेर से 4 आने सेर। यहाँ सेर केवल सात गण्डे का है।

शेष कुशल है। गौड़ जी से मेरा आदाब अर्ज कहिएगा। चक्कर तो लगते ही होंगे। और मेरी तरफ से और अपनी तरफ़ से भी 'हंस' के अक्टूबर-नवम्बर के लिए कोई हँसाने वाली चीज़ लिखने के लिए आग्रह–

भवदीय<br>
धनपतराय

## जैनेन्द्र कुमार को
### (1)

नवल किशोर प्रेस,<br>
प्रकाशन विभाग,<br>
लखनऊ।<br>
17 दिसम्बर 1930

प्रिय जैनेन्द्र जी,

बंदे ! पत्र मिला। वाह ! आपने कहानी लिख दी होती तो क्या पूछना। मैंने तो इस वजह से नहीं कहा था कि आपको कष्ट पर कष्ट क्या दूँ। अभी तक समय है, हालाँकि छपाई शुरू हो गयी है। पर आप की कहानी मिल जाती तो आखिर वक़्त भी दे देता। क्या अब भी मुश्किल है ?

'परख' की आलोचना मैं 'माधुरी' या 'हंस' में करूँगा। मेरे पास दो प्रतियों में से एक भी नहीं बची। एक तो जेल भेज दी थी दूसरी एक महिला ले गयीं और अभी तक लौटा रही हैं। इसलिए उसका असर जो दिल पर पड़ा था वही लिखूँगा। 'गढ़ कुंडार' तो नयी चीज़ है, मगर मेरा मन उसके पढ़ने में न लगा। दो एक चरित्रों का चित्रण उसमे अच्छा हुआ है। उनकी आलोचना भी करूँगा।

'गबन' अभी तैयार नहीं हुआ। तीन सौ पृष्ठ छप चुके हैं। अभी एक सौ पृष्ठ और होंगे। यह एक सामाजिक घटना है। मैं पुराना हो गया हूँ और पुरानी शैली निभाये जाता हूँ। कथा को बीच में शुरू करना या इस तरह शुरू करना कि उसमें ड्रामा का चमत्कार पैदा हो जाये मेरे लिए मुश्किल है। पुरस्कारों का विचार करना मैंने छोड़ दिया। अगर मिल जाय तो ले लूँगा, पर इस तरह जिस तरह पड़ा हुआ धन मिल जाय। आप या प्रसाद जी पा जायें तो मुझे समान हर्ष होगा। आपको ज़्यादा ज़रूरत है इसलिए ज़्यादा खुश हूँगा।

पुत्र मुबारक। ईश्वर चिरायु करे। या यों कहूँ, चिरायु हो। मैं तो पुराने ख़याल का आदमी हूँ। दो पुत्रों तक तो बधाई दूँगा, इसके बाद ज़रा सोचूँगा।

'हंस' और 'माधुरी' दोनों ही यथास्थान भेज दी जायेंगी। 'शराबी' और 'गढ़ कुंडार' दोनों ही की एक-एक प्रति मिली थी। वे दोनों भी मैंने पढ़कर जेल भेज

दीं। अब तो उनके आने पर किताबें वापस होंगी। आख़िर आप कब तक आयेंगे। 'माधुरी' में दो में से एक भी आलोचना के लिए नहीं आयी।

अब आपके उस प्रश्न का जवाब कि 'परख' को मैं प्रसाद स्कूल के निकट क्यों समझता हूँ। मैं तो कोई स्कूल नहीं मानता, आपने ही एक बार 'प्रसाद स्कूल', 'प्रेमचन्द स्कूल' की चर्चा की थी। शैली में ज़रूर कुछ अन्तर है, मगर वह अन्तर कहाँ है यह मेरी समझ में खुद नहीं आता। आपकी शैली में स्फूर्ति–सजीवता कहीं अधिक है। चुटकियां, चुलबुलापन कहीं अधिक है। प्रसाद जी के यहाँ गम्भीरता और कवित्व अधिक है। Realist हममें से कोई भी नही है। हममें से कोई भी जीवन को उसके यथार्थ रूप में नहीं दिखाता, बल्कि उसके वांछित रूप में ही दिखाता है। मैं नग्न यथार्थवाद का प्रेमी भी नहीं हूँ। आपसे मिलने पर 'परख' के विषय में बातें होंगी–तब तक गबन भी तैयार हो जाये।

आशा है आप प्रसन्न होंगे।

भवदीय–
धनपतराय

पी. एस. : अगर हो सका तो मैं 'शराबी', 'गढ़ कुंडार' और 'कंकाल' तीनों ही किसी तरह मँगवाकर भेजूँगा। समालोचना अवश्य कीजियेगा, 'हंस' के लिए।

(२)

186, सरस्वती सदन, दादर,
बम्बई-14,
7 फरवरी, 1935

प्रिय जैनेन्द्र

तुम्हारा पत्र मिला। हाँ, इधर मैंने तुम्हें कोई पत्र न लिखा। ऋषभ जी आये थे। उनसे तुम्हारी ख़ैरियत का हाल मिल गया था। कुछ ऐसा व्यस्त तो नहीं रहता। हाँ, काम नहीं करता। सात बजे उठता हूँ। साढ़े आठ पर घूमकर आता हूँ। नाश्ता करता हूँ। नौ बजे अख़बार पढ़ता हूँ। कभी घण्टा भर कभी इससे ज़्यादा समय लग जाता है। कभी कोई मिलने आ जाता है। ग्यारह बज जाता है। नहा-खाकर स्टूडियो जाता हूँ। कुछ काम हुआ तो किया नहीं उपन्यास पढ़ा। पाँच बजे लौटता हूँ। हिन्दी के पत्रों-पत्रिकाओं को उलटता-पलटता हूँ। चिट्ठी-पत्र लिखता हूँ, खाना हूँ, और सो जाता हूँ। यही दिनचर्या है। एकाध कहानी महीने में लिखता हूँ और दो-एक पृष्ठ के नोट 'हंस' के लिए। बस।

'मज़दूर' तुम्हें पसन्द न आया। यह मैं जानता था। मैं इसे अपना कह भी सकता हूँ, नहीं भी कह सकता। इसके बाद एक रोमांस जा रहा है। वह भी मेरा नहीं है। मैं उसमें बहुत थोड़ा-सा हूँ। 'मज़दूर' में भी मैं इतना थोड़ा-सा आया हूँ कि नहीं

के बराबर। फ़िल्म में डाइरेक्टर सब कुछ है। लेखक कलम का बादशाह क्यों न हो, यहाँ डाइरेक्टर की अमलदारी है और उसके राज्य में उसकी हुकूमत नहीं चल सकती। हुकूमत माने तभी वह रह सकता है। वह यह कहने का साहस नहीं रखता, मैं जनरुचि को जानता हूँ।' इसके विरुद्ध डाइरेक्टर ज़ोर से कहता है, आप नहीं जानते, मैं जानता हूँ, जनता क्या चाहती है और हम जनता की इसलाह करने नहीं आये हैं। हमने व्यवसाय खोला है, धन कमाना हमारी गरज है। जो चीज़ जनता माँगेगी, वह हम देंगे। इसका जवाब यही है... 'अच्छा साहब! हमारा सलाम लीजिए। हम घर जाते हैं।' वही मैं कर रहा हूँ। मई के अंत में काशी में बन्दा उपन्यास लिख रहा होगा। और कुछ मुझमें नयी कला न सीख सकने की भी सिफ़त है। फ़िल्म में मेरे मन को संतोष नहीं मिला। संतोष डाइरेक्टरों को भी नहीं मिलता, लेकिन वे और कुछ नहीं कर सकते, झख़ मारकर पड़े हुए हैं। मैं और कुछ कर सकता हूँ, चाहे वह बेगार ही क्यों न हो, इसलिए चला जा रहा हूँ। मैं जो प्लाट सोचता हूँ उसमें आदर्शवाद घुस आता है और कहा जाता है उसमें Entertainment Value नहीं होता। इसे मैं स्वीकार करता हूँ। मुझे आदमी भी ऐसे मिले जो न हिन्दी जानते हैं और न उर्दू। अंग्रेज़ी में अनुवाद करके उन्हें कथा का मर्म समझाना पड़ता है और काम कुछ नहीं बनता। मेरे लिए अपनी वही पुरानी लाइन मज़े की है। जो चाहा लिखा।

'हंस' बदस्तूर चला जाता है। जून से अब तक 800 रु० प्रेस की नज़र कर चुका हूँ। व्यापार जानता नहीं, खोल बैठा दुकान, घाटा आप होगा। न किसी ऐसे आदमी का सहयोग ही पा सका जो व्यापार जानता हो।

ऋषभ जी आये थे। वह ऐसी कोई आयोजना बना रहे हैं जिसमें तुम, हम वह और अन्य लोग मिलकर एक लिमिटेड फ़र्म बना लें। ऐसे ही एक सज्जन कहते हैं, मैं अपनी दुकान उठाकर प्रयाग लाऊँ। मेरी समझ में कुछ नहीं आता। जैसे चलता है वैसे चला जाता हूँ।

लेखक संघ की नियमावली तुम्हें मिली होगी। काम की बात कोई नहीं। सहयोग सिद्धांत पर प्रकाशन किया जाय और साहित्य का प्रचार बढ़ाया जाय तभी लेखकों को रोटी मिल सकती है। जब तक प्रचार नहीं बढ़ता, न प्रकाशक ही पनप सकेगा, न लेखक ही। मगर कोपरेटिव पब्लिकेशन के लिए धन कहाँ है। अगर संघ यह न कर सके तो कुछ न कर सकेगा।

तुम्हारी कई चीज़ें पढ़ीं। 'ग्रामोफोन का रिकार्ड' तो हाल में पढ़ा है। वह दिमाग में है। पुरानी शराब चमकदार शीशी में ज़्यादा मोहक हो गयी है। मगर वह औरत घर क्यों चली गयी, यह मेरी समझ में नहीं आया। शायद वह बे पढ़ी-लिखी थी। मगर बे पढ़ी-लिखी औरतों को समय काटने का रोग नहीं होता। यह रोग तो उन अंग्रेजी या नयी रोशनी की देवियों को है, जिनके लिए जीवन में रात-दिन कुछ न कुछ कंपन और सनसनी चाहिए, जो क्षण भर भी घर में नहीं बैठ सकतीं। अगर

इस तरह सभी औरतों का समय काटना दूभर हो जाय और मनमोदन की बैरिस्टरों की दुनिया में कमी है ही नहीं , तब तो सभी आत्माएँ विश्वात्मा में मिल जायँ और कहीं वह (मर्यादा) रहे ही नहीं जो मनुष्य को मनुष्य बनाये हुए है। खुलासा यह है कि इस कहानी का क्या मतलब है, यह मैं न समझ सका। शायद कोई मतलब समझने की बात ही मेरी भूल है। एक युवती के मनोभावों का गहरा सजीव चित्रण है। बस।

मद्रास गया था, वहाँ से मैसूर और बंगलौर भी गया। अपना यात्रा-वृतांत लिख रहा हूँ। कुछ नोट तो किया नहीं। जो कुछ याद है वही लिखता हूँ। हिन्दी का प्रचार बढ़ रहा है, यह देखकर ख़ुशी हुई । जो लोग राष्ट्र की ओर कोई सेवा नहीं कर सकते, वे इसी ख़याल में मगन हैं कि वे राष्ट्र भाषा सीख रहे हैं। मुझे वह प्रदेश बड़ा सुन्दर लगा। गाने-बजाने का घर-घर प्रचार है। मोहल्ले-मोहल्ले स्त्रियों के समाज हैं और प्रायः सभी में हिन्दी की क्लासेज़ हैं। मैं बुद्धू की तरह माला पहनकर रह गया। बोल न सकने की कमी उस वक़्त मालूम हुई। जनता समझती है कि हिन्दी का एक बड़ा लेखक है; जाने क्या-क्या मोती उगलेगा और यहाँ है कि कुछ समझ में नहीं आता क्या कहूँ ! खैर, ट्रिप अच्छा रहा। प्रेम जी भी साथ थे। वे बेचारे भी इसी मरज़ में मुबतिला हैं।

और क्या लिखूँ, मेरा जीवन यहाँ भी वैसा ही है, जैसा काशी में था। न किसी से दोस्ती, न किसी से मुलाकात। मुल्ला की दौड़ मस्जिद तक। स्टूडियो गये घर आ गये। हिन्दी के दो-चार प्रेमी कभी-कभी आ जाते हैं। बस। भगवती देवी को मेरा आशीर्वाद कहना।

तुम्हारा–
धनपतराय

(3)

हंस कार्यालय, बनारस।
24 दिसम्बर, 1935

प्रिय जैनेन्द्र,

'सुनीता' पढ़ गया। आधी दूर तक तो कुछ रस न आया, लेकिन पिछला आधा सुंदर है। नारीत्व का जो आदर्श तुमने रखा है, वही सच्चा आदर्श है। नारी केवल गृहिणी क्यों हो , गृहिणी से अलग भी उसका जीवन है। अगर उसमें गृहिणीत्व से आगे बढ़ने की सामर्थ्य है तो वह क्यों न आगे बढ़े। सुनीता के मन में इस नये क्षेत्र में आने से जो संघर्ष हुआ है, वह उसके रक्त में सने हुए गृहिणी जीवन के अनुकूल

है। मगर तुम्हारा हरिप्रसन्न् अंत में जाकर मुझे कुछ... होता जान पड़ता है। शायद मुझे भ्रम हो। लेकिन श्रीकान्त से छिपकर वह कृत्य क्यों किया गया ? इसमें मुझे नैतिक दुर्बलता का भय होता है। श्रीकान्त की पूरी अनुमति से यह काम किया जा सकता था। श्रीकान्त जैसा उदारचेता मनुष्य सुनीता के इस नये मार्ग में बाधक न होता और होता तो सुनीता को अपने निश्चय पर दृढ़ रहना और उसके नतीजे (बर्दाश्त कर) लेना चाहिए था। हरिप्रसन्न ने सुनीता को Seduce किया, कुछ ऐसा भासित होता है। सुनीता ध्वजाधारिणी बने, इसमें कोई हर्ज़, नहीं वह गौरव की बात है। उसके लिए भी और देश के लिए भी। लेकिन हरिप्रसन्न के मन में यह कुत्सित भावना क्यों ? ध्वजाधारिणी के पद से गिराकर उसे व्यभिचारिणी के पद पर क्यों लाना चाहता है ? अगर सुनीता विवाहित न होती, अगर यह प्रेम सत्या के साथ निभाता तो कोई बात न थी। लेकिन जब श्रीकान्त और सुनीता में एक मुआहिदा हो चुका है और वह मुआहिदा उसे स्वीकार है तो फिर यह व्यवहार क्यों ? अगर सुनीता हरिप्रसन्न को जी से चाहती है, तो उसे अपने पति से स्वयं कह देना चाहिए था। यह धोखा और फ़रेब क्यों ? मगर सुनीता कहीं भी हरिप्रसन्न को चाहती नहीं दिखायी दी। विद्रोह या असंतोष की वहाँ गंध भी नहीं फिर वह क्यों हरिप्रसन्न के सामने इस तरह नत हो जाती है। क्या हरिप्रसन्न का Personal Magnetism उस पर असर करता है। अगर ऐसा है तो यह भी हरिप्रसन्न की नीचता और लापरवाही है, मित्र के साथ दग़ा है। उस मित्र के साथ जो उसे अपने भाई से भी प्रिय रखता हो ? क्रान्तिकारी नीति में विवाह हेच वस्तु हो सकती है। मगर इस सामाजिक (बंधन) का महत्त्व क्यों भूल जायँ। स्त्री पत्नी रहते हुए भी अभिनेत्री बन सकती है, और अगर पति दुराचार करे तो उसे लेकर मार सकती है। लेकिन इस तरह एक युवक के पंजे में फँस जाना न उस क्रांतिकारी युवक को शोभा देता है न नारी को।

अगर मेरे समझने में ग़लती हो तो सुधार देना।

मेरे 'कर्मभूमि' का उर्दू एडिशन जामिया मिल्लिया ने निकाला है।

हो सके तो काशी नम्बर 'हंस' के लिए कुछ लिखना।

तुम्हारा–
धनपतराय

## दयानारायण निगम को

### (1)

बनारस
जून, 1905

बरादरम,

अपनी बीती किससे कहूँ। ज़ब्त किये-किये कोफ़्त हो रही है। ज्यों-त्यों करके एक अशरा काटा था कि ख़ानगी तरद्दुदात का ताँता बँधा। औरतों ने एक दूसरे

को जली-कटी सुनायी । हमारी मखदूमा[1] ने जल-भुन कर गले में फाँसी लगायी। माँ ने आधी रात को भाँपा, दौड़ीं, उसको रिहा किया। सुबह हुई, मैंने ख़बर पायी, झल्लाया, बिगड़ा, लानत-मलामत की। बीवी साहिबा ने अब ज़िद पकड़ी कि यहाँ न रहूँगी। मैके जाऊँगी। मेरे पास रुपया न था। नाचार खेत का मुनाफ़ा वसूल किया, उनकी रुख़सती की तैयारी की। वह रो-धोकर चली गयीं। मैंने पहुँचाना भी पसन्द न किया। आज उनको गये आठ रोज़ हुए, न ख़त है न पत्तर। मैं उनसे पहले ही खुश न था, अब तो सूरत से बेज़ार हूँ। ग़ालिबन अबकी की जुदाई दायमी[2] साबित हो। खुदा करे ऐसा ही हो। मैं बिला बीवी के रहूँगा। बिल्ली बख़्शे, मुर्ग़ा लँडूरा ही रहेगा। उधर ननिहाल से वालिदा की तरफ़ से ज़िद है कि ब्याह रचे और ज़रूर रचे। जब कहता हूँ मैं मुफ़लिस हूँ, कंगाल हूँ, खाने को मयस्सर नहीं, तो वालिदा साहिबा कहती हैं, तुम अपनी रज़ामन्दी ज़ाहिर करो, तुमसे एक कौड़ी न माँगी जायेगी। सुनता हूँ बीवी हसीन है, बाशऊर है, जेब से ख़र्चने बग़ैर मिली जाती है, फिर तबीयत क्यों न भुरभुराये और गुदगुदी क्यों न पैदा हो! ईश्वर जानता है, दो-तीन दिन उसका ख़्वाब भी देख चुका हूँ। बहरहाल, अबकी तो गला छुड़ा लूँगा। आइंदा की बात नारायण के हाथ है। जैसी आपकी सलाह होगी, वैसा करूँगा। इस बारे में अभी फिर मशवरा करने की ज़रूरत बाक़ी है।

रुपये आपने रवाना किये, पहुँचे। ख़त से रूह को मसर्रत[3] हासिल हुई। तीन बार से कम न पढ़ा होगा। किताबें और अख़बार पहुँचे। उर्दूए मुअल्ला हस्बे मामूल पस्त हैं।

ज़माना की छपाई अबकी दो-एक मज़मून की न बनी। लखनऊ और कानपुर की किताबत में साफ़ फ़र्क़-नज़र आता है। छपाई की सफ़ाई लिखाई के ऐब को नहीं मिटा सकी। मगर वक़्त से पर्चा निकले तो यह सब वागुजाश्तें[4] काबिले मुआफ़ी है। अगर देर ही में निकलना है तो अपनी खूबियों में क्यों बट्टा लगाये। जून का पर्चा निकलते ही दस जिल्दें मय चार-पाँच अप्रैल की कापी के रवाना कीजिए। उनके पहुँचते ही ईजानिब रवाना होंगे। फ़ेहरिस्त आपके पास पहुँची होगी। शायद इतमीनान के क़ाबिल भी हो। जी तो चाहता था कि 50 ख़रीदारों के नाम यकबारगी लिखता मगर फ़िलहाल 16 ही पर क़नाअत की। उनके नाम पर्चे भेज दीजिए।

धोती-कुर्ता अपने तोशेख़ाने में रहने दीजिए, यहाँ भेजने की ज़रूरत नहीं, मेरा काम चल रहा है। सफ़र ग़ाजीपुर, आज़मगढ़, बलिया, गोरखपुर और बनारस का करूँगा। बनारस ही में पन्द्रह-बीस ख़रीदार हो जायेंगे। ज़रा तबीयत ठिकाने हो जाये, तो काम शुरू करूँ। गर्मी की कुछ कैफ़ियत न पूछिए। कहलाने को तो साहबे मकान[5] हूँ और ख़ुदा के फ़ज़ल से मकान भी सारे गाँव का महसूद[6] मगर रहने क़ाबिल एक कमरा भी नहीं। कोठे पर आग बरसती है। बैठा और पसीना चोटी से एड़ी को चला। नीचे के कमरे सब गंदे। परीशान। किसी में बैल बँधता है, किसी में उपले

---

1 स्वामिनी 2 स्थायी 3 खुशी 4. भूल-चूक 5. मकान मालिक 6. ईर्ष्याका पात्र

जमा हैं, कहीं अनाज का ढेर है, किसी में जाँत, चक्की, ओखली, मूसली वगैरह जुलूसफर्मा है। कोई बैठे कहाँ, सोए कहाँ। मजबूरन अनाज के घर में एक चारपाई की जगह निकाल ली है। उसी पर दिन-रात पड़ा रहता हूँ। अकेले घूमने कहाँ जाऊँ। बच्चे तीन-चार दिन के लिए आये थे। हमारी मख़दूमा को पहुँचाने के लिए बस्ती गये। वहाँ से अपने वालिद के पास चले जायेंगे। इस गर्मी में कैसा पढ़ना कैसा लिखना। सुबह के वक़्त घंटा आध-घंटा वर्क़गरदानी[1] पन्ने पलटना कर लेता हूँ, बाक़ी रात-दिन मैं हूँ और चारपाई। सुलक्कड़ बड़ा हूँ, मगर नींद भी कुछ मेरे घर की लौंडी नहीं। उस पर तरददुद अलग। कहाँ हँसी-मज़ाक़ में दिन कटता था, कहाँ चुप की मिठाई या गूँगे का गुड़ खाकर बैठना पड़ता है। अजब ज़ीक़[2] मुसीबत मे जान मुबतिला है। भाई जल्दी से छुट्टी कटे और फिर यारों के जलसे और चहचहे-क़हक़हे हों। कोई बीस दिन से ज़्यादा गुज़रे, मगर क़सम ले लो जो ज़बान से प्यारा लफ़्ज 'बंबूक' एक बार भी निकला हो।

अधबीच में छोड़नेवाले और होंगे। यहाँ तो जब एक बार बाँह पकडी तो जिन्दगी पार लगा दी। नौबत राय न आये। क्या जहाँ मुर्गा न होगा वहाँ सुबह न होगी। एडिटोरियल मैं सब कर लूँगा। ख़तो-किताबत जो मुआमले की है। वह मैं कर लूँगा। खास एडीटर की तवज्जो के क़ाबिल जो ख़ुतूत होंगे वह ख़िदमते शरीफ में पेश होंगे। और काम करने का बन्दोबस्त होना जरूरी है। लेबल छपा लेगे। आने का वक़्त आयेगा तो मशवरा हो रहेगा। जान गाढ़े मे न डालो। हिम्मते मर्दा मददे ख़ुदा। हिम्मते एडीटराँ, मददे दोस्ताँ। हाँ, यह एलान करना ज़रूरी होगा कि नवाब राय स्टाफ में दाख़िल हो गये। बस। बाबू राम नारायण का क्या हश्र हुआ ? मैं उनको छोड़ आया था। कमसिया है या ग़ायब हो गया। बाबू रामसरन से प्यार और सलाम कहियेगा। यार, गज़ट निकले तो झटपट इत्तला देना।

(अंग्रेज़ी मे) कुछ लेटर पेपर और लिफ़ाफ़े भी।

## (2)

महोबा

(तिथि नहीं है। अनुमानतः

सितम्बर सन् 13 मे लिखा गया।)

मकर्रम बन्दा,

तसलीम। इताबनामा,[3] जिसे आपका इनायतनामा,[4] कहना चाहिए, वसूल हुआ। कई दिन हो गये। सोचता रहा किन लफ़्जों में जवाब दूँ। कैसे गुस्सा ठंडा करूँ। कुछ अक्ल ने काम न किया। न शेर ओ शायरी से मस है कि दो चार बढ़िया शेर चस्पां कर दूँ। बिल आख़िर दिल ने यही फैसला किया कि तुम ख़तावार हो। मिज़ाज़े यार[1] में जो कुछ आये कहने दो, और जबान बंद किये सुने

1. पन्ने उलटना 2 मुसीबत3. गुस्से का पत्र, 4. कृपा पत्र,

जाओ। यह कहना कि मैं बेखता हूँ, गालिबन आपके नजदीक कोई मानी नहीं रखता, क्योंकि आपका गुरूर है कि आपके चंद अज़ीज़ भी मुलाज़िमे सरकार हैं, और आप क़वाइद[2] से वाकिफ़ हैं। मगर मुआफ़ कीजियेगा। अगर मैं अर्ज़ करूँ कि आपने अपनी उम्र का सबसे बेशवहा हिस्सा मेरी तरह सरकारी मुलाज़मत में सर्फ़ किया होता तो आप इतनी बेखौफी से यह अल्फाज न लिखते। मैंने रूख़सत लेने में कोई दक़ीक़ा[3] नहीं छोड़ा दो दर्ख़्वास्तें दीं, तार दिया। दर्ख़्वास्तें दोनों बाद अज़ वक़्त[4] दी गयीं और दोनों मेरे पास रक्खी हुई हैं। बेशक़ मैंने मेडिकल सर्टिफ़िकेट देने की कोशिश नहीं की, लेकिन मुझे यहाँ इसके मिलने की उम्मीदी भी न थी। यह इलज़ाम कि दर्ख़्वास्तें क्यों बाद अज़ वक़्त दी गयीं मेरे सर ज़्यादा से ज़्यादा 10 से है, क्योंकि मेरे पहले हफ़्तए क़याम कानपुर में तो आपने रोज़ाना वग़ैरह का कोई डाइरेक्ट तज़किरा नहीं किया। ज़िक्र किया तब जब मेरी रुख़सत ख़तम होने को आयी, और फ़ैसला उस वक़्त हुआ जब कुल तीन दिन रह गये। ऐसी हालत में मेरे जैसे ज़राये[5] का आदमी बजुज इसके और क्या कर सकता था कि रुखसत लेने की कोशिश बहदे इमकान[6] करे और न मिल सके तो मजबूरन व लाचारन अपनी नौकरी पर वापस आ जाये। आप ही फ़रमाइए मुझे क्या गरज पड़ी थी, क्या दबाव था कि मैं पहले काम शुरू कर देता और तब भाग खड़ा होता। आपने मेरा गला नहीं दबाया था, और न दबा सकते थे। आपने मुझे कोई सैक्रिफ़ाइस करने पर मजबूर नहीं किया, न मैंने कोई सैक्रिफ़ाइस की। मेरा माली फ़ायदा था। फिर ऐसा कौन अम्र था जो मेरी बेदिली का बाइस होता। हमीरपुर में मैं ऐसे वक़्त पहुँचा जब मेरी रुख़सत तमाम होनेवाली थी। मैं 13 की शाम को चला और इतवार का दिन। डिप्टी इन्सपेक्टर दौरे पर। ग़रज़ हमीरपुर में ऐसा कोई शख़्स न था जिससे मैं सलाह-मशवरा ले सकता क्योंकि हमीरपुर में मेरे जाननेवाले गिनती के आदमी भी नहीं हैं। यहाँ भागा, और चार्ज लेने में तब भी एक दिन की देर हो गयी जिसका जवाब मुझको देना पड़ा। यह है मेरा बयान हलफ़ी।

अब दूसरे पहलू पर नज़र कीजिए। आपको मेरे भाग निकलने पर नाराज़ होने की ज़रूरत नहीं है क्योंकि जैसा अख़बार आप चाहते हैं वह कम तनख़्वाह और सर्फ़े में निकल सकता है और निकल रहा है। मालूम नहीं इसकी इशाअत क्या है, लेकिन मुझे यक़ीन है कि इसकी वह हैसियत क़ायम है। एक मामूली सेहत और मामूली लियाक़त का आदमी ऐसा अख़बार निकाल सकता है जिसमें बहुत-सा ओरीजिनल न लिखना पड़े। मालूम नहीं आपने रोज़ाना आज़ाद का क्या इन्तज़ाम किया। न मुझे पूछने का कोई हक़ हासिल है। लेकिन यक़ीनन हस्ब-दिलख़्वाह[7] कोई-न-कोई इन्तज़ाम ज़रूर हो गया होगा। और 18 अक्तूबर से तो उसकी दिलचस्पी के लिए किसी मजीद[8] मसाले की ज़रूरत ही बाक़ी न रहेगी। आप और अगर ज़्यादा नहीं

1 यार की तबियत, 2 क़ायदों 3 क़सर 4 वक़्त के बाद 5 ज़रियों, साधनों 6. सामर्थ्य भर
7. मनोनुकूल 8. अतिरिक्त

तो यही ख़याल करके मुझे मुआफ़ कीजिए कि रोज़ाना अख़बार की आरज़ू को अमली सूरत में लानेवाला यही शख़्स है। गाड़ी का पहिया पहले मुश्किल से चलता है और एक बार चल निकला तो चल निकला।

प्रेम पचीसी ग़ालिबन अब हश्र तक न छप सकेगी, क्योंकि रोज़ाना अख़बार की ज़रूरियात कब प्रेस को ख़ामोश बैठने देंगी।

मैं आपसे अर्ज़ कर चुका हूँ मेरे 'आज़ाद' और 'ज़माना' के मज़ामीन के मुताल्लिक़ कुल 72 रु. आते हैं। 56 रु. पहले थे, इन दो ताज़ा क़िस्सों की उजरत शामिल करके 72 रु. हो जाते हैं।

आपने फ़रमाया था कि प्रेम पच्चीसी 4 ½ जुज्ब[1] छप चुकी है और इसके अख़राजात मय किताबत काग़ज़ वग़ैरह 72 रु. हुए हैं। गोया हमारा और आपका हिसाब यहाँ तक साफ़ है। अब अगर आप पच्चीसी को निकालना पसंद करें और आप निस्फ़[2] नफ़े-नुक़सान में शरीक़ हों तो 4 ½ जुज्ब और छपवाइए, ताकि 9 जुज्ब की एक खासी किताब हो जायेंये। गालिबन इस 9 जुज़्ब में 12 कहानियाँ आ जायेंगी। अगर मेरी तरतीब[3] के मुताबिक 12 क़िस्से न आ सकते हों तो आप जरा सी तरमीम[4] क्रम करके इस 9 जुज्व में 12 क़िस्से खपा सकते हैं। यह गोया 'पच्चीसी' का पहला हिस्सा होगा। दूसरा हिस्सा हस्ब ज़रूरत और मसलहत बाद को शाया कर दिया जायेगा लेकिन अगर आपका प्रेस इतना वक़्त भी न निकाल सके तो मैं बदर्ज़ा मज़बूरी यह इल्तमास[5] करूँगा कि या तो मेरे 72 रु. मुझे अता फरमाये जावें या प्रेम पच्चीसी के 4½ जुज्ब छपे हुए रेल के जरिये मेरे पास भेज दिये जावें। ग़ालिबन इन दर्ख़्वास्तों में गैर-माकूलियत से काम नहीं ले रहा हूं। मैं किसी दूसरे पब्लिशर को ढूँढूँगा गर न मिल सका तो इसे 4½ जुज्व की किताब बना लूँगा। सिर्फ़ दीवाचा और टाइटिल की ज़रूरत होगी। और यह भी न हो सका तो शहद और घी लगाकर औराक़[6] को चाटूँगा और समझूँगा। कि :

ज़रे खुद भी खुरम
वा मेवए मेहनते खुद भी खुरम।[7]

बहरहाल आप जो कुछ तसफ़िया करें जल्द करें और मुझे मुत्तला फरमायें। सबसे सहल नुसख़ा बस छपे हुए जुज्ब को भेज देना है। इसमें आपको सिर्फ़ हुक्म देने की देर है। दफ़्तरी ने गट्ठर बनाया और रेल पर रख आये। आपको कोई तकलीफ़ न हुई।

मैं अब सिर्फ़ 9 जुज्व की किताब निकालना पसंद करता हूँ, बशर्ते कि आप शरीक़ हों और जल्द किताब को निकाल सकें। क़यामत के इन्तज़ार में बैठने से तो

1. फर्मे 2. आधे 3. क्रम 4. संशोधन 5. प्रार्थना 6. पन्ने 7. अपना पैसा या अपनी मेहनत का फल खुद खा रहा है

यही बेहतर है कि जो कुछ सवाब इस वक़्त मिलता है मिल जाये। ज्यादा क्या अर्ज़ करूँ ?

नियाज़मंद
धनपतराय

(3)

बस्ती
10 अगस्त, 1915

भाई साहब,

तसलीम। मिज़ाज़ मुबारक। बिल्टी मिली। आज किसी वक़्त इश्तिहार भी आ जायेगा। इसके लिए मशकूर हूँ। दायरातुल अदब देहली मुझसे प्रेम पचीसी बेचने के लिए तलब करते हैं। उनकी निस्बत आपका क्या ख़याल है। हिस्सा दोयम की इशाअत के मुताल्लिक़ भी वह आमादा है। आपका जवाब आ जाये तो मैं भी उन्हें जवाब दूँ। अब रह गयी हमारी बाहमी शरायत[1] की बातचीत।

'ज़माना' चूँकि इस वक़्त बिलकुल पेयिंग कन्सर्न नहीं है, इस वजह से उसका अच्छा नाम उतना बेशक़ीमत नहीं है जितना दूसरी हालत में होता। मैं उसकी कीमत एक हज़ार ख़याल करता हूँ क्योकि गुड नेम के साथ ही इसमें बैड नेम की भी आमेज़िश[2] है। बहरहाल मेरा तख़मीना यह है : मेरा ख़याल है कि अगर कोई नया माहवार काबलियत के साथ एडिट किया जाये और उस पर एक हज़ार रुपया सर्फ़ कर दिया जाय तो उसे इतनी मुश्तहरी[3] हासिल हो जायेगी।

यह मैं तसलीम करता हूँ कि आपको इस माहवार की बदौलत बहुत जेरबार होना पड़ा जिसकी मिकदार गालिबन तीन या चार हज़ार तक हो। मगर ग़ालिबन खुले बाज़ार में इस जिंस की इतनी कीमत हरगिज़ न मिल सकेगी। और फिर इस ख़सारे के और भी असबाब हैं जिनकी तफ़सील की यहाँ ज़रूरत नहीं। अगर एक हजार गुड नेम की क़ीमत हो तो उसका निस्फ़ हिस्सा पाँच सौ होता है। मैं इस रक़म को दो या तीन साल में अदा करने का ज़िम्मेदार हो सकता हूँ। सूद बशरहे बाज़ार[4] महसूब[5] करने को भी रज़ामंद हूँ।

मैं इसका एडिटोरियल और बड़ी हद तक मैनेजीरियल चार्ज लेने पर तैयार हूँ। आप सिर्फ़ अपने रुसूख़ और ज़ाती असर से और नीज़ इशतिहारात के मुताल्लिक जितना मुनासिब समझें काम करेंगे। मैं कोशिश करूँगा कि जहाँ तक मुमकिन हो उसका खर्च कम हो। इसके अलावा फ़ाइनेंशल चार्ज बिलकुल आपका रहेगा। यानी काग़ज़, क़िताबत, छपाई, कटाई, पोस्टल चार्जेज़। उनका हिसाब आप माहवार अदा करने का बंदोबस्त करेंगे। साबिक़ा[6] बक़ाया का हिसाब इससे अलग रहेगा। तारीख़े शराक़त[7] से आप जितना रुपया लगायेंगे वह हर माह के

1 आपसी शर्तों 2. मिलावट 3. प्रचार; प्रसिद्ध 4. बाज़ार की दर से 5. अदा 6. पिछले 7. साझा

आख़िर में या हस्बे गुंजाइश[1] दिसम्बर या जनवरी में अदा होगा। जितना नफ़ा या नुकसान होगा, उसमें हम और आप बराबर के शरीक होंगे। मेरा ख़याल है कि जनवरी तक हम इन रकम को अदा कर सकेंगे। लेकिन अगर उस वक़्त फिर कमी रहे और दूसरे साल के लिए रुपये की ज़्यादा ज़रूरत हो तो फिर हस्बे ज़रूरत कोई सबील[2] करेंगे। मगर तावक़्ते कि ये ज़िम्मेदारियाँ बेबाक़ न हो जायें आमदनी में से जहाँ तक इमकान में होगा कुछ न लेंगे। एडीटर चाहे आप रहें या मैं। अगर आपके नाम से ज्यादा फायदा हो तो मुझे कोई शिकायत नहीं। वर्ना मुझे भी जायंट एडीटर रहना होगा। अगर यह शरारत आपकी यतरमीमात[3] के साथ तय हो जायें तो हम लोग दिसम्बर तक चार-पाँच नम्बर वक़्त पर निकालकर कुछ वक़ार[4] क़ायम कर लेंगे, और जनवरी से ग़ालिबन ज़्यादा फ़ायदे के साथ आग़ाज हो। मैंने माली ज़िम्मेदारियाँ सब आप पर रखी हैं। इसके वजूह सुनिए। मेरे पास इन छः माह की रुख़सत के बाद इस वक़्त कुल आठ सौ रुपये हैं। तीन सौ रुपये मैंने तीन असामियों को अठारह फ़ीसदी सूद पर क़र्ज़ दे दिया है। मेरा नक़दी सरमाया इस वक़्त कुल पाँच सौ रुपया है। इसे मैं उस वक़्त तक के लिये खुरिश का वसीला समझता हूँ जब तक कि 'ज़माना' से मुझे कुछ फ़ायदा न हो। और कौन जानता है उस मुबारक वक्त के लिए कितने दिनो तक इन्तज़ार करना पड़े।

गरज़ मैं माली ज़िम्मेदारियों का बोझ उठाने के बिल्कुल नाक़ाबिल हूँ। इसी असना[5] में अगर छोटक की शादी तय हो गयी तो ग़ालिबन यह रक़म भी मेरे हाथ से निकल जायेगी। छोटक इमसाल फ़ेल हो गये। यहीं हैं। स्कूल लीविंग मे नाम लिखा दिया है। चाची नहीं आयीं। मकान पर है। तेज नरायन भी यहाँ नही। अपने मकान पर हैं।

मैंने अपनी माली हालत का जो किस्सा लिखा है यह हर्फ़-ब-हर्फ़ सही है। मैं। आपके जवाब का इंतज़ार करूँगा।

आजकल एफ. ए. के धुन में कुछ लिटरेरी काम नहीं होता। कहीं से तहरीक[6] भी नहीं हुई। और मुफ़्त में क़लम घिसना फ़िज़ूल मालूम होता है।

बाक़ी सब ख़ैरियत है। अगर मेरी तजावीज में खुदगर्जी की बू आये तो मुआफ़ फ़रमाइयेगा।

लार्ड डलहौज़ी की लाइफ़ देख रहा हूँ। इस पर एक रिव्यू करने का इरादा है जो ग़ालिबन ईद की तातील में पूरा हो सके।

वस्सलाम !

नियाजकेश
धनपतराय

1. जैसी गुंजाइश 2. उपाय 3. संशोधन 4. प्रतिष्ठा 5. बीच 6. प्रेरणा

(4)

नार्मल स्कूल
गोरखपुर
24 अप्रैल, 1919

भाईजान,

तसलीम। आज कार्ड मिला। ज़रा नाना साहब के पास चला गया था। आप फ़रमाते हैं तुम्हारी लाइन यह नहीं है। मैं तसलीम करता हूँ। मगर चारा क्या है। मैं कुर्बानी को अपनी ज़ात तक रखना चाहता हूँ। अयाल को इस चक्की में पीसना नहीं चाहता। फ़िलहाल मेरी रोटियाँ मिली जाती हैं। कुछ लिटरेरी काम कर लेता हूँ। यह कुर्बानी है। खुदा और दुनियाए दूँ, क़ौम और ज़ात, दोनों को साथ लिये हुए हूँ। मैं लिटरेरी काम को थोड़ी क़ुर्बानी नहीं समझता। जो शख़्स अपनी फ़ालतू आमदनी का एक हिस्सा किसी मदरसे के लिए ख़ैरात कर देता है वह हमारी क़ुर्बानी का सही अंदाजा नहीं कर सकता जो अपने ऊपर सोना तक हराम कर लेता है। आपने मेरे लिए कोई ऐसी तजबीज़ नहीं निकाली जिसमें फ़िक्रे मुआश से आज़ाद होकर मैं जिन्दगी काटता। मैं अर्ज़ कर चुका हूँ कि इससे ज़्यादा नफ्सकुशी मेरे इमकान से बाहर है और आप ने जब कभी कोई तजबीज़ की तो वही हवाई। आकाशी मुआश से मुझे इत्मीनान नहीं होता। ज़रूरियात के लिए मुसतकिल सूरत चाहिए। तकल्लुफात के लिए आकाशी सूरत हो तो मुजायका नहीं। मुझे फिलहाल सौ रुपये मिल जाते हैं। अगर साल में एक नाविल लिखूँ तो शायद चार-पाँच सौ रुपये और मिल जायँ। इस तरह से मैं अंपने पसमांदगान के लिए दस साल में शायद 4-5 हज़ार रुपये छोड़ मरूँ। अख़बारी ज़िन्दगी में किस क़दर तो फ़िक्र और झंझट, उस पर पचास-साठ रुपये से ज़्यादा कोई देनेवाला नहीं। अभी हमारे यहाँ वह ज़माना नहीं आया कि जर्नलिज्म को कैरियर बनाया जा सके। आप 'लीडर' की तरह कोई कम्पनी कायम करें। वह माहवार हिसाब, रोज़ाना अख़बार निकाले करकुनों को माकूल तनख़्वाह दे, तब देखिए मैं कितनी खुशी से दौड़ता हूँ। मगर यहाँ तो यह हाल है कि 'अवध अख़बार' भी ग्रेजुएट मुतरज्जिम तलाश करता है। तो उसकी तनख़्वाह सौ रुपया बतलाता है।

मैं अगर इम्तहान में पास हो गया तो किसी aided स्कूल में 125 रु. का हेडमास्टर हो जाऊँगा। वहाँ गोशए आफ़ियत में बैठा हुआ अपना क़लम घिसता रहूँगा। साल में एक क़िस्सा ज़रूर लिख डालूँगा। यही क़ौमी ख़िदमत होगी। मज़ामीन जो क़लम से निकलेंगे वह भी खिदमत ही के मद में डालिए।

अगर आप इससे बेहतर कोई सूरत निकाल सकते हैं तो मैं हाज़िर हूँ। वर्ना मुझे अपने ढर्रे पर चलने दीजिए। 'शाकिर' और 'साविर' बनना मेरे लिए मुमकिन नहीं।

क्या हौसला अख़बार और लिटरेरी काम का हो। 'प्रेम पचीसी' हिस्सा अव्वल को छपे हुए चार साल हुए मगर अभी तक निस्फ़ पड़ी हुई है। हिस्सा दोयम की

मुश्किल से 150 जिल्दें बिकीं । मैं इससे बेहतर नहीं लिख सकता, और बेहतर कामयाबी की उम्मीद नहीं रखता।

आप यह सुनकर खुश होंगे कि मेरे हिन्दी नाविल ने खूब शोहरत हासिल की और अक्सर नक़्क़ादों ने उसे हिन्दी जबान का बेहतरीन नाविल कहा है। यह 'बाज़ारे हुस्न' का तर्जुमा है। 'बाज़ारे हुस्न' अब साफ़ कर रहा हूँ।

उम्मीद है कि आप बख़ैरी आफियत होंगे। मई में ज़रूर हाजिर हूँगा।

आपका
धनपत राय

(5)

आशा भवन, बनारस
23 अप्रैल, 1923

भाईजान,

तसलीम। कल सुबह एक ख़त लिखा, शाम को आपका कार्ड मिला। पढ़कर निहायत सदमा हुआ। बीमारियाँ और परेशानियाँ तो ज़िन्दगी का ख़ास्सा[1] हैं लेकिन बच्चे की हसरतनाक मौत एक दिलशिकन हादसा है और उसे बर्दाश्त करने का अगर कोई तरीक़ा है तो यही कि दुनिया को एक तमाशागाह या खेल का मैदान समझ लिया जाय। खेल के मैदान में वही शख्स तारीफ़ का मुस्तहक़[2] होता है जो जीत से फूलता नही, हार से रोता नहीं, जीते तब भी खेलता है, हारे तब भी खेलता है। जीत के बाद यह कोशिश होती है कि हारे नहीं। हार के बाद जीत की आरजू होती है। हम सबके सब खिलाड़ी हैं मगर खेलना नहीं जानते। एक बाज़ी जीती, एक गोल जीता, तो हिप-हिप हुर्रे के नारों से आसमान गूँज उठा, टोपियाँ आसमान में उछलने नगीं, भूल गये कि यह जीत दायमी[3] फ़तह की गारण्टी नहीं है। मुमकिन है कि दूसरी बाज़ी में हार हो। अलहाज़ा[4] हारे तो पस्तहिम्मती पर कमर बाँध ली, रोयँ, किसी को धक्के दिये, फाउल खेला और ऐसे पस्त हो गये गोया फिर जीत की सूरत देखनी नसीब न होगी। ऐसे ओछे, तंगज़र्फ़[5] आदमी को खेल के वसीह[6] मैदान में खड़े होने का भी मजाज़[7] नहीं। उसके लिए गोशएतारीक[8] है और फ़िक्रे शिकम[9], बस यही उसकी ज़िन्दगी की कायनात[10] है ! हम क्यों ख़याल करें कि हमसे तकदीर ने बेवफ़ाई की ? खुदा का शिकवा क्यों करें ? क्यों इस ख़याल से मलूल[11] हों कि दुनिया हमारी नेमतों से भरी थाली को हमारे सामने से खींच लेती है ? क्यों इस फ़िक्र से मुतव्वहश[12] हों कि क़ज़्ज़ाक हमारे ऊपर छापा मारने की ताक में है ! ज़िन्दगी को इस नुक़्तये निगाह से देखना अपने इत्मीनाने क़ल्ब[13] से हाथ धोना है। बात दोनों एक ही है। क़ज़्ज़ाक ने छापा मारा तो क्या ? हार में सारे घर की दौलत खो बैठे तो क्या ?

1 सहज गुण 2 अधिकारी 3 स्थायी 4 इसी तरह 5 संकीर्ण-हृदय 6 लंबे-चौड़े 7 अधिकार 8 अँधेरा कोना 9 पेट की चिंता 10 कुल पूँजी; सर्वस्व 11 दुःखी 12 पागल 13 मानसिक शांति

फ़र्क़ सिर्फ़ यह है कि एक ज़ब्र है दूसरा अख़्तियार। यह क़ज़्ज़ाक ज़बर्दस्ती जान और माल पर हाथ बढ़ाता है लेकिन हार ज़बर्दस्ती नहीं आती। खेल में शरीक होकर हम खुद हार और जीत को बुलाते हैं। क़ज़्ज़ाक के हाथों लूटा जाना ज़िन्दगी का मामूली वाकया नहीं, हादसा है लेकिन खेल में हारना और जीतना मामूली वाक़ये हैं। जो खेल में शरीक होता है वह खूब जानता है कि हार और जीत दोनों ही सामने आयेंगी, इसलिए उसे हार से मायूसी नहीं होती, जीत से फूला नहीं समाता। हमारा काम तो सिर्फ़ खेलना है, खूब दिल लगाकर खेलना, खूब जी तोड़कर खेलना, अपने को हार से इस तरह बचाना गोया हम कौनैन[1] की दौलत खो बैठेंगे लेकिन हारने के बाद, पटख़नी खाने के बाद, गर्द झाड़कर खड़े हो जाना चाहिए और फिर ख़म ठोंककर हरीफ़[2] से कहना चाहिए कि एक बार और !

खिलाड़ी बनकर आपको वाकई बड़ा इत्मीनान होगा। मैं खुद नहीं कह सकता कि मैं इस मेयार[3] पर पूरा उतरूँगा या नहीं मगर कम-से-कम अब मुझे किसी नुक़सान पर इतना रंज न होगा जितना आज से चन्द साल क़ब्ल हो सकता था। मैं अब शायद न कहूँगा कि हाय ज़िन्दगी अकारथ गयी, कुछ न किया। ज़िन्दगी खेलने के लिए मिली थी खेलने में कोताही नहीं की। आप मुझसे ज़्यादा खेले हैं, हार और जीत दोनों देखी हैं, आप जैसे खिलाड़ी के लिए शिकवये तक़दीर की ज़रूरत नहीं कोई गोल्फ़ और पोलो खेलता है कोई कबड्डी खेलता है, बात एक ही है, हार और जीत दोनों ही मैदानों में है। कबड्डी खेलनेवाले को जीत की खुशी कुछ कम नहीं होती। इस हार का ग़म न कीजिए। आपने खुद ही न किया होगा। आप यहाँ मुझसे मश्शाक[4] है। मैं 5 या 6 मई तक कानपुर आने वाला हूँ। यहाँ की कोई चीज़ दरकार हो तो बेतकल्लुफ़ लिखिएगा। दीगर हालात मेरे पहले ख़त से मालूम हुए होंगे।

आपका,
धनपतराय

(6)

सरस्वती प्रेस, काशी
22 जुलाई, 1924

भाईजान,

तसलीम। बेहतर है कि कर्बला न निकालिए। मेरा कोई नुक़सान नहीं है। न मैं मुफ़्त का ख़िलजान[5] सर पर लेने को तैयार हूँ। मैंने हज़रते हुसैन का हाल पढ़ा। उनसे अकीदत[6] हुई। उनके ज़ौक़े शहादत ने मफ़्तूं कर लिया। उसका नतीजा यह ड्रामा था। अगर मुसलमानों को यह भी मंजूर नहीं है कि किसी हिन्दू की ज़बान-ओ-क़लम से उनके किसी मज़हबी पेशवा या इमाम की मद्हसराई[7] भी हो तो मैं इसके लिए मुसिर नहीं हूँ। इस कार्ड का जवाब देना तो फ़िज़ूल है, हाँ, हज़रत

1. इहलोक-परलोक 2. दुश्मन 3. कसौटी 4. कुशल, अनुभवी 5. उलझन 6. श्रद्धा 7. परिवर्तन

हसन के मुताल्लिक़ कुछ अर्ज़ करना चाहता हूँ। आप फ़रमाते हैं शिया हज़रात यह नहीं पसंद कर सकते कि उनके किसी मज़हबी पेशवा का ड्रामा तैयार किया जाये। शिया हज़रात अगर मज़हबी पेशवा की मसनवी पढ़ते हैं, अफ़साने पढ़ते हैं, मर्सिये सुनते और पढ़ते हैं तो उन्हें ड्रामा से क्यों एतराज़ हो। क्या इसलिए कि एक हिन्दू ने लिखा है ?

तारीख़ और तारीख़ी ड्रामा में फ़र्क़ है। जैसा आप ख़ुद तसलीम करते हैं। तारीख़ी ड्रामा खास कैरेक्टरों में तो कोई तग़ैयुर[1] नहीं कर सकता मगर सानवी[2] कैरेक्टरों के तबद्दुल[3] और तरमीम[4] यहाँ तक कि तख़लीक़[5] में भी उसे आज़ादी है। हज़रत असग़र की उम्र छः माह की ... लेकिन बाज़ रिवायतों में छः साल की भी लिखी हुई है। मैंने वही रिवायत अख़्तियार की जो मेरे मुवाफ़िक हाल थी। अगर बिलफ़र्ज़[6] ऐसी रिवायत न भी हो तो हज़रत असग़र इस ड्रामा के कोई ख़ास कैरेक्टर नहीं हैं।

यजीद को अख़लाक़ी[7] हैसियत मुझसे कहीं ज़्यादा बेहतर मुअर्रखीन[8] ने कर दी है। मैं मजबूर था। मैंने तो सिर्फ़ उसकी शराबख़ोरी और ऐशपसदी का ज़िक्र किया है। शराबख़्वार था ही।

खुलफ़ाए राशिदीन के बाद और जितने खुलफ़ा हुए सब पीते थे और धड़ल्ले से पीते थे। देखिए यज़ीद के मुताल्लिक़ मौलाना अमीर अली क्या फ़रमाते हैं :

Yezid was both cruel and treacherous; his depraved nature knew no pity or justice. His pleasures were as degrading as his companions were low and vicious. He insulted the ministers of religion by dressing up a monkey as a learned divine and carrying the animal mounted on a beautifully caparisoned Syrian donkey. Drunken riotousness prevailed at court...

अमीर अली को तो आप मुस्तनद मानते ही होंगे। क्या मैंने यज़ीद को इससे भी ज़्यादा पस्त कर दिया है ? आप फ़रमाते हैं, हालाँकि वह मुसलमान था। खूब दलील है। नवाब रामपुर भी तो मुसलमान था।

तारीख़ी हैसियत से आपने साहब राव के तदाखुल[9] पर एतराज किया है। बेशक़, क़दीम[10] रिवायात में इसका कोई ज़िक्र नहीं। मगर एक रिवायत जो मैंने रिसाला आईना, इलाहाबाद से ली है, मुमकिन है वह रिवायत ग़लत हो। लेकिन अगर मान लीजिए ज़ेब-ए-दास्तां ही के लिए ली गयी है तो ? ड्रामा तारीख़ तो नहीं है। इससे किसी तारीख़ी कैरेक्टर पर असर नहीं पड़ता। इन कैरेक्टरों का मंशा है हिन्दुओं का हज़रत हुसैन पर फ़िदा हो जाना। उनका वजूद[11] भी इसीलिए हुआ है। यह ड्रामा तारीखी होने के साथ पोलिटिकल है। अदबी हैसियत से मुस्तसना।[12] आपका एतराज

1. परिवर्तन 2. गौण 3. परिवर्तन 4. संशोधन 5. सृष्टि 6. मानलीजिए 7. नैतिक 8. इतिहासकारों 9. दाख़िल होना, प्रवेश 10. पुरानी 11. अस्तित्व 12. अलग

तो बसरो चश्म तसलीम करता हूँ। मैंने कभी अदीब होने का दावा नहीं किया। मुझे लोग ज़बर्दस्ती इंशापरदाज[1] और सेहनिगार[2] और अल्लम ग़ल्लम लिख दिया करते हैं। मैं बात को सीधी तरह सीधी जबान में कह देता हूँ। रंग आफ़रीनी[3] और इंशापरदाजी[4] में कासिर[5] हूँ। और जब ड्रामा इसलिए तैयार किया गया है कि हर ख़ास व आम उसे पढ़े तो ज़बान-आराई[6] और भी बेमौक़ा हो जाती। बहरहाल मैं ड्रामा की इशाअत के लिए मुसिर नहीं हूँ। इसलिए यह बहस मुल्तबी और ख़त्म हो गयी।

ख़्वाजा हसन निज़ामी ने कृश्न बीती लिखी। एक हिन्दू नक़्क़ाद ने उसकी तारीफ़ की, सिर्फ़ इसलिए कि मौलाना ने कृष्ण से अपनी अक़ीदत का इज़हार किया था। मेरा भी यही मंशा ··· अगर हसन निज़ामी को वह आज़ादी हासिल है और मुझे नहीं है तो मुझे इसका अफ़सोस नहीं। बराहे करम उस मुसव्वदा को वापस फ़रमा दीजिए। हाँ, मैं यह अर्ज़ करना भूल गया। ड्रामे दो क़िस्म के होते हैं। एक क़िरत[7] के लिए एक स्टेज के लिए। यह ड्रामा महज पढ़ने के लिए लिखा गया था। खेलने के लिए नहीं।

ज्यादा वस्सलाम !

आपका,
धनपतराय

(7)

काशी
23 अप्रैल, 1930

भाईजान,

तसलीम। आपका मुहब्बतनामा कई दिन हुए मिला था। 'प्रेम बत्तीसी' की कीमत आप शौक़ से डेढ़ रुपया कर दें। बल्कि मैं तो चाहूँगा कि वह एक ही रुपये में बिके। मगर लाहौरवाले तो कमी करेंगे नहीं, इसलिए डेढ़ रुपये मुनासिब है। हमारे पास ऐसी कौन-सी बहुत जिल्दें हैं।

रीडरों की तैयारी में मुझसे आप क्या मदद चाहते हैं ? मै तो आजकल बुरी तरह काम कर रहा हूँ। 'हंस' ने और कचूमर निकाल दिया है। दो किस्से हर माह और क़रीब बीस सफ़े एडिटोरियल और दीगर मज़ामीन। इसके अलावा अपना नाविल। फिर प्रेम चालीसी के लिए कहानियों को उर्दू में लाना। और आख़िर में रोज़ाना घंटा दो-घंटा कांग्रेस के कामों में मसरूफ़ रहना मेरे लिए काफ़ी से ज्यादा है। मगर मुझसे जो मदद आप चाहें वह अपने सब काम छोड़कर करने को हाज़िर हूँ। आपने तो कुछ कहा ही नहीं। अगर इमसाल किताबें पेश करनी है तो अब

---

1. रचनाकार 2. लेखनी से जादू पैदा करनेवाला 3. रंग भरना, सजावट 4. रचना-शिल्प 5. असमर्थ 6. भाषा की सजावट 7. पढ़ने

तवक़्क़ुफ़[1] की गुंजाइश नहीं है। एक नक्क़ाल रख लीजिए और उससे मज़ामीन नक़ल कराते जाइए। एक किताब मुकम्मल हो जाय तो मुझे बुलाकर मुझसे मशवरा कर लीजिए। बस इस किताब की किताबत शुरू हो जाये, मज़ामीन की नौइयत[2] आपको मालूम ही है।

हाँ, मेरी किताबों का और 'हंस' का इश्तिहार 'ज़माना' में एक-दो महीने हो जाये तो अच्छा है। यह इश्तिहार भेज रहा हूँ। एक सफ़े में आ जायेगा।

'नमक' को आप कब्ल-अज-वक्त[3] ख़याल करते हैं। जिस तरह मौत हमेशा कब्ल अज़ वक़्त होती है, साहूकार का तक़ाज़ा हमेशा कब्ल अज़ वक़्त होता है उसी तरह ऐसे सारे काम जिनमें हमें माली या वक़्ती नुक़सान का अन्देशा हो क़ब्ल अज़ वक़्त मालूम होते हैं। इस तहरीक की क़बूलियत[4] ही बतला रही है कि वह क़ब्ल अज वक़्त नहीं है।

इस मौक़े पर फिर साफ़ ज़ाहिर हुआ कि अगर दो फ़ीसदी अंग्रेज़ी-ख्वाँ[5] असहाब तहरीक के साथ हैं तो 98 फ़ीसदी उसके मुख़ालिफ़[6] है। क़ौमी एतबार से यूनिवर्सिटियों और स्कूलों पर क़ौम का जितना रुपया सर्फ़ हुआ वह क़रीबन ज़ाया हो गया। यह लोग सरकार के आदमी हुए, क़ौम के नहीं। ग़ैर-अंग्रेजी-दां, कारोबारी और पेशावर तबक़ों ही ने इस तहरीक में जान डाली है। अगर तालीम-याफ़्ता आदमियों के भरोसे मुल्क बैठा रहे तो शायद क़यामत तक उसे आज़ादी नसीब न होगी।

जब मालूम है और इसके लिए सबूत और दलील की ज़रूरत नहीं कि सरकार कोई रिफ़ार्म उस वक़्त तक नहीं करती जब तक उसे यह यक़ीन न हो जाय कि इस तहरीक[7] के पीछे कितनी ताकत है, तो तालीम-याफ़्ता जमात का इससे किनारे रहना कितना दिशिकन है। क़ानूनपेशा, तबीबपेशा,[8] प्रोफ़ेसर और सरकारी मुलाज़िमान– इन सबने जितनी ग़ुलामाना[9] ज़ेहनियत का पता दिया है उसकी मुझे उम्मीद न थी। यह तबका अपनी ख़ैरियत गवर्नमेंट का इक़्तदार[10] कायम रहने में समझता है। वह एक लमहे के लिए भी अपनी आसाइश[11] और दुनिया-तलबी[12] को फ़रामोश[13] नहीं कर सकता। ज़र[14] उसका दीन और ईमान है। वह या तो आज़ादी चाहता ही नहीं या उसके लिए क़ीमत न देकर दूसरों पर तकिया करना ही अपनी शान के मुनासिब समझता है। या वह इस ख़याल में मग्न है कि आप ही आप आज़ादी भी मिल जायेगी। कांग्रेस के दौरे अव्वल में वह इससे खाइफ़[15] रहा, कांग्रेस के दौरे सानी[16] में भी उसकी यही हालत रही। वह सरीह[17] देख रहा है कि जो कुछ उसे मिला और जिसे अब वह अपना हक़ समझता है वह दूसरों के ईसारे[18] व कुर्बानी का नतीजा है। फिर भी वह इस ईसार और कुर्बानी में शरीक नहीं होता। यही Bourgeours फ़िज़ा है और यही नादार[19] फ़िर्के को दार[20] फ़िर्के का दुश्मन बना देता है।

---

1. ढील 2. ढंग; प्रकार 3. समय से पहले 4. लोकप्रियता 5. अंग्रेजी 6. विरोधी 7. आन्दोलन 8. डाक्टर 9. गुलामों जैसी 10. अधिकार 11. सुख-सुविधा 12. सांसारिक लाभ 13. भूल नहीं सकता 14 रुपया 15. भयभीत 16. दूसरे दौर 17. साफ 18. त्याग 19. गरीब; वित्तहीन 20. अमीर; वित्तशाली

आपने क्या हैदराबाद जाने का इरादा कर लिया ?

यहाँ तो हम लोग अच्छी तरह हैं। 1 मई तक लोग यहाँ से चले ही जायेंगे।

## (8)

24 मार्च, 1931

भाईजान,

तसलीम। दोनों चेक मिल गये। मैं ज़रा हंस के लिए क़िस्सा लिखने में मसरूफ़ था इसलिए जवाब न दे सका। इन इनायात का कहाँ तक शुक्रिया अदा करूँ। मैं ज़रा भी क़बीदाख़ातिर[1] नहीं हूँ। सूदे-मुरक्कब[2] और सूदे-सादा[3] में ऐसा फ़र्क़ ही क्या होता है। यक़ीन मानिए मैंने आपको सूद का ज़िक्र करके जेरबार किया। मेरे सर को झुकाने के लिए यही एहसास क्या कम है।

कराची का इरादा था मगर आज भगतसिंह की फाँसी ने हिम्मत तोड़ दी। अब किस उम्मीद पर जाऊँ। वहाँ गाँधी का मज़ाक़ उड़ेगा, कांग्रेस ग़ैर-जिम्मेदार, शोरिशपसंद[4] तबके के हाथ में आ जायेगी और हमलोगों के लिए उसमें जगह नहीं है। आइन्दा क्या तर्ज़े अमल अख़्तियार करना पड़े, कह नहीं सकता मगर फ़िलहाल दिल बैठ गया है। और मुस्तकबिल[5] बिलकुल तारीक[6] नजर आता है। इधर बनारस, मिर्जापुर, आगरे में जो हालात हुए उनसे गवर्नमेंट का हौसला बढ़ेगा यही मेरा कयास है। मगर इससे ज़्यादा हिमाकत कोई गवर्नमेंट नहीं कर सकती थी। तीन आदमियों की सज़ा में तबदीली करके गवर्नमेंट कितना अच्छा असर पैदा कर सकती थी। पर उसके तर्ज़े अमल ने अब साबित कर दिया कि तालीफ़े क़ल्ब[7] उसने अभी तक नहीं किया और अब भी वह अपनी उसी क़दीम[8] ग़ैर ज़िम्मेदाराना रविश[9] पर कायम है।

शाहकार को मैं आज लिखूँगा कि क़िस्सा आपके पास भेज दें।

एकेडेमीवाले सफ़रख़र्च देंगे या नहीं। ख़ुतूत तो मेरे पास भी आये हैं लेकिन जाऊँगा उसी वक़्त जब ख़र्च मिलेगा। ज़रा लिखिएगा। यहाँ साबिक़ दस्तूर चला जा रहा है। मनरो मेहरबान तो है मगर फ़ैसला उसके हाथ में तो नहीं है।

मैं 'इंसाफ़' का तर्जुमा कर रहा हूँ, कोई पचास सुफ़हात हो गये हैं। 'हड़ताल' भी कर दूँगा। 'चाँदी की डिबिया' आप खुद कर लें। जून तक यह सब ख़त्म हो जायेगा।

आपका,
धनपतराय

---

1. अप्रसन्न 2. चक्रवृद्धि 3. ब्याज 4. साधारण ब्याज 5. हृदय परिवर्तन 6. पुरानी 7. पद्धति 8. पुराने ढर्रे

(9)

सरस्वती प्रेस, बनारस।
30 जून, 1935

भाईजान,

तसलीम। आपका खत मिला। अज़ीज़ बिशन नारायण जी अब रू-ब-सेहत हैं और दो-चार रोज़ में चलने-फिरने के काबिल हो जायेंगे। शुक्र है, टाइफाइड बड़ा मूज़ी बुख़ार है।

भाई, मैं तो तालीम-याफ़्ता लड़कियों की जानिब से ख़ुदा जाने क्यों बदगुमान हूँ। अभी तक तो लड़कों की लापरवाइयों के बावजूद गृहस्थी चलती रहती थी, क्योंकि लड़कियाँ आमतौर पर गृहस्थी का पालन करती थीं, लेकिन जब दोनों एक ही रंग में रँग गये तो फिर ख़ुदा ही हाफ़िज़ है। लड़कों को देखता हूँ तो जी चाहता है कि यह यूनिवर्सिटी में न पढ़ते तो अच्छा होता। मुदम्मिग़[1] बदतमीज, कजख़ुल्क़,[2] मिज़ाज में हद दर्जा रऊनत,[3] नाहमदर्द,[4] खुदपसंद और खुदसर।[5] यह आम रविश है। मुसतसनियात[6] भी हैं, लेकिन बहुत कम। लड़कियों में भी यह नक़ाइस[7] नुमायाँ हैं। आख़िर उन्होंने अपने भाइयों ही से तो सबक़ लिया है। और मैं उन्हें मुत्तहम[8] नहीं करता। वह भी सैलाब में बह रही हैं तो उन ग़रीबों का क्या क़सूर है। एक तरफ़ यह सदा है कि उन्हें शौहरों से इक़्तसादी[9] आज़ादी हासिल होनी चाहिए। ख़ैर जी, हमलोग तो चंद दिन के मेहमान हैं। दुनिया अपनी रफ़्तार से जायेगी। दो-चार पुराने ख़याल के लोग सर पीटा करें। मगर क़राईन[10] बतला रहे हैं कि आनेवाला ज़माना गृहस्थी के लिए क़ातिल होगा।

ज़ुबान के मुताल्लिक़ मेरे ख़याल से आपको इत्तफ़ाक़ है, यह बाइसे इतमीनान है। अभी कल लखनऊ गया था। वहाँ जफ़रुलमुल्क साहब से मुलाक़ात हुई। उन्हें इस ख़याल से इख़्तलाफ़ है। उनका ख़याल है कि अब उर्दू और हिन्दी अपनी-अपनी शख़्सियतों का इस क़दर इरतक़ा[11] कर चुकी हैं कि अब उनमें इत्तिहाद[12] की कोई सूरत पैदा नहीं हो सकती। इस ख़याल से सदाक़त[13] है, इसमें शक़ नहीं।

डाक्टर निगम की साहबज़ादी की निस्बत मैंने जो सुना है वह तो यह है कि वह बहुत ही मतीन,[14] फरख़ुदासीरत[15] लड़की है, मरद दुलारे घर की बेटी है और मुतमव्विल[16] बाप की नूरे नज़र[17]। और आपके घर में उसे जो आसाइशें मिल सकेंगी वह मुक़ाबिलतन कम होंगी। अगर उसमें कुछ फ़िरासत[18] है तो घर बिहिश्त हो जायेगा। वर्ना कौन जाने! मैं अपने एक दोस्त को जानता हूँ जिनकी बीवी एम. ए. है। वह खुद बी. ए. भी नहीं हैं, मगर हैं बड़े ही टैक्टफुल। उनकी इज़दिवाजी[19] ज़िन्दगी देखकर मुझे रश्क आता है। ऐसी मुनकसिर[20] मिजाज सेवा भाव से भरी हुई पाकीजा औरतें पढ़ी-लिखी मैंने बहुत कमदेखी है। उससे आप फ्री लव और इम्तहानी[21] शादियों पर

1. घमंडी 2. दुःशील 3. उद्दण्डता 4. सहानुभूतिशून्य 5 उजड्ड; अक्खड़ 6 अपवाद 7 दोष 8 दोष नहीं देता 9 आर्थिक 10 लक्षण 11 विरोध 12 विकास 13 एकता 14 सच्चाई 15. गंभीर 16 सुशील 17 संपन्न 18 दुलारी; आँखों की ज्योति 19. समझदारी 20 दांपत्य . विनम्र 21. प्रयोगात्मक; एक्सपेरिमण्टल

बे-तकल्लुफ़ बहस कर सकते हैं। वह अपने ख़यालात का आज़ादाना इज़हार करती हैं। मगर फलसफियाना अल्हदगी के साथ। यह मसाइल उसके लिए महज इल्मी मसाइल है जिनका। ज़िन्दगी से भी जमाना कोई ताल्लुक नहीं है।

धुन्नू तो अबकी थर्डइयर में गया है। छोटा दसवीं में आया है। मैं खुद इलाहाबाद जा रहा हूँ। गो प्रेस वग़ैरा यही रहेंगे। इस जंजाल से किसी तरह रिहाई नहीं होती। इस कमबख़्त 'जागरण' ने मुझे कोई छः सात हज़ार के पंजे में डाल दिया। अब भी मुझे कोई पन्द्रह सौ रुपये देने हैं। प्रेस से मुझे अब तक कोई पन्द्रह हज़ार का नुक़सान हो चुका है। मगर क्या करूँ, गले में जो ढोल पड़ गयी है उसे बजाए जाता हूँ।

और क्या लिखूँ ? इलाहाबाद आने पर मुलाक़ात की सूरतें आसान हो जायेंगी अबकी सितम्बर से 'हंस' को 120 सफ़हात का कर रहा हूँ। देखूँ क्या होता है। यह भी एक तजरुबा है। कल बम्बई जा रहा हूँ। एक महीने में लौटूँगा।

आपका,
धनपतराय

## (10)

16 लाटूश रोड, लखनऊ
5 अगस्त, 1936

भाईजान,

तसलीम। आपको ताज्जुब होगा मैं लखनऊ कैसे आ गया। बात यह है कि कोई डेढ़-दो महीने से मुझे वरमे-जिगर[1] की शिकायत हो गयी है। दो बार मुँह से सेरों खून निकल गया है। बनारस में इलाज़ से कोई फ़ायदा न देखकर 2 को यहाँ आ गया और डाक्टर हरगोविंद सहाय के जेरे इलाज हूँ। पाख़ाना, पेशाब, खून वगैरा की जाँच हो चुकी है। मगर अभी कई दाँत तोड़े जायेंगे, तब डाक्टर साहब मर्ज़ की तशख़ीश करेंगे और इलाज शुरू होगा। शायद यहां पंद्रह दिन लगें। या तो इसलाह ही होगी या ख़ात्मा ही होगा। घुलकर आधा रह गया हूँ। ज़र्द। न कुछ खा सकता हूँ, न हज़्म होता है। एक बार मुश्किल से हार्लिक्स खा लेता हूँ। मास्टर कृपाशंकर साहब का मेहमान हूँ। मगर यह मकान बहुत मुख़्तसर है, और आजकल में कोई दूसरा मकान ले लूँगा। घर से जितने रुपये लेकर चला था सब सर्फ़ हो गया। इरादा था एक्स-रे कराने का, मगर यहाँ के ख़र्च तो आप जानते हैं। क़दम-क़दम पर फ़ीस। मैंने घर पर रुपये के लिए लिखा तो है। लेकिन मुमकिन है वहाँ रुपये देर में आयें, क्योंकि बैंक का अकाउंट तो मेरे नाम है। अगर आप आसानी से मुझे इस वक़्त एक सौ रुपये जरिये तार भेज दें तो बड़ा एहसान करें। मैं यहाँ से जाते-जाते रवाना कर दूँगा। मुमकिन है घर से रुपये आ जायें—और इन रुपयों की ज़रूरत न पड़े, मगर एतिहातन कुछ फाज़िल रुपये अपने पास रखना चाहता हूँ। तार से ज़्यादा ख़र्च

हो तो मनीआर्डर से सही। और क्या लिखूँ ? यहाँ बड़ा लड़का धुन्नू मेरे साथ है। देखिए इस बीमारी से निज़ात मिलती है या यह आख़िरी पैग़ाम है।

आपका,
धनपतराय

## बनारसीदास चतुर्वेदी को
### (1)

सरस्वती प्रेस, बनारस
14 नवम्बर, 1930

प्रिय बनारसीदास जी,
नमस्ते।

कृपापत्र के लिए धन्यवाद। मैंने सदा आपको अपना सबसे सच्चा दोस्त समझा है और आप मेरे साहित्यिक सलाहकारों में से एक हैं जिसकी आलोचना की मैं सबसे ज़्यादा कदर करता हूँ, क्योंकि वह सहानुभूतिपूर्ण होती है और न्याय-बुद्धि पर आधारित होती है। आलोचकों का मूल्यांकन, जैसा कि आप खुद जानते हैं, लेखकों के लिए बहुत संतोष की चीज़ नहीं होती और वह तो सजग मित्र ही है, जिनको कि वह सदा अपनी आँखों के सामने रखता है। आपने जो-जो कुछ मेरे लिए किया है, उन सबका हवाला देने की तकलीफ आपने नाहक की। मैं उन चीज़ों को सारी जिन्दगी नहीं भूल सकता। जब कोई मौका आया है, मैं आपकी तरफ से हमेशा लड़ा हूँ। और मैं जिस रूप में आपको देखता हूँ उस रूप में मैंने आपको पेश करने की कोशिश की है। मैं इस बात से इनकार नहीं करता कि साहित्यिकों में कुछ ऐसे लोग हैं, जो आपकी अवहेलना करते हैं और आपकी सच्ची लगन के लिए आपको अपना उचित प्राप्य नही देते। इतना ही नहीं, कुछ लोग उससे भी बहुत आगे चले जाते हैं। मगर किसकी बुराई करनेवाले लोग नहीं है। खुद मेरे चारों तरफ बुरा-भला कहने वाले लोग जमा हैं जो मुझ पर चोट करने का एक भी मौका हाथ से न जाने देंगे। दुर्भाग्य की बात है कि हमारे साहित्यिक कर्मियों में विचारों की उदारता और सौहार्द्र का भाव नहीं है। एक श्रेणी ऐसे लोगों की है जिन्हें किसी की कीर्ति का ध्वंस करने में आनन्द आता है, जिस कीर्ति को बनाने में दूसरे आदमी को बरसों लगे हैं। मगर उससे क्या ? हमें अपना अन्तःकरण स्वच्छ रखना चाहिए। और वही असली चीज़ है। ऐसा लगता है कि आप मजाक में की गयी छींटेकशी को ज़रा ज़्यादा महत्त्व देते हैं मैं मानता हूँ कि मैंने दुंढिराज का लेख नहीं पढ़ा और न खैराती खाँ का। आपको पता ही होगा ख़ैराती खाँ ने 'आज' में मेरी अच्छी ख़बर ली है। मगर मैंने उसको बड़ी दिलेरी के साथ कबूल किया। मामला संगीन तब हो जाता है, जब नियत पर शक किया जाने लगता है। यह मैं कभी किसी हालत में बर्दाश्त नहीं कर सकता। साफ दिल से की गयी छींटेकशी का आपको बुरा न मानना चाहिए, अगर आप इतने

तुनुकमिज़ाज हो जायेंगे तो आप अपनी बुराई करनेवालों को और प्रोत्साहन देंगे कि वह आपको चुटकी काटें। मुस्कराते हुए चेहरे के साथ उनका सामना कीजिए। एक समय ऐसा था जब किसी की एक अमित्रतापूर्ण चोट से मैं रात की रात जागता रह जाता था, आँखों की नींद उड़ जाती थी। मगर अब वह हालत गुजर चुकी है और मैं अपने आपको पहले से कहीं ज्यादा अच्छी तरह जानता हूँ। मतभेद सदा रहेंगे लेकिन उसकी चिन्ता हम क्यों करें। सब लोग मेरी प्रशंसा नहीं करेंगे और न यही कहा जा सकता है कि मैंने जो कुछ लिखा है, सबका सब निर्दोष है। आपको 'कंकाल' अच्छा नहीं लगता, मुझको लगता है। बात ख़तम। प्रसादजी बहुत अच्छे आदमी हैं, अनायास उनसे मुहब्बत हो जाती है। अब जब कि मैं उन्हें पास से देख रहा हूँ तो मैं पाता हूँ कि मैं आपकी ज्यादा से ज़्यादा क़द्र करता हूँ। कोई चीज़ उसको हिला नहीं सकती। वातावरण में जो ईर्ष्या और संकीर्णता छायी हुई है, उसकी सफाई के लिए मैं क्या कुछ न दे दूँगा। हमें विचारों की उदारता से काम लेना चाहिए। आप इस सिद्धान्त को मुझसे ज्यादा अच्छी तरह समझते हैं।

'कर्मभूमि' आपको निश्चय ही भेंट की जायेगी। दो सौ प्रतियाँ जिनकी जिल्द बँधी थी चली गयी। नयी प्रतियों की जिल्दबंदी हो रही है। अब बस चन्द दिनों की बात है।

मैं इस महीने के अन्त तक आपको अपनी कहानी दूँगा।

आपकी 'जागरण' वाली समालोचना बहुत अच्छी है।

धन्यवाद।

आपका,
धनपतराय

(2)

सरस्वती प्रेस, बनारस
24 अगस्त, 1933

प्रिय भाई,

धन्यवाद। आप अपने लेख के लिए तीन-चार-पाँच पेज़ ले लें। उसकी कोई बात नहीं है। आप अपनी बात कहिए, इस कैद को खयाल में मत लाइए। मुझे यह देखकर खुशी हुई कि हम लोग जो काम उठाने जा रहे हैं, आप उसके विस्तार क्षेत्र को समझ रहे हैं।

आपके अत्यन्त मैत्रीपूर्ण परामर्श के लिए मैं सचमुच आपका कृतज्ञ हूँ। उस आदमी के ख़िलाफ़ मेरे मन में जरा भी बुराई नहीं है। सच तो यह है कि मुझे उसके लिए दुख है। लेकिन हिन्दी पाठक इतने उथले और आलोचना-बुद्धि से रहित हैं कि वे ऊटपटाँग से ऊटपटाँग बात को, जो बार-बार उनके कान में डाली जाती है, मान

